प्रयत्नों की पूरी रिपोर्ट भेज देता है। अब सरकार मामले को सुलह बोर्ड अथवा औद्योगिक अधिकरण को सौंप सकती है। सुलह बोर्ड को दो मास की अवधि के अन्दर अन्दर समझौता कराने के अपने प्रयत्नों को पूरा करना होता है और यदि उसको सफलता प्राप्त हो जाती है तब यह समझौता छः मास तक या यदि सम्बन्धित पक्ष चाहें तो उससे भी अधिक अवधि के लिए लागू हो जाता है। असफल होने की अवस्था में बोर्ड अपनी पूरी रिपोर्ट सरकार को भेज देता है तब सरकार विवाद को जाँच न्यायालय को सौंप सकती है जो उससे सम्बन्धित सभी तथ्यों को एक निश्चित अवधि में जो साधारणतया ६ मास की होती है एकत्रित करती है। राज्य सरकार को यह भी अधिकार है कि वह सुलह बोर्ड या जाँच न्यायालय की रिपोर्ट के पश्चात् मामले को औद्योगिक अधिकरण को पंच फैसले के लिए सौंप दे। जब इस अधिकरण के द्वारा कोई निर्णय दिया जाता है तब अधिनियम के अनुसार सरकार इस निर्णय को ऐसी अवधि के लिए जिसको वह उचित समझती हो परन्तु जो साल भर से अधिक न हो सम्बन्धित पक्षों पर लागू कर सकती थी। परन्तु अब १९५० के औद्योगिक विवाद (अपील अधिकरण) अधिनियम [Industrial Disputes (Appellate Tribunal) Act] के अन्तर्गत सरकार के लिए यह आवश्यक नहीं रहा है कि वह फैसले को लागू करे और अब निर्णय के प्रकाशन के या निर्णय देने के ३० दिन के पश्चात् वह पक्षों पर अपने आप ही लागू और बाध्य हो जाता है। एक वर्ष की यह अवधि कम भी की जा सकती है अथवा कुल ३ वर्ष तक की अवधि के लिए बढ़ाई भी जा सकती है। यदि सरकार विवाचन निर्णय (Award) अथवा उसके किसी भाग से सहमत नहीं है तब वह ३० दिन के अन्दर अन्दर उसे अस्वीकार कर सकती है अथवा उसमें संशोधन कर सकती है परन्तु ऐसी अवस्था में इसको विधानसभा के सम्मुख प्रस्तुत करना होगा जो कि विवाचन निर्णय को स्वीकार अथवा अस्वीकार कर सकती है या उसमें संशोधन कर सकती है और सरकार को उस निर्णय को लागू करना आवश्यक होगा। इस प्रकार १९४७ के इस अधिनियम में अनिवार्य विवाचन के सिद्धान्त को अपनाया गया है क्योंकि राज्य सरकारें किसी भी विवाद को विवाचन के लिए अधिकरण को प्रस्तुत कर सकती हैं और उनके निर्णय को मानना बाध्य होता है।

अधिनियम की दूसरी महत्त्वपूर्ण विशेषता यह है कि इसके अन्तर्गत सरकार को जन उपयोगी सेवाओं में होने वाले सभी विवादों को समझौते के लिए अनिवार्य रूप से प्रस्तुत करना आवश्यक है तथा अन्य मामलों में सरकार निर्णय स्वयं कर सकती है। जन उपयोगी सेवाओं में यदि उचित सूचना नहीं दी गई है तब हड़ताल या तालेबन्दी करना अवैध घोषित कर दिया गया है। जन उपयोगी सेवाओं में कोई भी कर्मचारी ६ सप्ताह की निश्चित रूप में पूर्व सूचना दिए बिना अथवा ऐसी सूचना की समाप्ति के १४ दिन पश्चात् तक अथवा सुलह कार्यवाही चलने की अवधि में तथा ऐसी कार्यवाही की समाप्ति के सात दिन पश्चात् तक हड़ताल नहीं कर

सकता। इसी प्रकार सुलह कार्यवाही के चलते समय और उसकी समाप्ति के ७ दिन पश्चात् तक, तथा अधिकरण की कार्यवाही चलते समय या उसके निर्णय के दो मास पश्चात् तक तथा उस अवधि के लिए जिसमें विवाचन निर्णय लागू रहेगा हड़तालो पर पूर्ण रोक लगा दी गई है। अधिनियम के अन्तर्गत सरकार को यह भी अधिकार है कि वह विशेष सेवाओं को जन उपयोगी सेवाएँ घोषित कर सकती है और समय समय पर राज्य सरकार इस अधिकार का प्रयोग भी करती है। अधिनियम में इस बात के लिए दण्ड की भी व्यवस्था है (एक मास तक का कारागार अथवा ५० रु तक का दण्ड अथवा दोनों) कि कोई अवैध हड़ताल और तालाबन्दी में भाग ले या किसी भी अवैध हड़ताल और तालाबन्दी को उकसाए अथवा आर्थिक सहायता दे (६ मास तक का कारागार अथवा १      रु० तक का दण्ड अथवा दोनों)। अवैध हड़तालों में भाग लेने से इन्कार करने वाले श्रमिकों की सुरक्षा की भी व्यवस्था की गई है। कार्यवाही चलते समय कोई भी मालिक श्रमिक की रोजगार की शर्तों मे परिवर्तन नहीं कर सकता और न ही किसी कर्मचारी को सजा दे सकता है सिवाय उन मामलों में जिनमे कर्मचारियो का दुर्व्यवहार हो और वह मामला विवाद के विषय से सम्बन्धित न हो।

१९४७ के इस अधिनियम को देश के औद्योगिक विवाद विधान मे एक उन्नतिशील पग कहा जा सकता है। इसमें विवादों को सुलझाने की व्यापक व्यवस्था की गई है। इस अधिनियम की अधिकतर आलोचना अनिवार्य समझौते तथा अनिवार्य वेवाचन पर केन्द्रित रही है। इस समस्या की हम अगले पृष्ठों में विवेचना करेंगे। ‑वैध हड़तालों से सम्बन्धित उपबन्ध और सरकार के पंच फैसलों को लागू करने के अधिकार की भी आलोचना की गई है।

भारत सरकार ने औद्योगिक विवाद अधिनियम के उपबन्धों की क्षेपपूर्ति करने तथा कुछ विशेष स्थितियों का सामना करने के लिए कुछ अध्यादेश (Ordinances) व संशोधन अधिनियम पारित किए हैं।

एक से अधिक राज्यों में शाखा रखने वाली बैंकिंग तथा बीमा कम्पनियों में अलग अलग विवाचन से उत्पन्न कठिनाइयों को दूर करने के हेतु अप्रैल १९४९ में औद्योगिक विवाद (बैंकिंग तथा बीमा कम्पनियाँ) अध्यादेश पारित किया गया जिसको दिसम्बर सन् १९४९ में एक अधिनियम द्वारा प्रतिस्थापित (Replaced) कर दिया गया। इसके अन्तर्गत सन् १९४७ के अधिनियम को संशोधित करके इस बात की व्यवस्था कर दी गई है कि बैंकिंग तथा बीमा कम्पनियों को उन संस्थानों की सूची में सम्मिलित कर लिया जाए जिसमें कि केवल केन्द्रीय सरकार ही सुलह बोर्ड न्यायालय व अधिकरणों की स्थापना कर सकती है और इस सम्बन्ध मे राज्य सरकारों के अधिकार ले लिए जाएँ। फलतः केन्द्रीय सरकार ने जून १९४९ में एक औद्योगिक अधिकरण की स्थापना की और विभिन्न बैंकिंग कम्पनियों के विवादों को इसको सौंप दिया।

११ जून १९४९ को एक और अध्यादेश औद्योगिक अधिकरण बोनस भुगतान (राष्ट्रीय बचत प्रमाणपत्र) [Industrial Tribunal Payment of Bonus (National Savings Certificates) Ordinance] जारी किया गया। यह बम्बई औद्योगिक न्यायालय की कुछ सिफारिशों के परिणामस्वरूप पारित किया गया था क्योंकि १९४८ में इस न्यायालय ने एक निर्णय में बोनस के एक भाग को राष्ट्रीय बचत प्रमाणपत्रों के रूप में देने की वांछनीयता पर जोर दिया था। १९३६ की मजदूरी भुगतान अधिनियम (Payment of Wages Act) के अन्तर्गत इस प्रकार के भुगतान में कुछ कानूनी कठिनाइयाँ थीं। परन्तु इस प्रकार की कठिनाई उपरोक्त अध्यादेश द्वारा दूर कर दी गई है। अब औद्योगिक अधिकरण को यह अधिकार दे दिया गया है कि वह बोनस का ३०% भाग तक राष्ट्रीय बचत प्रमाणपत्रों में देने का आदेश दे सकती है। इन प्रमाणपत्रों का मूल्य भी यही अधिकरण निश्चित कर सकती है। परन्तु इन प्रमाणपत्रों के द्वारा दी गई राशि बोनस की नकदी राशि से कम नहीं होनी चाहिए। केन्द्रीय सरकार को इस सम्बन्ध में उत्पन्न हुई कठिनाइयों को दूर करने के लिए आवश्यक नियम बनाने के अधिकार भी दे दिए गए हैं।

मद्रास में उस समय एक रोचक विषय उच्च न्यायालय के एक निर्णय के कारण उठ खड़ा हुआ। न्यायालय ने यह घोषित कर दिया कि औद्योगिक विवाद अधिनियम के अन्तर्गत सरकार को इस बात का अधिकार नहीं था कि वह सभी संभावित विवादों को औद्योगिक अधिकरण को सौंप दे। अतः अप्रैल १९४९ में औद्योगिक विवाद (मद्रास संशोधन) *अधिनियम पारित किया गया जिसके अन्तर्गत यह* उपबंध बना दिया गया कि मद्रास सरकार द्वारा अधिनियम के अन्तर्गत निर्मित किये गये औद्योगिक अधिकरण के किसी भी पंच फैसले को कोई भी न्यायालय इस आधार पर अवैध घोषित नहीं कर सकता कि वह अधिकरण कानूनी नहीं है। संशोधित अधिनियम के अन्तर्गत मद्रास सरकार को इस बात का अधिकार दे दिया गया कि वह न केवल उन्हीं उद्योगों को जिनका अधिनियम में उल्लेख किया गया है वरन् किसी भी उद्योग को जनोपयोगी उद्योग घोषित कर सकती है।

१९५ में एक और महत्वपूर्ण अधिनियम औद्योगिक विवाद (अपीलीय अधिकरण) Industrial Disputes (Appellate Tribunal) Act पारित किया गया। १९४७ के अधिनियम के अन्तर्गत केन्द्रीय व राज्य सरकारों के द्वारा औद्योगिक अधिकरणों की स्थापना होती थी। परन्तु किसी भी समन्वित (Co-ordinating) और पुनर्विलोकिनी (Reviewing) अधिकारी (Authority) के अभाव में तथा किसी मार्ग-दर्शक नीति न होने के कारण अनेक अधिकरणों ने कई महत्वपूर्ण मामलों पर विभिन्न मत अभिव्यक्त किये थे। विभिन्न राज्यों में और कभी कभी एक ही राज्य में अधिकरणों द्वारा दिये जाने वाले विभिन्न निर्णयों से कुछ ऐसी नीति विरुद्ध बातें उत्पन्न हो गई जिससे न केवल मालिकों में बल्कि श्रमिकों में भी असन्तोष व्याप्त हो गया। इस परिस्थिति का सामना करने के लिए भारत सरकार ने अपीलीय न्याया

क्रम स्थापित करने का निश्चय किया तथा मई १९५० में औद्योगिक विवाद (अपीलीय अधिकरण) अधिनियम पारित किया गया। इस अधिनियम के अन्तर्गत अपीलीय अधिकरण की स्थापना की व्यवस्था की तथा औद्योगिक विवाद सम्बन्धी कानूनों में कुछ परिवर्तन किए गये। उदाहरणस्वरूप अधिकरण के विवाचन निर्णय को राज्य सरकार द्वारा लागू करने के लिये कुछ उपबन्ध बनाये गये। तथा न्यायालय या अधिकरण के समक्ष औद्योगिक विवादों में वकीलों के आने पर प्रतिबन्ध लगा दिया गया। अपीलीय अधिकरणों को इस बात का अधिकार दिया गया कि वह किसी भी विवाचन अधिकारी के निर्णय अथवा पंच फैसले के विरुद्ध अपील सुन सकें जब भी ऐसी अपील उपयुक्त सरकारों अथवा असंतुष्ट पक्ष द्वारा की जाय। अपीलीय अधिकरण के समक्ष केवल कुछ ही विषयों पर अपील हो सकती थी। उदाहरणतः वित्त सम्बन्धी मामले, पदवी के अनुसार वर्गीकरण, कर्मचारियों की छटनी, कानूनी प्रश्न आदि। १९५६ के एक संशोधित अधिनियम द्वारा अब इस १९५० के अधिनियम को निरसित (Repeal) कर दिया गया है। परन्तु अब भारत सरकार पुनः अपीलीय अधिकरणों की स्थापना करने के प्रश्न पर गम्भीरतापूर्वक विचार कर रही है।

१९४७ के अधिनियम में १९५१ में पुनः संशोधन किया गया जिसका उद्देश्य यह था कि अधिकरणों में रिक्त स्थानों की पूर्ति से सम्बन्धित मामलों में जो दोष थे उनको दूर कर दिया जाय। १९५१ में एक अध्यादेश के द्वारा अधिनियम में पुनः संशोधन किया गया जिसके लिए मार्च १९५२ में अधिनियम भी बना दिया गया। इसके अन्तर्गत उपयुक्त राज्य सरकारों को इस बात का अधिकार दे दिया गया है कि वह विवाचन के क्षेत्र में ऐसे संस्थानों को भी ला सकती थी जिनमें वास्तव में कोई विवाद नहीं हुआ हो। यह संशोधन इसलिये आवश्यक समझा गया क्योंकि १९४७ के अधिनियम के अन्तर्गत विवाचन उस समय किया जा सकता था जबकि कोई विवाद हो रहा हो अथवा उसकी सम्भावना हो। परन्तु विवाद की सम्भावना के प्रश्न पर मतभेद था और बैंक विवाद के सम्बन्ध में एक पंच फैसला को सर्वोच्च न्यायालय में इसी आधार पर कि विवाद की कोई 'सम्भावना' नहीं थी चुनौती दी गई। इस संशोधन के पश्चात् अब ऐसी कोई आपत्ति नहीं की जा सकती। अब सरकार उद्योगों के किसी ऐसे संस्थान को भी जिस पर विवाद के कारण प्रभाव पड़ने की संभावना हो पंच फैसले के लिए सम्मिलित कर सकती है।

दूसरा महत्वपूर्ण श्रम अधिनियम १९५३ का औद्योगिक विवाद (संशोधन) अधिनियम था जिसमें जबरी छुट्टी (Lay off) तथा छटनी की अवस्था में श्रमिकों को क्षति-पूर्ति देने तथा इस सम्बन्ध में अन्य आवश्यक कार्यवाही करने के सम्बन्ध में उपबंध थे। आर्थिक मन्दी के कारण औद्योगिक संस्थानों को अपना काम कम करने अथवा श्रमिकों की संख्या को कम करने के लिये बाध्य होना पड़ा। अतः श्रमिकों की जबरी छुट्टी तथा छटनी बढ़ गई। परन्तु कई बार ऐसी जबरी छुट्टी व छटनी निष्कपट नहीं

कही जा सकती थी। छटनी और जबरी छुट्टी इतनी अधिक बढ़ गई कि एक संकट मय परिस्थिति उत्पन्न हो गई और इसको नियन्त्रित करना आवश्यक हो गया। अक्तूबर १९५३ में इस समस्या पर स्थायी श्रम समिति ने विचार किया। राष्ट्रपति ने एक अध्यादेश प्रस्थापित किया जो कि तत्पश्चात् औद्योगिक विवाद (संशोधन) अधिनियम द्वारा प्रतिस्थापित कर दिया गया। मई १९५४ से फैक्टरी तथा खानों के अतिरिक्त इस संशोधित अधिनियम को बागान पर भी लागू कर दिया गया है। इस अधिनियम के अन्तर्गत इस बात की व्यवस्था कर दी गई है कि किसी भी ऐसे श्रमिक की जो किसी भी मालिक के साथ कम से कम १ साल की निरन्तर अवधि में रोजगार पर लगा रहा है छटनी नहीं हो सकती जब तक उसको एक महीने का लिखित नोटिस नहीं दिया जायगा या उसके बदले में एक महीने की मजदूरी नहीं दी जायगी। इसके अतिरिक्त श्रमिक के लिये क्षतिपूर्ति की भी व्यवस्था है जो हर पूरे साल की नौकरी पर या छः महीने से अधिक नौकरी पर १५ दिन के औसत वेतन के हिसाब से दी जाती है। जबरी छुट्टी के सम्बन्ध में इस बात की व्यवस्था है कि हर ऐसे श्रमिक का जो बदली या आकस्मिक श्रमिक नहीं है और जिसने १ साल से कम की निरन्तर नौकरी नहीं की है उसको क्षतिपूर्ति दी जायगी। ऐसी क्षतिपूर्ति उन सम्पूर्ण दिनों की जिनमें श्रमिक जबरी छुट्टी पर रहा है मूल मजदूरी और महँगाई भत्ता का ५ % के हिसाब से होगी। परन्तु एक वर्ष में यह अधिक से अधिक ४५ दिनों के लिए दी जाएगी अगर इस अवधि में श्रमिक को पुनः जबरी छुट्टी नहीं दी जाती है।

अन्य महत्वपूर्ण संशोधन बैंकिंग विवादों के सम्बन्ध में हुए हैं। अप्रैल १९५४ में श्रम अपीलीय अधिकरण ने अखिल भारतीय औद्योगिक अधिकरण (बैंक विवाद) के पंच फैसले पर अपना निर्णय दिया जो कि 'शास्त्री' अधिकरण के रूप में जाना जाता है। कानून द्वारा सरकार को निर्णयों के सम्बन्ध में सोच विचार करने के लिए प्रदान की गई ३ दिन की अवधि को परिस्थितियों को देखते हुए अपर्याप्त समझा गया था। अतः १९५ के औद्योगिक विवाद अपीलीय अधिकरण अधिनियम में एक अध्यादेश द्वारा संशोधन किया गया जिससे अवधि ३० दिन से बढ़ाकर ९२ दिन कर दी गई। विषय पर विचार करने के बाद २४ अगस्त सन् १९५४ को सरकार ने एक आदेश जारी किया जिसके अन्तर्गत श्रम अपीलीय अधिकरण के निर्णय को कई बातों में संशोधित कर दिया गया। इसके परिणामस्वरूप श्री वी वी गिरि ने श्रम मंत्री पद से त्यागपत्र दे दिया तथा बैंक कर्मचारियों द्वारा घोर असंतोष व्यक्त किया गया व सांकेतिक हड़ताल हुई। सरकार ने न्यायाधीश श्री एस राजाध्यक्ष की अध्यक्षता में अनेक प्रश्नों पर जांच कराई। दुर्भाग्यवश फरवरी १९५५ में न्यायाधीश राजाध्यक्ष का स्वर्गवास हो गया। उनके स्थान पर न्यायाधीश श्री पी गजेन्द्रगडकर नियुक्त किए गए। गजेन्द्रगडकर आयोग ने विस्तृत जांच पड़ताल के पश्चात् जुलाई १९५५ में सरकार को अपनी रिपोर्ट प्रस्तुत की। सरकार ने आयोग की सभी सिफारिशें स्वीकार कर लीं। इन सिफारिशों को लागू करने के हेतु आवश्यक

विधान भी बनाया गया था औद्योगिक विवाद (बैंक कम्पनी) निर्णय अधिनियम के नाम से अक्टूबर १९५५ में पारित हुआ। १९५८ में इसमें कुछ महँगाई भत्ते से सम्बन्धित संशोधन कर दिए गए हैं।

अन्य महत्त्वपूर्ण संशोधन अगस्त १९५६ में औद्योगिक विवाद (संशोधन और विविध उपबंध) के नाम से हुआ है। इस अधिनियम में सन् १९४७ के औद्योगिक विवाद अधिनियम तथा सन् १९४६ के औद्योगिक रोजगार (स्थाई आदेश) अधिनियम में अनुभव की जा रही आवश्यकताओं को पूरा किया है। इस अधिनियम के द्वारा सन् १९५० के औद्योगिक विवाद (अपीलीय अधिकरण अधिनियम) को निरसित कर दिया गया। अधिनियम की मुख्य विशेषताएँ इस प्रकार हैं — (१) कर्मचारी शब्द की नई परिभाषा की गई है और इसके अन्तर्गत उन निरीक्षक कर्मचारियों को भी सम्मिलित कर लिया गया है जिनकी मासिक आय ५०० रु० से कम है तथा जो मुख्यतः प्रबन्धक का कार्य नहीं करते। सभी तकनीकी कर्मचारी भी इस नई परिभाषा के अन्तर्गत आ जाते हैं। (२) कोई भी मालिक कुछ विशेष मामलों में जैसे मजदूरी प्राविडेन्ट फण्ड में अंशदान कार्य के घण्टे आदि में श्रमिकों को २१ दिन की सूचना दिए बिना कोई परिवर्तन नहीं कर सकता। (३) मालिकों को यह अधिकार दे दिया गया है कि अगर किसी विवाद के मामले पर विचार भी हो रहा है तब भी अगर आवश्यक समझें तो श्रमिक के विरुद्ध ऐसे मामले में कार्यवाही कर सकते हैं जिसका विवाद से कोई सम्बन्ध न हो। परन्तु ऐसी कार्यवाही द्वारा यदि श्रमिक को बर्खास्त किया जाता है तो संघर्ष से सम्बन्ध रखने वाले अधिकारी की आज्ञा लेना अनिवार्य है। (४) सन् १९५० के औद्योगिक विवाद (अपीलीय अधिकरण) अधिनियम को निरसित कर दिया गया है तथा अधिकरणों की वर्तमान प्रणाली को अब अधिकरणों के त्रिश्रेणी पद्धति द्वारा प्रतिस्थापित कर दिया गया है। ये न्यायालय निम्नलिखित हैं — (क) श्रम अदालत (ख) औद्योगिक अधिकरण तथा (ग) राष्ट्रीय अधिकरण। श्रम अदालत का कार्य कुछ छोटे विषय प्रश्नों पर निर्णय करना है। औद्योगिक अधिकरणों का क्षेत्र अधिक विस्तृत है तथा मजदूरी भत्ते कार्य के घंटे छुट्टी अवकाश तथा बोनस जैसे महत्त्वपूर्ण विषयों से सम्बन्धित है। राष्ट्रीय अधिकरण की स्थापना केन्द्रीय सरकार द्वारा होती है और इनका कार्य उन विवादों पर निर्णय देना होता है जो राष्ट्रीय महत्त्व के हैं तथा जो एक से अधिक राज्यों में स्थापित संस्थाओं को प्रभावित करते हैं। (५) अधिनियम के अन्तर्गत इस बात की भी व्यवस्था की गई है कि दोनों पक्ष किसी भी विवाद को स्वयं ही एक लिखित समझौते द्वारा पंच फैसले के लिए सौंप सकते हैं। इस बात की भी व्यवस्था कर दी गई है कि सुलह कार्यवाही के अतिरिक्त अगर कोई और समझौता होता है तो उसको भी मालिकों व श्रमिकों पर लागू किया जा सके। (६) इस अधिनियम के अन्तर्गत १९४६ के औद्योगिक रोजगार (स्थायी आदेश) अधिनियम में भी कुछ आवश्यक संशोधन किए गए हैं। (जिनका ऊपर उल्लेख किया

जा चुका है — देख पृष्ठ १९२) ।

सितम्बर १९५३ में एक और संशोधन हुआ जिसके अन्तर्गत १९५१ के संशोधित अधिनियम में जबरी छुट्टी व छटनी के समय क्षतिपूर्ति देने के विषय में उत्पन्न हुए कुछ संदेहों का समाधान कर दिया गया। अब ऐसी शर्तें भी लागू कर दी गई हैं जिनके अन्तर्गत एक संस्थान के प्रबन्ध अथवा स्वामित्व के हस्तांतरण होने के समय भी श्रमिकों को छटनी क्षतिपूर्ति दी जा सके। परन्तु नवम्बर १९५६ में सर्वोच्च न्यायालय ने निर्णय दिया कि किसी उद्योग के उचित तथा वास्तविक रूप से बन्द होने तथा उसका एक मालिक से दूसरे मालिक को हस्तांतरण होने की अवस्था में यदि श्रमिक की नौकरी समाप्त कर दी जाती है तब उसे कोई छटनी क्षतिपूर्ति नहीं दी जाएगी। इसके परिणामस्वरूप श्रमिकों को काफी कठिनाइयाँ हुई क्योंकि अहमदाबाद कानपुर तथा पश्चिमी बंगाल में कई संस्थान बन्द हो गए और उन्होंने अपने श्रमिकों को जो नौकरी से अलग हो गए थे कोई क्षतिपूर्ति नहीं दी। अतः सरकार ने अप्रैल १९५७ म एक अध्यादेश जारी किया जो जून १९५७ के औद्योगिक विवाद (संशोधन) अधिनियम के द्वारा विस्थापित कर दिया गया। इसके अनुसार किसी भी उद्योग के उचित बन्द होने तथा स्वामित्व के हस्तांतरण होने पर भी छटनी क्षति पूर्ति दी जाएगी। इसको १ दिसम्बर १९५६ से कार्यशील किया गया। इस बात की व्यवस्था की गई है कि कोई क्षतिपूर्ति उस समय नहीं दी जाएगी जबकि श्रमिक को उद्योग के हस्तांतरण की अवस्था में ऐसी शर्तों पर पुनः कार्यों पर लगा लिया जाता है जो पहले से कम अनुकूल नहीं है अथवा यदि उद्योग किसी निर्माण कार्य में व्यस्त है और कार्य के पूरा हो जाने के कारण दो ही वर्षों में बन्द हो गया है। इस बात की भी व्यवस्था है कि अगर कोई व्यवसाय मालिक की शक्ति से बाहर की परिस्थितियों के कारण बन्द हुआ है तब श्रमिक को अधिक से अधिक मिलने वाली क्षतिपूर्ति उसकी तीन मास की औसत आय के बराबर होगी।

इस प्रकार १९४७ के औद्योगिक विवाद अधिनियम के मुख्य उपबन्ध निम्नलिखित बातों से सम्बन्धित हैं — (१) मालिक मजदूर समितियाँ (२) सुलह और विवाचन व्यवस्था (३) हड़ताल और तालाबन्दी (४) जबरी छुट्टी और छंटनी के समय क्षतिपूर्ति।

स्थाई श्रम समिति द्वारा नियुक्त एक उपसमिति की सिफारिशों के आधार पर सरकार १९४७ के अधिनियम में पुनः संशोधन करने का विचार कर रही है। यह सिफारिशें निम्नलिखित हैं — (१) कटुनमेंट बोर्ड के विवादों को केन्द्रीय क्षेत्र में ले लिया जाए (२) 'उद्योग' शब्द की परिभाषा में इस प्रकार संशोधन किया जाए कि उसमें व्यावसायिक संस्थाएँ भी आ जाएँ (३) हवाई यातायात को स्थाई रूप से सार्वजनिक सेवा घोषित कर दिया जाए (४) जो व्यक्ति औद्योगिक अधिकरणों में नियुक्ति के योग्य हों उनको श्रम न्यायालयों में भी नियुक्ति दी जा सके (५) विवाचन के लिए जो विषय हों उनमें संशोधन करने या उनमें और विषय

थोड़न का अधिकार सम्बन्धित सरकार को होना चाहिए (६) विवाचन कार्यवाही के काल में हड़ताल और तालाबन्दी निषिद्ध होनी चाहिए।

बम्बई, मध्य प्रदेश, उत्तर प्रदेश, मैसूर, ट्रावनकोर, कोचीन तथा जम्मू व कश्मीर एवं पत्रकार श्रमजीवी के लिए औद्योगिक विवादों से सम्बन्धित पृथक अधिनियम बनाए गए हैं। सन् १९५० के ट्रावनकोर कोचीन औद्योगिक विवाद (समझौता) अधिनियम तथा सन् १९५० का जम्मू व कश्मीर औद्योगिक विवाद अधिनियम की धाराएं सन् १९४७ के औद्योगिक विवाद अधिनियम की मूल धाराओं के समान हैं। ट्रावनकोर कोचीन अधिनियम में कॉफी, चाय व रबड़ की कृषि व उत्पादन में संलग्न श्रमिक भी सम्मिलित किए गए हैं। अब केरल में १९५६ में एक औद्योगिक सम्बन्ध अधिनियम पारित किया जा रहा है। इस नए अधिनियम में विवादों के निपटारे के लिए आपसी बातचीत और वार्ता विधा पर अधिक जोर दिया गया है और इसमें प्रतिद्वन्दी संघों की समस्या पर भी प्रकाश डाला गया है। एक सरकारी औद्योगिक सम्बन्ध बोर्ड स्थापित करने का भी उपबन्ध है। जम्मू व कश्मीर अधिनियम की एक महत्त्वपूर्ण विशेषता यह है कि सरकार को यह अधिकार दिया गया है कि वह अधिनियम के सम्बन्ध में उत्पन्न होने वाली कठिनाइयों को दूर करने के लिए कोई भी पग उठा सकती है। सन् १९५३ में पंजाब सरकार ने एक अध्यादेश पंजाब औद्योगिक विवाद (कार्यवाहियों की वैधता) अध्यादेश जारी किया जिसमें औद्योगिक अधिकरणों के कार्यों के सम्बन्ध में कुछ धाराओं को स्पष्ट किया गया था। अब बम्बई, उत्तरप्रदेश के अधिनियमों का संक्षिप्त वर्णन किया जाएगा।

### सन् १९४६ का बम्बई औद्योगिक सम्बन्ध अधिनियम —

बम्बई ही पहला राज्य था जिसने कि औद्योगिक विवादों की रोकथाम तथा समझौते के लिए अपना स्वयं का अधिनियम पारित किया। १९३४ में इसने औद्योगिक विवाद समझौता अधिनियम पास किया था कि तत्पश्चात् सन् १९३८ के बम्बई औद्योगिक विवाद अधिनियम द्वारा विस्थापित कर दिया गया। इसमें युद्ध के समय कुछ संशोधन भी हुए थे। जब युद्ध समाप्त हो गया तब सरकार ने अधिनियम की पुनः जाँच की और १९४७ में एक व्यापक अधिनियम पारित किया जो कि सन् १९४६ के बम्बई औद्योगिक सम्बन्ध अधिनियम के नाम से जाना जाता है। इस अधिनियम का आधार भी १९३८ के अधिनियम के समान ही है, परन्तु १९३८ के अधिनियम के अन्तर्गत जो समझौता व्यवस्था की गई थी और जो व्यवस्था केन्द्रीय सरकार के १९४७ के औद्योगिक विवाद अधिनियम में थी उनको इस अधिनियम में पूर्ण और दृढ़ कर दिया गया है। इस अधिनियम में अनिवार्य विवाचन की व्यवस्था करके विवाचन का क्षेत्र विस्तृत कर दिया है। इसके अतिरिक्त पहली बार औद्योगिक न्यायालय की स्थापना की भी व्यवस्था की गई है ताकि स्थायी आदेशों तथा काम की दशाओं में वर्तमान परिवर्तनों के सम्बन्ध में शीघ्र और पक्षपातहीन

निर्णय हो सकें। इस अधिनियम में ऐसी संयुक्त समितियों की स्थापना की भी व्यवस्था है जिसमें विभिन्न पेशों तथा उद्योग के संस्थानों के मालिकों एवं श्रमिकों के समान संख्या में प्रतिनिधि हों। १९४८ में इस अधिनियम में एक अन्य संशोधन द्वारा राज्य सरकार को विभिन्न उद्योगों में मजदूरी बोर्डों की स्थापना करने का अधिकार प्रदान किया गया है। इस अधिनियम के अन्तर्गत किसी विवाद का शीघ्र सुलझाने के लिए पंजीकृत संघों को इस बात का अधिकार दे दिया गया है कि वे विवाचन के लिए औद्योगिक न्यायालयों के पास सीधा प्रार्थना पत्र दे सकते हैं।

१९५१ के एक संशोधन द्वारा 'कर्मचारी' की परिभाषा का विस्तृत कर दिया गया है और औद्योगिक न्यायालय श्रम न्यायालय तथा मजदूर बोर्डों को इस बात का अधिकार दे दिया गया है कि वे किसी भी औद्योगिक विषय या विवाद से सम्बन्धित या उत्पन्न हुए प्रश्न पर निर्णय दे सकते हैं। इससे कार्यवाहियों में बाहुल्यता (Multiplicity) समाप्त हो गई है। बम्बई अधिनियम की एक अन्य महत्त्वपूर्ण विशेषता यह है कि समझौता कार्यवाहियों में श्रमिक संघों को एक आवश्यक भाग के रूप में मान्यता देता है और अनेक सुविधाओं से युक्त एक नए वर्ग के संघ का निर्माण किया है जिसको अनुमोदित (Approved) संघ का नाम दिया है। ऐसा संघ तभी कहा जाएगा जब कोई संघ इस बात की शर्त मान लेगा कि समझौते के असफल हो जाने पर सभी विवाद पंच-फैसले को सौंप दिये जाएंगे और उस समय तक कोई भी हड़ताल नहीं की जायेगी जब तक कि अधिनियम में उल्लिखित समझौते के सभी साधन समाप्त न हो जावें तथा श्रमिकों का बहुमत ऐसी हड़ताल के पक्ष में न हो। जैसा कि पूर्व अधिनियम में था इस अधिनियम के अन्तर्गत भी श्रम अधिकारी और जाँच-न्यायालय तथा समझौताकारी की नियुक्तियों की व्यवस्था है। कुछ कानूनी बाधाओं को दूर करने के लिए इस अधिनियम में सन् १९५३ व १९५६ में संशोधन किये गये।

## सन् १९४७ का उत्तर प्रदेश औद्योगिक विवाद अधिनियम —

उत्तर प्रदेश में औद्योगिक विवाद अधिनियम सन् १९४७ में पारित किया गया जोकि १ फरवरी १९४८ से लागू किया गया। यह अधिनियम सरल है तथा सन् १९४७ के केन्द्रीय सरकार द्वारा पारित औद्योगिक विवाद अधिनियम के अन्तर्गत राज्य सरकार को अधिकार प्रदान करता है। यह बम्बई के अधिनियम के समान संघों के वर्गीकरण की कोई व्यवस्था नहीं करता और न ही समझौता और विवाचन के लिए कई प्रकार की एजेन्सियों की इसमें व्यवस्था है। परन्तु यह राज्य सरकार को इस बात का अधिकार देता है कि वह हड़तालों और तालाबन्दी को निषेध घोषित कर सके तथा मालिकों और मजदूरों को बाध्य कर सके कि वे रोजगार की विशेष शर्तों को लागू करें। राज्य सरकार औद्योगिक न्यायालय भी स्थापित कर सकती है। उसे यह भी अधिकार है कि किसी भी विवाद को सुलह या विवाचन के लिए सौंप दे और विवाचन निर्णय को सम्बन्धित पक्षों पर लागू कर दे। सार्वजनिक उपयोगी

सवाओं पर भी सरकार नियन्त्रण रख सकती है ताकि ऐसी सेवाओं की पूर्ति निरन्तर होती रहे और इस प्रकार सार्वजनिक सुरक्षा आराम और रोजगार में कोई विघ्न न पड़े। मई १९४८ के प्रारम्भ मे सरकार के आदेशानुसार राज्य के श्रम विभाग के अनेक अधिकारियों को विशेष क्षेत्रों मे समझौताकार के रूप में नियुक्त किया गया तथा औद्योगिक विवादों का सुलझाने के लिए कई क्षेत्रीय और प्रान्तीय सुलह बोर्ड और औद्योगिक न्यायालयों की स्थापना की गई। सूती कपड़ा चीनी काँच चमड़ा विद्युत और इन्जीनियरिंग उद्योगों के लिये क्षेत्रीय सुलह बोर्ड स्थापित किये गये और इनके लिये कानपुर, लखनऊ, आगरा और प्रयाग में औद्योगिक न्यायालय भी स्थापित किये गये। अगस्त १९५० मे इस अधिनियम में संशोधन हुआ जिसके अन्तर्गत सरकार को इस बात का अधिकार दे दिया गया कि ऐसे जन उपयोगी सेवा संस्थानों के प्रबन्ध को जो बन्द हो गये हों अथवा बन्द होने को हों अपने नियन्त्रण में ले ले।

सन् १९५१ में उत्तर प्रदेश मे औद्योगिक शान्ति को स्थापित करने की जो व्यवस्था थी इसका पुनर्संगठन हुआ। विशेष उद्योगों के लिये जो क्षेत्रीय सुलह बोर्ड थे उनको समाप्त कर दिया गया। और यह व्यवस्था कर दी गई कि हर क्षेत्र का सुलह अधिकारी ही किसी भी उद्योग से शिकायत प्राप्त पर या सरकार द्वारा निर्देश पाने पर सुलह बोर्ड का काम करेगा। इस प्रकार के बोर्ड का कर्त्तव्य केवल सुलह कराना और समझौते की संभावना के लिये यत्न करना होता है और यदि किसी समझौते की संभावना नहीं है तो अपनी रिपोर्ट श्रम कमिश्नर और सरकार को यह बोर्ड भेज देता है। फिर किसी उचित कार्यवाही के लिए आगे कदम उठाया जाता है। उदाहरणार्थ अगर आवश्यक हो तो विवाचन के लिए मामला सौंप दिया जाता है। औद्योगिक न्यायालयों को भी भंग कर दिया गया तथा पूरे राज्य के लिये इलाहाबाद में एक औद्योगिक अधिकरण की स्थापना कर दी गई। सरकार अपनी इच्छा से या सुलह बोर्ड की सूचना पर किसी भी मामले को विवाचन के लिए किसी विवाचक को या इलाहाबाद के राज्य औद्योगिक अधिकरण को सौंप सकती है तथा उसके निर्णय को लागू कर सकती है। इसके विरुद्ध अपील सन् १९५० के अधिनियम के अन्तर्गत निर्मित अखिल भारतीय श्रम अपीलीय न्यायालय में १९५६ तक जब कि अपीलीय न्यायालय समाप्त नहीं हुए थे की जा सकती थी। फरवरी १९५१ में एक संशोधन के द्वारा विवाचक और औद्योगिक अधिकरण द्वारा निर्णय देने की अवधि जो मूल आदेश में मामले का सौंपने की तिथि से ४० दिन थी अब १८० दिन कर दी गई। सन् १९५४ में एक और संशोधन द्वारा सुलह अधिकारियों को यह अधिकार प्रदान कर दिया गया है कि व कुछ परिस्थितियों में प्रार्थना-पत्र लेने से इन्कार कर सकते हैं ताकि निरर्थक शिकायतों को रोका जा सके। और औद्योगिक अधिकरण व विवाचक को अधिकार प्रदान कर दिया गया है कि वह लिपि या हिसाब की अशुद्धियों को ठीक कर सकते हैं। राज्य में सात क्षेत्रीय सुलह कार्यालय — कानपुर, इलाहाबाद गोरखपुर, लखनऊ, आगरा बरेली और मेरठ में स्थापित किये गये हैं। अब

कमिश्नर और उप-श्रम-कमिश्नर पूर्ण राज्य के लिए मुख्य अधिकारी हैं। हर क्षेत्र में मुख्य अधिकारियों के अतिरिक्त अब १९५९ से एक सहायक श्रम कमिश्नर की भी नियुक्ति हो गई है। इनकी संख्या इस समय ७ क्षेत्रों में ६ है (गोरखपुर और इलाहाबाद क्षेत्रों के लिए केवल एक सहायक श्रम कमिश्नर है)।

सन् १९४७ के अधिनियम में एक अन्य संशोधन सन् १९५६ के उत्तर प्रदेश औद्योगिक विवाद (संशोधन और विविध उपबंध) अधिनियम द्वारा किया गया जो कि अप्रैल १९५७ से लागू हुआ। इस संशोधन द्वारा उत्तर प्रदेश के अधिनियम में भी १९५६ के संशोधित केन्द्रीय अधिनियम के उपबन्धों को लागू कर दिया गया। संशोधित अधिनियम के द्वारा 'कर्मचारी' शब्द की परिभाषा का विस्तृत कर दिया गया है। और राज्य सरकार का इस बात का अधिकार दे दिया गया है कि वह औद्योगिक विवादों के निर्णायन के लिए एक या अधिक श्रम-न्यायालय और औद्योगिक अधिकरणों की स्थापना कर सकती है। श्रम-न्यायालय का अधिकार क्षेत्र केवल उन विषयों तक है जिनका उल्लेख अधिनियम की अनुसूची (Schedule) नं० १ में किया गया है। इसके अन्तर्गत स्थायी आदेश छटनी या बरखास्तगी उनका पुन नौकर रखना श्रमिकों की सुविधायें और अधिकार, हड़तालों और तालाबन्दियों की वैधता निश्चय आदि विषयों से सम्बन्धित तमाम मामले आ जाते हैं। अनुसूची नं० २ में उनसे अधिक महत्वपूर्ण विषय रखे गये हैं। जैसे मजदूरी बोनस भत्ता कार्य करने के घण्टे विश्राम-काल अवकाश और छुट्टियाँ लाभ-विभाजन पारिश्रमिक प्रोवीडेन्ट फण्ड अनुशासन विवेकीकरण छटनी आदि। औद्योगिक अधिकरणों को यह अधिकार भी प्रदान कर दिया गया है कि वे दोनों अनुसूचियों के मामलों को सुन सकता है। यदि निर्णायन का निर्णय एक से अधिक उद्योग संस्थानों को प्रभावित करता है तो सरकार तीन व्यक्तियों के एक विशेष अधिकरण की स्थापना कर सकती है या सरकार को इस बात का भी अधिकार है कि वह अनुसूची नं० २ का भी कोई मामला श्रम न्यायालय को सौंप सकती है अगर ऐसे मामले से १०० से अधिक श्रमिक सम्बन्धित नहीं हैं। अधिनियम की एक अन्य महत्वपूर्ण विशेषता यह है कि इसमें इस बात की व्यवस्था है कि किसी भी विवाद का ऐच्छिक रूप से निर्णायन को सौंपा जा सकता है। मालिक और श्रमिक लिखित समझौते द्वारा चाहे वह संघर्ष अथवा सम्भावित विवाद को किसी विशेष निर्णायक या निर्णायकों को सौंप सकते हैं। मालिकों को यह अधिकार दिए गए हैं कि वे अनुसूची नं० १ में वर्णित विषयों पर श्रमिकों की नौकरी की शर्तों को परिवर्तन करने के लिए सूचना दे सकते हैं। अधिनियम में किसी भी संस्थान के स्वामित्व अथवा प्रबन्ध के परिवर्तन होने की अवस्था में छटनी क्षति पूर्ति के सम्बन्ध में मालिकों की स्थिति को और स्पष्ट किया गया है। इस अवस्था में श्रमिकों को तब तक कोई भी क्षति पूर्ति न दी जायगी जब तक परिवर्तन द्वारा उस श्रमिक की नौकरी में बाधा न पहुँचती हो या जब नौकरी की शर्तें कम अनुकूल हो जाती हों। अथवा नया मालिक छटनी क्षतिपूर्ति देने के लिये श्रमिकों की सेवाओं को निरन्तर नहीं मानता।

इस नये संशोधित अधिनियम के अन्तर्गत सरकार ने इलाहाबाद में तीन औद्योगिक अधिकरणों की स्थापना कर दी है जो क्रमशः सामान्य सूती तथा चीनी उद्योग धन्धों के लिये हैं। गोरखपुर, कानपुर बरेली और मेरठ में चार श्रम न्यायालयों की स्थापना की गई है। समझौता प्रणाली पूर्व की भांति कार्यशील है। वर्ष १९५९ में क्षेत्रीय सहायक श्रम कमिश्नरों की भी नियुक्ति कर दी गई है।

एक अन्य महत्वपूर्ण संशोधन उत्तर प्रदेश अधिनियम में जुलाई १९५७ में हुआ। इसके अन्तर्गत इस बात की व्यवस्था है कि किसी संघ का कोई भी अधिकारी किसी भी पक्ष का उस समय तक प्रतिनिधित्व नहीं कर सकता जब तक कि श्रमिक संघ अधिनियम के अन्तर्गत उस संघ को पंजीकृत हुए दो वर्ष व्यतीत न हो गए हों। तथा संघ एक ही व्यवसाय के लिए पंजीकृत किया गया हो। इस बात की भी व्यवस्था है कि किसी भी औद्योगिक संस्थान में हड़ताल एवं तालाबन्दी दूसरे पक्ष को १० दिन की पूर्व सूचना दिये बिना नहीं की जा सकती है। श्रमिक को अधिकार दिया गया है कि वह राज्य सरकार से इस बात की प्रार्थना कर सकता है कि वह उसको मालिकों से उसके बकाया धन की वसूली करवावे। और अगर सरकार संतुष्ट हो जाए तो उस धन की वसूली के लिये जिलाधीश के नाम एक प्रमाण पत्र जारी कर सकती है जो उसकी वसूली उसी प्रकार कर सकता है जैसे कि लगान की बकाया की वसूली की जाती है। यदि राज्य सरकार को इस बात का विश्वास हो जाय कि कोई निर्णय निर्णय धोखे (Fraud) मिथ्या निरूपण (Misrepresentation) या दुरभि-सन्धि (Collusion) द्वारा प्राप्त किया गया है या दिया गया है तो ऐसा निर्णय लागू नहीं होगा। सुलह कार्यवाहियों के अतिरिक्त भी यदि कोई समझौता होता है तो उसकी रजिस्ट्री कराना आवश्यक है ताकि उसे लागू किया जा सके परन्तु वह सामाजिक न्याय के आधार पर रजिस्ट्रेशन को मना किया जा सकता है। उत्तर प्रदेश के इस औद्योगिक विवाद अधिनियम में अब फिर संशोधन करने पर विचार किया जा रहा है और संशोधित विधेयक तैयार किया जा चुका है।

जुलाई १९५८ से उत्तर प्रदेशीय सरकार ने राजकीय उद्योगों और संस्थानों तथा उत्तर प्रदेशीय सहकारी बैंक और उसकी शाखाओं और उत्तर प्रदेशीय सहकारी संघम तथा उत्तर प्रदेशीय दुग्ध पूर्ति सहकारी संघ और शाखाओं जिनमें १०० से अधिक श्रमिक काम करते हों के लिए एक स्थायी सुलह बोर्ड की स्थापना की है। इसका मुख्य कार्यालय लखनऊ में है।

**मध्य प्रदेश औद्योगिक विवाद समझौता अधिनियम —**

मध्य प्रान्त तथा बरार (मध्य प्रदेश) में मई १९४७ में औद्योगिक विवाद समझौता अधिनियम पारित किया गया था तथा इसमें दिसम्बर १९४७ मई सन् १९५१ तथा नवम्बर सन् १९५२ में संशोधन किये गये थे। प्रथम दो संशोधित अधिनियमों से तो केवल कुछ थोड़े ही संशोधन हुए। परन्तु १९५२ के अधिनियम से कुछ महत्वपूर्ण परिवर्तन हुए। इसके अनुसार श्रमिक के प्रतिनिधि की परिभाषा में संशोधन हुआ। मान्यता प्राप्त श्रमिक संघों को अधिक सदस्य वाले श्रमिक संघों से प्रतिस्थापित करने

का उपबन्ध भी था। सुलह बोर्ड के अधिकारों को भी विस्तृत कर दिया गया और एक अथवा अधिक उद्योगों के लिए मजदूरी बोर्ड की स्थापना की भी व्यवस्था की गई। राज्य सरकार द्वारा कोई भी औद्योगिक विषय जिसका सम्बन्ध मजदूरी कार्य के घण्टे विवेकीकरण न्यूनतम मजदूरी नियुक्ति या छटनी आदि से हो मजदूरी बोर्डों को सौंपे जा सकते हैं। सरकार को मजदूरी बोर्ड के निर्णय को लागू करना होगा। परन्तु यदि वह निर्णय से असहमत हो तब मामले को राज्य विधान सभा के समक्ष प्रस्तुत किया जाएगा जो कि निर्णय का स्वीकार अस्वीकार तथा उसमें संशोधन कर सकती है। मध्य प्रदेश का यह अधिनियम बम्बई के औद्योगिक सम्बन्ध अधिनियम पर ही लगभग आधारित है यद्यपि इसकी धारायें बम्बई के अधिनियम की तरह व्यापक नहीं हैं। इसके अन्तर्गत मालिकों द्वारा अनिवार्य रूप से स्थायी आदेशों को बनाने का उल्लेख है। किसी भी औद्योगिक मामले में परिवर्तन करने के लिये १४ दिन की सूचना देनी आवश्यक है और यदि वह असहमत हो तब समझौता कार्यवाही की अवधि में उनको हड़ताल एवं तालाबंदी को रोकने की भी व्यवस्था है। अधिनियम के अन्तर्गत एक स्थायी सुलह व्यवस्था का उपबन्ध है जिसके अन्तर्गत समझौताकार, विशेष समझौताकार, मुख्य समझौताकार, जिला औद्योगिक न्यायालय तथा राज्य औद्योगिक न्यायालय आ जाते हैं। एक श्रम अधिकारियों की व्यवस्था है जो विशेष परिस्थितियों में श्रमिकों के प्रतिनिधियों का कार्य कर सकते हैं। १९५५ के संशोधन के अनुसार सुलह बोर्ड और मालिक मजदूर समितियां भी तमाम उद्योगों में स्थापित की जा सकती हैं। अधिनियम के अन्तर्गत यदि सम्बन्धित पक्ष चाहें तो विवाचन की भी व्यवस्था है। राज्य सरकार को अधिकार है कि यदि वह यह समझे कि जन साधारण की सुरक्षा और सुविधा के विचार से इस प्रकार का पग आवश्यक है तब वह अपनी ही इच्छा से किसी भी औद्योगिक विवाद को राज्य औद्योगिक न्यायालय को विवाचन के लिये सौंप सकती है। संघ की कार्यवाही में भाग लेने पर किसी भी श्रमिक को दण्ड देना या सताना मालिकों के लिए गैरकानूनी कर दिया गया है। मध्य प्रदेश सरकार ने अप्रैल १९६० में एक विधेयक को परिचालित किया है जिसका नाम मध्य प्रदेश औद्योगिक सम्बन्ध विधेयक है। इसके अन्तर्गत राज्य में उद्योग सम्बन्धी जो भी विधान हैं उनको संयोजित कर उनमें उन्नति करने की व्यवस्था है। यह विधेयक १९६ में पास होकर अब अधिनियम बन गया है। इस १९६ के अधिनियम में औद्योगिक विवादों के निपटारे के लिए उपबन्ध है और कई प्रकार की व्यवस्थाएँ की गई हैं जैसे प्रतिनिधित्व श्रमिक संघों को मान्यता देना श्रम अधिकारियों की नियुक्ति, संयुक्त समितियाँ श्रम न्यायालय औद्योगिक न्यायालय जांच न्यायालय विवाचन बोर्ड आदि की स्थापना तथा हड़तालों और तालाबन्दियों को अवैध घोषित करने के लिए उपबन्ध आदि है।

**औद्योगिक विवाद विधान की संक्षिप्त समीक्षा —**

अब हम भारतवर्ष में औद्योगिक विवादों को रोकने तथा सुलझाने सम्बन्धी सभी उपायों की संक्षिप्त समीक्षा करेंगे। १९२९ का व्यापार विवाद अधिनियम

जिसके अन्तर्गत औद्योगिक विवादों के निपटारे के लिए एक अस्थायी बाह्य व्यवस्था की गई थी पहला कानून था जिसमें इस बात का उपबन्ध था कि भारत में औद्योगिक विवाद रोकने और निपटारे के लिए कोई वैधानिक व्यवस्था स्थापित की जाए। परन्तु इस अधिनियम में भी इस बात की कोई व्यवस्था न थी कि कोई ऐसी आन्तरिक व्यवस्था की जाये जिससे पारस्परिक बातचीत द्वारा प्रारम्भिक अवस्था में ही विवादों को निपटाया जा सके। अधिनियम का यह दोष सन् १९३८ के एक संशोधन द्वारा दूर किया गया जिसमें कि सुलह अधिकारियों की नियुक्ति का प्रबन्ध था। बम्बई में सन् १९३८ के बम्बई औद्योगिक विवाद अधिनियम में न केवल विवाचकों उत्साहकारों आदि की नियुक्ति की व्यवस्था थी बल्कि औद्योगिक न्यायालय के रूप में एक स्थायी व्यवस्था का भी प्रबन्ध था जिससे भारतवर्ष में श्रम न्यायालयों का प्रारम्भ हुआ। यद्यपि अब भी आंतरिक व्यवस्था की अपेक्षा बाह्य व्यवस्था पर अधिक बल था। परन्तु युद्ध के बाद के वर्षों में अधिक उद्योग अशांति के कारण आंतरिक व्यवस्था की आवश्यकता अनुभव की गई। भारत सरकार ने १९४७ का औद्योगिक विवाद अधिनियम पारित किया और कुछ प्रान्तीय सरकारों जैसे बम्बई मध्य प्रदेश और उत्तर प्रदेश ने भी केन्द्रीय अधिनियम के आधार पर अधिनियम बनाये। औद्योगिक झगड़ों को रोकने के लिए तथा निपटारे के लिये आंतरिक तथा बाह्य व्यवस्था दोनों की गई है।

जैसा ऊपर उल्लेख किया जा चुका है सरकार द्वारा औद्योगिक शांति बनाए रखने की जो व्यवस्था है वह इस प्रकार है — (१) परामर्श व्यवस्था तथा (२) सुलह व विवाचन व्यवस्था। औद्योगिक विवाद विधान के अन्तर्गत मालिक मजदूर समितियाँ श्रम तथा सुलह अधिकारी औद्योगिक न्यायालय श्रम न्यायालय औद्योगिक अधिकरण तथा राष्ट्रीय अधिकरण आदि की व्यवस्था है। केन्द्रीय क्षेत्र के संस्थानों के लिए एक मुख्य श्रम आयुक्त की नियुक्ति की गई है जिसका कार्य औद्योगिक सम्बन्धों को भी देखना है। इसकी सहायता के लिए क्षेत्रीय श्रम आयुक्त सुलह अधिकारी और श्रम निरीक्षक हैं। औद्योगिक विवादों के विवाचन के लिए श्रम न्यायालय औद्योगिक अधिकरण तथा राष्ट्रीय न्यायालय स्थापित किए गए हैं जिनका अपना अपना अधिकार क्षेत्र है। देहली में एक श्रम न्यायालय है और बम्बई में दो तथा धनबाद में एक औद्योगिक अधिकरण है। देहली में भी एक औद्योगिक अधिकरण बना दिया गया है जिसका उपयोग केन्द्रीय सरकार भी कर लेती है। राज्य सरकारों ने भी सुलह के लिए व्यवस्था की है जिसके अध्यक्ष श्रम आयुक्त होते हैं। राज्यों में भी अधिकरण और श्रम न्यायालय स्थापित हो गए हैं। उत्तर प्रदेश में सरकारी औद्योगिक संस्थानों के लिए तथा सहकारी संघों व बैंक के लिए एक स्थायी सुलह बोर्ड तथा मालिक मजदूर परिषदों की स्थापना की गई है। इस प्रकार हम देखते हैं कि देश में औद्योगिक विवादों को सुलझाने तथा उनकी रोकथाम के लिए एक व्यापक व्यवस्था की गई है।

**कार्यान्वित व्यवस्था — (Implementation Machinery)**

श्रम सम्बन्धी विधायन निर्णय समझौते तथा विधान को लागू न करने या लागू करने में देर के कारण सदा शिकायतें आती रहती हैं तथा इस कारण औद्योगिक विवाद भी हो जाते हैं। इन सब का लागू न करना एक वैध अपराध तो है और इसके लिए दण्ड की व्यवस्था भी है परन्तु अनुभव से यह पता चलता है कि इससे तनाव और कटुता कम नहीं होती और दण्ड आदि से औद्योगिक सम्बन्ध अच्छे नहीं बनते। इसलिए स्थायी श्रम समिति ने इस समस्या पर अक्तूबर १९५७ में अपने १६वें अधिवेशन में विचार किया। इसकी सिफारिशों के आधार पर केन्द्र में और राज्यों में इस बात की विशेष व्यवस्था कर दी गई है कि श्रम सम्बन्धी विधायन निर्णय समझौते आदि और अनुशासन संहिता उचित प्रकार से कार्यान्वित हों। इस का प्रारम्भ जनवरी १९५८ में हुआ जबकि केन्द्रीय श्रम व रोजगार मंत्रालय में एक कार्यान्वित विभाग खोला गया। (Implementation Cell) शीघ्र ही इसके कार्यों का विस्तार हो गया और एक केन्द्रीय मूल्यांकन तथा कार्यान्वित प्रभाग (Central Evaluation and Implementation Division) की स्थापना हो गई। जून १९५८ में एक त्रिदलीय केन्द्रीय कार्यान्विति समिति भी बनाई गई जिसके अध्यक्ष केन्द्रीय श्रम मंत्री हैं। सब राज्य सरकारों ने भी अब अपने श्रम विभागों में कार्यान्वित प्रभाग खोल दिए हैं तथा त्रिदलीय कार्यान्वित समितियाँ स्थापित कर दी हैं। केन्द्रीय प्रभाग राज्यों की कार्यान्वित व्यवस्था में समन्वय स्थापित करता है तथा नीति में समानता लाता है। राज्यों के कार्यान्वित अधिकारियों की समय समय पर बैठकें होती रहती हैं।

केन्द्रीय मूल्यांकन तथा कार्यान्वित प्रभाग के मुख्य कार्य निम्नलिखित हैं — (१) यह देखना कि अनुशासन संहिता आचरण संहिता श्रम सम्बन्धी विधान विधायन निर्णय समझौते आदि उचित प्रकार से लागू हो रहे हैं ताकि औद्योगिक विवादों के मुख्य कारणों की आरम्भ में ही रोकथाम की जा सके (२) औद्योगिक विवादों की रोकथाम के लिए कुछ प्रारम्भिक पग उठाना ताकि ऐसे विवाद हानि कारक न हो जाएँ और बहुत दिनों तक न चलते रहें (३) कुछ मुख्य हड़तालों तालाबन्दियों और विवादों का मूल्यांकन करना ताकि यह जाना जा सके कि उनका उत्तरदायित्व किस पर है। इसके अतिरिक्त यह प्रभाग श्रम सम्बन्धी विधान विधायन निर्णय नीति तथा अन्य निर्णयों का भी मूल्यांकन करता है और इस बात को देखता है कि जिस उद्देश्य से यह सब बनाए गए हैं वह उद्देश्य पूरे हो रहे हैं या नहीं तथा उनमें और क्या सुधार किए जा सकते हैं।

**१९५० का श्रम-सम्बन्ध विधेयक — (The Labour Relations Bill 1950)**

उल्लिखित अधिनियमों से जो अनुभव हुआ उसको देखते हुए सरकार ने औद्योगिक विवादों सम्बन्धी विधान में महत्त्वपूर्ण परिवर्तन करने के विषय में गम्भीरतापूर्वक विचार किया और इसके परिणामस्वरूप १९५० का श्रम सम्बन्ध

विधेयक संसद में प्रस्तुत किया गया । इस श्रम सम्बन्ध विधेयक ने नये उपायों का मार्ग प्रशस्त किया और विवादों को सुलझाने के लिए आंतरिक एवं बाह्य व्यवस्था पर जोर दिया । स्थायी आदेश सामूहिक सौदाकारी छंटनी काम मन्दन नीति आदि के लिए कई अधिकारियों की नियुक्ति के लिए उपबन्ध थे । किसी समझौते सामूहिक करार, आदि तथा पंचाट का उल्लंघन करने अथवा किसी भी अवैध हड़ताल तथा तालाबन्दी को घोषित करने पर कठोर दण्ड की व्यवस्था थी । उपयुक्त मामलों में सरकार को किसी भी संस्थान का अपने नियंत्रण में लाने का अधिकार था।

इस विधेयक की कई आधारों पर कठोर आलोचना की गई और सरकार ने विधेयक के पास होने में विलम्ब किया तत्पश्चात् यह व्यपगत (Lapse) हो गया । श्री वी वी गिरि के केन्द्रीय सरकार के श्रम मंत्री के रूप में आने पर औद्योगिक सम्बन्धों की समस्याओं के प्रति बिल्कुल दूसरा दृष्टिकोण अपनाया गया । जुलाई १९५२ में सरकार ने विधेयक की धाराओं के सम्बन्ध में जनमत जानने के लिए एक प्रश्नावली तैयार की और इसका परिचालन भी किया । इसके ऊपर जो भी मत आए उन पर अक्तूबर १९५२ में नैनीताल में हुए त्रिदल श्रम सम्मेलन में विचार किया गया । श्री वी वी गिरि ने ऐच्छिक समझौता तथा ऐच्छिक विवाचन के साधनों पर अपना दृढ़ विश्वास प्रकट किया । सम्मेलन ने औद्योगिक विवादों के विभिन्न स्वरूपों पर विचार करने के लिए ७ सदस्यों की एक समिति की नियुक्ति की । दिसम्बर १९५२ में समिति की सभा हुई जिसमें समस्या से सम्बन्धित विभिन्न महत्त्वपूर्ण विषयों पर विचार विमर्श किया गया । फरवरी १९५३ में श्रम मंत्रियों के सम्मेलन में इस विधेयक पर पुन विचार किया गया । परन्तु विधेयक को संसद के सामने लाने में पुन विलम्ब कर दिया गया । मार्च १९५४ में कांग्रेसी संसदीय दल ने इस विलम्ब पर असंतोष प्रकट किया । ३१ मार्च १९५४ को श्री गिरि ने संसद में घोषणा की कि एक व्यापक श्रम सम्बन्धी विधेयक की रूपरेखा तैयार की जा चुकी थी और संसद में प्रस्तुत होने से पूर्व केवल मंत्रीमण्डल की स्वीकृति लेनी थी । परन्तु शीघ्र ही श्री गिरि ने त्यागपत्र दे दिया और अब सरकार ने इस विषय पर नया विधान प्रस्तुत करने के स्थान पर सन् १९४७ के औद्योगिक विवाद अधिनियम में संशोधन कर दिया है । इस संशोधन का उल्लेख ऊपर किया जा चुका है ।

पंचवर्षीय आयोजनाओं में औद्योगिक सम्बन्ध

प्रथम पंचवर्षीय आयोजना में आयोजना आयोग ने अनुभव किया कि औद्योगिक शांति की दृष्टि से कई औद्योगिक विवादों में वैधानिक व्यवस्था ने विशेष योगदान नहीं दिया था । इसका विचार था कि निर्णय देने में अत्यधिक देरी होती थी और कई मामलों में निर्णय परिस्थिति की वास्तविक आवश्यकता से दूर हट गए थे । उसने यह भी अनुभव किया कि औद्योगिक और श्रम न्यायालयों में कार्य का स्तर कम हो गया है और काम के निपटाने की गति भी मंद थी । अत आयोजना आयोग का मत था कि विवाद को निपटाने का सबसे उपयुक्त साधन किसी भी तीसरे

पक्ष के हस्तक्षेप के बिना श्रमिकों एवं मालिकों के बीच स्वयं ही झगड़ों पर आपसी समझौता करना था । आयोग अपीलीय अधिकरण के पक्ष में नहीं था । उसके अनुसार औद्योगिक न्यायालयों या अधिकरणों के निर्णय के विरुद्ध कोई अपील नहीं होनी चाहिए सिवाय उन विशेष मामलों के जिनमें निर्णय विप्रतीप तथा स्वाभाविक न्याय के विरुद्ध मालूम हो । परन्तु आयोग का मत किसी ऐसी व्यवस्था के विरुद्ध नहीं था जिससे कुछ विशेष विवादों को निपटाने में न विलम्ब हो और न अधिक व्यय हो । औद्योगिक झगड़ों का सुलझाने के लिए जो भी व्यवस्था की जाए वह निम्नलिखित पाँच सिद्धांतों पर आधारित होनी चाहिए — (क) वैधानिक विधियों और कार्यवाही की औपचारिकता (technicalities) जितनी भी कम हो सके कम कर देनी चाहिए । (ख) प्रत्येक मामले की प्रकृति और महत्त्व के अनुसार अन्तिम और शीघ्र निपटारा होना चाहिए । (ग) न्यायालयों या अधिकरणों में केवल प्रशिक्षण पाए हुए विशेषज्ञों की नियुक्ति होनी चाहिए । (घ) असाधारण मामलों को छोड़कर इन न्यायालयों के विरुद्ध अपील कम कर देनी चाहिए । (ङ) पंच फैसले को शीघ्र से शीघ्र लागू करने की व्यवस्था होनी चाहिए ।

आयोग ने एकरूपता को लाने के लिए और अधिकरणों को मार्ग बताने के लिए आपसी सम्बन्धों को नियमित करने वाले कुछ आदर्श नियमों की स्थापना की सिफारिश भी की थी । सरकार, श्रमिक और मालिक की त्रिदलीय प्रतिनिधि समितियों द्वारा इस प्रकार के आदर्श नियम बनाने की व्यवस्था थी और किसी मत भेद होने की अवस्था में सरकार को विशेषज्ञों के परामर्श पर निर्णय लेकर इस निर्णय को न्यायालयों या अधिकरणों पर लागू करने का सुझाव था ।

द्वितीय पंचवर्षीय आयोजना में आयोग ने संकेत किया है कि औद्योगिक संबंधों का मुख्य उद्देश्य औद्योगिक शांति स्थापित करना होना चाहिए जिसके लिए पारस्परिक वार्ता समझौता और ऐच्छिक पंच-फैसले का उपयोग किया जा सकता है और दुस्साध्य या हठी (intractable) मामलों में अनिवार्य पंच-फैसले का प्रयोग भी किया जा सकता है । औद्योगिक सम्बन्धों में अगर काम रुक जाता है तो इस बात की अभावात्मक लोक प्रसिद्धि हो जाती है । इसके प्रतिरोध की आवश्यकता है । इस प्रतिरोध के लिए ऐसे उद्योग धंधों में जिनमें बहुत समय से शांतिपूर्वक काम करने की परम्परा पड़ी हुई है, उन बातों के अध्ययन की आवश्यकता है जिनके कारण औद्योगिक शांति या एकता आ जाती है । आयोग ने औद्योगिक शांति स्थापित करने की दृष्टि से रोक थाम के साधनों को अधिक महत्त्व प्रदान किया है । इसने यह भी सुझाव दिया है कि विवाचन निर्णय तथा समझौतों आदि को न मानने और न लागू करने की अवस्था में कठोर दण्ड की व्यवस्था की जाए । उल्लंघन की अवस्था में निर्णयों को लागू करने का उत्तरदायित्व किसी उपयुक्त अधिकरण को होना चाहिए जिस पर दोनों पक्षों को सीधी पहुँच हो । यह सुझाव दिया गया है कि केन्द्रीय राज्यों और निजी संस्थानों में सभी स्तरों पर एक स्थायी संयुक्त

परामर्श दायी व्यवस्था होनी चाहिए। संस्थानों में इस उद्देश्य से मालिक मजदूर समितियाँ कार्य कर सकती हैं और उनके प्रभावपूर्ण कार्य करने के लिए उनके उत्तरदायित्वों तथा श्रमिक संघों के उत्तरदायित्वों के बीच सीमा स्पष्ट कर देनी चाहिए। संयुक्त परामर्शदात्री बोर्ड का भी पूर्णरूप से उपयोग किया जाना चाहिए। योजना ने श्रम और प्रबन्ध में अधिक सहयोग को बहुत महत्त्व प्रदान किया है जो कि प्रबन्ध परिषदों के द्वारा प्राप्त हो सकता है जिसमें प्रबन्धकों तकनीकी विशेषज्ञों एवं श्रमिकों के प्रतिनिधि हों। इस प्रकार की परिषदों को संस्थान से सम्बन्धित सभी मामलों पर विचार-विमर्श करना चाहिये सिवाय उन मामलों को छोड़कर जो सामूहिक सौदाकारी के अन्तर्गत आते हैं।

तीसरी पंचवर्षीय आयोजना में यह कहा गया है कि औद्योगिक सम्बन्धों के विकास में अनुशासन संहिता को आधार-शिला माना जा सकता है। पिछले तीन वर्षों में अनुशासन संहिता के कार्यों से उसकी उपयोगिता सिद्ध हो चुकी है। इसके अन्तर्गत जो मालिकों और श्रमिकों के उत्तरदायित्व हैं उनको उन्हें भली भाँति समझ लेना चाहिए और यह सभी मालिकों और श्रमिकों पर लागू होना चाहिए। अनुशासन संहिता औद्योगिक सम्बन्धों के विषय में एक महत्त्वपूर्ण कार्य कर सकती है। जिन आधारों पर यह संहिता बनी है उनको दृढ़ करने की आवश्यकता है। आयोजना में इस ओर भी संकेत किया गया है कि ऐच्छिक विवाचन को लागू करने के लिए अधिक प्रयत्न किए जाएँगे। सरकार को क्षेत्रीय और औद्योगिक स्तर पर विवाचकों की एक तालिका (Panel) बनाने के लिए अग्रणीय कार्य करना चाहिए।

यह सब सुझाव बहुत लाभदायक हैं। परन्तु सुझावों को आयोजना नहीं कहा जा सकता। आवश्यकता तो इस बात की है कि इन सुझावों को कार्य रूप में परिणत किया जाय अन्यथा कोरी आशाओं से कुछ प्राप्ति नहीं हो सकेगी।

**त्रिदलीय श्रम व्यवस्था — (Tripartite Labour Machinery)**

सरकार की श्रम नीति को निर्धारित करने श्रम सम्बन्धी आदर्श नियम तथा स्तर निश्चित करने तथा मालिकों एवं श्रमिकों से सम्बन्धित अन्य महत्वपूर्ण प्रश्नों पर विचार करने के लिये त्रिदलीय व्यवस्था की महत्ता को अब सभी देशों में स्वीकार कर लिया गया है। वास्तव में अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन का पूरा ढाँचा इस त्रिदलीय विचार-विमर्श के सिद्धान्त पर ही आधारित है। भारतवर्ष में सरकार ने सन् १९४० से ही सर्व प्रथम एक त्रिदलीय श्रम व्यवस्था का न केवल विकास किया है वरन् उसे पूर्ण भी किया है। यह अब नई सलाहकार संस्था बन गई है। इसका एक रूप भारतीय श्रम सम्मेलन है जिसको साधारणतया त्रिदलीय श्रम सम्मेलन भी कहा जाता है। इसको पहले परिपूर्ण (Plenary) श्रम सम्मेलन कहते थे। इस श्रम सम्मेलन में जो कि वर्ष में एक बार होता है श्रम से सम्बन्धित सभी पक्षों अर्थात् केन्द्रीय एवं राज्य सरकारों तथा मालिकों और श्रमिकों के संघों को प्रतिनिधित्व दिया जाता है। सम्मेलन ने स्थायी श्रम समितियाँ तथा औद्योगिक समितियाँ स्थापित

की है जिनकी सभाएं साधारणतया होती रहती हैं। यह सम्मेलन अब ऐसी संस्था बन गई है जिसकी सभाओं में विधान सभा में प्रान से पूर्व श्रम कानून के लिए सुझावों तथा श्रम-नीति और श्रम प्रशासन से सम्बन्धित विषयों पर विचार-विमर्श किया जाता है। इस प्रकार विधान सभा में श्रम कानून के पास होने में सरलता हो जाती है क्योंकि प्रस्ताव की अन्तिम रूपरेखा तैयार करने से पूर्व मतभेद के सभी पहलुओं पर विचार-विनिमय हो जाता है और सभी पक्षों को अपना-अपना दृष्टिकोण रखने का अवसर मिल जाता है। श्रम-मंत्रियों का सम्मेलन भी इस व्यवस्था से सम्बन्धित है यद्यपि यह त्रिदलीय नहीं है। केन्द्र तथा राज्य में त्रिदलीय सलाहकार समितियां भी स्थापित की गई हैं तथा सभी समझौता व्यवस्था के लिए एक केन्द्रीय सलाहकार समिति की भी स्थापना की गई है।

गत वर्षों में इन सम्मेलनों और स्थायी श्रम समितियों की समय-समय पर सभाएं होती रही हैं और श्रम नीति से सम्बंधित अनेक महत्वपूर्ण विषयों पर निर्णय लिए गए हैं। सन् १९४८ में एक केन्द्रीय श्रम सलाहकार परिषद की स्थापना की गई जिसमें उचित मजदूरी तथा लाभ विभाजन पर विचार के लिए विशेषज्ञों की दो समितियां नियुक्त की गईं। सन् १९५१ में मालिकों और श्रमिकों के बीच सुलह कराने के लिए एक संयुक्त उद्योग और श्रमिक सलाहकार बोर्ड स्थापित किया गया। सन् १९५४ में अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के प्रस्ताव तथा सिफारिशों की जांच करने के लिए तीन सदस्यों की एक त्रिदलीय समिति बनाई गई। आयोजना आयोग ने भी श्रम नीति पर परामर्श के लिये श्रम विशेषज्ञों की एक समिति बनाई है। केन्द्र तथा राज्यों में कई श्रम सम्मेलनों तथा समिति की अनेक बैठकें हुई हैं जिनमें महत्वपूर्ण विषयों पर विचार-विमर्श हुआ है। इससे मालिकों सरकार और श्रमिकों को एक दूसरे के दृष्टिकोण को समझने में बहुत सहायता मिली है। भारतीय श्रम सम्मेलन का १६ वां अधिवेशन अक्तूबर १९५१ में बंगलौर में हुआ तथा श्रम मंत्रियों के सम्मेलन का १७ वां अधिवेशन तथा स्थायी श्रम समिति का १९ वां अधिवेशन भी १९५१ में हुए। उत्तर प्रदेश में श्रमिकों के कल्याण के लिए राज्य त्रिदलीय श्रम सम्मेलन कानपुर त्रिदलीय श्रम सम्मेलन स्थायी श्रम समिति तथा अनेक सलाहकार समितियां हैं।

**औद्योगिक विराम सन्धि प्रस्ताव — (Industrial Truce Resolution)**

यहां औद्योगिक विराम संधि प्रस्ताव का भी उल्लेख कर देना उचित होगा। यह प्रस्ताव दिसम्बर १९४७ में सरकार, मालिकों और श्रमिकों के एक त्रिदलीय सम्मेलन द्वारा पारित हुआ था। इसका कारण यह था कि १९४७ में बहुत अधिक संख्या में हड़तालें हुई थीं जिनसे उत्पादन बहुत गिर गया था और चारों ओर 'उत्पादन करो या मरो' की ही पुकार थी। देश की अर्थ व्यवस्था को सुदृढ़ बनाये रखने के लिए उत्पादन बढ़ाने के हेतु इस प्रस्ताव में मालिकों और श्रमिकों में सहयोग और मैत्रीपूर्ण सम्बन्धों की आवश्यकता पर बल दिया गया था। इस प्रस्ताव में मालिकों और

श्रमिकों से इस बात का अनुरोध किया गया था कि वह इस बात के लिए सहमत हो जाएं कि तीन वर्ष तक औद्योगिक शांति बनाये रखेंगे और हड़ताल तालाबंदी तथा उत्पादन-मन्दी के साधनों को न अपनायेंगे। मालिकों को उद्योग में श्रम की महत्ता और श्रमिकों के लिए उचित मजदूरी और अच्छी कार्य की दशाओं की आवश्यकता को स्वीकार करना था। श्रमिकों को भी राष्ट्रीय आय में वृद्धि करने के अपने कर्त्तव्यों को समझना था जिसके बिना उनके रहन-सहन के स्तर में स्थायी उन्नति नहीं हो सकती थी। प्रस्ताव में यह भी कहा गया था कि विवादों को सुलझाने में मालिकों और श्रमिकों दोनों का ही दृष्टिकोण यह होना चाहिए कि उत्पादन में किसी प्रकार की बाधा डाले बिना पारस्परिक वार्तालाप से मामला सुलझा लें। उपभोक्ताओं के हित के लिए यह सुझाव था कि उद्योगों के अत्यधिक लाभ को कर लगाकर और अन्य साधनों से रोका जाय। अन्य सुझाव प्रस्ताव में यह थे कि श्रमिकों को उचित मजदूरी मिलने का प्रबन्ध होना चाहिए। प्रत्येक औद्योगिक संस्थान में अनुरक्षण (Maintenance) और विस्तार के लिए उचित धन आरक्षित करने के पश्चात् इस बात की भी व्यवस्था होनी चाहिये कि श्रमिकों को उचित मजदूरी मिले और लगी हुई पूंजी पर भी उचित लाभ हो।

सम्मेलन ने इन उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए निम्नलिखित साधनों की सिफारिश की — (क) शान्तिपूर्ण उपायों से विवादों को सुलझाने की व्यवस्था का पूर्ण उपयोग किया जाना चाहिए और जहाँ ऐसी व्यवस्था न हो वहाँ पर तुरन्त ही ऐसी व्यवस्था हो जानी चाहिए। (ख) केन्द्रीय क्षेत्रीय व उत्पादन इकाई समितियां बनाकर श्रमिकों को औद्योगिक उत्पादन के सभी मामलों पर सम्मिलित किया जाना चाहिए। (ग) प्रत्येक औद्योगिक संस्थान में दिन प्रति दिन के विवादों को सुलझाने के लिए प्रबन्धकों और श्रमिकों के प्रतिनिधियों की मालिक मजदूर समितियां बनाई जानी चाहिएं। (घ) श्रमिकों के जीवन स्तर को सुधारने के लिए औद्योगिक श्रमिकों के आवास पर तत्काल ध्यान देना चाहिए और आवास की ...त सरकार, मालिकों और श्रमिकों तीनों के ही द्वारा दी जानी चाहिए परन्तु ...ों का भाग केवल उचित किराये के रूप में होना चाहिए।

**औद्योगिक विराम-सन्धि प्रस्ताव को लागू कराने के लिए उठाये गये पग —**

अप्रैल १९४८ में भारत सरकार ने अपनी औद्योगिक नीति की घोषणा में इस प्रस्ताव को स्वीकार किया और इस हेतु एक विशेष अधिकारी की नियुक्ति भी की। यह भी निश्चय किया गया कि प्रत्येक मुख्य उद्योग के लिए एक केन्द्रीय सलाहकार परिषद तथा अनेक समितियों की स्थापना की जाये। विशेष प्रश्नों पर विचार करने के लिए उप-समितियों की भी नियुक्ति की जाये। अप्रैल १९४८ में हुए भारतीय श्रम सम्मेलन के नवें अधिवेशन में मालिकों और श्रमिकों ने भी प्रस्ताव को स्वीकृत कर लिया। केवल अखिल भारतीय श्रमिक संघ कांग्रेस ने ही इसको स्वीकार करने में कुछ शर्तें रखीं। विभिन्न राज्य सरकारों ने इस प्रस्ताव को कार्यान्वित करने में

मुख्य बोर्ड स्थापित कर दिए गए थे यद्यपि विवादों के समझौते में इनका कार्य सीमित ही रखा गया था। जैसे जैसे उद्योगों का विकास हुआ इस व्यवस्था का क्षेत्र भी विस्तृत होता गया। इस प्रक्रिया में व्यापार परिषद् और मालिक संघों के संघर्षों ने काफी सहायता की। १९० तक विवादों को निपटाने के लिए सामूहिक सौदाकारी को अधिकतर उद्योगों में अपना लिया गया था। इस प्रकार इंगलैण्ड में विवादों के निबटाने में श्रमिक संघों ने महत्त्वपूर्ण कार्य किए हैं और इस सम्बन्ध में उनके कार्यों का वर्णन हम इंगलैण्ड के श्रमिक संघवाद के अध्याय में कर चुके हैं (पृष्ठ ११८–१९)।

**इंगलैण्ड में औद्योगिक विवादों के कारण —**

इंगलैण्ड में श्रमिकों का असंतोष ही अधिकतर हड़तालों का कारण है। श्रमिकों में असंतोष की भावना इसलिए पाई जाती है कि उनके मतानुसार उन्हें उद्योग के लाभ में से कम हिस्सा मिलता है। यह आर्थिक होने के साथ साथ मनोवैज्ञानिक समस्या भी है। जहाँ तक भौतिक उपभोग का प्रश्न है श्रमिक की स्थिति आरम्भ की आर्थिक प्रणाली की अपेक्षाकृत यद्यपि अच्छी तो है परन्तु फिर भी वह कम संतुष्ट है। श्रमिकों में शिक्षा का विकास इस असंतोष का एक कारण है। श्रमिक समाज में अपने स्थान तथा उचित कर्त्तव्यों के बारे में पहले से कहीं अधिक वाद विवाद करते है। संयुक्त पूँजीवादी प्रणाली ( Joint Stock System ) के विकास ने भी इस असंतोष की भावना में वृद्धि की है। इस प्रणाली से पूँजी के नियन्त्रण एवं स्वामित्व में भिन्नता आ जाती है और मालिकों व श्रमिकों के व्यक्तिगत सम्बन्ध टूट जाते हैं। मालिक और श्रमिक के जीवन के रहन सहन के स्तर में भी पूर्व की अपेक्षा अब बहुत अन्तर हो गया है। श्रमिक अपनी स्थिति की अपने पूर्वजों से तुलना नहीं करता वरन् मालिकों के वर्तमान वर्ग से करता है और दोनों के मध्य की गहरी खाई को निहारता है। जब उसे मालिकों के बड़े बड़े लाभांशों ( Dividends ) का ज्ञान होता है तब वह अनुभव करता है कि उससे उसका उचित भाग छीना जा रहा है। वह देखता है कि विभिन्न प्रकार की सम्पत्ति के केवल स्वामित्व के कारण ही पूँजीपति कितने आनन्द से रहते है। यद्यपि वह यह स्वीकार करता है कि उत्पादन के लिए पूँजीगत वस्तुएँ आवश्यक हैं परन्तु वह मालिकों द्वारा उद्योग के लाभ में से एक बड़े हिस्से को हड़प जाना अन्याय समझता है। दो महायुद्धों से भी श्रमिकों पर मनोवैज्ञानिक प्रभाव पड़ा है और वह मालिकों की ही भाँति सुखपूर्वक अपना जीवन व्यतीत करने के अधिकार को पाने का दावा करते हैं। इसीलिए मजदूरी बोनस और महँगाई भत्ते के प्रश्नों पर ही अनेक हड़तालें हुई है।

श्रमिकों के मेहनताने के प्रश्न से ही कार्य के घण्टे और कार्यों की दशाओं के प्रश्न भी सम्बन्धित है। इंगलैण्ड में अनेक कटु संघर्ष कार्य दिवस के घंटों के कारण हुए हैं। समयोपरि (Overtime) का प्रश्न औद्योगिक अशान्ति का प्रमुख कारण रहा है, विशेषकर उस समय जब व्यवसाय में बेरोजगारी होती है। मालिक अकसर बंधे

खर्चों में कमी करने के लिए श्रमिकों से अतिरिक्त घंटों तक काम कराते थे क्योंकि पारी प्रणाली के अभाव में नए श्रमिकों को कार्य पर लगाने से मशीनरी आदि पर अतिरिक्त धन व्यय करना पड़ता था। इस कारण श्रमिक समयोपरि का विरोध करते हैं क्योंकि उससे कम घण्टे कार्य करने से जो सुविधा मिलती है उसका अन्त हो जाता है और उनके स्वास्थ्य पर बुरा प्रभाव पड़ता है। इसके अतिरिक्त समयोपरि के न होने से अधिक श्रमिक रोजगार पा सकते हैं।

इंगलैण्ड में अनेक हड़तालें इस कारण भी हुई हैं कि मालिकों ने श्रमिक संघों को उचित तथा सक्षम ( Competent ) सौदाकारी संगठन के रूप में मान्यता देने से इन्कार कर दिया है। उदाहरणतः रेलवे श्रमिकों को काफी लम्बे समय तक संघर्ष करना पड़ा तब कहीं जाकर रेलवे कम्पनियों ने उनको पूर्ण मान्यता प्रदान की। परन्तु औद्योगिक अशान्ति का यह कारण अब विशेष महत्त्व नहीं रखता क्योंकि मालिक अब श्रमिकों के उनके संघों द्वारा बातचीत और सौदा करने के अधिकार को स्वीकार करते हैं। अब मालिक देश में शक्तिशाली श्रमिक संघ आन्दोलन की उपेक्षा करने का साहस नहीं कर सकते।

इंगलैण्ड में औद्योगिक अशान्ति का एक और कारण कुछ उत्साही श्रमिकों का उद्योग के प्रबन्ध में भाग लेने की इच्छा है। वह उस व्यवस्था से संतुष्ट नहीं है जिसमें श्रमिकों का स्तर अधीनस्थ ( Subordinate ) हो जाता है उनके व्यक्तित्व का लोप हो जाता है और इस प्रकार उन्हें अपनी प्रतिभाओं के विकास का अवसर नहीं मिलता। उनका उद्देश्य हड़तालों के माध्यम से पूँजीवादी प्रणाली को पूर्णतया समाप्त कर श्रमिकों का नियन्त्रण स्थापित करना है। श्रमिकों के स्तर को 'दास मजदूर' (Wage slave) की स्थिति से ऊँचा उठाना उनका लक्ष्य है। इन विचारों के परिणामस्वरूप अनेक औद्योगिक विवाद हुए हैं। यदि ब्रिटिश लोग क्रान्तिकारी विचारों के विरोधी न होते तो इनका प्रभाव और भी अधिक होता। किन्तु इंगलैण्ड में सम्भवतः कुछ साम्यवादियों को छोड़कर अन्य कोई भी वर्ग व्यवस्था के वर्तमान स्वरूप को नष्ट कर श्रमिकों के नियन्त्रण के पक्ष में नहीं है।

प्रोफेसर पीगू ने औद्योगिक मतभेदों का दो श्रेणियों में वर्गीकरण किया है—(१) ऐसे मतभेद जो मजदूरी में भिन्नता ( Fraction of Wages ) के कारण होते हैं और (२) ऐसे मतभेद जो कार्यों के सीमांकन ( Demarcation of Functions ) के कारण होते हैं। मजदूरी में भिन्नता के कारण जो मतभेद होते हैं उनको निम्नलिखित भागों में बाँटा जा सकता है — (क) ऐसे मतभेद जो श्रम के मेहनताने से सम्बन्धित होते हैं। यह मतभेद साधारणतया नकद मजदूरी दर की समस्याओं के कारण उत्पन्न होते हैं परन्तु कुछ अन्य बातों से भी सम्बन्धित होते हैं जैसे कार्यदशा की दशाएं जुर्माना या नकदी या जिन्स के रूप में पेंप भत्ते की मात्रा आदि (ख) ऐसे मतभेद जिनका सम्बन्ध कर्मचारियों के कार्य व व्यवहार से होता है। यह साधारणतया कार्यों के घण्टों के प्रश्न से सम्बन्धित होते हैं।

कार्यों के सीमांकन के कारण (जिनमें सम्बन्धित व्यापारों के सीमांकन विवाद भी आ जाते हैं) जो मतभेद होते हैं उनके अन्तर्गत वे सब मसले आ जाते हैं जो श्रमिकों के इस दावे से उत्पन्न होते हैं कि उन्हें प्रबन्ध कार्यों में भाग मिलना चाहिए। ऐसे मतभेद निम्नलिखित बातों से सम्बन्धित होते हैं — (क) काम को विभिन्न वर्गों के श्रमिकों में तथा विभिन्न प्रकार की मशीनों में किस प्रकार बाँटा जाता है। (ख) मालिक अपने कर्मचारियों को किस प्रकार और कहाँ से कार्य पर लगाता है। इसमें भरमार, पक्षपात तथा केवल श्रमिक संघों के द्वारा ही कार्य पर लगाना आदि समस्याएं आ जाती हैं। (ग) इस बात की समस्या कि श्रमिकों का अपनी कार्य दशाएं निर्धारित करने में कितना हाथ होना चाहिए।

किन्तु प्रोफेसर पीगू ने यह भी कहा है कि उपरोक्त वर्गीकरण द्वारा मतभेदों को ठीक ठीक बाँटना कठिन भी है। औद्योगिक मतभेदों को एक और तरीके से भी दो विभागों में बाँटा गया है (१) ऐसे मतभेद जो वर्तमान रोजगार की शर्तों के अर्थ निर्णय ( Interpretation ) से सम्बन्धित होते हैं तथा (२) जो भविष्य के रोजगार के सामान्य प्रश्नों से सम्बन्धित होते हैं। वर्तमान रोजगार की शर्तों का अर्थ निर्णय तो एक न्यायिक ( Judicial ) कार्य है, तथा सामान्य प्रश्नों का समझौता एक विधायी ( Legislative ) कार्य है। ऐसे सभी मतभेद जो किसी करार के बाद उत्पन्न होते हैं अर्थ निर्णय मतभेद कहे जा सकते हैं। ऐसे मतभेद अधिकतर किसी विशेष संस्थान तक ही सीमित रहते हैं और बहुधा पूर्णतया किसी प्रकार के होते हैं। ऐसे मतभेद मात्रा और गुण की वास्तविक बातों के ऊपर जो मतभेद उत्पन्न हो जाते हैं उनसे सम्बन्धित होते हैं। यह मतभेद स्थानीय 'शाखा' ( Branch ) की ओर से उच्च संस्था द्वारा निपटाए जाते हैं। 'सामान्य प्रश्न' रोजगार की शर्तों तथा नौकरी की सामान्य दशा से सम्बन्धित बातों से उत्पन्न होते हैं अर्थात् ऐसी बातों से जिनका प्रभाव भविष्य में पड़ता है। इनके अन्तर्गत बहुत बातें आ जाती हैं और इनका प्रभाव बहुत मनुष्यों पर पड़ता है। हड़तालों और तालाबन्दियों के विस्तृत रूप में होने के साधारणतया यही कारण होते हैं। ऐसे प्रश्नों का निपटारा प्रत्यक्ष रूप से असम्बद्ध संस्थाओं द्वारा किया जाता है।

**औद्योगिक विवाद सम्बन्धी विधान —**

यद्यपि इंगलैंड में औद्योगिक विवाद सम्बन्धी विधान एक शताब्दी से भी अधिक पुराना है परन्तु १८९६ के पूर्व जो भी विधान बनाए गए थे उनमें अधिक उत्साह नहीं दिखाया गया था और इस कारण मालिक और मजदूरों के बीच जो बातें धीरे धीरे उत्पन्न होती जा रही थी उनको कम करने में इन विधानों से अधिक सहायता प्राप्त नहीं होती थी। १८२४ के अधिनियम के अन्तर्गत 'जस्टिसेज आफ पीस ( Justices of Peace ) को स्वेच्छापूर्वक मजदूरी निर्धारित करने का अधिकार दे दिया गया था। १८६७ और १८७२ के अधिनियमों में यद्यपि सुलह बोर्डों की व्यवस्था की गई थी परन्तु इनकी स्थापना की ओर कोई विशेष पग नहीं उठाया

गया था। १८९४ में प्रकाशित श्रम आयोग की रिपोर्ट की सिफारिश के आधार पर १८९६ का सुलह अधिनियम (Conciliation Act) पारित किया गया। इसमें सुलह के ऐच्छिक सिद्धान्त पर जोर डाला गया था। सुलह का ऐच्छिक सिद्धान्त ब्रिटिश विधान की अपनी एक निराली विशेषता रही है। जहाँ सुलह बोर्ड नहीं बनाए गए थे वहाँ मालिकों को ऐसे बोर्डों के स्थापित करने को प्रोत्साहित किया गया। बोर्ड आफ ट्रेड (Board of Trade) को मध्यस्थता करने का अधिकार था। किसी भी एक पक्ष की प्रार्थना पर बोर्ड समझौताकार को और दोनों पक्षों की प्रार्थना पर विवाचक को नियुक्त कर सकता था। यद्यपि बोर्ड के निर्णय को मानना वैधानिक रूप से बाध्य नहीं था परन्तु फिर भी आशा की जाती थी कि सामान्यतः दोनों पक्ष निर्णय का आदर करेंगे।

१८९६ का अधिनियम केवल साधारण रूप से सफल रहा। पंजीकृत सुलह बोर्डों की संख्या धीरे धीरे बढ़ने लगी। हड़ताल और तालाबन्दी को रोकने में बोर्ड आफ ट्रेड का काफी हाथ रहा। १९०८ में एक स्थाई विवाचन न्यायालय (Court of Arbitration) की स्थापना की गई और इसके तीन वर्ष पश्चात् औद्योगिक परिषदें (Industrial Councils) बनाई गई। यह परिषद जिसका अध्यक्ष एक स्थायी अधिकारी होता था मालिकों और कर्मचारियों की एक संयुक्त संस्था थी और इसका मुख्य कार्य बोर्ड आफ ट्रेड को सुलह और विवाचन कार्यों में सहयोग और सहायता देना था। इतना होते हुए भी १९१४ के युद्ध से पूर्व राष्ट्रव्यापी हड़तालें हुईं और उनको सुलझाने के लिए तत्कालीन व्यवस्था पूर्णतया असफल सिद्ध हुई।

युद्ध के परिणामस्वरूप नीति में कुछ समय के लिए परिवर्तन हुआ। समय की आवश्यकताओं के कारण ही १९१५–१७ के 'म्युनिशन आफ वार एक्ट' (Munitions of War Act) पारित किए गए जिनके अन्तर्गत हड़तालों को अवैध घोषित कर दिया गया तथा विवाचन बोर्ड के निर्णयों को मानना वैधानिक रूप से अनिवार्य कर दिया गया। परन्तु इतना सब होने पर भी युद्धकाल में ही औद्योगिक अशांति दृष्टिगोचर होने लगी। फलतः अक्तूबर १९१६ में सरकार ने ह्विटले समिति (Whitley Committee) नियुक्त की। इसने संगठित उद्योगों में संयुक्त औद्योगिक परिषदों (Joint Industrial Councils) के निर्माण आंशिक रूप से संगठित उद्योगों के लिए मासिक मजदूर समितियों (Works Committees) के निर्माण और असंगठित उद्योगों में मजदूरी के नियमन करने की सिफारिश की। समिति ने विभिन्न उद्योगों में ऐच्छिक रूप से राष्ट्रीय संयुक्त स्थायी औद्योगिक परिषदों (National Joint Standing Industrial Council) और विभिन्न क्षेत्रों के लिए जिला परिषदों (District Councils) के स्थापित करने की भी सिफारिश की। राष्ट्रीय संयुक्त परिषदों का कार्य सामान्य नीति' (General Policy) से सम्बन्धित समस्याओं पर विचार करना था और जिला परिषदों का कार्यक्षेत्र स्थानीय प्रश्नों

से सम्बन्धित था और मालिक-मजदूर समितियों के कार्य उन विषयों से सम्बन्धित थे जो किसी विशेष उद्योग संस्था के आंतरिक (Internal) सम्बन्धों और कार्यों पर प्रभाव डालते थे।

१९१९ में सरकार ने औद्योगिक न्यायालय अधिनियम (Industrial Courts Act) पारित किया जो व्हिटले समिति के सुझावों को मानकर बनाया गया था। इस समिति ने अनिवार्य विवाचन विधि का घोर विरोध किया था और वर्तमान व्यवस्था को ही जारी रखने का सुझाव दिया था जिसमें मालिक और श्रमिक स्वयं ही समझौते करते थे और अपने मतभेदों को पारस्परिक रूप से निबटा लेते थे। अधिनियम के अन्तर्गत एक स्थायी औद्योगिक न्यायालय (Standing Industrial Court) की स्थापना भी की गई। इस न्यायालय में मालिकों और श्रमिकों के प्रतिनिधि तथा अन्य स्वतन्त्र व्यक्ति थे और यह सब श्रम मंत्रालय द्वारा मनोनीत किए जाते थे। दोनों पक्षों की सहमति से कोई भी विवाद इस न्यायालय को सौंपा जा सकता था। इग्लैण्ड में इस न्यायालय ने विवादों को सुलझाने की दृष्टि से उपयोगी कार्य किया है। अधिनियम के अन्तर्गत श्रम मंत्रालय को यह अधिकार था कि वह किसी भी विवाद की जाँच करने के लिए जाँच न्यायालय (Court of Inquiry) स्थापित कर दे और जाँच की रिपोर्ट भी प्रकाशित कर दे। पिछले युद्ध के समय विवादों को सुलझाने की दृष्टि से "रोजगार और राष्ट्रीय विवाचन आदेश (Employment and National Arbitration Order)" के अन्तर्गत एक राष्ट्रीय विवाचन अधिकरण (National Arbitration Tribunal) की स्थापना की गई। इसके अनुसार उस समय तक हड़तालों और तालाबन्दियों का अवैध घोषित कर दिया गया जब तक कि कोई भी विवाद श्रम मंत्री को प्रस्तुत नहीं किया जाता और वह २१ दिन के अन्दर अन्दर समझौता नहीं करा पाता। सर्वप्रथम सामूहिक संयुक्त व्यवस्था से परामर्श लिया जाना जरूरी था और इसके निर्णय की महत्ता भी विवाचन निर्णय जैसी ही मानी गई थी। इस प्रकार इग्लैण्ड में सामूहिक सौदाकारी की व्यवस्था युद्ध काल में भी कार्यान्वित होती रही है।

## विवादों को निपटाने का ऐच्छिक आधार — (Voluntary Basis of Settlement)

युद्धोपरांत वर्तमान समय में भी औद्योगिक सम्बन्धों की व्यवस्था मुख्य रूप से ऐच्छिक आधार पर स्थापित है। कुछ ही मामलों में सरकारी व्यवस्था इसके पूरक के रूप में की जाती है। औद्योगिक सम्बन्धों की व्यवस्था श्रमिकों और मालिकों के संगठनों अर्थात् मालिकों के संघ और श्रमिक संघों पर निर्भर है। यह संगठन श्रमिकों के काम की शर्तों और अन्य मामलों पर विचार-विमर्श और बातचीत करते हैं। कुछ विषयों में तो यह वार्ता अगर आवश्यकता हो तो केवल संघों की सभा बुला कर ही की जाती है। अन्य विषयों के लिए एक स्थायी ऐच्छिक संयुक्त व्यवस्था की गई है। साधारणतः यह व्यवस्था सामने आने वाले प्रश्नों को सुलझाने के लिए पर्याप्त

है। परन्तु उन विवादों के लिए जिनका निपटारा इस प्रकार नहीं हो पाता स्वतन्त्र रूप से विवाचन के लिए प्रस्तुत करने की भी व्यवस्था है। कुछ व्यवसाय विशेषों में जहाँ मालिकों और श्रमिकों के ऐच्छिक संगठनों का इतना विकास नहीं हो पाया है *कि वह इस प्रकार के मामलों को सामूहिक सौदाकारी द्वारा निबटायें* या इस प्रकार होने वाले समझौतों का लागू कर सकें वहाँ ऐसे मामलों को मिटाने के लिए राजकीय कानूनों द्वारा व्यवस्था की गई है। इस उद्देश्य की प्राप्ति के लिए मजदूरी निर्धारित करने की व्यवस्था सम्बन्धी अनेक अधिनियम भी पारित किए गए हैं।

जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है इंग्लैण्ड में मालिकों और श्रमिकों के संघ सामूहिक सौदाकारी और औद्योगिक सम्बन्धों के दृष्टिकोण से बहुत महत्वपूर्ण हैं। इंग्लैण्ड में अधिकतर मालिक मालिक-संघों के सदस्य हैं। इनमें से अनेक संघ काफी समय से चले आ रहे हैं। साधारणतया संघ औद्योगिक आधार पर संगठित किए गये हैं। इनमें से कुछ तो स्थानीय हैं और कुछ राष्ट्रीय आधार पर बनाये गये हैं। 'ब्रिटिश एम्पलायर्स कन्फिडरेशन' (British Employers Confederation) मालिक संघों की केन्द्रीय संस्था है और इससे अधिकतर मालिक संघ और संघम सम्बद्ध (Affiliated) हैं। यह संगठित मालिकों के ऐसे हितों को ध्यान में रखकर कार्य करती है जिनका श्रमिकों के साथ सम्बन्ध होता है। जहाँ तक श्रमिक संघों का सम्बन्ध है अधिकतर श्रमिक इन संघों में संगठित हैं। इनके विकास और कार्यों का वर्णन इंग्लैण्ड में श्रमिक संघवाद अध्याय में पहले ही किया जा चुका है। 'ट्रेड यूनियन कांग्रेस' श्रमिक संघों की केन्द्रीय संस्था है और इससे अधिकतर श्रमिक संघ सम्बद्ध हैं। सरकारी विभागों व संगठित मालिकों और श्रमिकों के प्रतिनिधियों के बीच उनके हितों को व्यापक रूप से प्रभावित करने वाले विषयों पर परामर्श करने के लिए 'ब्रिटिश एम्पलायर्स कन्फिडरेशन' और 'ट्रेड यूनियन कांग्रेस' को सरकार द्वारा मुख्य संस्था के रूप में मान्यता प्राप्त है।

**संयुक्त औद्योगिक परिषदें — (Joint Industrial Councils)**

जहाँ तक ऐच्छिक संयुक्त वार्ता व्यवस्था का सम्बन्ध है यह देखने में आता है कि रोजगार की शर्तों और दशाओं को प्रभावित करने वाले सभी मामलों पर सम्बन्धित मालिकों और श्रमिकों के संगठन द्वारा तदर्थ (Ad hoc) रूप से विचार किया जाता है और अन्य मामलों में संयुक्त औद्योगिक परिषदों के रूप में स्थायी संस्थाएं हैं और उनका कार्य इस प्रकार के मामलों पर राष्ट्रीय स्तर पर संयुक्त रूप से विचार करना है। इनकी स्थापना 'ह्विटले समिति' की सिफारिशों और १९१९ के 'औद्योगिक न्यायालय अधिनियम (Industrial Courts Act) के परिणामस्वरूप हुई है। इस समय इस प्रकार की संस्थाओं की संख्या २ ० है। इनमें उद्योग के दोनों पक्षों के प्रतिनिधि होते हैं और कुछ मामलों में एक स्वतन्त्र अध्यक्ष भी होता है। इनके कार्यों में बहुत भिन्नता होती है। जबकि कुछ संस्थाएं केवल मजदूरी के विषय पर ही बातचीत करती हैं, अन्य महत्वपूर्ण संस्थाएँ उद्योग के हितों को प्रभावित करने वाली अनेक बातों

पर विचार करती हैं। यदि निबटारे की शर्तों पर समझौता नहीं हो पाता है तब वह अपने विवाद को किसी स्वतन्त्र विवाचक के सम्मुख रखने को अथवा १९१९ के औद्योगिक न्यायालय अधिनियम के अन्तर्गत किए गए अन्य किसी माध्यम को अपनाने को सहमत हो जाते हैं।

अनेक उद्योगों में इसी प्रकार के प्रबन्ध जिला और कारखाना स्तरों (District and Factory Levels) पर हैं जहाँ मामलों पर दोनों पक्षों के प्रतिनिधियों द्वारा या तो तदर्थ (Ad hoc) रूप से विचार किया जाता है अथवा जिला संयुक्त औद्योगिक परिषदों या ऐसी ही संस्थाओं या मालिक-मजदूर परिषदों द्वारा की गई किसी मिश्रित व्यवस्था द्वारा विचार होता है। इस प्रकार की संस्थाएं राष्ट्रीय स्तर पर किए गए समझौतों को अपने जिले या कारखाने में लागू करने के प्रश्न पर विचार करती हैं परन्तु साधारणतया इन्हें राष्ट्रीय समझौतों की शर्तों में परिवर्तन करने का अधिकार नहीं है। ये नई समस्याओं पर भी विचार करते हैं और यदि जिला अथवा कारखाना स्तरों पर उनका कोई हल नहीं निकलता तब उनको राष्ट्रीय संस्था को सौंप दिया जाता है।

## मजदूरी को नियंत्रित करने वाली व्यवस्था — (Wage Regulating Machinery)

अनेक उद्योगों में जहाँ श्रमिकों और मालिकों के संगठन की कमी के कारण ऐच्छिक रूप से पारस्परिक बातचीत का प्रबन्ध नहीं है या यदि है तो वह अपर्याप्त है वहाँ कुछ वैधानिक निकायों (Statutory Bodies) की स्थापना की गई है जिन्हें मजदूरी निर्धारण परिषद् (Wage Council) और मजदूरी निर्धारण बोर्डों (Wage Boards) के नाम से जाना जाता है। इनमें मालिकों और श्रमिकों के प्रतिनिधियों के साथ-साथ कुछ विशेष स्वतन्त्र व्यक्ति भी होते हैं। इन निकायों से सम्बन्धित मंत्री को जो साधारणतया श्रम मंत्री होता है मजदूरी की न्यूनतम शर्तों और दशाओं के लिए सुझाव देने का अधिकार है। मंत्री को इन न्यूनतम दशाओं और शर्तों को वैधानिक रूप देने का अधिकार है। लगभग ३०-३ लाख श्रमिकों के रोजगार की दशाओं का निर्धारण एेसी ही वैधानिक व्यवस्था द्वारा होता है। १९४५ के मजदूरी परिषद् अधिनियम (Wages Council Act) द्वारा भी मजदूरी निर्धारित करने वाली इस व्यवस्था की स्थापना की गई है। अनेक उद्योगों के लिए भी अधिनियम बनाए गए हैं जैसे १९४८ में कृषि की मजदूरी निर्धारण के लिए (Agricultural Wages Act), १९३८ में सड़क यातायात के कार्यों में मजदूरी निर्धारण के लिए (Road Haulage Wages Act) १९४३ में भोजनालयों में काम करने वालों के लिए मजदूरी निर्धारण के लिए (Catering Wages Act) आदि। इन सब में न्यूनतम मजदूरी की व्यवस्था है।

**राज्य द्वारा सुलह और विवाचन व्यवस्था — (State Conciliation and Arbitration)**

सरकार की ओर से सुलह विवाचन और अनुसंधान की भी व्यवस्था की गई है। १८९६ के सुलह अधिनियम (Conciliation Act) और १९१९ के औद्योगिक न्यायालय अधिनियम (Industrial Courts Act) के अन्तर्गत श्रम मंत्री को यह अधिकार है कि यदि ऐच्छिक सुलह व्यवस्था द्वारा औद्योगिक विवादों का निपटारा न किया जा सके तो वह *उद्योगों के विवादों के निपटारे में सहायता करें।* इन अधिकारों का उद्देश्य ऐच्छिक साधनों और संयुक्त व्यवस्था को हटाना नहीं वरन् पूरक करना है। सुलह व्यवस्था द्वारा उद्योगों को सहायता देने के लिए सुलह अधिकारियों की व्यवस्था है जो श्रम मन्त्रालय का एक भाग माने जाते हैं। इन सुलह अधिकारियों का कार्य राष्ट्रीय और जिला और कुछ विषयों में कारखाना स्तर पर मालिकों और श्रमिकों के आपसी सम्बन्धों को ध्यान में रखना है और यदि श्रमिक और मालिक चाहें *तो वह पारस्परिक वार्तालाप और वाद-विवाद द्वारा उनके विवादों का निपटारा* करने में सहायता देना है। जिन विवादों को इस प्रकार से नहीं निपटाया जा सकता उनको यदि सम्बन्धित पक्ष चाहें तो ऐच्छिक विवाचन के लिये सौंपा जा सकता है। यह विवाचन या तो एक विवाचक द्वारा या एक तदर्थ (Ad hoc) विवाचन बोर्ड द्वारा या औद्योगिक न्यायालय द्वारा जो १९१९ के अधिनियम के अन्तर्गत एक स्थायी अधिकरण के रूप में स्थापित हुआ है किया जाता है। युद्धकाल के आपत्कालीन (*Emergency*) उपाय के रूप में *यह उपबंध बनाया गया था कि किसी भी पक्ष* द्वारा मंत्री को प्रस्तुत किये जाने वाले मामले को राष्ट्रीय विवाचन अधिकरण को सौंपा जा सकता था और इसके निर्णयों का सम्बन्धित पक्षों पर लागू करना अनिवार्य था। यह व्यवस्था १९५८ तक चलती रही जबकि उसी वर्ष नवम्बर में अधिकरणों को समाप्त कर दिया गया यद्यपि श्रमिक संघ के नेताओं ने इसका विरोध किया था। अब १९५९ के रोजगार की शर्तों और दशाओं से सम्बन्धित अधिनियम (*Terms and Conditions of Employment Act*) के अन्तर्गत श्रमिकों के प्रतिनिधित्व संगठन द्वारा श्रम मंत्री को यह रिपोर्ट दी जा सकती है कि उसके व्यापार या उद्योग में कोई विशेष मालिक रोजगार की ऐसी शर्तों और दशाओं को कार्यान्वित नहीं कर रहा है जिनका आपस में निर्णय हो चुका है या जिनके लिए कोई विवाचन निर्णय दिया जा चुका है या जिनको मान्यता प्राप्त है। यदि मामले का निपटारा नहीं हो पाता तो श्रम मंत्री को उसे औद्योगिक न्यायालय को सौंपना पड़ता है। मालिकों को रोजगार की शर्तों और दशाओं को मनवाने के लिए न्यायालय द्वारा विवाचन निर्णय दिया जा सकता है। यह निर्णय रोजगार संविदा की एक निहित शर्त के रूप में मान्य हो जाता है। श्रम मंत्री को यह अधिकार भी है कि वह उन विवादों के लिए जो हो चुके हैं या जिनके होने की सम्भावना है अथवा जिनकी उपरोक्त साधनों द्वारा सरलता से सुलझने की आशा नहीं है जाँच न्यायालय या

अनुसंधान समिति की स्थापना कर दें। इन निकायों (Bodies) की रिपोर्ट मुख्यतः मतैक्य और समता की सूचना के लिए होती है। यद्यपि रिपोर्ट का किसी पक्ष के लिए मानना अनिवार्य नहीं है फिर भी इन रिपोर्टों की सिफारिशों को विवादों के निपटारे का आधार समझकर स्वीकार कर लिया जाता है।

इंगलैंड में श्रमिकों और श्रमिकों के सम्बन्धों को प्रभावित करने वाले विषयों पर विचार करने के लिए सरकार और उद्योग में पारस्परिक सम्पर्क भी रहता है। दोनों पक्षों के सामान्य हितों के विषयों पर सरकार सभी स्तरों पर विचार करने के लिए श्रमिकों और मालिकों के प्रतिनिधियों के साथ सम्पर्क बनाये रखती है। स्थानीय और जिला स्तर पर श्रम मंत्रालय के मुख्य अधिकारी उद्योग के दोनों पक्षों के प्रतिनिधियों के सम्पर्क में रहते हैं। राष्ट्रीय स्तर पर विभाग के अधिकारी पारस्परिक सम्पर्क बनाये रखने वाले अधिकारियों के रूप में निमंत्रण पाकर अथवा सौजन्यता के नाते से संयुक्त औद्योगिक परिषदों की सभाओं में उपस्थित होते हैं। राष्ट्रीय संयुक्त सलाहकार परिषद् के माध्यम से सरकार व ब्रिटिश एम्पलायर्स कॉन्फ्रेंस और 'ट्रेड यूनियन काँग्रेस' के बीच परामर्श करने की स्थायी व्यवस्था भी है। इस राष्ट्रीय संयुक्त सलाहकार परिषद् (National Joint Advisory Council) की स्थापना १९१९ में की गई थी। इसमें दोनों पक्षों का प्रतिनिधित्व होता है और इसका कार्य सामान्य हित के प्रश्नों पर सरकार को सलाह देना है।

उत्पादन सम्बन्धी सभी विषयों पर कारखाना स्तर पर उद्योग में संयुक्त रूप से परामर्श करने की व्यवस्था की गई है। बहुधा विषयों पर संयुक्त रूप से विचार किया जाता है जो अनौपचारिक (Informal) रूप से होता है विशेषकर छोटे कारखानों में ऐसा ही होता है। कुछ अन्य उद्योगों में ऐसे विचार-विमर्श कुछ संयुक्त निकायों (Bodies) द्वारा होते हैं जो कारखाना जिला और राष्ट्रीय हर स्तर पर स्थापित कर दिये गए हैं। यह संयुक्त निकायें रोजगार की शर्तों और दशाओं के बारे में विचार और समझौता कराने का प्रयत्न करती हैं और उत्पादन से सम्बन्धित विषयों पर भी विचार करती हैं। अनेक अन्य उद्योगों में इन मामलों पर विचार करने के लिए संयुक्त उत्पादन समिति अथवा मालिक मजदूर परिषद् की अलग व्यवस्था है। इनकी स्थापना कारखाना स्तर पर की जाती है और इनमें उन मामलों को सम्मिलित नहीं किया जाता जिन पर सामान्य वार्तालाप व्यवस्था के अन्तर्गत विचार किया जाता है। इन संयुक्त उत्पादन समितियों का गठन भिन्न-भिन्न होता है, और कुछ उद्योगों में आपसी वार्तालाप की सामान्य निकायों द्वारा राष्ट्रीय स्तर पर इनको निर्देशित करने का प्रबन्ध होता है।

**इंगलैण्ड में औद्योगिक शांति की स्थापना के लिए की गई व्यवस्था की प्रमुख विशेषतायें —**

इस प्रकार ब्रिटिश औद्योगिक व्यवस्था की मुख्य विशेषता यह है कि विवादों की प्रारम्भिक अवस्था में ही शिकायतों को दूर करने का अवसर मिलता है। इंग्लैंड

में औद्योगिक सम्बन्धों की सम्पूर्ण व्यवस्था का आधार ऐच्छिक है। वहाँ पर दोनों पक्ष एक दूसरे के दृष्टिकोणों को समझने का प्रयत्न करते हैं और अपने सामान्य हितों को भी जानते हैं। इस कारण इंग्लैंड में पिछले बीस वर्षों में हड़ताल और तालाबन्दी बहुत ही कम हुई है। १९३१ से १९५४ तक २२ वर्षों में औसतन केवल १०१ लाख कार्य दिनों की हानि हुई जबकि १९१० से १९३२ तक २१ वर्षों में २१० लाख कार्य दिनों की हानि हुई थी। १९५५ में कोयला खान रेल यातायात और बन्दरगाहों पर हुई हड़तालों से जो कार्य दिनों की क्षति हुई वह १९४४ के बाद के किसी भी वर्ष की अपेक्षा बहुत अधिक थी। विवादों के शांतिपूर्ण निपटारे के लिए और अधिक सुविधाजनक व्यवस्था की सम्भावना पर विचार किया जा रहा है।

संक्षेप में हम कह सकते हैं कि इंग्लैण्ड में औद्योगिक-शांति स्थापित करने के लिए निम्नलिखित व्यवस्था है — (१) मालिकों और श्रमिकों में सामूहिक सौदाकारी द्वारा किए गए संयुक्त ऐच्छिक समझौते करार, (२) मालिकों और श्रमिकों के प्रतिनिधियों में औद्योगिक परिषदों द्वारा राष्ट्रीय क्षेत्रीय और स्थानीय स्तरों पर संयुक्त रूप से औद्योगिक वार्तालाप (३) प्रत्येक संस्थान मे मालिकों और श्रमिकों के प्रतिनिधियों की मालिक मजदूर समितियाँ (४) ऐसे उद्योगों में जहाँ संघ कमजोर हैं वहाँ न्यूनतम मजदूरी निर्धारित करने के लिए वैधानिक मजदूरी नियंत्रण की व्यवस्था ( Statutory Wages Regulating Machinery ) (५) सरकार द्वारा सुलह विवाचन और अनुसंधान तथा युद्ध काल में अनिवार्य विवाचन की व्यवस्था (६) श्रमिकों और मालिकों के पारस्परिक सम्बन्धों पर प्रभाव डालने वाले विषयों पर सरकार और उद्योग में पारस्परिक सम्पर्क बनाए रखने की व्यवस्था (७) कारखाना स्तर पर उद्योग में संयुक्त परामर्श व्यवस्था।

**इंगलैंड में मालिक मजदूर समितियाँ — (Works Committees)**

इंगलैंड में मालिक मजदूर समितियों की स्थापना के अनेक उद्देश्य रहे हैं। श्रमिक मालिक मजदूर समितियों को प्रबन्ध में हिस्सा लेने का साधन मानते हैं। मालिकों के विचार से यह समितियाँ अशांति को कम करने और कार्यकुशलता को बढ़ाने का साधन हैं। उचित रूप से संगठित मालिक मजदूर समितियों से श्रमिकों को बहुत लाभ होता है। प्रत्येक संस्थान में मजदूरी एवं कार्य के घण्टों आदि विषयों से सम्बन्धित विवादों को तुरन्त ही सुलझाया जा सकता है। इन समितियों द्वारा रोज़गार और कार्य की दशाओं से सम्बन्धित अन्य विषयों पर भी विचार किया जाता है। परन्तु ऐसे उदाहरण बहुत कम हैं जहाँ श्रमिकों को प्रबन्ध में वास्तविक रूप से भाग मिला हो। जहाँ तक नीति निर्धारण में श्रमिकों के सहयोग का प्रश्न है उसका अस्तित्व लगभग है ही नहीं। जिन श्रमिकों ने इस उद्देश्य से ममालय समितियों का निर्माण किया था साधारणतया उन्हें निराश ही

होना पड़ा। यह बात उल्लेखनीय है कि शुरू शुरू में श्रमालय समितियों और श्रमालय प्रतिनिधि समितियों का श्रमिक संघों द्वारा अपनी गतिविधियों के पूरक के रूप में समर्थन किया गया था परन्तु बाद में जब श्रमालय प्रतिनिधि आन्दोलन प्रभावशाली हुआ तो श्रमिक संघ इसके विरोधी हो उठे जिसके कारण यह आन्दोलन १९१८ के बाद असफल हो गया। वर्तमान समय में श्रमालय समितियाँ श्रमिक संघों से मिलकर अपना कार्य सुचारु रूप से कर रही हैं और इन्होंने विवादों को तत्काल ही सुलझाने की स्वस्थ परम्परा का विकास किया है। श्रमिकों की सुरक्षा और कल्याण के लिए भी इन्होंने अच्छा कार्य किया है। ग्रेट ब्रिटेन की औद्योगिक सम्बन्ध व्यवस्था में इनका अब एक मुख्य स्थान है।

## ग्रेट ब्रिटेन के अनुभव और भारत —

अब हमको यह देखना है कि किस सीमा तक हम भारत में इंगलैण्ड के अनुभवों से लाभ उठा सकते हैं और किस किस रूप में इंगलैण्ड और भारत के औद्योगिक सम्बन्ध व्यवस्था में भिन्नता पाई जाती है। कुछ लोगों का ऐसा विचार है कि इंगलैण्ड की भांति औद्योगिक विवादों के विषयों पर राजकीय हस्तक्षेप यथासम्भव कम होना चाहिए और देर से करने की अपेक्षा प्रारम्भिक अवस्था में ही तर्क और वाद विवाद को प्रोत्साहित करना चाहिए। भारत में अब तक श्रमिक संघों ने औद्योगिक विवादों के सुलझाने में कोई विशेष भाग नहीं लिया है जबकि ग्रेट ब्रिटेन के औद्योगिक सम्बन्धों के यह अभिन्न ( Integral ) अंग हैं। इसके अतिरिक्त ग्रेट ब्रिटेन में भारत के विपरीत किसी भी औद्योगिक विवाद के सम्बन्धित पक्ष एक दूसरे के दृष्टिकोण की सराहना करते हैं तथा पारस्परिक वार्तालाप और स्वतन्त्र विचार विमर्श द्वारा स्थिति को स्पष्ट रूप से समझने का प्रयत्न करते हैं। भारत में कर्तव्यनिष्ठ ( Responsible ) श्रमिक नेताओं की कमी है। श्रमिक अशिक्षित और असंगठित होने के कारण पारस्परिक विचार विमर्श में भाग नहीं लेते और इस प्रकार प्रतिपक्ष के विचारों को समझ भी नहीं पाते। ग्रेट ब्रिटेन में औद्योगिक सम्बन्धों की व्यवस्था सफलतापूर्वक ऐच्छिक आधार पर कार्य करती है और इसका कारण शक्तिशाली श्रमिक संघ और शिक्षित श्रमिक वर्ग है। भारत में श्रमिक संघ आन्दोलन अभी तक दुर्बल है और श्रमिक वर्ग अशिक्षित है इसलिए राजकीय हस्तक्षेप आवश्यक और वांछनीय प्रतीत होता है। परन्तु भारत में भी अब प्रारम्भिक अवस्था में ही स्वतंत्र और निष्पक्ष विचार विमर्श की महत्ता को धीरे धीरे समझा जा रहा है। भारत में भी इंगलैण्ड के समान विभिन्न औद्योगिक अधिनियमों में मालिक मजदूर समितियों संयुक्त औद्योगिक परिषदों समझौताकारों आदि की व्यवस्था की गई है। अब श्रमिकों और मालिकों के बीच संयुक्त ऐच्छिक विचार विमर्श पर अधिक जोर दिया जा रहा है। भारत में कुछ औद्योगिक केन्द्रों में श्रमिकों और मालिकों के मध्य हाल ही में हुए करारों ने यह सिद्ध कर दिया है कि पारस्परिक विवादों में ही रत होने के पुराने तरीकों का प्रभाव अब कम होता

जा रहा है। इस प्रकार भारत अपनी औद्योगिक सम्बन्ध व्यवस्था में ग्रेट ब्रिटेन की व्यवस्था का अनुसरण करने का प्रयत्न कर रहा है। इगलैण्ड और भारत की औद्योगिक सम्बन्ध व्यवस्था में कुछ न कुछ अन्तर तो रहेगा ही क्योंकि दोनों देशों की परिस्थिति बहुत भिन्न है। इसलिए इस समय औद्योगिक विवादों में सरकारी हस्तक्षेप को किसी बड़ी सीमा तक समाप्त नहीं किया जा सकता क्योंकि श्रमिक और मालिक दोनों ही इस समय इस बात के पक्ष में प्रतीत नहीं होते। हम इतना कह सकते है कि भारत मे श्रमिकों और मालिकों दोनों को ही प्रतिपक्षी के दृष्टिकोण को समझने के लिए ग्रेट ब्रिटेन की भाँति निष्पक्ष एवं स्वतन्त्र विचार विमर्श की महत्ता को समझना होगा। औद्योगिक विवादों के हो जाने के पश्चात् उनके निवारण के लिए हल ढूढने की अपेक्षा हमें भी इस बात का अधिक प्रयत्न करना चाहिए कि औद्योगिक विवाद उत्पन्न ही न हों।

९

# औद्योगिक श्रमिकों की आवास समस्या

**(Housing of Industrial Labour)** ✓

**आवास की महत्ता और आवश्यकता** –

आवास की समस्या निश्चय ही भारत में औद्योगिक श्रमिकों की एक महत्त्वपूर्ण समस्या है। भोजन तथा कपड़े के बाद आवास का ही स्थान है। उचित आवास के अभाव के कारण ही बीमारियाँ फैलती हैं व्यक्तियों में असंतोष व्याप्त हो जाता है मानव की उच्चतर भावनाओं का अन्त हो जाता है तथा उनमें असभ्यता एवं निर्दयता आ जाती है। अनेक अमेरिकन तथा यूरोपियन लेखकों द्वारा मकानों के आर्थिक एवं सामाजिक महत्त्व पर गम्भीरतापूर्वक विचार किया गया है। यह देखा गया है कि उद्योगों के चुनाव (Choice) तथा स्थापन (Location) के साथ-साथ अन्य देशों में आवास समस्या भी बहुत महत्त्वपूर्ण बन गई है तथा नगर नियोजन पर भी पर्याप्त ध्यान दिया गया है। हमारा देश इस दृष्टि से बहुत पीछे है क्योंकि यहाँ पर कुछ स्थानों को छोड़कर, शेष में आवास केवल अव्यवस्थित रूप से ईंटों व मिट्टी का एक संचय मात्र ही है। आधुनिक आवास जैसा कि नाम से ही विदित है औद्योगिक क्षेत्रों में नहीं पाये जाते। आधुनिक आवास* की अपनी कुछ विशेषतायें हैं और उसकी कुछ ऐसी विशिष्ट पद्धतियाँ हैं जिनके कारण पिछली शताब्दी के आवास-वातावरण से आधुनिक आवास भिन्न होते हैं। मकानों का निर्माण दीर्घकालीन उपयोग के हेतु किया जाता है और इस कारण उनको केवल शीघ्रता से लाभ कमाने के निमित्त नहीं बनाया जाता। आवास एक आयोजित व्यवस्था है और इस कारण इसको व्यापारिक दृष्टि से नहीं देखना चाहिये। आवास से तात्पर्य यह नहीं है कि बस्तियों का स्वयं संचालित रूप से विस्तार हो जाय या ईंटों को एक स्थान पर एकत्रित कर दिया जाय। आवास का एक आदि और एक अन्त होता है और इसका एक भौतिक रूप भी होता है। इसका एक भाग दूसरे भाग से सम्बन्धित होता है और प्रत्येक भाग एक उद्देश्य विशेष की पूर्ति करता है। इसमें दैनिक जीवन की न्यूनतम सुविधायें जैसे वायु आने जाने के लिए संवातन, सूर्य प्रकाश प्रत्येक खिड़की से शान्त व सुहावना दृश्य पर्याप्त एकान्तता बीमारी तथा प्रसूतिकावस्था में आवश्यक सफाई की सुविधा तथा बच्चों के खेलने के स्थान आदि होनी चाहियें। आवास केवल मौसम से बचाव खाना बनाने और सोने के लिये ही

---

* *Modern Housing* by Catherine Bauer quoted by the Labour Investigation Committee Report page 294

नहीं होता वरन् यह विषम सामाजिक रीतियों का कम भी है। फिर एक आधुनिक मकान उस कीमत पर मिलना चाहिये, जिसे औसत अथवा कम आय का व्यक्ति भी दे सके।

जनसंख्या में वृद्धि —

हमारे औद्योगिक क्षेत्रों में कितने गृह आधुनिक गृह के उपरोक्त वर्णनानुसार हैं अथवा उसके निकट भी मात्र हैं? सम्भवतः कोई भी नहीं अथवा इतने कम कि उनकी संख्या समुद्र में एक बूंद के समान है। आवास समस्या दिन प्रति-दिन जटिल होती जा रही है और वर्तमान आवास व्यवस्था अत्यन्त असन्तोषजनक है। औद्योगिक क्षेत्र बहुत भीड़-भाड़ वाले हो गये हैं। ग्राम्य भूमि की अपेक्षा जनसंख्या में अधिक वृद्धि हुई है। बम्बई, कलकत्ता अहमदाबाद जैसे शहरों की जन संख्या बहुत बढ़ गई है तथा छोटे नगर एवं अविकसित क्षेत्रों ने भी अपना एक विशिष्ट स्थान बना लिया है। न केवल जनसंख्या में ही वृद्धि हुई है वरन् पिछले कई वर्षों से गावों से शहरों व नगरों की ओर जनसंख्या बढ़ती गई है। १९५१ की जन-गणना के आंकड़ों से ज्ञात होता है कि १९४१ तथा १९५१ के १ वर्षों में ऐसे ७५ नगरों की जनसंख्या में जिनमें १ लाख या अधिक आबादी थी ४१·८% वृद्धि हुई। नई देहली में ११७·७%, मद्रास में ८१·९%, बम्बई में ६१·१%, कलकत्ता में २ ९% तथा उ प्र के १६ नगरों म ३१·७% जनसंख्या की वृद्धि हुई है। १९६१ की जनगणना के आकड़ों से भी स्पष्ट हो जाता है कि औद्योगिक नगरों की जन संख्या तीव्र गति से और बहुत अधिक मात्रा में बढ़ रही है। देहली की जनसंख्या में ही १९५१ १९६१ के मध्य ५१·९ प्रतिशत वृद्धि हो गई है। औद्योगिक क्षेत्रों में जनसंख्या की यह वृद्धि अधिकतर ग्रामीण जनता के नगरों में आने के कारण हुई है जो बड़े पैमाने के उद्योगों के विकास के कारण श्रमिकों की मांग बढ़ने से नगरों में आई है। कारखानों की स्थापना के साथ-साथ कोई नगर नियोजन नहीं हुआ और इसका परिणाम यह हुआ कि श्रमिकों के मकान बड़े अव्यवस्थित ढंग से बनाये गये। भूमि तथा इमारती सामान के ऊँचे मूल्यों के कारण नये मकान नहीं बनाये गये अतः भीड़ भाड़ की समस्या और भी बढ़ गई। विभाजन के पश्चात् शरणार्थियों के आ जाने तथा आधुनिक युवक की संयुक्त परिवार को छोड़कर अपना घर बसाने की इच्छा के कारण भी समस्या की गम्भीरता अधिक हो गई है। काम के अधिक घण्टे व यातायात की सुविधाओं में कमी के कारण श्रमिकों की फैक्टरी के पास ही रहने की इच्छा के कारण भी यह समस्या अधिक गम्भीर हो गई है।

औद्योगिक श्रमिकों के आवास की सामान्य दशायें —

सरकार की विभिन्न आवास योजनाओं के होते हुये भी श्रमिकों की वर्तमान आवास व्यवस्था अत्यन्त शोचनीय है। रॉयल श्रम आयोग के शब्द इस सम्बन्ध में आज भी सत्य हैं 'नगरों तथा औद्योगिक केन्द्रों में एक दूसरे से सटे हुये स्थान भूमि का उच्च मूल्य तथा श्रमिकों की अपने उद्योगों के निकट रहने की आवश्यकता के

कारण अधिक भीड़ और घनी आबादी में वृद्धि हुई है। व्यस्त केन्द्रों में प्राप्त भूमि का पूरा उपयोग करने के हेतु मकान एक दूसरे से सटा कर बनाये जाते हैं। यहाँ तक की मोरी से मोरी छूती है और दीवार से दीवार मिली होती है। वास्तव में भूमि इतनी मूल्यवान है कि मकानों में पहुँचने के लिये सड़कों के स्थान पर छोटी एवं संकरी गलियाँ होती हैं। सफाई की ओर कोई ध्यान नहीं दिया जाता और यह इस बात से प्रकट है कि सड़ते हुये कूड़ों के ढेर पड़े रहते हैं और गन्दे पानी के गड्ढे भरे रहते हैं। टट्टियों के अभाव में हवा और धरती दोनों में गन्दा वातावरण फैल जाता है। अनेक मकान जिनमें चौखट खिड़की और संवातन (Ventilation) का अभाव होता है प्रायः एक कमरे वाले होते हैं, जिनमें वायु के आवागमन का मार्ग केवल एक द्वार होता है जो कि इतना नीचा होता है कि उसमें बिना झुके घुसना असम्भव है। एकान्तता पाने के लिये पुराने कनस्तरों के टीन एवं पुरानी बोरियों को परदे के रूप में काम में लाया जाता है जिससे प्रकाश एवं निर्मल वायु का आना और भी बन्द हो जाता है। इस प्रकार के घरौंदों में मनुष्य जन्म लेता है, खाता है, जाता है, रहता है और मृत्यु को प्राप्त होता है।"[1]

ऐसी ही अवस्था का वर्णन १९२८ में ब्रिटिश ट्रेड यूनियन काँग्रेस के एक प्रतिनिधि मण्डल द्वारा किया गया था "हम जहाँ भी ठहरे हमने श्रमिकों के क्वार्टरों को देखा और यदि हम उन्हें न देखते तो कभी विश्वास न करते कि ऐसे बुरे स्थान भी हैं ... पंक्तियों में मकानों का समूह होता है जिसका मालिक किरायेदारों से ४½ शि॰ प्रतिमास किराया लेता है। प्रत्येक आवास में एक अंधेरी कोठरी जो रहने खाना पकाने सोने आदि सभी के काम आती है ९ × ९ नाप की होती है। इसमें मिट्टी की दीवारें और टीनी खपरैल की छतें होती हैं। इसके सामने एक छोटा सा खुला आँगन होता है जिसका एक कोना शौचालय के काम में आता है। रहने के कमरों में टूटी छत अथवा खुले हुए प्रवेश द्वार के अतिरिक्त कोई संवातन नहीं होता। घर के बाहर लम्बी संकरी एक नाली होती है जहाँ सब प्रकार का कूड़ा करकट संचित होता है और वहाँ कीड़े और मक्खियों की अधिकता होती है ... इन मकानों के बाहर भूमि की पट्टी के एक कोर पर पंक्तियों के बीच खुली नालियाँ होती हैं कूड़ा-करकट और अन्य व्यर्थ की चीजों से जिनमें से अति तीक्ष्ण दुर्गन्ध आती रहती है कहीं कहीं पर बन्द भी हो जाती है। यह तो स्पष्ट ही है कि यह नालियाँ बच्चों के टट्टी करने के काम में लाई जाती हैं।"[2]

यही आवासों की सामान्य व्यवस्था है जो आज तक बनी हुई है। यह किसी भी औद्योगिक केन्द्र को स्वयं देखने से स्पष्ट हो जायगा। लेखक ने स्वयं उत्तरी भारत के औद्योगिक केन्द्रों में ऐसी शोचनीय दशाओं का अवलोकन किया है। श्रम अनुसन्धान-समिति ने भी बताया था कि उसके सम्मुख प्रस्तुत गवाही आदि का दबाव

1. *Report of the Royal Commission on Labour* page 271-72
2. Quoted in Palme Dutt's *India Today* page 361

हुए वह इस निष्कर्ष पर पहुंची कि सम्पूर्ण देश में वर्तमान् व्यवस्था उतनी ही शोचनीय थी जितनी कि रॉयल श्रम आयोग ने बताई थी। १९४६ की स्वास्थ्य सर्वेक्षण एवं विकास समिति अर्थात् 'भोर समिति' ने भी श्रमिकों के रहने की शोचनीय दशाओं की ओर ध्यान आकृष्ट कराया था। पिछले युद्ध के पश्चात् आवास समस्या शरणार्थियों के आने के कारण और भी अधिक गम्भीर हो गई। सन् १९५२ में कानपुर में श्रमिकों की गन्दी बस्तियों का अवलोकन कर पं० नेहरू को बड़ा आश्चर्य तथा झुंझलाहट हुई थी। बड़े शहरों में इतनी भीड़ और घनी आबादी होती है कि वास्तव में उसका वर्णन करना भी कठिन है और छोटे छोटे शहरों में भी व्यवस्था अच्छी नहीं है। किरायेदारों द्वारा भी मकान फिर से किराये पर उठाने का रिवाज भी बहुत अधिक पाया जाता है। कलकत्ता और बम्बई जैसे शहरों में बहुत से श्रमिक बिना किसी आवास के पाए जाते हैं। ऐसे श्रमिक दिन में काम करते हैं और रात को सारे सामान को तकिये की जगह प्रयोग कर फुट पाथ पर सो रहते हैं। हाल ही में सन् १९६२ के प्रारम्भ में जो उत्तरी भारत में शीत लहर (Cold wave) आयी थी उसमें आवास रहित व्यक्तियों की शोचनीय दशाओं का हाल सबको विदित है। कानपुर, देहली आदि कुछ बड़े नगरों में तो बहुत से एस व्यक्ति जो सड़कों पर सोते थे मृत्यु को प्राप्त हो गए। केवल हाल ही के कुछ वर्षों में सरकारों की विभिन्न योजनाओं के अन्तर्गत थोड़ा सुधार हुआ है फिर भी अभी बहुत कुछ करने को बाकी है।

**विभिन्न औद्योगिक केन्द्रों में आवास की दशाएं —**

बम्बई में अनेक श्रमिक ऐसी झोंपड़ी या ओसारे में रहते हैं जिनको 'जवेली' कहते हैं जो कच्ची दीवारों तथा नारियल की सूखी पत्तियों की छतों से बनी होती है। परन्तु अधिकतर श्रमिक ऐसे मकानों में रहते हैं जिनको 'चॉल' कहते हैं जो कि ३ या ४ मंजिल ऊंचे पक्के मकान होते हैं। उनमें एक सामान्य बरामदा अथवा बीच में से एक रास्ता होता है जो एक कमरे वाले मकानों तक पहुँचता है। यह 'चॉल' विशेष रूप से श्रमिकों के लिए मिल क्षेत्रों के निकट बनाए जाते हैं और इस कारण इनमें बड़ी भीड़ रहती है। इन चॉलों की व्यवस्था वैसी ही शोचनीय है जैसा कि रॉयल श्रम आयोग का उपरोक्त वर्णन है। आयोग ने यह भी कहा था कि इनमें सुधार होना असम्भव था और इसलिए इनको गिरा देना ही ठीक था। बम्बई में नगर निगम के भी कुछ 'चॉल' हैं। बम्बई के नगर सुधार ट्रस्ट ने भी श्रमिकों के हेतु कुछ आवास एवं अर्ध स्थायी झोंपड़ियों का निर्माण किया है। बम्बई के बन्दरगाह ट्रस्ट ने भी अपने लगभग ३०% श्रमिकों को आवास की सुविधा दी है और श्रम कल्याण अधिकारी की अधीनता में दो भिन्न स्थानों पर स्वतन्त्र आवास क्षेत्रों का निर्माण किया गया है। इनमें २,९६ तीसरी और चौथी श्रेणी के कर्मचारी रहते हैं। बम्बई मिल मालिक परिषद की २१ सदस्य मिलों ने भी अपने श्रमिकों के लिए १९६ चॉल बनवाये हैं जिनमें ४८४२ एक या दो कमरे वाले मकान

है। इनका किराया १ रु० से लेकर ७ रु० प्रति माह तक होता है और दो कमरे वाले मकानों का किराया १४ रु० तक है। इनमें लगभग १६,००० श्रमिक (७·१%) रहते हैं। श्रमिकों के लिए मकान बनाने के सम्बन्ध में सरकारी प्रयासों का उल्लेख *आगामी पृष्ठों में किया गया है।*

अहमदाबाद में आवास की स्थिति भी उतनी ही असन्तोषजनक है। मकान एक दूसरे से इतने सटे हुए हैं कि कभी तो हज़ारों व्यक्ति इधर उधर घूमते दिखाई देते हैं और कभी एकाएक दूसरों को स्थान देने के हेतु एक कोने में गायब हो जाते हैं। अभी कुछ समय पहले सरकार की श्रमिकों के लिए कोई आवास योजना नहीं थी। नगरपालिकाओं ने अभी हाल ही में हरिजनों और अन्य व्यक्तियों के लिए कुछ मकान बनवाए हैं। इसके अतिरिक्त मिल मालिकों की एक संस्था अर्थात् अहमदाबाद मिल आवास कम्पनी ने श्रमिकों के लिए ८०० मकानों की व्यवस्था की है। प्रत्येक मकान में एक कमरा, रसोईघर व एक बरामदा होता है। उनका किराया ४ रु० प्रति मास वसूल किया जाता है। यहाँ पर भी सफाई, पानी और स्वच्छ वातावरण के विषय में अनेक शिकायतें हैं। अहमदाबाद के कपड़ा मिल मजदूर परिषद ने भी ६० मकानों के एक क्षेत्र का निर्माण किया है जो कि किराया खरीद व्यवस्था ( Hire Purchase System ) पर किराये पर दिए गए हैं और प्रत्येक किरायेदार १० रु० प्रति माह चुकाता है और २० वर्ष में उस मकान का स्वामी बन जाता है। प्रत्येक मकान में दो कमरे, एक रसोई, एक बरामदा और एक आंगन है। फिर अहमदाबाद में १०० से अधिक श्रमिक सहकारी आवास समितियाँ भी हैं जिनकी स्थापना अहमदाबाद के कपड़ा मिल मजदूर परिषद के प्रयत्नों द्वारा हुई है। उन्होंने ४०० मकानों का निर्माण किया है जिनमें से प्रत्येक में एक रहने का कमरा, एक दूसरा कमरा, एक रसोईघर और दो छतदार बरामदे सम्मिलित हैं। फिर भी भिन्न भिन्न संस्थाओं द्वारा प्रदान की गई आवास सुविधाएँ श्रमिकों के लिए व्यक्तिगत मकान की सुविधाओं की तुलना में बहुत कम हैं। श्रमिकों की अधिक संख्या अब भी 'चाल' में ही रहती है जिनमें से बहुत सी सस्ते सामान से निर्मित की गई हैं। इनमें कोई सुविधाएँ नहीं हैं और सफाई की व्यवस्था अत्यन्त शोचनीय है। किराया भी बहुत अधिक लिया जाता है। इन 'चालों' की दशाएँ भी रॉयल श्रम आयोग द्वारा वर्णन की हुई दशाओं जैसी ही हैं।

१९३८ तक कानपुर के नगर सुधार ट्रस्ट ने २११ क्वार्टरों का निर्माण किया था जिन्हें बाद में उनको लागत मूल्य पर सहकारी आवास समिति नगरपालिका एवं व्यक्तिगत श्रमिकों को हस्तान्तरित कर दिया गया। प्रत्येक पंक्ति में २० क्वार्टरों का निर्माण किया गया है जो एक दूसरे से सट कर बनाए गए हैं। १९३९ से इन क्वार्टरों में भारी भीड़ हो गई है।

सरकार द्वारा श्रमिकों के लिए आवास योजना की कानपुर में कोई सुविधा नहीं थी। केवल १९४३–४४ में प्रान्तीय सरकार ने २,४०० पारिवारिक मकानों के

निर्माण के लिए मगर सुधार ट्रस्ट को ११ ८ लाख रुपये ब्याज मुक्त ऋण के रूप में प्रदान किए थे। इन क्वार्टरों का निर्माण हो चुका है लेकिन स्वयं जाकर देखने से पता लगा है कि सफाई की कोई सन्तोषजनक सुविधा नहीं है और निर्माण में लगाया गया सामान भी उत्तम कोटि का नहीं है। फरवरी १९५२ म प्रधान मन्त्री पं० नेहरू के कानपुर आने के पश्चात् ही सरकार ने कानपुर में औद्योगिक गृह समस्या की ओर ध्यान दिया और अब श्रमिकों के लिए बहुत से क्वार्टरों का निर्माण-कार्य हाथ में लिया है। (सरकारी योजनाओं के अन्तर्गत देखिए)

कानपुर में मालिकों की आवास-योजनायें भी हैं। १९३८ तक १ ० मकानों की व्यवस्था मालिकों ने की थी। तब से स्थिति में कोई विशेष उन्नति नहीं हुई है। श्रमिकों की संख्या को दृष्टि में रखते हुए कानपुर में मालिकों ने केवल १ % से भी कम श्रमिकों के लिए आवास व्यवस्था की है। मालिकों में ब्रिटिश इंडिया कॉरपोरेशन श्रमिकों को आवास-सुविधा प्रदान करने में अग्रगामी थी। उन्होंने दो स्थानों पर— अर्थात् ऐलेन गंज और मैक रॉबर्ट गंज में १ ६९ क्वार्टरों का निर्माण किया है जिनमें साधारणतया एक या दो कमरों के मकान हैं। एक कमरे वाले क्वार्टरों का किराया १।) प्रति मास तथा दो कमरों वाले क्वार्टरों का किराया ४।।) प्रति माह है। एल्गिन मिल ने भी दो आवास क्षेत्रों की व्यवस्था की है — जिन्हें मैक्सवल गंज और एल्गिन मिल्स के आवास क्षेत्र कहते हैं। इनमें ११६ मकानों की व्यवस्था है। प्रति मास किराया २।।) और ६।।) के बीच है। जे० के० मिल्स ने भी अपने श्रमिकों के लिए एक बड़े आवास क्षेत्र का निर्माण किया है।

कानपुर नगरपालिका ने भी पार्कों व उद्यानों में कार्य करने वाले श्रमिकों के लिए और भंगियों के लिए कुछ बिना किराए के क्वार्टरों की व्यवस्था की है। चार स्थानीय क्षेत्रों में लगभग २ क्वार्टरों का निर्माण किया गया है और उनमें लगभग ५ ० व्यक्ति रहते हैं। क्वार्टर तीन प्रकार के हैं — एक कमरे वाले दो कमरे वाले और बरामदे के साथ दो कमरे वाले। पानी का नल सामान्य है और स्त्री पुरुषों के लिए अलग टट्टियों की व्यवस्था है।

फिर भी कानपुर में अधिकतर श्रमिक बस्तियों एवं अहातों में रहते हैं जो व्यक्तिगत मकान-मालिकों की सम्पत्ति होते हैं। अहातों को स्वयं जाकर देखने से उनमें रहने वाले श्रमिकों की शोचनीय दशा का वास्तविक ज्ञान हो सकता है और रॉयल श्रम आयोग द्वारा वर्णित व्यवस्था आज भी सत्य है। रॉयल श्रम आयोग ने इन अहातों का निम्नलिखित वर्णन किया था "अधिकांश मकान ८ × ९ नाप के एक कमरे वाले हैं जिनमें से कुछ में एक बरामदा है तथा कुछ में उसका भी अभाव है, और ऐसे आवास प्रायः दो तीन या चार परिवारों द्वारा लिए जाते हैं। इन मकानों के फर्श साधारणतया पृथ्वी की सतह से नीचे होते हैं और नालियों संवातन (Ventilation) और सफाई का उनमें पूर्ण अभाव है।" तब से यदि कोई सुधार हुआ है तो वह केवल कुछ सड़कों तथा नालियों की सुविधायें हैं अन्यथा आज

भी उनकी दशायें उतनी ही असन्तोषजनक हैं जितनी कि पहले थीं।

कानपुर-श्रम-जाँच-समिति के सुझाव पर उत्तर प्रदेश के आर्थिक ज्ञान ब्यूरो (Bureau of Economic Intelligence) ने १९३८–३९ में कानपुर नगर के मिल क्षेत्र के मकानों की दशाओं की जाँच की जिसके अन्तर्गत उसने समस्त बस्तियों एवं अहातों का सर्वेक्षण किया। सर्वेक्षण के अनुसार ६५% परिवार एक कमरे वाले मकान में रहते थे, ३१% दो कमरे वालों में तथा केवल ४% तीन या चार कमरों वाले मकानों में रहते थे। चार कमरों से अधिक कमरे वाले मकान नहीं थे। कमरे बहुत ही छोटे थे तथा उनमें बहुत ही नीचे दरवाजे लगे हुए थे। लगभग ९२% मकानों के कमरों में खिड़कियों व संवातन का अभाव था और ७२% कमरों में कच्चे फर्श थे। बरामदों के फलस्वरूप उनमें कोई एकान्तता नहीं थी तथा मकान की चारदीवारी के अन्दर का अवलोकन बराबर के मकान की छत से पूर्णरूपेण किया जा सकता था। पानी का प्रबन्ध बहुत असन्तोषजनक था। लगभग ८६% परिवार सार्वजनिक नल से पानी लेते थे और केवल ७% के अपने व्यक्तिगत नल थे। लगभग १०% व्यक्ति कुओं से पानी भरते थे। कुओं और नलों पर बहुत भीड़ हो जाती थी औसतन प्रति नल से २३३ व्यक्ति और प्रति कुएँ से ११४ व्यक्ति पानी भरते थे। २६% परिवारों के लिए टट्टियों की कोई व्यवस्था नहीं थी। केवल १९% मकानों में शौचालयों की व्यवस्था थी और शेष परिवार सार्वजनिक शौचालयों में जाते थे जो कि अत्यधिक गन्दे होते थे। सफाई की दशा बहुत शोचनीय थी और वर्षा के दिनों में अधिकांश मकानों की छतें टपकती थीं और बस्तियों में पानी भर जाता था। सड़कों की दशा बहुत असन्तोषजनक थी। सड़कों पर प्रकाश का प्रबन्ध भी नहीं था। इस सम्बन्ध में कानपुर-श्रम-जाँच-समिति ने इस क्षेत्र के आवासों के विषय में लिखा है कि "एक अपरिचित के लिए रात्रि में इन स्थानों को देखने जाना एक संकटमय कार्य है। टखने में मोच तो अवश्य ही आ जाएगी जबकि किसी गन्दे कुएँ या विस्तृत आकार के गड्ढे में गिर कर गर्दन तुड़वा लेना भी कोई असम्भव बात नहीं होगी।" कानपुर में सहस्रों श्रमिक भूमि के नीचे बनाए गए कमरों में रहते हैं जिनको देखकर समिति के एक सदस्य को फ्रांस में लड़ाई के दिनों की खाइयों की याद आ गई, और उसने कहा "इन गन्दी बस्तियों में रहने वालों की वायुयानों द्वारा बमवर्षा व गोलाबारी से तो रक्षा हो सकती है परन्तु ऐसे रहने वाले श्रमिक सरलता से मनुष्य के शत्रु मच्छर, कीड़े खटमल आदि के शिकार हो जाते हैं।" डा० बी० अग्निहोत्री द्वारा १९५० और १९५४ में किए गए सर्वेक्षणों से स्पष्ट है कि कानपुर में मकानों की दशा युद्ध के पश्चात् के वर्षों में बहुत ही शोचनीय हो गई थी और भीड़भाड़ गन्दगी आदि असमस्य और सामाजिक पतन आज इन अहातों के साधारण लक्षण हैं। पं० जवाहरलाल नेहरू ने जब फरवरी १९५२ में कानपुर का निरीक्षण किया तो उन्हें इन गंदी बस्तियों को देखकर अत्यन्त धक्का लगा था। उन्होंने चिड़चिड़ाहट व क्रोधपूर्ण शब्दों में कहा था "यह गन्दी बस्तियाँ मानवता के अत्यधिक पतन का

प्रदर्शन करती हैं। जो व्यक्ति इन स्थितियों के लिए उत्तरदायी हैं उन्हें फांसी दे देनी चाहिए।" उन्होंने यह भी कहा कि इन गन्दी बस्तियों को शीघ्र ही जला देना चाहिए और उनकी जगह अस्थायी रूप से स्वस्थ व साफ जगहों में घर बना देने चाहियें। व्यक्तिगत पूछताछ से ज्ञात हुआ है कि इन बस्तियों में रहने वाले श्रमिकों *तथा अन्य लोगों को शिकायत है कि अधिकारी वर्ग इन बस्तियों एवं अहातों में* सुधार करने की ओर से कुछ उदासीन थे। हाल के वर्षों में ही इस ओर कुछ सुधार किए गए हैं लेकिन समस्या केवल इन गन्दी बस्तियों के सुधार की ही नहीं वरन् उनके पुनर्निर्माण की और श्रमिकों के लिए इनके स्थान पर अन्य स्थान की व्यवस्था करने की है।

कलकत्ते में भी आवास की दशाएँ कोई अच्छी नहीं हैं। मालिकों ने अपने श्रमिकों के आवास की व्यवस्था के प्रति बहुत ही उदासीनता दिखाई है। सरदार अर्थात् मध्यस्थ और निजी मकान मालिकों ने अधिकतर श्रमिकों के लिए ऊँचे किराए पर सस्ते मकानों की व्यवस्था की है। जहाँ श्रमिकों के मकान हैं उन जगहों को बस्ती *के नाम से पुकारा जाता है जिनका कलकत्ता नियम की एक रिपोर्ट में 'देसी ग्राम'* के नाम से वर्णन किया गया है और जिनमें बिना किसी योजना के बिना सड़क के तथा बिना नालियों के झोपड़ियाँ बनी हैं जिनमें न कोई संवातन होता है और न कभी सफाई होती है। इनमें से अधिकतर प्रकाशरहित नम और टपकने वाली हैं और इनमें दु:ख पाप गन्दगी रोग और बीमारियों ने घर कर लिया है। जगह जगह पर गन्दे और सड़ी वनस्पतियों और कूड़े से भरे बदबूदार पानी के गड्ढे भी पाए जाते हैं जिनकी हानिकारक वायु वातावरण को दूषित करती है। ऐसे ही गन्दे तालाब श्रमिकों के पारिवारिक कार्यों के लिए जलपूर्ति के साधन हैं। रास्ते तंग हैं सड़कों का तो नामोनिशान भी नहीं है। स्वच्छता का कोई प्रबन्ध नहीं है। बस्ती के प्रत्येक मकान के दरवाजे पर कूड़े के ढेर को उठाने का भी कोई प्रबन्ध नहीं है। अधिकतर मकान कच्चे और फूस की छतों के बने हैं। उनके कमरे बहुत छोटे और तंग हैं जो कि रसोई घर और भण्डार-गृह के भी काम आते हैं और श्रमिकों के लिए बाहर खुले में सोना अधिक सुविधापूर्ण होता है। इन मकानों में संवातन खिड़की प्रकाश और एकान्तता की कोई व्यवस्था नहीं है। बंगाल के आस्ट्रेलियन गवर्नर श्री केसी ने १९४५ में इन बस्तियों का निरीक्षण किया और कहा कि "जो कुछ मैंने देखा है उसकी भयंकरता से मुझे धक्का लगा है। मनुष्य दूसरे मनुष्यों को इन मकानों में रहने के लिए कभी भी स्वीकृति नहीं दे सकते। यह आशा की गई थी कि इसके पश्चात् कुछ सुधार किए जायेंगे। लेकिन इसके बाद के उपद्रव और बंगाल के विभाजन से उत्पन्न हुई समस्याओं ने इस प्रश्न को खटाई में डाल दिया और आवास की दशाएँ शरणार्थियों के भारी संख्या में आने के कारण पहले से भी अधिक शोचनीय हो गईं।

कलकत्ता में सूती वस्त्र मिलों के लगभग ६२% श्रमिकों को मालिकों द्वारा

कान प्रदान किए गए हैं। मकान पक्के हैं परन्तु पानी व स्वच्छता का प्रबंध अत्यन्त असन्तोषजनक है। कुछ मिलें तो कुछ भी किराया नहीं लेतीं परन्तु अन्य १ रु० ५० ये पैसे मासिक किराया लेती हैं। कलकत्ता बन्दरगाह के लगभग ६०% कर्मचारियों ो भी बिना किराये के क्वार्टर मिले हुए हैं और वहाँ व्यवस्था भी इतनी बुरी नहीं । कुछ और कारखानों के मालिकों ने भी अपने कुछ श्रमिकों के लिए मकानों की यवस्था की है जैसे इण्डियन जनरल नेवीगेशन एण्ड रेलवे कम्पनी हावड़ा व्यापार म्पनी कुछ रासायनिक कारखाने सिगरेट व कांच फैक्टरियां तथा कुछ अन्य कारखानों अपने कुछ श्रमिकों के लिए मकान बनाये हैं। परन्तु अधिकतर क्वार्टर बैरकों जैसे , जो एक कमरे और बरामदे अथवा बिना बरामदे वाले हैं। भीड़भाड़ सामान्य ात है। संवातन और स्वच्छता असन्तोषजनक है। कलकत्ता तथा निकटवर्ती क्षेत्रों ी कुछ जूट मिलों ने भी अपने कुछ श्रमिकों के लिए मकान प्रदान किए हैं। ऐसे श्रमिकों की संख्या जिनको मकान मिले हैं विभिन्न जूट मिलों में ७१% से १००% क है। पश्चिमी बंगाल सरकार द्वारा एक जांच से पता चलता है कि १९५६ में जूट मल के कर्मचारियों के लिए ४८८१२ मकानों की व्यवस्था थी जिनमें ४८१३७ मकान केवल एक कमरे वाले थे। यह घर अधिकतर बैरकों की भांति हैं जिनमें ३ चौड़ा एक संयुक्त बरामदा है जिसका एक भाग रसोई के कार्य में लाया जाता है। १४% मकानों में श्रमिक एवं उसके परिवार को १०० वर्ग फीट से भी कम जगह मिलती है। प्रकाश, संवातन सफाई व शौचालयों की व्यवस्था अत्यन्त असंतोषजनक है। हाल ही में जूट मिल कर्मचारियों के लिए आवास क्षेत्र बने हैं। इनमें से एक अच्छा आवास क्षेत्र बिड़ला जूट मिल द्वारा निर्मित किया गया है जो कि मिल के लगभग ४१% कर्मचारियों को पक्के मकान उपलब्ध करता है। इनकी कुल संख्या लगभग १२०० है। फिर भी अधिकतर श्रमिक जैसा कि ऊपर बताया गया है, कलकत्ता की बस्तियों में रहते हैं, वहाँ की व्यवस्था अत्यन्त शोचनीय है।

मद्रास में भी आवास-व्यवस्था समान रूप से असन्तोषजनक है। बरामदे अथवा बिना बरामदे वाले एक कमरे क मकानों में अधिकतर श्रमिक रहते हैं जिनमें खिड़की व संवातन भी नहीं है। ईंटों की पक्की इमारतें हैं तथा प्रत्येक मकान को अनेक छोटे-छोटे भागों में बांट दिया गया है और प्रत्येक भाग में श्रमिकों का एक परिवार किराये पर रहता है। कमरे साधारणतः १०×८ से १२×११ तक नाप के होते हैं। शौचालयों का प्रबन्ध अत्यन्त असन्तोषजनक है। स्नानघरों का नितान्त अभाव है और मल खाने के होते हैं जिनके कारण अनेक झगड़े खड़े हो जाते हैं। कमरों में बहुत कम स्वच्छ हवा आती है तथा उनमें अन्धेरा होता है। किराया १) से १०) रु० प्र० मास तक होता है। इसके अतिरिक्त मद्रास निगम अपने सफाई विभाग के लगभग ३५% कर्मचारियों को आवास की सुविधायें देता है। इसने ३५४ क्वार्टर बनाये हैं जिनमें २४४ एक कमरे वाले और ११० दो कमरे वाले हैं। किराया क्वार्टरों के अनुसार एक आने से २) प्रति मास तक है। प्रकाश

संचालन तथा जलपूर्ति की व्यवस्था भी असन्तोषजनक ही है। इसके अतिरिक्त मद्रास में एक दूसरी भाँति के भी आवास हैं जिन्हें 'चेरी' कहते हैं। कूम नदी के किनारे तथा अन्य कुछ स्थानों में छोटी-छोटी फूस की झोंपड़ियों के यह आवास क्षेत्र हैं। यह बिना किसी सफाई व सुविधा के बनाये गये हैं। यह गन्दे नम और अस्वास्थ्यपूर्ण हैं और वर्षा ऋतु में यह मिट्टी की झोंपड़ियाँ चूती हैं। सारा स्थान गन्दगी और कूड़े से परिपूर्ण रहता है। यह झोंपड़ियाँ श्रमिकों द्वारा उधार लिए हुए धन से ऐसे क्षेत्र में बनाई जाती है जहाँ भूमि का वह किराया देते हैं।

मद्रास में एक अच्छा उदाहरण जो मिलता है वह बकिंघम तथा कर्नाटिक मिलों द्वारा अपने १० प्रतिशत श्रमिकों को अच्छी आवास व्यवस्था प्रदान करना है। उन्होंने चार ग्रामों में लगभग ६५१ मकान बनाये हैं। साधारणतः हर मकान में रहने का एक कमरा एक रसोई घर, एक स्नानागार एक बरामदा और एक आँगन होता है। पानी के नल की भी व्यवस्था है। साधारणतः किराया १॥) रु० मासिक है परन्तु बड़े मकानों का किराया ३) से ५) रु० प्रति मास तक है। ग्रामों में सभी सड़कों पर बिजली का प्रकाश है और इस प्रकाश सफाई तथा पानी का व्यय कम्पनी द्वारा दिया जाता है। फिर भी सब श्रमिकों में से ऐसे श्रमिकों की संख्या जिनको गृह उपलब्ध हैं केवल ९ प्रतिशत है।

जमशेदपुर में आवास की सुविधा उसकी माँग से बहुत कम है अतः भीड़ भाड़ साधारण बात है। टाटा के द्वारा जो कि जमशेदपुर के औद्योगिक नगर के स्वामी हैं आवास की कुछ अच्छी सुविधाएं प्रदान की गई हैं। टाटा लौह व इस्पात कम्पनी ने अब तक अपने श्रमिकों के लिए १४ ०० क्वार्टर बनाये हैं। श्रमिक को कम से कम दो कमरे एक रसोईघर, एक स्नानागार और एक शौचालय वाले मकान मिलते हैं। सभी घर पक्के हैं बिजली की भी व्यवस्था है और कुछ घरों में पंखे भी हैं। एक कमरे वाले आवास गृहों को छोड़ कर जिनमें साझे के शौचालय हैं सभी क्वार्टरों में फ्लश की व्यवस्था है। पानी के नल की व्यवस्था सन्तोषजनक है। फिर भी मालिकों ने अकुशल श्रमिकों की जो असन्तोषजनक स्थितियों में रहते हैं आवास व्यवस्था की ओर ध्यान नहीं दिया है। कम्पनी की आवास ऋण-योजना के अन्तर्गत कम्पनी द्वारा पट्टे पर दी हुई भूमि पर श्रमिकों के द्वारा लगभग ८९ मकान बनाये गये हैं। श्रमिकों के द्वारा एक सहकारी-आवास-समिति भी बनाई गई है। जमशेदपुर की टिन प्लेट कम्पनी ने भी ६३१ पक्के घर बनाये हैं, जबकि श्रमिकों ने स्वयं भी कम्पनी के आवास ऋण की सहायता से जिस पर ३ प्रतिशत दर से ब्याज वसूल किया जाता है ५ ० कच्चे मकान बनाये हैं।

देहली में भी गन्दी बस्तियों की अवस्था अति शोचनीय है, और हाल ही में प्रधान मंत्री तथा अधिकारियों का ध्यान इस ओर आकर्षित हुआ है। यहाँ लगभग ७ ० कटरे हैं जहाँ कि दो लाख से अधिक व्यक्ति अमानवीय व्यवस्था में रहते हैं। नवम्बर १९५८ में एक सर्वेक्षण रिपोर्ट से पता चलता है कि देहली के ८ श्रमिक-

कैम्पों में १२५,००० श्रमिक हृदयविदारक एवं अमानवी व्यवस्थाओं में रह रहे हैं। प्रमुख नागरिकों तथा सामाजिक कार्यकर्ताओं की एक समिति इन श्रमिकों को सुविधाएं देने के हेतु बनाई गई है।

शोलापुर में आवास व्यवस्था सन्तोषजनक प्रतीत होती है तथा मालिक अपने श्रमिकों को आवास की सुविधाएं प्रदान करने में रुचि लेते हैं। नगर में भीड़भाड़ नहीं है और अधिकतर श्रमिक दो कमरों वाले मकानों में रहते हैं। मदुरा में भी आवास व्यवस्था प्रायः सन्तोषजनक है और आवास क्षेत्र में दो-दो पक्के घरों की पंक्तियां हैं जिनमें प्रत्येक परिवार को पर्याप्त सुविधा है। उनमें एक रहने के लिए कमरा, एक सोने के लिए कमरा, एक रसोई, एक भण्डार, एक आंगन, एक बरामदा तथा सामने थोड़ी खुली हुई जगह है। हर पंक्ति के लिए अलग शौचालय तथा पानी के नल लगे हैं। मकान का किराया केवल ४) रु प्रति मास है और यह १० वर्ष के पश्चात् श्रमिक की अपनी सम्पत्ति हो जाता है। विद्यालय, बाजार तथा औषधालय की सुविधाओं की दृष्टि से आवास क्षेत्र आत्म-निर्भर है। नागपुर की एम्प्रेस मिल तथा बंगलौर की सिल्क, सूती व ऊनी मिलों ने भी अपने कर्मचारियों के लिए आवास क्षेत्रों का निर्माण किया है जिनकी व्यवस्थायें सन्तोषजनक हैं। चीनी उद्योग में मालिकों ने १० से ५० प्रतिशत तक कर्मचारियों को आवास की सुविधायें प्रदान की हैं। कागज, माचिस, रसायन, चर्म, रंगाई, इंजीनियरिंग आदि फैक्टरी उद्योगों में केवल बड़े-बड़े संस्थानों ने अपने श्रमिकों को आवास की सुविधायें प्रदान की हैं परन्तु ऐसे श्रमिकों की संख्या बहुत थोड़ी रही है। कुछ गोदी कर्मचारियों (Dock Workers) को भी आवास की सुविधायें प्रदान की गई हैं जिनकी संख्या साधारणतः ४ से १० प्रतिशत तक ही है।

अपनी स्थिति के कारण खान उद्योगों को भी अपने श्रमिकों को बड़ी संख्या में मकान देने पड़ते हैं। अधिकतर क्वार्टर बिना किराये के हैं। झरिया, रानीगंज और हजारी बाग में खान-स्वास्थ्य-बोर्ड द्वारा निर्धारित विशिष्ट नमूनों और वर्णन के अनुसार ही मालिकों द्वारा मकान बनाये जाते हैं। इन मकानों में जिनको 'धोरा' कहते हैं, एक कमरा और एक बरामदा होता है, और यह प्राय एक दूसरे से सटे होते हैं। १९५४ में इन 'धोरों' की संख्या झरिया में ४७,३८९ और आसनसोल में १६,११० और हजारीबाग खानों में १,७४२ थी। टाटा जैसी कुछ बड़ी खानों में इन मकानों में एक अलग रसोई और स्नान-घर भी प्रदान किये गये हैं। रानीगंज की कोयले की खानों में लगभग ८० प्रतिशत श्रमिकों को मालिकों द्वारा मकान दिये गये हैं। हैदराबाद की खानों के मालिकों ने आवास के लिये ६,८८९ घरों का निर्माण किया है। यह कहा जाता है कि अधिकतर खानों में मकानों में भीड़ रहती है। अब कोयला-खान-कल्याण-निधि के अन्तर्गत कुछ सुधार किया जा रहा है। (सरकारी योजनाओं के अन्तर्गत देखिये।)

कोलार की सोने की खानों के मालिकों ने अपने श्रमिकों के लिये स्वच्छ

आवास-सेवा प्रदान किये हैं। यहाँ पर एक व दो कमरे वाले लगभग ११,०८२ क्वार्टर हैं जिनमें से ४४०८ पक्के हैं। १९५८ में ४०० और अधिक क्वार्टर बने थे। किराया भी साधारण है जो एक कमरे वाले झोंपड़े के लिये आठ आना और दो कमरों वाले के लिये १) रु० अथवा १।) रु० प्रति मास है। पानी की व अन्य व्यवस्था सन्तोषजनक है। परन्तु जिन श्रमिकों को कम्पनी द्वारा मकान नहीं मिलते वह अत्यन्त अस्वस्थतापूर्ण स्थिति में रहते हैं। इसी गोवा खानों में कम्पनी द्वारा ८९१ मकानों की व्यवस्था श्रमिकों के लिए की गई है।

मध्य प्रदेश में म० प्र० कच्चा मैंगनीज कम्पनी ने भी बाहर से आये हुए श्रमिकों को मकान प्रदान किये हैं जिनकी प्रतिशत संख्या विभिन्न खानों में ४ से १०० तक है। इन मकानों की व्यवस्था विशेष सन्तोषजनक नहीं है। बम्बई में सिवराजपुर सिंडिकेट ने भी अपने कर्मचारियों के लिये कुछ घर बनाने का कार्य हाथ में लिया है। फिर भी प्रारम्भ में यह मानव के रहने के अयोग्य थे अतः इनको गिरा दिया गया था। कच्चे लोहे की खानों में भी कम्पनी अथवा ठेकेदारों की ओर से थोड़े से श्रमिकों को आवास की सुविधायें दी गई हैं, जिनमें कम्पनी द्वारा दिये गये क्वार्टर अच्छे हैं। परन्तु यहां भी मकान पाने वाले श्रमिकों का प्रतिशत ६ से १० तक है। अभ्रक की खानों में कुछ प्रतिशत श्रमिकों को जो खानों पर ही रहते हैं आवास की सुविधायें दी गई हैं। खान क्षेत्रों में एक मुख्य कठिनाई ऐसी भूमि का प्राप्त करना है जहां की भूमि ठोस हो और जिस पर नींव रखी जा सके। इसलिये अधिकतर श्रमिक प्रवासी हैं जो कि निकटवर्ती क्षेत्रों से आते हैं। खान केन्द्रों में आवास की एक विशेषता यह है कि एक ही मकान कई श्रमिकों के नाम नियत (Allot) कर दिया जाता है जो पारी प्रणाली के कारण उसमें विभिन्न समय में रहते हैं। खान बोर्डों से यह कहा गया है कि वह अब इस बात की अनुमति न दें।

बागान में मकान बिना किराये के प्रदान किये जाते हैं। यह मिट्टी के प्लास्टर की दीवारों व फूस की छतों के बने होते हैं। आवास के दृष्टिकोण से असम के बागान में व्यवस्था बड़ी असन्तोषजनक है। शौचालयों का अभाव है सफाई की बड़ी असन्तोषजनक दशा है तथा मलेरिया साधारण बात है। मकानों की टूट-फूट स्वयं श्रमिकों से ही ठीक कराई जाती है। किसी भी मकान में खिड़की या बरामदा नहीं है। असम के चाय बागान में लगभग ५ प्रतिशत मकान कच्चे हैं। यह या तो एक पंक्ति में अथवा गांव की तरह एक झुण्ड में बने रहते हैं। मकान का आकार साधारणतया १२ × १२ होता है। १—१२ कमरे वाली एक दूसरे से सटी हुई बैरकों की पंक्तियां होती हैं। यद्यपि यह तरीका अब नये निर्माण में दूर होता जा रहा है। असम में एक बुराई यह है कि श्रमिकों के क्वार्टरों में उनके सम्बन्धियों अथवा मित्रों के अतिरिक्त अन्य किसी के प्रवेश पर रोक है। बागान मालिक अपनी निजी सम्पत्ति के स्वामित्व के अधिकार का प्रयोग कर प्रवेश पर रोक लगाते हैं। रॉयल श्रम आयोग ने इस बात पर विरोध प्रकट किया था और कहा था

एक सभी बागान क्षेत्र जनता के लिये खुले होने चाहियें तथा मकानों की न्यूनतम आवश्यकताओं को निर्धारित करने के लिये स्वास्थ्य और कल्याण बोर्ड होने चाहियें। फिर भी अब तक बागान आम जनता के लिये बन्द हैं क्योंकि सरकार ने निजी सम्पत्ति में हस्तक्षेप करने को मना कर दिया है। बागान में श्रमिकों का संगठन भी कमजोर है। आसाम सरकार द्वारा दिये गये मकानों के आँकड़ों से पता चलता है कि बागान के श्रमिकों के लिये १८८६२० मकान हैं जिनमें से ४१२२१ पक्के, १२२६१२ अर्ध पक्के तथा ४१६७८२ कच्चे हैं।

बंगाल के 'डार' नामक बागान में मकान बैरकों की पंक्ति में बनाये गये हैं और साधारणतः प्रत्येक घर में अपना एक अहाता होता है। इनमें मिट्टी के घर भी हैं, जिनमें ढांचा बांस का होता है। प्रकाश संवातन आदि के दृष्टिकोण से व्यवस्था संतोषजनक नहीं है। तथा अन्धेरे कम और बिना संवातनों के होने के कारण तपेदिक की बीमारी आम है। दक्षिणी भारत के बागान में मकान साधारणतः ६ से १० कमरे वाली पंक्तियों में होते हैं जिनमे साधारणतः स्थान १० × १२ अथवा १० × १० होता है। यहां पर भी अवस्था सन्तोषजनक नहीं है। मैसूर और कुर्ग के कहवा बागान तथा ट्रावनकोर के रबड़ बागान में भी मकानों की ऐसी ही असन्तोषजनक अवस्था है।

सितम्बर १९५१ तक बागान कर्मचारियों के लिये भारतीय चाय परिषद् ने २६२४११ चाय बागान मालिक परिषद् ने ११४५२ तथा दक्षिण भारत की संयुक्त बागान मालिक परिषद् ने ५३,१२८ मकान बनाये थे। राज्यों द्वारा प्रदान किये जाने वाले मकानों की संख्या इस प्रकार थी—बिहार १२११ उड़ीसा ४० उत्तर प्रदेश १०८ तथा हिमाचल प्रदेश १। १९५४ से बागान श्रम अधिनियम १९५१, तथा बागान श्रम आवास योजना १९५६, के अन्तर्गत जिनका उल्लेख सरकारी योजनाओं में किया गया है अब अधिक मकान बनाये जा रहे हैं। यह नियम लागू किया गया है कि प्रतिवर्ष कम से कम आठ प्रतिशत श्रमिकों और उनके परिवारों के लिये मकान बनाने चाहियें। प्राप्त आँकड़ों से पता चलता है कि २,८८१ बागानों में जिनमें ५,४८,६२४ श्रमिक परिवार रहते हैं केवल १९७,७३३ परिवारों के लिये मकान बनवाये गये हैं। १९६० के अन्त तक भारतीय चाय बागान परिषद् ने ५,२२७ ऐसे मकान बनाये जिनके आकार प्रकार की स्वीकृति मिल चुकी थी। इनमें से ४,०६६ मकान तो 'डार' क्षेत्र में थे ७१३ तराई क्षेत्र में ४१८ दार्जिलिंग की पहाड़ियों में तथा २६० आसाम में थे।

सीमेंट उद्योग में श्रमिकों को आवास की सुविधा प्रदान करने की जो योजनायें बनाई गई हैं, वह देश की सर्वोत्तम आवास योजनाओं में से हैं। यहां पर मालिकों ने अपने श्रमिकों को आराम और सुविधा प्रदान करने के लिये क्वार्टरों के निर्माण में दूरदर्शिता का परिचय दिया है। सीमेंट उद्योग में एक साधारण अकुशल श्रमिक को भी ऐसे क्वार्टर प्रदान किए गए हैं जिनमें दो रहने के अच्छे कमरे, एक आंगन तथा

पानी और सफाई का अलग से प्रबन्ध होता है। इसके अतिरिक्त हार्वेपती गृह-निर्माण समिति ने औद्योगिक श्रमिकों के लिए सहकारी रूप से मकान बनाने का सुन्दर उदाहरण प्रस्तुत किया है। इसके द्वारा मदुरा मिल्स लिमिटेड (मद्रास) ने ६०० मकानों के एक पूर्ण आवास क्षेत्र का निर्माण किया है जिसमें बिजली की रोशनी पानी नालियाँ सड़कें पार्क स्कूल निःशुल्क यातायात आदि की सभी सुविधाएँ हैं। इस क्षेत्र का प्रबन्ध एक सहकारी समिति व एक डायरेक्टरों के बोर्ड द्वारा किया जाता है जिसमें मिलों श्रमिक संघों और मिल श्रमिकों के एक एक प्रतिनिधि होते हैं तथा जिलाधीश तथा मदुरा जिला बोर्ड के अध्यक्ष अथवा उपाध्यक्ष होते हैं। प्रत्येक घर का मूल्य युद्ध काल से पूर्व की कीमतों के अनुसार ६० रु० है और इस राशि को मासिक किस्तों के रूप में जो १२½ साल तक फैली हुई हैं देने पर श्रमिक उसका स्वामी हो जाता है। इस योजना की सफलता का मुख्य कारण यह है कि मिलों के प्रबन्धकों ने इसमें वित्तीय सहायता दी है और समिति को उसकी शेयर पूंजी और निर्माण के लिए एक बड़ा ऋण प्रदान किया है और पूंजीगत व चालू खर्चों को पूरा करने के लिए अनेक अनुदान भी प्रदान किये हैं।

रेलवे कर्मचारियों के आवास के सम्बन्ध में रेलवे बोर्ड की नीति केवल उन्हीं श्रमिकों के आवास की व्यवस्था करना है जिनको विशेष कारणों से कार्य के स्थान के निकट रहना पड़ता है जैसे चिकित्सा स्टाफ, स्टेशन स्टाफ गाड़ियों के साथ जाने वाला स्टाफ, गाड़ियों और रेल की पटरियों की देखभाल करने वाला स्टाफ आदि। इसके अतिरिक्त उन लोगों के लिए भी मकानों की व्यवस्था की गई है जिनके लिए निजी संयोजकों ने मकान नहीं बनाए हैं। इसलिए वर्तमान आवास व्यवस्था रेलवे कर्मचारियों के लिए बहुत कम है। अतः अनेक श्रमिकों को निजी मकान मालिकों द्वारा निर्मित मकानों में रहना पड़ता है। श्रमिकों में सामान्य धारणा है कि सभी वर्ग के श्रमिकों को क्वार्टर मिलने चाहिएं। ३१ मार्च १९५१ तक तृतीय व चतुर्थ श्रेणी के कर्मचारियों के लिए २८ ९८८ क्वार्टर बनाए जा चुके थे। प्रथम पंचवर्षीय आयोजना के अन्तर्गत रेलवे श्रमिकों के लिए ४० नये क्वार्टर बनाये गये। उसके पश्चात् विभिन्न वर्षों में रेलवे कर्मचारियों के लिये निम्नलिखित संख्या में क्वार्टर बनाये गये— १९५५-५६— ८ ६४५, १९५६-५७— ९,६४२, १९५७-५८ १५ ६, १९५८-५९— ११ ४८१ १९५९-६०— ११ १९६। रेलवे कर्मचारियों की तीन सहकारी आवास समितियां भी हैं जिन्होंने १९५९-६ तक ८६ मकान बनाये थे।

नगरपालिकाओं में केवल १५ प्रतिशत कर्मचारियों को मकान प्रदान किये जाते हैं। आवास की यह सुविधा मुख्यतः सफाई, आग बुझाने वाले दल तथा अस्पतालों के कर्मचारियों तक ही सीमित है। आवास भत्ता सामान्यतः उनको दिया जाता है जिनको मकान नहीं दिये जाते हैं। कुछ विशेष प्रकार के श्रमिकों को भी आवास भत्ता मिलता है। इसकी दर लखनऊ में ८ आने प्रति माह से देहली में ७ रु०

इसमें कोई संदेह नहीं कि श्रमिकों को गाँव जाने के लिये हर प्रकार की सुविधायें देनी चाहियें जैसे सस्ते वापसी टिकट तथा छुट्टी आदि। परन्तु श्रम अनुसंधान समिति इस बात से सहमत नहीं है कि भविष्य में श्रमजीवियों की सुरक्षा के दृष्टिकोण से गाँवों से सम्बन्ध स्थापित रहना चाहिए। निःसन्देह उपाय यही है कि औद्योगिक नगरों की दशा में उन्नति की जाय और श्रमिकों के लिये सामाजिक सुरक्षा योजना मकान मजदूरी अच्छा भोजन आदि का उचित प्रबन्ध किया जाय और कारखानों में काम करने के वातावरण में उन्नति की जाय। इस बात से सब सहमत हैं कि गाँव में संयुक्त परिवार प्रथा और जाति-बन्धनों का ह्रास होता जा रहा है जो अब तक आर्थिक दृष्टि से मजदूरों की सुरक्षा के साधन थे और श्रमिक इस समय ऐसी परिवर्तनशील अवस्था में हैं जबकि धीरे-धीरे उनका गाँवों से तो सम्बन्ध टूटता जा रहा है परन्तु अभी तक वे औद्योगिक नगरों के पूर्णतया स्थायी निवासी नहीं बन सके हैं। अतः ऐसी स्थिति में श्रमिक को गाँव से जाने से रोकना या उसको गाँव वापिस जाने के लिये विवश करना समस्या का समयानुकूल समाधान न होगा।[1]

1 *Labour Investigation Committee Report, page 78*

# ३

# औद्योगिक श्रमिकों की भर्ती की समस्याएं

**(The Problems of Recruitment of the Industrial Workers)**

---

**प्रारम्भिक इतिहास—(Early History)**

श्रमिकों के रोजगार में सर्वप्रथम समस्या उनकी भर्ती की है। उद्योगों में जिन पद्धतियों और संगठनों द्वारा श्रमजीवियों को भर्ती किया जाता है उन पर व्यवसाय की सफलता अथवा विफलता बहुत कुछ निर्भर करती है। यदि कार्य के अनुकूल श्रमिक काम पर नहीं लगाया जाता तो उत्पादन और कार्यकुशलता पर बुरा प्रभाव पड़ता है। बड़े उद्योगों के स्थापन के प्रारम्भिक समय में कारखानों और बागान के मालिकों को श्रमिक भरती करने में अनेक कठिनाइयों का सामना करना पड़ा। इसका कारण यह था कि श्रमिक अपना गांव छोड़ कर नये वातावरण में कारखानों और बागान में जाने के लिये तैयार नहीं थे। काम करने की स्थिति भी वर्तमान समय से अधिक खराब थी। १८९६ की प्लेग तथा १९१८ की इन्फ्लुएन्जा की बीमारियों के कारण भी श्रमिकों का अभाव हो गया था। इसका प्रभाव यह पड़ा कि मालिकों को मजदूर भर्ती करने के लिये अच्छे बुरे सब प्रकार के तरीकों को अपनाना पड़ा और भर्ती मध्यस्थों (Intermediaries) तथा ठेकेदारों (Contractors) द्वारा होने लगी। यह प्रणाली आज भी प्रचलित है यद्यपि पिछले कुछ वर्षों से अब भर्ती सीधी प्रणाली द्वारा होने लगी है। इसका कारण यह है कि अब श्रमिक काफी संख्या में उद्योग-धन्धों में आने लगे हैं क्योंकि जनसंख्या की वृद्धि के कारण और कृषि पर जनसंख्या का अधिक दबाव होने के कारण जीविका की खोज में लोगों को गांव छोड़ना पड़ा है। यातायात के साधनों में उन्नति हो जाने के कारण उन्हें नगरों में आने में कठिनाई भी नहीं होती। फिर भी प्रारम्भ में श्रमिकों के अभाव और उनकी प्रवासिता (Migratory character) के कारण भर्ती की प्रणाली सोच विचार कर प्रारम्भ नहीं की गई और श्रमिकों के प्रशासन तथा व्यवस्था में कोई सैद्धान्तिक तरीका नहीं अपनाया गया। श्रमिक नगरों में कभी केन्द्रित नहीं हुए। और जैसा पिछले अध्याय में बताया जा चुका है श्रमिक गांव से ही आते थे और उनसे अपना सम्बन्ध स्थापित रखते थे। इसलिये भर्ती प्रणाली भी श्रमजीवियों की इस प्रवासिता से प्रभावित हुई और श्रमिकों को प्राप्त करने के लिये भर्ती की अनेक दोषपूर्ण पद्धतियां काम में लाई गईं। इस प्रकार यह कहा जा सकता है कि श्रमजीवियों की प्रवासिता ने भर्ती प्रणाली पर अपना काफी प्रभाव डाला।

**भर्ती प्रणाली में मध्यस्थों का स्थान**—(The Role of Intermediaries)

संगठित व असंगठित दोनों प्रकार के उद्योगों में श्रमिकों को गांव से नगरों में लाने के लिये अधिकतर मध्यस्थों पर निर्भर रहा गया है। प्रायः श्रमिकों को अच्छा वेतन सुविधाजनक व्यवसाय आदि का प्रलोभन देकर नगरों की ओर आकर्षित किया जाता है। मध्यस्थों को श्रमिक लाने के लिये अच्छा कमीशन मिलता रहा है।

मध्यस्थों द्वारा श्रमिकों की भर्ती बहुत समय से अनेक भारतीय उद्योगों का मुख्य लक्षण रहा है यद्यपि पिछले वर्षों में इस प्रणाली म कुछ परिवर्तन हुआ है। मध्यस्थों अथवा मिस्त्रियों को भारत के विभिन्न उद्योग-धन्धों में विभिन्न नामों से पुकारा जाता है जैसे सरदार, मिस्त्री मुकद्दम टिन्डेल चौधरी कंगनी आदि। मध्यस्थ एक महत्वपूर्ण व्यक्ति है जो अनेक कार्य करता है। बड़े-बड़े उद्योगों में प्रधान मध्यस्थ और नाटी मध्यस्थ भी जिन्हें नायकिन या मुक्दमिन कहते हैं पाये जाते हैं। मध्यस्थ या सरदारों का श्रमजीवियों में से ही चुना जाता है। यह कोई बाहर के व्यक्ति नहीं होते। जो श्रमिक अनुभवी हो जाते हैं और मालिकों की कृपा दृष्टि प्राप्त कर लेते हैं उनको इस पद पर नियुक्त कर दिया जाता है। इन सरदारों पर अनेक कामों का भार सौंप दिया जाता है। श्रमिकों की नियुक्ति प्रशिक्षा पदोन्नति बरखास्तगी तथा छुट्टी और आवश्यकता के समय उन्हें व उधार देना आदि सभी प्रकार के कार्य मध्यस्थ करते हैं। कारखानों में श्रमिकों की देखभाल में वे मिस्त्रियों की सहायता भी करते हैं। श्रमिक उन्हें अपने अधिकारों का संरक्षक भी समझते हैं जिनके बिना उनका निर्वाह कठिन हो जाता है। मालिक भी मजदूरों की इच्छाओं तथा मांगों आदि के बारे में मध्यस्थों से ही जानकारी प्राप्त करते हैं और यदि उनको मजदूरों के पास कोई संदेश भेजना हो तो यह कार्य भी मध्यस्थों द्वारा ही सम्पन्न होता है। जो उद्योग विदेशी मालिकों के हाथों में थे जो भारतीय भाषा नहीं जानते थे वहां मध्यस्थ और भी अधिक शक्तिशाली रहे हैं।

**मध्यस्थों के दोष**—(Evils of Intermediaries)

मध्यस्थों द्वारा श्रमिकों की भर्ती की प्रणाली सदैव से ही अत्यन्त दोषपूर्ण सिद्ध हुई है। रॉयल श्रम आयोग के शब्दों म "मध्यस्थ का पद अत्यन्त प्रलोभनीय है और यदि ये लोग इन अवसरों से लाभ न उठायें तो यह आश्चर्यजनक होगा। ऐसे थोड़े से ही कारखाने हैं जिनमें श्रमिकों की सुरक्षा कुछ सीमा तक मध्यस्थों के हाथ में न हो। अनेक कारखानों में तो मध्यस्थों को श्रमिकों की नियुक्ति तथा बरखास्तगी का अधिकार भी है। इस बात में कोई संदेह नहीं कि मध्यस्थ अपने अधिकारों से साधारणतया लाभ उठाते रहते हैं। यह दोष कुछ उद्योगों में कम और कुछ उद्योगों में अधिक मात्रा म पाये जाते हैं। यह प्रथा तो बहुत प्रचलित है कि किसी को नया रोजगार देने या फिर से रोजगार पर लगाने के बदले में शुल्क लिया जाये। बहुधा यह देखा गया है कि श्रमिकों को अपने मासिक वेतन का एक अंश भी नियमित रूप

से जमा पड़ता है। श्रमिकों को समय-समय पर मलीम पेय पदार्थ या दूसरे उपहारों द्वारा भी मध्यस्थों को प्रसन्न करते रहना पड़ता है। कभी-कभी स्वयं मध्यस्थ को भी प्रधान मध्यस्थ की जेब भरनी पड़ती है और ऐसा सुनने में आया है कि अन्य निरीक्षकगण (Supervisory staff) भी कभी-कभी इसमें से कुछ भाग पाते हैं।" इसके अतिरिक्त अनेक अवसरों पर इन मध्यस्थों द्वारा श्रमिकों का गलत ढंग से प्रतिनिधित्व होने के कारण बहुधा मालिकों और श्रमिकों के बीच झगड़े उत्पन्न होते रहते हैं और फिर यह आवश्यक नहीं कि वे कुशल श्रमिक का ही भर्ती करें। ये तो उसी को भर्ती करेंगे जो उन्हें अधिक कमीशन दे या जिसमें वह दूसरे कारणों से दिलचस्पी रखते हों। इस प्रकार धन प्राप्त करने की लालसा के कारण अनेक श्रमिक मध्यस्थों द्वारा अन्यायपूर्वक बरखास्त कर दिए जाते हैं और इससे श्रमिकावर्त (Labour Turnover) अधिक हो जाता है। मध्यस्थ सदैव स्थानों को रिक्त करने के प्रयत्न में रहता है जिससे नई भर्ती करके वह अपनी जेबें भर सके। वह श्रमिकों को उनके वेतन की जमानत पर ऊंची ब्याज दर पर ऋण भी देता है। अनेक मध्यस्थ बेईमानी करके ऋण के हिसाब में ऐसी गड़बड़ी कर देते हैं जिससे मजदूरों को हानि हो। महिला श्रमिकों का महिला मध्यस्थ द्वारा और भी अधिक शोषण होता है क्योंकि महिला मध्यस्थ अधिकतर अच्छे चरित्र की नहीं होती हैं। अच्छे चरित्र की स्त्रियां इस पद को इसलिए स्वीकार नहीं करती क्योंकि यह पद सम्मानित नहीं समझा जाता है। ऐसे अनेक उदाहरण मिलते हैं जबकि इन नायकिनों के कारण महिला श्रमिकों को अनैतिक जीवन व्यतीत करना पड़ा है।

**वर्तमान स्थिति और भविष्य—**

मध्यस्थों द्वारा भर्ती की प्रथा को सब लोग अत्यन्त असंतोषजनक तथा अवांछनीय समझते हैं। पिछले कुछ वर्षों से सभी जगह मध्यस्थों की शक्ति तथा अधिकारों को कम करने का प्रयत्न किया गया है जिससे घूसखोरी व भ्रष्टाचार का अन्त हो सके। बम्बई सूती कपड़ा श्रम जांच समिति का कथन है कि बम्बई और शोलापुर जैसे केन्द्रों में भी जहाँ पर श्रमिकों विशेष रूप से 'बदली' के श्रमिकों की भर्ती करने में थोड़ा बहुत नियन्त्रण लागू कर दिया गया है अभी तक मध्यस्थ न तो हटाए ही जा सके हैं और न उनका प्रभाव ही कम हो सका है। 'उत्तरी भारत मालिक संघ' ने भी स्वीकार किया है कि भर्ती से सम्बन्धित भ्रष्टाचार और घूसखोरी अब भी प्रचलित है। परन्तु इस संघ ने इस विवशता की ओर भी संकेत किया है कि वह एक ऐसी पद्धति को जड़मूल से नहीं समाप्त कर सकते जो कि उद्योग-धन्धों में भर्ती की दृष्टि से मान्य हो गई है।[1] श्रम अनुसंधान समिति का भी यही मत है कि भारतीय श्रमिक अपनी विकास और गतिशीलता की उस सीमा पर अभी तक नहीं पहुंच सका है कि भर्ती के लिये मध्यस्थों को आसानी से समाप्त किया जा सके। वर्तमान परिस्थितियों में भर्ती के अन्य साधनों के न होने के कारण मध्यस्थ एक

1 Report of the Kanpur Labour Enquiry Committee.

अनिवार्य सा साधन प्रतीत होता है। इस प्रणाली के कुछ लाभ भी हैं। मध्यस्थ उन गांवों और जिलों से निकटता का सम्पर्क रखता है जहां से श्रमिक भर्ती किये जाते हैं। अतः वह श्रमिकों की आदतों आशाओं और भय को भली-भांति समझता है और प्राय अपने व्यवहार में उनका ध्यान रखता है जबकि अन्य सीधे भर्ती करने वाली संस्थाओं का इन श्रमिकों से कोई भी निकट सम्पर्क नहीं होता। यही कारण है कि मध्यस्थों की स्थिति इन संस्थाओं की तुलना में अधिक लाभदायक सिद्ध हुई है। यह बात उल्लेखनीय है कि युद्ध के समय में फौज तथा लड़ाई की अन्य योजनाओं में भर्ती के लिये सरकार को भी मध्यस्थों की सहायता लेनी पड़ी थी और उनको कुछ कमीशन भी देना पड़ा था। फिर भी मध्यस्थों की अनिवार्यता को स्वीकार करने का तात्पर्य यह नहीं होना चाहिये कि इस प्रणाली को नियमित बनाने की ओर कोई भी प्रयत्न न किया जावे या भर्ती का कोई सैद्धान्तिक तरीका न अपनाया जाए। इस प्रणाली को सुधारने के लिए विभिन्न सुझाव प्रस्तुत किये जा चुके हैं और कुछ ठोस कदम भी उठाये जा चुके हैं। इस समय सरकार द्वारा स्थापित विभिन्न केन्द्रों में रोजगार दफ्तर भर्ती की प्रणाली के दोष दूर करने में सहायक सिद्ध हुए हैं तथा स्थायीकरण (Decasualisation) की योजनाएं भी कई केन्द्रों में लागू हैं। इस प्रकार विभिन्न कस्बों और उद्योगों में भर्ती की प्रणाली इस समय एक समान नहीं है।

**विभिन्न उद्योगों में भर्ती की प्रणाली—**

फैक्टरी उद्योगों में कहीं थोड़ी मात्रा में और कहीं सभी श्रमिकों की भर्ती साधारणतया सीधी प्रणाली द्वारा होती है। बम्बई, मद्रास पंजाब बिहार व उड़ीसा के राज्यों में सीधी (Direct) भर्ती प्रणाली अधिक प्रचलित है। इसका तरीका यह है कि फैक्टरी के फाटक पर एक नोटिस लगा दिया जाता है कि अमुक संख्या में श्रमिकों की आवश्यकता है। इसके पश्चात् जनरल मैनेजर स्वयं या कोई अन्य अधिकारी या श्रम अधीक्षक (Superintendent) फाटक पर जाकर आवश्यक श्रमिकों का चुनाव कर लेता है। कभी-कभी ऐसा होता है कि रिक्त स्थानों की सूचना काम पर लगे श्रमिकों को दे दी जाती है जो उसका विज्ञापन अपने मित्रों तथा सम्बन्धियों में कर देते हैं। इस प्रकार नियत दिन पर बहुत बड़ी संख्या में प्रार्थी फैक्टरी के फाटक पर एकत्रित हो जाते हैं। किसी-किसी स्थान पर तो प्रातःकाल ही काम के इच्छुक लोग लम्बी पंक्तियों में खड़े दिखाई देते हैं। लेकिन यह प्रणालियां साधारण तथा अनिपुण (Unskilled) या बदली के श्रमिकों को प्राप्त करने में ही अधिक लाभप्रद सिद्ध हुई हैं। निपुण (Skilled) या अर्द्धनिपुण (Semi-skilled) श्रमिकों की भर्ती अधिक कठिन है। इनकी भर्ती दो प्रकार से की जा सकती है—प्रथम तो कुशल श्रमिकों की पदोन्नति करके दूसरे प्रार्थनापत्र मंगा कर, आवश्यक परीक्षाओं के बाद योग्य श्रमिकों का सीधा चुनाव करके। बीड़ी लाख तथा जूट की चटाइयों की भांति कुछ अनियमित उद्योगों में भी भर्ती सीधी प्रणाली द्वारा ही होती है। फिर

भी मध्यस्थों को पूर्ण रूप से हटाया नहीं जा सका है।

मध्यस्थों द्वारा भर्ती के दोषों को दूर करने के लिए रॉयल श्रम आयोग ने सिफारिश की थी कि जनरल मनेजर के अधीन ऊँचे वेतन देकर श्रम-अधिकारी (Labour Officers) रखे जायें। यह अफसर उचित चाल चलन प्रभावशाली व्यक्तित्व और दूसरे व्यक्तियों को ठीक से समझ सकने की योग्यता रखने वाले होने चाहियें। अधिकतर उद्योगों में अब ऐसे अफसर नियुक्त किये जा चुके हैं और बहुधा श्रमिकों की भर्ती उन्हीं के द्वारा की जाती है। ये श्रमिकों की शिकायतों आदि की जांच पड़ताल करके अपनी रिपोर्ट भी प्रस्तुत करते हैं। इसके अतिरिक्त ये मालिकों और श्रमिकों के बीच मैत्रीपूर्ण सम्बन्ध स्थापित कराते हैं। कभी-कभी ये अफसर आसपास के गांवों में श्रमिकों की भर्ती के लिए जाते हैं। ऐसे अफसर बम्बई की लगभग ५० प्रतिशत सूती कपड़ा मिलों कलकत्ता की टाटा ऑयल कम्पनी विशाखापट्टम के सिन्धिया जहाजी बेड़ा डिगबोई की आसाम तेल कम्पनी और बंगाल की जूट मिलों में पाये जाते हैं। कानपुर की अनेक मिलों में भी ऐसे अफसर नियुक्त किए गए हैं। परन्तु व्यावहारिक रूप में यह देखा गया है कि इन अफसरों पर श्रमिकों को इतना भरोसा नहीं होता जितना भरोसा वे मध्यस्थों पर करते हैं। अतः इन श्रम अधिकारियों की आड़ में मध्यस्थ प्रणाली अब भी प्रचलित है।

अहमदाबाद में भर्ती साधारणतया मध्यस्थों और विभागीय अध्यक्षों द्वारा की जाती है। मद्रास की बकिंघम और कर्नाटिक मिल में श्रमिक एक विशेष 'भर्ती पदाधिकारी' द्वारा भर्ती किए जाते हैं। कुशल नौकरियों के लिए परीक्षायें भी ली जाती हैं। मद्रास की मिलों में मिल-मालिकों और श्रमिक संघों के बीच में यह समझौता है कि रिक्त स्थानों की सूचना संघों को दी जाएगी जो कि श्रमिकों के बेरोजगार सम्बन्धियों और कारखाने के पूर्व अस्थायी (Temporary) श्रमिकों की सूची रखते हैं। संघ रिक्त स्थानों के लिए कुछ श्रमिकों के नामों की सिफारिश करता है। श्रमिकों का चुनाव अधिकतर प्रबन्धकर्ताओं द्वारा ही उसी सूची में से किया जाता है। इस प्रकार से दोनों पक्ष के लोग सन्तुष्ट रहते हैं। हैदराबाद में भी ऐसी ही व्यवस्था है। कोयम्बटूर में भर्ती करने की कोई भी विशेष संस्था नहीं है। कानपुर में श्रम-अधिकारियों के अतिरिक्त सन् १९३८ से उत्तरी भारत मालिक संघ द्वारा स्थापित किया हुआ श्रम ब्यूरो (Labour Bureau) भी काम रहा है। कानपुर में अब एक स्थायीकरण (Decasualisation) योजना चल रही है। जिसके अन्तर्गत रोजगार के दफ्तर श्रमिकों की एक संचित सूची रखते हैं। योजना में सहयोग देने वाले उद्योग-धन्धों में श्रमिकों की भर्ती रोजगार के दफ्तरों द्वारा इसी संचित सूची से की जाती है। इसके पूर्व एक बदली नियन्त्रण योजना थी जिसके अन्तर्गत नित्य के आकस्मिक रिक्त स्थानों की पूर्ति छंटनी किये हुये श्रमिकों द्वारा होती थी। टाटा की लोहे व इस्पात कम्पनी ने तथा बिहार की कुछ बड़ी-बड़ी फैक्ट्रियों ने भर्ती के लिए अपने स्वयं के ब्यूरो खोल रखे हैं। जमशेदपुर की टिनप्लेट कम्पनी तथा अहमदाबाद,

बम्बई, सोलापुर और कोयम्बटूर की सूती कपड़ा मिलों में भी स्थायीकरण योजनायें चल रही हैं। बंगाल की जूट की मिलों में श्रम अधिकारियों की नियुक्ति करके उनको श्रम ब्यूरो का अधिकारी बना दिया गया है। भर्ती के कार्य के लिए एक बदली रजिस्टर रखा जाता है। अगर रिक्त स्थानों के लिए श्रमिकों की फिर भी कमी रहती है तब फैक्ट्री के फाटक पर ही सीधी प्रणाली द्वारा भर्ती कर ली जाती है। यद्यपि यह प्रणाली मध्यस्थों को हटाने के लिए लागू की गई थी परन्तु इन मध्यस्थों का प्रभाव अब भी काफी है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि अधिकतर फैक्ट्रियों में भर्ती सीधी प्रणाली और मध्यस्थों द्वारा होती है। पिछले कुछ वर्षों से अब हम भर्ती के तरीकों में काफी उन्नति पाते हैं। कई स्थानों पर स्थायीकरण की योजनायें लागू हो चुकी हैं। रोजगार के दफ्तरों द्वारा भी अब भर्ती काफी मात्रा में होने लगी है।

चीनी के कारखानों में जहां कार्य सामयिक (Seasonal) होता है कुछ निरीक्षकों और तकनीकी विशेषज्ञों (Technicians) को छोड़ कर सभी मजदूर मौसम या समय समाप्त होने पर निकाल दिये जाते हैं तथा मौसम फिर आरम्भ होने पर उनको सूचित किया जाता है। यदि वे निश्चित समय पर उपस्थित हो जाते हैं तो उनकी नियुक्ति फिर से हो जाती है। सामयिक या मौसमी श्रमिकों के सम्बन्ध में उत्तर प्रदेश की सरकार विशेष आज्ञायें जारी करती है।

रेलवे के विभिन्न विभागों में भरती की प्रणालियां भिन्न-भिन्न हैं। रेलवे विभाग के उच्च पदाधिकारियों की नियुक्ति या तो प्रत्यक्ष रूप से सीधी प्रणाली द्वारा हो जाती है या दूसरे और तीसरे दर्जे की नौकरियों से पदोन्नति के द्वारा। तीसरे दर्जे के पदों पर भर्ती रेलवे सेवा आयोग द्वारा होती है जो कलकत्ता बम्बई इलाहाबाद और मद्रास में है। साधारणतया अकुशल और निम्न श्रेणी के श्रमिकों की भर्ती सीधी प्रणाली द्वारा की जाती है। रेलवे में ठेकेदारों के श्रमिक भी काफी संख्या में पाए जाते हैं। १९५९ में सरकार ने चौथी श्रेणी के कर्मचारियों की पदोन्नति के लिए नियुक्त की हुई समिति की सिफारिशों को स्वीकार कर लिया है।

खानों में अधिकतर श्रमिक ठेकेदारों द्वारा ही भर्ती किये जाते हैं। अन्य देशों के विपरीत भारतवर्ष में खान के श्रमिकों का कोई पृथक वर्ग नहीं है। अधिकतर कृषक वर्ग से ही उन श्रमिकों की भर्ती की जाती है जो समय पर कृषि सम्बन्धी कार्यों के हेतु अपने गांवों को लौट जाते हैं। कोयले की खानों में जमींदारी प्रथा भर्ती की सबसे पुरानी प्रथा थी। इसके अन्तर्गत श्रमिकों को यह प्रलोभन दिया जाता था कि उनको बिना कीमत के या नाममात्र लगान पर ही खेत दिए जायेंगे। श्रमिकों का इन भूमियों पर अधिकार रहने की यह शर्त थी कि वे खानों में काम करते रहें। परन्तु बहुत जल्दी ही कोयले की खानों के पास कृषि-योग्य भूमि का अभाव अनुभव होने लगा और ऐसे श्रमिक अधिक कार्यकुशल भी नहीं सिद्ध हुए। इस प्रकार से यह प्रथा सफल न हो सकी। रॉयल श्रम आयोग ने भी यह कह कर

इस प्रथा का खण्डन किया है कि यह ठेके की प्रथा आपत्तिजनक है। यद्यपि हाल ही में कुछ खानों ने अपने प्रतिनिधि बाहर भेजकर सीधी भर्ती की प्रणाली अपना ली है परन्तु अब भी ठेकेदारों द्वारा श्रमिकों की भर्ती करने की प्रणाली प्रचलित है। भर्ती के लिये कई प्रकार के ठेकेदार होते हैं। बहुत सी खानें केवल "भर्ती करने वाले ठेकेदार" (Recruiting Contractors) रखती हैं जो श्रमिकों की पूर्ति करते हैं। इस प्रकार से भर्ती किये गए श्रमिकों को प्रबन्धकगण नौकर रखकर वेतन देते हैं। कुछ खानें "प्रबन्धक ठेकेदार" (Managing Contractors) रखती हैं जो केवल श्रम की पूर्ति ही नहीं करते हैं वरन खान की समृद्धि तथा उन्नति के लिये भी उत्तरदायी होते हैं और इस प्रकार से प्रबन्धकगण के अन्तर्गत ही आ जाते हैं। "कार्य ठेकेदारों" (Raising Contractors) द्वारा भर्ती की प्रथा सबसे अधिक प्रचलित है। ये ठेकेदार न केवल श्रमिकों की भर्ती करते हैं और उनके खर्चों को सहन करते हैं वरन् इसके साथ ही कोयले को काटने तथा लादने के लिये भी उत्तरदायी होते हैं। इसके लिये इन्हें प्रति टन की दर से कुछ पैसा मिलता है। युद्ध के दिनों में कोयले की तीव्र आवश्यकता तथा श्रमिकों की कमी के कारण स्वयं सरकार ने अकुशल श्रमिकों की पूर्ति के लिये ठेकेदारों का काम किया।

१९४८ की कोयला खान औद्योगिक समिति ने ठेके की प्रथा को कोयला खानों में समाप्त करने पर विचार किया। उसके सुझावों के अनुसार केवल दो को छोड़कर अन्य रेलवे के लिये कोयला खानों में इस प्रथा की समाप्ति हो गई है। अन्य खानों में भी इस प्रथा को तब तक चालू रखने का निश्चय हुआ है जब तक इस बारे में कुछ और सोच विचार न कर लिया जाये। राजकीय तथ्य जांच समिति (मई १९४७) ने भी असम की खानों में ठेके की प्रथा को समाप्त करने की सिफारिश की और हैदराबाद की कोयले की खानों में भी इस प्रथा को बुरा बताया गया है। १९५१ में कोयला खानों के लिये नियुक्त कार्य दल (Working Party) के श्रमिक प्रतिनिधियों ने भी कोयले की खानों में ठेके की प्रथा समाप्त करने की जोरदार सिफारिश की। और "कोयला खान भर्ती संगठन" (Coal Fields Recruiting Organisation) जिसके द्वारा अनेक कोयले की खानों के मालिक गोरखपुर से श्रमिकों की भर्ती करते हैं को भी समाप्त करने पर बल दिया। १९५४ में होने वाली भारतीय श्रम सम्मेलन की सिफारिशों के अनुसार एक त्रिदलीय समिति बनाई गई थी। उसने भी ठेकेदारी प्रथा के दोषों को कम करने तथा ठेके के श्रमिकों को अन्य श्रमिकों के स्तर पर लाने के लिये कई बातों की सिफारिश की है। अप्रैल १९६० में कोयला खानों से सम्बन्धित औद्योगिक समिति (Industrial Committee) की सिफारिशों के फलस्वरूप सरकार ने नवम्बर १९६० में एक जांच समिति (Court of Enquiry) की नियुक्ति की। इसका कार्य यह था कि कोयला खानों में ठेके के श्रमिकों की पद्धति को समाप्त करने पर विचार करे जिससे उत्पादन पर बुरा प्रभाव न पड़े और इस बात की सिफारिश करे कि यह पद्धति किस-किस स्थान पर और किस समय तक

समाप्त हो सकती है। ठेके के श्रमिक यदि समाप्त नहीं किये जा सकते तो उनके लिये उचित मजदूरी और उचित कार्य की दशायें देने के लिए क्या पग उठाने चाहिए। इस समिति ने अभी हाल ही (दिसम्बर १९६१) में अपनी रिपोर्ट प्रस्तुत की है और यह सिफारिश की है कि ठेके के श्रमिकों की प्रथा सितम्बर १९६२ तक समाप्त कर दी जाय। *केवल सात प्रकार के रोजगारों में यह प्रथा अभी चालू रह सकती है।* गोरखपुर में कोयले की खानों में श्रमिकों की भर्ती करने के लिये जो संस्था बनाई हुई है (Coal Fields Recruiting Organisation) उसको भी समाप्त करने का निर्णय कर लिया गया है। बिहार और बंगाल में कुछ कोयला खानों में रोजगार दफ्तर खोले जा रहे हैं।

अन्य खानों में भर्ती करने के तरीके कुछ भिन्न हैं। कच्चे लोहे की खानों में बहुधा सीधी प्रणाली द्वारा ही श्रमिक भर्ती किये जाते हैं। कभी-कभी काम पर लगे हुए श्रमिकों की सहायता से निकट के गांवों से भी श्रमिकों की भर्ती होती है। मूल्यवान पत्थरों की खानों में ठेके के काम के लिये श्रमिकों की भर्ती 'सरदार' या 'उप-ठेकेदारों' द्वारा की जाती है। अभ्रक की खानों में 'सरदार' निकट के गांवों में भेजे जाते हैं जिससे वे इच्छुक श्रमिकों को पेशगी पैसा देकर भर्ती कर सकें। भर्ती करने वाले सरदारों को कोई कमीशन नहीं मिलता है। उनकी मजदूरी भर्ती किये गए श्रमिकों की संख्या पर निर्भर करती है। जो खानें जमींदारों के अधिकार में हैं उनके लिये श्रमिक काश्तकारों में से ही प्राप्त कर लिए जाते हैं। १९५८ में की गई एक जांच से यह पता लगता है कि अभ्रक की खानों में इस समय लगभग ८२·९ प्रतिशत श्रमिक सीधी प्रणाली द्वारा भर्ती किये जा रहे हैं और शेष श्रमिकों की भर्ती ठेकेदारों द्वारा होती है। मैंगनीज की खानों में ४२ प्रतिशत श्रमिकों की भर्ती ठेकेदारों द्वारा होती है और शेष सीधी प्रणाली द्वारा भर्ती किये जाते हैं। लगभग ६० प्रतिशत श्रमिक आदिवासी वर्ग के होते हैं। बम्बई राज्य में चित्तराज पुर की खानों में भर्ती 'टिण्डेलों' द्वारा की जाती है। मैसूर राज्य में लगभग ५० प्रतिशत श्रमिकों का बाहर से आगमन होता है और उनको खानों के निकट बसाया जाता है। *बाकी श्रमिक पांच या दस मील की दूरी से गांवों से प्रतिदिन आते हैं।* सोने की खानों में श्रमिक 'समय-कार्यालय' (Time Offices) के द्वारा भर्ती होते हैं।

बागान के श्रमिक जो लगभग १२·५ लाख की संख्या में हैं अपनी एक विशेषता रखते हैं। बागान इतने दूर तथा ऐसे स्थानों पर पाये जाते हैं जहां की जलवायु अत्यन्त नम है तथा वातावरण स्वास्थ्य के लिए हानिकारक है। श्रमिक वहां जाना पसन्द नहीं करते इसलिए प्रारम्भ में वहां भर्ती की समस्या एक विकट समस्या थी और इसके कारण बहुत सी आपत्तिजनक प्रथायें अपनायी गयीं। अनेक मध्यस्थ नौकर रखे गये जो श्रमिकों को ऊंची दर की मजदूरी तथा अन्य सुविधाओं का लोभ दिखाकर बागान के क्षेत्रों में ले आते थे। परन्तु एक बार वहां पहुंच जाने पर

श्रमिक को वापिस लौटने या अपने परिवार के लोगों से सम्बन्ध रखने की आज्ञा नहीं थी। श्रमिकों को नशा करा कर बहका लाने या बालकों का अपहरण जैसे आपत्तिजनक तरीकों द्वारा भी श्रमिक प्राप्त किये जाते थे। श्रमिकों की भर्ती बागान में अत्यन्त महँगी भी पड़ती है।

बागान में श्रमिकों की भर्ती से सम्बन्धित बुराइयों के कारण समय-समय पर बहुत से कानून बनाये गए। जिसमें १९३२ का "चाय क्षेत्र प्रवासी श्रमिक अधिनियम" (Tea Districts Emigrant Labour Act) सबसे बाद का कानून है। यह केवल श्रमिकों की भर्ती से ही सम्बन्धित है। बागान के श्रमिकों से सम्बन्धित दूसरे मामले १९५१ के बागान श्रमिक अधिनियम (Plantation Labour Act) द्वारा नियन्त्रित होते हैं परन्तु १९३२ का अधिनियम केवल प्रवेश करने वाले लोगों को आने भेजने अथवा भर्ती करने पर ही नियन्त्रण रखता है और यह भी केवल असम के चाय के बागान पर ही लागू है। इस अधिनियम के द्वारा अब भर्ती की अनेक अनुचित बातें समाप्त हो गई हैं। इस अधिनियम से केन्द्रीय सरकार के नियन्त्रण में स्थानीय सरकारों को अब यह अधिकार मिल गया है कि वह श्रमिकों के बाग प्रवेश करने पर कोई भी रोक लगा दें और यदि आवश्यक हो तो श्रमिकों की भर्ती पर भी नियन्त्रण लगा दें। मालिकों पर भी यह रोक लगा दी गई है कि प्रमाणित बागान के सरदारों या लाइसेंस प्राप्त भर्ती करने वालों के अतिरिक्त किसी और साधन से भर्ती न करें। १६ साल से कम उम्र वाले किशोर उस समय तक भेजे नहीं जा सकते जब तक कि वे अपने माता-पिता अथवा संरक्षकों के साथ न हों तथा स्त्रियां अपने पति की अनुमति के बिना भर्ती नहीं की जा सकती। असम में प्रवेश करने की तिथि से तीन वर्ष की अवधि समाप्त होने पर, या कुछ विशेष परिस्थितियों में जैसे कुछ स्वास्थ्य होने पर इससे पूर्व भी प्रत्येक प्रवासी तथा उसके परिवार को स्वदेश लौटने का अधिकार है जिसका व्यय भी मालिकों को सहन करना पड़ता है। श्रमिकों की भर्ती के लिये कुछ क्षेत्र निश्चित कर दिये गए हैं, जिनको "भर्ती के नियन्त्रित प्रवासी क्षेत्र" कहा जाता है। ऐसे क्षेत्रों के अन्तर्गत निम्नलिखित राज्य आते हैं—पश्चिमी बंगाल बिहार, उड़ीसा उत्तर प्रदेश मध्य प्रदेश तथा मद्रास। इन क्षेत्रों में से जो भी लोग भर्ती किये जाते हैं उनको सबसे निकट के आगे भेजने वाले स्थानीय अभिकर्ता के सम्मुख उपस्थित होना पड़ता है और फिर वे एक निश्चित रास्ते से असम भेज दिये जाते हैं। इस रास्ते पर अनेक डिपो होते हैं, जहां पर इनको विश्राम भोजन सोने का स्थान तथा आवश्यकता होने पर चिकित्सा सहायता दी जाती है। दस वर्ष से कम आयु के बच्चों को दूध भी दिया जाता है। साधारणतया अब भर्ती निम्न प्रकार से की जाती है—(क) सरदारी प्रथा (ख) स्थानीय भर्ती करने वालों द्वारा (ग) पुन पद्धति द्वारा। सरदारी प्रथा के अन्तर्गत बागान से चुने हुये कुछ श्रमिक आगे भेजने वाले स्थानीय अभिकर्ताओं के द्वारा ऐसे जिलों में भेज दिये जाते हैं जहां से उनकी भर्ती होती है। कुछ बागान

स्थानीय भर्ती करने वालों को ही श्रमिक भर्ती करने के लिये नौकर रख लेते हैं। अतः किसी सरदार या मध्यस्थ को भेजने की आवश्यकता नहीं रहती। इस प्रथा के अन्तर्गत श्रमिक स्वयं ही अपने को आगे भेजने वाले स्थानीय अभिकर्ताओं के डिपो में भर्ती के लिये प्रस्तुत कर देते हैं। फिर वे उन बागान में भेज दिये जाते हैं जहां *उनकी आवश्यकता होती है। इस प्रकार यह कानून केवल भर्ती किए हुए श्रमिकों* को आसाम भेजने पर ही नियन्त्रण रखता है। भर्ती के साधनों या पद्धतियों पर इसका नियन्त्रण नहीं है। यह कानून केवल उपरोक्त ६ राज्यों के लिये ही है जो कि नियन्त्रित प्रवासी क्षेत्र कहलाते हैं। लगभग समस्त भर्ती चाय-बागान श्रमिक परिषदों द्वारा की जाती है जो कि भर्ती किये हुए श्रमिकों को आगे भेजने का प्रबन्ध करती है। परन्तु वास्तविक भर्ती मध्यस्थों द्वारा ही की जाती है जिनको इसके लिये कमीशन मिलता है। इस संघ के द्वारा एक वयस्क प्रवासी की भर्ती में १९५८ में १४१ रु० १८ न० पै० औसत व्यय होते थे। प्रवासी श्रमिकों के अतिरिक्त 'फ़ालतू' या 'बस्ती' श्रमिक भी होते हैं जो कि निकट के गांवों से आते हैं। इसके अतिरिक्त कुछ ऐसे श्रमिक भी होते हैं जिन्होंने किसी समय बाहर से आसाम में प्रवेश किया था और अब बागान में आकर बस गए हैं। ऐसे श्रमिक आवासित (Settled) *श्रमिक कहलाते हैं।*

पश्चिमी बंगाल में चाय के बागान में साधारणतया श्रमिकों की कमी रहती है। इसलिये भर्ती पर कोई नियन्त्रण नहीं है। चाय उद्योगों के विभिन्न परिषदों जैसे "भारतीय चाय परिषद" 'भारतीय चाय बागान नियोजक परिषद' तथा 'चाय बागान श्रमिक परिषद" अपने बागान के लिये श्रमिकों की भर्ती स्वयं करते हैं। दार्जिलिंग में भर्ती की कोई समस्या नहीं है, क्योंकि वहां स्थानीय श्रमिक ही पर्याप्त मात्रा में प्राप्त हो जाते हैं। बिहार के चाय बागान में भर्ती साधारणतया बागान के सरदारों द्वारा होती है। वे श्रमिकों को आगे भेजने वाले अभिकर्ताओं के समक्ष उपस्थित करते हैं और ये अभिकर्ता उनको बागान में भेज देते हैं। परन्तु इससे पहले वह इस बात से आश्वस्त हो लेते हैं कि ये श्रमिक नौकरी की तथा कार्य की अवस्थाओं से परिचित हैं और वे अपनी इच्छा से काम करने आये हैं उनका स्वास्थ्य ठीक है और उन्होंने चेचक का टीका आदि लगवा लिया है। कुछ श्रमिक भेजने वाले अभिकर्ताओं के सम्मुख सीधे ही आ जाते हैं। यात्रा का समस्त व्यय बागान नियोजक ही देते हैं। पंजाब व त्रिपुरा के बागान उद्योगों में मालिक स्वयं सीधी *प्रणाली द्वारा श्रमिक भर्ती कर लेते हैं अथवा भर्ती मध्यस्थों द्वारा कराते हैं, जिनको* पंजाब में "चौधरी" कहते हैं। केरल राज्य के बागान में ऐसे श्रमिक जिनको थोड़े समय के लिये ही काम पर लगाया जाता है बागान के श्रमिकों के द्वारा ही भर्ती कर लिये जाते हैं।

दक्षिणी भारत के बागान में भर्ती 'कंपनियों' के द्वारा होती है। साधारणतया यह कंपनी लोग बागान के श्रमिकों में से ही होते हैं। इन कंपनियों के

कमीशन की मात्रा श्रमिकों की मजदूरी के आधार पर निश्चित होती है। इसलिए भर्ती के पश्चात् भी ये श्रमिकों से अपना सम्पर्क बनाए रहते हैं। कम्पनियों द्वारा भर्ती करने की इस प्रथा के बहुत से दुष्परिणाम प्रकट हुये हैं। नवम्बर १९५० में बागान औद्योगिक आयोग तथा फरवरी १९५१ की त्रिदलीय गोष्ठी ने भी इसका विरोध किया है। भारतीय सरकार ने प्रत्येक कंपनी के अन्तर्गत श्रमिकों की संख्या ४० तक सीमित कर दी है; और अब उनको समाप्त करने के लिये पग उठाए जा रहे हैं। परिणामस्वरूप कंपनी अब धीरे-धीरे लुप्त होती जा रही हैं। कॉफी व रबर के बागान में श्रमिकों की भर्ती के लिये पक्षेवर व्यक्ति नियुक्त किये जाते हैं जो दक्षिण भारत के संयुक्त बागान परिषद के श्रम विभाग द्वारा पंजीकृत होते हैं। यह संस्था इन लोगों को भर्ती के काम में सहायता भी देती है। बंगाल में भर्ती की पद्धति में उल्लेखनीय बात यह है कि भर्ती परिवार के आधार पर होती है यद्यपि यह प्रथा खानों और दूसरे उद्योगों में भी कुछ सीमा तक प्रचलित है।

बन्दरगाहों में बहुत समय तक सामान उतारने और चढ़ाने वाले सभी श्रमिकों की भरती छोटे-छोटे ठेकेदारों के द्वारा की जाती थी जो "टोलीवाला" कहलाते थे। परन्तु अप्रैल १९४८ में इस प्रथा का उन्मूलन कर दिया गया है। अब बम्बई, कलकत्ता और मद्रास के बन्दरगाहों पर सामान चढ़ाने व उतारने वाले श्रमिकों की भर्ती १९४८ के एक अधिनियम "बन्दरगाह श्रमिक रोजगार नियन्त्रण अधिनियम" (Dock Workers' Regulation of Employment Act) के द्वारा नियमित कर दी गई है। यह अधिनियम बन्दरगाह के श्रमिकों की उन कठिनाइयों को जो उनके आकस्मिक (Casual) रोजगार के कारण उत्पन्न होती हैं दूर करने का प्रयत्न करता है। यह अधिनियम श्रमिकों के रोजगार को अधिक नियमित बनाने के लिये श्रमिकों को पंजीकृत होने में सुविधा प्रदान करता है। उसके साथ-साथ यह अधिनियम सारे श्रमिकों के रोजगार का तथा उनके रोजगार की अवस्थाओं को जैसे कार्य के घण्टे, छुट्टियां और वेतन आदि नियमित करता है। उसी के साथ-साथ उनके स्वास्थ्य-सुरक्षा और कल्याण के कार्य का भी प्रबन्ध करता है। सरकार द्वारा इस कानून को लागू कराने के लिये एक परामर्श समिति नियुक्त की गई थी और उसी समिति की रिपोर्ट के आधार पर योजनाएं बना कर बम्बई (जनवरी १९५१) कलकत्ता (अक्टूबर १९५१) और मद्रास (मार्च १९५२) में लागू की गई हैं। ऐसी ही योजनाएं विशाखापट्टम (जुलाई १९५९) और कोचीन (जून १९५९) में भी लागू कर दी गई हैं। ये योजनायें जो इस अधिनियम के अन्तर्गत बनी हैं इस बात का प्रयत्न करती हैं कि सामान चढ़ाने व उतारने वाले श्रमिकों को नौकरी नियमित रूप से मिलती रहे और जहाज पर से सामान उतारने व चढ़ाने के कार्य के लिये पर्याप्त मात्रा में श्रमिक मिलते रहें। इन योजनाओं को लागू करने के लिये बम्बई (अप्रैल १९५१) कलकत्ता (सितम्बर १९५२) व मद्रास (जुलाई १९५१) कोचीन (जुलाई १९५९) तथा विशाखापट्टम (नवम्बर १९५९) में कुछ ऐसे बोर्डों की स्थापना कर दी

गई है जिनमें सरकार, मालिक तथा श्रमिक तीनों के प्रतिनिधि सम्मिलित हैं (Dock Labour Boards)। बम्बई व मद्रास में इस योजना के दैनिक प्रबन्ध का उत्तर दायित्व "स्टेवडोर्स परिषद" (Stevedores' Associations) नाम की सस्थाओं पर है। इस योजना के अन्तर्गत श्रमिकों का एक मासिक रजिस्टर तथा एक संरक्षित पूल रजिस्टर भी बनाया गया है। मालिकों के लिये भी एक रजिस्टर है। इस योजना में उन नियमों का भी स्पष्टीकरण कर दिया गया है जिनके आधार पर किसी श्रमिक या मालिक का नाम रजिस्टर पर लिखा जा सकता है। इस योजना के अनुसार पंजीकृत श्रमिकों को पंजीकृत मालिकों के बीच बांट दिया जाता है। जिन श्रमिकों को जिस मालिक के साथ काम करना होता है वह उसके अतिरिक्त किसी अन्य मालिक के साथ कार्य नहीं कर सकते और न ही वह मालिक किन्हीं अन्य पंजीकृत (Registered) श्रमिकों को अपने यहां कार्य पर लगा सकता है। संरक्षित पूल रजिस्टरों में जिन श्रमिकों का नाम होता है उनको इस योजना के अनुसार एक माह में कम से कम १२ दिन की मजदूरी व महंगाई भत्ता मिलने का आश्वासन रहता है। जिन दिनों वे काम के लिये तैयार हों और उन्हें काम न मिले उन दिनों के लिये भी इस योजना के अन्तर्गत श्रमिकों को कुछ मजदूरी मिल जाती है जिसको "हाजिरी की मजदूरी या "निराश होने की मजदूरी' कहा जाता है। अनुशासनहीनता तथा दुर्व्यवहार के कारण श्रमिकों को बर्खास्त किया जा सकता है।

जनवरी १९५५ में सरकार ने इन योजनाओं के कार्य की जाँच तथा सुधार के लिये एक जाँच समिति की नियुक्ति की। इस समिति ने सितम्बर १९५५ में अपनी रिपोर्ट प्रस्तुत की और अनेक सिफारिशें कीं जैसे मजदूरी और उत्पत्ति का सम्बन्ध स्थापित करना बोनस देना माह में आश्वासित दिनों की संख्या १२ से २१ तक बढ़ा देना श्रमिकों को साल में ≡ दिन वेतन सहित छुट्टी देना, 'बन्दरगाह श्रमिक बोर्ड' के चेयरमैन के अधिकारों में वृद्धि जिससे अनुशासन रोका जा सके आदि। इन सिफारिशों के आधार पर सरकार ने मार्च १९५६ में एक संशोधित योजना प्रकाशित की जिसे नवम्बर १९५६ में कार्यान्वित किया गया। अब श्रमिकों को हाजिर होने पर १ रुपया ૨ न० पै० प्रतिदिन के हिसाब से मजदूरी मिल जाती है (Attendance Wage) और काम न होने पर आधी मजदूरी मिलती है (Disappointment Money)। कई प्रकार के श्रमिकों की भर्ती रोजगार दफ्तरों द्वारा भी होती है।

कलकत्ता व बम्बई के बन्दरगाहों में जहाज पर काम करने वाले श्रमिकों की भर्ती मध्यस्थों के द्वारा होती है। इस व्यवसाय में श्रमिकों की पूर्ति अधिक होने के कारण इनकी भर्ती प्रणाली में बहुत से दोष आ गये हैं। १९४० में सरकार ने एक "त्रिदलीय सामुद्रिक परामर्श समिति" (Tripartite Maritime Labour Advisory Committee) स्थापित की और उसकी सिफारिशों के आधार पर सामुद्रिक श्रमिकों के फिर से रजिस्ट्रेशन और उनकी अच्छाइयों के सार्टीफिकेट प्रदान करने पर नियंत्रण लगा दिया गया है। केवल अनुभवी श्रमिक ही अब फिर से पंजीकृत हो सकते हैं।

कलकत्ता और बम्बई में ऐसे बोर्ड भी स्थापित किये गये हैं जो ऐसे प्रमाणित सामुद्रिक श्रमिकों का एक रजिस्टर रखते हैं जो युद्ध काल में जहाज पर काम कर चुके हैं। बन्दरगाहों पर सामुद्रिक श्रमिकों के रोजगार दफ्तर स्थापित करने के लिये और उनकी भर्ती को नियमित बनाने के लिये सरकार ने १९४९ के 'भारतीय व्यापारी जहाज अधिनियम' (Indian Merchant Shipping Act) में कुछ संशोधन किये हैं। कलकत्ता (१९५५) और बम्बई (१९५४) में ऐसे रोजगार दफ्तर खोल दिये गये हैं और उनको सलाह देने के लिये त्रिदलीय रोजगार बोर्डों की भी स्थापना कर दी है। मद्रास में जहाज पर काम करने वालों की भर्ती स्थानीय रूप से होती है। भारतीय व्यापारी जहाज अधिनियम के अनुसार किसी भी भारतीय ब्रिटिश या विदेशी जहाज पर श्रमिक केवल जहाज के संयोजक द्वारा ही नियुक्त किये जा सकते हैं और यह नियुक्ति विशेष नियमों के अधीन और जहाज के नियन्त्रक (Master) की उपस्थिति में ही हो सकती है।

ट्राम्वे में कर्मचारियों की भर्ती विभिन्न नगरों में विभिन्न प्रकार से होती है। कलकत्ता में भर्ती या तो सीधी प्रणाली के द्वारा श्रमिकों के सम्बन्धियों में से होती है या रोजगार दफ्तरों के द्वारा। बम्बई में रिक्त स्थानों की पूर्ति प्रार्थना-पत्र मंगा कर की जाती है।

**ठेके के श्रमिक—(Contract Labour)**

हमारे उद्योग-धन्धों में ठेके के श्रमिक भी अत्यधिक मात्रा में पाये जाते हैं। पिछले युद्ध की आकस्मिक आवश्यकताओं के कारण इस प्रणाली को बहुत प्रोत्साहन मिला। इंजीनियरिंग सीमेंट कागज तथा अहमदाबाद के सूती कपड़े के उद्योग धन्धों में तथा खानों व बन्दरगाहों के उद्योगों में और केन्द्रीय व राज्यीय भवन-निर्माण विभाग में अधिकतर ठेके के श्रमिक ही पाये जाते हैं। जैसा कि पहले बताया जा चुका है खानों में अधिकतर श्रमिक ठेके के ही श्रमिक होते हैं, और यह प्रथा बागान में भी फैल चुकी है। अहमदाबाद में लगभग १०% और सीमेंट, कागज तथा जूट की चटाइयों के उद्योग में लगभग २० से २५% ठेके के ही श्रमिक हैं। कोलार की सोने की खानों में एक तिहाई श्रमिक तथा बंगाल के बन्दरगाहों के लगभग ४१% श्रमिक ठेकेदारों के द्वारा ही रोजगार पाते हैं।

ठेके के श्रमिकों की प्रथा के प्रचलन के अनेक कारण हैं। कई बार ऐसा होता है कि कार्य को जल्दी समाप्त करने के लिये कुछ श्रमिकों की एकाएक आवश्यकता पड़ती है। श्रमिक कई बार मिलते भी नहीं हैं। हमारे देश में रोजगार के दफ्तरों की स्थापना हुए भी बहुत दिन नहीं हुए हैं। कारखानों में निरीक्षक कर्मचारियों की भी कमी रही है। इन अनेक कारणों से ठेके के श्रमिकों को ही काम पर लगाना अधिक सुविधाजनक रहता है। परन्तु इस प्रथा के पक्ष में चाहे जितने भी तर्क क्यों न दिये जायें यह स्पष्ट है कि इस प्रथा से लाभ के स्थान पर हानियाँ ही अधिक हैं। सर्व प्रथम तो श्रमिकों के हित के लिये बनाये गये अनेक कानून जैसे कारखाना अधिनियम

मजदूरी अधिनियम मातृत्व हित-लाभ अधिनियम आदि ठेके के श्रमिकों पर लागू नहीं होते और श्रमिक अनेक लाभों व सुविधाओं से वंचित रह जाते हैं। ठेके के श्रमिक अधिकतर प्रवासी होते हैं। अतः इन के लिये कानूनों को लागू करना कठिन हो जाता है। केवल श्रमिकों का क्षति-पूर्ति देने के लिये जो अधिनियम है वही इन पर लागू होता है। रॉयल श्रम आयोग ने ठेके के श्रमिकों की प्रथा की अत्यन्त बुराई की है और सिफारिश की है कि श्रमिकों की भर्ती उनके काम के घंटे तथा उनके वेतन आदि पर प्रबन्धकों का पूरा नियन्त्रण होना चाहिये। इसी प्रकार से बिहार की श्रम जाँच समिति ने ठेकेदारों द्वारा भर्ती की प्रथा का खंडन किया है क्योंकि ठेकेदार अपने श्रमिकों की ओर कोई नैतिक कृतज्ञता नहीं मानते हैं और उनकी असहाय स्थिति का अनुचित लाभ उठाते हैं। बम्बई की 'कपड़ा श्रम जाँच समिति' ने इससे सहमति प्रकट करते हुये इस प्रथा के बहुत से दोषों की ओर संकेत किया है। क्योंकि ठेकेदार अपना ठेका सबसे कम बोली पर पाता है इसलिये उसके लिये यह स्वाभाविक है कि वह श्रमिकों को कम से कम मजदूरी देने का प्रयत्न करे अन्यथा उसे लाभ न होगा। इस प्रथा का एक अन्य दोष यह है कि मालिकों पर ठेके के श्रमिकों के कल्याण-कार्यों का कोई उत्तरदायित्व नहीं होता और इस प्रकार ठेकेदारों द्वारा श्रमिकों को काम पर लगाने से उनको आर्थिक लाभ होता है। ठेके की भर्ती की प्रणाली तो मध्यस्थ द्वारा भर्ती की प्रणाली से भी अधिक दोषपूर्ण है क्योंकि मध्यस्थ श्रमिकों में से ही एक होता है परन्तु ठेकेदार तो बिल्कुल बाहरी व्यक्ति होता है।

इन विचारों को ध्यान में रखते हुये यह अधिक उपयुक्त प्रतीत होता है कि ठेके के श्रमिकों की प्रथा के स्थान पर सीधी भर्ती की प्रणाली अपनाई जाये। वन निर्माण-विभाग जैसी कुछ जगहों में जहाँ ठेके के श्रमिकों की प्रथा का पूर्णतया त्याग नहीं किया जा सकता वहाँ यह प्रथा नियमित कर दी जानी चाहिये। श्रमिक सम्बन्धी सभी कानून ठेके के श्रमिकों पर पूर्ण रूप से लागू होने चाहियें। किसी भी स्थिति में कोई भी ठेकेदार कानून द्वारा निश्चित न्यूनतम मजदूरी से कम मजदूरी न दे। इसके अतिरिक्त जहाँ कहीं भी सम्भव हो ठेके के श्रमिकों की प्रथा के उन्मूलन का प्रयत्न किया जाना चाहिये। सरकार ने इस प्रथा को समाप्त करने या नियमित करने के लिये एक विशेष जाँच करने का निश्चय किया है। कई औद्योगिक समितियों ने भी इस प्रथा को समाप्त कर देने की सिफारिश की है। जैसा ऊपर बताया जा चुका है इस प्रथा को खानों में समाप्त करने के लिये एक समिति भी नियुक्त की गई थी जिसने अपनी रिपोर्ट में (दिसम्बर १९६१ में) इस प्रथा को सितम्बर १९६२ तक समाप्त करने की सिफारिश की है।

जनवरी १९५१ में उत्तर प्रदेश की सरकार ने तीन-चार बड़े-बड़े श्रमिक डिपो बसाना निश्चित किया और वन-निर्माण विभाग के ठेकेदारों के लिये यह अनिवार्य कर दिया कि वह केवल उन्हीं डिपो में से श्रमिक भर्ती करें। गोरखपुर और लखनऊ

में रोजगार दफ्तरों द्वारा श्रमाय खान काम श्रमिक डिपो को अपने अधिकार में लेकर सरकार ने इस योजना को कार्यान्वित करने की ओर प्रथम कदम उठाया है। यह श्रमिक को किसी निश्चित काल तक कार्य करने का आश्वासन देते हैं भर्ती कर लिये जाते हैं, और उनके प्रारम्भिक प्रशिक्षण भोजन और कपड़े का प्रबन्ध किया जाता है। काम करने वाले श्रमिकों का भोजन कपड़ा और थोड़ा सा जेबखर्च दिया जाता है। उनके वेतन में से लागत काट कर शेष वेतन उनके परिवारों को भेज दिया जाता है। इस प्रकार से श्रमिक मध्यस्थों व ठेकेदारों के अनुचित व्यवहार से बच जाता है और उसका पर्याप्त वेतन सुरक्षित हो जाता है।

गोरखपुर में एक भर्ती का डिपो १९४२ में खोला गया था जिसका उद्देश्य यह था कि लड़ाई से सम्बन्धित सामान बनाने के लिये जो संस्थायें थीं उनमें श्रमिकों की कमी न रहे। इस डिपो ने शीघ्र ही एक बड़ी संस्था का रूप धारण कर लिया और इसके द्वारा लगभग ३ ००० श्रमिक भर्ती होने लगे। इस संस्था का नाम 'गोरखपुर श्रम संस्था (Gorakhpur Labour Organisation) पड़ गया। स्थानीय श्रमिकों की कमी के कारण यह संस्था बिहार व बंगाल की कोयले की खानों के लिए भी श्रमिकों की पूर्ति करने लगी। लड़ाई समाप्त होने पर भी खान उद्योग की प्रार्थना पर यह संस्था कोयले की खानों के लिये श्रमिकों की पूर्ति करती रही परन्तु भर्ती का व्यय अब खान उद्योग वहन करने लगा। खानों में श्रमिकों की भर्ती के लिये इस प्रकार यह एक संगठन बन गया जिसका नाम 'कोयला क्षेत्र भर्ती संगठन' पड़ गया (Coal Fields Recruiting Organisation)। भर्ती का आरम्भ का व्यय तो केन्द्रीय सरकार करती है और बाद में कार्य पर लगाने वाली खानों से उनमें श्रमिकों की भर्ती के अनुसार ब्याज ले लिया जाता है। १९५६ में विभिन्न कोयला खानों में गोरखपुर के श्रमिकों की संख्या १५,८९३ थी। परन्तु इस योजना के विरुद्ध कई शिकायतें प्राप्त हुई और १९५ में इनके बारे में जाँच की गई। कोयला खानों की औद्योगिक समिति ने १९५५ में इस बात का निर्णय किया कि गोरखपुर के श्रमिक और अन्य श्रमिकों में कोई भेद नहीं होना चाहिए और गोरखपुर की संस्था का सम्बन्ध केवल भर्ती से ही रहना चाहिए। अगस्त १९५६ में समिति द्वारा अन्तिम रूप से यह निर्णय किया गया कि गोरखपुर की श्रम संस्था बिल्कुल ही बन्द कर दी जाये और इसके जो भर्ती के कार्य हैं वे रोजगार दफ्तरों को सौंप दिये जायें। संसद सभा के दस सदस्यों की एक समिति भी इस सम्बन्ध में बना दी गई थी। इस प्रकार अब गोरखपुर की इस श्रम संस्था को समाप्त करने का निर्णय कर लिया गया है।

**श्रमिकों का स्थायीकरण—(Decasualisation of Labour)**

श्रमिकों की भर्ती को नियमित करने के लिए कुछ कारखानों ने बदली के श्रमिकों के नियन्त्रण की रीति अपनाई है। इस योजना को बदली नियन्त्रण प्रथा अथवा बदली श्रमिकों का स्थायीकरण कहते हैं। इस योजना को दो उद्देश्यों से

अपनाया गया है। प्रथम—बदली के श्रमिकों के रोजगार को नियमित बनाना और दूसरा—श्रमिकों की भर्ती में मध्यस्थों के प्रभाव को मिटाना। इस योजना के अन्तर्गत प्रत्येक माह की पहली तारीख को कुछ चुने हुये लोगों को एक विशेष बदली कार्ड दिया जाता है जिन्हें प्रतिदिन प्रातःकाल मिल के फाटक पर हाजिरी देनी होती है और अस्थायी रिक्त स्थानों की पूर्ति इन्ही लोगों मे से की जाती है। जब तक बदली के कार्ड प्राप्त श्रमिक पर्याप्त होते हैं किसी अन्य श्रमिक को भर्ती नही किया जा सकता। इन नौकरियों की पूर्ति कार्य व अनुभव की अवधि की श्रेष्ठता के अनुसार की जाती है। इस कार्य के लिये एक रजिस्टर रखा जाता है। अहमदाबाद में केन्द्रीय सरकार की सहायता से सितम्बर १९४८ में इस योजना को सूती कपड़ा मिल के श्रमिकों के लिए प्रारम्भ किया गया और बाद मे यह योजना बम्बई शहर और शोलापुर में भी लागू कर दी गई। इस योजना के अन्तर्गत बम्बई राज्य में सूती मिलों में काम करने वाले १६७ ० श्रमिक आते हैं। यह योजना बम्बई व अहमदाबाद के मिल मालिक संघों के सहयोग से ऐच्छिक रूप से लागू है। बदली श्रमिकों का स्थायीकरण और उनकी अनुपस्थिति श्रमिकावर्त (Labour Turn-over) की दरों व माँग के आधार पर श्रमिकों पर नियन्त्रण तथा अधिक व अच्छा उत्पादन भर्ती के दोष तथा रिश्वत को समाप्त करना और श्रमिकों को प्रशिक्षण देना आदि ही इस योजना के उद्देश्य हैं। पंजीकृत श्रमिकों को प्रमाण पत्र दिये जाते हैं और नौकरी दिलाने मे नौकरी कर चुकने की अवधि का विचार रखा जाता है। कोयम्बटूर की कपड़ा मिलों में भी यह योजना लागू कर दी गई है। बन्दरगाहों के श्रमिकों के रोजगार को नियन्त्रण में लाने के लिये जो १९४८ का अधिनियम है उसके अन्तर्गत बम्बई व कलकत्ता मद्रास कोचीन तथा विशाखापट्टम में श्रमिकों के स्थायीकरण की योजनायें लागू हैं। ऐसी स्थायीकरण योजना जमशेदपुर की लोहे की टाटा की कम्पनी मे भी लागू है। इन योजनाओं के अन्तर्गत फैक्टरी के प्रत्येक विभाग में श्रमिकों के पूल बना लिए गये हैं और प्रत्येक पारी (Shift) में आवश्यकतानुसार श्रमिकों को काम पर लगा लिया जाता है। श्रमिकों की अनुपस्थिति के कारण जो स्थान रिक्त हो जाते हैं उनको भी इन्ही पूल के श्रमिकों से भर लिया जाता है। इन्दौर में भी सूती कपड़ों के कारखानों में श्रमिकों की भर्ती के लिए १९२१ में एक केन्द्रीय बदली नियन्त्रण कमेटी की स्थापना की गई थी। परन्तु यह योजना अधिक दिनों तक न चल सकी।

जनवरी १९५० में छटनी के श्रमिकों का पूल बनाने तथा श्रमिकों के स्थायीकरण के लिये उत्तर प्रदेश की सरकार द्वारा एक योजना बनाई गई। यह योजना पहले छः माह फिर एक वर्ष तक चलाने का विचार था परन्तु अब इसकी सफलता को देखकर इसको जारी रखने का निश्चय किया गया है। प्रयोगात्मक रूप से यह योजना कानपुर में प्रारम्भ की गई और ग्वालटोली कालपी रोड जूही तथा सूटरगंज में रोजगार दफ्तर के उप-कार्यालय खोले गये। यद्यपि इस योजना की पूर्ण प्रगति

में कुछ प्रारम्भिक कठिनाइयां थीं फिर भी इस योजना का प्रारम्भ सफल रूप से हुआ। परन्तु नैनीताल में हुए त्रिदलीय श्रम सम्मेलन ने इस बात का निर्णय किया कि इस योजना को १ जुलाई १६५४ से समाप्त कर दिया जाये। परन्तु फिर भी राज्य सरकार ने इस बात का निर्णय किया कि रोजगार दफ्तरों से सम्बन्धित विचाराय समिति की सिफारिशों पर निर्णय होने तक इस योजना का कुछ दिनों तक अस्थायी रूप से चालू रखा जाए। केवल कूपरगंज का कार्यालय बन्द कर दिया गया। हमारे विचार से इस योजना को समाप्त नहीं करना चाहिये क्योंकि भर्ती के तरीके में जो पक्षपात व भ्रष्टाचार था वह इस योजना से काफी सीमा तक समाप्त हो गया। यह योजना रोजगार के दफ्तरों और उत्तरी भारतवर्ष के मालिक संघ के मध्य हुए सम्मानित समझौते पर आधारित है। और इस योजना के अन्तर्गत जो कार्य अब तक हुआ है वह भी काफी सराहनीय कहा जा सकता है। यह योजना कानपुर की सभी सूती कपड़ा और तेल मिलों में लागू है। १६५५ में १६,४०२ कुल के प्रार्थियों को कानपुर में पंजीकृत किया गया जिनमें से १२,६८८ को नौकरियां भी दिलाई गई। इस अवधि में १४६६८ रिक्त स्थानों की सूचना मिली जिनमें से १४३११ स्थानों पर लोगों को लगा भी दिया गया।

**भर्ती की कुछ अन्य पद्धतियां—**

एक स्थायी श्रमिक वर्ग तैयार करने के उद्देश्य से अनेक संस्थाएं रोजगार में लगे हुए श्रमिकों के सम्बन्धियों को ही भर्ती में प्रथम अवसर देती हैं। यह कहा जाता है कि ऐसे लोग सरलता से कारखाने के अनुशासन को स्वीकार कर लेते हैं। अतः प्रबन्धकर्ताओं के अनुकूल भी होते हैं। फिर भी यह रीति दोषरहित नहीं है। यदि शेष बातें सामान्य हों अर्थात् प्रार्थी पूर्ण रूप से योग्य हों तो इसमें कोई हानि नहीं है वरन् यह वांछनीय है कि रोजगार में लगे हुए तथा रोजगार में पहले रह चुके लोगों के पुत्र तथा सम्बन्धियों को प्रथम अवसर दिया जावे। परन्तु व्यावहारिक रूप में यह रीति पक्षपात साम्प्रदायिकता तथा जातीयता को प्रोत्साहन देती है और बहुत से अयोग्य लोग नौकरियां पा लेते हैं। अतः भर्ती करने में केवल वैज्ञानिक सिद्धान्तों का ही पालन होना चाहिए और इसमें किसी भी प्रकार का पक्षपात न होना चाहिये।

सम्भवतया भर्ती की प्रचलित बुराइयों को दूर करने और उसे वैज्ञानिक रूप से चलाने का एक ही उपाय है कि रोजगार के दफ्तरों में वृद्धि करके उनका अधिकतम उपयोग किया जाय।

## रोजगार दफ्तर (Employment Exchanges)

**परिभाषा—**

रोजगार दफ्तर एक विशेष प्रकार की वह संस्था है जिसका मुख्य कार्य कार्य-इच्छुक लोगों को उनकी योग्यतानुसार उपयुक्त कार्य दिलाना तथा मालिकों को योग्य और अच्छे श्रमिक प्राप्त करने में सहायता देना है। इस प्रकार से कार्य

इच्छुक लोगों और मालिकों को शीघ्रतम सम्पर्क में लाने का कार्य करते हैं। प्रत्येक श्रमिक जो कार्य ढूंढने में सहायता चाहता है अपने घर के निकटतम रोजगार दफ्तर में प्रार्थनापत्र देता है। वहां उसका नाम योग्यता अनुभव तथा विशेष रुचि आदि का विवरण लिख लिया जाता है। इसी प्रकार मालिक जिनको श्रमिकों की आवश्यकता होती है रोजगार दफ्तरों को यह सूचित करते हैं कि उनके पास कौन से स्थान रिक्त हैं और उन्हें किस योग्यता के श्रमिकों की आवश्यकता है। यह सारे विवरण रोजगार दफ्तर में सुव्यवस्थित रूप से रखे जाते हैं। जब भी कोई स्थान रिक्त होने की सूचना मिलती है तो रोजगार दफ्तर कार्य-इच्छुक व्यक्तियों में से उस स्थान के लिये उपयुक्त योग्यता रखने वालों को चुन लेता है और उनके नाम मालिकों के सम्मुख विचारार्थ पेश देता है और यदि आवश्यकता हुई तो दोनों पक्षों के बीच समालाप (Interview) का प्रबन्ध कर देता है। अन्तिम निर्णय मालिकों पर निर्भर करता है। जिन व्यक्तियों का चुनाव नहीं हो पाता है उनके लिये रोजगार दफ्तर तब तक प्रयत्न करता रहता है जब तक वे योग्य व्यवसाय नहीं पा लेते। इस प्रकार रोजगार दफ्तर श्रमिकों की मांग और पूर्ति में सन्तुलन स्थापित करता है और प्रत्येक स्थान पर उपयुक्त व्यक्तियों की नियुक्ति करने में सहायक होता है।

**रोजगार दफ्तरों का काम तथा महत्त्व—**

राज्य द्वारा संचालित रोजगार दफ्तरों के महत्व को १९१९ में विश्व व्यापी मान्यता प्रदान की गई, जबकि वाशिंगटन में अन्तर्राष्ट्रीय श्रम सम्मेलन ने एक अभिसमय (Convention) द्वारा इस बात पर जोर दिया कि प्रत्येक सदस्य देश को जनता के लिए एक नि:शुल्क रोजगार दफ्तर स्थापित करना चाहिये जो कि एक विशेष केन्द्रीय नियन्त्रण के अधीन रहे। यह विषय १९४७ में जेनेवा में हुए अन्तर्राष्ट्रीय श्रम सम्मेलन के तीसवें अधिवेशन की कार्य-सूची पर फिर से रखा गया और सदस्य सरकारों से रोजगार दफ्तरों के संगठनों के बारे में सूचना मांगी गई। यह सूचना अनेक देशों से प्राप्त हुई, जिनमें भारत भी था। इसके आधार पर १९४८ में अन्तर्राष्ट्रीय श्रम सम्मेलन ने सान-फ्रांसिस्को में होने वाले ३१ वें वार्षिक अधिवेशन में एक अभिसमय पास किया और एक सिफारिश भी की। इस अभिसमय में रोजगार दफ्तरों के कार्यों और कर्तव्यों की रूपरेखा दी गई है और इनको सफल बनाने के लिये मालिक और मजदूरों के सहयोग का अनुरोध किया गया है।

रोजगार दफ्तर के कार्य अत्यधिक महत्वपूर्ण हैं। एक सुसंचालित औद्योगिक व्यवस्था में इनका एक विशेष स्थान है। राष्ट्रीय लाभांश (National dividend)की अधिकतम वृद्धि दो बातों पर निर्भर है। प्रथम तो श्रमिकों को अनैच्छिक(Involuntary) बेकारी से बचाना दूसरे प्रत्येक श्रमिक को उसकी योग्यतानुसार कार्य देना। रोजगार दफ्तर इस सम्बन्ध में महत्वपूर्ण कार्य करते हैं। इसमें सन्देह नहीं कि रोजगार दफ्तर नवीन व्यवसायों का निर्माण नहीं कर सकते। इनका मुख्य कार्य श्रम की मांग व पूर्ति में पूर्ण रूप से सन्तुलन स्थापित करना है। श्रमिकों और उनकी नौकरियों में

उचित प्रकार का सन्तुलन स्थापित न हो पाने का एक कारण यह भी है कि श्रमिकों को रिक्त नौकरियों की और मालिकों को बेरोजगार मजदूरों की सूचना नहीं मिल पाती। ऐसी स्थिति में रोजगार दफ्तर दोनों को उपयुक्त सूचना दे सकते हैं। कितने आश्चर्य की बात है कि विनियोग तथा अन्य अनेक महत्वपूर्ण वस्तुओं के लिए तो संगठित बाजार काफी समय से पाये जाते हैं परन्तु श्रम के लिये कोई ऐसी व्यवस्था नहीं है यद्यपि श्रम का मोलभाव भी संसार में अत्यन्त महत्वपूर्ण है। अतः इसके लिए भी किसी उचित व्यवस्था का होना अत्यधिक आवश्यक है।

यह तो सरकार का कर्तव्य है कि वह जन-निर्माण कार्यों में उद्योग-धन्धों को प्रोत्साहन देकर, कृषि में उन्नति करके तथा देश में धन का समान वितरण आदि करके लोगों के लिये अधिक नौकरियाँ उपलब्ध करे। रोजगार दफ्तरों का यह उत्तरदायित्व होता है कि वे इस बात का ध्यान रखें कि रिक्त स्थानों पर वही मनुष्य नियुक्त किए जायें जो उनके लिये सर्व-उपयुक्त हों। इस प्रकार रोजगार दफ्तरों के द्वारा श्रमिकों को सर्व-उपयुक्त नौकरी और मालिकों को सर्व-उपयुक्त कर्मचारी मिल जाते हैं। इस प्रकार हर नौकरी पर उचित व्यक्ति की ही नियुक्ति होती है। जो समय स्थानों के रिक्त होने तथा उनकी पूर्ति होने में व्यर्थ जाता है वह भी यथा सम्भव कम हो जाता है। मध्यस्थों द्वारा भर्ती के दोष आदि भी रोजगार दफ्तरों के होने से दूर हो जाते हैं। रोजगार दफ्तर इस बात का भी ध्यान रखते हैं कि आवश्यकतानुसार निपुण श्रमिक बाजार में प्राप्त होते रहें और उनका उचित रूप से उत्पत्ति की विभिन्न शाखाओं में वितरण हो जाये। ये कार्य योग्य मनुष्यों, नौकरियों, बेरोजगारी तथा व्यवसाय आदि के बारे में सूचना भी देते रहते हैं जो कि जनता और सरकार के लिये अत्यन्त लाभप्रद सिद्ध होती है। ये विस्थापित (Displaced) व्यक्तियों, शरणार्थियों तथा पूर्व सैनिकों (Ex-servicemen) को बसाने में भी सहायता देते हैं। यद्यपि यह सत्य है कि रोजगार दफ्तर नौकरियाँ निर्मित नहीं कर सकते और जब तक कोई स्थान खाली न हो वह किसी को काम पर नहीं लगा सकते फिर भी एक सीमा तक रोजगार के दफ्तर बेरोजगारी कम करने में सहायक सिद्ध होते हैं। अनेक बार ऐसा होता है कि एक स्थान पर तो बेकारी होती है और अन्य स्थानों पर श्रमिकों का अभाव होता है। ऐसी अवस्था दो कारणों से उत्पन्न हो सकती है—एक तो नौकरी के सम्बन्ध में बेरोजगार मनुष्यों की पूर्ण अनभिज्ञता के कारण, दूसरे उचित प्रशिक्षण के अभावस्वरूप उस स्थान के लिए अयोग्यता के कारण। ऐसी अनेक अवस्थाओं में रोजगार दफ्तर बेकारी कम करने में अत्यधिक सहायक सिद्ध हो सकता है। ये केवल आवश्यक सूचना देने का साधन ही नहीं होते वरन् नौकरियों के लिए उपयुक्त प्रशिक्षण देने का कार्य भी करते हैं। इस प्रकार रोजगार दफ्तर श्रम बाजार में श्रमिकों की माँग व पूर्ति के सन्तुलन में जो विलम्ब होता है उसको कम कर देते हैं। इस प्रकार यद्यपि कुल रोजगार की वृद्धि करने में उनका अधिक हाथ नहीं होता, तथापि बेरोजगारी के दोषों को दूर करने में वे

सहायक होते हैं।

लोगों का यह विचार भी भ्रमपूर्ण है कि रोजगार दफ्तरों से सब लाभ केवल श्रमिकों को ही होते हैं। ये दफ्तर मालिकों के लिए भी अत्यन्त लाभदायक हैं। प्रत्येक मालिक के लिए रिक्त स्थान का शीघ्र से शीघ्र भर जाना बहुत महत्व रखता है। मालिक यह भी समझता है कि रिक्त स्थानों का भर जाना ही काफी नहीं है, अपितु उपयुक्त स्थान के लिए उपयुक्त मनुष्य का होना भी आवश्यक है। रोजगार दफ्तर इन दोनों उद्देश्यों की पूर्ति में सहायक सिद्ध हो सकते हैं। जब श्रमिक अनायास ही भर्ती के लिए आ जाते हैं तो या तो मालिक को उपयुक्त श्रमिक पाने के लिए काफी प्रतीक्षा करनी पड़ती है या उन्हें नए श्रमजीवियों की बहुत बड़ी संख्या में शिक्षा देनी पड़ती है। परन्तु मालिक के लिए यह दोनों ही बातें दुष्कर होती हैं और परिणामस्वरूप अनुपयुक्त लोगों की भर्ती अधिक हो जाती है। जिसका फल यह होता है कि श्रमिकों का अनिकार्यत बढ़ जाता है। इसके अतिरिक्त मालिकों को और भी खर्चे करने पड़ते हैं जैसे रिक्त स्थानों का विज्ञापन या भर्ती के लिए एक विशेष विभाग का संचालन आदि। परन्तु यदि मालिकों को रोजगार दफ्तरों के द्वारा श्रमिक मिल जायें तो यह सब कठिनाइयाँ तथा व्यय दूर हो सकते हैं।

यह सर्वमान्य है कि रोजगार दफ्तर बेरोजगार मनुष्यों के लिए अत्यन्त लाभदायक सिद्ध हुए हैं। इनके न होने से काम की खोज में श्रमिक को प्रार्थनापत्र लिए हुए स्थान स्थान पर घूमना पड़ता है। ऐसी स्थिति में यह संयोग पर ही निर्भर है कि भाग्यवश श्रमिक ऐसे स्थान पर पहुंच जाए जहाँ उसे नौकरी मिल जाए। अधिकतर श्रमिकों को ऐसा सुसंयोग बहुत दिनों तक नहीं मिल पाता। एक बड़े नगर में एक श्रमिक एक दिन में कुछ ही स्थानों पर जा सकता है और इस अवस्था में यह सम्भव है कि वह जगह पाने के लिए घूमता फिरता रहे जबकि उसी नगर के किसी ऐसे स्थान पर, जहाँ पर वह संयोगवश न जा पाया हो स्थान रिक्त हो। इस प्रकार समय व श्रम का नष्ट होना श्रमिक मालिक तथा समाज सभी के दृष्टि कोण से हानिकारक होता है और यदि नौकरी की खोज में कहीं दूर जाना पड़ता है तो व्यय और भी बढ़ जाता है। रोजगार दफ्तरों की सहायता से, वे सब हानियाँ जो अव्यवस्थित रूप से नौकरियाँ खोजने के कारण उत्पन्न हो जाती हैं, दूर हो सकती हैं।

संक्षेप में रोजगार दफ्तरों के कार्य निम्नलिखित कहे जा सकते हैं:— (१) ये मालिकों तथा श्रमिकों के बीच मध्यस्थ का काम करते हैं और नौकरी का आपसी निर्णय उन्हीं दोनों पर छोड़ देते हैं। इस प्रकार यह श्रम की माँग व पूर्ति में सन्तुलन स्थापित करते हैं। (२) उस स्थान से जहाँ श्रमिक अधिक हों वे श्रमिकों को उस स्थान पर भेज देते हैं जहाँ उनकी कमी हो। इस प्रकार वे श्रम की गतिशीलता को बढ़ाते हैं, और सूचना के अभाव के कारण उत्पन्न हुए श्रम के असमान वितरण में समानता लाते हैं। (३) उनके कारण भर्ती में प्रचलित रिश्वत और भ्रष्टाचार दूर हो जाते

है क्योंकि वे सबको निःशुल्क समान सहायता देते हैं। उनके कारण सर्व-उपयुक्त व्यक्तियों की ही नियुक्ति होती है। (४) वे कार्य-योग्य मनुष्यों तथा बेरोजगारी के आंकड़ों को एकत्रित करते हैं और इस प्रकार देश में श्रमिकों की वास्तविक स्थिति ज्ञात हो जाती है। (५) वे अनेक योजनाओं को लागू करने व चलाने में सहायता देते हैं; जैसे बेरोजगारी बीमा योजना स्वामीकरण योजना तथा विस्थापित व्यक्तियों को बसाने तथा उनको कार्य पर लगाने की योजना आदि। (६) वे श्रमिकों को प्रशिक्षण की सुविधायें देते हैं तथा बच्चों के माता-पिता व अभिभावकों को व्यवसाय सम्बन्धी तथा व्यापार सम्बन्धी परामर्श व निर्देशन देते हैं। (७) वे नौकरियों के खाली होने और उनके भरने के बीच के समय को कम कर देते हैं और इस प्रकार अनैच्छिक बेकारी को कम करने में सहायक होते हैं यद्यपि यह सत्य है कि वे रोजगार की उत्पत्ति नहीं कर सकते।

अन्य देशों की भाँति रोजगार दफ्तरों का महत्व हमारे देश में भी सामाजिक सुरक्षा और आर्थिक उन्नति की योजनाओं में अत्यधिक है। इनका संगठन हुए अभी अधिक वर्ष नहीं हुए हैं और इनकी सेवायें निःशुल्क तथा ऐच्छिक रूप से होती हैं। यदि इनको व्यावहारिक दृष्टि से देखा जाए, जैसी कुछ अन्य देशों में इनकी स्थिति है तो ऐसा प्रतीत होता है कि यह भारत में सफल नहीं हो सकते। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संघ का अभिसमय भी इसी बात की सिफारिश करता है कि रोजगार के दफ्तर निःशुल्क सेवा देते रहें। इनको एक महत्वपूर्ण राष्ट्रीय और समाजसेवी संस्था समझना चाहिए परन्तु इस बात का अवश्य ध्यान रखना चाहिए कि इनके अन्दर भी सरकारी कार्यालयों की भाँति केवल कागजी कार्यवाही की ही प्रधानता न रहे। यदि रोजगार दफ्तर कार्य के लिये उपयुक्त व्यक्तियों को ढूंढने में अधिक समय लगायेंगे तो मालिकों के लिये श्रमिकों की प्रतीक्षा करना कठिन हो जायेगा। इसी प्रकार जिन श्रमिकों को काम की आवश्यकता है वह बार-बार रोजगार के दफ्तरों के ही चक्कर नहीं काट सकते जबकि उनके घर में खाने का भी अभाव हो। इसलिये रोजगार दफ्तरों को अपने उद्देश्य की पूर्ति के लिये शीघ्रता कुशलता और व्यावहारिक रूप से कार्य करना चाहिये।

अन्य देशों में रोजगार दफ्तर:—

रोजगार दफ्तरों की आवश्यकता औद्योगिक विकास के आरम्भ में ही अनुभव की जाने लगी थी। आरम्भ में यह व्यापारिक दृष्टि से लाभ उठाने के लिये व्यक्तिगत संस्था के रूप में अथवा कुछ दानी संस्थाओं, जैसे युवक क्रिश्चियन संघ (Y M C A) द्वारा निर्मित समाजसेवी संस्था के रूप में प्रचलित हुये। राज्य द्वारा निर्देशित रोजगार दफ्तरों का बाद में विकास हुआ और न्यूजीलैंड में इनको १८९१ में प्रथम बार आरम्भ किया गया। जर्मनी में पहला रोजगार दफ्तर १८८३ में बर्लिन में चालू हुआ परन्तु उसका राष्ट्रीयकरण १९१८ के बाद हुआ। १९२७ में रोजगार दफ्तरों की एक राष्ट्रीय संस्था और रोजगार दिलाने की एक बीमा योजना

का बर्लिन में प्रारम्भ हुआ। यह एक नियंत्रीय आयोग के नियंत्रण में थे। फ्रान्स ने सामुदायिक रोजगार कार्यालयों से प्रारम्भ किया जिनके स्थान पर बाद में १९१४–१८ के बीच में विभागीय रोजगार कार्यालयों की स्थापना हुई। आजकल एक तो क्षेत्रीय परिसूचन गृह (Regional Clearing House) है और एक श्रम मंत्रालय के अधीन केन्द्रीय रोजगार कार्यालय है। फ्रान्स के रोजगार दफ्तरों का एक विशेष लक्षण यह है कि वह व्यवसाय के आधार पर विभिन्न खंडों में विभाजित है और प्रत्येक खण्ड मालिकों और श्रमिकों से पूर्ण रूप से परामर्श करके अपनी नीति लागू करता है। रूस में राष्ट्रीय समाजवादी व्यवस्था के अधीन १९३१ में स्टाफ कार्यालयों की स्थापना हुई जो रोजगार दफ्तरों का कार्य करते हैं और यह सभी संस्थाओं के लिये अनिवार्य है कि वे श्रमिकों को इन दफ्तरों के द्वारा ही भर्ती करें। अमरीका में प्रारम्भ में व्यक्तिगत और सशुल्क रोजगार दिलाने की संस्थायें जिन्हें लाइसेंस लेना पड़ता था स्थापित हुईं। सरकार का इनके ऊपर नियंत्रण १९११ से प्रारम्भ हुआ जबकि एक श्रम-विभाग खोला गया परन्तु नियंत्रण में दृढ़ता १९१८ के पश्चात् ही आई। १९१४–१८ की लड़ाई के दिनों में व्यक्तिगत संस्थाओं ने बहुत कार्य किया और अत्यधिक लाभ उठाया। आजकल भी अमरीका में व्यक्तिगत रोजगार के दफ्तर काफ़ी प्रचलित हैं यद्यपि नगरपालिका और सरकार द्वारा स्थापित कार्यालयों से उनकी संख्या अधिक नहीं है।

ग्रेट ब्रिटेन में जिसके आधार पर भारतीय रोजगार दफ्तर निर्मित किए गये हैं प्रथम रोजगार दफ्तर १८८१ में ऐगम में प्रारम्भ हुआ। किसी प्रकार का शुल्क नहीं लिया जाता था परन्तु जिनको नौकरी मिल जाती थी उनसे चंदादान ग्रहण कर लिया जाता था। १९०२ में एक 'श्रम ब्यूरो (लन्दन) अधिनियम' (Labour Bureau 'London, Act) पास हुआ जिसके अधीन स्थानीय संस्थाओं को रोजगार के दफ्तर स्थापित करने का अधिकार मिल गया। १९०५ में बेरोजगार श्रमिकों के लिये एक अधिनियम पास हुआ जिसके अधीन पीड़ित मनुष्यों के लिये स्थापित समितियों ने २१ रोजगार दफ्तर स्थापित किये किन्तु इनकी आलोचना की गई। पहला रोजगार दफ्तर १९१० में सरकार ने व्यापार बोर्ड (Board of Trade) के अन्तर्गत स्थापित किया। यह १९०९ में जो दरिद्र मनुष्यों के कानूनों(Poor Laws)के लिये रॉयल आयोग की नियुक्ति हुई थी उसकी सिफारिशों के परिणामस्वरूप स्थापित किया गया था। देश को फिर ११ विभागों में विभाजित किया गया और लन्दन में एक केन्द्रीय कार्यालय खोला गया। महीने भर के अन्दर ही रोजगार दफ्तरों की संख्या ६१ से बढ़कर २१४ हो गई और १९१२ में उनकी संख्या ४१४ तक पहुंच गई। १९१६ में जब श्रम मंत्रालय की स्थापना हुई तब इसने श्रम दफ्तरों का प्रशासन भार व्यापार बोर्ड से लेकर स्वयं संभाल लिया और तब से इस संस्था का नाम श्रम दफ्तरों के स्थान पर रोजगार दफ्तर हो गया। १९१९ में इन रोजगार दफ्तरों के कार्यों की जाँच करने के लिए एक समिति की नियुक्ति हुई। इसने यह सिफ़ारिश की कि इनका एक राष्ट्रीय आधार

पर निर्माण किया जाये और राष्ट्रीय बीमा योजना भी इनके ही द्वारा लागू की जाए। परिणामस्वरूप १२० लाख श्रमिकों का १६२० में बेरोजगारी बीमा अधिनियम के पास होने के पश्चात् रोजगार दफ्तरों के द्वारा बीमा हुआ। अब श्रम मन्त्रालय और राष्ट्रीय बीमा योजना रोजगारों दफ्तरों के संचालन के लिये उत्तरदायी हैं। इनका क्षेत्र भी धीरे धीरे विकसित कर दिया गया है और यह अब व्यवसाय सम्बन्धी निर्देशन और प्रशिक्षण का कार्य भी करती हैं। १६४८ में एक रोजगार और प्रशिक्षण अधिनियम भी इनके कार्यों को स्पष्ट करने के लिए पारित हुआ। इस समय ब्रिटेन में ६०० स्थानीय तथा शाखा रोजगार दफ्तर हैं। १४ सरकारी प्रशिक्षण केन्द्र हैं, जिनमें व्यवसाय सम्बन्धी प्रशिक्षण दिया जाता है। दो विशेष रोजगार दफ्तर भी हैं जो युवकों को रोजगार देने और अपाहिज लोगों को बसाने का कार्य करते हैं।

## भारत में रोजगार दफ्तर

ऐतिहासिक रूपरेखा—

अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संघ ने १६१६ में अभिसमय द्वारा इस बात की सिफारिश की थी कि एक निःशुल्क रोजगार दफ्तर की स्थापना होनी चाहिये। भारत ने १६२१ में इस अभिसमय को स्वीकार कर लिया था पर १६३८ में उसको अस्वीकृत घोषित कर दिया। १६२६ की मन्दी से उत्पन्न बेकारी की समस्या के विषय में सुझाव प्रस्तुत करते हुये रॉयल श्रम आयोग ने इस बात को स्वीकार नहीं किया था कि रोजगार दफ्तर बेकारी को दूर कर सकते हैं। उसके मतानुसार ऐसे दफ्तर केवल श्रम की गतिशीलता में ही वृद्धि कर सकते हैं। आयोग के शब्दों में "ऐसे कार्यालय उन क्षेत्रों से जहाँ से श्रमिकों को लिया जाता था भूतकाल में तो कुछ उपयोगी सिद्ध हो सकते थे परन्तु हमारे विचार में ऐसे समय में उनका स्थापित करना बुद्धिमानी नहीं होगी जबकि अधिकतर श्रमिक कारखाने के फाटक पर ही मिल जाते हैं।" किन्तु इस विचार के होते हुये भी श्रमिक और मालिकों के संघों ने तथा अनेक समितियों ने जैसे सप्रू कमेटी बिहार व कानपुर की श्रम जाँच समिति और श्रम अनुसंधान समिति आदि ने रोजगार दफ्तरों की स्थापना के पक्ष में ही अपना मत प्रकट किया।

पिछले युद्ध के दिनों में जब कि सरकार ने तकनीकी कर्मचारियों का अभाव अनुभव किया तब युद्ध की सामग्री के कारखानों और फौज के लिये तकनीकी कारीगरों की पूर्ति करने के लिये श्रम विभाग के अन्तर्गत कारीगरों के तकनीकी प्रशिक्षण के लिये एक योजना बनाई गई। केवल इस प्रशिक्षण के लिये १६४३–४४ में ६ रोजगार दफ्तरों की स्थापना की गई। युद्ध की समाप्ति के पश्चात् सेना से निकले हुये सैनिकों और कारीगरों को काम पर लगाने की समस्या उपस्थित हो गई और यह आवश्यक हो गया कि रोजगार दफ्तरों का विस्तार और संयोजन किया जाये। अतः जुलाई १६४५ में पुनर्निवास तथा रोजगारी का विभाग एक महा-निदेशक के अधीन खोला गया और उसके अन्तर्गत देश में ७० रोजगार

दफ्तर स्थापित किये गये। प्रारम्भ में इन दफ्तरों का कार्य केवल यही था कि सेना से निकले हुये सैनिकों और कारीगरों की सहायता करें और उनके प्रशिक्षण की व्यवस्था करे। परन्तु १९४७ में इस संगठन का क्षेत्र विस्तृत करके इसके अन्तर्गत पाकिस्तान से विस्थापित हुये लोगों की सहायता का कार्य भी सम्मिलित कर लिया गया और अप्रैल १९५२ में रोजगार दफ्तरों को उन सभी मनुष्यों के लिये जिनको रोजगार की आवश्यकता हो खोल दिया गया।

### भारत में रोजगार दफ्तरों का संगठन—

१९४७ में भारत में ७० रोजगार दफ्तर थे परन्तु देश के विभाजन के बाद १७ रोजगार दफ्तर पाकिस्तान के अधिकार में आ गये। फरवरी १९४८ में पश्चिमी बंगाल में एक नया दफ्तर खोला गया। देहली के केन्द्रीय रोजगार दफ्तर को क्षेत्रीय रोजगार दफ्तर में परिणत कर दिया गया। यह विभिन्न क्षेत्रों के लिये परिसूचना गृह (Clearing House) का कार्य भी करता रहा। देहली में एक केन्द्रीय निरीक्षण कार्यालय भी स्थापित किया गया। अप्रैल १९५० में 'ब' श्रेणी के राज्यों के दफ्तरों को भी केन्द्रीय संगठन के अन्तर्गत ले लिया गया। जनवरी १९५१ में रोजगार दफ्तरों की संख्या १२८ थी जिनमें ९ क्षेत्रीय दफ्तर, १४ उप-क्षेत्रीय दफ्तर और ९५ जिला दफ्तर थे। १ नवम्बर १९५६ से रोजगार दफ्तर और प्रशिक्षण केन्द्र (Training Centres) राज्य सरकारों के नियन्त्रण में आ गये हैं। प्रत्येक राज्य में अब प्रशिक्षण तथा रोजगार निदेशालय (Directorate of Training and Employment) बना दिये गये हैं। अब केन्द्रीय सरकार का उत्तरदायित्व केवल नीति सम्बन्धी कार्य संयोजन (Coordination) तथा देखभाल और व्यवस्था सम्बन्धी व्यय का ६०% खर्चा वहन करने तक ही सीमित रह गया है। केंद्रीय नियन्त्रण और संयोजन अब रोजगार तथा प्रशिक्षण महानिदेशालय (Directorate General of Employment and Training) नई देहली द्वारा होता है। इसके दो मुख्य विभाग हैं—रोजगार तथा प्रशिक्षण। अगस्त १९५१ से पहले इसका नाम पुनः स्थापन (Resettlement) तथा रोजगार महानिदेशालय था। रोजगार दफ्तरों से सम्बन्धित कुछ रोजगार सूचना ब्यूरो तथा कुछ उप-दफ्तर भी हैं। समुद्री और हवाई कर्मचारियों के लिये विशेष दफ्तर हैं। इसके अतिरिक्त देश के विस्तार को ध्यान में रखते हुए रोजगार दफ्तर से दूर रहने वाले लोगों के लिये कुछ चलते-फिरते रोजगार दफ्तरों (*Mobile Exchanges*) की स्थापना की गई है। यह चलते-फिरते दफ्तर बड़ी मोटरों में होते हैं और क्षेत्रीय तथा उपक्षेत्रीय दफ्तरों द्वारा संचालित होते हैं। रोजगार दफ्तरों की सहायता के हेतु केन्द्र क्षेत्रों तथा उपक्षेत्रों में सरकार, मालिक तथा श्रमिकों के प्रतिनिधियों से बनी हुई कुछ परामर्श समितियाँ भी होती हैं। विशेष प्रकार के रोजगार की खोज करने वालों के लिए पृथक्-पृथक् विभाग हैं जैसे विस्थापित व्यक्ति छंटनी में आए हुए सरकारी कर्मचारी अधिसूचित जाति के लोग भूतपूर्व सैनिक एंग्लो-इण्डियन प्रार्थी तथा स्त्रियां। पदाधिकारियों के मार्ग प्रदर्शन के लिये "पदाधिकारी-प्रशिक्षण-पत्र"

निकाले जाते हैं और उनके लिये कई प्रशिक्षण कार्य-क्रम भी लागू किए गये हैं। अस्थायी श्रमिकों के स्थायीकरण होने की योजना में भी रोजगार के दफ्तर सहायता व सहयोग देते हैं। १६५८–५६ में रानीगंज और झरिया की कोयले की खानों के लिये प्रमग से रोजगार दफ्तरों की स्थापना हुई है। विश्वविद्यालय के छात्रों की सहायता के लिये दिल्ली विश्वविद्यालय में एक रोजगार ब्यूरो की भी स्थापना की गई थी और अब ऐसे ब्यूरो चार विश्वविद्यालयों में पाये जाते हैं अर्थात् देहली त्रिवेन्द्रम अलीगढ़ और वाराणसी। जुलाई १६६ से नई दिल्ली में रोजगार तथा प्रशिक्षण महानिदेशालय के अन्तर्गत एक केन्द्रीय रोजगार दफ्तर स्थापित कर दिया गया है। सरकारी संस्थाओं में ७००) प्रतिमाह से अधिक के जो भी पद रिक्त होते हैं उनकी सूचना इस केन्द्रीय रोजगार दफ्तर को देना आवश्यक है। मालिक भी अपने रिक्त स्थानों की सूचना इस केन्द्रीय रोजगार दफ्तर के द्वारा दूसरे राज्यों में भेज सकते हैं। १६५७ से निदेशालय में एक विशेष विभाग केन्द्रीय सरकार के अन्तर्गत रिक्त स्थानों की पूर्ति करने और यदि किसी विभाग में आवश्यकता से अधिक कर्मचारी हों तो उनको अन्य रोजगारों में लगा देने का प्रयत्न करने हेतु खोल दिया गया है। नवम्बर १६५६ से घरेलू नौकरों के लिये भी एक विशेष रोजगार दफ्तर देहली में स्थापित कर दिया गया है। १६५६ में एक अधिनियम भी पारित किया गया जो १ मई सन् १६६० से लागू कर दिया गया है। इसको "रोजगार दफ्तर (रिक्त स्थानों की अनिवार्य सूचना) अधिनियम [Employment Exchanges (Compulsory Notification of Vacancies) Act] कहते हैं। इस अधिनियम के अन्तर्गत अब मालिकों के लिये अनिवार्य हो गया है कि वे विशेष रिक्त स्थानों की सूचना रोजगार दफ्तरों को दें और नियमित रूप से अपने कर्मचारियों की संख्या भी समय-समय पर प्रस्तुत करते रहें। सितम्बर १६६१ में रोजगार दफ्तरों की संख्या ३१६ थी और इसके अतिरिक्त ४ विश्वविद्यालयों के रोजगार ब्यूरो भी थे। उत्तर प्रदेश में रोजगार दफ्तरों की संख्या ५३ थी—१ केन्द्रीय ६ उप क्षेत्रीय तथा ४६ जिला रोजगार दफ्तर थे।

श्रमिकों की प्रशिक्षण व्यवस्था—(Training of Workers)

श्रमिकों के लिये विभिन्न व्यवसायों का प्रशिक्षण अति आवश्यक है। अन्य देशों में सरकार द्वारा प्रशिक्षण के अतिरिक्त मजदूर संघों तथा मालिक संघों आदि के द्वारा भी प्रशिक्षण व्यवस्था है। भारत में प्रशिक्षण का भार केवल सरकार पर ही पड़ा है क्योंकि मजदूर संघों की ऐसी अवस्था नहीं है कि वे प्रशिक्षण योजनाओं को नियमित रूप से चला सकें। मालिकों ने भी केवल कुछ संगठित उद्योग-धन्धों को छोड़कर, इस ओर कम ही ध्यान दिया है। भारत में प्रथम प्रशिक्षण योजना वही थी जो कि द्वितीय युद्ध के समय रोजगार दफ्तरों के द्वारा तकनीकी कारीगरों की पूर्ति के लिए प्रारम्भ की गई थी। युद्ध की समाप्ति के बाद यह योजना चालू रही और इसके अन्तर्गत भूतपूर्व सैनिकों को विभिन्न कलाओं तथा व्यवसायों का प्रशिक्षण दिया जाता था। १६५० में इस योजना को समाप्त कर दिया गया। और इसके स्थान पर नाथ

१९५० में एक व्यापक योजना जिसको वयस्क लोगों के प्रशिक्षण की योजना कहा गया प्रारम्भ की गई। इस योजना का भी १९५४ में पुनर्संगठन किया गया और अब "शिल्पियों के प्रशिक्षण की योजना' (Craftsmen s Training Scheme) के नाम से यह योजना चल रही है। प्रारम्भ में इसमें दस हजार व्यक्तियों के लिए जगह थी। द्वितीय पंचवर्षीय आयोजना की अवधि में ३२ ० अन्य व्यक्तियों के लिए और जगह बना दी गई। इस प्रकार द्वितीय पंचवर्षीय आयोजना की समाप्ति पर ४२ ०० व्यक्तियों के प्रशिक्षण हेतु स्थान था तथा १६६ औद्योगिक प्रशिक्षण संस्थायें थीं। तृतीय पंच वर्षीय आयोजना में ११८ और संस्थायें स्थापित करने का कार्यक्रम बनाया गया है और ५८ हजार और व्यक्तियों के लिए प्रशिक्षण व्यवस्था कर दी जायेगी। इस प्रकार एक लाख शिल्पियों के प्रशिक्षण की व्यवस्था हो जाएगी। इस योजना के अन्तर्गत अब प्रत्येक व्यक्ति को शिक्षा प्राप्त करने का अधिकार है और दोनों प्रकार के अर्थात् तकनीकी तथा व्यवसायिक प्रशिक्षण की व्यवस्था है। इसके पाठ्य-विषय को उद्योग-धन्धों की आवश्यकताओं के अनुसार बनाया गया है और जो प्रशिक्षण समाप्त कर लेते है उनको एक शिल्पी प्रमाणपत्र दे दिया जाता है। इस प्रमाणपत्र को अनेक राज्य सरकारों ने मान्यता प्रदान की है। एक "राष्ट्रीय व्यवसाय प्रमाणपत्र बोर्ड' की भी स्थापना की गई है जो परीक्षाओं का संचालन करता है और डिप्लोमा प्रदान करता है। तकनीकी व्यवसायों में प्रशिक्षण की अवधि दो वर्ष तथा व्यवसायिक प्रशिक्षण की अवधि एक वर्ष है। इस योजना का उद्देश्य यही है कि उद्योग-धन्धों के लिए निपुण कारीगर मिलते रहें और शिक्षित लोगों में बेकारी कम हो तथा उत्पादन की मात्रा व गुण में वृद्धि हो। मई १९५७ में प्रशिक्षण नीति निर्धारण में परामर्श देने के लिए तथा स्तरों में एकता लाने के लिए एक व्यवसायिक प्रशिक्षण सम्बन्धी राष्ट्रीय परिषद् की स्थापना की गई।

शिल्पी प्रशिक्षण (Craftsmen Training) योजना के अतिरिक्त द्वितीय पंचवर्षीय आयोजना के अन्तर्गत कुछ अन्य कार्यक्रम भी प्रारम्भ किये गये हैं जिनमें तृतीय पंचवर्षीय आयोजना में और वृद्धि करने का कार्यक्रम है। एक तो शिक्षार्थी प्रशिक्षण योजना (Apprenticeship Training Scheme) है तथा दूसरी शिक्षित बेरोजगार व्यक्तियों को काम सिखाने हेतु केन्द्र (Orientation Centres for Educated Unemployed) हैं तथा तीसरी श्रमिकों के लिए संध्या कक्षाओं के केन्द्र (Evening Classes for Industrial Workers) हैं। सितम्बर १९६१ में *प्रशिक्षण योजना के आंकड़े इस प्रकार थे—ऐसी संस्थाओं की कुल संख्या जिनमें प्रशिक्षण दिया जा रहा था—२६५ (शिल्पी प्रशिक्षण संस्थायें—१६६, शिक्षार्थी प्रशिक्षण संस्थायें—६६, शिक्षित बेरोजगारों हेतु प्रशिक्षण केन्द्र—१५ तथा संध्या* कक्षाओं के केन्द्र-१५, योग २६५)। ऐसे व्यक्तियों की संख्या जिनको प्रशिक्षण दिया जा रहा था ४१०८० थी [गैर-यंत्रशास्त्रीय (Non-Engineering) व्यवसाय में-पुरुष १,५४८ तथा स्त्रियाँ ४६ यंत्रशास्त्रीय (Engineering) व्यवसाय

में–३८ १६६, शिक्षार्थी केन्द्रों में–१ २५१ शिक्षित बेरोजगारों के काम व प्रशिक्षण केन्द्रों में–७११ तथा संध्या कक्षाओं में–८८४]। तृतीय पंचवर्षीय आयोजना में शिल्पी प्रशिक्षण संस्थाओं की संख्या १६६ से बढ़ाकर ३१८ करने का कार्यक्रम है। शिक्षार्थी प्रशिक्षण योजना के अंतर्गत १४ ००० और अधिक व्यक्तियों को प्रशिक्षित करने की योजना है। संध्या कक्षाओं के अंतर्गत भी १५०० व्यक्तियों हेतु स्थान बनाने की योजना है।

इसके अतिरिक्त 'प्रशिक्षकों' के प्रशिक्षण हेतु एक केन्द्रीय संस्था (Central Training Institute for Craft Instructors) है। इसकी स्थापना १९४८ में मध्य प्रदेश में कोनी बिलासपुर में हुई। एक और संस्था १९५८ में इसी उद्देश्य से पूना के पास औंध में स्थापित की गई। कोनी बिलासपुर की संस्था तो अब कलकत्ता में स्थापित कर दी गई है तथा औंध की संस्था को भी बम्बई में स्थापित किया जा रहा है। जनवरी १९६१ में कानपुर में भी एक ऐसी ही संस्था स्थापित कर दी गई है। इन सब संस्थाओं में ५१२ प्रशिक्षकों को प्रशिक्षण देने की योजना है। तृतीय आयोजना में इन संस्थाओं में ९७५ व्यक्तियों के लिये स्थान बना दिए जायेंगे और महिला प्रशिक्षकों के लिये भी प्रशिक्षण की व्यवस्था की जायेगी। मार्च १९६१ तक इन संस्थाओं से १८०९ पूर्ण प्रशिक्षित प्रशिक्षक निकल चुके थे। तीन अन्य केन्द्र और खोलने का भी कार्यक्रम है और तृतीय पंचवर्षीय आयोजना की अवधि में ७८०० प्रशिक्षकों को प्रशिक्षण देने की योजना है। इलाहाबाद में दिसम्बर १९५४ में एक धन्धा केन्द्र (Hobby Centre) भी खोला गया जिसका उद्देश्य यह है कि विद्यार्थियों को शारीरिक श्रम की महत्ता का ज्ञान कराया जाए और उनमें दस्तकारी तथा व्यवसायिक विषयों के प्रति रुचि उत्पन्न की जाए। इस केन्द्र में १९५९ में ११२ विद्यार्थी प्रशिक्षण पा रहे थे। इसके अतिरिक्त अनेक राज्यों ने और रेलवे विभाग ने भी प्रशिक्षण केन्द्र तथा औद्योगिक विद्यालय खोल रखे हैं। नई दिल्ली में स्त्रियों के लिए १९५५–५६ से एक औद्योगिक प्रशिक्षण केन्द्र की भी स्थापना की गई है। इसमें १९५९ तक ४०० महिलाओं को कताई सिलाई कढ़ाई और बुनाई के कामों में प्रशिक्षण दिया जा चुका था।

**रोजगार दफ्तरों के विषय में शिवाराव समिति की रिपोर्ट—**

आयोजना आयोग के सुझाव पर सरकार ने नवम्बर १९५२ में श्री बी० शिवाराव के सभापतित्व में प्रशिक्षण तथा रोजगार दफ्तरों के लिए एक समिति की नियुक्ति की जिसमें ७ सदस्य थे जिनमें श्रमिकों तथा मालिकों के प्रतिनिधि भी थे। इसका कार्य रोजगार दफ्तरों के संगठन पद्धति व कार्य आदि की जाँच करना तथा उनमें उपयुक्त परिवर्तनों के विषय में सुझाव देना था। इस समिति ने अपनी रिपोर्ट २८ अप्रैल १९५४ को सरकार के सम्मुख प्रस्तुत की।

इस समिति ने यह सुझाव दिया कि रोजगार दफ्तरों का उपयुक्त नाम "राष्ट्रीय रोजगार सेवा" होना चाहिये और सिफारिश की कि इन दफ्तरों को स्थायी

संस्था का रूप दे देना चाहिए। इस समिति ने ऐसी सरकारी तथा अर्द्ध-सरकारी नौकरियों की संख्या और बढ़ा दी है जो कि अनिवार्य रूप से रोजगार दफ्तरों द्वारा ही भरी जानी चाहिएं। परन्तु यह समिति वर्तमान परिस्थितियों को देखते हुए इस बात के पक्ष में नहीं थी कि रोजगार दफ्तरों द्वारा ही अनिवार्य रूप से भर्ती की जाए। परन्तु निजी मालिकों के लिए यह अनिवार्य कर देने की सिफारिश की कि वे सभी रिक्त स्थानों की सूचना इस दफ्तर को दें। किन्तु यह बात अस्थायी नौकरियों तथा अनिपुण श्रमिकों की भर्ती के लिए लागू नहीं की गई।

इस रिपोर्ट का एक अन्य मुख्य सुझाव यह था कि इन दफ्तरों का दैनिक प्रबन्ध राज्यों को सौंप दिया जाये और केवल नीति-निर्धारण स्तर-निर्धारण और दफ्तरों के सयोजन तथा उनके कार्यों की देख रेख का उत्तरदायित्व केन्द्रीय सरकार पर रहे। नये दफ्तर खोलने अथवा किसी दफ्तर को बन्द करने के लिये भी केन्द्रीय सरकार की पूर्वानुमति अवश्य ली जाए। इन दफ्तरों के खर्चे का ६ % भार केन्द्रीय सरकार पर होगा।

रिपोर्ट में एक अन्य महत्वपूर्ण सिफारिश यह भी थी कि श्रमिक अपने को रोजगार दफ्तरों में स्वेच्छा से रजिस्टर कराने के लिये स्वतन्त्र हो। मालिकों और रोजगार ढूंढने वालों से रोजगार दफ्तर कोई शुल्क न ले। समिति ने रोजगार दफ्तर के कार्यों को अधिक विस्तृत करने का सुझाव दिया था। उदाहरणतः रोजगार के आंकड़े इकट्ठे करना रोजगार के लिये परामर्श देना तथा व्यावसायिक अनुसन्धान विश्लेषण और परीक्षण करना आदि। इस रिपोर्ट में रोजगार दफ्तरों के संगठन की व्यापक ऐतिहासिक विवेचना अब तक के किए गये कार्यों की रिपोर्ट तथा इस सगठन के शासन के विषय में सुझाव और कार्य करने की प्रणाली तथा पद्धति की विवेचना भी सम्मिलित है। इस रिपोर्ट म पुनः स्थापना संस्था की क्रियाओं और प्रशिक्षकों के लिए विभिन्न तकनीकी तथा व्यवसायात्मक प्रशिक्षण योजनाओं का भी अवलोकन किया गया है और इनके सम्बन्ध में अपनी सिफारिशें भी प्रस्तुत की हैं।

इन सिफारिशों को आधार मानकर द्वितीय पंचवर्षीय आयोजना में रोजगार दफ्तरों के पुनर्संगठन के लिये अनेक सुझाव उपस्थित किये गये थे जिनको अब लागू भी कर दिया गया है।

जनता में रोजगार दफ्तरों की कार्य-विधि पर काफी असंतोष रहा है। यद्यपि इनकी आवश्यकता तथा महत्व के बारे में कोई आपत्ति नहीं उठा सकता परन्तु इन पर व्यय होने वाली धनराशि को दृष्टि में रखते हुये यही कहा गया कि इनसे अधिक लाभ नहीं हुआ था। इसलिए इस विषय में जांच करना अति आवश्यक था और आयोजना आयोग ने भी इसकी सिफारिश की थी।

यहां यह भी उल्लेख करना अनुचित न होगा कि रोजगार दफ्तरों के नियंत्रण का विकेन्द्रीकरण करना अधिक लाभदायक सिद्ध न होगा क्योंकि इससे राज्य सरकारों का दृष्टिकोण बहुत संकुचित हो जायगा और हो सकता है कि वे अपनी आयोजनाओं में

कार्य करने वाले श्रमिकों को अन्य राज्यों से न बुलायें। इस प्रकार श्रम की गतिशीलता पर बुरा प्रभाव पड़ेगा जबकि रोजगार दफ्तरों से यह आशा की जाती है कि वह इस गतिशीलता में वृद्धि करेंगे। शिवाराव समिति ने यह भी कहा था कि रोजगार दफ्तरों के लिये यह अनिवार्य नहीं होना चाहिये कि वे अनिपुण श्रमिकों को भी रजिस्टर करें। इस सुझाव का कारण सम्भवतः यह प्रतीत होता है कि ऐसा करने से रोजगार दफ्तरों का कार्य बढ़ जायगा और कार्य सुचारु रूप से नहीं चल सकेगा। परन्तु हम इस सुझाव से सहमत नहीं हैं क्योंकि बिना अनिपुण श्रमिकों को रजिस्टर किये देश के कार्य योग्य मनुष्यों की संख्या का ठीक अनुमान नहीं लगाया जा सकता।

**रोजगार दफ्तरों के कार्यों का मूल्यांकन —**

बहुधा ऐसा देखा गया है कि रोजगार दफ्तर अपने अस्तित्व को प्रमाणित करने के लिये अपने कर्मचारियों को कारखानों के फाटकों पर भेज देते हैं और वे वहीं पर भर्ती किए गये श्रमिकों को रजिस्टर कर लेते हैं और फिर अपने आँकड़ों में यह दिखा देते हैं कि दफ्तर ने इतने अधिक श्रमिकों को कार्य पर लगाया है। बहुधा ऐसा भी देखा गया है कि अनेक मालिक तथा सरकारी पदाधिकारी भी किसी विशेष व्यक्ति की या तो पूर्व नियुक्ति कर देते हैं या नियुक्त करने का निश्चय कर लेते हैं और तब उस व्यक्ति को रोजगार दफ्तर में रजिस्टर कराने को कह देते हैं। यह सब बातें अनुचित हैं क्योंकि इससे रोजगार के दफ्तरों का वास्तविक उद्देश्य अर्थात् उपयुक्त स्थानों पर उपयुक्त श्रमिकों की पूर्ति करना–पूरा नहीं होता और भर्ती की बुराइयां दूर नहीं होतीं। रोजगार दफ्तरों को श्रमिकों को नौकरी दिलाने में पूर्ण तटस्थता दिखानी चाहिये और अनुचित पक्षपात नहीं करना चाहिए। इसके अतिरिक्त यदि रोजगार दफ्तर वास्तव में लाभप्रद सिद्ध होना चाहते हैं तो उनका केवल काम ढूंढने वालों का और नौकरियों का रजिस्टर बना लेने से ही सन्तुष्ट नहीं हो जाना चाहिये वरन् उनको श्रमिकों को सलाहकार के रूप में उन्हें श्रम के बाजार की स्थिति का ज्ञान कराने का उत्तरदायित्व भी लेना चाहिए। उन्हें श्रमिकों को बताना चाहिए कि किन क्षेत्रों में व्यवसाय घट रहे हैं अथवा बढ़ रहे हैं। इसके अतिरिक्त उनको बढ़ते हुए व्यवसायों में श्रमिकों के प्रशिक्षण की व्यवस्था करनी चाहिये जिससे पुराने कार्य को छोड़कर नये कार्य लेने में श्रमिकों को बाधा न पड़े। रोजगार दफ्तरों के इस प्रशिक्षण तथा मार्ग प्रदर्शन की सेवाओं का लाभप्रद उपयोग उस समय हो सकता है जबकि किसी भी उद्योग-धन्धे का विवेकीकरण (Rationalization) किया जाए। यदि विवेकीकरण की योजना के परिणामस्वरूप किसी विशेष उद्योग धन्धे में कुछ मजदूर नौकरी से अलग कर दिए जाते हैं तो रोजगार दफ्तरों का यह कर्त्तव्य है कि वे उनको दूसरी नौकरियाँ दिलाने में या उन नौकरियों के लिए आवश्यक प्रशिक्षण देने में सहायक सिद्ध हों। प्रशिक्षण काल में अपने पूर्व मालिकों से इन श्रमिकों को वेतन मिलता रहना चाहिए।

रोजगार दफ्तर एक अन्य दिशा में भी अपनी सेवा का विस्तार कर सकते

है। कभी-कभी श्रमिकों के पास इतना पैसा नहीं होता कि वे दूरस्थ स्थानों पर नौकरी करने के लिये जा सकें या ऐसी नौकरियों के लिये आवश्यक प्रशिक्षण प्राप्त कर सकें। ऐसी अवस्था में रोजगार दफ्तर आर्थिक रूप से उनकी कुछ सहायता कर सकते हैं। जो भी रुपया इस प्रकार दिया जाये वह बाद में किश्तों में वापस लिया जा सकता है।

इन साधारण रोजगार दफ्तरों के अतिरिक्त कुछ विशेष रोजगार दफ्तर भी खोले जाने चाहियें जिनसे विशेष प्रकार के उद्योग के मजदूर भी लाभ उठा सकें जैसे जहाज पर, बन्दरगाहों पर, वरत्र नौकरी के लिये बागान में तथा खानों में काम करने वाले श्रमिकों के हेतु आदि। इन विशेष प्रकार की संस्थाओं की आवश्यकता इसलिए है क्योंकि इन उद्योगों की अपनी अलग विशेषतायें हैं उदाहरणार्थ समुद्र के कर्मचारी एक बार में केवल निश्चित समय तक के लिये ही नौकर रखे जाते हैं और समुद्री यात्रा समाप्त होते ही उनका नौकरी का सिलसिला टूट जाता है। अतएव एक जहाज पर जितनी बार भी किसी कर्मचारी की नौकरी की अवधि समाप्त होती है उतनी ही बार उसे रोजगार दफ्तर की सहायता की आवश्यकता होती है। बन्दरगाह के कर्मचारियों की नौकरी आकस्मिक होती है अतः श्रमिक की भलाई और उद्योग की कार्यकुशलता के लिये स्थायीकरण योजना का लागू होना अनिवार्य है। स्थायीकरण (Decasualisation) का तात्पर्य है भर्ती को नियमित बनाना और रोजगार दफ्तरों के द्वारा नौकरी दिलाना। इसी प्रकार से कोयले की खानों में रोजगार ढूंढने वाले मजदूरों तथा उन कोयले की खानों में जिनको मजदूरों की आवश्यकता होती है उनके मध्य रोजगार दफ्तर एक कड़ी का काम करते हैं। इस प्रकार से कोयले की खानों में जो वर्तमान कठिनाइयां श्रमिकों की भर्ती में पड़ती है वह दूर हो जायेंगी और भर्ती का व्यय भी कम हो जायेगा।

इसके अतिरिक्त रोजगार दफ्तर को सफल बनाने के लिए मालिकों का सहयोग अति आवश्यक है। उनको चाहिए कि वे बराबर रिक्त स्थानों की सूचना रोजगार दफ्तरों को देते रहें और उनकी पूर्ति भी उन्हीं के द्वारा करवायें। दुर्भाग्यवश मालिकों से इस प्रकार का सहयोग अभी तक प्राप्त नहीं हो सका है और यदि वे इसी प्रकार रोजगार दफ्तरों से अलग रहकर भर्ती करते रहे तो रोजगार के दफ्तर अपना कार्य सफलतापूर्वक न कर सकेंगे। अब वह समय आ गया है जबकि मालिकों के लिये रोजगार दफ्तरों को प्रयोग में लाना अनिवार्य हो जाना चाहिए। यदि कुछ मालिक इस विचार को नापसन्द करते हैं तो केवल अपनी अज्ञानता तथा सन्देह प्रवृत्ति के कारण ही। यह हर्ष का विषय है कि मालिकों का एक प्रभावशाली दल इस अनिवार्यता के पक्ष में है उदाहरणतः अहमदाबाद मिल मालिक संगठन ने कपड़ा श्रम जांच समिति १९४८-४९ के सम्मुख यह प्रस्ताव रक्खा था कि श्रमिकों की भर्ती रोजगार दफ्तरों द्वारा अनिवार्य होनी चाहिये। यहां पर यह उल्लेखनीय है

कि सोवियत रूस में हम रोजगार दफ्तरों द्वारा भर्ती अनिवार्य है।

इस सम्बन्ध में हम डा० राधाकमल मुकर्जी के मत से सहमत हैं कि अब जब कि रोजगार दफ्तर प्रारम्भिक अवस्था पार कर चुके हैं, इनका संगठन एक राष्ट्रीय आधार पर स्थापित किया जाना चाहिए। भारतीय सरकार को एक रोजगार दफ्तर अधिनियम बनाना चाहिये जिससे श्रम मन्त्रालय के अन्तर्गत पूरे देश भर में रोजगार दफ्तरों का एक सुसंगठित जाल सा बिछ सके। ब्रिटेन और अमरीका के अनेक देशों में रोजगार दफ्तर सम्बन्धी व्यापक कानून बनाए गए हैं और इसके फलस्वरूप उन देशों में रोजगार दफ्तर काफी सीमा तक उन्नति कर गए हैं। कोई कारण नहीं प्रतीत होता कि भारत में भी हम ऐसे कानून क्यों न बनायें। २० ० से अधिक आबादी वाले प्रत्येक नगर में एक रोजगार दफ्तर होना चाहिए। इसके अतिरिक्त कुछ विशेष उद्योगों और क्षेत्रों में मालिकों के लिये रोजगार दफ्तरों के द्वारा ही भर्ती अनिवार्य कर दी जानी चाहिए। रोजगार दूढ़ने वालों के लिये भी यह अनिवार्य होना चाहिये कि वे रोजगार के दफ्तर में अपने को रजिस्टर करवायें। भारतीय सरकार तथा अनेक राज्य सरकारों ने ऐसी आज्ञायें घोषित कर रखी हैं कि सरकारी नौकरियों के रिक्त होने की सूचना रोजगार कार्यालयों को दी जायें और उनकी पूर्ति भी उन्हीं के द्वारा हो। इस सम्बन्ध में जैसा ऊपर उल्लेख किया जा चुका है १९५९ में रोजगार दफ्तर (रिक्त स्थानों की अनिवार्य सूचना) अधिनियम के अन्तर्गत मालिकों के लिए अपने कर्मचारियों की संख्या समय-समय पर बताना और रिक्त स्थानों की सूचना रोजगार दफ्तरों को देना अनिवार्य कर दिया गया है। यह अधिनियम १ मई १९६० से लागू हो गया है।

यह भी उल्लेखनीय है कि प्रथम पंचवर्षीय आयोजना में आयोजना आयोग ने श्रम शक्ति का पूर्ण प्रयोग करने में रोजगार दफ्तरों के महत्त्व पर काफी बल दिया था। इसके लिये श्रम शक्ति सम्बन्धी आंकड़े एकत्रित करना विभिन्न प्रकार के श्रम की मांग का पूर्ण ज्ञान होना और श्रमिकों को उचित प्रशिक्षण देना अति आवश्यक है। रोजगार दफ्तरों के संगठन तथा कार्य विधि की जांच करने की सिफारिश की गई थी जिसके परिणामस्वरूप शिवाराव समिति की नियुक्ति हुई थी। उसकी सिफारिशों के अनुसार भारत सरकार ने रोजगार दफ्तरों का शासन १ नवम्बर १९५६ से राज्य सरकारों को दे दिया है। द्वितीय पंचवर्षीय आयोजना में रोजगार दफ्तरों को अधिक लाभदायक बनाने के लिए निम्नलिखित सुझाव दिए गये थे—

(१) रोजगार दफ्तरों की संख्या में वृद्धि—आयोजना काल में १२० नए रोजगार दफ्तर खोले जाने की व्यवस्था थी। (२) रोजगार सम्बन्धी अधिक से अधिक जानकारी एकत्रित करना। (३) युवक व्यक्तियों को सलाह देने के लिए एक युवक रोजगार कार्यालय की स्थापना करना। (४) रोजगार दफ्तरों में नौकरी खोजने वालों को सूचना देने तथा उनके मार्ग प्रदर्शन के लिये एक 'रोजगार सलाह

कार्यालय की स्थापना तथा उसके द्वारा जीवन वृत्ति के लिये पुस्तकों तथा अन्य साहित्य का प्रकाशन करना। (५) व्यवसाय सम्बन्धी पारिभाषिक शब्दों का समानीकरण करने के लिए और एक व्यापक व्यावसायिक शब्द कोष बनाने के लिये व्यवसाय सम्बन्धी अनुसंधान तथा विश्लेषण करना। (६) रोजगार दफ्तरों में नौकरी खोजने वालों के लिये व्यवसाय सम्बन्धी परीक्षाओं का प्रबन्ध करना।

प्रशिक्षण के सम्बन्ध में द्वितीय पंचवर्षीय आयोजना में निम्नलिखित सुझाव थे—(१) शिल्पियों की वर्तमान प्रशिक्षण योजनाओं में वृद्धि तथा विस्तार करना। (२) शिल्पियों की एक नियमित रूप से शिक्षार्थी प्रशिक्षण योजना का चालू करना। (३) मध्य प्रदेश में कोनी बिलासपुर में जो प्रशिक्षकों के प्रशिक्षण के लिये एक केन्द्रीय संस्था है उसकी उन्नति और विस्तार करना तथा एक ऐसी ही संस्था की और स्थापना करना।

*तृतीय आयोजना में १ और रोजगार दफ्तरों के खोलने का कार्यक्रम है* ताकि हर जिले में १ रोजगार दफ्तर हो जाये। वर्तमान कार्यों के विस्तार हेतु भी कार्यक्रम है। तृतीय आयोजना में प्रशिक्षण सम्बन्धी कार्यक्रमों का उल्लेख ऊपर किया जा चुका है।

द्वितीय आयोजना के अधिकतर सुझाव कार्यान्वित हो चुके हैं और रोजगार दफ्तरों के कार्यों को विस्तृत कर दिया गया है। सितम्बर १९६१ में ३१६ रोजगार दफ्तर थे। १ ६४०६२ प्रार्थी पंजीकृत थे जिनमें से ३४४४१ व्यक्तियों को रोजगार मिला। १६, ७२७६ प्रार्थी रोजगार दफ्तर के रजिस्टर में शेष थे। उत्तर प्रदेश में ५१ रोजगार दफ्तर थे। रोजगार दफ्तरों पर लगभग ३७.६६ लाख रुपया वार्षिक व्यय होता है। रोजगार सम्बन्धी जानकारी एकत्रित करने के लिए अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संघ के एक विशेषज्ञ की देखभाल में १९५९ में देहली में एक अग्रगामी योजना प्रारम्भ हुई जिसके अनुभव के आधार पर यह योजना अन्य राज्यों में भी लागू कर दी गई है। इसे कार्यान्वित करने के लिए अनेक पदाधिकारियों को प्रशिक्षण दिया जा चुका है। सरकारी क्षेत्रों में सभी संस्थाओं से इस सम्बन्ध में सूचना प्राप्त की जा रही है। तथा निजी क्षेत्रों से भी २२ रोजगार क्षेत्रों से सूचना १ जनवरी १९६० से एकत्रित की जाने लगी है। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संघ के अन्तर्गत १९५७ की अन्तिम तिमाही में नई दिल्ली में "रोजगार बाजार सम्बन्धी जानकारी' और व्यावसायिक मार्ग-दर्शक और रोजगार परामर्श पर "एशियाई क्षेत्रीय प्रशिक्षण कोर्स" प्रारम्भ हुआ जिसमें एशिया के अनेक देशों ने भाग लिया जिसमें भारतवर्ष भी था। युवकों को रोजगार सम्बन्धी सलाह देने की योजना भी शुरू हो गई है और ऐसे ७२ केन्द्र खोले जा चुके हैं और तृतीय आयोजना में १०० ऐसे और केन्द्र खोले जायेंगे। १९५७ में ४६ जीवनवृत्ति (Career) पुस्तिकाएं अंग्रेजी में और ११ हिन्दी में छापी गईं और १९५८ में इनकी संख्या क्रमशः ४ और २६ थी। १९५९ में १२ अंग्रेजी में और २९ हिन्दी में ऐसी पुस्तकें छापी गईं। और

१९६० में ऐसी २० अन्य पुस्तकें तयार की गईं। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संघ के एक विशेषज्ञ की देखभाल में १३ वर्गों की व्यवसायिक परिभाषाएं बन चुकी हैं और अन्य १० वर्गों पर खोज हो रही है। देश में मिलने वाले प्रशिक्षण के सम्बन्ध में अनेक पुस्तिकायें छापी जा चुकी हैं। रोजगार दफ्तरों में रजिस्टर्ड व्यक्तियों की व्यवसायिक योग्यता जांचने के लिए एक और योजना भी चालू की गई है जिसे 'व्यवसायिक विशेष वर्णन और समालाप' Occupational Specification and Interview Aids (O S I A) का नाम दिया है। श्रम शक्ति अध्ययन और रोजगार दफ्तरों के लिए एक कार्य समिति भी बना दी गई है और एक केन्द्रीय रोजगार समिति की भी स्थापना हुई है जिसमें राज्य सरकारों मालिकों श्रमिकों और संसद के प्रतिनिधि हैं। रोजगार दफ्तरों को इस बात का भी विशेष उत्तरदायित्व सौंप दिया गया है कि वे शारीरिक रूप से असमर्थ व्यक्तियों को काम दिलाने में सहायता करें और उन्हें ऐसा रोजगार दिलायें जहां उनकी असमर्थता से बाधा न पहुंचे। बम्बई, देहली और मद्रास में इनके लिए विशेष रोजगार दफ्तर स्थापित कर दिये गये हैं। सामुदायिक विकास खंडों में भी रोजगार सूचना तथा सहायता ब्यूरो विशेष-विशेष स्थानों पर स्थापित कर दिये गये हैं। ये ब्यूरा सूचना एकत्रित करके रोजगार दफ्तरों और ग्रामीण नौकरी चाहने वालों के मध्य एक कड़ी का काम करते हैं। राष्ट्रीय प्रायोजनाओं (Projects) में भी ६ रोजगार दफ्तर इस उद्देश्य से स्थापित कर दिये गये हैं कि काम की समाप्ति पर श्रमिकों को अन्य स्थानों पर रोजगार दिला सकें तथा इन रोजगार दफ्तरों के द्वारा प्रशिक्षित व्यक्ति भी प्राप्त हो सकें। कोयले की खानों में भी ९ विशेष रोजगार दफ्तर स्थापित कर दिये गये हैं।

इन सब बातों से स्पष्ट है कि अनेक प्रारम्भिक कठिनाइयां होने पर भी हमारे देश में रोजगार दफ्तरों ने कम सफलता प्राप्त नहीं की है। यदि मालिक थोड़ा और सहयोग देने लगें और श्रमिक रोजगार दफ्तरों के कार्य तथा मार्गों के विषय में और अधिक ज्ञान प्राप्त कर सकें तथा पंचवर्षीय आयोजनाओं के सुझावों को पूर्णतया लागू कर दिया जाए और यदि अधिकारी वर्ग अधिक सहानुभूति और ईमानदारी से कार्य करें तो हमारे रोजगार दफ्तरों का भविष्य और भी अधिक उज्ज्वल होने की सम्भावना है। अन्त में हम पंडित नेहरू के उन शब्दों को दुहरा सकते हैं जो उन्होंने सितम्बर १९४६ में हुए रोजगार संगठन के चौथे वार्षिकोत्सव के अध्यक्ष पद से कहे थे "जिस समय तक समाज का वर्तमान ढांचा अस्तित्व रखता है जब तक इसके स्थान पर एक ऐसा ढांचा नहीं खड़ा हो जाता जिसमें प्रशिक्षण और रोजगार नागरिकों के लिए स्वाभाविक रूप से सुरक्षित हो जाएं उस समय तक रोजगार की सेवाओं का रहना श्रम की मांग तथा पूर्ति में सन्तुलन स्थापित करने के लिए आवश्यक है। इसलिए इस संस्था को पूर्ण रूप से समाप्त करना गलत और अनुचित होगा।"

---

कार्यालय' की स्थापना तथा उसके द्वारा जीवन वृत्ति के लिये पुस्तकों तथा अन्य साहित्य का प्रकाशन करना। (५) व्यवसाय सम्बन्धी पारिभाषिक शब्दों का समानीकरण करने के लिये और एक व्यापक व्यवसायिक शब्द कोष बनाने के लिये व्यवसाय सम्बन्धी अनुसंधान तथा विश्लेषण करना। (६) रोजगार दफ्तरों में नौकरी खोजने वालों के लिये व्यवसाय सम्बन्धी परीक्षाओं का प्रबन्ध करना।

प्रशिक्षण के सम्बन्ध में द्वितीय पंचवर्षीय आयोजना में निम्नलिखित सुझाव थे—(१) शिल्पियों की वर्तमान प्रशिक्षण योजनाओं में वृद्धि तथा विस्तार करना। (२) शिल्पियों की एक नियमित रूप से शिक्षार्थी प्रशिक्षण योजना का चालू करना। (३) मध्य प्रदेश में कोनी बिलासपुर में जो प्रशिक्षकों के प्रशिक्षण के लिये एक केन्द्रीय संस्था है उसकी उन्नति और विस्तार करना तथा एक ऐसी ही संस्था की और स्थापना करना।

तृतीय आयोजना में १०० और रोजगार दफ्तरों के खोलने का कार्यक्रम है ताकि हर जिले में १ रोजगार दफ्तर हो जाय। वर्तमान कार्यों के विस्तार हेतु भी कार्यक्रम है। तृतीय आयोजना में प्रशिक्षण सम्बन्धी कार्यक्रमों का उल्लेख ऊपर किया जा चुका है।

द्वितीय आयोजना के अधिकतर सुझाव कार्यान्वित हो चुके हैं और रोजगार दफ्तरों के कामों को विस्तृत कर दिया गया है। सितम्बर १९६१ में ३११ रोजगार दफ्तर थे। १,१४ १२ प्रार्थी पंजीकृत थे जिनमें से ३४४४१ व्यक्तियों को रोजगार मिला। १९, ७५७६ प्रार्थी रोजगार दफ्तर के रजिस्टर में दर्ज थे। उत्तर प्रदेश में ५३ रोजगार दफ्तर थे। रोजगार दफ्तरों पर लगभग १० ६६ लाख रुपया वार्षिक व्यय होता है। रोजगार सम्बन्धी जानकारी एकत्रित करने के लिए अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संघ के एक विशेषज्ञ की देखभाल में १९५६ में देहली में एक प्रयोगात्मक योजना प्रारम्भ हुई जिसके अनुभव के आधार पर यह योजना अन्य राज्यों में भी लागू कर दी गई है। इसे कार्यान्वित करने के लिए अनेक पदाधिकारियों को प्रशिक्षण दिया जा चुका है। सरकारी क्षेत्रों में सभी संस्थाओं से इस सम्बन्ध में सूचना प्राप्त की जा रही है। तथा निजी क्षेत्रों से भी ५२ रोजगार क्षेत्रों से सूचना १ जनवरी १९६ से एकत्रित की जाने लगी है। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संघ के अन्तर्गत १९५७ की अन्तिम तिमाही में नई दिल्ली में 'रोजगार बाजार सम्बन्धी जानकारी' और व्यवसायिक मार्ग-दर्शक और रोजगार परामर्श पर "एशियाई क्षेत्रीय प्रशिक्षण कोर्स" प्रारम्भ हुआ जिसमें एशिया के अनेक देशों ने भाग लिया जिसमें भारतवर्ष भी था। युवकों को रोजगार सम्बन्धी सलाह देने की योजना भी शुरू हो गई है और ऐसे ७२ केन्द्र खोले जा चुके हैं और तृतीय आयोजना में १०० ऐसे और केन्द्र खोले जायेंगे। १९५७ में ४६ जीवनवृत्ति (Career) पुस्तिकाएं अंग्रेजी में और ११ हिन्दी में छापी गईं और १९५८ में इनकी संख्या क्रमशः ४ और २६ थी। १९५९ में १२ अंग्रेजी में और २९ हिन्दी में ऐसी पुस्तकें छापी गईं। और

१९६ में ऐसी २० अन्य पुस्तकें तयार की गईं। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संघ के एक विशेषज्ञ की देखभाल में ११ वर्गों की व्यवसायिक परिभाषाएं बन चुकी हैं और अन्य १० वर्गों पर खोज हो रही है। देश में मिलने वाले प्रशिक्षण के सम्बन्ध में अनेक पुस्तिकायें छापी जा चुकी हैं। रोजगार दफ्तरों में रजिस्टर्ड व्यक्तियों की व्यवसायिक योग्यता जांचने के लिए एक और योजना भी लागू की गई है जिसे 'व्यवसायिक विशेष वर्णन और समासाप' Occupational Specification and Interview Aids (O S I A) का नाम दिया है। श्रम शक्ति अध्ययन और रोजगार दफ्तरों के लिए एक कार्य समिति भी बना दी गई है और एक केन्द्रीय रोजगार समिति की भी स्थापना हुई है जिसमें राज्य सरकारों मालिकों श्रमिकों और संसद के प्रतिनिधि हैं। रोजगार दफ्तरों को इस बात का भी विशेष उत्तरदायित्व सौंप दिया गया है कि वे शारीरिक रूप से असमर्थ व्यक्तियों को काम दिलाने में सहायता करें और उन्हें ऐसा रोजगार दिलायें जहां उनकी असमर्थता से बाधा न पहुँचे। बम्बई, देहली और मद्रास में इनके लिए विशेष रोजगार दफ्तर स्थापित कर दिये गये हैं। सामुदायिक विकास खंडों में भी रोजगार सूचना तथा सहायता ब्यूरो विशेष-विशेष स्थानों पर स्थापित कर दिए गये हैं। ये ब्यूरो सूचना एकत्रित करके रोजगार दफ्तरों और ग्रामीण नौकरी खोजने वालों के मध्य एक कड़ी का काम करते हैं। राष्ट्रीय आयोजनाओं (Projects) म भी ६ रोजगार दफ्तर इस उद्देश्य हेतु स्थापित कर दिए गये हैं कि काम की समाप्ति पर श्रमिकों को अन्य स्थानों पर रोजगार दिला सकें तथा इन रोजगार दफ्तरों के द्वारा प्रशिक्षित व्यक्ति भी प्राप्त हो सकें। कोयले की खानों में भी ६ विशेष रोजगार दफ्तर स्थापित कर दिये गये हैं।

इन सब बातों से स्पष्ट है कि अनेक प्रारम्भिक कठिनाइयाँ होने पर भी हमारे देश म रोजगार दफ्तरों ने कम सफलता प्राप्त नहीं की है। यदि मालिक थोड़ा और सहयोग देने लग और श्रमिक रोजगार दफ्तरों के काय तथा लाभों के विषय में और अधिक ज्ञान प्राप्त कर सकें तथा पंचवर्षीय आयोजनाओं के सुझावों को पूर्णतया लागू कर दिया जाए और यदि अधिकारी वर्ग अधिक सहानुभूति और ईमानदारी से काम करें तो हमारे रोजगार दफ्तरों का भविष्य और भी अधिक उज्ज्वल होने की सम्भावना है। अन्त म हम पंडित नेहरू के उन शब्दों को दुहरा सकते हैं जो उन्होंने नवम्बर १९४९ में हुए रोजगार संगठन के चौथे वार्षिकोत्सव के अध्यक्ष पद से कहे थे:

"जिस समय तक समाज का वर्तमान ढांचा अस्तित्व रखता है तब तक इसके स्थान पर एक ऐसा ढांचा नहीं खड़ा हो जाता जिसमें प्रशिक्षण और रोजगार नागरिकों के लिए स्वाभाविक रूप से सुरक्षित हो जाएं उस समय तक रोजगार दफ्तरों का रहना श्रम की मांग तथा पूर्ति में सन्तुलन स्थापित करने के लिए आवश्यक है। इसलिए इस संस्था को पूर्ण रूप से समाप्त करना मूर्खता और ...।"

---

श्रेणी के रूप में समझते हैं तथापि श्रमिक संघ इतने शक्तिशाली हो गए हैं कि सन् १९१४–१८ के महायुद्ध के समय का असामान्य प्रतिनिधि जैसे आन्दोलन का विकसित होना कठिन है।

अन्य देशों में श्रमिक संघ —

श्रम संघवाद विश्वव्यापी आन्दोलन है। प्रत्येक पूंजीवाद देश में इसका विकास भी पूंजीवाद के विकास के साथ हुआ है और यह पूंजीवादी शोषण के उत्तर के रूप में आगे बढ़ा है। सिद्धान्त' अथवा 'आन्दोलन' के कारण नहीं वरन् श्रमजीवी वर्ग की तीव्र आवश्यकता के कारण ही श्रम संघवाद का अभ्युदय हुआ। अतः श्रम संघवाद सब पूंजीवादी देशों में विकसित हुआ है। इटली जर्मनी और कुछ सीमा तक जापान में भी श्रम संघों को समाप्त कर दिया गया था क्योंकि फासिस्ट सरकार कभी भी श्रमिकों की शक्ति में विश्वास नहीं करती थी और उसने केवल वही संघ बनाए जो कि सत्ताधारी दल के द्वारा नियन्त्रित हों। ऐसे देशों में श्रमिकों में अनुशासन बनाए रखने के लिए संघ स्थापित हुए थे। परन्तु चूंकि उन्हें हड़ताल करने अथवा अपने हितों की रक्षा करने का अधिकार न था अतः इनको श्रमिक संघ नहीं कहा जा सकता। दूसरी ओर श्रम संघवाद अमेरिका ग्रेट ब्रिटेन व रूस में काफी शक्तिशाली रहा है। अमेरिका में काफी समय से अमेरिकन फेडरेशन ऑफ लेबर (A F L) दस्तकारी संघ का संगठन रही है जिसमें मुख्यतया कुशल श्रमिक होते हैं। इसका प्रभाव बड़े-बड़े उद्योगों पर अधिक न पड़ सका क्योंकि ऐसे उद्योगों के कम्पनी के संघ छाए हुए थे जिनका निर्माण बड़े-बड़े मालिकों द्वारा स्वतंत्र श्रमजीवी वर्ग संगठन को रोकने के उद्देश्य से किया गया था। अमरिकन फेडरेशन ऑफ लेबर ने अपनी दस्तकारी संघ नीति में परिवर्तन नहीं किया। परिणामस्वरूप जॉन एल॰ लीविस की अध्यक्षता में सन् १९३८ में एक कमेटी फार इन्डस्ट्रियल आरगेनाइजेसन (C. I. O) बनाई गई जिसने असंगठित उद्योगों में भी औद्योगिक संघ बनाने प्रारम्भ किए। लेबर फडरेशन के विरोध के बावजूद भी इस कमेटी ने अपना प्रचार जारी रखा और उल्लेखनीय सफलता पाई। सन् १९५५ में यह दोनों संगठन मिल कर एक सम्मिलित नाम से एक हो गये (A F L — C I O)।

रूस के श्रमिक संघ जिनको व्यावसायिक संघ कहा जाता है सरकार की उदारता के कारण तीव्रता से विकसित हुए। यद्यपि सब कारखानों पर सरकार ने अपना अधिकार कर लिया था तथापि इस बात को सब ने स्वीकार किया कि श्रमिक संघों का यह मौलिक कार्य कि वह श्रमिकों की अवस्थाओं में उन्नति लायें यथावत् बना रहेगा। सन् १९२८ में श्रमिक संघों को समाजवादी नीति के साथ समायोजित किया गया और अब श्रम संघों का केवल श्रमिकों की अवस्थाएं सुधारना मात्र कार्य नहीं रह गया है। अब वह श्रम अनुशासन लागू करने और उत्पादन बढ़ाने में सरकार की सहायक संस्था हो गये हैं। वे श्रमिकों की योग्यताओं एवं कुशलताओं में भी वृद्धि करने और कारखानों के विवेकीकरण का प्रयत्न करने में सहयोग प्रदान

करते हैं। श्रमिक संघ उद्योगों के आधार पर संगठित किए जाते हैं। आधार स्तर पर कारखाना अथवा स्थानीय समिति होती है जिसका निर्वाचन उत्पादन अथवा प्रशासन इकाइयों के सभी सदस्यों द्वारा गुप्त मत से होता है। प्रत्येक प्राइमरी समिति जिला सोवियत (District Soviet) के लिए प्रतिनिधियों का निर्वाचन करती है जहाँ से प्रतिनिधि प्रान्तीय सोवियत (Provincial Soviet) को और प्रान्तीय सोवियत से संघटानिक गणतन्त्र की श्रम संघ सोवियत (Trade Union Soviet of the Constituent Republic) के लिए भेजे जाते हैं। सबसे ऊपर श्रम संघों की अखिल संघ परिषद (All Union Council of Trade Unions) की सर्वोच्च सामान्य सभा (Supreme Common Assembly) होती है। यह रूस में सब श्रमिकों के लिए काम करती है*।

अन्य देशों में भी श्रम संघ विकसित हुए हैं। फ्रांस में ऐसे अनेक श्रम संघ पाए जाते हैं जो मालिकों के द्वारा समर्थित हैं और उन्हें उनके द्वारा धन दिया जाता है। इन संघों को पोषित संघ (Yellow Unions) कहा जाता है।

**अन्तर्राष्ट्रीय श्रमिक संघ —**

अन्तर्राष्ट्रीय क्षेत्र में काफी समय से श्रमिक संघ आन्दोलन का प्रतिनिधित्व मुख्यतः दो संस्थाओं द्वारा किया गया है। एक है 'इन्टरनेशनल फेडरेशन ऑफ ट्रेड यूनियन' जिसका प्रधान कार्यालय एम्स्टर्डम में है तथा दूसरी है 'रेड इन्टरनेशनल ऑफ लेबर यूनियन' जो मास्को में संगठित है। दोनों के विचारों में काफी अन्तर है। अन्तर वैसा ही है जैसा साम्यवाद तथा विभिन्न श्रमिक और सामाजिक प्रजातान्त्रिक दलों के व्यवहार में अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर पाया जाता है। यही कारण है कि दोनों को समायोजित करने के अनेक प्रयत्नों में सफलता नहीं मिल पाई है। वर्तमान समय में यह अन्तर्राष्ट्रीय संस्थाएं 'वर्ल्ड फैडरेशन ऑफ ट्रेड यूनियन' जिसमें साम्यवादियों का प्रभाव है तथा "इन्टरनेशनल फैडरेशन ऑफ फ्री ट्रेड यूनियन्स" जिसमें साम्यवादी विरोधी दलों के सदस्य हैं और जिससे ब्रिटिश ट्रेड यूनियन कांग्रेस भी सम्बद्ध है के नाम से जानी जाती हैं। यह अन्तर्राष्ट्रीय संस्थाएं समय-समय पर सब देशों के श्रमिकों के सामान्य हित के ही हेतु सम्मेलन आयोजित करती हैं। १९४५ में लन्दन में वर्ल्ड ट्रेड यूनियन कांग्रेस आयोजित की गई जिसमें संसार की श्रम समस्याओं पर विचार करने के लिए ३८ राष्ट्रों के प्रतिनिधि सम्मिलित हुए। अन्तर्राष्ट्रीय संस्थाओं का विकास एक स्वस्थ चिह्न है परन्तु यह अच्छा होगा कि संसार के सब देशों के श्रमिक संघों का केवल एक ही संगठन हो और संसार के सब देशों के श्रमिकों का ध्येय एक ही समझा जाए। यह बात स्पष्ट रूप से समझ लेनी चाहिए कि श्रमिक संघ आन्दोलन मजदूरी प्रणाली के अन्तर्गत श्रमिकों का आन्दोलन है अर्थात् यह मालिकों और श्रमिकों की पहले से ही उपस्थिति को मानकर चलता है। अतः श्रमिक

*Russia from A to Z pages 346 – 47*

संघ आन्दोलन में साम्यवादी विचारों का लाना आन्दोलन को निर्बल करता है और मालिकों में अनावश्यक ही श्रमिकों के प्रति विरोध की भावना उत्पन्न करता है। यदि अर्थ-व्यवस्था को बदलना आवश्यक हो तो अन्य साधनों व उपायों को काम में लाना चाहिए। श्रमिक संघ आन्दोलन को राजनैतिक संघर्षों का अखाड़ा नहीं बनाना चाहिए।

**भारत और इंगलैंड के श्रमिक संघों की तुलना —**

अब हम भारत तथा इंगलैंड के श्रमिक संघवाद की विभिन्नताओं का उल्लेख करेंगे। यह बात ध्यान देने योग्य है कि इंगलैंड में पूर्ण रोजगार है जिसके परिणाम स्वरूप श्रम की पूर्ति की कमी है। भारत में स्थिति इसके बिल्कुल विपरीत है। यहाँ अत्यधिक बेरोजगारी है और श्रम की पूर्ति माँग से अधिक है। भारतवर्ष में मजदूरी भी अन्य देशों की अपेक्षा बहुत कम है। हमारे देश में श्रमिक वर्ग के रहन-सहन की दशाएँ बड़ी शोचनीय हैं जबकि अन्य देशों में श्रमिकों की परिस्थितियों में काफी सुधार हुआ है। इंगलैंड में सभी श्रमजीवियों के लिए व्यापक सामाजिक बीमा योजना है जबकि भारतवर्ष में इस दिशा में प्रारम्भिक पग ही उठाया गया है। अन्य देशों के श्रमिक हमारे श्रमिकों की अपेक्षा अधिक शिक्षित और जागरूक भी हैं। अन्य देशों में जबकि स्थायी औद्योगिक जनसंख्या है भारतवर्ष के श्रमिकों में प्रवासिता पाई जाती है।

इसके अतिरिक्त श्रम संघों के संगठन में भी अन्तर है। इंगलैंड में श्रमिक संघवाद दस्तकारी श्रेणियों में विकसित हुआ। इंगलैंड और अमरीका दोनों में ही यह अधिकतर दस्तकारी के अनुसार आयोजित है। भारत में श्रम संघ अधिकतर उद्योगों के अनुसार आयोजित हैं। इंगलैंड और अमरीका में श्रमिक संघ राष्ट्रीय आधार पर संगठित किए गए हैं। भारतवर्ष में यह अधिकतर स्थानीय हैं। इसके अतिरिक्त अन्य देशों के श्रमिक संघों की अपनी विश्राम निधि होती है। उनके अपने भवन होते हैं जिनमें कि उनका कार्य-दल सभालय तथा सुव्यवस्थित कार्यालय होता है। कुछ राष्ट्रीय श्रमिक संघों के तो अपने छापेखाने भी हैं और अधिकांश राष्ट्रीय संघ अपने समाचार-पत्र भी प्रकाशित करते हैं। इसके विपरीत भारतवर्ष में अधिकांश संघों के कार्यालय किराये के अव्यवस्थित मकानों में हैं तथा उनके पास धनराशि अल्प मात्रा में होती है। यहाँ के संघ प्रायः हड़ताल होने की सम्भावना के समय ही अपने लिए धन एकत्रित करते हैं। साधारण स्थिति में बहुत कम ही एकत्रित होता है। यहाँ के श्रमिक संघों के कार्यालय अव्यवस्थित रूप में हैं और कार्य-दल भी अधिक नहीं है। इसके अतिरिक्त संघों के रचनात्मक कार्यों का अभी विकास नहीं हो पाया है और वह अधिकतर आन्दोलन के रूप में कार्य करते रहे हैं। अन्य देशों में विशेषतया इंगलैंड में श्रमिक संघों के रचनात्मक कार्यों का यद्यपि काफी विकास हो चुका है तथापि उन्होंने अपना आन्दोलन रूप भी बनाए रखा है।

इंगलैंड के श्रमिक संघों के सामाजिक और कल्याणकारी कार्यों की चर्चा हम ऊपर कर चुके हैं। इसीलिए वेल्स की खानों के श्रमिक सिनेमा-घर, पुस्तकालय, सार्वजनिक कमरों और स्कूलों का भी आयोजन करते हैं। अमेरिका में तो एक संघ अपनी स्वयं की बीमा कम्पनी भी चलाता है और कुछ संघ में स्वयं के जगह-जगह विश्राम-गृह भी खोल रखे हैं जहां सदस्य जाकर ठहर सकते हैं। इंगलैंड और अमेरिका में प्रत्येक सदस्य अपना सदस्यता कार्ड अपने साथ रखता है और दूसरों को दिखाने में गौरव अनुभव करता है। इस प्रकार की भावना का हमारे श्रमिकों में अभाव है। अन्य देशों में हम देखते हैं कि श्रमिक सदस्यता शुल्क को स्वयं ही देना अपना कर्तव्य समझते हैं जो कि कभी-कभी मनी-आर्डर द्वारा भी भेजा जाता है। इसके विपरीत भारत में सदस्यता शुल्क को एकत्र करने के लिए संघों के पदाधिकारियों को घर-घर फिरना पड़ता है। शुल्क भी नियमित रूप से नहीं दिया जाता और चन्दा न देने वालों अर्थात् बकायादारों की संख्या काफी होती है। भारत की अपेक्षा अन्य देशों में सदस्यता शुल्क भी अधिक है और शुल्क साप्ताहिक अथवा मासिक दिया जाता है। इंगलैंड में श्रमालय प्रतिनिधि आन्दोलन काफी विकसित हुआ है तथा श्रमालय प्रतिनिधि का काफी महत्त्व है। भारत में हम प्रत्येक दुकान या संस्थान पर श्रमिकों का कोई प्रतिनिधि नहीं पाते। अन्य देशों में श्रमिक संघों के नेता श्रमिक वर्ग में से ही होते हैं। भारत में अधिकांश श्रम संघों पर बाहरी व्यक्ति छाए रहते हैं। इंगलैंड में श्रम संघ राजनैतिक जीवन में महत्त्वपूर्ण भाग लेते हैं परन्तु भारत में इस ओर अधिक ध्यान नहीं दिया गया है। औद्योगिक झगड़ों का सुलझाने की दृष्टि से भी काफी अन्तर है। भारत के अधिकांश श्रमिक संघों पर राजनैतिक संस्थाएँ छाई हुई हैं। भारतीय राष्ट्रीय ट्रेड यूनियन कांग्रेस वार्तालाप और समझौतों में विश्वास करती है जबकि अखिल भारतीय ट्रेड यूनियन कांग्रेस सदैव हड़ताल को प्रेरित करती है। इसके विपरीत ब्रिटिश ट्रेड यूनियन कांग्रेस ने प्रत्येक संघ पर यह अनिवार्य कर दिया है कि वह हर प्रकार के झगड़े की सूचना केन्द्रीय संस्था को दे। जब समझौते की आशा नहीं रहती तब ही केन्द्रीय संस्था हस्तक्षेप करती है। मालिक मजदूरों में पारस्परिक बातचीत अधिकतर सामूहिक सौदाकारी पर ही आधारित होती है। भारत में श्रमिकों में अविश्वास पाया जाता है और वह किसी भी ऐसी सामूहिक सौदाकारी में जिसमें सरकार भी एक पक्ष के रूप में न हो सम्मिलित होते हुए डरते हैं। अमेरिका और इंगलैंड में हड़ताल होने से पूर्व मत का लिया जाना आवश्यक है। भारत में अधिकतर हड़तालें अकस्मात् रूप से हो जाती हैं। हमारे देश में श्रमिक संघ के कार्यकर्ताओं को अभी तक सताया भी जाता है और काम से अलग भी कर दिया जाता है। परन्तु ऐसी बातें दूसरे देशों में नहीं पाई जातीं। यह भी उल्लेखनीय है कि भारत में कुछ श्रमिक संघ नैतिक आधार को भी मानते हैं जबकि यह बात हम अन्य देशों में नहीं पाते। भारत में श्रमिक संघ अनेक राजनैतिक दलों में विभक्त हैं। इसके विपरीत इंगलैंड में श्रमिक संघ आन्दोलन केवल एक राजनैतिक संस्था अर्थात् लेबर-पार्टी का ही

अधिकतर समर्थन करता है।

भारत व इंगलैंड के श्रमिक संघों में अन्तर होते हुए भी यह कहा जा सकता है कि हमारे देश में गत कुछ वर्षों से श्रम संघ आन्दोलन स्थिर और शक्तिशाली होता जा रहा है। वह दिन भी दूर नहीं जब भारत में श्रम संघ आन्दोलन उतना ही शक्तिशाली हो जायगा जितना अन्य देशों में है और हमारे श्रमजीवी वर्ग के लिए भी उन्हीं अवस्थाएँ प्राप्त करने में सहायता देगा जिससे उनकी उन्नति हो और वह एक स्वस्थ जीवन और अच्छे कार्य की दशाओं को प्राप्त कर सकें।

---

७

# भारतवर्ष में औद्योगिक विवाद

**(Industrial Disputes in India)**

१९१४ – १८ के महायुद्ध के पश्चात् से हमारे औद्योगिक केन्द्रों में घोर असन्तोष निरन्तर रूप से व्याप्त हो रहा है। यह असन्तोष इतनी अधिक मात्रा में बढ़ गया है कि यह श्रमजीवियों के हित तथा उनकी कार्यक्षमता में रुचि रखने वाले विचारकों की चिन्ता का विषय बन गया है। हड़तालें न केवल भूतकाल में हुई हैं वरन् वर्तमान समय में भी अक्सर होती रहती हैं। अधिकतर हड़तालें तो अल्प-जीवी और अनियमित रूप से होती हैं परन्तु कुछ हड़ताल दीर्घकाल तक चलने वाली होती हैं और उनमें कटुता भी आ जाती है। श्रमिकों तथा मालिकों के बीच की खाई गहरी होती जा रही है और यह बात स्पष्ट है कि मालिक मजदूरों के ऐसे सम्बन्ध तथा इस प्रकार की अशांति वर्तमान समय में भारतीय उद्योगों व श्रमिकों की एक मुख्य व जटिल समस्या बन गई है और सम्भवतः भविष्य में भी रहेगी। भारत का भावी औद्योगिक विकास तथा पंचवर्षीय आयोजनाओं की सफलता इस समस्या के उचित समाधान पर ही निर्भर है।

**विवादों के मूल कारण —**

पूर्व अध्यायों में यह बात स्पष्ट कर दी गई है कि आधुनिक औद्योगिक प्रणाली की मुख्य विशेषता श्रम और पूंजी के बीच का संघर्ष है। आधुनिक उद्योगों में बड़ी मात्रा में पूंजी की आवश्यकता होती है जिसकी पूर्ति करना निर्धन श्रमिकों की शक्ति के बाहर है। परिणामस्वरूप दो विभिन्न वर्ग उत्पन्न हो गए हैं एक वर्ग तो पूंजी की पूर्ति करता है तथा दूसरा वर्ग श्रम की पूर्ति करता है। साधारणतया इनको पूंजी पति व श्रमिक कहा जाता है। इन पूंजीपतियों व श्रमिकों के न केवल अपने-अपने वरन् कभी-कभी एक दूसरे के विरोधी हित भी हो जाते हैं। यही वास्तव में आधुनिक औद्योगिक अशांति का मूल कारण है। जब तक श्रम और पूंजी एक ही व्यक्ति के हाथों में रहते हैं तब तक संघर्ष की समस्या उत्पन्न नहीं होती। परन्तु जैसे ही श्रम और पूंजी पृथक हो जाते हैं जैसा कि बड़े पैमाने के उद्योगों में होता है तब शक्तिशाली द्वारा निर्बल का शोषण करने की प्रवृत्ति जागृत हो उठती है और संघर्ष उत्पन्न हो जाता है। इस प्रकार जहाँ भी औद्योगीकरण का विस्तार हुआ है वहीं हमें पारस्परिक असहमति हड़तालें तालाबन्दी आदि की समस्याएँ दृष्टिगोचर होती हैं।

हड़ताल उस परिस्थिति को कहते हैं जबकि श्रमिक उस समय तक काम पर आने को तैयार नहीं होते जब तक कि उनकी माँगें स्वीकार न कर ली जायें।

अधिकतर समर्थन करता है।

भारत के इसमें के श्रमिक वर्गों में दरार होते हुए भी यह कहा जा सकता है कि हमारे देश में गत कुछ वर्षों से श्रम संघ आन्दोलन स्थिर और शक्तिशाली होता जा रहा है। वह दिन भी दूर नहीं जब भारत में श्रम संघ आन्दोलन उतना ही शक्तिशाली हो जायगा जितना अन्य देशों में है और हमारे श्रमजीवी वर्ग के लिए भी ऐसी अवस्थायें प्राप्त करने में सहायता देगा जिससे उनकी उन्नति हो और वह एक स्वस्थ जीवन और अच्छे काम की दशाओं को प्राप्त कर सकें।

---

७

# भारतवर्ष में औद्योगिक विवाद

**(Industrial Disputes in India)**

---

१९१४ – १८ के महायुद्ध के पश्चात् से हमारे औद्योगिक केन्द्रों में घोर असन्तोष निरन्तर रूप से व्याप्त हो रहा है। यह असन्तोष इतनी अधिक मात्रा में बढ़ गया है कि यह श्रमजीवियों के हित तथा उनकी कार्यक्षमता में रुचि रखने वाले विचारकों की चिन्ता का विषय बन गया है। हड़तालें न केवल युद्धकाल में हुई हैं हैं वरन् वर्तमान समय में भी अनवरत होती रहती है। अधिकतर हड़तालें तो अल्प जीवी और अनियमित रूप से होती हैं परन्तु कुछ हड़तालें दीर्घकाल तक चलने वाली होती हैं और उनमें कटुता भी आ जाती है। श्रमिकों तथा मालिकों के बीच की खाई गहरी होती जा रही है और यह बात स्पष्ट है कि मालिक मजदूरों के एसे सम्बन्ध तथा इस प्रकार की अशांति वर्तमान समय में भारतीय उद्योगों व श्रमिकों की एक मुख्य व जटिल समस्या बन गई है और सम्भवतः भविष्य में भी रहेगी। भारत का भावी औद्योगिक विकास तथा पंचवर्षीय आयोजनाओं की सफलता इस समस्या के उचित समाधान पर ही निर्भर है।

**विवादों के मूल कारण —**

पूर्व अध्यायों में यह बात स्पष्ट कर दी गई है कि आधुनिक औद्योगिक प्रणाली की मुख्य विशेषता श्रम और पूंजी के बीच का संघर्ष है। आधुनिक उद्योगों में बड़ी मात्रा में पूंजी की आवश्यकता होती है जिसकी पूर्ति करना निर्धन श्रमिकों की शक्ति के बाहर है। परिणामस्वरूप दो विभिन्न वर्ग उत्पन्न हो गए हैं एक वर्ग तो पूंजी की पूर्ति करता है तथा दूसरा वर्ग श्रम की पूर्ति करता है। साधारणतया इनको पूंजी पति व श्रमिक कहा जाता है। इन पूंजीपतियों व श्रमिकों के न केवल अपने-अपने वरन् कभी-कभी एक दूसरे के विरोधी हित भी हो जाते हैं। यही वास्तव में आधुनिक औद्योगिक अशांति का मूल कारण है। जब तक श्रम और पूंजी एक ही व्यक्ति के हाथों में रहते हैं तब तक संघर्ष की समस्या उत्पन्न नहीं होती। परन्तु जैसे ही श्रम और पूंजी पृथक हो जाते हैं जैसा कि बड़े पैमाने के उद्योगों में होता है तब शक्तिशाली द्वारा निर्बल का शोषण करने की प्रवृत्ति जागृत हो उठती है और संघर्ष उत्पन्न हो जाता है। इस प्रकार जहाँ भी औद्योगीकरण का विस्तार हुआ है वहीं हमें पारस्परिक असहमति हड़तालें तालाबन्दी आदि की समस्याएँ दृष्टिगोचर होती हैं।

हड़ताल उस परिस्थिति को कहते हैं जबकि श्रमिक उस समय तक काम पर आने को तैयार नहीं होते जब तक कि उनकी माँगें स्वीकार न कर ली जावें।

तालाबन्दी मालिकों के द्वारा लिया गया वह पग है जिसके द्वारा वह संस्थानों को उस समय तक बन्द रखते हैं जब तक कि श्रमिक उनकी ही शर्तों पर कार्य करने को तैयार न हों। दोनों ही स्थितियों में सम्बन्धित पक्षों का उद्देश्य यही होता है कि वह अपने लिए उचित सुविधाएँ प्राप्त कर सकें। इस कारण हड़ताल व तालाबन्दी दोनों ही अस्थायी होते हैं। इन झगड़ों के कई कारण हैं। उदाहरणस्वरूप किसी कर्मचारी को पदच्युत करना श्रमिकों की छटनी अथवा अन्य महत्वपूर्ण समस्याएँ जैसे मजदूरी बोनस अवकाश कार्य के घण्टे कार्य की दशाएँ आदि। वास्तव में जब कभी भी श्रमिक किसी कठिनाई का अनुभव करते हैं या उनको कोई शिकायत होती है तब वह उसके समाधान के लिए संगठित हो जाते हैं और औद्योगिक अशान्ति उत्पन्न हो जाती है जिसके परिणामस्वरूप समय समय पर अनेक हड़तालें होती हैं। शीघ्रपरिवर्तनीय आर्थिक क्रियाओं के समय में विवाद अधिक गम्भीर हो जाते हैं और हड़तालें और तालाबन्दी अधिक होने लगती हैं। इन आर्थिक परिवर्तनों का कारण साधारणतया मन्दी विवेकीकरण बेकारी रहन-सहन के व्यय में वृद्धि आदि समस्याओं से सम्बन्धित होता है।

भारत में औद्योगिक विवादों का इतिहास —

पिछली शताब्दी के मध्य में बड़े पैमाने के उद्योगों की स्थापना के बाद से ही भारत में ऊपर लिखे कारण दृष्टिगोचर होने लगे। परन्तु १९१८ – १९ की शरद ऋतु से पूर्व भारतवर्ष में हड़तालें सामान्य रूप से नहीं होती थीं क्योंकि श्रमिक असंगठित थे लोकमत अधिक विचारशील न था और सरकार भी ऐसी समस्याओं में तटस्थ रहती थी। परन्तु आधुनिक उद्योगों के विकास के प्रारम्भिक समय में भी छोटे स्तर पर कुछ हड़तालें हुईं। १८२१ – ६ में यूरोपियन रेलवे ठेकेदारों तथा उनके भारतीय श्रमिकों के बीच एक महत्वपूर्ण संघर्ष हुआ। फलतः १८६ में मालिक एवं श्रमिक (विवाद) अधिनियम' पारित किया गया। १८७७ में नागपुर की एम्प्रेस मिल में मजदूरी दर के प्रश्न पर तथा १८८२ में बम्बई की सूती वस्त्र मिल में हड़तालों का विवरण मिलता है। १८८२ से १८९ के बीच बम्बई तथा मद्रास में २५ हड़तालों का विवरण मिलता है। ऐसी सर्वप्रथम बड़ी हड़ताल जिसका अधिकृत (Official) विवरण मिलता है अहमदाबाद की एक सूती मिल में हुई, जो साप्ताहिक मजदूरी की अपेक्षा पाक्षिक (Fortnight) रूप से मजदूरी देने के प्रश्न पर थी। दूसरी बड़ी हड़ताल १८९७ में मजदूरी भुगतान के प्रश्न को लेकर बम्बई में हुई। परन्तु यह हड़तालें असफल रहीं। १९ ५ में बम्बई की मिलों में विद्युत शक्ति आ जाने एवं कार्य के घण्टे बढ़ाये जाने के फलस्वरूप हड़तालें हुईं। रेलों में विशेषतया पूर्वी बंगाल स्टेट रेलवे में भी गम्भीर हड़तालें हुईं। हड़तालों की चरम सीमा तब पहुँची जब १९ ८ में श्री तिलक को ६ वर्ष का कारावास मिलने पर बम्बई में ६ दिन की राजनैतिक आम हड़ताल हुई। परन्तु युद्ध से पूर्व हड़तालें कम ही होती थीं क्योंकि श्रमिकों में संगठन एवं नेतृत्व की कमी थी जीवन के प्रति उनका दृष्टिकोण

*R. Palme Dutt : India Today page 378

I

निराशापूर्ण था और औद्योगिक जीवन की कटुता से बचने के लिए उनका एकमात्र सहारा यही था कि वह अपने गांव के घरों को वापिस चले जायें। वास्तव में उस समय तक श्रमिक भाग्यवादी और सन्तोषी ही था।

**प्रथम विश्व युद्ध के पश्चात औद्योगिक विवाद –**

१९१४–१८ के प्रथम विश्वयुद्ध ने इस स्थिति में महत्वपूर्ण परिवर्तन कर दिया। तब से विशेषतया युद्ध के अन्त से श्रमिकों और मालिकों के सम्बन्ध अधिक कटु हो गये हैं तथा दोनों के मध्य विवाद भी बढ़ गये हैं। विश्वयुद्ध के कारण देश में जन जागृति उत्पन्न हो गई थी। रूस की क्रान्ति ने समस्त संसार में क्रांतिकारी लहर उत्पन्न कर दी थी जिसका प्रभाव भारतीय श्रमिकों पर भी पड़ा। रहन-सहन का व्यय बढ़ रहा था कीमतें लगभग दुगुनी हो गई थीं। परन्तु मजदूरी की दर उतनी नहीं बढ़ सकी जितनी कीमतें बढ़ गई थीं। पूंजीपतियों का लाभ युद्ध के कारण बहुत बढ़ गया था और श्रमिक भी इसमें अपना भाग चाहते थे। देश की राजनैतिक अशांति से श्रमिकों को भी अपने अधिकारों का भान हुआ। कांग्रेस-मुस्लिम लीग एकता प्राप्त कर ली गई थी। महात्मा गांधी राजनैतिक क्षेत्र में आ गये थे। जलियांवाला बाग की घटना सरकार के रौलट अधिनियम व मार्शल लॉ जैसे अत्याचारी कार्य करने के बढ़ते हुए भार ने सभी में अशान्ति उत्पन्न कर दी थी। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन की स्थापना से श्रमिकों को कुछ प्रतिष्ठा प्राप्त हुई*। इन सब का परिणाम यह हुआ कि हड़तालों की जो लहर १९१८ में आई और १९१९ और १९२ तक सम्पूर्ण देश में व्याप्त हो गई वह अत्यन्त गम्भीर थी। सन् १९१८ के अन्त में बम्बई की सूती वस्त्र मिलों में पहली बड़ी हड़ताल हुई और जनवरी १९१९ तक लगभग १२५,०० श्रमिकों में जिनमें सभी श्रमिक आ जाते थे यह हड़ताल फैल गयी।

सन् १९१९ में रौलट एक्ट के विरोध में हड़तालें हुई। सन् १९२० के प्रथम ६ मासों में लगभग २०० हड़तालें हुईं जिनमें १५ लाख श्रमिक सम्मिलित थे। जैसे जैसे देश में श्रमिक संघ आन्दोलन विकसित होता गया इसमें से अधिकतर हड़तालें सफल भी होती रहीं। सन् १९२० की शरद ऋतु के पश्चात् यद्यपि औद्योगिक अशान्ति कुछ कम हो गई थी परन्तु इस समय तक अधिकांश श्रमिक हड़ताल के अस्त्र से परिचित हो चुके थे। इस समय की बड़ी हड़तालों में १९२१ की आसाम के चाय बागान की हड़ताल उल्लेखनीय है। इस हड़ताल में आसाम के बागान के कुलियों ने अपना काम छोड़कर बागान से बाहर जाने का प्रयत्न किया परन्तु चांदपुर रेलवे स्टेशन पर असहाय एवं शान्तिपूर्ण कुलियों पर गोरखा सिपाहियों द्वारा आक्रमण किया गया। परिणामस्वरूप आसाम बंगाल रेलवे व स्टीमर के श्रमिकों ने तत्काल ही सहानुभूति में हड़ताल कर दी जो लगभग तीन मास तक चलती रही। परन्तु कुलियों की हड़ताल उनमें संगठन के अभाव के कारण असफल रही। सन् १९२२ में

ईस्ट इण्डियन रेलवे के कर्मचारियों ने हड़ताल की। सन् १९२४ में बम्बई नगर में सामान्य रूप से हड़ताल की गई और लगभग १६०००० श्रमिकों ने इसमें भाग लिया। अगले वर्ष ही एक और अधिक बड़ी आम हड़ताल हुई, जिसमें लगभग एक करोड़ दस लाख श्रम दिनों की क्षति हुई। यह कहा जा सकता है कि इस समय तक देश में औद्योगिक अशान्ति की जो प्रथम लहर आई थी वह ही व्याप्त रही। इसका मुख्य कारण युद्ध के समय और उसके पश्चात् के मूल्यों में वृद्धि और श्रमिकों द्वारा उच्च मजदूरी की माँग थी।

### १९२९ के पश्चात् औद्योगिक विवाद

१९२८ में औद्योगिक विवादों की दूसरी लहर आई। आर्थिक मंदी प्रारम्भ हो चुकी थी जिसके उद्योगों पर बुरा प्रभाव पड़ा। उद्योगपतियों ने इस मन्दी के प्रभाव को दूर करने के लिए विवेकीकरण, सीमित उत्पादन, मजदूरी में कमी तथा श्रमिकों की छटनी की नीति को अपनाया। स्वभावतः श्रमिकों ने इस नीति के विरुद्ध असन्तोष प्रकट किया। इस समय तक श्रमिक संघ आन्दोलन दृढ़ हो गया था और देश में साम्यवादी तत्व भी दृष्टिगोचर होने लगे थे। फलतः देश में औद्योगिक अशान्ति बढ़ गई। १९२८ में विवेकीकरण लागू करने के विरोध में बम्बई में एक बड़ी हड़ताल हुई। श्रमिकों पर अत्याचार किया गया। परिणामस्वरूप १९२९ में बम्बई में पुनः एक बड़ी हड़ताल हुई जो ६ महीने तक चलती रही और बम्बई के सूती वस्त्र मिलों में कार्य करने वाले लगभग सभी कर्मचारियों ने इसमें भाग लिया। १९२९ की यह हड़ताल दो कारणों से अत्यन्त महत्वपूर्ण थी। प्रथम तो इसी हड़ताल में साम्यवादी विचारधारा का प्रभाव भारतीय श्रमिकों पर दृष्टिगोचर हुआ। दूसरे, १९२९ के व्यवसाय विवाद अधिनियम के पारित होने का यह हड़ताल एक कारण बनी। इसके अतिरिक्त बंगाल जूट मिलों में कार्य के घण्टे बढ़ाए जाने के कारण कई हड़तालें हुईं। जमशेदपुर में भी एक बड़ी हड़ताल हुई।

इसके पश्चात् १९३१ से १९३७ का समय सापेक्षिक रूप से औद्योगिक शांति का समय रहा यद्यपि बम्बई सूती मिलों में कुछ अल्पजीवी हड़तालें हुईं जो सफल न हो सकीं। इस समय अनेक कारणों से श्रमिकों को बड़ी-बड़ी आशाएँ हो गई थीं और इसीलिये उनमें असन्तोष की भावना भी पैदा हो गई थी। इस समय मन्दी का प्रभाव कम होने लगा था और साम्यवादी काफी शक्तिशाली हो गए थे और उनका श्रमिकों में प्रचार बढ़ गया था। १९३३ में मेरठ का मुकदमा समाप्त हो गया था* जिसमें साम्यवादी नेताओं को दीर्घकालीन कारावास का दण्ड प्रदान किया गया। प्रान्तीय स्वायत्त शासन के अन्तर्गत चुनाव से पूर्व कांग्रेस के घोषणा-पत्र से श्रमिकों में बड़ी-बड़ी आशाएँ उत्पन्न हो गई थीं और उनका विचार था कि अब सब प्रकार का शोषण समाप्त हो जायेगा और उनके कार्य व जीवन-निर्वाह की दशाओं में भी परिवर्तन होगा। जब कांग्रेस ने सत्ता ग्रहण की और श्रमिकों की अवस्था में

* कृपया ८९ पृष्ठ देखिए।

तात्कालिक कोई उन्नति होती दिखाई नहीं दी तो अनेक हड़तालें हुईं। साम्यवादियों ने इस परिस्थिति का लाभ उठाया और श्रमिकों में अधिक असन्तोष उत्पन्न कर दिया। अनेक प्रान्तीय सरकारों ने श्रमिकों की अवस्था सुधारने के लिये अनेक उपाय किए। उदाहरणस्वरूप १९३० में उत्तर प्रदेश सरकार ने श्रमिकों की अवस्था की जाँच करने के लिए एक समिति नियुक्त की। समिति ने अनेक महत्वपूर्ण सुझाव दिए। परन्तु मालिकों ने सभा में न केवल इन सुझावों को मानने से इन्कार कर दिया वरन् सरकार अथवा श्रम सभाओं द्वारा किसी प्रकार के हस्तक्षेप के लिए भी वे तैयार न हुए। कानपुर मिलों में आम हड़तालें हुई तथा बम्बई व बंगाल में भी हड़तालें हुईं। यह देश में औद्योगिक अशान्ति का समय था। १९३७ और १९३८ में क्रमशः १७६ तथा १६६ हड़ताल हुईं जो कि उनसे पूर्व वर्षों में हुई हड़तालों से सबसे अधिक थीं। इस अवधि में उत्तर प्रदेश चीनी मिलों में भी हड़ताल हुई।

## १९३९ के पश्चात् औद्योगिक विवाद —

सितम्बर १९३९ में युद्ध प्रारम्भ हो जाने के पश्चात् मुद्रा स्फीति के कारण कीमत और बढ़ गई व श्रमिक की मजदूरी और उसके रहन-सहन के व्यय के बीच चौड़ी खाई हो गई। परिणामस्वरूप अनेक औद्योगिक विवाद हुए और उनकी संख्या १९४० में ३२२ विवादों से बढ़ते-बढ़ते १९४७ में ६६४ तक पहुँच गई। उस समय से हमारे देश में औद्योगिक विवाद आम हो गए हैं। युद्ध के प्रारम्भिक वर्षों में अनेक हड़तालों का कारण महँगाई भत्ता था। मार्च १९४० में हड़ताली नेताओं की गिरफ्तारी एवं श्रमिकों की पुलिस द्वारा पिटाई पर भी बम्बई के १,७२ लाख सूती वस्त्र मिल के कर्मचारियों ने हड़ताल कर दी जो ४० दिन तक चालू रही। १० मार्च को सभी कर्मचारियों ने सहानुभूति में हड़ताल की इससे सारे देश में हड़ताल की लहर व्याप्त हो गई। कानपुर के सूती मिल कर्मचारियों कलकत्ते के म्यूनिसिपल कर्मचारियों, बंगाल और बिहार में जूट कर्मचारियों असम में डिग्बोई के तेल कर्मचारियों धनबाद व झरिया के कोयला खानों के कर्मचारियों जमशेदपुर के लोहे के कर्मचारियों तथा अन्य श्रमिकों ने महँगाई भत्ते की मांग की और काम पर नहीं गए। सरकार ने युद्ध का सञ्चालन सफलतापूर्वक करने के लिए इस अशांति को रोकने के विषय में विचार किया और इसके लिए उसने "डिफेंस ऑफ इण्डिया रूल्स" बनाए, जिनके अन्तर्गत अनेक आवश्यक उद्योगों में हड़तालें अवैध घोषित कर दी गई तथा अन्य दूसरे उद्योगों में चौदह दिन की पूर्व सूचना दिए बिना हड़ताल या तालाबन्दी करना अवैध हो गया। इन प्रतिबन्धों का परिणाम यह हुआ कि १९४२ से १९४६ तक के समय में कोई बड़ी हड़ताल तथा तालाबन्दी नहीं हुई, यद्यपि छोटे छोटे औद्योगिक विवादों की संख्या में वृद्धि अवश्य हुई। श्रमिक कोई भी बड़ी हड़ताल नहीं कर सकते थे परन्तु श्रमजीवी वर्ग को इन दिनों अनेक कठिनाइयाँ झेलनी पड़ी। विशेषतया रेलें डाक-तार जैसी जन-उपयोगी सेवाओं में जहाँ हड़ताल पूर्णतया निषेध थी उनको काफी मुसीबतों का सामना करना पड़ा क्योंकि श्रमिकों की मजदूरी में

कोई वृद्धि नहीं की गई थी केवल थोड़ा सा महंगाई भत्ता अवश्य प्रदान किया गया था। श्रमिक किसी प्रकार का भी विरोध प्रकट नहीं कर सकते थे।

परन्तु जैसे ही युद्ध समाप्त हुआ और श्रमिकों पर से बन्धन हटा लिए गए, श्रमिकों के हृदय में धधकती हुई असंतोष की अग्नि प्रज्वलित हो उठी और चारों ओर हड़ताल की ही चर्चा चल पड़ी। जुलाई १९४६ में डाक व तार कर्मचारियों की देशव्यापी हड़ताल हुई और रेलवे कर्मचारियों ने भी हड़ताल की धमकी दी जो कि कुछ राजनैतिक नेताओं के हस्तक्षेप करने के फलस्वरूप रुक गई।

सन् १९४७ में देश के स्वतन्त्र हो जाने के पश्चात् अनेक महत्वपूर्ण राजनैतिक परिवर्तनों के फलस्वरूप हड़तालों की संख्या में वृद्धि हो गई। राष्ट्र उस समय मुद्रा स्फीति के कारण और युद्ध तथा युद्ध-उपरान्त स्थितियों से उत्पन्न हुई वस्तुओं की दुर्लभता के कारण कठिनाइयों के दौर से गुजर रहा था। कांग्रेस ने सत्ता प्राप्त कर ली थी परन्तु हैदराबाद काश्मीर तथा विभाजन की अन्य समस्याओं के कारण वह श्रमिकों की समस्याओं की ओर उचित ध्यान न दे सकी। साम्यवादियों ने इस अवसर से लाभ उठाया। उनके हिंसात्मक प्रचार के कारण १९४७ में देश में घोर औद्योगिक अशांति फैली। बम्बई, मद्रास और उत्तर प्रदेश में हड़तालों की संख्या में विशेष वृद्धि हुई। सितम्बर १९४७ में बम्बई की ७८ सूती वस्त्र मिलों में हड़ताल हुई जिसमें १ लाख श्रमिकों ने भाग लिया। दूसरी महत्वपूर्ण हड़ताल मद्रास में बकिंघम और कर्नाटिक मिल में हुई जो तीन महीने से भी अधिक रही। इन हड़तालों व तालाबन्दी के अतिरिक्त अनेक सहानुभूतिपूर्ण प्रदर्शन भी हुए, जिनका औद्योगिक विवाद सम्बन्धी आंकड़ों में उल्लेख नहीं है। १९४७ में सरकार ने औद्योगिक विराम संधि का प्रस्ताव पारित किया परन्तु इसका प्रभाव अधिक उत्साहजनक नहीं हुआ। १९४८ में कोयम्बटूर, नागपुर, कानपुर, बंगाल व बम्बई की सूती वस्त्र मिलों बंगाल की बड़ी बड़ी जूट मिलों बम्बई बन्दरगाह आसनसोल का एल्यूमिनियम उद्योग बम्बई जी॰ आई॰ पी के इंजिनियरिंग विभाग बी एन रेलवे कार्यशाला अनेक जूट मिलों बम्बई के बीड़ी उद्योग कलकत्ता की ट्रामवे आदि में बड़ी मात्रा में हड़तालें हुईं।

१९४९ में मध्य प्रदेश की सूती वस्त्र मिलों में तालाबन्दी घोषित हुई तथा मद्रास बम्बई एवं बंगाल में हड़तालें हुईं। बम्बई नगर निगम में एक विवाद लगभग २ मास में समाप्त हुआ। रेलवे में भी हड़ताल करने की धमकी दी गई थी परन्तु हड़ताल रोकने के प्रयत्न सफल हो गए। १९४९ – ५० में कलकत्ता निगम में आम हड़ताल हुई। ईशानपुर कौन मूर मिल्स एवं न्यू विक्टोरिया मिल तथा मद्रास की मीनाक्षी मिलों में तालाबन्दी हुई। बम्बई के बीड़ी उद्योग हावड़ा की जूट मिलों, नागपुर की मॉडल मिल तथा बी एन रेलवे कार्यशाला में भी हड़तालें हुईं। अगस्त १९५० में बम्बई के सूती वस्त्र उद्योग में श्रमिकों के बोनस भुगतान के प्रश्न पर महत्वपूर्ण हड़ताल हुई। यह भारत में उस समय तक हुई हड़तालों में सब से बड़ी थी। इसमें

लगभग २ लाख श्रमिकों ने भाग लिया और यह ६३ दिन तक चलती रही जिसके परिणामस्वरूप १४ लाख श्रम दिनों की क्षति हुई। १९५० में कुछ केन्द्रों में श्रमिक संघ विधेयक एवं औद्योगिक सम्बन्ध विधेयक को लेकर कुछ सांकेतिक (Token) हड़तालें हुईं। तिलक नगर (बम्बई) की चीनी मिल तथा बिहार व पश्चिमी बंगाल की खानों में भी कुछ सांकेतिक हड़तालें हुईं। १९५१ में रेलवे कर्मचारियों ने हड़ताल की धमकी दी किन्तु खाद्य सामग्री के आवागमन की आवश्यकता एवं पाकिस्तान के साथ उत्तरोत्तर खराब हो रहे सम्बन्धों के कारण राष्ट्रपति ने एक अध्यादेश द्वारा सभी आवश्यक सेवाओं में हड़ताल करना अवैध घोषित कर दिया। तत्पश्चात् परस्पर वार्ता द्वारा इस हड़ताल को टाल दिया गया। उत्तर प्रदेश की चीनी मिलों में न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने के प्रश्न को लेकर एक आम हड़ताल हुई। उच्चतम न्यायालय द्वारा औद्योगिक (बैंक) अभिकरण के विवादन निर्णय को अवैध घोषित कर देने पर बैंक कर्मचारियों ने देशव्यापी हड़तालें कीं। धनघाटी कोयला क्षेत्रों में व कानपुर, मद्रास तथा नागपुर की सूती वस्त्र मिलों में भी महत्वपूर्ण हड़तालें हुईं। किदरपोर की क्लाईव जूट मिलों एवं बम्बई की स्वदेशी मिल में तालाबन्दी हुई तथा बम्बई में होटल के कर्मचारियों ने हड़तालें की।

१९५२ में राजकीय आर्डिनेन्स फैक्ट्री पूना अहमदाबाद नागपुर, बम्बई की सूती वस्त्र मिलों कलकत्ता में जहाजी कर्मचारियों तथा बम्बई के यातायात कर्मचारियों की हड़तालें महत्वपूर्ण थीं। हावड़ा की बंगाल जूट कम्पनी कलकत्ता की एलन बेरी कम्पनी तथा बम्बई की मैटल रोलिंग वर्क्स में तालाबन्दी हुई। १९५३ में बरनपुर के आयरन एण्ड स्टील वर्क्स में गम्भीर हड़ताल हुई। असम और ट्रावनकोर कोचीन के चाय बागान में भी कुछ छोटी छोटी हड़तालें हुईं। १९५४ में रानीगंज की बर्न एण्ड स्टील कम्पनी लिमिटेड, बम्बई की न्यू चाईना मिल्स, अहमदाबाद की वेस्टर्न इण्डिया मैच कम्पनी तथा बंगाल की जूट मिल व अमृतसर में कुछ छोटे-छोटे उद्योगों में भी हड़तालें हुईं। १९५५ में कानपुर की सूती वस्त्र मिलों में विवेकीकरण के लागू करने के विरोध में एक बड़ी हड़ताल हुई, जो २ मई १९५५ से लेकर २० जुलाई १९५५ तक चालू रही जिसके परिणामस्वरूप १६,६१ ७४७ श्रम दिनों की क्षति हुई। कानपुर की एक जूट मिल में सात मास तक तालाबन्दी रही। दिल्ली के होटल कर्मचारियों बम्बई के यातायात कर्मचारियों व पश्चिमी बंगाल के रबड़ और प्लास्टिक उद्योग आदि में अनेक हड़तालें हुईं।

१९५६ में बम्बई, अहमदाबाद व कलकत्ता में राज्यों के पुनर्गठन के प्रश्न को लेकर आम हड़तालें हुईं। इनमें कुछ हिंसात्मक प्रवृत्तियाँ भी उत्पन्न हो गईं। इसी वर्ष नागपुर, खड़गपुर व पश्चिमी बंगाल की १० खानों, दिल्ली में प्रतिरक्षा कारखानों, आदि में भी हड़तालें हुईं। १९५७ में केन्द्रीय सरकार के कर्मचारियों एवं डाक-तार विभाग की प्रस्तावित हड़ताल को सफलतापूर्वक टाल दिया गया परन्तु

पश्चिमी बंगाल तथा बिहार की खानों व पश्चिमी बंगाल की बैंकिंग कम्पनियों आदि म हड़तालें हुईं। मोदीनगर की कताई व बुनाई मिल में तालाबन्दी हुई। उड़ीसा की हिंदीर रामपुर खान मे भी श्रमिकों के द्वारा मैनेजर के मारे जाने पर तालाबन्दी हुई। कानपुर की म्यूर मिल म भी हड़ताल व तालाबन्दी हुई। १९५८ में मैसूर की कपिला टैक्सटाइल मिल बन्दरगाहों में गोदी कर्मचारियों बम्बई के नगर निगम कर्मचारियों जमशेदपुर क टाटा लोहा व स्पात के कारखानों में बिहार के पश्चिमी बकारो की खानों में कलकत्ता की ट्राम्बे कम्पनी में और केरल के बागान में महत्वपूर्ण हड़तालें हुईं। हिन्दुस्तान वायुयान उद्योग बंगलौर म भी हड़ताल और तालाबन्दी हुई। बम्बई की प्रीमियर ऑटोमोबाइल कम्पनी कलकत्ता की बंगाल कैमीकल वर्क्स में मद्रास की तथा कानपुर की बकिंघम और कर्नाटिक मिल्स तथा बर्नपुर की आयरन वर्क्स म हड़तालें और तालाबन्दी हुई। १९५९ में कोलार की सोने की खानों मे जनवरी में हड़ताल व तालाबन्दी हुई। रामपुर की रजा चीनी मिल धनबाद कोयला खानों मे उत्तरी आरकोट के बीड़ी कारखानो में राउरकेला के लोहे के कारखाने के तकनीकी विशेषज्ञों की कलकत्ते की ग्राई जी एन रेलवे कम्पनी में इलाहाबाद में स्वदेशी सूती कपड़ा मिलों आदि म हड़तालें हुईं। मथुरा मिल कम्पनी में तालाबन्दी भी घोषित की गई। कई स्थानों पर श्रमिक द्वारा मार-पीट के भी समाचार मिले। १९६० में महत्वपूर्ण मगड़े निम्नलिखित थे —

बाटा कम्पनी में हावड़ा मिल्स मे गुडलो जूट क हावड़ा के कनफ्लिायड जूट मिल मे केदारनाथ जूट मिल हावड़ा में मुर्शिदाबाद की बीड़ी के कारखाने में कलकत्ता में कांच के कारखाने में हिन्दुस्तान इलैक्ट्रिक कम्पनी हावड़ा में कोहनूर रबर वर्क्स कलकत्ता मे विशाखापट्टम और कठिहार की जूट मिलों में गंगापुर की कपड़ा मिलों में कलकत्ता की स्वाइन मिल्स मे हिम्म साइकिल्स बम्बई मे आदि आदि। जुलाई ११ १९६ से केन्द्रीय सरकार के कर्मचारियों की भी एक हड़ताल हुई जो पांच दिन तक चलती रही। कर्मचारियों की मुख्य मांग यह थी कि उनको १२५ रु० माह का न्यूनतम वेतन दिया जाए और महंगाई भत्ता 'निर्वाह खर्च सूचकांक' से सम्बद्ध कर दिया जाए। इस हड़ताल से रेल डाक और तार जैसी आवश्यक सेवाओं पर भी प्रभाव पड़ा जिसके कारण जनता इस हड़ताल के अधिक पक्ष में न थी। इस हड़ताल के परिणामस्वरूप सरकारी कर्मचारियों से संघ बनाने का अधिकार छीन लिया गया जिसके कारण काफी वाद-विवाद उत्पन्न हो गया। यह हड़ताल असफल रही। इसके विषय में संसद और भारतीय श्रम सम्मेलन में भी बहस हुई।

औद्योगिक विवादों के इतिहास से स्पष्ट हो जाता है कि हमारे देश में औद्योगिक अशांति काफी बढ़ गई है और हाल में हड़तालें फिर महत्वपूर्ण हो गई हैं।

**औद्योगिक विवाद सम्बन्धी आंकड़े —**

निम्न तालिका में १९२१ के बाद होने वाले औद्योगिक विवाद सम्बन्धी आंकड़े प्रस्तुत हैं * —

| वर्ष | हड़तालों और तालाबन्दी की संख्या | विवादों में सम्मिलित श्रमिकों की संख्या | वर्ष में हानि हुए कार्य दिवसों की संख्या |
|---|---|---|---|
| १९२१ | ३९६ | ६ ०० ३५१ | ६९,८४ ४२६ |
| १९२३ | २१३ | ३ ०१ ०४४ | ५०,५१ ७०४ |
| १९२७ | १२९ | १ ३१ ६५५ | २० १६,९७० |
| १९२९ | १४१ | ५,३१ ०५९ | १ २१ ६५,६६१ |
| १९३७ | ३७९ | ६,४७ ८०१ | ८९ ८२ ००० |
| १९३८ | ३९९ | ४ ०१ ०७५ | ९१ ९८,७०८ |
| १९३९ | ४०६ | ४ ०९ १७९ | ४९ ९२ ७९५ |
| १९४० | ३२२ | ४ ५२ ५३९ | ७५,७७ २८१ |
| १९४२ | ६९४ | ७ ७२ ६५३ | ५७ ०६,९६५ |
| १९४६ | १ ६२९ | १९ ६१ ९४८ | १ २७ १७ ७६२ |
| १९४७ | १ ८११ | १८ ४० ७८४ | १ ६५,६२ ६६६ |
| १९४८ | १ २५९ | १० ५९,१२० | ७८ ३७ १७३ |
| १९४९ | ९२० | ६ ८५ ४५७ | ६६ ०० ५९५ |
| १९५० | ८१४ | ७ १९,८८१ | १,२८ ०७ ०० |
| १९५१ | १ ०७१ | ६ ९१ ३२१ | ३८ १८ ९२८ |
| १९५२ | ९६३ | ८ ०९ २४२ | ३३ ३६,९६२ |
| १९५३ | ७७२ | ४ ६६,६०७ | ३३ ८२ ६०८ |
| १९५४ | ८४० | ४ ७७ १३८ | ३३ ७२ ६३० |
| १९५५ | १ १६६ | ५ २७,७१७ | ५६,९७ ८४८ |
| १९५६ | १ २०३ | ७ १५,१३० | ६९ ९२ ०४० |
| १९५७ | १ ६३० | ८ ८९,३७१ | ६४ २९,३१९ |
| १९५८ | १,५२४ | ९,२८ ५६६ | ७७ ९७ ४८५ |
| १९५९ | १,५३१ | ६९,३ ६३६ | ५६ ३३ १४८ |
| १९६० | १ ५५६ | ९८ २ ८६८ | ६५ १४ ९५५ |

भारतवर्ष म औद्योगिक विवाद सम्बन्धी दो मुख्य बातें दृष्टिगोचर होती हैं। प्रथम तो अधिकतर विवाद सूती वस्त्र उद्योगों म तथा बम्बई और पश्चिमी बंगाल में होते हैं और दूसरे यह अधिकतर असफल रहते हैं, जिसका कारण भारत में श्रमजीवी वर्ग की निर्धनता और उनकी सौदाकारी शक्ति की क्षीणता है।

* From Indian Labour Year Books, Palme Dutt's *India Today*, page 382, *Indian Labour Gazettes and Journals*

निम्न तालिका से यह स्थिति और अधिक स्पष्ट हो जायगी —

| राज्य | १९६ में विवादों की संख्या | सितम्बर १९६१ में विवादों की संख्या |
|---|---|---|
| आंध्र | | |
| असम | ७० | |
| बिहार | २९ | ६ |
| बम्बई | ९१ | २ |
| जम्मू व कश्मीर | २८८ | १ |
| केरल | ४ | १५ (महाराष्ट्र) |
| मध्य प्रदेश | २४२ | — |
| मद्रास | ८४ | २ |
| मैसूर | २११ | ४ |
| उड़ीसा | ८ | ५ |
| पंजाब | ९ | ५ |
| राजस्थान | १५ | — |
| उत्तर-प्रदेश | २४ | — |
| पश्चिमी बंगाल | ६० | १ |
| अंडमान व निकोबार द्वीप | १११ | ५ |
| देहली | ६ | — |
| हिमाचल प्रदेश | १ | — |
| त्रिपुरा | १ | २ |
| | — | — |
| योग | १५५६ | ६१ |

प्राप्त आंकड़ों के आधार पर पता चलता है कि सन् १९६० में ९९६ विवादों में जो मजदूरी की हानि हुई वह १०४९१९९० रु० थी तथा ३३४ विवादों में उत्पादन की हानि का अनुमान ४८९१९२३ रु० था। सन् १९६ म ४७९ विवाद ऐसे थे जिनमें ५ से कम श्रमिक सम्मिलित थे। ऐसे विवादों की संख्या जिनमें १००० से अधिक श्रमिकों ने भाग लिया केवल १७१ थी।

सन् १९६ में प्रति विवाद सम्मिलित श्रमिकों की औसत संख्या ६१२ थी (सन् १९५९ में ४५१ थी)। प्रत्येक विवाद की औसत अवधि ९.६ दिवस थी (सन् १९५९ में ८.१ दिवस थी) तथा प्रति विवाद वर्ष में हानि हुए कार्य दिवसों की संख्या ४१८७ थी (सन् १९५९ में ३९७८ थी)। विभिन्न उद्योगों में विवादों की संख्या निम्नलिखित थी — कृषि– १ व बागान– १२९, खानें– १०२, औद्योगिक कारखानें– ९९१ निर्माण कार्य– १९ बिजली गैस पानी और सफाई की सेवायें– ७७ वाणिज्य अर्थात् व्यापार, बैंक बीमा आदि– ६५ यातायात और परिवहन– ७५, नौकरियां – ५१ विविध – ८१, योग – १५५६।

कारखानों के ६२१ विवादों में से विभिन्न कारखानों में संख्या इस प्रकार थी — खाद्य उद्योग– १६१ (चीनी मिलों में ७), पेय पदार्थ– ३ तम्बाकू– ४२ (बीड़ी में १२) कपड़ा व बुनाई– २६४ (सूती कपड़ा– १७४ जूट– ४३ रेशमी कपड़ा– २४ ऊनी कपड़ा– ३ अन्य– २०) जूता– ७ लकड़ी व कार्क– २६, कागज और गत्ता– १० छपाई प्रकाशन आदि– २४ चमड़ा– १२ रबर एवं रबर की वस्तुएँ–१४ रसायन और रासायनिक पदार्थ– ८ पेट्रोल व तेल– ६, अधात्विक खनिज पदार्थ – ६४ मूल धातु उद्योग– ७५ (लोहा और इस्पात– १८) धात्विक वस्तुएँ तथा मशीनें– ७६ बिजली की मशीनें व सामान– २१ यातायात सामग्री– २२ विविध– [illegible] योग– ६२१। खानों में जो १०२ विवाद हुए थे उनमें से २६ कोयला खानों में थे। यातायात के विवादों में से १२ रेलवे में थे और ३४ विवाद बन्दरगाहों में हुए थे। केन्द्रीय संस्थाओं में सन् १९६० में विवादों की संख्या २१२ थी।

सन् १९६ के विवादों में से ३३ १ प्रतिशत में तो श्रमिक पूर्ण सफल रहे ११ ० प्रतिशत में आंशिक रूप में सफल रहे ४० ६ प्रतिशत में असफल रहे और २६ ४ प्रतिशत विवाद अनिश्चित रहे। ३१ १ प्रतिशत विवाद तो एक दिन की अवधि में ही समाप्त हो गए, २६ ६ प्रतिशत पाँच दिन से कम चले। केवल ७ ६ प्रतिशत विवाद तीस दिन से अधिक चले। इन विवादों में से तालाबंदी की संख्या ११६ थी।

**औद्योगिक विवादों के कारण —**

विवाद उत्पन्न होने के अनेक कारण हैं किन्तु मुख्यतः आर्थिक व गैर-आर्थिक कहा जा सकता है। आर्थिक कारणों में मुख्यतः मजदूरी बोनस महँगाई-भत्ता, कार्य और रोजगार की दशाएँ, कार्य के घण्टे निरीक्षकों तथा मध्यस्थों द्वारा दुर्व्यवहार, अनुचित बर्खास्तगी एक या अधिक श्रमिकों को पुनः काम पर लगाने की माँग छुट्टियाँ व वेतन सहित अवकाश विवाचन निर्णय को कार्यान्वित करने में देर करना आदि समस्याएँ रही हैं। इन कारणों का आन्तरिक कारण भी कहा जा सकता है अर्थात् ऐसे कारण जो उद्योग मालिक और मजदूरों से सम्बन्धित होते हैं। श्रमिकों पर अत्याचार तथा प्रबन्धकों द्वारा श्रमिक संघों को मान्यता देने से अस्वीकार कर देना भी इन विवादों के कारण रहे हैं। विवेकीकरण की योजनाओं के लागू होने के पश्चात् श्रमिकों की छँटनी होने पर अनेक हड़तालें हुई हैं। भारत में औद्योगिक विवादों के इतिहास से स्पष्ट है कि देश में अनेक हड़तालों के आर्थिक कारण ही रहे हैं। प्रथम विश्व युद्ध के पश्चात् औद्योगिक अशांति का मुख्य कारण निर्वाह-व्यय व वस्तुओं के मूल्य में वृद्धि का होना था जबकि मजदूरी में मूल्यों के अनुपात में वृद्धि नहीं हुई थी। श्रमिक भी नीचे पदों पर कार्य करते तथा गन्दे अस्वस्थ और दोषपूर्ण रहन-सहन और कार्यों की दशाओं में उत्पन्न बुराइयों के प्रति सजग हो उठे थे। सन् १९२२ के पश्चात् श्रमिकों की अवस्था में कुछ उन्नति के प्रयत्न हुए, परन्तु सन् १९२८ के पश्चात् अवस्था पुनः दयनीय हो गई क्योंकि आर्थिक मन्दी के कारण

कर्मचारियों की छँटनी और उनकी मजदूरी में कमी की गई थी। परिणामस्वरूप हड़तालों का तांता सा बँध गया था। इसी प्रकार की परिस्थिति द्वितीय महायुद्ध के पश्चात् भी पाई गई। निर्वाह-व्यय में वृद्धि होने के कारण श्रमिकों ने मजदूरी महँगाई भत्ता व बोनस आदि में वृद्धि की माँगें की और मालिकों द्वारा इनको न मानने के कारण अनेक हड़तालें हुईं। अतः श्रमिकों का अपनी आर्थिक स्थिति तथा मजदूरी के प्रति असंतोष ही अधिकतर हड़तालों का कारण रहा है। सन् १९२९ में रॉयल श्रम आयोग * के अनुसार सन् १९२१ और १९२८ के बीच के काल में ६७१ विवादों का मुख्य कारण मजदूरी या बोनस की माँग थी और ४२१ विवादों का कारण कर्मचारियों से सम्बन्धित था जिसमें निकाले गये श्रमिकों को पुनः रोज़गार देने की माँग ही मुख्य थी। ७४ हड़तालों का सम्बन्ध अवकाश अथवा कार्य के घंटों से था और शेष विभिन्न माँगों से सम्बन्धित थीं। १९६० में भी १५५६ विवादों में ६६१ विवाद मजदूरी और भत्ते के प्रश्नों से सम्बन्धित थे, १२० बोनस से, १११ कर्मचारियों से, ४ छुट्टी से, ११ अवकाश व काम के घंटों से तथा ३८१ हड़तालें अन्य माँगों से सम्बन्धित थीं। ५० हड़तालों के विषय में ठीक-ठीक पता नहीं चला।

गैर आर्थिक कारण वे होते हैं जिनका उद्योग से प्रत्यक्ष रूप से सम्बन्ध नहीं होता है। इनमें राजनैतिक कारण मुख्य हैं। कुछ वर्ष पूर्व तक भारत ब्रिटिश साम्राज्य के अधीन था तथा श्रम आन्दोलन का देश के राष्ट्रीय आन्दोलन से निकटतम सम्पर्क था। १९०८ में श्री तिलक के ६ वर्ष के कारावास के विरोध में बम्बई में एक आम हड़ताल हुई। कई ऐसी हड़तालें खिलाफत, असहयोग व सविनय (Civil) अवज्ञा आन्दोलन के दिनों में भी मनाई गईं। अनेक बार हड़तालें श्रमिकों के विरुद्ध अनुशासनात्मक कार्यवाही करने तथा उनको बर्खास्त करने पर हुईं। श्रमिकों के विरुद्ध ऐसी कार्यवाहियाँ तब की जाती थीं जबकि श्रमिक राष्ट्रीय नेताओं के मुकदमों की कार्यवाही सुनने चले जाते थे या विदेशी माल को हाथ लगाने से इन्कार करते थे या जब उन्होंने राजनैतिक प्रदर्शनों में भाग लिया अथवा यूरोपियन मैनेजरों को मारा-पीटा या कांग्रेस के स्वयंसेवकों के रूप में कार्य किया। साम्यवादियों से सहानुभूति रखने वाले श्रमिकों पर अत्याचार करने के विरोध में भी हड़तालें हुई हैं। कई बार हड़तालें सटोरियों अर्थात् सट्टेबाजों (Speculators) ने भी कराई हैं जो अपने लाभ के लिए काम और उत्पादन बंद कराकर कीमतों में वृद्धि करा देते हैं। इस हेतु सट्टेबाजों ने कई बार मिथ्या अफ़वाहें फैलाई हैं तथा श्रमिकों को वित्तीय सहायता भी दी है। और विवादों को बढ़ाया है।

सारांश यह है कि आर्थिक एवं गैर आर्थिक दोनों ही प्रकार के कारण औद्योगिक विवादों के लिए उत्तरदायी रहे हैं। कुछ वर्षों से ऐसा देखने में आ रहा है कि मालिकों एवं श्रमिकों के बीच की खाई गहरी होती जा रही है और दोनों

* Report of the Royal Commission on Labour page 334

पक्षों में घोर असम्भाव व्याप्त है। श्रमिकों की मनोवृत्ति में तीव्र परिवर्तन हो गया है और वे दिन प्रतिदिन लाभ में से अधिक भाग प्राप्त करने की मांग कर रहे हैं। राजनैतिक परिवर्तन, अन्तर्राष्ट्रीय शक्तियां, साम्यवादी विचारों का प्रसार, अनिश्चित आर्थिक परिस्थितियां तथा निर्वाह व्यय में वृद्धि इस मनोवृत्ति के लिए उत्तरदायी है। इसके साथ-साथ अनेक राजनैतिक दलों के प्रचार ने भी असंतोष उत्पन्न कर दिया है। अनेक राजनैतिक दलों ने कांग्रेस सरकार को तंग करने के लिए श्रमिक संघों पर अधिकार कर हड़ताल करवायी हैं। परन्तु फिर भी औद्योगिक विवादों की दृष्टि से आर्थिक कारण ही सबसे प्रमुख रहे हैं। रॉयल श्रम आयोग का मत इस बारे में महत्वपूर्ण है जो आज भी सत्य कहा जा सकता है। "चाहे अनेक राष्ट्रीय साम्यवादी या वाणिज्य उद्देश्यों से प्रभावित हुए हों लेकिन फिर भी हमारा विश्वास है कि शायद ही कोई ऐसी हड़ताल हुई हो जो कि पूर्णतया या अधिकांश रूप में आर्थिक कारणों के फलस्वरूप न हुई हो।"* यह सर्वविदित है कि श्रमिकों की निर्धनता ही साम्यवाद को जन्म देती है। हमारे श्रमिकों की आर्थिक शिकायतें, उनमें इस बात की भावना कि समाज में उनका कोई उचित स्तर नहीं है, उनमें इस बात का डर कि कहीं उनकी धन-उपार्जन शक्ति में अस्थिरता न आ जाये, उनमें इस बात की आशंका कि कहीं उनकी नौकरी में रुकावट न पड़ जाये, आर्थिक असुरक्षा का भार (जिससे इस बात की भावना बढ़ जाती है कि उनके साथ अन्याय हो रहा है), कार्य एवं रहन-सहन की दयनीय दशाएँ आदि अनेक ऐसे शक्तिशाली कारण हैं जिनसे श्रमिकों के हृदय में असंतोष व्याप्त हो गया है और जिनकी अभिव्यक्ति (Expression) निरन्तर होने वाली हड़तालों में मिलती है।

यहां इस बात का भी उल्लेख किया जा सकता है कि भारतवर्ष में मालिकों व श्रमिकों के बीच जो खाई उत्पन्न हो गई है उसका एक महत्वपूर्ण कारण यह भी है कि भाषा, जाति आदि की भिन्नता होने से उनके बीच सौहार्दपूर्ण सम्बन्ध नहीं हो पाते और आपस में एक दूसरे को समझने का प्रयत्न नहीं किया जाता। अधिकांश उद्योगों का प्रबन्ध विदेशियों द्वारा होता रहा है जिनको कि भारतीय भाषाओं का बहुत कम ज्ञान होता है। अतः ऐसे प्रबन्धकों को मध्यस्थों के ऊपर ही निर्भर रहना पड़ता है। इन मध्यस्थों ने अनेक बार श्रमिकों का गलत ढंग से प्रतिनिधित्व किया है। यदि प्रबन्धक भारतीय भी होते हैं तब भी उनमें और श्रमिकों में जाति व परम्पराओं आदि में विभिन्नता होने के कारण अन्तर बना रहता है। परिणामस्वरूप बहुत से प्रबन्धक अपने कुछ अधिकारों को अपने अधीनस्थ कर्मचारियों या मध्यस्थों को सौंप देते हैं। यह मध्यस्थ विश्वसनीय नहीं होते और मालिकों और श्रमिकों के बीच पारस्परिक सम्पर्क को कठिन बना देते हैं। श्रमिकों और मालिकों में मित्रतापूर्ण सम्बन्ध स्थापित करने में एक अन्य कठिनाई शक्तिशाली श्रमिक संघों का अभाव है। बाहरी नेता भी कई बार हड़तालों के लिए उत्तरदायी होते हैं। 'प्रीमियर आटोमोबाइल्स' कम्पनी बम्बई

* *Report of the Royal Commission on Labour page 335*

में जो १९५८ में हड़ताल हुई थी उसकी जांच से पता चला है कि यह हड़ताल मजदूरी बोनस या किसी ऐसे ही औद्योगिक प्रश्न से सम्बन्धित नहीं थी वरन् नेता की व्यक्तिगत बातों के कारण हड़ताल कराई गयी थी।

यहां इस बात का भी उल्लेख कर देना आवश्यक है कि अनेक बार आम हड़तालें भी होती हैं जिनमें दुकानें कार्य आदि बन्द हो जाते हैं। ऐसी हड़तालें श्रमिकों की हड़तालों से भिन्न होती हैं। यह सरकार अथवा पुलिस के कार्यों के प्रति विरोध प्रदर्शन करने के लिए होती है। और इनका मालिक से कोई सम्बन्ध नहीं होता। राजनैतिक उथल पुथल के दिनों में यह बहुत अधिक होती है। ऐसी हड़तालें यद्यपि अल्पजीवी होती है तथापि सब बातों को देखते हुए उद्योगों और उत्पादन को इनसे काफी क्षति पहुंचती है।

हड़तालों का प्रभाव, हड़ताल करने का अधिकार —

अब हम इस बात पर विचार करेंगे कि देश के आर्थिक जीवन पर हड़तालों का क्या प्रभाव पड़ता है। इन हड़तालों के कारण हम किस दिशा में जा रहे हैं? क्या श्रमिकों को हड़ताल करने का अधिकार होना चाहिए? हड़तालों से बचने के लिए क्या उपाय करने चाहिएं तथा उनके होने पर समझौते के लिए कौनसा साधन ग्रहण करना चाहिए? इस प्रकार के अनेक प्रश्न हैं जो जनता की चिन्ता का कारण बने हुए हैं और जिनके ऊपर विचारशील लोगों में मतभेद भी है। यद्यपि हमने पाश्चात्य देशों के औद्योगिक साधनों व संगठन की तो नकल की है परन्तु यह खेद की बात है कि उन देशों में औद्योगिक सम्बन्धों को सौहार्दपूर्ण बनाये रखने और गम्भीर और तीव्र औद्योगिक विवादों को कम करने के लिए जो साधन अपनाए गए हैं उनका हमारे देश में सफलता के साथ उपयोग नहीं किया गया है। फलतः भारत में हड़तालों का होना एक आम बात हो गई है जिनका मालिकों एवं श्रमिकों पर आर्थिक दृष्टि से बुरा प्रभाव तो पड़ता ही है उनसे जनता को भी बहुत असुविधा होती है। पिछले तीस वर्षों में जो हड़ताल व तालाबन्दी आदि हुई हैं यदि उन पर दृष्टिपात करें तो उनका परिणाम श्रमिकों को कष्ट उत्पादन व लाभ में कमी सर्व साधारण को असुविधा और मालिकों व श्रमिकों में पारस्परिक मतभेद सन्देह और कटुता ही मालूम देता है। इस कारण यह बहुत आवश्यक है कि ऐसे साधनों पर विचार किया जाए जिनसे औद्योगिक झगड़ों को रोका जा सके और यदि वह हों भी तो उनका सरलतापूर्वक निपटारा हो सके।

आर्थिक आधारों पर हड़तालों का समर्थन नहीं किया जा सकता है। अनुभव से स्पष्ट हो जाता है कि कटु संघर्षों की अपेक्षा अंतत समझौता व्यवस्था तथा विवाचन जैसे साधनों से जिनमें पारस्परिक सौहार्दपूर्ण बातचीत व तर्क हो सकते हैं कहीं अधिक लाभ प्राप्त किया जा सकता है। जीवन के किसी भी क्षेत्र में धमकी द्वारा अधिक समय तक काम चलाना कठिन है। धमकी सदैव विपक्ष के मस्तिष्क को हठी बना देती है और वह एक पग आगे बढ़ने को तैयार नहीं होता। औद्योगिक अवस्था से सम्पूर्ण हानि का अनुमान केवल खोई हुई मजदूरी और लाभ की क्षति से

अथवा कम उत्पादन से ही नहीं नापा जा सकता है। उसके लिए इनसे जो असुविधाएँ उत्पन्न हो जाती हैं और जनता को जो कष्ट और दुःख होते हैं, उनको भी ध्यान में रखना चाहिए, जैसे विद्युत व जलपूर्ति यातायात स्वास्थ्य व सफाई आदि जनउपयोगी सेवाओं में विवादों से जनता का कष्ट दुःख और असुविधा अधिक होती है। हड़ताल तीन धारों वाला शस्त्र है। इससे न केवल मालिकों व समाज को ही हानि होती है वरन् श्रमिकों को ही इससे सबसे अधिक तकलीफ पहुँचती है। हड़तालों से श्रमिकों को लाभ की अपेक्षा हानि ही अधिक होती है। कभी-कभी तो श्रमिकों को हड़ताल की अवधि में लाठीचार्ज एवं गोलियों का भी सामना करना पड़ता है एवं तत्पश्चात् उन पर अत्याचार भी किए जाते हैं।

प्रश्न यह उठता है कि क्या श्रमिक यह सब तकलीफें विवाद के लिए झुकते हैं? जब उनको ज्ञात रहता है कि उनको ही सर्वाधिक हानि होगी तो फिर वे हड़ताल क्यों करते हैं? उत्तर स्पष्ट है। आधुनिक पूँजीवादी व्यवस्था की यह विशेषता है कि यदि श्रमिक लड़ने झगड़ने की प्रवृत्ति को न अपनाएँ तो अनेक अन्यायी मालिक श्रमिकों का शोषण करने की प्रवृत्ति को नहीं छोड़ेंगे और उद्योग के समस्त लाभ को अपनी ही तिजोरियों में बन्द करते रहेंगे। अतः समस्या का यह समाधान नहीं है कि हड़तालों को अवैध घोषित कर दिया जाय अथवा श्रमिकों से हड़ताल के अधिकार को छीन लिया जाय। यह उपचार तो रोग से भी भयंकर होगा। श्रमिकों के पास मालिकों के द्वारा किए गए शोषण का विरोध करने के लिए हड़ताल ही एक मात्र शस्त्र है। अतः हड़तालों के कुप्रभावों के दृष्टिकोण से ही हमें इस समस्या पर विचार नहीं करना चाहिए, वरन् श्रमिकों के दृष्टिकोण का भी ध्यान रखना चाहिए। समस्या का समाधान उन कारणों को जो हड़ताल को जन्म देते हैं दूर करने से ही हो सकता है। हम मालिकों व श्रमिकों के बीच अच्छे सम्बन्ध स्थापित करने का प्रयत्न करना चाहिए। हड़तालों के दोषों का विवेचन तो केवल इसलिए होना चाहिए कि औद्योगिक विवादों को रोकने और उनका निपटारा करने के साधनों पर विचार किया जा सके और उनकी महत्ता को समझा जा सके।

भारत में आज औद्योगिक विवादों से बहुत सी हानियाँ हैं। देश आर्थिक संकट से गुजर रहा है और बेकारी अपना व्यापक रूप दिखा रही है। अतः ऐसे समय देश में अधिक उत्पादन तथा औद्योगीकरण की तीव्र आवश्यकता है। मुद्रास्फीति प्रवृत्तियों को केवल अधिक उत्पादन करके ही दूर किया जा सकता है। वास्तव में आज हमारे देश में— राजनैतिक सामाजिक एवं आर्थिक— प्रत्येक दृष्टिकोण से उत्पादन में वृद्धि की आवश्यकता है। देश के सभी राजनैतिक नेता भी उत्पादन वृद्धि को बहुत अधिक महत्त्व प्रदान कर रहे हैं। हमारे देश में इस समय पंचवर्षीय आयोजनाएँ लागू हैं तथा उनकी सफलता के लिए देश में औद्योगिक-शान्ति आवश्यक है। अतः राष्ट्रीय दृष्टिकोण से इस समय हड़तालों का समर्थन नहीं किया जा सकता है। चाहे

मालिक हो, चाहे श्रमिक हो अथवा कोई भी बाह्य संस्था हो यदि वह इस समय उद्योग-अशांति के लिए उत्तरदायी है तो उसको देशद्रोही कार्यों के लिए दोषी ठहराया जा सकता है। श्री खण्डूभाई देसाई के अनुसार "वयस्क मताधिकार पर आधारित प्रजातन्त्र में हड़ताल और तालेबन्दी न केवल असामयिक हो गए हैं अपितु उन उद्देश्यों के लिए भी जिनके लिए वे किए जाते हैं पूर्णतया हानिप्रद हैं।" देश में समाजवादी ढंग की स्थापना के लिए उत्पन्न हो रही नवीन परिस्थितियों में हड़तालों व तालाबन्दी को उचित कहना ठीक नहीं जान पड़ता। आज जो भी व्यक्ति हड़तालों का समर्थन करते हैं वे प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप से अपनी राजनैतिक स्वार्थसिद्धि के लिए ऐसा करते हैं। उनका उद्देश्य सामाजिक ढांचे व संगठन को उकसाना है। क्योंकि वह समाज के ढांचे को समाप्त कर तथाकथित साम्यवाद लाना चाहते हैं। उनका ध्यान इस ओर नहीं जाता कि इस समय हमारे देश की तत्कालीन आवश्यकताएं क्या हैं और किसी और आर्थिक ढंग को ग्रहण करने में क्या व्यावहारिक कठिनाइयां हैं। हमें ऐसे व्यक्तियों से सचेत रहना चाहिए।

यह बात भी ध्यान देने योग्य है कि यद्यपि श्रमिकों को हड़ताल करने के अधिकार से तो वंचित नहीं किया जा सकता परन्तु इस अधिकार का दुरुपयोग भी नहीं होना चाहिए। कई हड़तालें केवल मामूली सी बातों पर हो जाती हैं। कई बार मालिकों को श्रमिकों की ऐसी अटपटी मांगों का सामना करना पड़ता है जो राजनैतिक अथवा आर्थिक आधारों की अपेक्षा मनोवैज्ञानिक अधिक होती हैं। अनेक हड़तालें राजनैतिक दलों द्वारा अपनी स्वार्थसिद्धि के हेतु कराई जाती हैं जिनका श्रमिकों के हित से कोई सम्बन्ध नहीं होता है। १९५८ में 'प्रीमियर आटोमोबाइल्स बम्बई' में जो हड़ताल व्यक्तिगत बातों को लेकर हुई थी उसका उदाहरण इस सम्बन्ध में दिया जा सकता है। ऐसा भी देखने में आया है कि कभी-कभी मालिकों ने जानबूझकर हड़तालों को अधिक समय तक चलने दिया है ताकि वह जनसाधारण की सहानुभूति प्राप्त कर सकें और श्रमिकों को उन्हीं के अस्त्र (हड़ताल) द्वारा पराजित कर दें। १९५० में बम्बई की सूती वस्त्र मिल की हड़ताल जो ६२ दिन तक चली इसका एक उदाहरण है। भारतीय श्रमिकों में यह प्रवृत्ति देखी गई है कि यद्यपि उनमें हफ्तों या महीनों दुःख उठाने का साहस शक्ति व धैर्य होता है फिर भी मुसीबत उठाने के बाद उनमें कुछ ऐसी प्रतिक्रियायें उत्पन्न हो जाती हैं, जिनको दूर करने के लिए बहुत समय लगता है। इसका परिणाम यह होता है कि प्रत्येक हड़ताल के पश्चात् काफी समय तक श्रमिकों की ओर से एक प्रकार का रोष और असन्तोष वातावरण बन जाता है। इस बात से लाभ उठाकर कई बार मालिकों ने हड़तालों को दीर्घ समय तक चलने को प्रोत्साहित किया है तथा तालाबन्दी भी की है क्योंकि मालिकों में प्रतीक्षा करने की क्षमता होती है। मालिकों को ऐसे दृष्टिकोण की भर्त्सना करनी चाहिए। इसी प्रकार ऐसी अनेक परिस्थितियां हो सकती हैं जबकि हड़ताल के अधिकार पर रोक लगानी पड़ती है। युद्ध जैसी आपत्कालीन

(iii) कार्य के करने के स्थान से आने जाने के लिये यातायात की सुविधायें जबकि साधारण सार्वजनिक यातायात अपर्याप्त हो या उसके उपलब्ध करने में सुविधा न हो। भारत सरकार की श्रम अनुसंधान समिति ने कल्याण कार्य के क्षेत्र की सबसे उत्तम ढंग से व्याख्या की है। उसके अनुसार श्रम कल्याण कार्य के अन्तर्गत मालिकों सरकार अथवा अन्य संस्थाओं के द्वारा किये गए श्रमिकों के बौद्धिक शारीरिक नैतिक व आर्थिक विकास के कार्यों का समावेश होना चाहिये। यह कार्य ऐसी सुविधाओं के अतिरिक्त होने चाहियें जो श्रमिक संविदिक (Contractual) रूप से अपने लिए मालिकों से प्राप्त कर लेते हैं या जो विधान के अन्तर्गत उनको मिलती हैं। इस प्रकार इस परिभाषा के अन्तर्गत वे सब कार्य जैसे आवास व्यवस्था चिकित्सा एवं शिक्षा सम्बन्धी सुविधायें उत्तम भोजन (कैंटीन की सुविधाओं सहित) विश्राम करने एवं मनोरंजन की सुविधायें सहकारी समितियां नर्सरी एवं शिशुगृह, स्वास्थ्य प्रद स्थान सवेतन अवकाश सामाजिक बीमा बीमारी एवं मातृत्व हित लाभ योजनायें प्रौवीडेन्ट फंड एवं पैंशन आदि कार्य चाहे वह मालिकों द्वारा ऐच्छिक रूप से अकेले अथवा श्रमिकों के सहयोग से किये जाते हों आते हैं।* परन्तु इस प्रकार से 'कल्याण' शब्द बहुत व्यापक हो जाता है। ऊपर वर्णित अनेक समस्यायें सामाजिक बीमा योजना के अन्तर्गत आ जाती हैं और आवास सम्बन्धी जैसी समस्यायें स्वयं एक अलग समस्या हैं। इस अध्याय में हम उन कल्याणकारी कार्यों का विस्तार से अध्ययन करेंगे जिनका अन्य कहीं उल्लेख नहीं है।

### श्रम कल्याण कार्यों का वर्गीकरण —

कल्याण सम्बन्धी कार्यों का क्षेत्र काफी व्यापक है। इन कार्यों को तीन श्रेणियों में विभाजित किया जा सकता है—(१) वैधानिक (Statutory) (२) ऐच्छिक (Voluntary) (३) पारस्परिक (Mutual)। वैधानिक कल्याण कार्यों के अन्तर्गत वे कार्य आते हैं जिनको सरकार के अवपीड़क अधिकारों (Coercive Power) के कारण करना अनिवार्य होता है। श्रमिकों की सुरक्षा एवं उनके स्वास्थ्य का न्यूनतम स्तर स्थिर रखने के लिये सरकार कुछ कानून बनाती है जिनका मालिकों को पालन करना पड़ता है। यह कार्य भी यथार्थ कार्य के पहले प्रकार स्वास्थ्य एवं सफाई आदि से सम्बन्धित हो सकते हैं। श्रमिकों के कल्याण के लिये इस प्रकार का राज्य द्वारा हस्तक्षेप दिन प्रतिदिन सब देशों में वृद्धि पर है। ऐच्छिक कल्याण कार्य के अन्तर्गत वे कार्य आते हैं जो कि मालिक अपने श्रमिकों के लिये सम्पादित करते हैं। प्रत्यक्ष रूप से तो यह कार्य परोपकारी दृष्टिकोण से होता है परन्तु यदि हम इसकी गहराई में जायें तो पता चलेगा कि इस प्रकार के कार्यों पर धन व्यय करना उद्योग में विनियोग (Investment) माना जाना चाहिए क्योंकि कल्याण कार्य न केवल श्रमिकों की कार्य क्षमता में वृद्धि करते हैं अपितु संघर्ष

* *Report of the Labour Investigation Committee* page 345

उत्पन्न होने की सम्भावना को भी बहुत कम कर देते हैं। ऐच्छिक कल्याण कार्य वाई० एम० सी० ए० ( Y. M. C. A. ) जैसी कुछ सामाजिक संस्थाओं द्वारा भी किए जाते हैं। पारस्परिक कल्याण कार्य श्रमिकों द्वारा किए गये वह कार्य हैं जो कि वह परस्पर सहयोग से अपने कल्याण के लिए करते हैं। इस उद्देश्य से श्रमिक संघ श्रमिकों के कल्याण के लिए अनेक कार्य करते हैं।

कल्याण कार्यों का एक अन्य ढंग से भी दो शीर्षकों में वर्गीकरण किया जा सकता है। पहले को हम अन्तर्मुखी ( Intra-mural ) कल्याणकारी कार्य कह सकते हैं। इनमें समस्त वह सुविधाएँ व सेवाएँ सम्मिलित की जा सकती हैं जो कारखानों के भीतर श्रमिकों को प्राप्त होती हैं। उदाहरणतः औद्योगिक थकावट को दूर करने की व्यवस्था जैसे अल्प विराम ( Rest pause ) संगीत आदि सामान्य हित एवं स्वास्थ्य सम्बन्धी व्यवस्था जैसे स्वच्छ दशाएँ सफाई पीने के पानी की व्यवस्था चिकित्सा की सुविधाएँ कैन्टीन व विश्राम स्थान आदि श्रमिकों की सुरक्षा से सम्बन्धित सुविधाएँ जैसे मशीनों से रक्षा करने के लिए उनको पर्याप्त रूप से ढकना तथा उनके चारों ओर रोक लगाना मशीनों का उचित ढंग से लगाना पर्याप्त प्रकाश प्राथमिक चिकित्सा सुविधाएँ आग बुझाने के यन्त्र आदि तथा ऐसे कार्य जिनसे भर्ती अनुशासन और रोजगार की दशाओं में सुधार हो आदि श्रमिक उसी कार्य में लग सके जिसके लिए वह सबसे अधिक उपयुक्त हो। दूसरे वर्गीकरण में बहिर्मुखी (Extra-mural) कल्याण कार्य आते हैं। इनमें वे सभी कल्याणकारी कार्य सम्मिलित किये जा सकते हैं जो कि श्रमिकों को कारखाने के बाहर उनके हित के लिए व सामान्य सुविधाएँ प्रदान करने के लिए किए जाते हैं जैसे अच्छे मकानों की व्यवस्था चिकित्सा की सुविधा मनोरंजन व खेल कूद की सुविधाएँ शिक्षा व्याख्यान वाद विवाद और समाज का प्रबन्ध आदि। इसके अतिरिक्त बीमारी बेरोजगारी वृद्धावस्था आदि में वित्तीय लाभ तथा मितव्ययता की आदत को प्रोत्साहन देने के लिए भी पग उठाए जा सकते हैं।

इस प्रकार श्रम कल्याण के क्षेत्र में वह सब कार्य आ जाते हैं जो कि श्रमिकों के स्वास्थ्य सुरक्षा सामान्य भलाई और औद्योगिक क्षमता को बढ़ाने के उद्देश्य से किये जाते हैं। इस प्रकार कल्याणकारी कार्यों की सूची कितनी भी व्यापक क्यों न हो फिर भी यह नहीं कहा जा सकता कि वह पूर्ण है।

## कल्याणकारी कार्यों का उद्देश्य —

कल्याणकारी कार्यों का उद्देश्य आंशिक रूप से मानवीय आंशिक रूप से आर्थिक एवं आंशिक रूप से नागरिक है। मानवीय इस दृष्टिकोण से है कि यह श्रमिकों को उन अनेक सुविधाओं को प्रदान करता है जिनकी वह स्वयं व्यवस्था नहीं कर सकते। आर्थिक इस दृष्टिकोण से है कि यह श्रमिकों की कार्य क्षमता में वृद्धि करता है और झगड़े की सम्भावनाओं को कम कर देता है और श्रमिकों को सन्तुष्ट रखता है। नागरिक इस दृष्टिकोण से है कि यह श्रमिकों में उत्तरदायित्व और

उत्तरदायित्व की भावना जागृत कर देता है और उनका अच्छे नागरिक बनाने में सहयोग देता है।

### भारत में श्रम-कल्याण कार्यों की आवश्यकता —

भारत में कल्याणकारी कार्यों की आवश्यकता का अनुमान श्रमिक वर्ग की दशाओं को देखने से ही लगाया जा सकता है। उनको अस्वच्छ वातावरण में अधिक घन्टों तक काम करना पड़ता है और फिर थकावट का दूर करने का कोई साधन भी नहीं है। ग्रामीण समाज से दूर वह नगरों के अपरिचित एवं दूषित वातावरण में पटक दिए जाते हैं जहाँ पर वह मद्यपान जुआ और दूसरी बुराइयों के शिकार हो जाते हैं और इस प्रकार उनका नैतिक पतन हो जाता है। भारतीय श्रमिक औद्योगिक रोजगार को एक आवश्यक बुराई समझता है और उससे जितनी शीघ्र सम्भव हो सके छुटकारा पाने को उत्सुक रहता है। अत: देश में उस समय तक स्थायी सन्तुष्ट एवं कुशल श्रमजीवी वर्ग उत्पन्न नहीं हो सकता जब तक उनके जीवन की दशाओं तथा औद्योगिक केन्द्रों में कार्य की दशाओं में सुधार नहीं किया जाता। इस प्रकार पश्चिमी देशों की अपेक्षा भारत में कल्याणकारी कार्यों की महत्ता अधिक है। शिक्षा खेल कूद मनोरंजन आदि कार्यों का निस्सन्देह श्रमिकों की मानसिक स्थिति पर बहुत लाभप्रद प्रभाव पड़ता है जो कि औद्योगिक शान्ति स्थापित करने में बहुत सहायक सिद्ध होता है। जब श्रमिक यह अनुभव करता है कि मालिक व सरकार उसके दिन प्रतिदिन के जीवन को हर प्रकार से सुखी बनाना चाहते हैं तो उसकी असंतोष और विरोध की प्रवृत्ति धीरे धीरे लुप्त हो जाती है। इसके अतिरिक्त मिलों में किया जाने वाला कल्याण कार्य मिल की नौकरी को आकर्षक बना देता है और एक स्थायी श्रमिक वर्ग उत्पन्न हो जाता है। अच्छे मकान कैन्टीन बीमारी लाभ और अन्य हितकारी कार्यों से श्रमिकों में निस्सन्देह यह भावना उत्पन्न हो जाती है कि औरों के समान उद्योग में उनका भी हाथ है और इस प्रकार श्रमिकावर्त और अनुपस्थिति काफी कम हो जाती है और श्रमिकों की कार्यकुशलता बढ़ जाती है। कल्याणकारी कार्यों के सामाजिक लाभ भी अति महत्वपूर्ण हैं। कैन्टीन की व्यवस्था से श्रमिकों को सस्ते दामों पर स्वच्छ एवं उत्तम भोजनादि वस्तुएँ प्राप्त हो सकती हैं जिससे उनके स्वास्थ्य में सुधार होगा। मनोरंजन के साधन श्रमिकों की कुप्रवृत्तियों को रोकते हैं। चिकित्सा प्रसूतिका एवं शिशु कल्याण की सुविधाएँ श्रमिकों एवं उनके परिवारों के स्वास्थ्य में उन्नति कर सामान्य मातृ एवं शिशु मृत्यु दर में कमी करती हैं। शिक्षा की सुविधाएँ उनकी मानसिक कुशलता एवं आर्थिक उत्पादन शक्ति में वृद्धि करती हैं।

इस प्रकार कल्याणकारी कार्यों की आवश्यकता के प्रश्न पर अब कोई वाद विवाद नहीं है और संसार के समस्त देशों में इसको औद्योगिक प्रबन्ध का एक अभिन्न ( Integral ) भाग के नाते मान्यता प्रदान की जा चुकी है और यह एक औद्योगिक प्रथा बन चुकी है। श्रम कल्याणकारी कार्य केवल परोपकारी तथा सहृदय

मालिकों का एक बोझ ही नहीं समझा जाता है। अब उद्योग एवं व्यापार संगठन तथा प्रबन्ध का कल्याणकार्य एक महत्त्वपूर्ण अंग बन गये हैं। इसका कारण यह है कि अब उद्योग में प्रत्येक समस्या को मानवीय दृष्टि से देखा जाता है। यह श्रमिकों की उत्पादन शक्तियों में वृद्धि कर देता है तथा उनमें आत्मविश्वास और चेतना की नई भावना प्रवाहित करता है। श्रम कल्याण कार्य श्रमिक और मालिक दोनों के ही हृदयों में वास्तविक परिवर्तन ला देता है और उनके दृष्टिकोणों में भी परिवर्तन आ जाता है और दोनों अपने को एक ही गाड़ी के दो पहिए समझने लगते हैं। भारतवर्ष में उत्पादन बढ़ाने और पंचवर्षीय आयोजनाओं के लक्ष्यों को पूरा करने के लिए कल्याणकारी कार्यों की आवश्यकता बहुत अधिक है क्योंकि जब तक श्रमिक सब प्रकार से संतुष्ट एवं प्रसन्न न होंगे तब तक उत्पादन नहीं बढ़ सकता।

श्रम कल्याण कार्यों का उद्गम —

भारतवर्ष में श्रम कल्याण कार्यों का उद्गम (Origin) १९१४-१८ के महायुद्ध के समय में मिलता है। उस समय तक स्वयं श्रमिकों की अज्ञानता एवं अशिक्षा मालिकों के संकीर्ण दृष्टिकोण सरकार की लापरवाही तथा जनता की उदासीनता के कारण श्रम कल्याण कार्यों की ओर कोई भी ध्यान नहीं दिया गया था। परन्तु प्रथम महायुद्ध के पश्चात् से यह काम धीरे धीरे और अधिकतर ऐच्छिक आधार पर विकसित हो रहा है। आर्थिक मन्दी के समय में भी इस ओर रुचि अधिक हो गई थी। सरकार और उद्योगपतियों दोनों ने ही सक्रिय रूप से कल्याण कार्यों में इसलिए रुचि ली कि उस समय देश में औद्योगिक अशान्ति और श्रमिकों में असन्तुष्टि बहुत फैल गई थी। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के कार्यों से भी श्रम कल्याण व्यवस्था की ओर काफी जोर पड़ा। श्रम कल्याण कार्य की महत्ता द्वितीय विश्वयुद्ध में और भी अधिक बढ़ गई। श्रमिकों के स्वास्थ्य और कल्याण के लिए उचित पग उठाने से जो लाभ होते हैं उनको स्वीकार कर लिया गया। मालिकों ने श्रमिकों के लिये अधिक सुविधायें प्रदान करने के लिये सरकार के साथ सहयोग दिया। युद्ध के दिनों में कल्याण कार्यों में जो रुचि दिखाई गई थी, वह रुचि लड़ाई के बाद भी बनती रही। भारतवर्ष में यद्यपि कल्याण कार्यों का स्तर अन्य देशों की अपेक्षा बहुत नीचा है फिर भी यह कार्य महत्वपूर्ण हो गये हैं और आगे आने वाले वर्षों में इनमें उन्नति होना अवश्यम्भावी है क्योंकि भारत अब एक प्रजातन्त्र राज्य है तथा इसका उद्देश्य देश में समाजवादी ढाँचे के समाज का तथा कल्याणकारी राज्य को स्थापित करना है।

भारतीय सरकार द्वारा सम्पादित श्रम कल्याण कार्य —

द्वितीय महायुद्ध से पूर्व तक भारत सरकार ने श्रम कल्याण की ओर बहुत ही कम ध्यान दिया था। सन् १९२२ में बम्बई में एक अखिल भारतीय श्रम-कल्याण सम्मेलन आयोजित किया गया जिसमें कुछ महत्वपूर्ण एवं रुचिप्रद समस्याओं पर

विचार विनिमय किया गया था तथा समस्त कल्याण कार्यों को समन्वय करने का सुझाव दिया गया था। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम सम्मेलन के एक अभिसमय (Convention) के परिणामस्वरूप सन् १९२६ में कल्याण कार्यों की जाँच की गई तथा प्रान्तीय सरकारों को उन कार्यों से सम्बन्धित सूचनायें एकत्रित करने का आदेश दिया गया। इस प्रकार केन्द्रीय सरकार ने बहुत समय तक श्रम कल्याण कार्य के हेतु श्रम सम्मेलन बुलाने और सुझाव देने के अतिरिक्त और कुछ भी नहीं किया।

परन्तु द्वितीय महायुद्ध से उत्पन्न परिस्थितियों और आवश्यकताओं के कारण श्रम कल्याण से सम्बन्धित इस उदासीन नीति में परिवर्तन हुआ। युद्ध के समय में सरकार ने श्रमिकों को उत्साहित करने और उनकी उत्पादन शक्ति में वृद्धि करने के लिए, युद्ध उत्पादन में संलग्न उद्योगों तथा अपनी कारखानों आदि की फैक्ट्रियों में श्रम कल्याण योजनायें चालू की। यह गतिविधियाँ न केवल युद्ध के समय तक चालू रहीं अपितु बाद में भी उनका और अधिक विस्तार हुआ तथा कुछ निजी व्यवसायों में भी वे विस्तृत हो गईं। सन् १९४२ में श्री आर. एस. निम्बकर को केन्द्रीय सरकार ने श्रमकल्याण सलाहकार नियुक्त किया तथा उनके अधीन अनेक सहायक श्रम कल्याण सलाहकार तथा श्रमकल्याण अधिकारी नियुक्त किये। सन् १९४४ में कोयले की खानों में काम करने वाले श्रमिकों को चिकित्सा, मनोरंजन, शिक्षा और आवास व्यवस्था की सुविधा प्रदान करने के लिये कोयला खान श्रमकल्याण निधि का निर्माण किया गया। केन्द्रीय सरकार द्वारा नियन्त्रित सभी व्यवसायों में कैन्टीनें भी खोली गईं जिनमें भोजन और चाय दोनों की व्यवस्था की गई। फैक्टरी अधिनियम में संशोधन करके मालिकों के लिये यह अनिवार्य कर दिया गया कि जहाँ २५० या उससे अधिक श्रमिक कार्य करते हैं वहाँ श्रमिकों के लिये कैन्टीन की व्यवस्था करनी होगी। सरकार ने कोयला खान कल्याण निधि की भाँति अभ्रक खान कल्याण निधि का भी निर्माण किया है। यह कोयला खान और अभ्रक खान कल्याण निधियाँ सन् १९४७ के कोयला खान श्रमिक कल्याण निधि अधिनियम तथा सन् १९४६ के अभ्रक खान श्रमिक कल्याण निधि अधिनियम के अन्तर्गत स्थापित की गई हैं जिनका विस्तृत विवेचन आगामी पृष्ठों में किया जायेगा। सरकार मैंगनीज खान के श्रमिकों के कल्याण के लिये भी इसी प्रकार के अधिनियम को पारित करने के विषय में विचार कर रही है। कुछ राज्यों में जैसे बम्बई तथा उत्तर-प्रदेश में श्रमिकों के कल्याण के लिये जो अधिनियम पारित हुये हैं उनका भी उल्लेख आगामी पृष्ठों में किया जायेगा। प्रथम पंचवर्षीय योजना में श्रम और श्रम कल्याण सम्बन्धी कार्यों के लिये ६·७४ करोड़ रुपयों की व्यवस्था की गई थी। द्वितीय योजना में इस व्यवस्था के लिये २९ करोड़ रुपये निश्चित किये गये थे। तृतीय पंचवर्षीय योजना में श्रम और श्रम कल्याण कार्यों के लिए ७१·०८ करोड़ रुपयों की व्यवस्था है।

### कारखाना अधिनियमों में कल्याण सम्बन्धी उपबन्ध —

कारखाना अधिनियमों में जो समय-समय पर पारित होते रहे हैं प्रकाश संचालन मशीनों से बचाव की व्यवस्था तापक्रम पर नियन्त्रण सुरक्षा के साधन आदि का न्यूनतम स्तर निश्चित कर दिया गया है। सन् १९४८ के कारखाना अधिनियम में कल्याण कार्यों के लिये एक अलग अध्याय बना दिया गया है जिसके अन्तर्गत मालिकों के लिए कुछ कल्याण कार्य करने अनिवार्य कर दिये गये हैं। उदाहरण स्वरूप कपड़े धोने की सुविधा प्राथमिक चिकित्सा कैन्टीन विश्राम स्थान शिशुगृह आदि। इनमें से अधिकतर तो सन् १९३४ के कारखाना अधिनियम में भी थे परन्तु इस १९४८ के अधिनियम में कल्याण सम्बन्धी दो नई धारायें जोड़ दी गई हैं। यह धारायें श्रमिकों के लिए बैठने की व्यवस्था (जिसके सम्बन्ध में राज्य सरकारों को नियम बनाने का अधिकार दिया गया है) तथा कारखानों में श्रमिकों को अपने कपड़े रखने और गीले कपड़े सुखाने के लिये व्यवस्था करने से सम्बन्धित है। अधिनियम के अन्तर्गत राज्य सरकारों को ऐसे नियम बनाने का अधिकार दिया गया है जिनसे इस बात की व्यवस्था हो सके कि कल्याण कार्यों के प्रबन्ध में हर कारखाने में प्रबन्धकों के साथ-साथ श्रमिकों के प्रतिनिधियों का भी सहयोग हो। एक अन्य धारा द्वारा इस बात की व्यवस्था कर दी गई है कि हर एक कारखाने में जिसमें ५०० या उससे अधिक श्रमिक काम करते हों एक कल्याण कार्य अधिकारी की नियुक्ति होनी चाहिए। राज्य सरकारों को इन अधिकारियों के कर्तव्य योग्यतायें और नौकरी की शर्तों आदि को निश्चित करने का अधिकार दिया गया है। इसी प्रकार के उपबन्ध सन् १९५२ के खान अधिनियम सन् १९५१ के बागान श्रमिक अधिनियम तथा १९२३ के (१९४६ में संशोधित) भारतीय व्यापारी जहाज अधिनियम में भी हैं।

### श्रम कल्याण निधियाँ —

एक अन्य महत्वपूर्ण काम सरकार ने यह किया है कि राजकीय औद्योगिक संस्थानों में श्रम कल्याण निधियों की स्थापना की है। निजी संस्थानों में भी ऐसी निधियों के बनाने का प्रस्ताव है। केन्द्रीय राज्य संस्थानों में रेल और बन्दरगाहों को छोड़कर श्रम कल्याण निधि की प्रयोगात्मक रूप से स्थापना करने के सम्बन्ध में सरकार ने १९४६ में कुछ आदेश दिये। १९४८-४९ में लगभग ८ केन्द्रीय सरकारी औद्योगिक संस्थानों में श्रम कल्याण निधियाँ स्थापित हो गई थी जिनकी संख्या १९५०-५१ में २२१ तक हो गई। इन निधियों में १,४५,००० श्रमिकों का लाभ पहुँचाने के लिए लाख लाख रुपया जमा हो गया था। श्रमिकों के प्रतिनिधियों को भी इन निधियों के प्रबन्ध में सम्मिलित कर लिया गया है। इन निधियों में से श्रमिकों के लिए कमरे के भीतर खेले एवं मैदान में खेले जाने वाले खेलों वाचनालय पुस्तकालय मनोरंजन आदि के लिये धन व्यय किया जाता है अर्थात् ऐसी सुविधाओं पर जो

विशाखापत्तनम और कोचीन में सहकारी साख समितियां तथा कलकत्ते में एक कल्याण निधि है। अधिकांश बन्दरगाहों पर मनोरंजन की सुविधाएं प्रदान की जाती हैं तथा कैन्टीनें प्रायः सहकारिता के आधार पर चलायी जाती हैं। कलकत्ता तथा बम्बई में श्रमिकों के बच्चों के लिए प्राइमरी स्कूल तथा मद्रास में दुर्घटनाग्रस्त श्रमिकों के लिए कल्याण निधि की व्यवस्था है। सरकार ने बम्बई तथा कलकत्ते में जहाज के कर्मचारियों के लिए भी कल्याण कार्य किये हैं तथा उनके लिए भी चिकित्सालय कैन्टीन व होस्टल्स की व्यवस्था है। उनके लिए एक त्रिदलीय राष्ट्रीय कल्याण बोर्ड की भी स्थापना की गई है। केन्द्रीय सार्वजनिक निर्माण विभाग में भी प्राविडेन्ट फंड पेंशन तथा चिकित्सा की सुविधाएँ प्रदान की जाती हैं। डाक-तार विभाग ने दिसम्बर १९६० तक अपने कर्मचारियों के लिए १६१ सहकारी समितियां ३२० कैन्टीनें २०१ खाने के कमरे ३४ चाय क्लब १८ वारमेन्टीस २ ७ विश्राम कक्ष ५ मनकांश गृह ११ चिकित्सालय तथा लगभग ८२१ मनोरंजन क्लबों की व्यवस्था की है। तपेदिक से पीड़ित कर्मचारियों के लिए विभिन्न सनीटोरियम में १६७ पलंगों की व्यवस्था है। रेलवे कर्मचारियों के लिए भी उचित सामान सहित चिकित्सालयों स्कूलों सहकारी समितियों कैन्टीनों तथा खेलों की व्यवस्था है।

इस प्रकार से केन्द्रीय सरकार ने कल्याण कार्यों के लिए सक्रिय पग उठाये हैं। अगस्त १९५९ में 'मूली' स्थान पर एक प्रशिक्षण केन्द्र (Training Centre) खोला गया है। इस केन्द्र में कल्याण कार्यों के संगठन और चलाने के लिए प्रशिक्षण दिया जाता है। प्रतिवर्ष १०० व्यक्तियों को प्रशिक्षण देने की योजना है। १९३७-३९ में जब लोकप्रिय मन्त्रिमण्डल बने थे तब से विशेषतया युद्ध के पश्चात् से राज्य सरकारों ने भी औद्योगिक श्रमिकों के लिए कल्याणकारी कार्य करने की नीति का अनुसरण किया है।*

## बम्बई सरकार के कल्याण कार्य

बम्बई राज्य में सर्वप्रथम सन् १९३९ में कुछ आदर्श (Model) श्रम कल्याण केन्द्रों का आयोजन किया गया था और उनके लिए १ ५० ० रुपयों की धनराशि स्वीकृत की गई थी। सन् १९४४-४५ के लिए यह राशि २ ५ रुपए थी। युद्धोत्तर पुनः निर्माण कार्य हेतु प्रथम पंचवर्षीय आयोजना में श्रम कल्याण के अन्तर्गत १ करोड़ रुपया निर्धारित किया गया था जो पाँच वर्षों के लिए था। सन् १९५३ में बम्बई सरकार ने 'श्रम कल्याण निधि अधिनियम' पारित किया और इसके अन्तर्गत स्थापित किए गए बम्बई श्रम कल्याण बोर्ड को कल्याण सम्बन्धी सभी कार्य हस्तान्तरित कर दिये गये। इस बोर्ड में १४ सदस्य होते हैं जिनमें मालिकों श्रमिकों स्वतन्त्र व्यक्तियों एवं महिलाओं का प्रतिनिधित्व होता है। इस कल्याण निधि में धन का संचय प्रयोग में न आये हुये जुर्माने ऐसी धनराशि जिसके लिये कोई दावेदार न हो दान तथा उधार ली हुई राशि आदि द्वारा होता है। कल्याण

---

* For details refer to the Indian Labour Year Books

निधि में एकत्रित की गई धनराशि का प्रयोग सामुदायिक और सामाजिक शिक्षा केन्द्रों, सामुदायिक आवश्यकताओं खेल-कूद की सुविधाओं मनोरंजन अवकाश गृहों महिलाओं व बेरोजगार व्यक्तियों कुटीर व सहायक उद्योगों तथा ऐसे कार्यों के लिये जो कि राज्य सरकार श्रमिकों के जीवन स्तर को बढ़ाने और उनकी अवस्था को सुधारने के लिये उचित समझती है किया जाता है। अप्रैल सन् १९५६ में अधिनियम में एक संशोधन द्वारा कल्याण बोर्ड के कुछ अधिकार कल्याण कमिश्नरों को प्रदान कर दिये गये हैं ताकि दिन प्रतिदिन के प्रशासन में कठिनाई न हो।

बोर्ड ५१ कल्याण केन्द्रों* का संचालन करता है जो सुविधाओं के अनुसार 'क' 'ख' 'ग' व 'घ' श्रेणियों में विभक्त किये गये हैं। 'क' श्रेणी के केन्द्र हवादार तथा विस्तृत भवनों में हैं। इनमें अखाड़े व्यायामशाला फव्वारे के पानी से नहाने का प्रबन्ध खेल-कूद के लिये मैदान तथा बच्चों के लिये खेलने के स्थान की व्यवस्था है। 'ख' श्रेणी के केन्द्रों में भी लगभग ऐसी ही सुविधायें हैं परन्तु वह छोटे पैमाने पर होती हैं। 'ग' श्रेणी के केन्द्र किराये के मकानों में स्थापित होते हैं और उनमें कमरे के भीतर खेले जाने वाले खेल तथा थोड़ी संख्या में बाहरी मनोरंजन की व्यवस्था होती है। 'घ' श्रेणी के केन्द्रों में केवल मैदान के खेलों की व्यवस्था होती है। कल्याण केन्द्रों के कार्य इस प्रकार हैं: दृश्य की सहायता से मनोरंजन जैसे सिनेमा, मैजिक लैन्टर्न आदि, शारीरिक शिक्षा की सुविधायें, शिक्षा सम्बन्धी क्रियाएँ, वयस्क शिक्षा, सुविधानुसार दूसरे व्यवसायों में प्रशिक्षण देकर रोजगार पाने में सहायता करना, कल्याण एवं मद्य-विरोधी प्रचार, शिशु-गृह एवं नर्सरी स्कूल, महिलाओं के लिये सिलाई-कढ़ाई की कक्षाएँ तथा स्वच्छ प्राथमिक चिकित्सा और स्वास्थ्य विज्ञान द्वारा शिक्षा आदि। श्रमिकों को चिकित्सा की सुविधा प्रदान करने के लिये बम्बई शहर में ५, अहमदाबाद में ३ तथा अदन में १ चिकित्सा सहायता केन्द्र है। प्रत्येक केन्द्र में एक रेडियो सेट की भी व्यवस्था है। अहमदाबाद में तकनीकी व्यवसायों में प्रशिक्षण प्रदान करने के हेतु उचित छात्र संख्या सहित एक इंजिनियरिंग कारखाने की भी स्थापना की गई है। बम्बई में श्रम कल्याण कर्मचारियों के प्रशिक्षण हेतु एक स्कूल की स्थापना भी की गई है। स्कूल में ६ महीने का दीर्घकालीन पाठ्यक्रम और ३ मास के अल्पकालीन पाठ्यक्रम की व्यवस्था है।

बम्बई राज्य ने एक और सराहनीय कार्य यह किया है कि उसने एक श्रम कल्याण संस्था के अन्तर्गत कुछ चुने हुए श्रमिकों को श्रमिक संघवाद एवं नागरिकता में प्रशिक्षण देने की व्यवस्था भी है। बम्बई अहमदाबाद और शोलापुर में ३ स्कूल

* महाराष्ट्र तथा गुजरात राज्य बनने के पश्चात अब दोनों राज्यों में श्रम-कल्याण बोर्ड स्थापित कर दिये गये हैं। ३८ कल्याण केन्द्र महाराष्ट्र में हैं तथा १३ गुजरात राज्य में। इनके अतिरिक्त ११ केन्द्र मैसूर क्षेत्र में, २ विदर्भ क्षेत्र में तथा ८ मराठवाड़ा क्षेत्र में हैं। १० चलते फिरते केन्द्र भी हैं।

प्रारम्भ हो चुके हैं। श्रमिकों की शिक्षा के लिए एक प्रारम्भिक योजना भी शुरू कर दी गई है। विभिन्न स्थानों पर गतिशील पुस्तकालयों वाचनालयों एवं सामाजिक शिक्षा केन्द्रों की भी व्यवस्था है। सरकार द्वारा बम्बई शहर में २ तथा अहमदाबाद शोलापुर और हुबली में एक-एक अवकाश गृह स्थापित करने का विचार किया जा रहा है जिससे कि श्रमिक अपनी छुट्टियाँ उचित वातावरण में व्यतीत कर सकें। इसके लिए एक विशिष्ट अधिकारी की नियुक्ति भी कर दी गई है। जो मनोरंजन कार्य अब तक बम्बई राज्य मद्य निषेध बोर्ड तथा सरकार के श्रम एवं शिक्षा विभागों द्वारा सम्पादित होते थे उनका श्रमकल्याण कार्यों के साथ समन्वय कर दिया गया है।

### उत्तर प्रदेश सरकार द्वारा श्रम कल्याण के कार्य —

सन् १९३७ में उत्तर प्रदेश सरकार ने श्रम-कमिश्नर के निरीक्षण में एक नवीन श्रम-विभाग की स्थापना की और कानपुर में चार श्रम कल्याण केन्द्र खोले। इसके पश्चात् केन्द्रों की संख्या में वृद्धि हुई तथा अब एक अनुभवी अधीक्षक (Superintendent) के निरीक्षण में एक पृथक कल्याण-विभाग स्थापित कर दिया गया है। महिलाओं व बालकों के हेतु कल्याण-कार्य करने के लिए एक महिला अधीक्षक की भी व्यवस्था है। इस समय (१९६०–६१ में) कुल ६१ श्रम कल्याण केन्द्र हैं जिनमें ६१ तो स्थायी केन्द्र हैं और दो चीनी उद्योग के श्रमिकों के लिए मौसमी केन्द्र हैं। स्थायी केन्द्र राज्य के प्रत्येक मुख्य औद्योगिक नगरों में इस प्रकार स्थापित हैं —कानपुर क्षेत्र—कानपुर (१६) फर्रुखाबाद (१) मेरठ क्षेत्र—मेरठ (१), मोदिनगर (१) गाजियाबाद (१) सहारनपुर (२) रुड़की (१) खतौली (मुजफ्फर नगर) (१) हरबंसवाला (देहरादून) (१) कोहरपुर (देहरादून) (१) बरेली क्षेत्र—बरेली (२) मुरादाबाद (१) रामपुर (१) काशीपुर (१) हल्द्वानी (१) इलाहाबाद क्षेत्र—इलाहाबाद (३) वाराणसी (२) साहुपुरी (वाराणसी) (१) मिर्जापुर (१) चुर्क (१) गोरखपुर क्षेत्र—गोरखपुर (२) पडरौना (१) रामकोला (देवरिया) (१) आगरा क्षेत्र—आगरा (३) फिरोजाबाद (२) अलीगढ़ (२) हाथरस (२) झांसी (१) शिकोहाबाद (१) मथुरा (१) लखनऊ क्षेत्र—लखनऊ (४) योग ६१। दो मौसमी केन्द्र बलरामपुर (गोंडा) तथा राजा-का-सहसपुर (मुरादाबाद) में हैं। देहरादून जिले के केन्द्र चाय बागान श्रमिकों के लिए हैं।

स्थायी केन्द्रों को उनके कार्यों के अनुसार तीन श्रेणियों में विभाजित किया गया है। २४ केन्द्र "क" श्रेणी के १९ "ख" श्रेणी के तथा ७ "ग" श्रेणी के हैं। १६ केन्द्र तो कानपुर में ही हैं जिनमें ९ "क" श्रेणी के ६ "ख" श्रेणी के तथा १ "ग" श्रेणी का है। "क" श्रेणी के केन्द्रों में निम्न सुविधायें प्रदान की जाती हैं:— एक एलोपैथिक चिकित्सालय एक वाचनालय एवं पुस्तकालय सिलाई की कक्षायें कमरे के भीतर वाले एवं मैदान के खेल व्यायामशाला अखाड़े संगीत व रेडियो रंगारंग कार्यक्रम नाटक महिला व शिशु विभाग जिनमें शिशुओं के कल्याण के लिए और

महिलाओं के प्रसवकाल के लिए सुविधायें हैं आदि। मनोरंजन के लिए हारमोनियम तबला ढोलक आदि की भी व्यवस्था है। 'ख' श्रेणी के केन्द्रों में भी प्रायः ऐसी ही सुविधायें प्रदान की जाती हैं परन्तु इनमें एलोपैथिक के स्थान पर होम्योपैथिक चिकित्सा लय होते हैं। "ग" श्रेणी के केन्द्रों में केवल पुस्तकालय व वाचनालय कमरे के भीतर खेले एवं मैदान के खेल रेडियो तथा आयुर्वेदिक अथवा यूनानी चिकित्सालय की व्यवस्था होती है। चार केन्द्रों में लोकप्रिय चलचित्रों को मुफ्त दिखाया जाता है तथा संगीत और नाटक के क्लबों की भी व्यवस्था है। तीन केन्द्रों में श्रमिकों के बच्चों के लिये रात्रि पाठशालायें खोली गई हैं तथा १० केन्द्रों में वयस्क शिक्षा कक्षाएं हैं। कुछ केन्द्रों में कर्मचारियों के बालकों के लिये मुफ्त जलपान भी है। रोगी तथा अर्धपोषित शिशुओं को निःशुल्क दूध के वितरण की भी व्यवस्था है तथा श्रमिकों के बच्चों व गर्भवती स्त्रियों के स्वास्थ्य की देखभाल के लिये नर्सें और दाइयाँ भी नियुक्त की गई हैं। पहले दो सरकारी सहायता प्राप्त केन्द्र भी थे जो मोतीलाल स्मारक समिति द्वारा चलाए जाते थे परन्तु सरकार ने इन्हें अब अपने हाथों में ले लिया है। मीमो ग्रेंज सक्की में भी एक सरकारी सहायता प्राप्त केन्द्र है। श्रमिक वर्ग की स्त्रियों को आर्थिक सहायता देने के हेतु विभिन्न केन्द्रों में चरखा कातना भी सिखाया जाता है। कल्याण कार्यों में श्रमिक व्यक्तिगत रूप से रुचि ले सकें इस उद्देश्य से स्काउटिंग की व्यवस्था भी की गई है। कवि सम्मेलन कैम्पफायर व्यायाम प्रदर्शन तथा कुश्तियों आदि के मैच भी समय-समय पर आयोजित किये जाते हैं। कानपुर में एक क्षय निवारण चिकित्सालय भी खोला गया है। श्रम कल्याण विभाग में विदेशों से शिक्षा प्राप्त एक श्रम अधिकारी भी नियुक्त है। परन्तु यदि देखा जाय तो वर्तमान प्रबन्धकारी कर्मचारी पूर्णतः योग्य नहीं हैं तथा उनका वेतन भी कम है। मौसमी श्रम कल्याण केन्द्रों में चीनी के कारखानों में काम करने वाले कर्मचारियों के लिये केवल कमरे के भीतर वाले एवं मैदान के खेल वाचनालय रेडियो हारमोनियम तथा तबला जैसी सुविधाओं की व्यवस्था है। यह केन्द्र नवम्बर से मार्च तक खुलते हैं।

सन् १९३७ में कल्याण कार्यों के लिए राज्य के बजट में केवल १०,००० रुपयों की व्यवस्था की गई थी जो १९४६ में बढ़कर लगभग ढाई लाख व्यय हो गई। इस समय विभिन्न केन्द्रों में कल्याण कार्यों पर प्रतिवर्ष लगभग १६ से २० लाख रुपये व्यय किए जाते हैं। १९६०-६१ वर्ष के लिये श्रम कल्याण कार्यों के हेतु बजट में १८,००,१०० रुपयों की व्यवस्था थी। तृतीय पंचवर्षीय योजना काल में ११ 'क' व 'ग' श्रेणी के केन्द्र खोलने का कार्यक्रम है तथा ६ केन्द्र मालिकों श्रमिकों अथवा श्रमिक संघों के सहयोग से खोले जायेंगे।

सरकार ने १९४६ में 'उत्तर प्रदेश कारखाना कल्याण अधिकारियों के नियम' भी बनाये थे जिनमें १९४८ के कारखाना अधिनियम में दिये गये कल्याण कार्य सम्बन्धी उपबन्ध सम्मिलित कर लिये गये थे। इन नियमों को हटा कर अब १९५५ के 'उत्तर प्रदेश कारखाना कल्याण अधिकारियों के नियमों' को लागू कर दिया गया

है। इन नियमों के अनुसार उन तमाम कारखानों में जिनमें ५०० या इससे अधिक कर्मचारी काम करते हैं एक श्रम कल्याण अधिकारी की नियुक्ति करना आवश्यक है तथा जिन कारखानों में २५०० या इससे अधिक कर्मचारी काम करते हैं उनमें एक अतिरिक्त श्रम कल्याण अधिकारी की भी नियुक्ति आवश्यक है। इन नियमों में श्रम कल्याण अधिकारी की योग्यता वेतन नौकरी की शर्तें तथा उसके कार्य आदि का भी उल्लेख है। (देखिये परिशिष्ट 'च')। सरकार को श्रम कल्याण कार्य की व्यवस्था के हेतु सलाह देने के लिए श्रम कल्याण सलाहकार समितियाँ भी हैं। एसी एक समिति तो सम्पूर्ण राज्य के लिए है तथा १४ विभिन्न जिलों के लिये हैं। अगस्त १९५६ में उत्तर प्रदेश श्रम कल्याण निधि अधिनियम भी पारित किया गया। इसके अन्तर्गत ऐसी मजदूरी बोनस राशि व अवकाश प्राप्ति का धन जो मजदूरों को नहीं दिया जा सका है तथा जो मालिकों के पास बिना किसी उपयोग के पड़ा है तथा मजदूरों से ली गई जुर्माने की तमाम राशि एक निधि में संचित की जाती है। यह धन ऐसे श्रम कल्याण कार्यों में व्यय किया जाता है जो मालिकों द्वारा कानून के अन्तर्गत दी हुई सुविधाओं के अतिरिक्त हो। इस निधि का प्रबन्ध एक बोर्ड द्वारा होता है जिसमें एक अध्यक्ष तथा मालिक और कर्मचारियों के प्रतिनिधि होते हैं।

कल्याण कार्यों के प्रशासन के लिये श्रम विभाग में एक कल्याण प्रभाग है जो अतिरिक्त श्रमायुक्त (कल्याण) के अधीन है। यह प्रभाग राज्य के श्रम कल्याण केन्द्रों के माध्यम से श्रम कल्याण कार्य करने के लिये उत्तरदायी है। इस समय कानपुर, आगरा बरेली इलाहाबाद तथा मेरठ में से प्रत्येक में एक एक प्रादेशिक कार्यालय है तथा कानपुर में एक कल्याण अधिकारी तथा अन्य क्षेत्रों में एक एक सहायक कल्याण अधिकारी है। श्रम विभाग द्वारा कुछ निजी संस्थाओं को श्रम कल्याण कार्यों के लिये अनुदान भी दिया जाता है परन्तु इस अनुदान की राशि बहुत कम है। १९६० में श्री गोविन्द सहाय एम. एल. ए. की अध्यक्षता में श्रम कल्याण केन्द्रों द्वारा किये गए कार्यों का मूल्यांकन करने तथा अधिकाधिक सुविधायें उपलब्ध कराने से सम्बन्धित सुझाव देने के लिए एक सब-कमेटी बनाई गई थी परन्तु इसकी रिपोर्ट के बारे में कुछ ज्ञात नहीं हुआ है।

**उत्तर प्रदेश में चीनी-कारखाना के कर्मचारियों के लिए कल्याण कार्य —**

उत्तर प्रदेश सरकार ने चीनी मिल मजदूरों को सुविधायें प्रदान करने के लिये भी कदम उठाये हैं। जैसा कि ऊपर बताया जा चुका है कई कल्याण केन्द्र ऐसे स्थानों पर हैं जहाँ चीनी मिलें हैं। "उत्तर प्रदेश चीनी एवं चालक मद्यसार उद्योग श्रम कल्याण तथा विकास निधि" (U. P. Sugar and Power Alcohol Industries Labour Welfare and Development Fund) की भी स्थापना की गई है। इस समय इस निधि में ४८ लाख रुपये से भी अधिक की राशि है। इसको तीन विभागों में बाटा गया है —आवास सामान्य कल्याण तथा विकास।

इस निधि में से चीनी व शासक मद्यसार उद्योग में लगे हुए कर्मचारियों के कल्याण हेतु धन व्यय किया जाता है। शीरे की बिक्री पर चीनी मिलों को केवल साढ़े चार आने प्रति मन के हिसाब से ही मूल्य मिलता है। खुली बिक्री द्वारा इससे अधिक जो कुछ प्राप्त होता है उसे इस निधि में जमा होता है। इस प्रकार इस निधि का निर्माण शीरे की बिक्री के लाभ से होता है जो प्रत्येक फैक्ट्री द्वारा कानूनन निधि में जमा किया जाता है। आवासों के बारे में राज्य की ६५ मिलों में लगभग १ ५०० क्वार्टरों के निर्माण की योजना है। चीनी के ६३ कारखाने इस समय इस योजना में भाग ले रहे हैं। एक आवास बोर्ड भी स्थापित कर दिया गया है। इस निधि की राशि में से ९८ प्रतिशत आवास के लिये और केवल २ प्रतिशत सामान्य कल्याण तथा विकास के लिये है।* १९६० तक निधि की कुल जमा राशि ४८ ९८ ५०० रुपए थी। इस धनराशि में से ४५,३० ६६६ रु० आवास के लिए ३ १८,८४६ रुपए सामान्य कल्याण के लिये तथा ४८ ९८५ रु विकास के लिये निर्धारित किये गये हैं। सामान्य कल्याणकारी कार्य निम्नलिखित हैं :— सफाई व स्वास्थ्य में उन्नति, बीमारी की रोकथाम चिकित्सा व मातृत्व हित सुविधाओं में उन्नति व सुधार, औद्योगिक स्वास्थ्य विज्ञान के ज्ञान को बढ़ावा देना, जलवितरण व धोने की सुविधाओं की व्यवस्था, पुस्तकालय तथा प्रचार द्वारा शिक्षा का विकास, सामाजिक दशाओं व रहन सहन के स्तर में सुधार, मनोरंजन की सुविधाएं और काम पर आने तथा वहाँ से आने के लिये यातायात की व्यवस्था आदि। विकास कार्य निम्नलिखित हैं — तकनीकी शिक्षा तथा चीनी व मद्यसार और उससे बनने वाली अन्य वस्तुओं के बनाने का प्रशिक्षण जिसमें गन्ना पैदा करना और उसके गौण उत्पादनों का उपयोग करना भी सम्मिलित है। इसके अतिरिक्त इसमें गन्ना उत्पादन के लिये सब प्रकार के अन्वेषण करने की सुविधाएं तथा सड़कें बनाने व सिंचाई की सुविधायें भी सम्मिलित हैं। इस समय तो निधि का काम अधिकतर फैक्ट्री कर्मचारियों के लिये मकान निर्माण करना ही है। सामान्य कल्याण निधि में से अभी तक कुछ धनराशि मनस्वाद गृहों के निर्माण तथा शिक्षा चिकित्सालयों में दोनों मिलों के श्रमिकों के लिए पलंग सुरक्षित करने पर व्यय की गई है।

**पश्चिमी बंगाल सरकार द्वारा श्रम-कल्याण कार्य :—**

सन् १९३९-४० तक बंगाल में सरकार ने श्रमिकों के लाभ के लिये केवल निजी संस्थाओं को ही सहायता दी थी। सन् १९४० में सरकार द्वारा श्रम कल्याण केन्द्रों की स्थापना की गई जो १९४४-४५ में ४१ तक पहुंच गई। परन्तु देश के विभाजन के पश्चात् सारी व्यवस्था को फिर से संगठित करना पड़ा और इस समय पश्चिमी बंगाल सरकार के अधीन राज्य के विभिन्न औद्योगिक केन्द्रों में ११ श्रम कल्याण केन्द्र हैं। इन केन्द्रों में किये जाने वाले कल्याण कार्य निम्नलिखित हैं—

---

*पृष्ठ २१९-४० भी देखिये।

प्रचार पुस्तकालय रेडियो खेल चिकित्सा के प्रबन्ध कमरे के भीतर एवं मैदान के खेल नाटक का प्रबन्ध संगीत सभाएँ कुश्ती सिनेमा आदि। बच्चों व श्रमिकों को प्रारम्भिक शिक्षा देने और कर्मचारियों को श्रमिक संघवाद तथा श्रम समस्याओं के बारे में शिक्षा देने की भी व्यवस्था है। प्रत्येक केन्द्र एक श्रम कल्याण कर्मचारी के अधीन होता है। इस कर्मचारी को एक श्रम कल्याण सहायक तथा एक महिला श्रम कल्याण कर्मचारी की सहायता प्राप्त होती है। दार्जिलिंग के चाय बागान क्षेत्रों में महिला श्रमिकों की दशाओं के निरीक्षण के लिए तथा उन्हें स्वास्थ्य सफाई और बच्चों की देख रेख की शिक्षा देने के लिये तीन महिला कर्मचारियों की नियुक्ति की गई है। एक चाय क्षेत्र में एक हस्पताल स्थापित किया गया है। पश्चिमी बंगाल के बागान के क्षेत्रों में स्थापित केन्द्रों की संख्या १३ है। प्रत्येक केन्द्र में चिकित्सालय भी है जहाँ मुफ्त चिकित्सा सहायता उपलब्ध है। तृतीय पंचवर्षीय आयोजना में एक आदर्श श्रम-कल्याण केन्द्र अवकाश गृह आदि खोलने का कार्य क्रम है।

अन्य राज्यों के श्रम कल्याण कार्य —

बिहार सरकार ने विभिन्न क्षेत्रों में १८ कल्याण केन्द्र खोले हैं तथा एक केन्द्र पलामू चाय बागान के लिये है। प्रत्येक में एक श्रम कल्याण अधिकारी की नियुक्ति की गई है। सारे राज्य की महिला श्रमिकों की देख रेख के लिये पटना में एक महिला श्रम कल्याण अधिकारी की भी नियुक्ति हुई है। ये केन्द्र श्रमिकों के लिये मनोरंजन तथा शिक्षा सम्बन्धी कार्य करते हैं। सरकार ने श्रमिकों को समाज कल्याण में प्रशिक्षण प्राप्त करने के लिये वृत्तियाँ भी प्रदान की हैं। श्रमिकों की अनेक बस्तियों में कल्याण समितियाँ स्थापित की गई हैं जो जुए और शराब के विरुद्ध प्रचार करती हैं तथा सफाई के लिये भी कार्य करती हैं। किशन गंज रांची और पैलामू के चाय के बागान के लिये तीन कल्याण केन्द्र हैं। बिहार में ११ ऐच्छिक रूप से बनाये गये कल्याण केन्द्र हैं जिन्हें सरकार ने १०० रुपये का अनुदान दिया है। यह राशि वस्तुओं के रूप में दी जायेगी। सरकार द्वारा अधिक श्रमिक कल्याण केन्द्र खोलने की तथा विभिन्न केन्द्रों के कार्यों को विस्तृत करने की योजना है। मध्य प्रदेश में सरकार ने सूती वस्त्र मिलों द्वारा किये जाने वाले श्रम कल्याण कार्यों की जाँच के लिये सितम्बर १९४८ में एक श्रम-कल्याण जाँच समिति की नियुक्ति की थी तथा राज्य की पंचवर्षीय आयोजना में सम्मिलित करने के लिये एक श्रम-कल्याण योजना भी तैयार की गई थी। श्रमिक संघों द्वारा १५ श्रम-कल्याण केन्द्र चलाये जा रहे हैं जिन्हें सरकार द्वारा प्रतिवर्ष अनुदान मिलता है। सरकार ने भी विभिन्न औद्योगिक क्षेत्रों में ८ कल्याण केन्द्र खोले हैं। वे निम्नलिखित हैं दो नागपुर में एक-एक अकोला जबलपुर, रायगढ़ राजनन्द गाँव तथा बुरहानपुर में हैं तथा दो अहुगढ़ बीच केन्द्र नागपुर में हैं। प्रत्येक केन्द्र में रेडियो कमरे के भीतर तथा मैदान के खेलों का सामान पुस्तकालय आदि की व्यवस्था है। भिलाई के इस्पात के कारखाने के श्रमिकों के लिये एक कल्याण समिति बनाई गई है। इन्दौर,

ग्वालियर, उज्जैन तथा रतलाम में स्वास्थ्य केन्द्र खोले गये हैं। इन्दौर में एक श्रमिक शिक्षा केन्द्र भी है। मद्रास सरकार ने कोयमुतूर में तीन कल्याण केन्द्रों की स्थापना करने की योजना बनाई है तथा नीलगिरि में बागान के श्रमिकों के लिये एक श्रम कल्याण अधिकारी की भी नियुक्ति की है। कुन्नूर में टोकरी बनाने और दर्जी के काम सिखाने के हेतु दो प्रशिक्षण केन्द्र हैं। पंजाब सरकार ने १९६० तक २१ श्रम कल्याण केन्द्र खोले हैं जिनमें कमरे के भीतर एवं मैदान के खेलों की तथा एक पुस्तकालय शिक्षा मनोरंजन की सुविधाएँ एवं सिलाई की कक्षाओं की व्यवस्था की गई है। पाथनपुर में भी बागान के श्रमिकों के लिये एक केन्द्र है।

मैसूर सरकार ने त्रिदलीय आधार पर एक श्रम कल्याण बोर्ड नियुक्त किया है इसका अध्यक्ष श्रम कमिश्नर होता है। इसका कार्य सरकार को श्रम कल्याण और श्रम विधान से सम्बन्धित मामलों में सलाह देना है। १९६० में १४ श्रम-कल्याण केन्द्र निम्न प्रकार थे — ६ बंगलौर में १ मललीर में ४ धारवार में १ मैसूर में तथा दो गुलबर्ग में। इन केन्द्रों में वाचनालय पुस्तकालय कमरे के भीतर एवं मैदान के खेल रेडियो आदि की सुविधायें हैं। एक श्रम अन्वेषण संस्था स्थापित करने का विचार है। केन्द्रीय चाय बोर्ड ने कोप्पामाला बागान में एक केन्द्र खोलने के लिये धन दिया है। त्रिवांकुर कोचीन में श्रम विभाग द्वारा तीन कल्याण केन्द्रों का संगठन किया गया था परन्तु मार्च १९५५ में श्रमिकों में उत्साह न होने के कारण वे समाप्त कर दिये गये। केरल में अब कई संस्थाओं ने बच्चों के लिये स्कूल तथा मनोरंजन केन्द्र खोले हैं। राजस्थान सरकार ने मई १९५० में श्रम-कल्याण कार्यों के लिये एक श्रम बोर्ड का निर्माण किया था और कल्याण कार्य के लिये दो लाख दस हजार रुपए प्रदान किये थे। बोर्ड द्वारा १९६० तक २४ श्रम-कल्याण केन्द्रों की स्थापना की जा चुकी है। हैदराबाद सरकार ने श्रमिकों व उनके बच्चों के लिये कमरे के भीतर एवं मैदान के खेलों की सुविधाएँ प्रदान करने के लिये दो कल्याण केन्द्र कोठागोडियम में तथा एक आज़माबाद में आरम्भ किये थे। १९५६ में एक केन्द्र बादमीर और एक आलमा में खोला गया। राजकीय श्रम विभाग श्रम संघों के कार्यकर्त्ताओं के प्रशिक्षण के लिये कक्षाएँ भी चलाता है। आसाम में चाय बागान श्रमिकों के लिये कुल २० कल्याण केन्द्र सरकार द्वारा समाज तथा संस्थाओं की सहायता से चलाये जाते हैं और इनमें चाय बोर्ड भी अंशदान देता है। इन केन्द्रों में से पाँच कल्याण केन्द्र पुरुषों के लिये तीन स्त्रियों के लिये तथा नौ केन्द्र चाय बागान के भूतपूर्व श्रमिकों के लिये हैं। ३ श्रम-कल्याण प्रशिक्षण केन्द्र भी खोले गये हैं। राज्य में श्रम-कल्याण कार्यों के लिये प्रथम आयोजना में २ लाख रुपये की तथा द्वितीय आयोजना में चालीस लाख रुपये की व्यवस्था थी। उड़ीसा में ११ ऐच्छिक श्रमिक कल्याण केन्द्र कार्य कर रहे हैं जिन्हें सरकार आर्थिक सहायता दे रही है। सरकार द्वारा भी ३ केन्द्र खोले जा चुके हैं। देहली सरकार ने राज्य में आठ कल्याण केन्द्र खोले हैं। आन्ध्र में १० कल्याण केन्द्र चालू हैं।

**सरकार द्वारा किए गए कल्याण कार्यों का आलोचनात्मक मूल्यांकन —**

इस प्रकार केन्द्रीय तथा विभिन्न राज्यों की सरकारें श्रम-कल्याण कार्यों में सक्रिय रूप से भाग ले रही हैं परन्तु अब भी श्रम कल्याण के सम्बन्ध में बहुत कुछ करने को बाकी है। देश में श्रमिकों की संख्या तथा औद्योगिक विकास व विस्तार को देखते हुये प्रत्येक राज्य में कल्याण केन्द्रों की संख्या अत्यधिक कम है। कल्याण केन्द्रों पर जो धन व्यय किया जाता है वह देखने में अवश्य अधिक मालूम देता है किन्तु यदि उस धन का हम विश्लेषण करें तो मालूम होता है कि उसमें से प्रति श्रमिक पर औसतन कुछ पैसे ही व्यय हो पाते हैं। शिक्षा के क्षेत्र में तथा बच्चों व मातृत्व हित कल्याण केन्द्रों के लिये अधिक प्रयत्न करने की आवश्यकता है। वर्तमान समय में महिला डाक्टरों का अत्यधिक अभाव है। महिला श्रमिकों को कपड़े की वस्तुएँ, खिलौने बटन तथा दूसरी इसी तरह की प्रतिदिन काम में आने वाले वस्तुओं को बनाने का प्रशिक्षण दिया जा सकता है तथा शहर में एक दुकान भी खोली जा सकती है जहाँ कल्याण केन्द्रों में निर्मित वस्तुओं का विक्रय किया जा सके। महिला विभाग के कामों को और विस्तृत करना आवश्यक है, तथा और अधिक सिलाई मशीनों की व्यवस्था भी करनी चाहिये। महिला श्रमिक इन कल्याण केन्द्रों में कार्य करके अपने परिवार के लिये अतिरिक्त आय पैदा कर सकती हैं। प्रत्येक केन्द्र में श्रमिक संघवाद की भी शिक्षा देनी चाहिये। श्रमिकों के बालकों की शिक्षा पर अधिक ध्यान देना आवश्यक है। यह बालक अधिकतर मारे मारे फिरते हैं तथा इनमें अनेक बुरी आदतें पड़ जाती हैं। कल्याण केन्द्रों में बालकों के लिये मनोरंजन सुविधाएँ भी अधिक होनी चाहिएँ। कमरे के भीतर एवं मैदान के खेलों की सुविधाएँ भी अधिक हो सकती हैं। विभिन्न खेलों की नियमित टीमें संगठित की जा सकती हैं तथा मैचों का भी प्रबन्ध हो सकता है। वार्षिक या अर्द्धवार्षिक खेलकूद और प्रतियोगिताएँ करके जीतने वाले प्रतियोगियों को पारितोषिक भी दिये जाने चाहियें। चिकित्सा सुविधाओं का कार्य कर्मचारी राज्य बीमा निगम के लिये छोड़ देना चाहिये तथा कल्याण केन्द्रों में अन्य कल्याण कार्यों को विस्तृत करना चाहिये। इन केन्द्रों को चलाने में सबसे बड़ा दोष यह है कि इनके प्रबन्ध में श्रमिकों का हाथ कम होता है। यही कारण है कि इन केन्द्रों को अधिक लोकप्रियता व सफलता नहीं मिल पाई है। श्रम कल्याण केन्द्रों में मालिकों को सलाह और सहायता देने के लिये श्रमिकों की एक समिति भी होनी चाहिये। इससे श्रमिकों का सक्रिय रूप से सहयोग मिल जायगा और श्रमिकों में यह उत्साह आ जायगा कि वे कल्याण केन्द्रों से पूर्ण लाभ उठायें। इसके अतिरिक्त कल्याण केन्द्र किसी ऐसे प्रशिक्षित व अनुभवी व्यक्ति के अधीन होना चाहिये जिसमें समाज सेवा की भावना हो। केन्द्रों के कर्मचारियों को समुचित वेतन दिया जाना चाहिये। दफ्तरों जैसा वातावरण इन केन्द्रों के कल्याण कार्यों के लिये सहायक नहीं हो सकता। निश्चय ही इस प्रकार के केन्द्रों का महत्व व इनकी उपयोगिता बहुत अधिक है क्योंकि ऐसे देश में जहाँ अब भी श्रमिक अपने हितों की

स्वयं देखभाल नहीं कर सकते वहाँ सरकार का यह कर्तव्य हो जाता है कि उनके लिए कुछ कल्याण काम करे और ऐसे अधिनियम बनाये जिनके अन्तर्गत मालिकों को कल्याण कार्य करने के लिये विवश किया जा सके। श्रम कल्याण केन्द्रों की संख्या में वृद्धि करने की बहुत आवश्यकता है। प्रत्येक औद्योगिक बस्ती में सरकार द्वारा चलाया जाने वाला एक श्रम-कल्याण केन्द्र होना आवश्यक है तथा उन केन्द्रों के कल्याण कार्यों को विस्तृत करने के लिये अधिक श्रम किये जाने की आवश्यकता है।

## मालिकों द्वारा कल्याण कार्य

कल्याण कार्य इस समय मालिकों की इच्छा पर छोड़ने के स्थान पर अधिकाधिक कानून के क्षेत्र में आता जा रहा है। कैन्टीनें, विश्राम स्थल, शिशुगृह खानों में स्नानगृह आदि विभिन्न अधिनियमों के अन्तर्गत आवश्यक कर दिए गए हैं। इसी प्रकार कर्मचारी राज्य-बीमा-योजना लागू होते ही मालिकों पर चिकित्सा सहायता का उत्तरदायित्व नहीं रहेगा। उपरोक्त विवरण से यह भी स्पष्ट है कि केन्द्रीय व राज्य सरकारें भी औद्योगिक नगरों में कल्याण केन्द्रों की स्थापना करके कल्याण कार्यों में अधिकाधिक भाग ले रही हैं। परन्तु फिर भी श्रमिकों को सुविधाएँ व सेवाएँ प्रदान करने के लिए मालिक तथा उनकी संस्थाएँ अभी काफी काम कर सकती हैं। कई जागरूक मालिक विभिन्न उद्योगों में स्वयं अपनी इच्छा से श्रमिकों के लिए कल्याण कार्य करते रहे हैं उनमें से कुछ का विवरण निम्नलिखित है —

## सूती वस्त्र उद्योग में कल्याण कार्य —

बम्बई में लगभग प्रत्येक सूती मिल में चिकित्सालय, शिशु गृह तथा अनाज की दुकानों की सुविधाएँ दी गई हैं। ७० मिलों द्वारा कैन्टीन चलाई जाती हैं तथा कुछ मिलों में डाइनिंग हाल्स भी खोले गए हैं जहाँ सस्ते भोजन की व्यवस्था है। बम्बई की लगभग ११ मिलों ने श्रमिकों के लिए क्षेम गृह (? ) क्लब तथा व्यायामशालाएँ बनवाई हैं। ४१ मिलों में शिक्षा धन के लिए कक्षाएँ चलाई जाती हैं। ६६ सहकारी साख समितियाँ हैं जिनके लगभग १,१६,६१ सदस्य हैं। लगभग ४० मिलें अपने सदस्यों को उनके अवकाश प्राप्त करने पर धन प्रदान करती हैं। अहमदाबाद की मिलें एक योग्य डाक्टर के अधीन एक चिकित्सालय चलाती हैं तथा कुछ मिलों ने तो हस्पताल की सुविधाएँ भी प्रदान की हैं। जहाँ-जहाँ महिला श्रमिक हैं वहाँ शिशुगृहों की भी व्यवस्था है। कुछ मिलों में शिशुओं को दूध, मछली का तेल तथा संतरे का रस आदि देने का भी प्रबन्ध है। गर्म या ठंडे पानी से स्नान करने की भी व्यवस्था है। कुछ मिलों ने श्रमिकों के बालकों के लिए किंडर गार्टन अथवा मांटेसरी शिक्षा का भी प्रबन्ध किया है। अनेक मिलों ने मैदान में रेन्ट फ्री (? ) मकानों की सुविधा भी प्रदान की है तथा कई मिलों में सहकारी समितियाँ भी हैं। कैन्टीनों की व्यवस्था सभी मिलों में है।

नागपुर की एम्प्रेस मिल में एक उल्लेखनीय श्रम कल्याण कार्य चल रहा है।

यहाँ चिकित्सा का प्रबन्ध अत्यन्त सन्तोषजनक है। चार पूर्ण सुविधाओं से युक्त चिकित्सालय हैं जिनमें योग्य डाक्टर हैं। पुरुष तथा महिला श्रमिकों के लिए अलग अलग चिकित्सालय हैं और शिशुओं की भी व्यवस्था है। किंडर गार्टन व नर्सरी कक्षाएं भी चलती हैं। श्रमिकों में सहकारिता की काफी लोकप्रिय है और श्रमिक सहकारी साख समितियों से ऋण लेते हैं। एक बीमारी लाभ निधि भी बनाई गई है परन्तु यह अधिक लोकप्रिय नहीं हो पाई है। श्रमिकों को निःशुल्क दिखाने के लिए भी एक योजना बनाई गई है। श्रमिकों के लिए हिन्दी व मराठी में एक समाचार पत्र भी प्रकाशित किया जाता है जिसका नाम "एम्प्रेस मिल पत्रिका" है। इस पत्रिका को श्रमिकों में बिना मूल्य के ही वितरित किया जाता है। पत्रिका में स्वास्थ्य स्वास्थ्य विज्ञान सफाई तथा अन्य साधारण रुचि के विषय होते हैं। कर्मचारियों को लेख भेजने के लिए उत्साहित किया जाता है। इन पर पारितोषिक भी दिये जाते हैं। प्राविडेन्ट फन्ड के अतिरिक्त पुराने कर्मचारियों को पेन्शन देने की भी मिल ने एक योजना चालू की है।

बेहली मे देहली क्लाथ एवं जनरल मिल्स में एक कर्मचारी हित निधि ट्रस्ट बनाया गया है। इसके प्रबन्ध के लिये पांच सदस्य श्रमिकों में से चुने गए हैं तथा चार प्रबन्धकों की ओर से नियुक्त किए गये हैं। इस निधि में धन वितरित किये जाने वाले लाभांश के एक निश्चित प्रतिशत भाग से श्रमिकों पर हुए जुर्माने की राशि से तथा लावारिस मजदूरी की राशि से संचय किया जाता है। यह ट्रस्ट वैच्छिक स्वास्थ्य बीमा योजनाओं अवकाश प्राप्त धन और वृद्धावस्था की पेन्शन योजनाओं तथा प्रोवीडेन्ट फण्ड और लड़की के विवाह के लिये धन देने की योजनाओं का प्रबन्ध भी करता है। कर्मचारियों को सहसा आवश्यकता पड़ने पर (जैसे लम्बी बीमारी में विशेषज्ञों से इलाज के लिये तथा मृत्यु संस्कार आदि के समय) विशेष आर्थिक सहायता दी जाती है। एक सहकारी बैंक भी है जिसमें धन जमा करने वालों की संख्या ४०० से अधिक है। प्रबन्धकों ने अपने कर्मचारियों को सस्ती बीमा पॉलिसी देने के लिये स्वयं अपनी एक बीमा कम्पनी की स्थापना की है। यहाँ सब सुविधाओं से युक्त ३० पलंगों वाला एक हस्पताल भी है जिसमें एक्स रे का सामान दन्त-चिकित्सा की कुर्सी तथा विद्युत किरणों से इलाज की भी पूर्ण व्यवस्था है। चिकित्सा सहायता निःशुल्क दी जाती है तथा एक योग्य महिला डाक्टर की भी व्यवस्था है। ट्रस्ट द्वारा चलाये जाने वाले स्कूलों में श्रमिकों के बालकों तथा बालिकाओं को निःशुल्क शिक्षा देने का प्रबन्ध है। योग्य छात्रों को छात्रवृत्ति भी प्रदान की जाती है। ट्रस्ट द्वारा एक उच्च माध्यमिक विद्यालय एक शिल्प स्कूल तथा एक तकनीकी स्कूल चलाये जा रहे हैं। श्रमिकों तथा उनके परिवारों के लिये वयस्क शिक्षा कक्षाएं, पुस्तकालय तथा वाचनालय की भी व्यवस्था है। एक व्यायामशाला तथा खेल-कूद का भी प्रबन्ध किया गया है। श्रमिकों के अपने ही तैरने के तालाब नाटक संघ आदि हैं। "डी० सी० एम० समाचार" के नाम से एक साप्ताहिक समाचार-पत्र हिन्दी तथा उर्दू

में प्रकाशित किया जाता है, जिसे कर्मचारियों में बिना मूल्य के वितरित किया जाता है।

मद्रास में बकिंघम तथा कर्नाटिक मिलों में एक मिल चिकित्सालय है जिसमें छः डाक्टर नियुक्त हैं जो कर्मचारियों को उनके घरों पर भी देखने जाते हैं। एक महिला डाक्टर के अधीन भी एक चिकित्सालय है। प्रत्येक मिल के श्रमिक क्षेत्रों में एक चिकित्सालय होता है तथा नर्सें प्रतिदिन श्रमिकों के घरों पर जाती हैं। महिला डाक्टर तथा दो स्वास्थ्य निरीक्षक भी सप्ताह में एक या दो बार श्रमिक क्षेत्रों में जाती हैं। महिलाओं के लिए विशेष कक्षाएं आयोजित की जाती हैं जिनमें सफाई बच्चों का पालन-पोषण भोजन का महत्व तथा बीमारियों की रोकथाम आदि पर व्याख्यान दिये जाते हैं। महिलाओं के लिये सिलाई की कक्षायें हैं। लड़कियों को गृह-विज्ञान स्वास्थ्य विज्ञान सामान्य विज्ञान तथा दस्तकारी आदि की शिक्षा दी जाती है। प्रत्येक श्रम क्षेत्र में नर्सरी कक्षाएं भी चालू की गई हैं तथा केवल आठ आने प्रतिमाह देने पर बालकों को हल्का नाश्ता व मछली का तेल दिया जाता है। ठेकेदारों द्वारा दो कैन्टीनें चलाई जाती हैं तथा कमरे के भीतर एवं मैदान के खेलों की भी सुविधायें दी गई हैं। मिल में एक सहकारी समिति भी है। एक वर्ष से अधिक नौकरी करने पर प्रत्येक श्रमिक मिल प्रोवीडेन्ट फण्ड का सदस्य हो सकता है।

बंगलौर की ऊनी सूती व रेशम की मिलें भी कल्याण कार्यों को सर्वाधिक रूप दे कर रही हैं। एक आधुनिक दवाखाना मातृत्व हित व बाल-कल्याण व्यवस्था चिकित्सालय तथा स्वास्थ्य निरीक्षक कर्मचारियों की व्यवस्था है। प्रत्येक वर्ष श्रमिकों की बस्ती में एक बाल प्रदर्शनी तथा स्वास्थ्य सप्ताह मनाया जाता है। एक नर्सरी पाठशाला एक माध्यमिक पाठशाला व रात्रि में वयस्कों के लिये कक्षाएं भी चलाई जाती हैं। दो वाचनालयों तथा एक पुस्तकालय की भी व्यवस्था है। कमरे के भीतर एवं मैदान के खेल नाटक, सभाओं आदि जैसी मनोरंजन की सुविधाएं भी प्रदान की गई हैं। कोयम्बटूर में भी प्रत्येक सूती वस्त्र मिलों में एक-एक चिकित्सालय है। कुछ मिलें हस्पताल भी चलाती हैं जिनमें विशेष रूप से मातृत्व हित व बच्चों के विभाग भी होते हैं। सारी मिलों में शिशु गृह कैन्टीन नहाने की सुविधायें विश्राम स्थान तथा चिकित्सालय हैं। कई मिलों में उपदान प्राप्त कैन्टीनें हैं और मनोरंजन की तथा बच्चों की शिक्षा की सुविधाएं भी हैं।

मदुरा में मदुरा मिल्स कम्पनी ने अपने कर्मचारियों की चिकित्सा के लिए बहुत ही अच्छा प्रबन्ध किया है। सब सुविधाओं से युक्त चिकित्सालयों की व्यवस्था है तथा हस्पताली चिकित्सा के लिए एक स्थानीय हस्पताल में प्रबन्ध किया गया है जिसमें मिलों ने स्वयं अपना एक्स रे यन्त्र लगा लिया है। मिलों में शिशु गृहों की भी व्यवस्था है। स्कूलों में बच्चों को दूध भोजन फल आदि बिना किसी मूल्य के दिये जाते हैं। मदुरा मिल कर्मचारी सहकारी भण्डार भी चलाया जाता है जिसके प्रबन्ध में श्रमिकों का भी हाथ होता है। यह कर्मचारी बचत निधि योजना भी

चालू है जिसमें मिल मासिक भी सहायता देते हैं। तीस वर्षों से अधिक नौकरी करने वाले कर्मचारियों को पेन्शन भी दी जाती है जो उनकी मासिक आय की आधी होती है इसमें १ ) महंगाई भत्ता और मिला दिया जाता है। अवकाश प्राप्त धन देने की भी व्यवस्था है। मदुरा मिलों द्वारा किये जाने वाले कल्याण कार्यों में एक विशेषता यह है कि वे 'मदुरा श्रमिक संघ कल्याण परिषद्' को ५, ०० रु० प्रति माह अनुदान में देती है। यह परिषद् कर्मचारियों के बच्चों के लिये एक पाठशाला तथा पुरुष व महिला कर्मचारियों को शिक्षा देने के लिये दो वयस्क केन्द्रों को चलाती है। मिल ने श्रमिकों की बस्ती में भी एक स्कूल की व्यवस्था की है।

इसी प्रकार अनेक और स्थानों पर भी सूती वस्त्र मिलों द्वारा श्रमिकों के लिये विभिन्न प्रकार के कल्याण कार्यों की सुविधाएं प्रदान की गई हैं। उपरोक्त विवरण से स्पष्ट हो जाता है कि सूती मिल उद्योग में दी जाने वाली कल्याण सुविधाओं के स्तर विभिन्न केन्द्रों में भिन्न भिन्न हैं। कुछ मालिक तो केवल कानून के अनुसार ही आवश्यक सुविधाएं देकर संतुष्ट हो गए हैं। परन्तु कुछ बड़ी मिलों ने कल्याण कार्यों को विस्तृत स्तर पर किया है तथा वे कानून द्वारा वांछित सुविधाओं से भी आगे बढ़ गई हैं।

**जूट मिल उद्योग में कल्याण काम —**

केवल "भारतीय जूट मिल परिषद्" ही एक ऐसा संघ है जिसने अपने सदस्य संस्थाओं के कल्याण कार्यों को संगठित करने का प्रयत्न उत्तरदायित्व लिया है। यह परिषद् विभिन्न स्थानों पर पांच कल्याण केन्द्र चलाती है, जिनमें सामान्य कल्याण कार्य होते हैं। इनमें कमरे के भीतर एवं मैदान के खेलों की तथा मनोरंजन की सुविधाओं की व्यवस्था है तथा मिलों में आपस में खेल की प्रतियोगिताएं भी की जाती हैं। प्रत्येक केन्द्र में एक एक रेडियो तथा वाचनालयों में समाचार पत्रों की व्यवस्था है। कुछ केन्द्रों ने स्वयं अपने पुस्तकालय नाटक मण्डली तथा संगीत कक्षाएं चलाई हैं। टीटागढ़ केन्द्र में एक कैन्टीन तथा चिकित्सालय ऐसे भी हैं जिनमें मुफ्त ही चीजें व दवाएं मिलती हैं। यह परिषद् प्रत्येक केन्द्र पर एक प्रारम्भिक पाठशाला चलाती है। स्त्रियों के हेतु पाक व सिलाई कक्षाओं की व्यवस्था भी की गई है। मिल कर्मचारियों के बच्चों को तकनीकी शिक्षा देने के लिये २ ) प्रति व्यक्ति प्रतिवर्ष के मूल्य की दस छात्रवृत्तियां प्रदान की जाती हैं। कुछ केन्द्रों पर एक महिला कल्याण समिति तथा महिला क्लबें भी चलाई जाती हैं। महामारी को रोकने के लिये नियमित रूप से चेचक व अन्य रोगों के टीके लगाये जाते हैं। इसके अतिरिक्त मिलें अलग से भी श्रमिकों के लिये कल्याण कार्य करती रहती हैं। उदाहरणतः परिषद् की ८८ सदस्य मिलों में से जिनका पश्चिमी बंगाल सरकार द्वारा सन् १९५७ में एक सर्वेक्षण किया गया था ७२ में चिकित्सालयों की व्यवस्था है ८ मिलें हस्पताल चलाती हैं १२ मिलों में मातृत्व हित चिकित्सालय हैं ७० में कैन्टीनें हैं ६५ शिशु गृह चलाती हैं ६१ में पाठशालाओं की व्यवस्था है ४१ में पुस्तकालय हैं ३४ में कमरों के भीतर के

केन्द्रों और ६१ में मैदान के खेलों की व्यवस्था है। ७८ मिलों में व्यायामशालाएं हैं तथा ४२ मिलों में समय समय पर सिनेमा दिखाने की व्यवस्था है। सारी मिलों में श्रम कल्याण अधिकारी नियुक्त हैं। कुछ मिलों में उन्हें 'कामिक' या 'कल्याण अधिकारी' कहा जाता है। कुछ मिलों की ओर से १२ मण्डप पश्चिमी बंगाल में तथा एक उत्तर प्रदेश में चलाया जा रहा है।

## कानपुर में मालिकों के श्रम कल्याण कार्य —

कानपुर में ब्रिटिश इण्डिया कारपोरेशन ने दो श्रमिक बस्तियों के लिये एक कल्याण अधीक्षक (Welfare Superintendent) की नियुक्ति की है। लड़कों तथा लड़कियों के स्कूलों, क्लबों, चिकित्सालयों, मातृत्व हित तथा बाल-कल्याण केन्द्रों, सभाओं, एक हस्पताल तथा एक विधवा आश्रम आदि की सुविधाएं कल्याण कार्यों द्वारा दी गई हैं। कानपुर की जेके कॉटन मिलों ने बालकों तथा वयस्कों के स्कूलों, मैस के मैदानों, कमरे के भीतर एवं मैदान के खेलों, रेडियो तथा पूर्ण सुविधायुक्त शिशुगृहों की व्यवस्था की है। कानपुर की जे० के० इण्डस्ट्रीज ने भी तीन लाख रुपयों से एक ट्रस्ट की स्थापना की थी जिसके अन्तर्गत कर्मचारियों के लिये कई पाठशालाएं, एक तैरने का तालाब तथा कई अन्य सुविधाएं प्रदान करने की व्यवस्था थी। परन्तु इन सुविधाओं को प्रदान करने की ओर कोई पग नहीं उठाया गया है।

## इन्जीनियरिंग उद्योग में कल्याण कार्य

इन्जीनियरिंग उद्योग में कई बड़ी सम्स्थाओं ने अनेक प्रकार के श्रम-कल्याण कार्य किये हैं जिनका अब लगभग १६४८ में पश्चिमी बंगाल के इन्जीनियरिंग अधिकरण द्वारा दिये गये एक निर्णय के पश्चात् सामान्यीकरण किया गया है। अनेक संस्थाओं ने अपने कर्मचारियों के लिये चिकित्सालयों, कैन्टीनों, शिक्षा तथा मनोरंजन की सुविधायें प्रदान की हैं। जमशेदपुर की टाटा लोहा एवं इस्पात कम्पनी द्वारा किये गये काम भी विशेष उल्लेखनीय हैं। यह कम्पनी ४१६ पलंगों वाला एक हस्पताल चलाती है। इसके अतिरिक्त नगर के विभिन्न भागों में आठ औषधालय तथा एक हस्पताल संक्रामक बीमारियों का है। कर्मचारी तथा उनके परिवारों का इलाज निःशुल्क किया जाता है। एक महिला चिकित्सा अधिकारी के अधीन एक महिला विभाग तथा मातृत्व हित व शिशु विभाग है। एक मातृत्व हित व बाल कल्याण संस्था भी है जिसके अन्तर्गत निर्धन श्रमिकों के परिवारों के लिये कई चिकित्सालयों का प्रबन्ध है। एक वार्षिक स्वास्थ्य तथा बाल-प्रदर्शनी का भी आयोजन किया जाता है। शिक्षा पर विशेष ध्यान दिया जाता है। वयस्क शिक्षा कक्षाओं के अतिरिक्त कम्पनी ३ हाई स्कूल ११ मिडिल स्कूल १६ प्रारम्भिक पाठशालाएं, ६ रात्रि पाठशालाएं तथा एक तकनीकी रात्रि पाठशाला का भी चलाती है। शिक्षा विभाग का वार्षिक बजट लगभग १८ लाख रु० का है। बच्चों के लिए कई खेल के मैदानों का भी प्रबन्ध है तथा कर्मचारियों के लिये कमरों के भीतर एवं मैदान के

खेलों की भी व्यवस्था है। नगर के विभिन्न भागों में १२ श्रम-कल्याण केन्द्र खोले गये हैं जिनमें एक वाचनालय व एक पुस्तकालय कमरे के भीतर एवं मैदान के खेल व्यायाम व वाद-विवाद प्रतियोगिताएं, संगीत व नाटक आदि की सुविधाएं आदि प्रदान की गई है। इसके अतिरिक्त विभिन्न बस्तियों में मुफ्त सिनेमा दिखाया जाता है। एक रेडियो प्रसारण की भी व्यवस्था है जिसमें से नौ लाउडस्पीकर शहर के विभिन्न भागों में लगाये गये हैं। कारखाने के अंदर कम्पनी दो बड़े-बड़े होटल चलाती है तथा महिला कर्मचारियों के लिये कई विश्रामालयों व बच्चों के लिये शिशुगृहों की व्यवस्था की गई है। अर्धपोषित बच्चों को दूध तथा बिस्कुट बिना मूल्य के दिये जाते हैं। महिलाओं को धोने के लिये साबुन मुफ्त मिलता है। बंगाल की इस्पात निगम तथा भारतीय लोहा कम्पनी ने भी अपने कर्मचारियों के कल्याण के लिये बहुत अच्छे प्रबन्ध किये हैं।

### कागज व सीमेन्ट उद्योग में कल्याण कार्य —

कागज उद्योग में सारी मिलें चिकित्सालयों शिशुगृहों व कैन्टीनों का प्रबन्ध करती है तथा सहकारी समितियों को प्रोत्साहन दिया जाता है। कुछ मिलों ने कर्मचारियों के बच्चों की शिक्षा का भी प्रबन्ध किया है कुछ ने 'कर्मचारी क्लब' स्थापित की हैं तथा कुछ में खेलों की व्यवस्था भी है। सीमेंट कारखानों ने (विशेषकर उन्होंने जो 'एसोसियेटेड सीमेंट कम्पनी' से सम्बन्धित हैं) अपने कर्मचारियों के कल्याण के लिये काफी ध्यान दिया है। उत्तम हस्पतालों और चिकित्सालयों (जिनमें योग्य डाक्टर हैं) संगठित शिशुगृहों कैन्टीनों खेल तथा मनोरंजन के लिये क्लबों सस्ते अनाज की दुकानों तथा शिक्षा आदि की सुविधाएं प्रदान की जा रही हैं।

हस्पतालों चिकित्सालयों शिक्षा तथा मनोरंजन की सुविधाओं की व्यवस्था मालिकों द्वारा अन्य कई उद्योगों जैसे चीनी चमड़ा तथा चर्म रंगाई, रसायन ऊनी वस्त्र तेल सीमेंट, कांच सिगरेट, वनस्पति आदि उद्योगों में भी की गई है।

### बागान में कल्याण कार्य —

असम तथा पश्चिमी बंगाल के चाय बागान में चिकित्सा सुविधाएं दी गई है। एक डाक्टर अथवा कम्पाउन्डर से युक्त चिकित्सालय की भी व्यवस्था है तथा कई क्षेत्रों में गम्भीर बीमारियों के लिये बागानों में ही हस्पताल खोले गये हैं। कुछ बागान ने सामूहिक रूप से सहयोग देकर एक चिकित्सा परिषद् बनाई है जिसमें एक मुख्य चिकित्सा अधिकारी की नियुक्ति की गई है तथा चिकित्सा सम्बन्धी गम्भीर मामले एक सामूहिक हस्पताल में भेज दिये जाते हैं। इसी प्रकार के एक सामूहिक हस्पताल की व्यवस्था दक्षिण भारत के चाय क्षेत्रों में भी की गई है। लगभग सारे बड़े-बड़े चाय व कहवा क्षेत्रों में हस्पतालों व चिकित्सालयों की व्यवस्था है और छोटे क्षेत्रों में कर्मचारियों की चिकित्सा के लिये स्थानीय हस्पतालों में प्रबन्ध हैं। कई स्थानों पर शिशुगृह नहीं हैं परन्तु जब मातायें काम पर चली जाती हैं तो उनके

बच्चों की देखभाल के लिये वृद्ध महिलाओं का प्रबन्ध किया गया है। कई क्षेत्रों में कर्मचारियों के बालकों के लिये स्कूल चलाये जाते हैं तथा उनमें से कुछ में वयस्कों के लिये रात्रि कक्षायें भी स्थापित की गई हैं। कुछ स्थानों को छोड़ कर अन्य स्थानों पर मनोरंजन की सुविधाएं प्रदान नहीं की जाती हैं। बागान में कर्मचारियों के लिये कैन्टीनें भी बहुत कम हैं। मद्रास के एक बागान क्षेत्र में कर्मचारियों में बचत व मितव्ययता की भावना बढ़ाने के लिए एक क्षेत्रीय कर्मचारी सहकारी बैंक खोला गया है। सरकार सहकारी विभाग द्वारा इसके प्रबन्ध में सहायता देती है तथा इसके व्यय के लिये ३००० रुपये का एक अनुदान स्वीकृत किया गया है। बागान में मातृत्व हित-लाभ व बीमारी के लाभ भी दिये गये हैं। पांच कल्याण केन्द्र पुरुषों के लिये तथा पांच स्त्रियों के लिये खोलने की योजना असम श्रम कल्याण बोर्ड द्वारा स्वीकृत हो चुकी है तथा महिलाओं के लिये तीन केन्द्र पहले ही स्थापित हो चुके हैं। त्रिपुरा तथा मनुर्वली में दो तथा एक कल्याण केन्द्र क्रमशः खोले गये हैं। चाय बोर्ड चाय क्षेत्रों के कर्मचारियों के कल्याण के लिये राज्य सरकारों को अपनी निधि से धन देती रही है। कहवा तथा रबर बोर्ड भी रबर तथा कहवा के बागान क्षेत्रों के कर्मचारियों के कल्याण कार्यों के हेतु अपनी निधियों में से धन देने के लिए तैयार हो गये हैं। इसके अतिरिक्त १९५१ के बागान श्रमिक अधिनियम के अन्तर्गत हस्पताल तथा चिकित्सालय चलाये जाने की व्यवस्था है।

**कोयले की खानों में कल्याण-कार्य — १९४७ का कोयला-खान-श्रम कल्याण निधि अधिनियम —**

कोयला तथा अभ्रक की खानों में कल्याण सुविधाएं देने का उत्तरदायित्व अब, "कोयला तथा अभ्रक की खानों के श्रम कल्याण निधियों" पर है। फिर भी मालिकों द्वारा भी कुछ कल्याण सुविधाएं प्रदान की जाती हैं। उदाहरण के लिये एक रिपोर्ट के अनुसार २८ कोयले की खानों ने मनोरंजन का प्रबन्ध किया है, १६७ ने खेल के मैदानों का, २७६ ने बच्चों के लिये पाठशालाओं का तथा ११ ने वयस्क शिक्षा वर्गों की व्यवस्था की है। मद्रास की अभ्रक खानों में ६ स्थानों पर तो खेल के मैदानों का तथा दो स्थानों पर बच्चों के स्कूलों का प्रबन्ध है।

कोयले की खानों में संगठित कल्याण कार्य की आवश्यकता देखते हुए भारत सरकार ने ११ जनवरी १९४४ को एक अध्यादेश की घोषणा की जिसका उद्देश्य एक निधि निर्मित करना था। इसे "कोयला खान श्रम कल्याण निधि" नाम दिया गया है। अध्यादेश को सन् १९४७ में कोयला खान-श्रम-कल्याण निधि अधिनियम में परिवर्तित कर दिया गया जिसमें कोयला उद्योग में काम करने वाले कर्मचारियों के लिये अधिक सुचारु रूप से धन देने की व्यवस्था है। यह अधिनियम जून १९४७ से लागू हुआ। इसके अन्तर्गत "कोयला खान श्रम आवास तथा सामान्य-कल्याण निधि" नाम से एक निधि की स्थापना की गई है। इस निधि के दो खाते हैं —(१) आवास

खाता तथा (२) सामान्य कल्याण खाता । इस अधिनियम के अन्तर्गत सारे भारत में खानों से भाने वाले हर प्रकार के कोयले पर एक उपकर (Cess) लगाया गया है जो न तो चार आने प्रति टन से कम होगा और न ही आठ आने प्रति टन से अधिक। इसका निश्चय केन्द्रीय सरकार समय-समय पर करेगी। इस उपकर से प्राप्त राशि को आवास खाते तथा सामान्य कल्याण खाते में अनुभाजित कर दिया जाता है। अधिनियम में उन तमाम कार्यों का वर्णन किया गया है जिन पर प्रत्येक खाते में से रुपया व्यय किया जा सकता है। पुन सन् १९४७ में खानों से आने वाले कोयले तथा भारी कोयले पर ६ आना प्रति टन के हिसाब से एक उपकर लगाया गया था। जनवरी १९६१ से इस उपकर की दर ५० न० पै० प्रति टन अथवा ४९.२१ न० पै० प्रति मट्रिक टन कर दी गई है। सन् १९२६-२७ तक यह उपकर ७ २ के अनुपात से "सामान्य खाते' तथा "आवास खाते' में विभाजित होता रहा था। सन् १९२६-२७ में आवास पर अधिक जोर देने के लिये अनुपात को ९ ११ में बदल दिया गया। तब से यही अनुपात चल रहा है। इस निधि का प्रशासन केन्द्रीय सरकार एक सलाहकार समिति के परामर्श से करती है जिसमें सरकार व कोयला खानों के मालिक तथा श्रमिकों का प्रतिनिधित्व करने वाले सदस्यों की संख्या बराबर होती है। सारे सदस्य केन्द्रीय सरकार द्वारा नियुक्त किये जाते हैं, जिनमें एक महिला भी होती है। एक 'कोयला खान श्रमिक आवास बोर्ड' पहले से ही स्थापित किया जा चुका है। अधिनियम के अनुसार एक 'कोयला खान श्रम कल्याण कमिश्नर" की भी नियुक्ति हुई है जिसकी सहायता के लिए एक मुख्य कल्याण अधिकारी तीन श्रम कल्याण निरीक्षक तथा एक महिला कल्याण अधिकारी रखे गये हैं। कोयले की खानों के श्रमिकों के लिये जो कानून बने हैं उन्हें क्रियान्वित करने के लिये बिहार, बंगाल तथा मध्य प्रदेश में पाँच प्रकार अधिकारी नियुक्त किये गये हैं।

१९५०-५१ में 'कोयला खानों के कल्याण निधि नियमों" में तीन विशेष संशोधन किये गये। वे निम्नलिखित विषयों पर थे—(१) बड़े कोयला क्षेत्रों की 'कोयला क्षेत्र उपसमाओं' का संविधान बनाना (२) खानों से रेल के अतिरिक्त किसी और साधन से भेजे जाने वाले कोयले तथा भारी कोयले पर भी उपकर लगाना तथा (३) जो खानें अपने कर्मचारियों के लिये एक निश्चित स्तर के चिकित्सालय चलाती हैं उन्हें सहायता देना। सन् १९६० -६१ में "कोयला खान श्रम कल्याण निधि" की कुल आय १८१ लाख रु० थी जिसमें से ९६ लाख रु० सामान्य कल्याण और आवास पर व्यय हो जाने का अनुमान था। १९५९-६० तक सामान्य कल्याण पर ७६.३ लाख रु० तथा आवास योजनाओं पर ७१.१ लाख रु० व्यय हुआ था।

निधि के आवास सम्बन्धी कार्य पहले ही बताये जा चुके हैं। (देखिये पृष्ठ २१४-१६) जहाँ तक सामान्य कल्याण का प्रश्न है व्यय का एक बड़ा भाग स्वास्थ्य सुविधाओं तथा चिकित्सा सम्बन्धी देखभाल व इलाज के साधनों पर लगाया जाता है। इस समय यहाँ ८ क्षेत्रीय हस्पताल हैं जिनमें से दो-दो बिहार,

करने व उन्हें किसी अन्य कार्य में प्रशिक्षित करने के लिये धनबाद हस्पताल में एक पुनर्वास केन्द्र स्थापित करने की योजना। सन् १९६ में खानों के ऊपरी धरातल पर स्नान गृहों की कुल संख्या २२१ थी। १५१ खानों में शिशु गृहों का प्रबन्ध था। गोरखपुर श्रम संगठन द्वारा कोयला खानों में जो श्रमिक भरती होते हैं उनके कल्याण कार्यों के लिये ३ कल्याण अधिकारियों की नियुक्ति की गई है। कोयला खान प्रोवीडेण्ट फण्ड तथा बोनस योजना पर सामाजिक सुरक्षा के अध्याय में विचार किया गया है।

**अभ्रक की खानों में श्रम-कल्याण कार्य १९४६ का अभ्रक खान श्रम-कल्याण निधि अधिनियम —**

सरकार ने १९४६ में अभ्रक खान श्रम कल्याण अधिनियम को पारित किया। इस अधिनियम के अन्तर्गत एक निधि की स्थापना की गई है जिस निधि में धन मूल्य अनुसार, एक आयात निर्यात कर लगा कर संचित किया गया है। यह कर उस तमाम अभ्रक पर जो भारत से निर्यात होता है लगाया गया है। इस कर की दर ६¼ प्रतिशत से अधिक नहीं हो सकती है। वर्तमान दर मूल्य अनुसार २½% है। इस निधि का उपयोग अभ्रक खानों में काम करने वाले श्रमिकों के कल्याण हेतु होता है। इस अधिनियम के अन्तर्गत सरकार ने सलाहकार समितियां बनाई हैं जिनमें से एक बिहार के लिये एक आन्ध्र के लिये तथा एक राजस्थान के लिये है। कोयला खानों का कल्याण कमिश्नर ही अभ्रक खानों का कल्याण कमिश्नर बना दिया गया है। निधि के १९५८–५९ के बजट में ११ ८९,७११ रु० के व्यय की व्यवस्था थी। निधि की आय २६,१९,५० रु० थी। कल्याण कार्यों से सम्बन्धित श्रमिकों को निम्नलिखित सुविधाएं उपलब्ध हैं चिकित्सा सम्बन्धी सुविधाओं के अन्तर्गत ७ पलंगों वाला एक केन्द्रीय हस्पताल कर्मा (बिहार) में है। १२ पलंगों वाला एक हस्पताल तीसरी (बिहार) में तथा १४ पलंगों वाला एक हस्पताल कालीचेडु (आन्ध्र) में है। गंगापुर (राजस्थान) में ६ पलंगों वाला एक हस्पताल तथा केन्द्रीय हस्पताल कर्मा (बिहार) के साथ २० पलंगों वाला एक टी० बी० हस्पताल बनाये जा रहे हैं। अभ्रक खानों के श्रमिकों के लिये वैलोर के टी० बी० हस्पताल तथा रांची के टी० बी० सैनिटोरियम में भी पलंग सुरक्षित किये गये हैं। अभ्रक खान के जो श्रमिक क्षय रोग से पीड़ित हैं तथा इलाज करा रहे हैं उनके आश्रितों के लिये २० रु प्रति माह का निर्वाह भत्ता प्रदान किया जाता है। इनके अतिरिक्त १४ अचल चिकित्सालय हैं—(२ आन्ध्र में ६ बिहार में तथा ६ राजस्थान में) [illegible] चल चिकित्सालय हैं (१ आन्ध्र में १ बिहार में तथा ५ राजस्थान में) तथा ९ मातृत्व हित तथा शिशु कल्याण केन्द्र हैं, (४ आन्ध्र में २ बिहार में तथा ३ राजस्थान में)। प्रत्येक वर्ष अभ्रक की खानों में मलेरिया उन्मूलन कार्यवाहियां भी की जाती हैं। शिक्षा सम्बन्धी सुविधाओं के अन्तर्गत ६ बहुउद्देशीय संस्थाएं निधि द्वारा बिहार में चलाई जा रही हैं। प्रत्येक में एक वयस्क शिक्षा केन्द्र तथा एक महिला कल्याण केन्द्र है। इनमें

मनोरंजन की तथा शिक्षा की सुविधाएं प्रदान की जाती हैं। सिलाई कढ़ाई, बुनाई आदि कक्षाओं का भी प्रबन्ध है। १६ वयस्क शिक्षा तथा सामुदायिक केन्द्र भी हैं। (१ आन्ध्र में २ बिहार में तथा १३ राजस्थान मे) १० प्रारम्भिक और प्राइमरी स्कूल हैं (६ आन्ध्र में तथा ४ राजस्थान में) और दो मिडिल स्कूल हैं (१ आन्ध्र में तथा १ राजस्थान में)। अभ्रक खानो के श्रमिकों के बच्चों के लिये उच्च शिक्षा हेतु छात्र वृत्तियां भी प्रदान की जाती हैं। आन्ध्र में स्कूल के बच्चों को किताबें मुफ्त दोपहर का खाना स्लेटें कपड़े बस्ते आदि भी मुफ्त प्रदान किये जाते हैं। बच्चों के लिये दो बोर्डिंग हाउस भी बनाये गये हैं। मनोरंजन सुविधाओं के अन्तर्गत अभ्रक खान श्रमिकों के लिये ३ चलते फिरते सिनेमा हैं (२ बिहार में तथा १ राजस्थान में)। यह विभिन्न अभ्रक खानों में मुफ्त सिनेमा दिखाते हैं। खानों में मनोरंजन क्लब तथा रेडियो भी हैं। उपभोग की वस्तुओ के लिये एक चल दुकान भी है जिसमें सस्ते दामों पर वस्तुएं मिल जाती हैं। आहातों में साग सब्जी उगाने के लिये बीज भी बांटे जाते हैं। पीने के पानी की व्यवस्था के लिये निधि द्वारा ६ कुएं बिहार में तथा ४ आन्ध्र में बनाये गये हैं। अभ्रक खान मालिकों को अनुमोदित योजना के आधार पर कुओं का निर्माण करने पर उपदान दिया जाता है। इसके अन्तर्गत ११ कुएं बिहार में तथा ८ आन्ध्र में बनाये गये हैं तथा ४ कुएं राजस्थान में बनाये जा रहे हैं। उन क्षेत्रों में जहां पानी का अभाव है वहां ट्रकों द्वारा पानी पहुंचाया जाता है। दुर्घटना से श्रमिक की मृत्यु पर उसकी विधवा एवं बच्चों को वित्तीय सहायता इस प्रकार दी जाती है (१) विधवा को २ वर्ष के लिये १० रु० प्रति माह का भत्ता (२) स्कूल जाने वाले प्रत्येक बच्चे को ३ वर्ष तक ५ रु० प्रति माह की छात्रवृत्ति।

**कोलार की सोने की खानों में और अन्य खानों में कल्याण कार्य —**

मैसूर में कोलार की सोना खानों में कई वर्षों से कल्याणकार्य एक संगठित स्तर पर हो रहा है। इसके अन्तर्गत निःशुल्क व्यापक स्वास्थ्य सेवायें मुफ्त मातृत्व हित गृह अनाज शिक्षा व मनोरंजन की सुविधाएं आदि की व्यवस्था है जिनके लिये उपदान भी प्रदान किया जाता है। इन सुविधाओं से युक्त एक हस्पताल ४६ पाठशालाएं, ११ रात्रि पाठशालायें ११ मनोरंजन के क्लब जिनमें रेडियो वाचनालय व पुस्तकालय आदि हैं एक कैन्टीन चार मातृत्व हित गृह तीन शिशुगृहों तथा ३ सहकारी भंडारों की व्यवस्था है। कल्याण कार्यों को संगठित करने के लिये एक केन्द्रीय कल्याण समिति भी बना दी गई है।

इसी सोना खानों में सब सुविधाओं से युक्त एक हस्पताल एक कैन्टीन एक अनाज भंडार, एक सहकारी भंडार तथा माग मजियों के लिये एक दुकान की व्यवस्था की गई है। शिशुगृह मनोरंजन की सुविधायें कमरे के भीतर व मैदान के खेल मुफ्त सिनेमा आदि की सुविधायें भी हैं। मैंगनीज की ७६ खानों में श्रम ब्यूरो द्वारा १९५७ में एक जांच की गई थी। इससे पता चलता है कि चिकित्सा की

सुविधायें तो सभी मैंगनीज खानों में प्रदान की जा रही हैं परन्तु मनोरंजन शिक्षा व यातायात की सुविधायें केवल कुछ खानों में ही पाई जाती हैं। अधिकतर खानों में विश्राम स्थल भी पाये जाते हैं। सरकार ने अब कोयला और अभ्रक खानों की भांति एक मैंगनीज श्रमिक कल्याण निधि स्थापित करने के लिये विधान बनाने का निर्णय कर लिया है। परन्तु अभी इस विधान को उस समय तक के लिये स्थगित कर दिया है जब तक कि मैंगनीज का आयात बढ़ नहीं जाता और उसके मूल्यों में स्थिरता नहीं आ जाती। कच्चे लोहे की १९ खानों में भी एक जांच की गई थी। इससे पता चलता है कि केवल ४ खानों में अस्पताल या चिकित्सालय हैं। ११ खानों में मनोरंजन की सुविधायें १० में शिक्षा की सुविधायें ५ में कैंटीनें ११ में शिशुगृह तथा २३ में विश्राम स्थल पाये जाते हैं। ठेके के श्रमिकों के लिये कल्याण सुविधायें बहुत कम हैं।

१९४६ के खान शिशुगृह नियमों के अनुसार जो शिशुगृह बनाये गये हैं उनकी संख्या १९५८ में कोयले की खानों को छोड़कर अन्य खानों में १८३ थी। २९ और शिशुगृह बनाये जा रहे थे। खानों में १९५५ के खान नियमों के अन्तर्गत पीने के पानी का प्रबन्ध प्रारम्भिक चिकित्सा सहायता शौचालय विश्राम गृह आदि की व्यवस्था भी की गई है। बड़ी-बड़ी खानों में कैंटीनें भी खोली गई हैं और कल्याण अधिकारियों की नियुक्ति भी की गई है।

**मालिकों द्वारा किये गए कल्याण कार्यों का आलोचनात्मक मूल्यांकन —**

यह देखा गया है कि अब तक मालिकों द्वारा किये गये कल्याण कार्य अनमने मन से तथा अहसान की भावना से किये गये हैं। उनके पीछे सेवा की सच्ची भावना का अभाव ही रहा है और जो कुछ भी कल्याण कार्य उन्होंने किये हैं वे स्वार्थ से किये गये हैं। मालिकों द्वारा किये गये कल्याण कार्यों को अधिकांश श्रमिक संदेह की दृष्टि से देखते हैं। यह शंका की गई है कि यदि श्रमिक सचेत नहीं रहेंगे तो जो भी कल्याण कार्य हो रहा है उसके बदले उनकी मजदूरी कुछ अंश तक कम हो जायगी। श्रमिक यह भी अनुभव करते हैं कि मालिक अधिकतर कल्याण कार्यों का उपयोग श्रमिक संघों के प्रभाव को कम करने के लिये तथा श्रमिकों को उनसे दूर रखने के लिये करते हैं तथा ऐसे श्रमिकों के विरुद्ध जो संघों के सदस्य होते हैं, भेदभाव की नीति बरतते हैं। जो कल्याण कार्य ऐसी बदले की भावना से किए जाते हैं उनके अन्ततः अवश्य ही बुरे परिणाम निकलते हैं। श्रम अनुसंधान समिति ने डा० बी० आर० सेठ के इस सम्बन्ध में विचार उद्धृत किये हैं। उनके शब्दों में 'भारत में उद्योगपतियों की एक बड़ी संख्या अब भी कल्याण कार्यों को एक बुद्धिमत्तापूर्ण निवेश (Wise Investment) न समझ कर निरर्थक दायित्व (Barren Liability) समझती है।* श्री शिवाराव ने भी ब्रिटिश ट्रेड यूनियन कांग्रेस के एक

* *Labour Investigation Committee Report, Page 349*

प्रतिनिधि मंडल के विचार उद्धृत किये हैं जो १६२० में भारत आया था कि "जो कल्याण कार्य इस समय भारत में चल रहा है वह केवल एक भ्रम तथा जाल (Delusion and a Snare) है तथा कल्याण योजनाओं ने श्रम सघों के निर्माण को असम्भव कर दिया है।"* श्रम अनुसन्धान समिति ने यह भी कहा है कि मालिकों की एक बड़ी संख्या कल्याण कार्य की ओर उदासीन व प्रतिकूल व्यवहार रखती है और मालिक कहते हैं कि विश्राम स्थलों की व्यवस्था इसलिये नहीं है क्योंकि कारखाने का सम्पूर्ण क्षेत्र ही श्रमिकों का है, शौचालयों का प्रबन्ध इस कारण नहीं किया गया है क्योंकि श्रमिक जंगलों में शौच जाना अधिक पसन्द करते हैं और क्योंकि कैन्टीनों व क्रैचों की सुविधाओं का श्रमिक उपयोग नहीं करते इसलिये इनकी कोई आवश्यकता नहीं है। इसलिये समिति ने यह विचार व्यक्त किया है कि यह स्पष्ट है कि जब तक कल्याण कार्यों के बारे में मालिकों के निश्चित उत्तरदायित्वों को कानून द्वारा स्पष्ट नहीं किया जायगा तब तक इस प्रकार के मालिक उस मार्ग का अनुसरण नहीं करेंगे जिस पर उनके प्रगतिशील और दूरदर्शी भाई चल रहे हैं। किन्तु यह भी उल्लेखनीय है कि कुछ आवश्यक मालिकों ने कुछ बहुत अच्छे काम भी किये हैं। इसलिये इस संस्था का प्रमाणित होना या न होना विशिष्ट मालिकों व परिस्थितियों पर निर्भर है। अनेक मालिकों ने यह स्वीकार कर लिया है कि कल्याण कार्य स्वयं उनके ही लाभ के लिये हैं। यदि कुछ मालिकों को कल्याण कार्य लाभदायक प्रतीत होता है तो यह कोई कारण नहीं है कि श्रमिक कल्याण कार्य के लागू होने पर शंका प्रकट करे अथवा आपत्ति करे, विशेषकर जबकि यह योजना दोनों पक्षों के लिये लाभप्रद है। यह बात भी ध्यान देने योग्य है कि कल्याण कार्यों के प्रशासन में समस्त अधिकार मालिकों के ही हाथ में नहीं होने चाहिये अपितु कर्मचारियों का भी पर्याप्त रूप में प्रतिनिधित्व होना चाहिये।

समाज सेवा संस्थाओं द्वारा कल्याण कार्य :—

अनेक समाज सेवा संस्थाएं भी कल्याण काम के क्षेत्र में उपयोगी कार्य कर रही हैं। वे मालिकों और श्रमिकों दोनों की इस क्षेत्र में सहायता करती हैं और स्वयं भी स्वतन्त्र रूप से कार्य करती हैं। ऐसी संस्थाओं के उदाहरण निम्नलिखित हैं :—बम्बई समाज सेवा लीग जो "सरवेन्ट्स ग्राफ इण्डिया सोसायटी (Servants of India Society) द्वारा प्रारम्भ की गई थी तथा मद्रास व बंगाल की अन्य इसी प्रकार की और लीगें सेवासदन समितियां, बम्बई प्रैसीडेन्सी महिला परिषद्, मातृत्व हित व बाल कल्याण परिषद्, आई० एम० सी० ए०, वमिन वर्क संघ, मिशन समिति तथा अन्य धर्म प्रचारक समितियां आदि। सन् १६१८ में बम्बई समाज सेवा लीग ने दो प्रगतिशील मिल मालिकों को इस बात के लिये प्रेरित किया कि मिल के कर्मचारियों के लाभार्थ जो दो कर्मचारी संस्थान चालू थे उनका प्रबन्ध और संगठन

* B Shiva Rao The Industrial Worker in India, Page 236

इस लीग को ही सौंप दिया जाये। इस बम्बई समाज सेवा लीग ने जिससे स्वर्गीय एन एम जोशी का सम्बन्ध था कई कार्यों को चलाया। उदाहरणार्थ रात्रि पाठशालाओं द्वारा जनता में शिक्षा का प्रचार, अनेक पुस्तकालय तथा मैजिक लालटेन की सहायता से व्याख्यान सदस्यों के लिये स्कार्उटिग जन स्वास्थ्य की वृद्धि श्रम-वर्ग के लिए खेल तथा मनोरंजन श्रमिकों को दुर्घटनाओं के समय क्षतिपूर्ति दिलाना सहकारी आन्दोलन को विस्तृत करना आदि। बम्बई व पूना की सेवासदन समितियों ने महिलाओं व बालकों के लिये सामाजिक शैक्षिक तथा चिकित्सा सम्बन्धी कार्य किये हैं। साथ ही समाज सेवकों को प्रशिक्षण भी दिया गया है। बगाल के 'महिला संस्थान' (Women's Institute) ने गांवों में जाकर शिक्षा तथा जनस्वास्थ्य के कार्य को बढ़ाने के लिए 'महिला समितियाँ' स्थापित की हैं। इन सभी संस्थाओं के कल्याण कार्यों का वास्तविक महत्व इस बात में है कि इनसे कार्य करने तथा रहने की परिस्थितियों के उच्च स्तर स्थापित हो जाते हैं जो प्रचलित होने के पश्चात् धन्त में कानून द्वारा निर्धारित न्यूनतम स्तर को भी ऊँचा उठाने में सहायक होते हैं।

नगरपालिकाओं द्वारा श्रम कल्याण कार्य —

कुछ नगरपालिकाओं द्वारा कर्मचारियों के कल्याण हेतु विशेष कदम उठाये गये हैं। कानपुर मद्रास तथा कलकत्ता निगम तथा अजमेर नगरपालिका सहकारी साख समितियाँ चलाती हैं। बम्बई निगम ने एक विशेष कल्याण विभाग के निरीक्षण में कल्याण कार्यों का एक जाल सा फैला रखा है। उसके अन्तर्गत १५ कल्याण केन्द्र हैं जो साधारणतः मिल कर्मचारियो के चालों में स्थित हैं। इनमें कर्मचारियों के लिए कमरे के भीतर एवं मैदान के खेल शिक्षा सुविधाएं चलचित्र प्रदर्शन आदि की व्यवस्था है। एक नर्सरी पाठशाला तथा एक मातृत्व हित केन्द्र भी चलाये जा रहे हैं। प्रत्येक कैम्प मे सहकारी समितियां स्थापित कर दी गई हैं। मद्रास निगम श्रम क्षेत्रों में वयस्क शिक्षा के लिये अनेक रात्रि पाठशालाएं चलाता है। श्रमिको के बालकों के लिए एक शिशु गृह भी है और निगम की कार्यशाला में एक कैन्टीन भी चालू है। शिशु गृहों का प्रबन्ध योग्य नर्स तथा दो महिला सेविकाओं के हाथों में है। बालकों के लिये खेल के मैदान पालनों व झिलमों स्नान गृहों आदि का भी प्रबन्ध है। बच्चों को बिना मूल्य भोजन व दूध दिया जाता है तथा एक नर्सरी कक्षा का भी प्रबन्ध है। निगम की पाठशालाओं में पढ़ने वाले निर्धन बालकों को दोपहर का भोजन मुफ्त दिया जाता है। कलकत्ता निगम भी रात्रि पाठशालाएं चलाता है। अभी हाल ही में दिल्ली में वयस्क शिक्षा की सुविधाएं प्रारम्भ की गई हैं। लगभग सारी नगरपालिकाओं और निगमों में प्राविडेन्ट फण्ड योजना लागू है। कानपुर, अजमेर नागपुर, मद्रास कलकत्ता लखनऊ तथा अहमदाबाद नगरपालिकाओं और निगमों में साधारणतः उन व्यक्तियों के लिए जो प्राविडेन्ट फण्ड योजना के सदस्य होने की शर्तें पूरी नहीं करते अवकाश प्राप्ति धन देने की व्यवस्था भी है।

**श्रमिक संघों द्वारा श्रम कल्याण कार्य —**

श्रमिक संघों द्वारा किये गये कल्याण कार्यों को देखते हुए स्पष्ट ज्ञात हो जाता है कि श्रमिक संघों के कार्य के क्षेत्र के सीमित होने के कारण उनके कल्याण कार्यों में अनेक रुकावटें पड़ती हैं। यह समझा जाता है कि श्रमिक संघ केवल मालिकों से लाभ लेने के साधन मात्र हैं तथा परस्पर सहायता से हो सकने वाले लाभप्रद कार्यों को उपेक्षित कर सकते हैं। अहमदाबाद सूती कपड़ा मिल मजदूर परिषद्, कानपुर की मजदूर सभा तथा इन्दौर की मिल मजदूर यूनियन' जैसे केवल कुछ ही श्रमिक संघों ने श्रम कल्याण कार्यों के लिए कदम उठाये हैं।

अहमदाबाद की सूती कपड़ा मिल मजदूर परिषद् कल्याण कार्यों पर अपनी आय का ६० प्रतिशत व ७ प्रतिशत तक व्यय करती है। यह राशि लगभग चालीस हजार रुपये तक होती है। इन कल्याण कार्य के अन्तर्गत तीन दिन की तथा तीन रात्रि की पाठशालाएं श्रमिक वर्ग की लड़कियों के लिए एक आवास युक्त बोर्डिंग हाउस लड़कों के लिए दो अध्ययन कक्ष, ६६ वाचनालय व पुस्तकालय २७ शारीरिक शिक्षा व समाज केन्द्र ६ व्यायामशालाएं आदि बने हुये हैं। छात्रवृत्तियाँ भी प्रदान की जाती हैं तथा दर्जी के काम में व्यवसायिक प्रशिक्षण देने की भी योजना है। इस उद्देश्य के लिए लगभग २४ विशेष निरीक्षक तथा कुछ महिला कर्मचारियों की नियुक्ति की गई है। ये निरीक्षक प्रतिदिन श्रमिकों के सम्पर्क में आते हैं तथा उनके रहने के क्षेत्रों में जाकर उनकी कठिनाइयों को सुलझाने में सहायता करते हैं और श्रमिकों के आर्थिक और सामाजिक स्तर को ऊपर उठाने के हेतु उनके जीवन के महत्वपूर्ण पहलुओं पर ध्यान देते हैं। १९५१ से खास केन्द्र भी संगठित किये गये हैं जिनकी संख्या ३५ है। यह परिषद् विभिन्न बस्तियों में पांच चिकित्सालय चलाती है जिनमें एक एलोपैथिक, एक होम्योपैथिक व तीन आयुर्वेदिक हैं। साथ ही एक मातृत्व हित-गृह भी है। परिषद् द्वारा एक कर्मचारी सहकारी बैंक भी चालू किया गया है। इस बैंक से ११ आवास समितियां १७ साख समितियाँ और १० संभरण समितियाँ सम्बद्ध (Affiliated) हैं। अपने सदस्यों को परिषद् कानूनी सहायता भी देती है

कानपुर की "मजदूर सभा" एक वाचनालय, एक पुस्तकालय तथा एक चिकित्सालय श्रमिकों के लिए चलाती है। कुछ रेलवे कर्मचारी संघों ने सहकारी समितियाँ तथा अनेक प्रकार की निधियाँ विशेष लाभों के लिये स्थापित की हैं, उदाहरणार्थ कानूनी सहायता मृत्यु तथा अवकाश के समय सहायता बेरोजगारी व बीमारी लाभ तथा जीवन बीमा आदि। उत्तर प्रदेश में भारतीय श्रम संघ ने लगभग ४८ केन्द्र खोले हैं जिनमें अनेक प्रकार के कल्याण कार्य चालू हैं। कहा जाता है कि भारतीय राष्ट्रीय श्रमिक संघ कांग्रेस की असम शाखा ने एक समाज कल्याण संस्थान सरकारी सहायता से प्रारम्भ किया है जहाँ प्रत्येक चाय बागान के कुछ श्रमिकों को सामाजिक व कल्याण कार्यों में प्रशिक्षित करने की व्यवस्था है। इन्दौर

के मिल मजदूर श्रम संघ ने एक श्रम-कल्याण केन्द्र खोला है जो तीन विभागों में कार्य कर रहा है बाल मन्दिर, कन्या मन्दिर तथा महिला मन्दिर। बाल मन्दिर में ४ वर्ष से लेकर १ वर्ष की आयु तक के बालकों को लिखना पढ़ना गिनना आदि सिखाया जाता है तथा खेलों और शारीरिक शिक्षा पर भी ध्यान दिया जाता है। बालकों के लिये खेल का मैदान भी है। नृत्य संगीत तथा सामाजिक उत्सव भी आयोजित किये जाते हैं। कन्या मन्दिर में श्रमिक वर्ग के परिवारों की ऐसी लड़कियों को जिन की आयु १ से १६ वर्ष तक की होती है प्रारम्भिक शिक्षा दी जाती है तथा सिलाई, बुनाई कताई आदि कार्य सिखाये जाते हैं। स्वास्थ्य विज्ञान व बच्चों की देखभाल का प्रशिक्षण भी दिया जाता है। महिला मन्दिर में भी इसी प्रकार की शिक्षा महिला श्रमिकों को दी जाती है। इसके अतिरिक्त संघ एक पुस्तकालय एक वाचनालय तथा रात्रि कक्षाएं भी चलाता है और मजदूर बस्तियों में कमरे के भीतर एवं मैदान के खेलों की भी व्यवस्था की गई है।

किन्तु साधारणतः श्रमिक संघों ने कल्याण कार्यों में अधिक रुचि नहीं ली है। इन कार्यों में सबसे बड़ी बाधा यह है कि श्रम संघों के पास धन और योग्य नेताओं का अभाव है। इसमें कोई सन्देह नहीं है कि यदि श्रमिक संघ कल्याण कार्यों को चलायें तो वे अपनी स्थिति को विशेष रूप से दृढ़ कर सकेंगे।

## कल्याण कार्यों के कुछ विशेष पहलू

**कैन्टीनें — ( Canteens )**

सारे संसार में अब इस बात को मान लिया गया है कि हर औद्योगिक संस्था का कैन्टीन एक आवश्यक अंग है। ये श्रमिकों के स्वास्थ्य कार्यक्षमता तथा उनके हित की दृष्टि से अत्यधिक लाभदायक होती हैं। एक औद्योगिक कैन्टीन के उद्देश्य हैं—श्रमिकों को अपूर्ण व असन्तुलित आहार के स्थान पर सन्तुलित आहार उपलब्ध करना सस्ता तथा स्वच्छ भोजन प्रदान करना और काम करने के स्थान के निकट ही विश्राम करने का अवसर देना फैक्ट्री में कई घण्टे काम करने के पश्चात् उनको काम के स्थान से आने जाने की कठिनाइयों को दूर करना और इस प्रकार उनके समय की बचत करना भोजन एवं खाद्य सामग्री प्राप्त करने में जो कठिनाइयां होती हैं उनको दूर करना आदि। इसके अतिरिक्त कैन्टीन द्वारा एक ऐसा मिलन स्थान प्राप्त हो जाता है जिसमें कारखाने के हर विभाग के श्रमिक परस्पर मिल सकते हैं तथा वहां वह न केवल खाना खाते हैं वरन् बातचीत भी कर सकते हैं और विश्राम करके अपनी थकान दूर कर सकते हैं। इस प्रकार कैन्टीन का श्रमिकों के आराम विश्वास तथा हौसले पर उचित प्रभाव पड़ता है। कैन्टीनों की स्थापना की ओर ध्यान देना राज्य का विशेष कार्य माना जाना चाहिये और कैन्टीन का चलाना मालिकों द्वारा एक राष्ट्रीय निवेश समझना चाहिये।

योरुप और अमरीका के देशों के श्रमिकों में कैन्टीनें अत्यधिक लोकप्रिय हैं

तथा ये पोषण व आहार विद्या पर प्रयोग करने वाली प्रयोगशालायें मानी जाती हैं। ये औद्योगिक कल्याण के एक साधन के रूप में निरन्तर प्रगति कर रही हैं। ब्रिटेन में सन् १९३७ के फैक्टरी अधिनियम के अन्तर्गत मालिकों को भोजनालय के लिए स्थान देना आवश्यक है। इसके अतिरिक्त वहाँ फैक्टरी निरीक्षकों को अभी हाल ही में विशेष कारखानों में उचित तथा अच्छी कैन्टीनें बनवाने की आज्ञा देने के अधिकार दिये गये हैं। किन्तु भारत में श्रमिकों तथा मालिकों ने कैन्टीनों द्वारा की गई मूल्यवान सेवाओं को नहीं पहचाना है। अधिकांश स्थानों में कैन्टीनें चालू नहीं की गई हैं तथा जहाँ हैं भी वे अधिकतर ठेकेदारों द्वारा चलाई जाती हैं जो निजी चाय की दुकानों के समान भी अच्छी नहीं होती हैं। ऐसी कैन्टीनों में न तो सस्ता और अच्छा भोजन ही मिलता है और न ही उनका वातावरण स्वच्छ, स्वस्थ तथा आकर्षक होता है। ठेकेदार श्रमिकों के हित की अपेक्षा अपने लाभ की ओर अधिक ध्यान देते हैं। परिणामस्वरूप दोपहर के भोजन को श्रमिक अपने साथ लाना अधिक उचित समझते हैं तथा कैन्टीनें श्रमिकों में लोकप्रिय नहीं हो पाई हैं। अधिकांश श्रमिक इस बात से भी अनभिज्ञ हैं कि उचित तथा पोषक आहार का उनके स्वास्थ्य पर क्या लाभप्रद प्रभाव पड़ता है। इसलिए औद्योगिक संस्थानों में अच्छी कैन्टीनें खोली जानी अत्यन्त आवश्यक हैं।

एक कैन्टीन को सफलतापूर्वक चलाने के लिए कुछ विशेष बातें होनी आवश्यक हैं। कैन्टीन खुली साफ तथा स्वच्छ होनी चाहिए और फैक्टरी के अन्दर होनी चाहिए। उसमें मित्रता का वातावरण पैदा करने के लिए पूरा प्रयत्न होना चाहिये जिससे श्रमिक वास्तव में शांति व विश्राम का अनुभव कर सकें। कैन्टीन को लाभ के आधार पर नहीं चलाना चाहिए तथा वहाँ बनने वाली वस्तुएं अच्छे प्रकार की होनी चाहिएँ। मालिकों को इसके लिये आर्थिक सहायता देनी चाहिये जिससे कैन्टीन सस्ते मूल्य पर वस्तुएं बेच सकें। कारखाने के प्रबन्धकर्ता भवन मेज कुर्सियाँ तथा पानी के बर्तन आदि भी बिना मूल्य के दे सकते हैं। कैन्टीन मैनेजर तथा अन्य कर्मचारियों का वेतन कारखाने के सामान्य वेतन बिल में सम्मिलित किया जा सकता है। यह उल्लेखनीय है कि कुछ मालिकों ने जैसे टाटा लोहा और इस्पात कम्पनी ने, देहली क्लॉथ मिल्स व बम्बई में लीवर ब्रदर्स ने तथा भारतीय चाय बाजार विस्तार बोर्ड ने अपने कर्मचारियों के लिए बहुत अच्छी कैन्टीनों की व्यवस्था की है। अनुभव द्वारा यह सिद्ध हो चुका है कि जो कैन्टीनें केवल लाभ अर्जित करने के लिये नहीं अपितु उचित मूल्यों पर स्वास्थ्यकर भोजन देने के लिये चलाई जाती हैं श्रमिक इन अच्छी कैन्टीनों के उपयोग करने के विरोध में नहीं होते हैं। इसलिये मालिकों की यह आपत्ति उचित नहीं है कि श्रमिकों में कैन्टीन उपयोग करने की प्रवृत्ति अभी विकसित नहीं हो पाई है तथा वे अपने-अपने घरों से भोजन साथ लाना अधिक पसन्द करते हैं। यह भी उल्लेखनीय है कि भारत सरकार ने औद्योगिक कैन्टीनों के महत्व को पूर्णतः स्वीकार कर लिया है।

१९४८ के कारखाना अधिनियम के अनुसार राज्य सरकारों को यह अधिकार दिया गया है कि वे तमाम ऐसे कारखानों में जहाँ २५० या इससे अधिक श्रमिक काम कर रहे हों कैन्टीनें स्थापित करने के नियम बना सकती हैं। इन नियमों में निम्न बातें होनी चाहियें—कैन्टीनें स्थापित करने की तिथि निर्माण स्थान मेज-कुर्सी तथा सामान का स्तर आदि भोजन व उसके मूल्य प्रबन्धकर्ता समिति का संविधान तथा इस समिति में श्रमिकों का प्रतिनिधित्व आदि। राज्य सरकारों ने इस सम्बन्ध में नियम बना दिये हैं तथा उन तमाम कारखानों में जिनमें २५ या इससे अधिक श्रमिक कार्य करते हों कैन्टीनों की स्थापना अनिवार्य कर दी गई है।

शिशुगृह —(Creches)

जहाँ तक शिशुगृहों का प्रश्न है भारत सरकार ने कारखाना अधिनियम के अन्तर्गत राज्य सरकारों को कुछ नियम बनाने के अधिकार दिये हैं। राज्य सरकारें यह नियम बना सकती हैं कि ऐसे तमाम कारखानों में जहाँ ५ या इससे अधिक महिलाएं काम करती हैं उनके ६ वर्ष से कम के बालकों के लिये एक अलग उचित कमरा सुरक्षित कर देना चाहिये। ऐसे कमरों के स्तर के लिये और बच्चों की देख रेख के लिये भी नियम बनाये जा सकते हैं। बम्बई, मध्य प्रदेश उत्तर प्रदेश मद्रास बंगाल जैसे अधिकांश राज्यों ने इस अधिकार के अन्तर्गत नियम बनाये भी हैं। उत्तर प्रदेश में मातृत्व हित लाभ अधिनियम के अन्तर्गत उन तमाम कारखानों में जिनमें ५० या इससे अधिक महिला श्रमिक कार्य करती हैं एक शिशुगृह खोलना आवश्यक है। परन्तु श्रम अनुसंधान समिति के अनुसार केवल कुछ कारखानों को छोड़कर अधिकांश में शिशुगृह उचित प्रकार से स्थापित नहीं किये गये हैं। साधारणतः शिशुगृह कारखानों के उपेक्षित स्थानों पर होते हैं तथा कार्य करने के स्थान से भी दूर होते हैं। उनमें बालकों को बहलाने के लिए खिलौने तक नहीं होते तथा बच्चों की देख-रेख के लिए भी कोई व्यक्ति नहीं होता। यदि कोई आया या नर्स होती भी है तो वह बालकों की आवश्यकता की ओर पूर्ण रूप से ध्यान नहीं देती है। साधारणतः इस कार्य के लिये नर्सों को कम वेतन मिलता है। जिन्हें अच्छे शिशुगृह कहा जा सकता है वहाँ भी बच्चों की देख रेख भली प्रकार नहीं होती। पालने बहुत कम होते हैं तथा बच्चे जमीन पर धूल में पड़े रहते हैं। अगर कोई अधिकारी या समिति निरीक्षण करती है तो ऊपरी दिखावट तो काफी कर दी जाती है परन्तु फिर भी स्थिति सन्तोषजनक नहीं दिखाई पड़ती। इस प्रकार जहाँ नियम लागू भी किये गये हैं वहाँ यह देखा गया है कि केवल नियम के शब्दों को निभाया गया है और उनके पीछे छिपी हुई मूल भावना की उपेक्षा की गई है। अनेक मालिक शिशुगृहों की स्थापना के उत्तर
...ने के लिए यह कह देते हैं कि उनके कारखाने में ऐसी स्त्रियाँ काम
में ... अविवाहित हैं या विधवा हैं या माता बनने के योग्य आयु में ...
नये शिशुगृहों की ... आवश्यकता नहीं है।
बहुत अधिक ... माताओं की कार्य-कुशलता

निर्भर इस बात पर बहुत निर्भर करती है कि उन्हें अपने बच्चों की ओर से चिन्ता न हो और यह विश्वास हो कि उनके बच्चे सुरक्षित हैं तथा उनकी उचित प्रकार से देख भाल हो रही है। जब शिशुगृह नहीं होते हैं तब स्त्रियाँ अपने पास काम के समय भी मशीनों के निकट अपने बच्चों को रखती हैं अथवा इससे भी बुरी बात यह है कि उन्हें अफीम खिलाकर घर पर ही छोड़ देती हैं। किन्तु अब जैसा कि कल्याण कार्यों के अन्तर्गत उल्लेख किया गया है अधिकांश मिलों में शिशुगृहों की व्यवस्था कर दी गई है। मदुरा मिल्स बकिंघम एण्ड कर्नाटिक मिल्स देहली क्लॉथ मिल आदि ऐसे कुछ स्थानों पर शिशुगृहों की अत्यन्त सन्तोषजनक व्यवस्था है। इन मिलों में बच्चों के लिये सब सुविधाओं से युक्त शिशुगृह हैं। बच्चों के लिये दूध का भी प्रबन्ध है। खानों तथा बागान में शिशुगृहों की व्यवस्था नहीं है और कुछ स्थानों पर अत्यन्त असन्तोषजनक व्यवस्था है। सन् १९४८ के कारखाना अधिनियम में तथा खानों में शिशुगृहों की स्थापना के लिये कुछ निश्चित स्तर बना दिये गये हैं। यह आशा की जाती है कि शिशुगृहों की उन्नति के लिये पर्याप्त पग उठाये जायेंगे।

## मनोरंजन सुविधाएं (Recreational Facilities)

मनोरंजन की सुविधा जैसा श्रम अनुसंधान समिति ने भी कहा है बहुत ही महत्वपूर्ण और उपयोगी होती है। भारतीय श्रमिकों को शिक्षा व प्रशिक्षण देने में भी इनका काफी महत्त्व है। कारखानों और खानों में अधिक घण्टे काम करने से जो कुछ थकान और शारीरिक क्लान्ति उत्पन्न हो जाती है उनको मनोरंजन सुविधाएं कम कर सकती हैं तथा श्रमिक के जीवन में प्रसन्नता और शान्ति लाने में सहायक सिद्ध होती हैं। साधारण औद्योगिक श्रमिक धूल धुआँ तथा गर्मी से परिपूर्ण वातावरण में कार्य करता है तथा ऐसे भीड़ भाड़ वाले अस्वच्छ मकानों में रहता है जिन्हें काल कोठरी कहना अतिशयोक्ति न होगा। इसका परिणाम यह होता है कि अधिकांश श्रमिक कई दुर्गुणों के शिकार हो जाते हैं। जब तक श्रमिकों को इन दुर्गुणों से दूर नहीं रखा जायगा तथा उनके मनोरंजन की व्यवस्था नहीं की जाएगी, जिससे वे अपने खाली समय को अच्छे वातावरण में व्यतीत कर सकें तब तक इन लोगों के जीवन स्तर को ऊँचा करने में कोई भी युक्ति सफल नहीं हो सकती। मनोरंजन की सुविधाएं जैसे चलचित्र प्रदर्शन रेडियो सेट आदि इस उद्देश्य की पूर्ति में सहायक हो सकते हैं। अनेक दुर्गुणों को जैसे शराब जुआ तथा विशेषकर वेश्यावृत्ति को जो श्रम क्षेत्रों में स्त्री व पुरुषों की संख्या में असमानता होने के कारण काफी पाई जाती है दूर करने में भी मनोरंजन सुविधाएं सहायक होती हैं। उद्योगों में अधिक यंत्रीकरण हो जाने से तथा कार्य के घंटों में कमी हो जाने से श्रमिकों का समय अब पहले की अपेक्षा अधिक खाली रहता है। यह बात महत्वपूर्ण है कि इस खाली समय का किस प्रकार उपयोग किया जाता है। यह कहा जाता है कि किसी भी देश की सभ्यता तथा कार्य-क्षमता की कसौटी यही है कि उस देश में खाली समय का उपयोग किस प्रकार किया जाता है। कार्य दिन की समाप्ति पर

तथा बाहर को विश्राम के घंटे आदि में जो खाली समय रहता है उसमें मनोरंजन सुविधाओं की व्यवस्था से श्रमिकों के स्वास्थ्य में उन्नति होगी तथा उनके ज्ञान में भी वृद्धि होगी।

१९२४ के अन्तर्राष्ट्रीय श्रम सम्मेलन ने श्रमिकों के अवकाश के समय का उपयोग करने के हेतु कुछ सुविधाओं में वृद्धि करने के लिये एक सिफारिश की थी। इस सिफारिश में उल्लेख किया गया है कि "अपने अवकाश के समय में श्रमिकों को अपनी व्यक्तिगत रुचि के अनुसार शारीरिक मानसिक तथा नैतिक शक्तियों का स्वतन्त्रतापूर्वक विकास करने का अवसर मिलता है। इस प्रकार का विकास सभ्यता की दृष्टि से अत्यन्त महत्वपूर्ण है श्रमिकों के अवकाश के समय का सबसे अच्छा उपयोग यह हो सकता है कि श्रमिक के लिये उसकी रुचियों के अनुसार कुछ न कुछ साधनों की व्यवस्था की जाये। इस प्रकार श्रमिक पर उसके साधारण कार्य से जो भार पड़ता है उसमें भी कुछ कमी होगी और इससे उसकी उत्पादन क्षमता बढ़ जायेगी तथा उत्पादन अधिक होगा। इन प्रकार से यह सब साधन कार्य के आठ घण्टों में श्रमिक से अधिक से अधिक अच्छा कार्य लेने में सहायक हो सकते हैं।

भारत में राज्य द्वारा अथवा मालिकों द्वारा मनोरंजन सुविधाओं पर बहुत कम ध्यान दिया गया है यद्यपि जैसा कि 'मालिकों के कल्याण कार्य' के अन्तर्गत उल्लेख से स्पष्ट है कई स्थानों पर अच्छे कार्य भी किये गये हैं। सरकार ने भी अनेक राज्यों के श्रम कल्याण केन्द्रों में मनोरंजन सुविधाओं की व्यवस्था की है। कुछ मालिक शिकायत करते हैं कि श्रमिकों में क्लब लोकप्रिय नहीं है। इसका कारण यह है कि इन केन्द्रों में या तो अच्छा प्रबन्ध नहीं होता या इनमें टैनिस बिलियर्ड्स आदि जैसे आधुनिक खेलों की व्यवस्था होती है जिनका खेलना श्रमिकों की क्षमता के बाहर है। जहाँ कहीं भी उचित मनोरंजन की व्यवस्था है तथा प्रबन्ध ठीक है वहाँ मनोरंजन सुविधाएं श्रमिकों तथा उनके परिवारों में बहुत लोकप्रिय सिद्ध हुई हैं। श्रम अनुसंधान समिति के विचार में मनोरंजन सुविधाओं को मालिकों के एक ऐच्छिक कार्य के रूप में माना जाना चाहिये क्योंकि उनके लिये कानून द्वारा कोई नियम बनाना कठिन है। मनोरंजन की व्यवस्था करने में अधिक लागत नहीं आती लेकिन श्रमिकों की कार्य-कुशलता तथा मनोवृत्ति पर इसके प्रभाव बहुत अच्छे पड़ते हैं।

## चिकित्सा सुविधाएं —(Medical Facilities)

चिकित्सा सुविधाओं और स्वच्छ वातावरण का जीवन में अत्यधिक महत्व है। रायल श्रम आयोग ने इस बात पर जोर दिया था कि औद्योगिक मजदूरों के स्वास्थ्य का महत्व स्वयं उनके ही लिए नहीं है अपितु उसका सम्बन्ध साधारणतया औद्योगिक विकास व प्रगति से भी है। बीमारी तथा श्रमिकों की शारीरिक दुर्बलता अनेक बुराइयों का कारण बन जाती है। इन्हीं के कारण अनुपस्थिति होती है नैतिकता गिर जाती है तथा समय की पाबन्दी नहीं हो पाती। परिणामस्वरूप उत्पत्ति कम होती है काम बिगड़ जाता है तथा मालिक मजदूरों के सम्बन्ध खराब हो जाते हैं।

भारत में श्रमिकों के स्वास्थ्य पर कई बातों का बुरा प्रभाव पड़ता है जैसे अस्वस्थ जलवायु में काम करना, कारखानों में अस्वास्थ्यकर दशायें, गर्म देशों के रोग और श्रमिकों की अज्ञानता व निर्धनता के कारण बीमारी, काम करने के अधिक घण्टे, कम मजदूरी तथा उनकी प्रवासिता जिसके कारण वे गावों में आते हैं तथा शहरों के जीवन को अपने स्वास्थ्य के लिये अनुकूल नहीं पाते आदि। इसलिये श्रमिकों के लिये देश में चिकित्सा सुविधाओं की व्यवस्था करना एक महत्वपूर्ण कार्य है।

सारे देश में चिकित्सा व्यवस्था की काफी कमी है और मालिकों द्वारा दी गई सुविधाएं भी अपर्याप्त हैं। यहाँ यह भी प्रश्न उठता है कि चिकित्सा सुविधाओं के लिये व्यय के वहन करने का उत्तरदायित्व कहाँ तक मालिकों पर होना चाहिये। इस बात को सब मानते हैं कि यह कर्त्तव्य मालिकों का ही है कि वह अपने श्रमिकों के ऐसे शारीरिक कष्टों का जो प्रत्यक्ष रूप में औद्योगिक रोजगार के कारण उत्पन्न होते हैं निवारण करें। दूसरी ओर समाज का भी यह कर्त्तव्य है कि औद्योगिक रोजगार तथा इससे उत्पन्न हुई बुराइयों का उत्तरदायित्व कुछ अपने ऊपर भी ले और इस प्रकार समाज पर भी इस बात का भार होना चाहिये कि वह कुछ सीमा तक चिकित्सा सुविधाओं की लागत वहन करे। सरकार ने इस बात को माना है और अब कर्मचारी राज्य बीमा योजना लागू होने के पश्चात् चिकित्सा सहायता मालिकों का उत्तरदायित्व न रहेगा। परन्तु श्रम अनुसंधान समिति ने कहा है कि "चिकित्सा सुविधाएं प्रदान करना मुख्यतः राज्य का उत्तरदायित्व होने पर भी इसमें मालिकों तथा श्रमिकों को स्वयं भी सहायता करनी चाहिये। कुछ ऐसी चिकित्सा सुविधाएं भी हैं जो केवल मालिकों के उत्तरदायित्व में ही आती हैं, विशेषकर दुर्घटनाओं अथवा आकस्मिक बीमारियों के समय प्राथमिक चिकित्सा सहायता की व्यवस्था, एम्बुलेंस की व्यवस्था, औद्योगिक स्वच्छता के स्तर को बनाये रखना आदि मालिकों का ही काम है। भारत में कानून द्वारा तो मालिकों पर केवल इस बात का उत्तरदायित्व सौंपा गया है कि वह प्राथमिक चिकित्सा की सुविधाओं की व्यवस्था करें और इसके लिए फैक्टरी में कुछ सामान रखें। परन्तु यह देखा गया है कि इस सामान की उचित व्यवस्था नहीं होती और अगर सामान होता भी है तो आवश्यकता पड़ने पर उसका उपयोग नहीं किया जाता। अनेक स्थानों पर एक भी ऐसा व्यक्ति नहीं होता जिसको इस बात का प्रशिक्षण दिया गया हो कि वह घटना-स्थल पर तुरन्त प्राथमिक चिकित्सा सहायता दे सके। इस प्रकार कानून की यह धारायें उचित प्रकार से कार्य रूप में परिणत नहीं की गई हैं। किन्तु फिर भी जैसा कि ऊपर बताया जा चुका है अनेक मालिकों ने श्रमिकों के लिए हस्पताल तथा चिकित्सालयों की व्यवस्था की है यद्यपि उनमें से अधिकांश की दशा सन्तोषजनक नहीं है। स्वास्थ्य निरीक्षण तथा विकास समिति (भोर समिति) की सिफारिशों के परिणामस्वरूप देश में चिकित्सा व्यवस्था की उन्नति की ओर कुछ पग उठाये गये थे। कर्मचारी राज्य बीमा योजना से कारखाना श्रमिकों के लिये बीमारी में रोजगार से उत्पन्न

प्रसूति में तथा प्रसव के समय चिकित्सा सुविधायें दी गई हैं। इन सुविधाओं से भी श्रमिक के स्वास्थ्य में उन्नति होनी चाहिये। केन्द्रीय सरकार ने एक औद्योगिक स्वास्थ्य विभाग संगठन ( Industrial Hygiene Organisation ) तथा एक केन्द्रीय श्रम संस्थान (Central Labour Institute) की स्थापना भी की है जिन्होंने अनेक संकटग्रस्त उद्योगों में अन्वेषण किया है। औद्योगिक कर्मचारियों को कल्याण स्वास्थ्य तथा सुरक्षा कार्यों की शिक्षा देने के लिये तीन क्षेत्रीय म्यूजियम या प्रदर्शन-गृह खोले जा रहे हैं जिनमें से एक कानपुर में एक कलकत्ता में तथा एक कोयम्बटूर में होगा। इस बात पर भी जोर दिया जा रहा है कि देश में औद्योगिक चिकित्सा के लिये एक अखिल भारतीय मैडिकल सर्विस का भी विकास होना चाहिये।

## नहाने धोने की सुविधाएं — ( Washing and Bathing Facilities )

कारखाना अधिनियम के अन्तर्गत यह आवश्यक कर दिया गया है कि उस प्रत्येक कारखाने में जहाँ ऐसा कोई काम हो रहा है जिसमें श्रमिकों का किसी हानिप्रद या गन्दी वस्तु से सम्पर्क होता है वहाँ श्रमिक को पर्याप्त मात्रा में धोने योग्य जल तथा उसके प्रयोग के लिये उचित स्थान एवं सुविधायें दी जानी चाहिए। लगभग सारे कारखाने धोने के लिये जल प्रदान करते हैं परन्तु साबुन सोडा तथा तौलिये जो कि आवश्यक हैं नहीं दिये जाते। कई स्थानों पर नलों बाल्टियों तथा चिलमचियों की संख्या पर्याप्त नहीं है। केवल कुछ ही स्थानों पर धोने की सुविधायें पूर्णरूप से सन्तोषजनक हैं। कारखाने के भीतर नहाने की व्यवस्था बहुत कम मालिकों ने प्रदान की है यद्यपि ये सुविधायें अत्यन्त आवश्यक हैं क्योंकि जैसा कि रायल श्रम आयोग का कथन है कि जो श्रमिक भीड़ भाड़ के क्षेत्रों में रहते हैं उनके आवासों पर भी धोने आदि की सुविधायें अपर्याप्त हैं अतः स्नान की सुविधाओं से उनको काफी आराम मिलेगा और स्वास्थ्य तथा कार्य-कुशलता में वृद्धि होगी। खानों में जहाँ स्नान की सुविधायें अत्यन्त आवश्यक हैं वहाँ केवल कुछ खानों के मालिकों ने ही खानों के ऊपर स्नानगृहों की व्यवस्था की है। इस सम्बन्ध में झरिया कोयला क्षेत्र में टाटा की खानों का विशेषकर उल्लेख किया जा सकता है जहाँ पर ३२ श्रमिक एक साथ फुब्बारों से स्नान कर सकते हैं और पुरुषों तथा स्त्रियों के स्नानगृहों का अलग अलग प्रबन्ध है। अन्य खानों में नहाने की सुविधायें अत्यन्त असन्तोषजनक हैं यद्यपि अब कोयला खान श्रमिक आवास तथा सामान्य कल्याण निधि अधिनियम के अन्तर्गत इस सम्बन्ध में कुछ सुधार हो रहे हैं।

## प्रौवीडेन्ट फण्ड —

प्रौवीडेन्ट फण्ड अवकाश प्राप्ति धन तथा पेन्शन आदि समाज सुरक्षा योजना के अन्तर्गत आते हैं जिनका अगले अध्याय में विस्तारपूर्वक अध्ययन किया गया है। इस सम्बन्ध में जो कुछ कार्य मालिकों ने किये हैं उनका उल्लेख ऊपर किया जा चुका है।

**शिक्षा की सुविधाएं — ( Educational Facilities )**

भारत जैसे अशिक्षित देश में श्रमिकों और उनके बच्चों के लिये शिक्षा सुविधाओं की व्यवस्था करना एक महत्वपूर्ण समाज सेवा है। हमारे देश की अनेक कठिनाइयों का मूल कारण श्रमिकों में शिक्षा का अभाव है। शिक्षा की आवश्यकता और महत्ता औद्योगिक विकास के समय बहुत होती है क्योंकि उद्योगों की स्थापना के समय कृषि व्यवसाय से उद्योगों में आने वाले श्रमिकों की संख्या बहुत होती है और उनको औद्योगिक तकनीक और कुशलता सीखनी पड़ती है। अगर सामान्य शिक्षा की नींव अच्छी नहीं होती तो प्रशिक्षण में व्यय अधिक होगा और कठिनाई भी अधिक होगी। भारत में इस समय विभिन्न प्रकार के कुशल श्रमिकों का अभाव है। यदि शिक्षा तथा प्रशिक्षण की ओर विशेष रूप से प्रयत्न किये जायें तब ही इस अभाव की पूर्ति हो सकती है। श्रमिकों की शिक्षा का उद्देश्य केवल अशिक्षा दूर करना तथा औद्योगिक कार्यकुशलता में योग्यता प्राप्त कराना ही नहीं है। शिक्षा का तात्पर्य केवल यह नहीं है कि मनुष्य को लिखना पढ़ना और हिसाब लगाना आ जाये। इसका उद्देश्य जीवन की समस्त बातों को सिखाना है जिनमें औद्योगिक सामाजिक तथा व्यक्तिगत बातें भी होती हैं। सांस्कृतिक जीवन के विकास तथा रहन सहन के स्तर में उन्नति के साथ साथ श्रमिकों की विचार शक्ति का भी विकास होना चाहिये और उन्हें यह जानना चाहिये कि अपने संगठनों को किस प्रकार बनाया जाता है तथा अपनी समस्याओं जैसे काम करने के स्थानों पर कल्याण सुविधाओं की व्यवस्था करना आदि पर किस प्रकार विचार तथा कार्य किया जा सकता है। श्रमिक अब अपने कल्याण कार्यों के प्रबन्ध तथा उन्नति में अधिक सक्रिय भाग ले रहे हैं परन्तु कल्याण कार्यों के कुशल प्रशासन के लिये शिक्षित व्यक्ति होने चाहिएं। यह बात भी कि श्रमिक किस सीमा तक कारखाने के प्रबन्ध में भाग ले सकते हैं, तथा कार्य और रहन की दशाओं में किस सीमा तक उन्नति कर सकते हैं इस बात पर निर्भर है कि शिक्षा द्वारा उनकी योग्यता का कितना विकास हुआ है। औद्योगिक शांति के लिये मालिक मजदूर समितियों की सफलता भी श्रमिकों की शिक्षा पर निर्भर है। श्रमिकों के बालकों को भी उचित शिक्षा देना बहुत महत्वपूर्ण है, विशेषकर ऐसे देशों में जहां बाल श्रमिकों की संख्या अब भी काफी है। शाही श्रम आयोग ने यह सिफारिश की थी कि औद्योगिक श्रमिकों की शिक्षा पर विशेष ध्यान दिया जाना चाहिये तथा कारखानों के स्कूलों में श्रमिकों के बालकों की शिक्षा के विकास के लिए प्रयत्न करने चाहिएं। शाही श्रम आयोग के शब्दों में "भारत में लगभग सभी औद्योगिक श्रमिक अशिक्षित हैं। यह ऐसी बात है जो किसी अन्य महत्वपूर्ण औद्योगिक देश में नहीं पाई जाती। इस अशिक्षा के जो परिणाम होते हैं उनका वर्णन नहीं किया जा सकता। अशिक्षा का परिणाम मजदूरी में स्वास्थ्य में कार्यक्षमता में संगठन में तथा अन्य कई रूपों में सामने स्पष्ट रूप से आता है। आधुनिक मशीन उद्योग एक विशेष सीमा तक शिक्षा पर निर्भर है तथा अशिक्षित

श्रमिकों के सहयोग से इसका निर्माण करना कठिन तथा खतरनाक है।"[1] श्री हैरल्ड बटलर का कथन है कि "भारत के अधिकांश कारखानों में यह देखा गया है कि श्रमिक अपनी मशीनों के मालिक न होकर उनके दास बन जाते हैं। वे मशीनों को ठीक प्रकार से समझते भी नहीं और लापरवाही से प्रयोग करने के परिणामस्वरूप उन देशों की अपेक्षा जहाँ कर्मचारियों की यान्त्रिक रुचि होती है हमारे देश की मशीनें जल्दी खराब हो जाती है।"[2] हमारी पंचवर्षीय आयोजनाओं की सफलता भी इस बात पर निर्भर करती है कि हमारे श्रमिक नए निर्माण के वातावरण को कहाँ तक समझते हैं और स्वयं को उसके अनुकूल बनाते हैं और उत्पादन बढ़ाने में कहाँ तक सहयोग देते हैं तथा देश की अर्थव्यवस्था में अपने स्थान को उचित प्रकार से समझते हैं। इस प्रकार श्रमिकों की शिक्षा के लिए विशेष रूप से प्रयत्न करने आवश्यक हैं।

इस प्रकार शिक्षा का अनेक कारणों से महत्व बहुत बढ़ जाता है। शिक्षा से ही श्रमिक अच्छे नागरिक बन सकते हैं। शिक्षा प्रसार से ही औद्योगिक सम्बन्धों में उन्नति हो सकती है तथा श्रमिक यह समझ सकते हैं कि आधुनिक आर्थिक समस्याएं क्या हैं? शिक्षा से ही श्रमिको में अनुशासन की भावना आ सकती है तथा उनकी विचार शक्ति तथा अधिकाधिक गुण विकसित हो सकते हैं। श्रम अनुसंधान समिति के विचार में शिक्षा देने का उत्तरदायित्व राज्य का होना चाहिए तथा मालिकों पर इसका उत्तरदायित्व डालने की नीति नहीं अपनानी चाहिए। यदि वास्तव में कुछ मालिक ऐसी सुविधाएं देते भी है तो उसे मालिक की सहृदयता ही समझना चाहिए। परन्तु फिर भी मालिकों को अपने ही हित के लिए श्रमिकों की शिक्षा में रुचि लेनी चाहिए। कम से कम रेडियो व्याख्यानो आदि के द्वारा तो वे शिक्षा दे ही सकते हैं तथा वे वयस्क शिक्षा की भी व्यवस्था कर सकते है। अनेक जागरूक मालिको ने श्रमिकों तथा उनके बालको को अच्छी शिक्षा सुविधाएं प्रदान की है जिनका उल्लेख "मालिकों द्वारा कल्याण कार्य" की व्याख्या में किया जा चुका है। इस सम्बन्ध में टाटा लोहा और इस्पात कम्पनी व बकिंघम तथा कर्नाटिक मिल्स विशेषकर उल्लेखनीय हैं। किन्तु वयस्क शिक्षा की सुविधाएं देहली कपड़ा एवं बनारस मिल्स और उत्तर प्रदेश बंगाल तथा बम्बई के राजकीय श्रम कल्याण केन्द्रों को छोड़ कर और कहीं अधिक संतोषजनक नहीं हैं। अहमदाबाद सूती कपड़ा मिल मजदूर परिषद के द्वारा भी वयस्कों के लिए रात्रि पाठशालाएं चलाई जाती हैं। बम्बई, उत्तर प्रदेश तथा मद्रास के श्रम कल्याण केन्द्रों में भी व्यावसायिक प्रशिक्षण की व्यवस्था है। उत्तर प्रदेश सरकार कानपुर में एक सूती वस्त्र संस्थान तथा एक चमड़े के काम का स्कूल चलाती है। अपने कर्मचारियों को प्रशिक्षण देने के लिए रेलवे के अपने अलग व्यावसायिक स्कूल हैं। टाटा लोहा एवं इस्पात कम्पनी कुशल कर्मचारियों को उच्च तकनीकी शिक्षा देने के लिए एक तकनीकी संस्थान चलाती है। अनेक स्थानों पर

1 *Report of the Royal Commission on Labour page 27*

2. Harold Butler *Problem of Industry in the East, page 24–25*

रोजगार के दफ्तरों के अधीन व्यावसायिक तथा तकनीकी प्रशिक्षण केन्द्रों की स्थापना की गई है। केन्द्रीय सलाहकार शिक्षा बोर्ड की रिपोर्ट (जो कि सार्जेन्ट रिपोर्ट के नाम से प्रसिद्ध है) के परिणामस्वरूप भारत सरकार ने सारे देश के लिये शिक्षा विकास की एक पंचवर्षीय योजना बनाई थी। केन्द्र तथा राज्यों दोनों की ही सरकारें शिक्षा सुविधाओं के पुनर्संगठन व उन्नति के लिये पग उठा रही हैं। उड़ीसा तथा उत्तर प्रदेश की तरह अनेक राज्यों ने वयस्क शिक्षा की योजनाएँ भी बनाई हैं। सामाजिक शिक्षा की एक योजना भी कई राज्यों में लागू है जिसका औद्योगिक मजदूरों के लिये विस्तार किया जा सकता है।

द्वितीय पंचवर्षीय आयोजना में सम्पूर्ण देश में श्रमिकों को शिक्षा देने की एक योजना है जिसमें श्रमिक संघवाद और उनके तरीकों पर अधिक जोर दिया गया है। इस सिफारिश को लागू करने के लिये फोर्ड फाउन्डेशन के सहयोग से तथा कई विदेशी विशेषज्ञों की सहायता से जनवरी १९५७ में एक श्रमिक शिक्षा समिति की स्थापना की गई है। इस योजना के लिये एक प्रशासक (श्री पी० एम० एसकारन) की नियुक्ति की गई है। मार्च १९५७ में श्रमिकों की शिक्षा पर देहली में एक वाद विवाद गोष्ठी हुई और जुलाई १९५७ में भारतीय श्रम सम्मेलन के १५ वें अधिवेशन में श्रमिकों के शिक्षा के कार्य क्रम को लागू करने हेतु स्वीकार कर लिया गया। इस कार्य क्रम का उद्देश्य यह है कि श्रमिकों को अपने संगठन बनाने की तकनीक और सिद्धान्तों से परिचित कराया जाय ताकि वह इस योग्य हो सकें कि संघों के बनाने और उसके प्रबन्ध में बुद्धिमत्ता तथा उत्तरदायित्व की भावना से कार्य कर सकें। श्रमिकों की शिक्षा के कार्यक्रम का पहला चरण शिक्षक प्रशासकों ( Teacher Administrators ) का प्रशिक्षण था और यह बम्बई में मई १९५८ से प्रारम्भ हुआ। प्रथम वार्षिक काल में ४१ परीक्षार्थियों की भर्ती खुली प्रतियोगिता से हुई तथा १४ परीक्षार्थियों को श्रमिकों की तीन अखिल भारतीय संघों द्वारा मनोनीत किया गया था। यह प्रशिक्षण नवम्बर १९५८ में समाप्त हुआ तथा दूसरा कोर्स नवम्बर १९५९ में कलकत्ते में प्रारम्भ किया गया। वह भी पूरा हो चुका है और अब तीसरा कोर्स भी बम्बई में प्रारम्भ कर दिया गया है। और अब शिक्षक प्रशासकों की १२ विभिन्न केन्द्रों में नियुक्ति कर दी गई है। यह केन्द्र एक एक देहली अहमदाबाद इन्दौर, कानपुर, कलकत्ता, हैदराबाद बंगलौर मद्रास केरल और यमुना नगर (पंजाब) में और दो केन्द्र बम्बई में हैं। अन्य राज्यों में भी केन्द्र खोले जायेंगे। हर केन्द्र में २५ परीक्षार्थी होते हैं और इनका प्रशिक्षण काल ११ सप्ताह का होता है। इन केन्द्रों में शिक्षक प्रशासक फिर श्रमिक शिक्षकों ( Worker Teachers ) को प्रशिक्षण देते हैं। श्रमिकों की शिक्षा के लिये एक केन्द्रीय बोर्ड की भी स्थापना कर दी गई है जिसको एक समिति के रूप में रजिस्टर्ड कर लिया गया है। इस बोर्ड में केन्द्रीय और राज्य सरकारों के तथा मालिकों के संघों के प्रतिनिधि तथा शिक्षा विशेषज्ञ होते हैं। यह बोर्ड योजना की आगे आने वाली व्यवस्था अर्थात्

पुनर्विवाह तक "पूरी दर" का ½ भाग दिया जाता है। यदि एक से अधिक विधवा पत्नियाँ हों तो उनमें यह धनराशि बराबर बराबर बाँट दी जाती है। (ख) १५ वर्ष की आयु प्राप्त होने तक मृतक के पुत्र अथवा गोद लिए हुए पुत्र को "पूरी दर" का ½ भाग दिया जाता है। (ग) १५ वर्ष की आयु अथवा विवाह होने तक (इनमें जो भी पहले हो) प्रत्येक वैध अविवाहित पुत्री को भी पूरी दर के ½ भाग का भत्ता दिया जाता है। किसी भी पुत्र या पुत्री को यह सुविधा १८ वर्ष की आयु तक प्रदान की जा सकती है यदि वह निगम की दृष्टि से शिक्षा प्राप्त करने का कार्य सन्तोषप्रद कर रहा/रही है। (घ) यदि बीमा कराया हुआ मृत व्यक्ति अपने पीछे कोई विधवा या वैध अथवा गोद लिया हुआ पुत्र नहीं छोड़ गया है, तब आश्रित लाभ या तो उसके माता पिता या दादा दादी को आजीवन दिया जा सकता है या उसके किसी अन्य आश्रित को कुछ सीमित काल तक दिया जा सकता है। परन्तु ऐसे व्यक्तियों के लिए दर कर्मचारी बीमा न्यायालय (Employees Insurance Court) निश्चित करता है। परन्तु ऐसे आश्रित लाभ की राशि "पूरी दर" की राशि से अधिक नहीं हो सकती। यदि पूरी दर की राशि अधिक होने लगती है तो प्रत्येक आश्रित का हिस्सा उसी हिसाब से कम कर दिया जाता है ताकि कुल राशि पूरी दर की राशि से अधिक न हो सके।

एक बीमाकृत व्यक्ति को चिकित्सा लाभ उस प्रत्येक सप्ताह के लिए पाने का अधिकार होता है जिस सप्ताह के लिए वह अंशदान देता है या जिस सप्ताह के लिए वह बीमारी मातृत्व हित और असमर्थता लाभ पाने का अधिकारी हो जाता है। (चाहे वह स्त्री हो या पुरुष) कुछ विशेष परिस्थितियों में ऐसे व्यक्तियों को चिकित्सा लाभ देने की भी व्यवस्था है जिन्होंने अधिनियम के अन्तर्गत अंशदान नहीं दिया है। चिकित्सा सम्बन्धी लाभों के अन्तर्गत बीमारी में काम करते समय क्षति होने पर और प्रसूतिका के अवसर पर निःशुल्क चिकित्सा की जाती है। इस प्रकार की चिकित्सा सुविधाएं निगम औषधालय या हस्पताल में चाहे भरती होकर या बिना भरती के मिलती है, या बीमा कराए हुए व्यक्तियों के घरों पर भी बीमा डाक्टरों द्वारा जाकर प्रदान की जाती है। किसी अन्य हस्पताल चिकित्सालय या संस्था के द्वारा भी यह चिकित्सा सुविधाएँ दी जा सकती हैं। यह लाभ ऐसे डाक्टरों द्वारा भी प्रदान किया जा सकता है जो निगम की सेवा में हों या उनके द्वारा भी प्रदान किया जा सकता है जिनका नाम डाक्टरों की नामिका ( Panel ) में हो। अधिनियम में यह व्यवस्था भी की गई है कि निगम बीमा कराए हुए व्यक्तियों के परिवारों को भी चिकित्सा सम्बन्धी लाभ दे सकता है जो सुविधा अब अनेक स्थानों पर प्रदान भी की जा रही है। चिकित्सा लाभों का स्तर धीरे-धीरे काफी ऊँचा कर दिया गया है। और अब इन लाभों में विशेषज्ञों की सेवाएँ भी सम्मिलित कर ली गई हैं। हस्पताल की सुविधाएँ दो प्रकार से दी जा रही हैं या तो जो हस्पताल हैं। उन्हीं में बीमा कराए हुए व्यक्तियों के लिए कुछ पलंग सुरक्षित कर दिए जाते हैं या हस्पतालों के साथ नयी

हुई कुछ इमारतों को बनवाकर उनमें व्यवस्था कर दी जाती है। अनेक स्थानों पर नये हस्पताल भी बनाये जा रहे हैं। कृत्रिम अंग और दांत देने की भी व्यवस्था है। ऐम्बुलैंस गाड़ियां और अन्य यातायात की सुविधाएं भी निःशुल्क प्रदान की जाती हैं। बीमाकृत श्रमिकों को कुछ अन्य लाभ दिये जाते हैं।

लाभ प्राप्त करने की शर्तें

अधिनियम के अन्तर्गत बीमारी तथा मातृत्व-हित लाभ पाने के लिए कुछ विशिष्ट शर्तें दी गई हैं। यदि कोई बीमा कराया हुआ श्रमिक लगातार २६ सप्ताह तक अपना अंशदान देता है तो वह आगामी २६ सप्ताहों के लिए बीमारी या मातृत्व हित लाभ पाने का अधिकारी हो जायगा/जायगी। लगातार २६ सप्ताह अंशदान देने वाले समय को 'अंशदान काल' कहा जाता है और जिन २६ सप्ताहों में श्रमिक लाभ प्राप्त करता है उसे "लाभ काल" कहा जाता है। "अंशदान काल" के समाप्त होने और "लाभ काल" के प्रारम्भ होने में १३ सप्ताह का अन्तर होना आवश्यक है। इस प्रकार कोई भी बीमा कराया हुआ व्यक्ति अधिनियम के अन्तर्गत आने वाले कारखानों में भर्ती होने के दिन से लगभग ९ महीने बाद बीमारी या मातृत्व हित लाभों को पाने का अधिकारी होता है। असमर्थता लाभ आश्रित लाभ और चिकित्सा लाभ के लिये अंशदान देने की कोई शर्तें नहीं हैं। ये लाभ उसी दिन से बीमा कराये हुए व्यक्तियों को मिलने लगते हैं जिस दिन से यह योजना लागू हो जाती है।

इस अधिनियम के अन्तर्गत राज्य सरकारों द्वारा अनेक "कर्मचारी बीमा न्यायालय" स्थापित करने की भी व्यवस्था है जिनका काम झगड़ों का निबटारा करना और दावों का निर्णय करना है। १९५१ के संशोधित अधिनियम के द्वारा ऐसे स्थानों पर जहां मालिकों के विशेष अंशदानों के भुगतान या वसूली से सम्बन्धित मामलों को निपटाने के लिए कर्मचारी बीमा न्यायालय नहीं है वहां उनके स्थान पर विशेष अधिकरणों की व्यवस्था की गई है।

योजना को लागू करने की तैयारियां —

६ अक्टूबर १९४८ को गवर्नर-जनरल ने कर्मचारी राज्य बीमा निगम का उद्घाटन किया। निगम के द्वारा ११ सदस्यों की एक स्थायी समिति का चुनाव भी किया गया। डा० सी० एल० कटियाल को इस निगम का डायरेक्टर-जनरल नियुक्त किया गया। अधिनियम में योजना की केवल रूपरेखा ही रखी गई थी और इसकी विस्तृत बातें केन्द्रीय सरकार, राज्य सरकार और निगम द्वारा नियम और विनियम बनाकर पूरी की गई। योजना का अनुभव प्राप्त करने के लिये इसे सर्व-प्रथम कानपुर और केन्द्रीय शासित देहली और अजमेर के क्षेत्रों में अग्रगामी योजना के रूप में लागू करने का निश्चय किया गया। परन्तु फिर इस योजना को एक साथ ही देहली और कानपुर में लागू करने तथा देहली कानपुर और बम्बई में तीन क्षेत्रीय शाखाएं खोलने का निश्चय किया गया। नवम्बर १९४८ में भारत सरकार ने इस

सम्बन्ध में नियम भी बनाए और कुछ सुझावों के पश्चात् उन्हें अन्तिम रूप दे दिया गया। एक चिकित्सा सर्वेक्षण भी इस उद्देश्य से किया गया कि विभिन्न राज्यों में कहाँ-कहाँ चिकित्सालय आदि स्थापित किये जा सकते हैं। मई १९४५ में निगम की एक बैठक में यह निश्चय किया गया कि यद्यपि चिकित्सा की प्रणाली मुख्यतः एलो-पैथिक ही होगी परन्तु श्रमिकों द्वारा माग करने पर या जहाँ योग्य डाक्टर मिल सकते हों वहाँ अन्य कोई चिकित्सा प्रणाली भी प्रदान की जा सकती है। यह भी निश्चय किया गया कि पूर्ण समय देने वाले डाक्टरों के साथ-साथ निजी डाक्टरों की पैनल (नामिका) प्रणाली को भी प्रयोग में लाना चाहिये। इस योजना को लागू करने के लिये कर्मचारियों को प्रशिक्षित करने के हेतु मालिकों और श्रमिकों से सहयोग की प्रार्थना की गई। मालिकों ने योजना के विभिन्न स्वरूपों का अध्ययन करने और यह देखने के लिये कि इस योजना के कारण उन्हें क्या-क्या उत्तरदायित्व निभाने पड़ेंगे अनेक अधिकारियों और सहयोगियों को भेजा। इसी उद्देश्य से श्रमिक संघों की ओर से भी कुछ प्रतिनिधि भेजे गये। अंशदानों के भुगतान के लिये टिकटें भी छप-वाई गईं और उनको इम्पीरियल बैंक (अब स्टेट बैंक) के द्वारा बेचने की भी व्यवस्था की गई।

## योजना चालू होने में देरी का कारण —

इस प्रकार प्रगतिगामी योजना का उद्घाटन पहली कानपुर और बाद में बम्बई में करने के लिये सब प्रकार की तैयारियाँ कर ली गई थीं। परन्तु अचानक ही उत्तर भारत के मालिकों की परिषद् ने उत्तर प्रदेश सरकार के द्वारा यह अभिवेदन किया कि कानपुर में यह योजना नहीं चलाई जानी चाहिये। इसी प्रकार के अभि-वेदन अन्य मालिकों की परिषदों द्वारा भी किये गये। जो आपत्ति उठाई गई थी वह यह थी कि योजना लागू करने के लिये यह उचित समय नहीं था और यदि यह योजना सब स्थानों पर एक साथ लागू नहीं होती तो कानपुर का उद्योग अन्य स्थानों के उद्योगों से प्रतियोगिता में नहीं ठहर सकता। साथ ही वित्तीय कठिनाइयों के कारण राज्य सरकारों में भी योजना के प्रति अधिक उत्साह नहीं पाया गया। एक और कठिनाई यह थी कि चिकित्सा सहायता प्रदान करने के लिये उचित और संतोषजनक व्यवस्था करने में काफी समय लगता था। डाक्टरों की पैनल (नामिका) प्रणाली की शर्तें तय करने में तथा कार्यालयों और चिकित्सालयों के लिए स्थान प्राप्त करने में भी अनेक कठिनाइयाँ आईं। इन कारणों से योजना के लागू होने में देर हो गई। परन्तु फिर भी चारों ओर से योजना को कार्यान्वित करने की प्रार्थनायें और माँग आती रहीं। अतः यह उचित समझा गया कि इन कठिनाइयों को दूर करके योजना को शीघ्र ही लागू कर देना चाहिए। इस कारण १९५१ में एक संशोधित अधिनियम पारित किया गया जिसके अन्तर्गत यह निश्चय किया गया कि प्रगतिगामी योजना को केवल कुछ स्थानों पर कार्यान्वित करने के लिए और इन स्थानों को

प्रतियोगिता की हानियों से बचाव के लिए देश भर के मालिकों से अंशदान लेने चाहियें। उन स्थानों पर जहाँ पर यह योजना लागू होगी वहाँ मालिकों को अधिक अंशदान देना चाहिए। (देखिये पृष्ठ १६०)

## मालिकों की आपत्तियों पर विचार —

मालिकों ने कुछ विशिष्ट आधारों पर इस योजना का विरोध किया है। उनका कहना है कि 'कर्मचारी' की परिभाषा बहुत विस्तृत है और मजदूरी की परिभाषा भी स्पष्ट नहीं है। मजदूरी की परिभाषा के अनुसार तो महंगाई भत्ता मार्केटिंग भत्ता आदि भी सम्मिलित किये जा सकते हैं। श्रमिक के अंशदान की उगाही करने का उत्तरदायित्व भी मालिकों पर लाद दिया गया है। परन्तु ऐसी कोई व्यवस्था नहीं की गई है जिसमें यदि मजदूर अपना अंशदान देने से मना कर देता है तो मालिक कोई कार्यवाही कर सके। मालिक मजदूरी को अंशदान के लिए साप्ताहिक दर का रूप देने की कठिनाइयों की ओर भी उन्होंने संकेत किया। परन्तु यह सब कठिनाइयाँ ऐसी नहीं थी जिनके कारण योजना को कार्यान्वित न किया जाता। वास्तव में मालिकों के लिए इस योजना की लागत इतनी नहीं होती जितनी कि दिखाई जाती है। ४०० रु० या इससे कम पाने वाले कर्मचारियों का अंशदान उनकी मजदूरी का १% से भी कम होता है। इस प्रकार मालिकों पर अंशदान का भार उत्पादन व्यय के ऊपर १ प्रतिशत ही और अधिक होगा। परन्तु इस योजना की लागत मालिकों को वास्तव में इससे भी कम बैठती है क्योंकि इस समय मालिकों को मातृत्व हित लाभ अधिनियम और श्रमिक क्षतिपूर्ति अधिनियम के अन्तर्गत लाभों का भुगतान करना पड़ता है। यह भुगतान अब बीमा कराये हुए कर्मचारियों के लिए नियम द्वारा किया जायेगा। योजना के कार्यान्वित होने के तत्काल पश्चात् ही बीमा कराये हुए व्यक्ति की चिकित्सा लाभ की लागत भी नियम स्वयं वहन करेगी। इस प्रकार मालिकों के लिए वास्तविक लागत उत्पत्ति मूल्य के एक प्रतिशत की भी ½ भाग के लगभग बैठेगी। यह लागत इतनी भारी नहीं मालूम देती कि उद्योग इसका भार वहन न कर सके। लागत और आँकड़ों के प्रश्न को छोड़कर एक और महत्वपूर्ण प्रश्न यह है कि कारखानों में काम करने वाले १० लाख कर्मचारियों को किसी न किसी प्रकार की सुरक्षा कैसे प्रदान की जाय। यह योजना श्रमिकों के संकट के अनेक अवसरों पर उनकी सहायक होगी। इससे श्रमिकों का एक स्वस्थ और स्थायी वर्ग बन जायगा जिससे स्वभावतः उत्पत्ति में वृद्धि होगी। इस योजना में जो थोड़ी अतिरिक्त लागत आएगी वह अधिक उत्पत्ति और स्वस्थ व संतुष्ट जनता के रूप में हमें वसूल हो जायेगी।

## योजना का कार्यान्वित होना —

२४ फरवरी १९५२ को कानपुर में प्रधान मन्त्री पं० नेहरू ने कर्मचारी राज्य बीमा योजना का उद्घाटन किया। उसी दिन देहली में भी इसे लागू कर दिया

गया। इसके पश्चात् यह योजना अन्य स्थानों पर भी लागू की गई। इस समय इसके अन्तर्गत जैसा कि निम्न तालिका से स्पष्ट है विभिन्न राज्यों के लगभग १७ लाख से अधिक श्रमिक आते हैं।

| क्षेत्र<br>१ | लागू होने की तिथि<br>२ | योजना के अन्तर्गत आने वाले कर्मचारियों की संख्या<br>३ |
|---|---|---|
| कानपुर | २४ फरवरी १९५२ | ८१ |
| देहली | " | ४ ० |
| पंजाब (७ नगर अमृतसर अम्बाला जालन्धर, बटाला अब्दुलपुर, भिवानी और लुधियाना) | १७ मई १९५१ | १२ |
| नागपुर | ११ जुलाई १९५४ | २२ ० |
| बृहत् बम्बई | २ अक्तूबर १९५४ | ४२१ ०० |
| मध्य भारत (४ नगर इन्दौर, ग्वालियर, उज्जैन और रतलाम) | २१ जनवरी १९५५ | ५२ ०० |
| कोयम्बटूर | " | १६, ० |
| हैदराबाद व सिकन्दराबाद | १ मई १९५५ | १८ |
| कलकत्ता शहर और हावड़ा जिला | १४ अगस्त १९५५ | २ ३६,००० |
| आन्ध्र (७ नगर विशाखापटनम जिले के ३ गुन्टूर जिले के २, तथा गोदावरी व कृष्णा जिलों में से एक एक) | ९ अक्टूबर १९५५ | १७ ०० |
| मद्रास | २० नवम्बर १९५५ | ५६,०० |
| लखनऊ आगरा व सहारनपुर | १५ जनवरी १९५६ | २१५ ० |
| अकोला और हिंगनघाट (मध्य प्रदेश के दो नगर) | २७ मई १९५६ | १०० ० |
| बुरहानपुर (मध्य प्रदेश) | १ सितम्बर १९५६ | ३८० |
| त्रिवांकुर कोचीन (५ नगर अलवाय अलप्पी परलापुरम अलाप्पा और त्रिचुर) | १५ सितम्बर १९५६ | १७ ५०० |
| मद्रास (३ नगर मदुराई, अम्बासमुद्रम् और तूतीकोरन) | २८ अक्टूबर १९५६ | ११ ००० |
| राजस्थान (६ नगर जयपुर, जोधपुर, बीकानेर, पाली भीलवाड़ा और ब्यावर) | ९ दिसम्बर १९५६ | १७०० |
| इलाहाबाद वाराणसी रामपुर और फर्रुखाबाद (उत्तर प्रदेश) | ११ मार्च १९५७ | १५,५०० |
| जबलपुर (मध्य प्रदेश) | २९ सितम्बर १९५७ | ४० |

| १ | २ | २ |
|---|---|---|
| बीवार (राजस्थान) | २७ अक्टूबर १९५७ | ४ ००० |
| पटना कटिहार, मुंगेर और समस्तिपुर (बिहार) | १५ दिसम्बर १९५७ | १६,५०० |
| सवाई-माधोपुर (राजस्थान) | १ मार्च १९५८ | २,५०० |
| अलीगढ़ हाथरस शिकोहाबाद और बरेली (उत्तर प्रदेश) | ३० मार्च १९५८ | १० ५०० |
| बंगलौर (मैसूर) | २६ जुलाई १९५८ | ५० ००० |
| त्रिवेन्द्रम (केरल) | १० अगस्त १९५८ | ४ ००० |
| असम (४ नगर गोहाटी डिब्रूगढ़ धुबरी तिनसुकिया-मकुम) | २८ सितम्बर १९५८ | ३ ७०० |
| मद्रास (४ नगर वीरपुर पुदुमलपेट सलीम और मदुरा) | ३ नवम्बर १९५८ | २० ००० |
| श्री गंगानगर तथा धौलपुर जिला (राजस्थान) | २६ मार्च १९५९ | २ ४०० |
| सहजनवा (गोरखपुर) मिर्जापुर, गाजियाबाद तथा मोदीनगर (उत्तर प्रदेश) | २६ मार्च १९५९ | ११ ००० |

इस प्रकार यह योजना मार्च १९५९ के अन्त तक ७९ केन्द्रों में लागू हो चुकी थी। और इसके अन्तर्गत १४.१४ लाख श्रमिक आते थे। वर्ष के अन्त तक यह योजना ८६ केन्द्रों पर लागू हो चुकी थी और उसके अन्तर्गत १४.७३ श्रमिक आ गए थे। यह निम्न तालिका से स्पष्ट हो जाएगा।

| १ | २ | ३ |
|---|---|---|
| केरल (२ केन्द्रों में अर्थात् कोझीकोडे तथा फीरोक में) | १२ जुलाई १९५९ | १३ ००० |
| पंजाब (२ केन्द्र नाभा तथा बटाला) | अगस्त १९५९ | ५,००० |
| मध्य प्रदेश (२ केन्द्र नागदा तथा भोपाल) | २६ सितम्बर १९५९ | ६ ००० |
| वारंगल (आन्ध्र) | १४ नवम्बर १९५९ | ५,००० |

१९६ में योजना निम्नलिखित स्थानों तक विस्तृत कर दी गई —

| १ | २ | ३ |
|---|---|---|
| केरल (२ केन्द्र—फोर्ट कोचिन तथा मटनचेरी) | १ जनवरी १९६ | १ |
| उड़ीसा (१ केन्द्र—रजमालपुर, चंदवार बारंग कटक और ब्रजराजनगर) | १ जनवरी १९६ | १८२०० |
| मद्रास (४ केन्द्र) | २७ फरवरी १९६ | ८२ ० |
| सीरपुर (आन्ध्र) | २७ मार्च १९६ | ६,१ ० |
| डालमिया नगर, बंजारी तथा जापला (बिहार) | २७ मार्च १९६० | १ ० |
| डालमिया पुरम (मद्रास) | २७ मार्च १९६ | १७ ० |
| हुबली (मैसूर) | २७ मार्च १९६ | १७५० |
| श्यामपुर (पश्चिमी बंगाल) | ५ जून १९६ | प्राप्य नहीं |
| मावोरी तथा कोकीनाडा (आन्ध्र)<br>उदयपुर तथा भरतपुर (राजस्थान) | ११ अगस्त १९६ | ५२५० |
| धनबाद (बिहार) | २७ अगस्त १९६ | १६ |
| राजनन्द गाँव (मध्य प्रदेश) | २८ सितम्बर १९६ | १२ ० |
| केरल (३ केन्द्र—कैनूर, तैलीचेरी तथा आलीपरम) | २९ अक्टूबर १९६ | ६,५ ० |

इस प्रकार १९६ के अन्त तक यह योजना ११२ केन्द्रों में लागू हो चुकी थी तथा इसके अन्तर्गत १५७६८ लाख श्रमिक आते थे। १९६१ में यह योजना और केन्द्रों में भी लागू कर दी गई है जो निम्नलिखित है—

| १ | २ | ३ |
|---|---|---|
| दावणगेरी (मैसूर)<br>हिसार (पंजाब) | ८ जनवरी १९६१ | ३६०० |
| मद्रास (३ केन्द्र—तिरुचिरापल्ली रानीपत तथा कावेरी नगर)<br>सोनीपत (पंजाब) | १९ फरवरी १९६१ | प्राप्य नहीं |
| उत्तर प्रदेश (३ केन्द्र—मेरठ, मुरादाबाद तथा फिरोजाबाद) | २५ मार्च १९६१ | ५, ० |
| केरल (२ केन्द्र—पुनालूर तथा कोटयाम) | १० जुलाई १९६१ | ४४०० |
| मंदसूर तथा देवास (मध्य प्रदेश) | २६ अगस्त १९६१ | १७५० |
| नरवर (पंजाब) | १९ सितम्बर १९६१ | १० ० |
| मद्रास (५ केन्द्र) | २८ अक्टूबर १९६१ | २,८०० |
| बमगोर (मध्य प्रदेश)<br>मद्रास (११ गाँवों में) | २८ अक्टूबर १९६१ | ५,८०० |
| विजियानगरम (आन्ध्र) | १८ नवम्बर १९६१ | ८०० |

१९६२ में भी इस योजना को अन्य केन्द्रों में लागू किया जा रहा है। १० जनवरी से यह योजना मंगलौर (मैसूर) तथा गोविन्दगढ़ कपूरथला और फगवाड़ा (पंजाब) में लागू कर दी गई है। मैसूर में ६ ४०० और पंजाब में ६,५०० और श्रमिक इसके अन्तर्गत आ गए हैं। ११ जनवरी १९६२ से योजना फरीदाबाद (पंजाब) में ७ हजार श्रमिकों पर लागू कर दी गई है। १० फरवरी १९६२ से यह उत्तर प्रदेश में ऐशबाग़नगर, रुड़की तथा झाँसी में २ १०० श्रमिकों पर लागू कर दी गई है। इस प्रकार इस योजना के अन्तर्गत फरवरी १९६२ तक १७ १८ ६४२ श्रमिक आ गए थे। द्वितीय पंचवर्षीय आयोजना काल में इस योजना को उन समस्त केन्द्रों पर लागू करने का विचार था जहाँ १ ५०० या अधिक श्रमिक कार्य करते हैं। तृतीय पंचवर्षीय आयोजना में यह योजना पहले तो उन ६ लाख श्रमिकों पर लागू की जाएगी जो द्वितीय आयोजना काल में इसके अन्तर्गत आने से रह गए हैं और फिर उन समस्त केन्द्रों पर लागू की जायगी जहाँ ५०० से १ ५०० तक श्रमिक ऐसे हैं जो 'कर्मचारी राज्य बीमा अधिनियम' के अन्तर्गत आते हैं। इस प्रकार इस योजना के अन्तर्गत ३० लाख श्रमिक आ जायेंगे।

चिकित्सा सम्बन्धी सुविधाएँ अब बीमाकृत श्रमिकों के परिवारों को भी दी जा रही हैं। मैसूर सरकार ने सबसे पहले २६ जुलाई १९५८ को मंगलौर में श्रमिकों के परिवारों को चिकित्सा सुविधाएँ प्रदान कीं। उसके पश्चात् अन्य राज्यों में भी धीरे-धीरे यह योजना श्रमिकों के परिवारों तक विस्तृत कर दी गई है। १९६०-६१ तक यह योजना ५ ३४ लाख श्रमिक परिवारों पर लागू हो चुकी थी। तृतीय पंचवर्षीय आयोजना में १० लाख और श्रमिक परिवार इस योजना के अन्तर्गत आ जायेंगे।

योजना के कार्यान्वित होने के पश्चात् यह अनुभव किया गया है कि यह श्रमिकों में काफी लोकप्रिय हो रही है। चिकित्सालयों में आने वाले रोगियों की संख्या का प्रतिदिन बढ़ना और बीमारी व असमर्थता लाभों का अधिक संख्या में भुगतान होना यह प्रदर्शित करता है कि यह योजना श्रमिकों में काफी लोकप्रिय होती जा रही है। उदाहरणतः १९५९-६० में विभिन्न राज्य बीमा औषधालयों तथा चिकित्सालयों और पैनल डाक्टरों के दवाखानों में लगभग १,५०,३६ २६७ मरीजों का इलाज किया गया तथा ११ ७९२ मरीजों को हस्पताल में भरती किया गया। १,०८ ५०४ बार घरों पर मरीजों को देखा गया। १९५८-५९ तक निगम द्वारा नकदी लाभ के रूप में ६ ५८ ६० ००० रु० बीमाकृत व्यक्तियों को दिए गए जो निम्नलिखित लाभों के लिए दिए गए — बीमारी लाभ– ५ ६६,६६,००० रु०, मातृत्व हित लाभ– २१,८३ ००० रु० अस्थायी असमर्थता लाभ– ६२ ६७ ००० रु० स्थायी असमर्थता लाभ— १०,८६,००० रु०, आश्रितों का लाभ– ४,५६,००० रु०, अन्य लाभ– २ २१ ००० रु०। १९५९-६० में ३ ०५ लाख रु० नकदी लाभ के रूप में दिए गए थे। १९५८-५९ के अन्त में इस योजना की निधि में कर्मचारियों का

अंशदान ३ ८१ ११ ६६ रु० था और मालिकों का अंशदान २,६० २४ ०८१ रुपए पहुंच गया था। अनेक मालिकों पर अंशदान के न देने तथा अधिनियम के उपबन्धों को न मानने के कारण मुकदमा भी चलाया गया। निगम की वार्षिक रिपोर्ट से पता लगता है कि निगम की माली हालत संतोषजनक है। निगम के १९६१–६२ के बजट में ३०·६२ लाख रु० की बचत है (आय १ ६,२७८ ००० रु० और व्यय १० ३२१ ६० रु०)।

योजना को कार्यान्वित करने में कठिनाइयां :—

कुछ बाधाओं के कारण अभी तक यह सम्भव नहीं हो सका है कि इस योजना को और अधिक क्षेत्रों में कार्यान्वित किया जा सके। कुछ आपत्तियों के कारण जिनका ऊपर उल्लेख किया जा चुका है मालिकों की ओर से योजना का विरोध किया गया है और इसलिए उनका पूर्ण सहयोग नहीं मिल पाया है। श्रमिकों ने भी कुछ बातों पर इस योजना पर आपत्ति उठाई है। सर्वप्रथम मजदूरों की यह मांग रही है कि इस योजना में उनके परिवारों के सदस्य भी सम्मिलित कर लिये जायें और कभी-कभी उन्होंने इस बात पर बहुत जोर दिया है। यह बात अब मान भी ली गई है परन्तु वित्तीय कठिनाइयों के कारण सब स्थानों पर श्रमिकों के परिवारों के लिए यह सुविधा प्रदान नहीं की जा सकी है। मजदूरों की दूसरी मांग यह है कि हस्पताल की उत्तम सुविधायें प्राप्त हों और निगम के अपने हस्पताल अलग से हों। निगम को अधिकतर स्थानीय हस्पतालों पर निर्भर रहना पड़ता है जिनमें बीमा कराये हुए व्यक्तियों के लिए पलंग सुरक्षित कर दिये जाते हैं। मजदूरों की तीसरी न्यायपूर्ण मांग यह है कि कुछ प्रगतिशील मालिक जो उच्च स्तर की चिकित्सा सुविधाएं दे रहे हैं उनमें योजना लागू होने के पश्चात् कटौती नहीं होनी चाहिये। इसके अतिरिक्त मजदूरों ने यह मांग भी की है कि निगम के प्रबन्ध में उनका हाथ भी होना चाहिए। अमृतसर, कलकत्ता और हावड़ा जैसे कुछ स्थानों पर मजदूरों ने हड़तालें भी कीं और इस बात की मांग की कि मजदूरों द्वारा बीमानिधि में दिया जाने वाला अंशदान उनकी मजदूरी में से नहीं काटा जाना चाहिये।

एक और कठिनाई यह है कि चिकित्सा के लिए डाक्टरों आदि की भी कमी है। जो डाक्टर पैनल (नामिका) प्रणाली के अन्तर्गत कार्य करते हैं वह यह अनुभव करते हैं कि उन्हें प्राप्त होने वाला वेतन पर्याप्त नहीं है और वह अधिक वेतन की मांग करते हैं। प्रशिक्षित कम्पाउण्डर और चिकित्सालय चलाने के लिए उचित स्थान भी काफी कठिनाई से मिल पाते हैं।

एक और अड़चन यह थी कि राज्य सरकारों ने इस बात की शिकायत की कि चिकित्सा सुविधाओं की लागत का जो $\frac{1}{3}$ भाग उन्हें देना पड़ता था वह बहुत अधिक था। अब यह निश्चय किया गया है कि राज्यों को चिकित्सा लाभों की लागत का केवल $\frac{1}{4}$ भाग वहन करना पड़ेगा। राज्य सरकारें इस बात में भी हिच कती हैं कि बीमा कराए हुए मजदूरों के परिवारों को चिकित्सा लाभ प्रदान करने का

उत्तरदायित्व अपने ऊपर लें। परन्तु निगम इस बात के लिए बहुत जोर देता रहा है और इस बात तक के लिए राजी हो गया है कि जब योजना परिवारों पर भी लागू कर दी जाएगी तब राज्यों को चिकित्सा लागतों की लागत का केवल $\frac{1}{2}$ भाग ही देना पड़ेगा। एक अन्य कठिनाई यह है कि मालिक अपने अंशदान की राशि नियमित रूप से जमा नहीं कराते और यह बात सरकारी क्षेत्र में भी पाई गई है। बकाया की उगाही के लिये कठोर पग उठाने का सुझाव दिया गया है।

इसके अतिरिक्त श्रम मंत्रालयों के अधिकारियों और कर्मचारी राज्य बीमा निगम के अधिकारियों में सहयोग की कमी है। इसका अनुमान इस घटना से लगाया जा सकता है कि प्रारम्भ में बहुत अच्छा कार्य करने वाले निगम के प्रथम डाइरेक्टर जनरल डा० काटियाल की कार्य अवधि को बढ़ाया नहीं गया जिसका कारण यह बताया जाता है कि उनका श्रम मंत्रालय के अधिकारियों से कुछ मतभेद था। इसके विरोध में डा० काटियाल ने गांधी जी की समाधि पर उपवास किया। उसके पश्चात् कर्नल वी० एम० एलबुकर्क (Col V M Albuquerque) निगम के डाइरेक्टर जनरल नियुक्त किए गये परन्तु उन्होंने भी मार्च १९६१ में त्यागपत्र दे दिया क्योंकि उनका भी निगम के कर्मचारियों और प्रबन्धकों में आपसी सम्बन्धों के विषय में मत भेद था। अब श्री सी० श्री० एन राजन निगम के महा-निदेशक हैं। यदि सामाजिक सुरक्षा की किसी योजना को सफल बनाना है और उसे कार्यान्वित करने में देर नहीं करनी है तब यह बहुत आवश्यक हो जाता है कि योजना को चलाने वाले उच्च अधिकारी बहुत ईमानदार हों, उनमें प्रबन्ध करने की पर्याप्त क्षमता हो और वे पारस्परिक सहयोग से कार्य करें। डा० काटियाल जैसी घटनाएँ जनता के विश्वास को हिला देती हैं। इस प्रकार की घटनाएँ किसी भी हालत में नहीं होनी चाहिएँ।

स्थायी श्रम समिति की सिफारिशों के फलस्वरूप १९५६ में कर्मचारी राज्य बीमा योजना की जांच करने के लिये डा० लक्ष्मण स्वामी मुदालियर को जो मद्रास विश्वविद्यालय के उपकुलपति हैं नियुक्त किया गया। डा० मुदालियर ने अपनी रिपोर्ट प्रस्तुत कर दी है जिस पर विचार किया जा रहा है। १ मार्च १९६१ तक जो ५ वर्ष पूरे हुए हैं उस अवधि में निगम की परिसम्पत्ति और देयता के सम्बन्ध में मूल्यांकन के लिए बीमा निर्धारक की नियुक्ति की गई है। मार्च १९६१ में निगम ने एक उपसमिति बनाई है जिसका कार्य कर्मचारी राज्यबीमा अधिनियम में संशोधन करने पर सुझाव देना है। यह सुझाव है कि अधिनियम के अन्तर्गत जो सुविधायें दी जा रही हैं उनकी कार्य विधि को सरल बना दिया जाय ताकि श्रमिक को अच्छी सेवायें प्राप्त हो सकें तथा इसके अन्तर्गत आने वाले श्रमिकों की सीमा उन श्रमिकों तक भी विस्तृत कर दी जाय जिनको ५०० रु० प्रति माह मिलते हैं।

उपसंहार —

कर्मचारी राज्य बीमा योजना एशिया में अपने प्रकार की पहली ही योजना है। भारतीय जनता के लिए सामाजिक सुरक्षा की एक व्यापक योजना बनाने की

दिशा में यह पहला कदम है। इसे हम एक साहसपूर्ण और साथ ही ऐसी योजना कह सकते हैं जो बहुत महत्वाकांक्षी नहीं है। परन्तु अभी तक इसके अन्तर्गत जन-संख्या का एक छोटा सा ही भाग आ पाया है, अर्थात् केवल संगठित उद्योगों के मजदूरों पर ही जिनकी संख्या लगभग २५ लाख है यह योजना लागू होती है। इसके अन्तर्गत सब प्रकार के संकट और सब प्रकार के व्यक्ति विशेषकर कृषि मज़दूर नहीं आते हैं। सामाजिक सुरक्षा के दृष्टिकोण से यह एक व्यापक योजना नहीं है। परन्तु इसको एक अधिक बड़ी और साहसपूर्ण योजना को लागू करने के लिए आधारशिला माना जा सकता है और यह देश की जनता के लिए व्यापक समाज सुरक्षा की योजना बनाने में मार्ग-प्रदर्शक बन सकती है। यह आशा की जाती है कि इस योजना को दृढ़ विश्वास के साथ कार्यान्वित किया जाएगा और इसके लागू करने में अधिकारियों में भी सेवाभावना निहित रहेगी और मालिक और मजदूरों का इच्छित रूप से पूर्ण सहयोग होगा।

**नाविकों के लिए सामाजिक बीमा — (Social Insurance for Seamen)**

यह भी उल्लेखनीय है कि मजदूरों के एक अन्य वर्ग के लिये अर्थात् नाविकों के लिए भी भारत सरकार ने एक सामाजिक सुरक्षा योजना तैयार की है। इस विषय पर प्रो० बी पी अदारकर और अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन की डा (कुमारी) लौरा बोडमर द्वारा तैयार की हुई एक संयुक्त रिपोर्ट पहले ही प्रकाशित की जा चुकी है। इस अदारकर बोडमर योजना में बीमारी रोजगार, वृद्धावस्था व उत्तर जीवी बीमे और नाविकों के 'प्रतीक्षा काल' के लिए बीमे की व्यवस्था की गई है। परन्तु इस योजना के निर्माणकर्त्ताओं के विचार में नाविकों के लिए किसी भी बीमा योजना की सफलता बहुत सीमा तक इस बात पर निर्भर करेगी कि उनकी भर्ती की उचित व्यवस्था है। इस व्यवस्था द्वारा समुद्री सेवा में भर्ती होने वाले श्रमिकों की संख्या कम करने तथा ऐसे नाविकों के लिए, जिनको निरन्तर रोजगार नहीं होता एक क्रम चक्र (Rotation) की योजना लागू करने का सुझाव था। इस सुझाव को ध्यान में रखते हुए सरकार ने बम्बई और कलकत्ता में सरकारी रोजगार दफ्तर खोले हैं। नाविकों के लिए सामाजिक बीमा को प्रारम्भ करना तभी सम्भव हो सकेगा जब रोजगार के ये दफ्तर अपना कार्य सरलता से और सफलतापूर्वक करने लगेंगे। नाविकों के लिए एक राष्ट्रीय कल्याण बोर्ड की भी स्थापना हुई है जिसने नाविकों के लिए एक सामाजिक सुरक्षा योजना के निर्माण हेतु एक उपसमिति की नियुक्ति की है।

## बेरोजगारी बीमा
## (Unemployment Insurance)

**बेरोजगारी के मूल कारण —**

सामाजिक बीमे का एक अन्य महत्वपूर्ण भाग अनिवार्य सार्वजनिक बेरोजगारी बीमा है। इस ओर आधुनिक राज्यों का ध्यान भी पर्याप्त रूप से आकर्षित

हुआ है। बेरोजगारी का अर्थ होता है किसी योग्य व्यक्ति को रोजगार न मिल सकना। यह एक ऐसी अवस्था है जो अबन्ध नीति (Laissez Faire) पर आधारित आर्थिक प्रणाली में निहित है तथा इसके कारण पैदा होती है। इससे ऐसी अस्थिरता का पता चलता है जो मुक्त उद्यम प्रणाली (Free Enterprise) का एक आवश्यक लक्षण है और सम्भवतः यह एक ऐसा मूल्य है, जिसका चुकाना ही पड़ेगा यदि उत्पादन को दिन प्रतिदिन होने वाली नई-नई विधियों और आविष्कारों के द्वारा तथा बिना किसी नियन्त्रण के आगे बढ़ाना है तथा अधिक से अधिक लाभ प्राप्त करना है। उद्योग के लिये यह हमेशा सुविधा रहती है कि कुछ मजदूर बेरोजगार रहें जिससे जब भी आवश्यकता पड़े उन्हें बुला लिया जाय। जब व्यापार उन्नति पर होता है तब बेरोजगार मजदूरों की संख्या कम होती है परन्तु जब मन्दी का समय आता है तो संख्या बढ़ जाती है। इन निरन्तर होने वाले सामयिक उतार चढ़ाव (Cyclical Fluctuations) के अतिरिक्त नए आविष्कारों अथवा विदेशी व्यापार में हानि के कारण भी बड़ी-बड़ी मुसीबतें आ पड़ती हैं जिनसे उद्योग का सारा ताना-बाना शीघ्र नष्ट हो जाता है और मजदूरों को काफी समय तक आलस्य में समय गंवाना पड़ता है। इसके अतिरिक्त कुछ उद्योगों में कार्य सामयिक होता है और कुछ कामों में जैसे ठेकेदारों द्वारा सार्वजनिक निर्माण कार्यों में कार्य-व्यवस्था अनियमित होती है। इस प्रकार के कार्यों और उद्योगों में पूर्ण रोजगार की व्यवस्था नहीं हो पाती। इस प्रकार, बेरोजगारी वह अवस्था है जो हमारे समक्ष अनेक रूपों में आती है और यह विभिन्न देशों के मुक्त उद्यम पर आधारित आधुनिक उद्योग प्रणाली की एक नियमित लक्षण बन चुकी है। (कृपया परिशिष्ट 'ख' भी देखिये)।

बेरोजगारों को सहायता देने की आवश्यकता —

बेरोजगारी अनेक आर्थिक बुराइयों में से एक गम्भीरतम दोष है और यह आर्थिक संगठन के लिए एक गम्भीर खतरा भी है। यदि बेरोजगारी अधिक दिनों तक चलती है तब व्यक्ति और समाज के लिये इसके बहुत विनाशकारी परिणाम होते हैं। इससे मानसिक शक्ति का ह्रास कुण्ठा, आलस्य, दरिद्रता आदि अनेक सामाजिक बुराइयां उत्पन्न हो जाती हैं। समाज का एक बड़ा तथा सामान्य उत्तरदायित्व यह है कि प्रत्येक व्यक्ति को जीविका कमाने और निर्वाह करने का उचित अवसर प्रदान करे। जे० एस० मिल के शब्दों में "राज्य अनिवार्य रूप से एक अपराधी को दंड भुगतने के काल में खाने-पीने की सुविधायें प्रदान करता है। परन्तु यदि गरीब व्यक्तियों के लिये, जिन्होंने अपराध नहीं किया है, ऐसा नहीं किया जाता तब स्पष्ट रूप से यह अपराध का बढ़ावा देना।" अब अधिकतर राज्यों ने बेरोजगारी के समय लोगों को सहायता देने के अपने कर्तव्य को स्वीकार कर लिया है।

बेरोजगारी सहायता के लिए कुछ योजनायें —

मंदी के समय में १९२९ के पश्चात् अनेक देशों में बेरोजगारों को सहायता देने के लिये अनेक योजनायें बनाई गई थीं। कुछ योजनाओं के अन्तर्गत पूर्णतया

या मुख्यतया काम देने की सुविधायें दी गई थीं और कुछों में भत्ता देने की व्यवस्था की गई थी। इनमें से कुछ योजनाओं की व्यवस्था तो किसी विशिष्ट विपत्ति का सामना करने के लिये अस्थायी थी परन्तु कुछ योजनायें स्थायी थीं। बेरोजगारी *सहायता योजनायें अमरीका कनाडा स्वीडन आस्ट्रेलिया ग्रेट ब्रिटेन* और योरप के अधिकतर देशों में चालू रही हैं। इस प्रकार की सहायता सार्वजनिक निर्माण कार्यों में बेरोजगारों को सामान्य मजदूरी पर रोजगार प्रदान करके दी गई है। लाखों मजदूरों की इस प्रकार सहायता की गई है। बेरोजगारी सहायता की प्रत्येक योजना में यह आवश्यक है कि प्रार्थी में काम करने की योग्यता हो रोजगार दफ्तर में उसका नाम दर्ज हो किसी भी अपने योग्य रोजगार को स्वीकार करने की उसकी इच्छा हो किसी प्रशिक्षण लेने व सहायता कार्य करने के लिये वह तैयार रहे और उसे इस प्रकार की सहायता की आवश्यकता भी हो। बेरोजगारी-सहायता योजनाओं का मुख्य उद्देश्य लाभ प्राप्त करने वाले मजदूर और उसके आश्रितों का निर्वाह करना होता है इसलिए जो भी राशि सहायता-रूप में दी जाती है उसका निर्णय सहायता दिए जाने वाले परिवार के आकार और सदस्यों की संख्या को देखकर किया जाता है। *ब्रिटेन तथा न्यूजीलैण्ड जैसे* कुछ देशों में बेरोजगारी-सहायता योजनाओं को केन्द्रीय सरकार ने अपने हाथों में ले लिया है और उनका सारा व्यय राष्ट्रीय करों द्वारा पूरा किया जाता है। परन्तु कुछ दूसरे देशों में सरकारें ऐच्छिक बीमा निधियों को या स्थानीय बेरोजगार निधियों को इस [illegible] उपदान प्रदान करती हैं।

भारत में बेरोजगारी-सहायता प्रदान करने में कठिनाइयाँ —

बेरोजगारी-सहायता देने की जो प्रणाली अनेक देशों में चल रही है वह सम्भवतः भारत जैसे देश के लिए उपयुक्त नहीं है क्योंकि इसमें अनेक कठिनाइयाँ हैं। प्रथम तो भारत इतना बड़ा देश है और यहाँ बेकारी इतने व्यापक रूप में फैली हुई है कि वर्तमान आर्थिक दशाओं में बेरोजगारी-सहायता देने की कोई योजना बनाना असम्भव सा हो जाता है। इसके अतिरिक्त यदि यह सम्भव भी हो तो इस प्रकार की प्रणाली हमारे देश के लोगों को आलसी बना सकती है। योजना का लाभ उठाकर अनेक बेजिम्मेदारी युवक समय बर्बाद करने और साथ में वेतन भी पाने का एक तरीका बना सकते हैं। इंगलैंड में भी ऐसे मामले हुए हैं कि अनेक युवक जो अपने माता-पिता के साथ नहीं रहते थे उन्होंने कुछ समय तक तो कोई काम किया फिर छुट्टियाँ मनाने के लिए उसे छोड़ दिया और सरकार द्वारा प्रदान की जाने वाली बेरोजगारी-सहायता लेकर जेब खर्च चलाते रहे और कुछ समय पश्चात् फिर कोई नौकरी कर ली। इसके अतिरिक्त भारत में बेरोजगार-सहायता योजना का प्रशासन करने वाले अधिकारियों द्वारा अपने पद के अनेक दुरुपयोग किए जा सकते हैं जैसा कि कृषकों के लिए दिया जाने वाला 'तकावी' ऋण के सम्बन्ध में किया जाता है। भारत में एक यह भी कठिनाई है कि इस प्रकार की सहायता का वितरण किन आधारों पर किया जाय क्योंकि भारत में संयुक्त परिवार प्रणाली

है और अधिकांश जनता अशिक्षित है। कभी-कभी यह तर्क भी दिया जाता है कि इस प्रकार की सहायता उन आत्मसम्मानी लोगों की भावना को कुचल देगी जो सरकार से इस प्रकार की सहायता पाने की अपेक्षा स्वयं कोई अच्छी नौकरी करना अधिक पसन्द करते हैं।

बेरोजगारी-बीमा —

परन्तु बेरोजगार लोगों को बेरोजगारी-बीमा योजना के अन्तर्गत भी सहायता प्रदान की जा सकती है। यह विधि पिछले कुछ वर्षों से अनेक देशों में काफी लोकप्रिय हो गयी है। बेरोजगारी में सहायता देना पूर्णतया सरकार का कर्त्तव्य है परन्तु बेरोजगारी-बीमे के अन्तर्गत एक ऐसी निधि की स्थापना की जाती है जिसका निर्माण सरकार, मालिक और मजदूरों के वित्तीय अंशदान से होता है और फिर इसमें से सहायता दी जाती है। अनिवार्य बेरोजगारी-बीमा योजनाएं अनेक देशों में लागू की जा चुकी हैं, जैसे कनाडा (१६४०) ब्रिटेन (१९११–४०) इटली (१६१६), न्यूजीलैंड (१६३८) नार्वे (१६३६) दक्षिणी अफ्रीका (१६३७) और अमेरिका (१६३२–४१)।

यद्यपि अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन ने १९३४ के एक अभिसमय में बेरोजगारी बीमा योजनाओं की सिफारिश की थी परन्तु भारत में अभी तक बेरोजगारी बीमा के लिए किसी भी विधान की व्यवस्था नहीं की गई है। रॉयल श्रम आयोग ने भी इस प्रणाली को भारत के लिए सम्भव नहीं समझा था। उन्होंने इस सम्बन्ध में कई कठिनाइयों की ओर संकेत किया था जैसे किसी नियमित व स्थाई औद्योगिक जन संख्या का अभाव देश का बड़ा प्रकार तथा ऐसी योजना पर अधिक व्यय का होना। परन्तु हमारा देश धीरे-धीरे इस तथ्य के प्रति सजग होता जा रहा है कि बेरोजगारी अभाव के लिए बहुत खतरनाक है और बेरोजगारों के लिए किसी न किसी प्रकार की सुरक्षा व्यवस्था करने में देर नहीं करनी चाहिए। देश के श्रमिकों के लिए इस प्रकार की योजनाओं के अभाव में जो बुराइयां उत्पन्न हो जाती हैं उनका उल्लेख पहले ही किया जा चुका है। जब मजदूर बेरोजगार होता है तब अनेक सामाजिक बुराइयां उत्पन्न होने लगती हैं। अतः सामाजिक बीमा प्रणाली के अन्तर्गत ही बेरोजगारी को भी सम्मिलित करने की अति आवश्यकता है।

परन्तु यह प्रणाली उस समय तक सम्भव नहीं हो सकती जब तक कि बीमे का कोई केन्द्रीय संगठन न हो और जिसका कार्य रोजगार दफ्तरों के माध्यम से न चलता हो। यह दफ्तर केन्द्रीय संगठन की स्थानीय एजेंसियों के रूप में कार्य कर सकते हैं। इस बात की भी आवश्यकता है कि बेरोजगारी के आंकड़े एकत्रित किए जाएं और यह जाना जाय कि किन परिस्थितियों में बेरोजगारी हो सकती है क्योंकि किसी भी संकट का बीमा होने के लिए आवश्यक है कि उस संकट को कुछ सीमा तक पहले से ही जानना सम्भव हो। बेरोजगारी बीमा में भी नकद लाभ लेने के लिए कठोर शर्तें होती हैं। प्रार्थी को यह सिद्ध करना होता है कि वह जिस रोजगार को

करता रहा है वह बीमा होने योग्य है और वह सहायता के लिए एक निश्चित काल के पश्चात् ही दावा कर रहा है तथा उसकी नौकरी कभी उसके दुर्व्यवहार के कारण नहीं गई है और न ही उसने किसी औद्योगिक विवाद के परिणामस्वरूप या स्वेच्छा से अपनी नौकरी छोड़ी है। बेरोजगार व्यक्ति में किसी न किसी ऐसे कार्य करने की इच्छा और योग्यता भी होनी चाहिए जो उसको साधारणतया मिल सकता है अथवा जो उसके साधारण काम के समान होता है। इस प्रकार के कार्य को जो भी प्रचलित मजदूरी की दर हो उस पर ही स्वीकार कर लेना चाहिए। जब तक श्रमिकों को बेरोजगारी लाभ मिले तब तक उसे रोजगार के दफ्तरों में भी कभी-कभी जाते रहना चाहिए। अतः 'योग्यता काल' तथा 'प्रतीक्षा काल' का स्पष्टीकरण किया जाना आवश्यक है और साथ ही बेरोजगारी लाभ कितने समय तक मिले यह भी निश्चित किया जाना चाहिए। बेरोजगारी-बीमा-योजना को रोजगार दफ्तरों के निकट सहयोग से कार्य करना चाहिए। यदि योजना अनिवार्य हो तो रोजगार दफ्तर लाभ देने की व्यवस्था कर सकते हैं। इस समय हमारे देश में रोजगार दफ्तरों का जाल सा बिछ गया है और सामाजिक सुरक्षा का आरम्भ स्वास्थ्य बीमा योजनाओं के द्वारा हो चुका है। अतः देश में बेरोजगारी बीमा लागू करने के लिए यह एक बहुत ही उपयुक्त अवसर है। कम से कम कुछ क्षेत्रों में तो बेरोजगारी बीमे की योजना प्रयोगात्मक रूप से लागू की जा सकती है।

**बेरोजगारी में सहायता करने के लिए कुछ सुझाव —**

जब तक बेरोजगारी को सामाजिक सुरक्षा योजना के अन्तर्गत नहीं लाया जाता तब तक बेरोजगारों को सहायता देने के लिए कुछ ऐसी ऐच्छिक योजनाएं चलाई जानी चाहिएं जिनमें सरकार अनुदान द्वारा सहायता दे। डा० राधा कमल मुकर्जी के सुझाव के अनुसार, मालिकों को इस बात के लिए उत्साहित किया जाना चाहिए कि वे एक ऐसी बेरोजगारी-सहायता निधि की स्थापना करें, जिसमें से नौकरी से निकले हुए मजदूरों को उनके सेवा-काल को ध्यान में रखते हुए, अवकाश प्राप्ति धन प्रदान किया जाए। इस निधि में स्थानीय सरकारों को भी अंशदान देना चाहिए जिसकी राशि बेरोजगार और नौकरी से निकले हुए श्रमिकों को जो सहायता प्रदान की जाए, उसके बराबर हो। इसके साथ ही सरकार को ऐसी योजनाओं को जिनका उद्देश्य अकुशल श्रमिकों को रोजगार देना हो या तो आरम्भ करना चाहिए या अनुदान द्वारा सहायता देनी चाहिए। जापान में सरकार द्वारा नगरपालिकाओं को यह अधिकार दिया हुआ है कि वे सहायता कार्यों (Relief Works) के लिए वित्त प्रदान करने के हेतु ऋण ले सकती हैं। यदि किसी योजना में अकुशल श्रमिकों को सहायता देने का व्यय कुल व्यय का कम से कम x % होता है तो उस योजना की लागत का आधा खर्च सरकार अपने कोष में से अनुदान के रूप में देती है।* अपने देश में हम इस अनुभव से लाभ उठा सकते हैं और बेरोजगारों की सहायता के लिए तत्काल

* Dr. R. K. Mukerjee *The Indian Working Class, Page 343*

ही कदम उठा सकते हैं। परन्तु वस्तुतः हमारा उद्देश्य देश में अनिवार्य बेरोजगारी बीमा योजना को कार्यान्वित करना होना चाहिए।

हाल ही के कुछ वर्षों में हमारे देश में बेरोजगारी के खतरे के बढ़ने के साथ साथ बेरोजगारी-बीमे की समस्या का महत्व भी बढ़ गया है। इस बात की अत्यधिक आवश्यकता अनुभव की गई है कि समस्या की गम्भीरता को शीघ्र ही आंका जाय और बेरोजगारी काल में जो आर्थिक असुरक्षा की समस्या पैदा होती है उसे भी सुलझाया जाय। इस दिशा में १९५३ के 'औद्योगिक विवाद अधिनियम' में संशोधन करके कुछ कदम उठाए गए हैं जिनके अनुसार बेरोजगारों को बेकारी के समय क्षति पूर्ति प्रदान करने की व्यवस्था है (पृष्ठ १६१–६४ देखें)। यह अधिनियम उन कारखानों और कारखानों में लागू होता है जहाँ ५० या इससे अधिक श्रमिक कार्य करते हैं। इस अधिनियम को मई १९५४ से बागान में भी लागू कर दिया गया है। मौसमी कारखाने इस अधिनियम के अन्तर्गत नहीं आते। अधिनियम के अन्तर्गत कर्मचारियों को बेरोजगारी और जबरी छुट्टी (Lay-off) के समय में क्षतिपूर्ति देने की व्यवस्था है जो उनकी मूल मजदूरी और महंगाई भत्ते का ५०% के हिसाब से होती है बदली श्रमिकों के लिए यह व्यवस्था नहीं है। यह लाभ १२ महीनों में अधिक से अधिक ४५ दिन मिल सकता है परन्तु यदि कर्मचारी इस अवधि में एक सप्ताह से अधिक एक ही समय में जबरी छुट्टी के लिए विवश किया जाता है तो यह लाभ उसे ४५ दिन के पश्चात् भी मिलता रहेगा। इस प्रकार के कर्मचारियों को प्रतिदिन अपनी हाजिरी लगवानी पड़ती है और कोई दूसरा उचित काम दिए जाने पर उन्हें उसे स्वीकार करना पड़ता है। छटनी की अवस्था में उन्हें या तो एक माह का लिखित नोटिस दिया जाता है अथवा उसके स्थान पर एक माह की मजदूरी दे दी जाती है। छटनी हुए कर्मचारी को एक साल की नौकरी पर १५ दिन की औसत मजदूरी के हिसाब से क्षतिपूर्ति दी जाती है। ऐसी सुविधाओं को प्रदान करने का उत्तरदायित्व मालिकों पर है। ऐसी सुविधाएं केवल उन्हीं श्रमिकों को दी जाती हैं जिन्होंने निरन्तर एक वर्ष या इससे अधिक कार्य किया है। जून १९५७ में अधिनियम में एक संशोधन के अनुसार किसी भी उद्योग के उचित बन्द होने या स्वामित्व के हस्तांतरण होने पर भी छटनी क्षतिपूर्ति दी जाएगी (पृष्ठ १६६ देखें)। जबरी छुट्टी तथा छटनी के समय इस प्रकार जो सहायता दी जाती है वह किसी बीमा योजना के अन्तर्गत तो नहीं आती परन्तु फिर भी इस प्रकार की सहायता के कारण बेरोजगारी के दिनों में श्रमिकों को अपनी कठिनाइयां कम करने में बहुत सहायता मिलती है। यह सुझाव दिया जा सकता है कि इस प्रकार के लाभ उन संस्थानों के श्रमिकों को भी मिलने चाहिएं जिनमें ५० से कम श्रमिक कार्य करते हैं।

श्रमिकों के लिए एक अन्य प्रकार की सुरक्षा १९५६ में 'कम्पनी अधिनियम' में संशोधन द्वारा प्रदान की गई है। इस संशोधित अधिनियम में एक उपबन्ध यह है कि यदि किसी कम्पनी का समापन (Liquidation) हो जाता है तो कम्पनी की

परिसम्पत्ति (Assets) में से श्रमिकों का वेतन आदि सर्वप्रथम दिया जायगा।

१९५४ में सरकार ने एक कार्य-दल (Working Group) भी बनाया जिसमें श्रम, वित्त वाणिज्य और उद्योग मंत्रालयों आयोजना आयोग और कर्मचारी राज्य बीमा निगम के प्रतिनिधि थे। इस दल का कार्य इस समस्या का प्रारम्भिक अध्ययन करना और यह देखना था कि बेरोजगारी बीमा योजना किस प्रकार बनाई जा सकती है। कार्य-दल ने अपनी रिपोर्ट में जो १९५५ में प्रस्तुत की गई, बेरोजगारी बीमा योजना प्रारम्भ करने का सुझाव दिया है। इस योजना के लिए मालिक और मजदूर दोनों को अपने अंशदान प्रीमियम के रूप में देने होंगे। इस योजना में इस बात की व्यवस्था थी कि बेरोजगारी के समय में क्षतिपूर्ति विभिन्न आधारों पर दी जाए। इस योजना के लागू होने में औद्योगिक विवाद अधिनियम में जो जबरी छुट्टी और छटनी के लिए उपबन्ध हैं उन्हें निरस्त (Repeal) करने का सुझाव था। रिपोर्ट में बेरोजगारी बीमे की वांछनीयता तथा सम्भावना पर भी जोर दिया गया था। सरकार ने इस योजना को इस समय स्वीकार नहीं किया है क्योंकि वर्तमान विधान में ही जो श्रमिकों की छटनी और जबरी छुट्टी के काल में क्षतिपूर्ति देने से सम्बन्धित उपबन्ध हैं वे श्रमिकों के लिये अधिक लाभप्रद हैं। परन्तु इस समस्या पर हमें विस्तृत दृष्टिकोण से विचार करना चाहिए और बेरोजगारी बीमे की एक व्यापक और अनिवार्य योजना बनाने में अब अधिक विलम्ब नहीं करना चाहिए।

एक अन्य महत्वपूर्ण पग जो इस सम्बन्ध में उठाया गया है वह बेरोजगारी सहायता निधि (Unemployment Relief Fund) स्थापित करने की योजना का है। ऐसी निधि की स्थापना का सुझाव मई १९५८ में भारतीय श्रम सम्मेलन के १६ वें अधिवेशन में केन्द्रीय श्रम मंत्री द्वारा दिया गया था। औद्योगिक संस्थानों के बन्द हो जाने से जो बेरोजगारी की समस्या उत्पन्न हो जाती है उसको दूर करने के लिये एक निधि की स्थापना करने का सुझाव था। इस निधि में से किसी भी औद्योगिक संस्थान के बन्द हो जाने के कारण बेरोजगार श्रमिकों को न केवल सहायता मिल सकती है वरन् उस औद्योगिक संस्थान को चालू रखने के लिये भी सहायता दी जा सकती है, जो औद्योगिक संस्थान अपने कुशल प्रबन्ध के लिये विख्यात है और जिसे वित्त की कठिनाइयां केवल अस्थायी रूप से ही है। यह आशा भी व्यक्त की गई थी कि इस निधि द्वारा कुछ औद्योगिक संस्थानों का अस्थायी रूप से प्रबन्ध संभाल लिया जायेगा और यदि श्रमिकों को उसी रोजगार में लगे रहने की कोई सम्भावना प्रतीत नहीं होती तो उसी प्रकार के अन्य रोजगारों में प्रशिक्षण पाने के लिये श्रमिकों की सहायता की जायगी। इस निधि में धन सरकार, मालिक और श्रमिकों के अंशदान से संचय करने का सुझाव था। परन्तु केन्द्रीय श्रम मंत्रालय द्वारा जब इस योजना पर विस्तार से विचार किया गया तो निधि में धन संचय करने के उपायों पर मतभेद हो गया। मालिकों ने ऐसी निधि में अंशदान देने का विरोध किया। इस निधि में धन संचय करने के लिये कोई कर लगाने के सुझाव का भी स्वागत

नहीं किया गया। परिणाम यह हुआ कि फरवरी १९६० में ऐसी लाभप्रद योजना को स्थगित कर दिया गया। परन्तु अब फिर बेरोजगारी सहायता निधि स्थापित करने पर विचार किया जा रहा है।

## वृद्धावस्था और निबल सुरक्षा
## (Old Age and Invalidity Security)

**आवश्यकता —**

वृद्धावस्था एक दूसरी औद्योगिक और सामाजिक समस्या है जिसका समाधान होना ही चाहिए। यह अत्यन्त आवश्यक है कि श्रमिकों के वृद्धावस्था प्राप्त करने पर और काम के लिए असमर्थ हो जाने के अवसर पर उन्हें सुरक्षा प्रदान की जाय। यदि मजदूर की मृत्यु हो जाय तब उसके आश्रितों को भी सुरक्षा की आवश्यकता होती है। इस प्रकार की सुरक्षा की व्यवस्था या तो प्रोवीडेन्ट फन्ड या अवकाश प्राप्ति के धन (Gratuity) की योजनाओं से अथवा वृद्धावस्था व निबल पेन्शन योजनाओं से हो सकती है। यह कितने दुःख की बात है कि जिन श्रमिक ने अपने जीवन के २० या ३० वर्ष किसी कारखाने में कठोर श्रम में व्यतीत किये हों उसे उसके वृद्ध होने पर कोई भी आश्रय न दिया जाय। वृद्धावस्था के लिए कुछ न कुछ व्यवस्था तो करनी चाहिये क्योंकि औद्योगिक जीवन से संयुक्त परिवार प्रथा लगभग समाप्त हो गई है और इस प्रकार वृद्ध व्यक्ति को संयुक्त परिवार से जो सहारा मिलता था वह भी समाप्त हो गया है। औद्योगिक जीवन में आने से पहले श्रमिक के पास यदि गांव में कुछ जमीन होती भी है तो अधिक समय व्यतीत हो जाने के बाद वह उसे भी खो बैठता है। श्रमिक की मजदूरी कम होती है परिवार बड़ा होता है इसलिए वह वृद्धावस्था के लिये कोई बचत भी नहीं कर पाता है। इन तथ्यों को ध्यान में रखते हुए श्रमिक को प्रोवीडेन्ट फण्ड की सुविधा और जहां सम्भव हो वहां पेन्शन भी दी जानी चाहिए, जिससे वृद्धावस्था में असमर्थ हो जाने पर और उत्पादन कार्य में बहुत दिनों तक कठोर श्रम करने के पश्चात् वह अपना शेष जीवन आराम से व्यतीत कर सके।

**वृद्धावस्था क्या है —(What is Old Age ?)**

वृद्धावस्था या तो उस अवस्था को कहा जा सकता है जब मजदूर कार्य करने योग्य नहीं रहता अथवा जब मजदूर को वेतन सहित अन्तिम अवकाश दे दिया जाता है। अर्थशास्त्री वृद्धावस्था उस अवस्था को कहते हैं जब मजदूर को रोजगार से अवकाश दे दिया जाना चाहिये क्योंकि वह और अधिक दिनों तक उत्पत्ति के कार्य में साधारण रूप से प्रभावोत्पादक (Effective) सहयोग नहीं दे सकता। शारीरिक तथा साथ ही डाक्टरी दृष्टिकोण के आधार पर वृद्धावस्था का निबलता अर्थात् आयु के बढ़ने के साथ-साथ स्वास्थ्य के बिगड़ने की दशा है। इसलिये वृद्धावस्था विभिन्न व्यवसायों में विभिन्न व्यक्तियों में अलग-अलग आयु पर आरम्भ हो सकती है।

साधारणतः अधिकतर देशों में पेन्शन देने की आयु ६५ वर्ष निश्चित की गई है। इस तथ्य को भी ध्यान में रखा गया है कि स्त्रियाँ कम आयु में ही काम के अयोग्य हो जाती हैं इसलिये उनके लिये पेन्शन देने की आयु ६ वर्ष निर्धारित की गई है।

निबलता क्या है ? —(What is Invalidity ?)

जब एक बीमा कराए हुये व्यक्ति को स्वास्थ्य बीमा योजना के अन्तर्गत वे सब नकद लाभ दिये जा चुकते हैं जिनको वह पाने का अधिकारी होता है और उसके पश्चात् भी यदि वह बीमार रहता है उस दशा में उसे निबल (Invalid) कहा जाता है। इसलिए निबलता की परिभाषा हम इस प्रकार कर सकते हैं कि "काम करने की स्थायी असमर्थता ही निबलता है।" अतः यह भी ऐसी ही अवस्था होती है जैसी वृद्धावस्था क्योंकि दोनों में श्रमिक कार्य करने योग्य नहीं रहता।

पेंशन की व्यवस्था :—

वृद्धावस्था और निबलता की दशा में लाभ या तो अंशदान वाले प्रॉवीडेन्ट फन्ड के रूप में दिया जा सकता है या अंशदानरहित पेन्शन अथवा पेन्शन अथवा पेन्शन बीमा के रूप में लाभ दिये जा सकते हैं। अंशदानरहित पेन्शन अनेक देशों में अपनाई गई है जैसे डेनमार्क आस्ट्रेलिया कनाडा दक्षिण अमरीका। भारत में सरकारी कर्मचारियों को पेन्शन दी जाती है। कुछ अन्य मालिक और एजेन्सियाँ भी अपने मजदूरों को निबलता पेन्शन देती हैं। परन्तु साधारणतः अनेक देशों में अंशदानरहित पेन्शन योजनाओं को सामाजिक-बीमे की योजनाओं के कार्यान्वित हो जाने के कारण अधिक महत्व नहीं दिया गया है और अंशदानरहित योजनाओं के स्थान पर अंशदान वाली योजनाओं को लागू किया गया है। पेन्शन-बीमा योजना के अन्तर्गत वृद्धावस्था और निबलता आती है। यह जर्मनी ब्रिटेन आदि अनेक देशों में लागू हो चुकी है। पेन्शन-बीमे के अन्तर्गत वृद्धावस्था और निबलता व अकाल मृत्यु भी सम्मिलित की जाती है जो ऐसी अवस्थायें हैं जिनके लिये अधिक क्षतिपूर्ति के अन्तर्गत भी सहायता नहीं मिलती। इन सभी संकटों के लिये यह आवश्यक हो जाता है कि जो लाभ और सहायता दी जाये उनकी गणना वर्षों के हिसाब से की जाय। अतः इनके लिए एक लम्बी नौकरी की शर्त लागू की जाती है, जिसकी अवधि ९० वर्ष भी हो सकती है। इस प्रकार पेन्शन-बीमा सामाजिक-बीमा का वह अंग है जिसकी लागत सबसे अधिक होती है। सामाजिक-बीमा प्रणाली के विकास में यह काफी समय पश्चात् लागू होती है।

निबलता की दशा में यह निर्णय करना बहुत कठिन हो जाता है कि कोई व्यक्ति किसी प्रकार के काम के लिये योग्य या उपयुक्त है अथवा नहीं और कितनी असमर्थता होने पर पेन्शन दी जानी चाहिए। यह निर्णय भी कठिन होता है कि किन व्यवसायों अथवा व्यवसायों की श्रेणियों के आधार पर असमर्थता की माप की जाए।

अतः ऐसी व्यवहारिक कठिनाइयों के कारण इस समय भारत के औद्योगिक श्रमिकों के लिए कोई पेन्शन बीमा योजना बनाना संभव नहीं है और उस समय तक संभव भी नहीं होगा जब तक कोई ऐसी पूर्ण सामाजिक सुरक्षा योजना लागू नहीं हो जाती जिसके अन्तर्गत सारे संकटों से सुरक्षा की व्यवस्था हो परन्तु इसमें कोई संदेह नहीं कि हमारे देश में इस प्रकार की सहायता की बहुत अधिक आवश्यकता है।

**वर्तमान समय में प्रॉवीडेन्ट फण्ड, पेन्शन और अवकाश प्राप्त धन की व्यवस्था —**

हमारे देश में वृद्धावस्था के लिये किसी न किसी प्रकार की व्यवस्था की सदैव ही आवश्यकता रही है। इस समस्या की ओर रायल श्रम आयोग और अनेक श्रम जांच समितियों का ध्यान आकर्षित हुआ था। परन्तु उनमें से किसी ने भी वृद्धावस्था पेन्शन बीमे की सिफारिश नहीं की। १९३४ में भारत सरकार ने १९३३ के अन्तर्राष्ट्रीय श्रम-सम्मेलन के उस अभिसमय को मान्यता प्रदान करने में भी अपनी असमर्थता प्रकट की जो अभिसमय विधवा वृद्धावस्था असमर्थ और अनाथों के अनिवार्य बीमे से सम्बन्धित था। सरकार के इस निर्णय का मुख्य आधार प्रशासन तथा वित्त की कठिनाइयां थीं क्योंकि भारत जैसे देश में यदि इस प्रकार के अभिसमय को लागू कर दिया जाय तो लाभ प्राप्त करने वालों की संख्या लगभग ४ करोड़ होगी जिनमें वृद्ध असमर्थ विधवाएं और अनाथ बच्चे आदि सब ही सम्मिलित होंगे।

इस समय औद्योगिक श्रमिकों के लिये सरकारी कारखानों और रेलवे में वृद्धावस्था पेन्शन या प्रॉवीडेन्ट फण्ड योजनायें लागू हैं। भारत में अनेक मालिकों ने भी अपने श्रमिकों की वृद्धावस्था के लिये प्रॉवीडेन्ट फण्ड और अवकाश प्राप्ति के समय कुछ लाभों को प्रदान करने की व्यवस्था की है। इस प्रकार के प्रॉविडेन्ट फण्ड स्थापित करने के लिये और उनको अच्छी तरह चलाते रहने के लिये करों में छूट आदि देकर उत्साहित किया जाता है परन्तु फण्ड के लिये अनेक निर्धारित शर्तों को पूरा करना आवश्यक होता है। १९२५ के प्रॉवीडेन्ट फण्ड अधिनियम जिसमें संशोधन भी हो चुका है रेलवे और राजकीय प्रॉवीडेन्ट फण्डों म लागू होता है और १९२२ का भारतीय आय कर अधिनियम ( Indian Income Tax Act ) जिसमें भी संशोधन हो चुका है उन कम्पनी निधियों पर लागू होता है जिनको आय कर से विशेष छूट मिली हुई है। उनके प्रॉवीडेन्ट फण्ड में दिये गये अंशदानों पर आय कर नहीं लिया जाता।

नागपुर की एम्प्रेस मिलों में अंशदान वाली प्रॉवीडेन्ट फण्ड योजना लागू है और इसके साथ ही एक पेन्शन योजना भी है जिसके अन्तर्गत वृद्ध मजदूरों को पेन्शनें दी जाती हैं। "दिल्ली क्लोथ एण्ड जनरल मिल्स' में भी श्रमिकों के लिये वृद्धावस्था पेन्शन अवकाश धन तथा प्रॉवीडेन्ट फण्ड योजनाएं लागू हैं। मद्रास की

बकिंघम एण्ड कर्नाटिक मिल्स में भी श्रमिक एक साल से अधिक समय तक काम करने पर प्रॉवीडेण्ट फण्ड योजना का सदस्य बन सकता है। इस फण्ड में मजदूर और मालिक महंगाई भत्ते को छोड़कर मजदूर के वेतन का ६¼% अंशदान के रूप में देते हैं। मदुरा की मदुरा मिल्स कम्पनी भी अपने उन मजदूरों को जिन्होंने १० वर्ष से अधिक कार्य किया है, पेन्शनें देती है। इस पेन्शन की राशि मजदूर के मासिक वेतन से आधी होती है और इसके साथ सामान्य रूप से १० रुपये महंगाई भत्ता भी दिया जाता है। ये मिल अवकाश प्राप्ति का धन भी देती हैं। इंजीनियरिंग उद्योग में विशेषकर उन फर्मों में जो भारतीय इंजीनियरिंग परिषद की सदस्य हैं और जहाँ १०० या इससे अधिक मजदूर काम करते हैं अनिवार्य अंशदान वाली प्रॉवीडेण्ट फण्ड योजना को अपनाया गया है। जिन फर्मों में १०० से कम मजदूर काम करते हैं उन्होंने अवकाश प्राप्त धन की योजना को अपने यहाँ लागू किया है। पश्चिमी बंगाल की इंजीनियरिंग फर्मों में तो इसे एक विवाचन निर्णय द्वारा अनिवार्य भी बना दिया गया है। बिहार की टाटा की लोहा और इस्पात कम्पनी ने भी अपने मजदूरों के लिये प्रॉवीडेण्ट फण्ड योजनाओं की व्यवस्था की है। प्रॉवीडेण्ट फण्ड और अवकाश प्राप्त धन की योजनाएं अनेक कागज मिलों म और समस्त सीमेंट मिलों में भी चल रही हैं।

इसके अतिरिक्त भारतीय रेलवे ने भी स्थायी और पेन्शन न पाने वाले मजदूरों के लिये प्रॉवीडेण्ट फण्ड और अवकाश प्राप्त धन की व्यवस्था की गई है। केन्द्रीय सार्वजनिक निर्माण विभाग के स्थायी कर्मचारियों को पेन्शन पाने का अधिकार है। शेष कर्मचारियों में से जिन्होंने निरन्तर तीन वर्ष तक कार्य किया है उन्हें अंशदान सहित प्रॉवीडेण्ट फण्ड की सुविधा दी गई है। प्रत्येक कर्मचारी के लिये जिसका वेतन २० रु० मासिक या इससे अधिक है इस फण्ड का सदस्य होना अनिवार्य है और जिनका वेतन १० रु से २० रु० प्रति माह तक है उनके लिये सदस्य बनना उनकी इच्छा पर निर्भर है। प्रॉवीडेण्ट फण्ड योजनायें लगभग सारी नगर पालिकाओं में भी लागू हैं। इनमें अधिकांश में केवल स्थायी कर्मचारी ही प्रॉवीडेण्ट फण्ड में अपना अंशदान दे सकते हैं। कुछ नगरपालिकाओं में कहीं कहीं आय की शर्त भी रक्खी गई है जो साधारणतया २० रु० प्रति माह है। कानपुर, अजमेर, नागपुर, मद्रास कलकत्ता लखनऊ और अहमदाबाद की नगरपालिकाएं या निगम साधारणतः उन लोगों को अवकाश प्राप्ति का धन देती हैं जो प्रॉवीडेण्ट फण्ड योजना के सदस्य नहीं बन सकते।

जुलाई १९५९ में भिलाई के हिन्दुस्तान इस्पात कम्पनी के श्रमिकों के लिये भी एक अंशदान सहित प्रॉवीडेण्ट फण्ड योजना १ अप्रैल १९५८ से लागू कर दी गई है। कम्पनी का अंशदान ८⅓% होगा और श्रमिक अपनी आय का ⅓ भाग तक अंशदान दे सकता है। डी० डी० टी० कारखानों में अंशदान की दर ८⅓% कर दी गई है। तेल और प्राकृतिक गैस कमीशन ने भी अपने कर्मचारियों के लिये एक

प्रोवीडेन्ट फण्ड योजना बनाई है।

इस प्रकार कुछ मालिकों ने काफी अच्छी योजनाएं आरम्भ की हैं परन्तु ऐसे मालिकों की संख्या बहुत ही कम है। साधारणतः प्रोवीडेन्ट फण्ड योजना ही अधिक प्रचलित है और अवकाश प्राप्ति धन केवल कुछ ही स्थानों पर दिया जाता है। पेन्शन तो बहुत कम स्थानों पर दी जाती है। इस प्रकार के लाभ प्राप्त करने की योग्यताएं भी विभिन्न स्थानों पर भिन्न-भिन्न हैं। परन्तु ये सब व्यवस्थाएं मालिकों की इच्छा पर ही निर्भर करती हैं।

**१९५२ का कर्मचारी प्रोवीडेन्ट फण्ड अधिनियम —[The Employee's Provident Fund Act 1952]**

उपरोक्त व्यवस्था के होते हुए भी भारत में सदैव ही औद्योगिक मजदूरों के लिये अनिवार्य प्रोवीडेन्ट फण्ड योजनाओं की आवश्यकता रही है। दीवान चमनलाल और श्री एन० एम० जोशी ने रायल श्रम आयोग की रिपोर्ट में असहमति का नोट देते हुये बताया कि औद्योगीकरण के साथ-साथ संयुक्त परिवार प्रथा टूटती जा रही थी और अवकाश प्राप्त वृद्ध मजदूरों को भुखमरी और मृत्यु से बचाने के लिए प्रोवीडेन्ट फण्ड जैसी कुछ व्यवस्था करना बहुत आवश्यक था। १९३४ और १९३८ में कानपुर और बम्बई की श्रम जांच समितियों ने भी इस विचार का समर्थन किया। १९४२ के श्रम मन्त्री सम्मेलन में इस विषय पर पुनः विचार-विमर्श किया गया। १९४७ में इस प्रश्न पर फिर से विचार किया गया और इसके पश्चात् तो भारतीय श्रम सम्मेलनों व स्थायी श्रम समिति और कुछ औद्योगिक समितियों ने भी अनेक बार वैधानिक रूप से एक प्रोवीडेन्ट फण्ड योजना लागू करने के लिए जोर दिया। १९४८ में एक गैर सरकारी सदस्य ने तो संविधान सभा (Constituent Assembly) में इस विषय पर एक विधेयक भी प्रस्तुत किया परन्तु वह सरकार के यह आश्वासन देने के कारण वापिस ले लिया गया कि सरकार स्वयं ही इस प्रकार के कदम भविष्य में उठाने वाली है। इन सब बातों के परिणामस्वरूप केन्द्रीय सरकार ने १५ नवम्बर १९५१ को इस विषय पर एक अध्यादेश जारी किया। इसको मार्च १९५२ में एक कर्मचारी प्रोवीडेन्ट फण्ड अधिनियम द्वारा प्रतिस्थापित कर दिया गया। अधिनियम के अन्तर्गत प्रोवीडेन्ट फण्ड योजना की रचना की गई और १ नवम्बर १९५२ से अधिनियम के अन्तर्गत आने वाले कारखानों में प्रोवीडेन्ट फण्ड के लिए धन एकत्रित करना आरम्भ कर दिया गया।

सर्वप्रथम यह अधिनियम ६ बड़े उद्योगों अर्थात् सीमेंट, सिगरेट, इंजीनियरिंग के उत्पादन (बिजली सम्बन्धी यंत्र या सामान) लोहा और इस्पात, कागज और सूती कपड़ा (सम्पूर्ण सूती या जूट व सिल्क से मिला कर बना हो चाहे यह प्राकृतिक हो या कृत्रिम) के ऐसे कारखानों पर लागू किया गया जहां ५० या इससे अधिक कर्मचारी कार्य करते हों। केन्द्रीय सरकार को यह अधिकार दे दिया गया है कि सूचना द्वारा इस अधिनियम को वह दूसरे उद्योगों पर भी लागू कर सकती है और

उपरोक्त ५ बड़े उद्योगों के उन कारखानों पर भी लागू कर सकती है जहां काम करने वाले श्रमिकों की संख्या ५० से कम है। अधिनियम को किसी भी उस कारखाने पर लागू किया जा सकता है जहां मालिक और अधिकांश श्रमिक इस अधिनियम को अपनाना चाहते हों। नई व्यावसायिक संस्थाओं को कुछ रियायतें दे दी गई हैं अर्थात् ३ वर्ष तक यह अधिनियम उन पर लागू नहीं होगा। जिन संस्थाओं को बने हुये तीन वर्ष से भी कम समय हुआ है उनको भी निर्धारित अवधि के पूरा होने तक छूट दे दी गई है। केन्द्रीय तथा राज्य सरकार के अथवा स्थानीय अधिकारियों के संस्थानों पर भी यह योजना लागू नहीं होती थी परन्तु मई १९५८ के एक संशोधन द्वारा इस उपबन्ध को समाप्त कर दिया गया और अब यह अधिनियम इन संस्थाओं पर भी लागू होता है। जम्मू और काश्मीर राज्य के अतिरिक्त यह अधिनियम सम्पूर्ण भारत में लागू है। दिसम्बर १९५६ के एक संशोधन के अनुसार अब सरकार इस अधिनियम को कारखानों के अतिरिक्त अन्य संस्थानों पर भी लागू कर सकती है। इस अधिनियम को समाचार पत्र संस्थाओं में जहां २० या उससे अधिक कर्मचारी कार्य करते हों ३१ दिसम्बर १९५६ से लागू किया जा चुका है।

कर्मचारी प्रोवीडेन्ट फण्ड अधिनियम में १९६ म एक महत्वपूर्ण संशोधन हुआ और संशोधित अधिनियम ३१ दिसम्बर १९६ से लागू कर दिया गया है। इस संशोधन से अब अधिनियम का क्षेत्र विस्तृत कर दिया गया है और अब यह उन सब संस्थानों पर लागू होता है जहां २० या उससे अधिक श्रमिक कार्य करते हैं। इस बात की व्यवस्था कर दी गई है कि यदि किसी संस्थान में श्रमिकों की संख्या कम हो गई है तो इस कारण प्रोवीडेन्ट फण्ड अधिनियम का लागू होना बन्द नहीं किया जा सकता। अधिनियम तब ही लागू नहीं होगा जब संख्या इतनी गिर जाये कि १५ से कम श्रमिक रह जायें और यह कम संख्या निरन्तर एक वर्ष तक रहे। ऐसी संस्थाओं को जो सहकारी समिति अधिनियम के अन्तर्गत पंजीकृत (Registered) हैं और जिनमें ५० से कम श्रमिक कार्य करते हैं और जिनमें शक्ति का प्रयोग नहीं होता इस अधिनियम से छूट दे दी गई है। ऐसे लघु उद्योगों को भी जिनमें केवल २० से ५० तक श्रमिक कार्य करते हैं प्रथम ५ वर्षों के लिये इस अधिनियम से छूट दे दी गई है।

अधिनियम के अन्तर्गत प्रोवीडेन्ट फण्ड योजना की मुख्य विशेषता यह है कि यह मजदूर और मालिक दोनों के लिये अनिवार्य है और दोनों ही पक्षों को इसमें अंशदान देना होता है। श्रमिक और मालिक में से प्रत्येक को मजदूर को मिलने वाले कुल धन का ६¼ प्रतिशत अनुदान (एक रुपये में एक आना) देना होगा। मजदूर को मिलने वाले धन का अर्थ मजदूर की मूल मजदूरी और महंगाई भत्ते से है। अधिनियम के अन्तर्गत इस योजना में यदि कोई ऐसी व्यवस्था की गई हो तो मजदूर अधिक से अधिक ८⅓ प्रतिशत की राशि तक अंशदान दे सकता है। पहले तो मालिक अपना और अपने मजदूरों दोनों का अंशदान देगा और तत्पश्चात् मजदूरों

में से श्रमिकों के अंशदान की राशि काट लेगा। फरवरी १९५६ में इस योजना में फिर संशोधन हुआ जिसके अनुसार कर्मचारी अब ८⅓ प्रतिशत अंशदान दे सकते हैं। यह भी निश्चय कर लिया गया है कि अधिनियम में संशोधन करके यह व्यवस्था कर दी जाये कि श्रमिक की कुल आमदनी में से ही प्रॉवीडेन्ट फण्ड के लिये कटौती की जाय। इसका तात्पर्य यह हुआ कि मूल मजदूरी और महँगाई भत्ते के अतिरिक्त अब कुल आय में हर प्रकार का भत्ता और बोनस राशि भी सम्मिलित कर ली जायगी।

प्रॉवीडेन्ट फण्ड में जो सदस्यों की राशि होती है उसको सदस्यों के ऋण या किसी दायित्व के कारण कुड़की से बचाने के लिये भी अधिनियम में कुछ उपबन्ध हैं। इस बात की भी व्यवस्था है कि मालिक अपना अंशदान देने के कारण श्रमिकों की मजदूरी में से कटौती न कर लें। जीवन-बीमा पॉलिसी के भुगतान के लिये फण्ड में से धन निकाला जा सकता है। १९५९ में एक संशोधन के अनुसार श्रमिक अब अपनी या अपने परिवार के किसी सदस्य की लम्बी और गम्भीर बीमारी के लिये भी फण्ड में से रुपया निकाल सकता है। अप्रैल १९६० में सरकार की आवास योजनाओं के अन्तर्गत मकान बनाने या खरीदने के लिये भी श्रमिक फण्ड से रुपया निकाल सकता है और यह रुपया उसे फण्ड को वापिस भी नहीं देना पड़ता है (Non-refundable)। जिन स्थानों पर प्रॉवीडेन्ट फण्ड योजनाएँ पहले ही से अच्छा कार्य कर रही हैं और वर्तमान योजना के समान ही या अधिक लाभदायक शर्तें प्रदान कर रही हैं वह उसी प्रकार चालू रहेंगी और वहाँ यह अधिनियम लागू नहीं होगा परन्तु मजदूरों के हितार्थ ऐसे स्थानों पर कुछ शर्तें लागू कर दी गई हैं। इस प्रकार से जिन संस्थानों को छूट दी गई है उनकी संख्या अक्तूबर १९६० में ८७६ थी। श्रमिकों के किसी भी वर्ग को इस बात की भी सुविधा दी गई है कि अगर उस वर्ग के अधिकांश व्यक्ति चाहें तो इस अधिनियम से छूट (Exemption) ले सकते हैं, यदि उनको संयुक्त या पृथक् पृथक् रूप से ऐसे लाभ मिल रहे हों जो अधिनियम के अन्तर्गत लाभों के बराबर हैं या इससे अधिक हैं। कोई भी व्यक्ति किसी भी फैक्टरी के द्वारा चालू प्रॉवीडेन्ट फण्ड योजना का सदस्य बना रह सकता है यदि ऐसे फण्ड को भारतीय आय-कर अधिनियम द्वारा मान्यता प्राप्त है और वह कुछ आवश्यक शर्तों को भी पूरा करता है।

इस योजना के अन्तर्गत वे सभी कर्मचारी आ जाते थे (उन उद्योगों में जहाँ यह अधिनियम लागू होता है) जिन्होंने निरन्तर एक वर्ष कार्य किया हो और जिनकी मूल मजदूरी ३०० रुपये प्रतिमाह से अधिक न हो और जो ठेकेदारों द्वारा कार्य पर न लगाये गये हों अथवा काम सीखने के लिये भर्ती न किये गये हों। ३१ मई १९५७ से पात्रता के लिये ३०० रुपये तक की सीमा बढ़ाकर ५०० रुपये प्रतिमाह कर दी गई है। १९५८ में एक दूसरे संशोधन के अनुसार जो मजदूर ठेकेदारों द्वारा किसी निर्माण कार्य के लिये कारखाने में भर्ती कराये जाते हैं वे तथा विद्यार्थी भी

अब हम योजना के अन्तर्गत आ जाते हैं। इस योजना के क्षेत्र को और विस्तृत करके उन कर्मचारियों पर भी लागू कर दिया गया है जो उस संस्थान में जहाँ यह अधिनियम लागू होता है कार्य के लिये नौकर तो हैं परन्तु संस्थान से बाहर रहकर कार्य करते हैं। इसी प्रकार उन कर्मचारियों पर भी अधिनियम लागू हो सकता है जिनका मासिक वेतन ५०० रु० प्रति माह से अधिक है परन्तु जो अपने मालिकों की अनुमति से प्रॉवीडेन्ट फण्ड के सदस्य होना चाहते हैं। संशोधन में 'निरन्तर कार्य' की भी स्पष्ट रूप से परिभाषा कर दी गई है। कोई भी मजदूर जिसने पिछले एक वर्ष में २४० दिन काम किया है प्रॉवीडेन्ट फण्ड का सदस्य हो सकता है। मशीन टूटने या कच्चे माल की कमी के कारण जब श्रमिक जबरी छुट्टी पर होता है और जब महिला श्रमिक मातृत्व हित छुट्टी पर होती है तब यह छुट्टी के दिन कार्य पर उपस्थिति दिन माने जायेंगे। कानूनी हड़ताल अधिकृत छुट्टियाँ बीमारी दुर्घटना आदि के अवसरों को भी नौकरी में विघ्न पड़ना नहीं समझा जायगा। कुछ और छूट देकर अब यह व्यवस्था कर दी है कि जिन श्रमिकों की नौकरी १ वर्ष से कम की अवधि में २४० दिन है वह भी फण्ड के सदस्य हो सकते हैं।

प्रॉवीडेन्ट फण्ड के लिये जो अंशदान दिये जाते हैं वे एक खाते में जमा किये जाते हैं जिसे 'प्रॉवीडेन्ट फण्ड खाता' कहा जाता है। ये प्रति सप्ताह केन्द्रीय सरकार की प्रतिभूतियों (Securities) में रिजर्व बैंक द्वारा विनियोग (Invest) कर दिये जाते हैं। इन पर इस समय ४½ प्रतिशत ब्याज दिया जा रहा है। मालिकों को प्रशासन व्यय के लिये अंशदानों का ३ प्रतिशत और देना होता है। जिन संस्थानों को छूट दी गई है उनको भी प्रशासन व्यय का ½ प्रतिशत देना होता है। १९५७ तक मालिकों के अंशदान का पूर्ण भुगतान २० वर्ष की सदस्यता के बाद हो सकता था और ५ वर्ष से कम समय तक काम करने पर मालिकों के हिस्से का भाग नहीं दिया जाता था परन्तु पेन्शन के योग्य वृद्धावस्था हो जाने पर ये नियम लागू नहीं होते थे। १९५७ में इस योजना में संशोधन किया गया जिसके अनुसार सदस्यता समाप्ति पर मालिकों के अंशदान की राशि मिलने की शर्तों को उदार कर दिया गया है। अब कोई भी अंशदान देने वाला व्यक्ति १५ वर्ष तक सदस्य रहने पर मालिकों का कुल अंशदान और उसका ब्याज पा सकेगा। यदि वह १० वर्ष से १५ वर्ष तक सदस्य रहा है तो उसे मालिकों के अंशदान का ८५ प्रतिशत भाग मिल जायेगा ५ साल से १० साल तक सदस्य रहने पर ७५ प्रतिशत ३ वर्ष से ५ वर्ष तक सदस्य रहने पर ५० प्रतिशत और ३ वर्ष से कम समय तक सदस्य रहने पर २५ प्रतिशत भाग मिलेगा। स्वयं मजदूर का अंशदान हर हालत में ब्याज सहित वापिस किया जायगा। मृत्यु होने पर (श्रमिक के कानूनी उत्तराधिकारी को या जिसे वह नामित करे) तथा श्रमिक की स्थायी असमर्थता होने पर या पूरी आयु प्राप्त होने पर या छटनी पर या किसी अन्य संस्था में तबादला होने पर या स्थायी रूप से बसने के

लिये किसी अन्य देश में चले जाने पर या ऐसे श्रमिकों को जो क्षय रोग या कोढ़ से पीड़ित हैं पूरी राशि दी जायेगी।

प्रॉवीडेन्ट फण्ड के कार्यों अधिकारी कमिश्नर होते हैं जिनमें से एक कमिश्नर केन्द्र में तथा एक एक प्रत्येक राज्य में होता है। इस समय क्षेत्रीय कमिश्नरों की नियुक्ति की गई है और उनको प्रॉवीडेन्ट फण्ड की सदस्यता से सम्बन्धित विवादों को तय करने का अधिकार दिया गया है। अंशदान न देने वालों को दण्ड देने के लिये निरीक्षकों की नियुक्ति की गई है। मालिकों को प्रत्येक मजदूर के लिये एक अंशदान कार्ड रखना होता है जिसमें प्रत्येक मजदूर का मासिक अंशदान अंकित किया जाता है। इस कार्ड का निरीक्षण कभी भी किया जा सकता है। इस समय यह योजना एक केन्द्रीय न्यासी बोर्ड ( Board of Trustees ) की सहायता से केन्द्रीय सरकार के निरीक्षण में चल रही है परन्तु इसके विकेन्द्रीयकरण कर देने के प्रस्ताव पर विचार किया जा रहा है और यह आशा की जाती है कि कुछ ही समय के पश्चात् इसका प्रशासन राज्य-सरकारों द्वारा होने लगेगा। योजना की कार्यान्विति के उद्देश्य से सारे देश को २० क्षेत्रों में विभाजित किया गया है जिनमें क्षेत्रीय कार्यालय हैं। क्षेत्रीय समितियाँ भी बम्बई, बिहार, मद्रास मध्य प्रदेश पश्चिमी बंगाल और उत्तर प्रदेश में बनाई गई हैं। अधिनियम में इस बात की भी व्यवस्था है कि अंशदान के बकाया ( Arrears ) की वसूली ( Recovery ) उसी प्रकार की जा सकती है जिस प्रकार मालगुजारी की वसूली की जाती है और बाकी-दार मालिकों से हर्जाना भी वसूल किया जा सकता है। १९६० से २० लाख रु० की राशि से एक विशेष आरक्षित निधि ( Special Reserve Fund ) की स्थापना की गई है। इसका उद्देश्य समय पूरा होने पर प्रॉवीडेन्ट फण्ड के सदस्यों या उनके वारिसों या नामित व्यक्तियों को उस दशा में भुगतान देना होता है जब प्रॉवीडेन्ट फण्ड का अंशदान श्रमिकों के वेतन से काट तो लिया जाता है परन्तु मालिकों द्वारा कुल राशि को अपने अंशदान सहित पूर्णरूप से जमा नहीं किया जाता या केवल आंशिक रूप से जमा किया जाता है। इस निधि में से इस समय भुगतान केवल उस दशा में दिया जा रहा है जब श्रमिक की मृत्यु हो जाती है या पूर्ण स्थायी असमर्थता होती है या जब वह अपनी नौकरी की अवधि पूरी कर लेता है।

प्रॉवीडेन्ट फण्ड योजना का विस्तार —

३१ जुलाई १९५६ से यह अधिनियम १३ और उद्योगों पर लागू कर दिया गया और ३० सितम्बर १९५६ को चार और दूसरे उद्योग भी इसके अन्तर्गत आ गये। इसमें निम्नलिखित उद्योग आ जाते हैं— (१) दियासलाई, (२) चीनी (३) चाय (४) छापाखाना (५) काँच (६) खान वाले तेल और चर्बी (७) रबर और रबर की चीजें (८) विद्युत जिसमें बिजली उत्पादन प्रसारण और वितरण आ जाता है, (९) विद्युत मोटोमीन के ऊँचे और नीचे दबाव वाले इन्सुलेटर,

(१०) पत्थर के नल (११) सफाई और स्वच्छता का सामान, (१२) फिल्म सम्बन्धी यन्त्र (१३) सीमेंट की पट्टियाँ (१४) मील (१५) लाख जिसमें चपड़ा भी सम्मिलित है (१६) भारी और शुद्ध रसायन जिसमें आक्सीजन, एसेटेलीन और कार्बन डाइ आक्साइड गैसें भी सम्मिलित हैं परन्तु इन पर अधिनियम जुलाई १९५७ से लागू किया गया था (१७) न खाने वाले वनस्पति तेल पशुओं के तेल और चर्बी। १९५७ में अधिनियम को निम्न तीन कारखाना उद्योगों पर लागू कर दिया गया—(१) खनिज तेल को शुद्ध करना (२) औद्योगिक और चालक मद्यसार, (३) सीमेंट की अदाह्य चादरें। इस प्रकार यह अधिनियम २६ कारखाना उद्योगों पर लागू हो रहा था जिनमें पहले ९ उद्योग भी सम्मिलित थे। ३१ दिसम्बर १९५६ से इस अधिनियम को समाचार पत्र संस्थानों पर भी लागू कर दिया गया। १ अप्रैल १९५७ से (१) चाय (असम को छोड़कर जहाँ राज्य सरकार का इसी प्रकार का अधिनियम पहले से ही लागू है) (२) कॉफी (३) रबर, (४) इलायची तथा (५) काली मिर्च के बागान में भी जहाँ २० या इससे अधिक कर्मचारी कार्य करते हों यह अधिनियम लागू कर दिया गया है। इसके पश्चात् १० नवम्बर १९५७ से अधिनियम चार प्रकार की खानों अर्थात् (१) सोना (२) लोहा (३) चूने का पत्थर, तथा (४) मैंगनीज पर लागू हुआ और इसी दिन से कॉफी साफ करने वाले संस्थानों में भी लागू कर दिया गया। १ अप्रैल १९५८ से इस अधिनियम को बिस्कुट उद्योग पर और १ अप्रैल १९५९ से मोटर कारखानों पर भी लागू कर दिया गया है।

इस प्रकार १९५९ में यह अधिनियम ३९ उद्योगों पर लागू हो रहा था। १९६० में इस अधिनियम के अन्तर्गत ८ और उद्योग आ गए अर्थात् (१) अभ्रक के कारखाने (२) अभ्रक की खानें (३) चीड़ की लकड़ी के कारखाने (४) मोटरों आदि की मरम्मत और सफाई आदि के कारखाने (५) चीनी कारखानों द्वारा चालू गन्ने के फार्म (६) चावल की मिलें (७) आटे की मिलें (८) दाल की मिलें।

इस प्रकार १९६० के अन्त तक यह अधिनियम ४७ उद्योगों पर लागू हो रहा था। उस समय तक इसके अन्तर्गत आने वाली संस्थाओं की संख्या ८१११ थी। अंशदान देने वालों की संख्या २८·१९ लाख थी। अंशदानों की कुल राशि १११·४२ करोड़ रु० थी। १९६१ में यह अधिनियम निम्नलिखित उद्योगों तक विस्तृत कर दिया गया ३१ मई, १९६१ से नशास्ता उद्योग (Starch Industry) पर, १ जून १९६१ से होटल और जलपान गृहों पर तथा पेट्रोल और प्राकृतिक गैस उद्योग पर, जिनमें इनका इकट्ठा करना या ले जाना अथवा वितरण करने या उनके उत्पादन खोज आदि से सम्बन्धित एवं उनकी शुद्धि से सम्बन्धित सभी कार्य सम्मिलित कर लिए गए हैं ३१ जुलाई १९६१ से सिनेमा उद्योग पर जिसमें फिल्म स्टूडियो सिनेमाघर, थियेटर, फिल्म उत्पादन वितरण तथा फिल्मों के धोने आदि से संबंधित कार्य और प्रयोगशालाएँ सम्मिलित कर ली गई हैं तथा ३१ अगस्त १९६१ से चमड़े और चमड़े से बने हुए सामान उद्योग पर।

द्वितीय पंचवर्षीय आयोजना में कर्मचारी प्रोवीडेन्ट फण्ड अधिनियम को उन सब उद्योगों पर लागू करने का सुझाव दिया गया था जिनमें देशभर में कम से कम १० हजार मजदूर कार्य करते थे। परन्तु जिन उद्योगों पर यह अधिनियम लागू नहीं किया जा सका उन पर तृतीय पंचवर्षीय आयोजना में यह अधिनियम लागू कर दिया जायगा। प्रोवीडेन्ट फण्ड में अंशदान की दर को ६¼ प्रतिशत से ८⅓ प्रतिशत तक बढ़ा देने की समस्या पर भी विचार किया जा रहा है। इस बात में सन्देह प्रकट किया गया है कि यदि दर बढ़ा दी जायगी तो वे उद्योग जो इस अधिनियम के अन्तगत आते हैं इस अधिक भार को वहन कर पायेंगे या नहीं। इस बात की जांच करने के लिए मालिकों और श्रमिकों के प्रतिनिधियों और विशेषज्ञों (Experts) की एक तकनीकी समिति बनाई गई है जिसके अध्यक्ष श्री एम० आर० महर हैं। यह समिति उन ६ उद्योगों में सर्वप्रथम जांच कर रही है जो आरम्भ म इस अधिनियम के अन्तर्गत आते थे। यह जांच अभी तक समाप्त नहीं हो पाई है यद्यपि समिति की स्थापना किए हुए एक वष से भी अधिक हो गया है।

**प्रोवीडेन्ट फण्ड योजना का आलोचनात्मक मूल्यांकन —**

बहुत से मालिकों ने इस योजना की आलोचना की है। उनका कहना है कि इससे उद्योग पर बहुत भार पड़ेगा जिससे वस्तु उत्पत्ति की लागत बढ़ जायगी लाभ कमाने की प्रेरणा कम हो जायगी कीमतें बढ़ जायेंगी जिनका भार उपभोक्ताओं पर आ पड़ेगा और इस योजना से श्रम की गतिशीलता बहुत कम हो जायगी क्योंकि मजदूर को ऐसे लाभ प्राप्त करने का पात्र होने के लिये कम से कम १० वर्ष तक एक ही उद्योग में कार्य करना पड़ेगा। परन्तु ये आपत्तियां कुछ उचित नहीं प्रतीत होतीं। मालिकों के अंशदान इतन अधिक नहीं हैं जिनसे उन पर बहुत बड़ा भार आ पड़े और उनकी लाभ प्रेरणा कम हो जायें। मूल्यों का बढ़ना भी वस्तुओं की मांग की लचक पर निर्भर करता है। यदि मजदूर एक ही उद्योग में अधिक समय तक रुकता है तब तो यह और भी लाभप्रद होगी क्योंकि इसमें श्रमिकावर्त कम हो जायेगा। इस योजना से तो मजदूर वर्ग में सन्तोष भी पैदा होगा जिससे औद्योगिक शान्ति होगी और औद्योगिक क्षेत्रों में स्थायी श्रमिक वर्ग संगठित हो सकेगा। वृद्ध मजदूर, दीर्घ समय तक उत्पादन कार्य करने के पश्चात् घोर निराश्रित असमानवीय तथा दुःख के जीवन से बच जायेंगे और उनको ऐसी कठिनाइयों का सामना नहीं करना पड़ेगा जैसा कि आज हजारों असमर्थ और वृद्ध श्रमिकों को करना पड़ रहा है। परन्तु कुछ मालिकों ने इस अधिनियम के कुछ उपबन्धों का अनुचित लाभ उठा कर छूट ले ली है। कई ऐसे मामले भी आए हैं जिनमें मालिकों ने श्रमिकों से तो रु० वसूल कर लिया है परन्तु फंड म जमा नहीं किया है। अवकाश प्राप्ति पर श्रमिकों को फंड का रु० मिलने में भी बहुत विलम्ब किया जाता है। इन सब बातों को दूर करना चाहिए और मालिकों को अपनी भलाई के लिये भी इस योजना के लागू होने मे पूरा सहयोग देना चाहिये।

**कोयला खानों में प्रॉवीडेन्ट फण्ड और बोनस की योजनाएं —**

भारत सरकार ने १९४८ के 'कोयला खान प्रॉवीडेन्ट फण्ड और बोनस योजनायें अधिनियम' के अन्तर्गत एक कोयला खान प्रॉवीडेन्ट फण्ड योजना तैयार की है। १९५० में अधिनियम में संशोधन किया गया और जम्मू व काश्मीर राज्य को छोड़ कर इसे सारे भारत में लागू कर दिया गया। १९५१ के एक और संशोधन द्वारा अंशदान से सम्बन्धित उपबन्धों को और स्पष्ट कर दिया गया। इस अधिनियम में केन्द्रीय सरकार को कोयला खान कर्मचारियों के लिये एक प्रॉवीडेन्ट फण्ड योजना और एक बोनस योजना बनाने के अधिकार दिये गये हैं। जिन खानों पर यह योजना लागू होती है उनको राजकीय गजट में प्रकाशित किया जाता है।

अधिनियम के अन्तर्गत बनाई गई प्रॉवीडेन्ट फण्ड योजना में सम्मिलित होने वाले सदस्यों का विस्तृत ब्यौरा अंशदानों का भुगतान ब्याज की दर, लेखा-जोखा राशि का निवेश न्यासीयों के त्रिदलीय बोर्ड का विधान आदि बातों का उल्लेख करना होता है। इसी प्रकार कोयला खान बोनस योजना के अन्तर्गत किसी कोयला खान में किसी मजदूर की उपस्थिति पर बोनस का भुगतान लाभ प्राप्त करने के पात्र व्यक्ति बोनस की दर, उसके भुगतान का समय और तरीका आदि बातों का ब्यौरा देना होता है। अधिनियम में इस बात का उल्लेख किया गया है कि यदि किसी मजदूर पर कोई ऋण या देनदारी है तो उसको श्रमिक के प्रॉवीडेन्ट फण्ड से नहीं काटा जा सकता। सदस्य (श्रमिक) की मृत्यु होने पर प्रॉवीडेन्ट फण्ड का भुगतान उसके नामित व्यक्ति को कर दिया जायगा। मृत मजदूर पर मृत्यु से पहले का कर्जा या देनदारी यदि हो भी तब भी उस फण्ड में से चुकाने का दावा नहीं किया जा सकता। इस योजना के प्रशासन के लिए सरकार को निरीक्षकों की नियुक्ति करनी होती है। किसी भी व्यक्ति द्वारा योजना के उपबन्धों का उल्लंघन करने पर दण्ड देने की भी व्यवस्था की गई है।

सरकार ने अपने इन अधिकारों का प्रयोग करके जुलाई १९४८ में कोयला खान बोनस योजना बनाई। इसे एक पूर्व तिथि अर्थात् २१ मई १९४७ से पश्चिमी बंगाल और बिहार की समस्त कोयला खानों पर लागू कर दिया। इसके पश्चात् यह योजना दूसरे राज्यों की कोयला खानों पर भी लागू कर दी गई। इस समय यह पश्चिमी बंगाल बिहार, मध्यप्रदेश उड़ीसा और बम्बई की कोयला खानों में लागू है। इसी प्रकार की तीन और योजनायें आन्ध्र राजस्थान और असम की कोयला खानों में लागू कर दी गई हैं। इन योजनाओं के अन्तर्गत लगभग १,२०७ कोयला खानें आती हैं जिनमें लगभग १,८८,७०० मजदूर कार्य करते हैं। ये योजनाएँ ३०० रुपये प्रति माह तक पाने वाले व्यक्तियों पर लागू होती हैं। इनमें पात्रता की कुछ शर्तों तथा बोनस की दर का भी उल्लेख है। वर्तमान समय में योजना के अन्तर्गत आने वाले मजदूरों को हर तीन महीने पश्चात् अपनी मूल मजदूरी का ⅓ भाग बोनस के रूप में लेने का अधिकार है बशर्ते वह उपस्थिति से सम्बन्धित कुछ

पत्रों को भी पूरा करते हों। मालिकों को बोनस पत्र की तारीख के पश्चात् एक माह में ब्यौरा प्रस्तुत करना होता है और यदि वे किसी हड़ताल को अवैध समझते हैं तो इसके निर्णय के लिये उनको ३० दिन के अन्दर ही श्रम-कमिश्नर को प्रार्थना-पत्र भेज देना होता है और श्रम-कमिश्नर को १९५८ के एक संशोधन के अनुसार हड़ताल की अवैधता पर २१ दिन के अन्दर ही निर्णय देना होता है।

दिसम्बर १९४८ में केन्द्रीय सरकार ने एक कोयला खान प्रॉवीडेन्ट फण्ड योजना बनाई और १२ मई १९४७ से उसे पश्चिमी बंगाल व बिहार की कोयला खानों में और १० अक्टूबर १९४७ से मध्य प्रदेश और उड़ीसा की खानों में लागू कर दिया गया। इसी प्रकार की योजनाएँ असम, बम्बई, आंध्र और राजस्थान की कोयला खानों में भी लागू कर दी गई हैं।

जिन कोयला खानों में यह योजना लागू है वहाँ प्रत्येक कर्मचारी को उस तिमाही के बाद तत्काल ही सदस्य बनना पड़ता है जो तिमाही कोयला खान बोनस योजना के अन्तर्गत बोनस पाने योग्य प्राप्त होने की तिमाही के बाद आती है। किसी भी तिमाही में कोयला खान खानों के भीतर कार्य करने वाले श्रमिकों के लिए (पश्चिमी बंगाल और बिहार को छोड़कर अन्य राज्यों में) ६० दिन की उपस्थिति तथा खानों के बाहर कार्य करने वालों के लिए ६२ दिन की उपस्थिति है। बिहार तथा पश्चिमी बंगाल में यह क्रमशः ५४ और ६६ दिन है। इस योजना के अन्तर्गत वे कर्मचारी सम्मिलित नहीं किए जाते जिनकी मूल मजदूरी १०० रु० प्रति माह से अधिक है। परन्तु यदि प्रॉवीडेन्ट फण्ड का सदस्य होने के बाद उसकी मूल मजदूरी १०० रु० प्रति माह से अधिक हो जाती है तब भी वह इस फण्ड का सदस्य बना रह सकता है। इस फण्ड के लिए अपने मालिकों और सदस्यों दोनों के अंशदान मालिकों को ही देने होते हैं परन्तु मासिक मजदूरों के भाग का अंशदान उनकी मजदूरी से काट सकता है। सदस्यों के कार्ड पर अंशदान की टिकटें लगाकर फण्ड के लिए अंशदान दिए जाते हैं। मजदूरों के भिन्न-भिन्न आय वाले वर्गों के लिए अंशदान की अलग-अलग दर आरम्भ में निश्चित की गई थी और यह राशि मजदूर की मूल मजदूरी और महँगाई भत्ते का लगभग ६¼ प्रतिशत के बराबर आती थी जिसमें भोजन के लिये नकद या वस्तु के रूप में दिये गये लाभ भी आ जाते थे। अब जनवरी १९५८ से कोयला उद्योग में मजदूरी पुनः निश्चित करने के पश्चात् से इस योजना में भी संशोधन कर दिया गया है। अब कुल आमदनी का ६¼ प्रतिशत के हिसाब से अंशदान की समान दर निश्चित कर दी गई है। मालिक भी इतना ही अंशदान देते हैं। यदि किसी मजदूर को किसी सप्ताह १ रुपये से कम मजदूरी मिलती है तब उस अंशदान नहीं देना होता।

कोई भी सदस्य अपने फण्ड की राशि में से सारा धन केवल उस समय निकाल सकता है जब वह या तो ६० वर्ष की आयु पूरी हो जाने पर स्थायी अवकाश प्राप्त कर ले या स्थायी व पूर्ण असमर्थता के कारण अवकाश प्राप्त कर

अथवा जब वह विदेश में स्थायी तौर पर रहने के लिए चला जाय। उस समय भी वह फण्ड से पूर्ण राशि निकाल सकता है जब वह किसी ऐसी कोयला खान में काम न करे जहाँ यह योजना एक वर्ष से लागू हुई हो। जहाँ तक श्रमिकों को मालिकों के अंशदान के मिलने का प्रश्न है उसके लिए जुलाई १९५६ के एक संशोधन में यह उल्लेख किया गया है कि मालिकों के अंशदान का भाग और उस पर ब्याज निम्नलिखित प्रकार से फण्ड में ही रहेगा यदि सदस्यता का समय १ वर्ष से कम है तो ७५ प्रतिशत १ वर्ष से ५ वर्ष के समय के लिए ५० प्रतिशत, ५ वर्ष से १० वर्ष की सदस्यता होने पर २५ प्रतिशत १ वर्ष से १५ वर्ष तक के लिए १५ प्रतिशत और यदि सदस्यता का समय १५ वर्ष या इससे अधिक है तब कोई भी रुपया जब्त नहीं किया जायेगा। यदि कोई सदस्य ५ वर्ष का होकर अवकाश प्राप्त कर लेता है तब चाहे उसने ५ वर्ष से कम समय तक कार्य किया हो फिर भी उसे फण्ड का सारा भुगतान कर दिया जायगा।

इस योजना का प्रशासन एक निकासी बोर्ड (Board of Trustees) द्वारा होता है जिसके सदस्य सरकार, मालिकों और मजदूरों के बराबर संख्या में प्रतिनिधि होते हैं। इस फण्ड का केन्द्रीय कार्यालय धनबाद में है। कोयला खान प्रॉवीडेन्ट फण्ड कमिश्नर इसका मुख्य कार्यांग अधिकारी होता है। दिसम्बर १९६० के अन्त तक फण्ड की कुल राशि २१·६१ करोड़ रुपए थी और उसके लगभग १२·८७ लाख सदस्य थे। १९५९–६ में अंशदान देने वालों को ३½ प्रतिशत की दर से ब्याज दिया गया। इस ब्याज की दर को बढ़ाकर १९६०–६१ से ४% कर दिया गया है।

उत्तर प्रदेश में वृद्धावस्था पेंशन योजना —

उत्तर प्रदेश सरकार ने १ दिसम्बर १९५७ से ७० वर्ष या इससे अधिक आयु के निर्धन और निराश्रित व्यक्तियों को उनकी वृद्धावस्था में सहायता देने के लिए एक वृद्धावस्था पेंशन योजना लागू की है। यह हमारे देश में अपनी तरह का एक अग्रणीय सामाजिक कदम है। यह केवल मजदूरों तक ही सीमित नहीं है वरन् यह उन सब व्यक्तियों के लिए है जो यहाँ के निवासी हैं और उत्तर प्रदेश में रहते हुये उन्हें एक वर्ष से अधिक समय हो गया है। इस योजना का मुख्य ध्येय ऐसे अभीष्ट (Needy) लोगों की सहायता करना और उन्हें किसी प्रकार की सामाजिक-सुरक्षा प्रदान करना है जिनके पास आय का कोई साधन नहीं है और जिनके सूची में दिए [redacted] कुछ विशिष्ट प्रकार के ऐसे कोई सम्बन्धी नहीं है जिनकी आयु २० वर्ष या उससे अधिक हो या यदि है भी तो उसकी आयु ७० वर्ष से अधिक है या वह अंध मर्द है या निराश्रित है। दिसम्बर १९५९ में सम्बन्धियों की इस सूची में संशोधन करके और अधिक व्यक्तियों को इस योजना के अन्तर्गत ले लिया गया है। इसके अन्तर्गत भिखारी या ऐसे व्यक्ति नहीं सम्मिलित किए जाते जिनका निर्वाह निर्धन सेवा गृहों (Poor Houses) में निःशुल्क होता है। पेन्शन की राशि १५ रुपये प्रति माह निश्चित कर दी गई है। पेन्शन दो प्रकार की होती है (१) जीवन पेन्शन जो

आजीवन दी जाती है और (२) सीमित पेन्शन जो कुछ समय के पश्चात् समाप्त हो जाती है अर्थात् पेन्शन लेने वाले के सम्बन्धी की आयु जब २० वर्ष की हो जाती है, तब पेन्शन मिलनी बन्द हो जाती है। पेन्शन की न तो कुर्की हो सकती है और न यह परिवर्तित की जा सकती है। पेन्शन का मिलना या तो पेन्शन पाने वाले की मृत्यु के दिन से बन्द हो सकता है अथवा जब वह निराश्रित नहीं रहता तब उसकी पेन्शन रोक दी जाती है। थोड़े-थोड़े समय के पश्चात् ऐसे मामलों की जाँच होती रहती है। पेन्शन पाने वाले व्यक्ति के लिए एक मुख्य शर्त यह होती है कि उसका आचार व्यवहार अच्छा होना चाहिए। यदि पेन्शन पाने वाला किसी गम्भीर अपराध के कारण दण्डित होता है तो उस दशा में पेन्शन देना बन्द भी की जा सकती है और पेन्शन वापिस भी ली जा सकती है।

पेन्शन पाने के लिए प्रार्थी को एक फार्म पर अपना प्रार्थना-पत्र भेजना होता है जिसे तहसीलदार और जिलाधीश जाँच पड़ताल करने के पश्चात् उत्तर प्रदेश के श्रम कमिश्नर के पास भेज देते हैं। श्रम-कमिश्नर ही पेन्शन की स्वीकृति देने वाला अधिकारी है। पेंशन की राशि मनिआर्डर से भेजी जाती है। पहले तो पेंशन हर माह दी जाती थी किन्तु मार्च १९५८ से यह प्रति ३ महीने बाद दी जाती है। ३१ दिसम्बर १९६० तक पेन्शन के लिये ८,८१२ प्रार्थना पत्र आये व जिनमें से ७,२०२ को पेंशन देना स्वीकार किया गया। जीवित पेंशन पाने वालों की संख्या ५,३९५ थी जिनमें २,५११ पुरुष थे और २,८८३ महिलायें थीं। सबसे वृद्ध पुरुष जिसको पेंशन मिल रही थी १२० वर्ष की आयु का था। वह इलाहाबाद जिले का रहने वाला था। नवम्बर १९६१ में जीवित पेन्शन पाने वालों की संख्या ९,२०७ थी। उत्तर प्रदेश में ७० वर्ष की आयु से अधिक के निराश्रितों की संख्या ५०,००० आंकी गई है जो कि राज्य की ७० वर्ष या इससे अधिक आयु के व्यक्तियों की जनसंख्या का लगभग ४ प्रतिशत है। मद्रास, आंध्र तथा केरल में भी इस प्रकार की योजनाएं लागू की गई हैं।

**उत्तरजीवी पेंशनें — इनकी आवश्यकता और वांछनीयता —**

उत्तरजीवी पेंशनें (Survivorship Pensions) उन विधवाओं और अनाथ बच्चों के लिए आवश्यक हैं जिनका संरक्षक मजदूर एकाएक मृत्यु का ग्रास बन गया हो और अपने पीछे अपनी पत्नी और बच्चों को बेसहारे और बिना किसी आय के साधन के छोड़ गया हो। उत्तरजीवी पेंशनों के अभाव में ऐसी अभागी पत्नियों और बालकों को अनेक कष्ट सहने पड़ते हैं और अनेक सामाजिक कुरीतियाँ अपना सिर उठाने लगती हैं जिनका हमने देश में सामाजिक-बीमे की आवश्यकता का वर्णन करते समय उल्लेख किया है। श्रमिक क्षतिपूर्ति अधिनियम और कर्मचारी राज्य बीमा अधिनियम के अन्तर्गत केवल उन कर्मचारियों के आश्रितों को लाभ प्रदान करने की व्यवस्था की गई है जिनकी मृत्यु काम करते समय किसी क्षति के कारण से हुई हो परन्तु ऐसे मजदूरों के उत्तरजीवियों के लिए कोई भी व्यवस्था नहीं की गई है जिनकी मृत्यु किसी अन्य कारणवश हो गई हो। इस समय इस बात की

आवश्यकता है कि प्रत्येक मजदूर के आश्रितों को लाभ प्रदान किए जायें चाहे उसकी मृत्यु का कोई भी कारण क्यों न रहा हो। जब मजदूर की मृत्यु हो जाती है और वह अपने पीछे असहाय आश्रितों को छोड़ जाता है तब उन आश्रितों को तब तक आर्थिक सहायता दी जानी चाहिए जब तक कोई बच्चा बड़ा होकर अपने परिवार के लिए धन कमाने योग्य न हो जाये। विधवा स्त्री को भी पेंशन दी जानी चाहिए और इसके लिए जैसा कि ब्रिटेन में भी है, कोई शर्त नहीं रखी जानी चाहिए, यद्यपि इस बात की भी व्यवस्था करनी चाहिए कि ऐसे लाभों के पाने के लिए मरण तुल्य अवस्था में विवाह न हो। प्रत्येक व्यक्ति और बालक को पेंशन मिलनी चाहिए जो १६ वर्ष तक मिलती रहनी चाहिए, जब तक अल्पवयस्क अपनी रोजी कमाने लायक न हो जाय। यदि कोई लड़का या लड़की शिक्षा प्राप्त करते हैं तब यह पेंशन १८ वर्ष की आयु तक भी दी जा सकती है। उत्तरजीवी पेंशनों के लिए पात्रता अवधि (Qualifying Period) २ वर्ष से ३ वर्ष तक की नौकरी होनी चाहिए। उत्तरजीवी पेंशन का लाभ इतना होना चाहिए जितना मजदूर को जीवित होने पर निबल होने की अवस्था में दिया जाता है। आश्रितों के लिये वही शर्तें होनी चाहिएँ जो कर्मचारी राज्य बीमा अधिनियम में दी गई हैं। जब सरकार युद्ध में सैनिकों की मृत्यु हो जाने पर विधवाओं को पेन्शन प्रदान करती है तब कोई कारण नहीं है कि इसी प्रकार की कोई योजना औद्योगिक मजदूरों की पत्नियों और उनके बच्चों के लिये न अपनाई जा सकती हो।

इस सम्बन्ध में यह भी उल्लेखनीय है कि मजदूरों के लिए जीवन बीमा व्यवस्था करने की सम्भावना पर जाँच पड़ताल करनी चाहिए और इस जीवन बीमा को सामाजिक सुरक्षा की योजना के अन्तर्गत ले आना चाहिए। यह सत्य है कि वर्तमान समय में कम मजदूरी मिलने के कारण मजदूर जीवन बीमा पालिसी की किस्तें नहीं दे सकता और किसी भी जीवन बीमा कम्पनी ने मजदूर वर्ग के बीमे की ओर ध्यान नहीं दिया है। परन्तु प्रॉवीडेन्ट फण्ड योजना प्रारम्भ होने के पश्चात् इस समस्या का आसानी से समाधान हो सकता है। मजदूरों के लिए बीमा पॉलिसियाँ लेना अनिवार्य कर दिया जाना चाहिए और किस्तें मालिकों द्वारा दी जानी चाहिएँ। किस्तों का भुगतान प्रॉवीडेन्ट फण्ड की राशि में से किया जा सकता है और बीमे की राशि फण्ड में सम्मिलित की जा सकती है जो मजदूरों को अवकाश प्राप्त करने पर दी जा सकती है। इस सुझाव पर गम्भीरतापूर्वक विचार किया जाना चाहिए। यह एक सम्भव और व्यवहारिक सुझाव है। यदि किसी श्रमिक ने बीमा कराया हुआ है और उसकी एकाएक मृत्यु हो जाती है उस अवसर पर उसके उत्तरजीवियों को इतनी अधिक मुसीबतों का सामना नहीं करना पड़ेगा जितना इस समय करना पड़ता है।

## उपसंहार —

भारत में सामाजिक सुरक्षा के विभिन्न पहलुओं का उक्त सर्वेक्षण करने के पश्चात् यह कहा जा सकता है कि हमारे देश में अभी तक इस दिशा में बहुत थोड़ी

प्रगति हो सकी है। इस विषय पर प्रगतिशील ( Progressive ) विचार बनाने की आवश्यकता है जिससे औद्योगिक मजदूरों को आधुनिक औद्योगिक जीवन के संकटों में उस प्रकार की सुरक्षा मिल सके जो दूसरे देशों के मजदूरों को मिल रही है। बीमारी स्वास्थ्य मातृत्व-हित और क्षतिपूर्ति बीमों को तथा प्रॉवीडेण्ट फण्ड योजनाओं को यद्यपि प्रारम्भ कर दिया गया है परन्तु अभी तक यह केवल कुछ व्यक्तियों तक ही सीमित है।

इस समय देश में विभिन्न ऐजेन्सियाँ मजदूर वर्ग के विभिन्न वर्गों को सामाजिक सुरक्षा साधन प्रदान करती हैं। यह अनुभव किया गया है कि यदि इन ऐजेन्सियों का कार्य एक ही प्रशासन के अन्तर्गत संयोजित कर दिया जाय तब मजदूरों को और अधिक लाभ प्रदान किए जा सकेंगे और मालिक या मजदूर में से किसी को भी कोई अतिरिक्त लागत नहीं आएगी। इसलिए सरकार ने एक अध्ययन दल ( Study Group ) श्री वी० के० मेनन की अध्यक्षता में नियुक्त किया जिसका कार्य यह था कि वह एक पूर्ण व संगठित ( Integrated ) सामाजिक सुरक्षा योजना की रूपरेखा तैयार करे जिसके अन्तर्गत ऊपर बताए संकट आ जाएँ और वह इस बात की भी जाँच पड़ताल करे कि एक उचित पेन्शन योजना चलाना कैसे सम्भव हो सकता है। अध्ययन दल ने जो सिफारिशें कीं उन पर मई १९५८ के १५ वें तथा १९६० के १६ वें श्रम मन्त्री सम्मेलन में विचार विमर्श किया गया। मुख्य सिफारिशें निम्नलिखित विषयों के सम्बन्ध में थीं — (१) कर्मचारी राज्य बीमा और प्रॉवीडेन्ट फण्ड योजना के प्रशासन को मिलाकर एक करना। (२) कर्मचारी राज्य बीमा योजना में मालिकों के भाग का अंशदान बढ़ाकर ४¾ प्रतिशत करना और चिकित्सा लाभों के लिये होने वाले राज्य सरकार के व्यय को जब यह योजना श्रमिकों के परिवारों पर भी लागू हो जाय घटाकर ⅛ करना। (३) कर्मचारी प्रॉवीडेन्ट फण्ड अधिनियम के अन्तर्गत मजदूरों और मालिकों दोनों की अंशदान दरों को बढ़ाकर ८⅓ प्रतिशत करना और अधिनियम को उन संस्थानों पर भी लागू करना जहाँ २० या इससे अधिक व्यक्ति काम करते हैं। उन कर्मचारियों को भी अधिनियम के अन्तर्गत सम्मिलित करना जो वाणिज्य संस्थानों में काम करते हों और नए स्थापित कारखानों को ३ साल तक छूट देने की धारा को समाप्त कर देना। (४) प्रॉवीडेन्ट फण्ड योजना को बदलकर इसे वृद्धावस्था निबलता व उत्तरजीवी पेन्शन और अवकाश धन योजना (Old Age-Invalidity and Survivorship Pension-Cum-Gratuity Scheme) का रूप देना। निबलता पेन्शन अधिक से अधिक औसत मजदूरी की ६० प्रतिशत होनी चाहिये। उत्तरजीवी लाभ विधवाओं के लिये पेन्शन का ५० प्रतिशत और प्रत्येक बच्चे के लिये २० प्रतिशत होना चाहिये। अवकाश प्राप्त पेन्शन का हिसाब लगाने के लिये सिफारिशों में एक आधार का उल्लेख है (पिछले पाँच वर्षों की औसत मजदूरी को नौकरी के योग्यता (Qualifying) वर्षों के १/८० भाग से गुणा करके)। (५) कर्मचारी राज्य बीमा अधिनियम के अन्तर्गत

लाभों की वृद्धि करना जैसे बीमारी लाभ को १३ सप्ताह तक प्रदान करना और क्षय जैसी लम्बे समय की बीमारी होने पर १८ सप्ताह का लाभ प्रदान करना मातृत्व हित लाभ को पूरी औसत आय के बराबर देना जो १ रुपया प्रतिदिन से कम न होना चाहिये। इस बात पर भी काफी जोर दिया गया कि मजदूरों के परिवारों को चिकित्सा सुविधाएँ शीघ्र से शीघ्र मिलनी चाहिएँ तथा उनको हस्पताल की सुविधाएँ भी प्रदान करनी चाहिएँ। कर्मचारी राज्य बीमा योजना को उन समस्त क्षेत्रों तक विस्तृत कर देना चाहिए जहाँ बीमा योग्य श्रमिकों की संख्या ५०० या उससे अधिक है।

जब ये सारी सिफारिशें कार्यान्वित हो जायेंगी तब मजदूरों को वर्तमान समय में मिलने वाली सुविधाओं और लाभों में निश्चित ही कुछ उन्नति व वृद्धि होगी यद्यपि इन सुविधाओं को प्रदान करने में मालिकों की लागत वेतन बिल का ७½% से बढ़कर १२% हो जायगी। अप्रैल १९६० में स्थायी श्रम समिति ने इस बात का सुझाव दिया कि वह पूर्ण व संगठित ( Integrated ) सामाजिक सुरक्षा योजना तीसरी पंचवर्षीय आयोजना में लागू कर देनी चाहिये। श्रमिकों के प्रतिनिधियों ने इस बात की भी मांग की कि औद्योगिक श्रमिकों को ऐसी जीवन बीमा पॉलिसी अनिवार्य रूप से लेनी चाहिये जिनको बीमा किस्तें (Premiums) प्रॉवीडेन्ट फण्ड से दी जा सकती हैं। तृतीय पंचवर्षीय आयोजना में राज्य कर्मचारी बीमा योजना को विस्तृत करने का सुझाव है। नवम्बर १९६० में अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन द्वारा एक माह का 'कोर्स' सामाजिक सुरक्षा के प्रशासन में प्रशिक्षण देने के लिये नई देहली में चलाया गया। इसमें १० एशियाई देशों ने भाग लिया और २१ व्यक्तियों को प्रशिक्षण दिया गया।

हमारे देश की वर्तमान परिस्थितियाँ ऐसी नहीं हैं कि सामाजिक सुरक्षा की कोई एक सामान्य योजना चलाई जा सके। अनेक बीमारियों और महामारियों का फैलना प्रसूतिकाओं और बालकों की बढ़ती हुई मृत्यु संख्या जीवन क्षमता में कमी पैतृक ऋण के कारण ऋण एवं निराश्रयता जनता की अशिक्षितता देश का बड़ा आकार और इसी प्रकार के दूसरे तथ्यों को देखते हुए यह कहा जा सकता है कि सामाजिक सुरक्षा प्रदान करना सरल कार्य नहीं है। घोर निर्धनता और विकास की कमी को भी इन तथ्यों में गिना जा सकता है। इसलिए इस समय तो यही उचित दिखाई देता है कि सामाजिक सुरक्षा योजना का प्रारम्भ औद्योगिक मजदूरों और नाविकों से किया जाय और थोड़े समय पश्चात् योजना को वाणिज्य सम्बन्धी श्रमिकों पर भी लागू कर दिया जाय। बाद में जैसे जैसे परिस्थितियाँ अनुकूल होती जायें वैसे-वैसे योजना का विस्तार श्रमिकों के अन्य वर्गों तक तथा स्वतंत्र जीविका उपार्जन करने वाले व्यक्तियों तक किया जा सकता है।

जैसा कि उल्लेख किया जा चुका है श्रमिकों के लिए सामाजिक सुरक्षा योजना केवल आवश्यक या वांछनीय ही नहीं है अपितु इसका लागू होना सम्भव

भी है। स्वस्थ और कुशल औद्योगिक श्रमिकों के एक ऐसे स्थायी वर्ग के विकास के लिए, जिसकी तीव्रगति से बढ़ते हुये उद्योगों और व्यवसायों में बहुत माँग है यह आवश्यक है कि सामाजिक सुरक्षा योजना लागू की जाये। इस समय श्रमिकों का अंशदान जितना भी हो यथासम्भव कम होना चाहिए और सरकार व मालिक को सामाजिक सुरक्षा की लागत का अधिकांश भाग वहन करना चाहिए। यह भी आवश्यक है कि देश में इस प्रकार की योजना लागू करने से पूर्व मजदूरों के जोखिम के भार से सम्बन्धित आँकड़े एकत्रित करने चाहिएँ जिनसे यह मालूम हो सके कि ऐसी घटनाएँ श्रमिक के जीवन में कितनी बार आती हैं और वे कितनी गम्भीर होती हैं। सरकार को यह भी समझना चाहिये कि सर्वसाधारण की भलाई के लिये आर्थिक क्षेत्र में सामान्य मनुष्य को आधारभूत और मूल सुरक्षा प्रदान करने का उत्तरदायित्व उसी पर है। सरकार और उसके अधिकारियों के वर्तमान दृष्टिकोण में परिवर्तन होना भी बहुत आवश्यक है। यदि वही पुराना दफ्तरी व्यवहार अपनाया गया जिसमें वास्तविकता के साथ कोई सहानुभूति नहीं होती और अनेक समितियाँ व आयोग नियुक्त करने और उनकी रिपोर्टों को अलमारी में बन्द कर देने का वही तरीका चलता रहा तब देश में निश्चय ही कोई भी सामाजिक सुरक्षा योजना सफल नहीं हो सकती।

कुछ व्यक्ति यह प्रश्न पूछते हैं कि क्या भारत सामाजिक सुरक्षा की सुविधाओं का व्यय वहन कर सकता है? इस सम्बन्ध में श्री जगजीवन राम ने ब्रिटेन की सामाजिक सुरक्षा-योजना के प्रसिद्ध निर्माता सर विलियम बेवरीज के शब्दों को दोहराया है। बेवरीज से ऐसा ही प्रश्न पूछा गया था। इस पर उनका उत्तर बहुत ही स्पष्ट था। उन्होंने कहा "मुझसे प्रायः पूछा जाता है कि क्या ब्रिटेन बेवरीज योजना का भार वहन कर भी सकेगा? मेरा उत्तर है कि यह एक ऐसा प्रश्न है जिससे भ्रम ही सकता है। इस प्रश्न में एक ऐसी बात मान ली गई है जो सत्य नहीं है, अर्थात् यह मानकर प्रश्न किया गया है कि आय का बुद्धिमत्तापूर्ण वितरण करने में कुछ लागत आती है। परन्तु मेरे विचार से आय को कम आवश्यक चीजों पर व्यय करने से पूर्व अधिक आवश्यक वस्तुओं पर व्यय करने से कोई लागत नहीं आती। यह तो केवल बुद्धिमत्तापूर्ण व्यय करना है। जब लोग यह प्रश्न पूछते हैं कि क्या ब्रिटेन बेवरीज योजना के भार को वहन कर सकता है तो जैसे वह यह पूछते हैं कि क्या कोई गृहणी रेडियो खरीदने से पहले अपने परिवार के लिये रोटी खरीद सकती है? निश्चय ही वह खरीद सकती है और उसे खरीदनी चाहिये।" सर विलियम ने इस बात पर भी जोर दिया है कि देश जितना अधिक निर्धन होता है उसके लिये सामाजिक सुरक्षा योजना की आवश्यकता भी उतनी ही अधिक होती है।

इस प्रकार इस समय हमारे देश में सामाजिक सुरक्षा योजना को लागू करने की बहुत आवश्यकता है और यह हमारे सम्मुख एक गम्भीर राष्ट्रीय समस्या है।

जिस दुःख और निर्धनता की गहरी खाई में श्रमिक आज पड़ा हुआ है उससे उसे उबारने के लिये यही एकमात्र साधन है। डा० अम्बेडकर के शब्दों में श्रमिकों को "रोटी मकान पर्याप्त वस्त्र शिक्षा अच्छा स्वास्थ्य और इन सबसे बड़ी चीज संसार में आत्मसम्मान तथा गौरव के साथ बसने का अधिकार देना चाहिये। चूंकि हमारे देश में राष्ट्रीय सरकार है और उसका उद्देश्य कल्याणकारी राज्य की स्थापना करना है तब हमें यह पूरी आशा है कि सामाजिक सुरक्षा के प्रश्न को अधिक समय तक नहीं टाला जायेगा और हमारी पंचवर्षीय आयोजनाओं में इसको उचित महत्व दिया जायेगा। सामाजिक सुरक्षा का प्रारम्भ कर्मचारी राज्य बीमा अधिनियम और प्रॉवीडेन्ट फण्ड योजना के रूप मे हो चुका है। हमें आशा है कि यह प्रारम्भ यहीं तक ही सीमित नहीं रहेगा और भविष्य में उन सभी को सुरक्षा प्रदान की जायेगी जो उत्पादक कार्यों में लगे हुये है।

---

# ग्रेट ब्रिटेन में सामाजिक सुरक्षा

(Social Security in Great Britain)

---

**मध्यकालीन युग में निर्धन सहायता — (Poor Relief in the Middle Ages)**

महारानी एलिजाबेथ के समय से ही अभावग्रस्त नागरिकों की आवश्यकता को पूर्ण करना इंगलैंड में राज्य का ही कर्तव्य रहा है। मध्यकालीन युग में निराश्रित व्यक्तियों को सहायता देने का कार्य धार्मिक मठों द्वारा किया जाता था परन्तु मठों के उन्मूलन के पश्चात् राज्य के लिए यह आवश्यक हो गया कि उनके स्थान पर कोई अन्य सहायता व्यवस्था की जाय। परिणामस्वरूप इंगलैंड में निर्धन कानून (Poor Law) पारित किया गया। इसके अन्तर्गत सहायता के लिए जो धन जमा किया जाता था वह स्थानीय करों द्वारा होता था। निर्धन कानून जिसका नाम बाद में 'सार्वजनिक सहायता' (Public Assistance) कर दिया गया अभी तक विद्यमान है। पुरानी सेवाओं में से यही एक ऐसी सेवा है जो अभी तक बाकी है। इसका उद्देश्य यह है कि निराश्रित व्यक्तियों को ऐसी सहायता दी जाय जो उन्हें किसी और एजेन्सी द्वारा न मिल रही हो। आधुनिक समय में सामाजिक सेवा का जो इतिहास है, वह वास्तव में निर्धन कानून के अन्तर्गत जो सेवाएं आती थीं उनको ही अपनाने और उनके विकास का इतिहास है यद्यपि दोनों का आधार अवश्य भिन्न है। वर्तमान व्यवस्था में उतनी कठिन शर्तें नहीं हैं जो पहले थीं। निर्धन सहायता के नाम में जो एक हीनता की भावना छिपी हुई थी वह भी अब नहीं है। वित्त व्यवस्था भी भिन्न प्रकार से की जाती है।

**इंगलैंड में सामाजिक सेवाओं पर व्यय —**

बीसवीं शताब्दी में सार्वजनिक सामाजिक सेवाओं पर व्यय इंगलैंड में काफी बढ़ गया है। यह ब्रिटिश सामाजिक जीवन की एक मुख्य विशेषता है जो कि औद्योगिक सम्बन्धों पर बहुत प्रभाव डाल रही है। ग्रेट ब्रिटेन में सामाजिक सेवाओं पर १८९० में कुल व्यय लगभग २१० लाख पौंड था। इसमें प्रशासन की लागत भी सम्मिलित थी। सन् १९०० में यह व्यय २६० लाख पौंड तक बढ़ गया और सन् १९२० में २०१ लाख पौंड तक और १९३५ में ४९३० लाख पौंड तक पहुंच गया। इन आंकड़ों में संसद द्वारा दी हुई राशि तथा स्थानीय उपक्रमों द्वारा मिला हुआ धन तथा विभिन्न प्रकार की समाज सेवाओं के लिए स्वामियों और कर्मचारियों द्वारा दी हुई अंशदान की राशि भी सम्मिलित थी। सन् १९३५ में संसद ने जो

सहायता स्वीकृत की यह २ १४० लाख पौंड से अधिक अथवा कुल व्यय का ११%
के लगभग थी। १९३८–३९ में सामाजिक सेवा योजनाओं पर कुल खर्च ३ ४२०
लाख पौंड था। सन् १९५७–५८ में सरकार द्वारा सामाजिक सेवाओं एवं उपदानों
पर किया गया खर्च २०१ करोड़ १० लाख पौंड तक हो गया और सार्वजनिक प्राधिकारी (Public Authorities) भी सामाजिक सेवाओं पर प्रतिवर्ष ११० करोड़
पौंड व्यय कर रहे हैं अर्थात् प्रति व्यक्ति प्रतिवर्ष ६१ पौंड समाज सेवाओं पर व्यय
किया जाता है।

*बैवरिज आयोजना* (Beveridge Plan) से पूर्व इंगलैंड में जो सामाजिक
बीमे की व्यवस्था थी उसका भी वर्णन करना आवश्यक है।

**बैवरिज आयोजना से पूर्व निर्धन सहायता —**

इंगलैंड में निर्धन सहायता (Poor Relief) बहुत काल से चली आ रही है।
सन् १६०१ से पूर्व यह माना जाता था कि स्वस्थ शरीर वाले व्यक्ति, यदि उनकी
इच्छा हो तो कार्य पा सकते थे अतः उनकी निर्धनता उनके आलस्य की द्योतक थी।
इसलिए बिना किसी कार्य पर लगे हुए स्वस्थ शरीर वाले व्यक्तियों को दण्ड दिया
जाता था उदाहरणतः सन् १५३ में जो भी स्वस्थ शरीर वाले पुरुष एवं स्त्रियां
भीख मांगते अथवा बिना स्थायी रोजगार के पाये जाते थे उनको नंगा करके एक
ठेले के साथ बांध दिया जाता था और उनको तब तक कोड़े लगाये जाते थे जब तक
कि उनके शरीर से खून न निकलने लगे। सन् १५४७ में एक अधिनियम पारित
किया गया जिसमें इस बात की व्यवस्था थी कि जो भी स्वस्थ शरीर का व्यक्ति
आवारा पाया जायगा उसके शरीर पर V मुद्रा दिया जायगा और वह किसी भी
मालिक का जिसको आवश्यकता हो दो वर्ष तक दास रहेगा और उसको रोटी
पानी और कच्चे मांस का भोजन मिलेगा। इन दो वर्षों में भागने का प्रयत्न करते
हुए पकड़े जाने पर उसके शरीर पर S मुद्रवाने और जन्म भर की दासता का दंड
दिया जाता था। उसके पश्चात् भी भागने पर मृत्यु-दण्ड नियत था।

महारानी एलिजाबेथ के समय में सर्वप्रथम निर्धनों को सहायता देने के कार्य
में प्रगति हुई। इसके लिए बहुत से अधिनियम पारित किये गये और "जस्टिसेज
आफ पीस" (Justices of Peace) को श्रमिकों का वेतन निश्चित करने का अधिकार दिया गया। सन् १६०१ में निर्धन सहायता अधिनियम पारित हुआ जिसमें
पुरानी दमनकारी नीति पूर्णरूप से परिवर्तित कर दी गई। इसके अन्तर्गत निर्धनों
की सहायतार्थ एक अनिवार्य नीति को अपनाया गया। प्रत्येक नगर में निर्धनों के
ओवरसियर नियुक्त किये गये जिनका कार्य वृद्ध पीड़ित अथवा रोजगार न होने के
कारण ऐसे निर्धनों की सहायता हेतु कर उगाहना (Raise taxation) था जो वृद्धावस्था और निबलता के कारण कार्य नहीं कर सकते थे या बेरोजगार थे। कार्य
करने के योग्य व्यक्तियों को कार्य करने से मना करने पर दण्डित किया जाता था।
सन् १६०१ का यह अधिनियम कुछ संशोधनों के पश्चात् सन् १८३४ तक सार्वजनिक

सहायता कार्यों का आधार रहा यद्यपि इस कार्य के लिए और भी अधिनियम पारित किये गये थे।

एक महत्वपूर्ण अधिनियम १८३४ में पारित किया गया जिसके अनुसार निर्धन कानून प्रशासन को निर्धन कानून कमिश्नरों के केन्द्रीय बोर्ड (Central Board of Poor Law Commissioners) के अन्तर्गत लाया गया। स्वस्थ शरीर वाले व्यक्तियों के लिए कार्य गृह परीक्षा' (Work House Tests) की व्यवस्था की गई। 'पेरिशों' (Perishes) (कस्बा) को संघों में संगठित किया गया था। प्रत्येक संघ में उपकर देने वाले व्यक्ति एक संरक्षक बोर्ड (Board of Guardians) का चुनाव करते थे। कार्य गृह में सब स्वस्थ शरीर वाले निर्धनों को भरती करके सहायता दी जाती थी और ६० वर्ष से अधिक आयु वाले एवं अस्वस्थ व्यक्तियों को कार्य गृह के बाहर सहायता दी जाती थी। सन्१८४७ में निर्धन कानून बोर्ड (Poor Law Board) स्थापित हुआ और उसने सन् १८७१ तक सार्वजनिक सहायता के प्रशासन का निरीक्षण किया और तब उसकी जगह स्थानीय सरकारी बोर्ड (Local Government Board) बनाया गया जो सन् १९१९ तक रहा। इसके उपरान्त स्वास्थ्य मन्त्रालय का निर्माण हुआ जिसने सार्वजनिक सहायता के प्रशासन कार्य को सम्भाला। सन् १८३४ के अधिनियम ने यह सिद्धान्त बना कर कि प्रत्येक व्यक्ति को अपनी जीविका स्वयं अपने परिश्रम से कार्य करके अर्जित करनी चाहिए, ईमानदारी से कार्य करने वालों को प्रोत्साहन दिया परन्तु इस अधिनियम में बेरोजगारों के लिये कोई व्यवस्था नहीं थी। सन् १८११ में बेरोजगारों को कुछ सहायता 'फ्रेंडली सोसाइटीज' (Friendly Societies) द्वारा भी दी गई। सन् १९०२ में निर्धन कानून के लिए रायल कमीशन नियुक्त किया गया जिसने अपनी रिपोर्ट सन् १९०९ में दी। कमीशन ने कहा कि देश में भिक्षा-वृत्ति व्याप्त थी और उसने कार्य गृहों में बच्चों को रखने की प्रथा की निन्दा की और इस ओर भी संकेत किया कि कार्य गृह से बाहर दी जाने वाली सहायता का प्रशासन उचित प्रकार से नहीं हो रहा था।

सन् १९२९ में एक स्थानीय सरकारी अधिनियम (Local Government Act) पारित हुआ जिसके अनुसार निर्धन कानून की एक पूर्णतया नवीन प्रणाली का प्रारम्भ हुआ। निर्धन कानून के प्रशासन का कार्य काउन्टी कौंसिलों और काउन्टी बोरो कौंसिलों (County Borough Councils) को स्थानान्तरित कर दिया गया जिनको कि सार्वजनिक सहायता समितियों के द्वारा कार्य करना होता था। यह आशा व्यक्त की गई थी कि इस कानून के कारण कुछ बचत होगी व कार्य क्षमता बढ़ेगी और अन्त में निर्धन कानून के प्रशासन की जिम्मेदारी समस्त समाज की न होकर स्थानीय जिलों की हो जायगी।

**बेरोजगारी बीमा — (Unemployment Insurance)**

इंग्लैंड में बेरोजगारी बीमा ने भी जनता का ध्यान अपनी ओर आकर्षित किया है। जैसा कि ऊपर 'निर्धन कानून' के अन्तर्गत बताया गया है कुछ काल में

बेरोजगारी को माना ही नहीं जाता था और स्वस्थ शरीर वाले बेरोजगार व्यक्तियों को आलसी मान कर दण्ड दिया जाता था। परन्तु शीघ्र ही इस बात का अनुभव कर लिया गया कि प्रत्येक व्यक्ति को कार्य देने की जिम्मेदारी राज्य की है और यदि यह सम्भव न हो सके तो बेरोजगारों को सहायता दी जानी चाहिये। सन् १९ ९ में कुछ उद्योगों के लिए जिनमें लगभग २२ ५ लाख श्रमिक कार्य करते थे अनिवार्य बेरोजगारी राज्य बीमा योजना लागू की गई। यह योजना अंशदान सिद्धान्त पर आधारित थी। यह अंशदान मालिकों से २½ पैंस श्रमिकों से २½ पैंस और राज्य से १⅔ पैंस लिया जाता था। इस प्रकार प्रत्येक श्रमिक के लिए ६⅔ पैंस कुल अंशदान संचित होता था। साप्ताहिक सहायता ७ शिलिंग थी जो वयस्कों को १२ महीने में अधिक से अधिक १५ सप्ताह तक दी जा सकती थी और १८ वर्ष से कम आयु वाले श्रमिकों को इससे आधा लाभ दिया जाता था। समय-समय पर इस अधिनियम में परिवर्तन होते रहे। सन् १९१६ में यह योजना अन्य रोजगारों तक बढ़ा दी गई। महायुद्ध के तुरन्त बाद ही 'काम रहित व्यक्तियों के लिए एक दान (Out of Work Donations) योजना" भूतपूर्व सैनिकों जिनको कार्य नहीं मिल सका था और अन्य तमाम श्रमिकों के लिए लागू की गई।

सन् १९२ में अनिवार्य राजकीय बीमा योजना को शारीरिक कार्य करने वाले श्रमिकों और उन मानसिक काम करने वाले श्रमिकों के लिए भी जो २५ पौंड प्रति वर्ष से अधिक नहीं कमाते थे लागू कर दिया गया। कृषि सम्बन्धित श्रमिक एवं घरेलू कार्य के श्रमिक इस योजना के अन्तर्गत नहीं आते थे। बेरोजगारों को मालिक श्रमिक एवं सरकार के अंशदान (Contributions) से निर्मित निधि में से सहायता दी जाती थी। समय-समय पर अंशदान की दरों और लाभ दरों को बढ़ाया भी गया। सन् १९३१ में सरकार ने राष्ट्रीय बचत अधिनियम (National Economy Act) पारित किया जिसके अन्तर्गत बेरोजगारी बीमे का अंशदान तो बढ़ा दिया परन्तु लाभों में कमी कर दी गई। अंशदान की दर १० पैंस प्रति वयस्क पुरुष श्रमिक के लिए और १ पैं० प्रति मालिक के लिए थी जबकि राज्य का अंशदान ७½ पैंस ही रहा। २१ वर्ष से अधिक आयु के पुरुष व स्त्री श्रमिकों को सहायता क्रमशः १७ व १५ शि की जगह १५ शि ३ पैं और १३ शि ७ पैं कर दी गई। २१ वर्ष से कम आयु वाले श्रमिकों में लाभों की दर को एवं आश्रितों के लाभ को भी कम कर दिया गया और लाभ के लिए जीविका साधन जाँच (Means Test) की व्यवस्था की गई। १९३४ में यह तरीका भी समाप्त कर दिया गया। बेरोजगारों और 'निर्धन सहायता' चाहने वालों का अन्तर स्पष्ट कर दिया गया और इनको दो वर्गों में बाँटा गया प्रथम-बीमे के फलस्वरूप लाभ वाले और द्वितीय-सहायता पाने वाले। सहायता चाहने वालों की 'जीविका साधन जाँच' की जाती थी। लाभ दरें जो सन् १९३१ से पूर्व थीं उनको ही फिर से लागू कर दिया गया और सहायता काल १ वर्ष तक कर दिया गया। आश्रितों को लाभ दर बढ़ाकर दो से

तीन शिलिंग कर दी गई। जुलाई सन् १९३६ में जैसे-जैसे बेरोजगारी कम हुई, श्रमिकों एवं मालिकों के लिये अंशदान दर ९ पें० प्रति सप्ताह और स्त्री श्रमिकों के लिए ८ पें० प्रति सप्ताह कर दी गई। राज्य के अंशदान का हिस्सा इस निधि में बराबर का होता था।

सन् १९३६ में कृषि-श्रमिकों के लिए बेरोजगारी बीमे की एक अलग योजना बनाई गई। अंशदान की दर मालिक श्रमिक एवं राज्य के लिए ४½ पें० प्रति सप्ताह और स्त्री श्रमिकों के लिये ४ पें० प्रति सप्ताह नियत की गई। लाभ दरें पुरुषों के लिये १४ शि० स्त्रियों के लिये १२½ शि० वयस्कों के लिये ७ शि० और आश्रित अल्पवयस्कों के लिये ३ शि० प्रति सप्ताह निश्चित की गई। अधिकतम लाभ दर ३६ शि० प्रति सप्ताह थी।

बेरोजगारी बीमा योजना की इस बात पर आलोचना की गई कि इसकी लागत अधिक थी तथा अंशदान व लाभ की दरें बहुत कम थीं। आगामी पृष्ठों में जैसा कि उल्लेख किया गया है महायुद्ध के पश्चात् इस योजना के स्थान पर एक 'सामाजिक सुरक्षा योजना लागू कर दी गई।

**स्वास्थ्य बीमा'— (Health Insurance)**

ग्रेट ब्रिटेन में अनिवार्य स्वास्थ्य बीमा योजना भी लागू रही है। इसको सन् १९११ में प्रारम्भ किया गया था और बेरोजगारी बीमे की तरह यह भी अंशदान सिद्धान्त पर आधारित थी। यह योजना उस मजदूर वर्ग के समस्त व्यक्तियों पर लागू थी जिनकी आयु १६ वर्ष से अधिक एवं ६५ वर्ष से कम थी और जिनकी वार्षिक आय २५० पौंड से अधिक नहीं थी। उपलब्ध लाभों में नकदी और चिकित्सा सहायता भी सम्मिलित थी। बीमारी लाभ पुरुषों के लिए १५ शि० और अविवाहित महिलाओं के लिए १२ शि० और विवाहिताओं के लिए १० शि० की दर पर २६ सप्ताह तक उपलब्ध होता था और असमर्थता लाभ की दर पुरुषों के लिए ७ शि० ६ पेंस, अविवाहित महिलाओं के लिए ६ शिलिंग और विवाहित महिलाओं के लिए ५ शि० थी। मातृत्व-हित लाभ की दर ४० शि० थी जो किसी भी बीमाकृत महिला को या बीमाकृत पुरुष की पत्नी को प्रसव काल पर दिया जाता था। इन लाभों के लिये पुरुषों द्वारा ४½ पेंस प्रति सप्ताह मालिकों द्वारा ४½ पें० प्रति सप्ताह और स्त्री श्रमिकों द्वारा ४ पेंस प्रति सप्ताह अंशदान दिया जाता था। बीमारी के लिये प्रतीक्षा काल तीन दिन का था।

**वृद्धावस्था पेन्शनें —(Old Age Pensions)**

वृद्धावस्था पेन्शनों की योजना ब्रिटेन में १९०८ के अधिनियम के अन्तर्गत प्रारम्भ की गई और सामान्य करों द्वारा संचित निधि में से लाभ उपलब्ध किये जाते थे। मालिकों एवं श्रमिकों को अंशदान नहीं देना पड़ता था। सन् १९३४ में प्रत्येक वह व्यक्ति, जिसकी आयु ७० वर्ष से अधिक हो और जो ब्रिटेन में कम से कम २० वर्ष तक अधिवासी रहा हो या जो कम से कम १२ वर्ष से इंग्लैंड में निवास कर

रहा हो वृद्धावस्था पेन्शन लेने का अधिकारी हो जाता था। परन्तु यह शर्त भी थी कि उसकी वार्षिक आय ११ पौं १ शि० से अधिक न हो और उसे निर्धन सहायता भी न मिलती हो। अधिकतम साप्ताहिक लाभ ५ शि० और न्यूनतम साप्ताहिक लाभ १ शि० था। बाद में अधिनियम को संशोधित किया गया और उसमें अंशदान सिद्धान्त को लागू कर दिया गया। सन् १९२५ एवं १९२६ में पारित किये गये अधिनियमों के अन्तर्गत स्वास्थ्य बीमा प्रणाली में आने वाले सब व्यक्तियों को 'वृद्धावस्था अंशदान पेन्शन योजना' के अन्तर्गत सम्मिलित कर लिया गया। सन् १९१८ में अंशदान की दर पुरुषों एवं स्त्रियों के लिये क्रमशः ४½ पें० और २ पें प्रति सप्ताह निर्धारित कर दी गयी। मालिकों का अंशदान पुरुष एवं महिला श्रमिकों के हेतु क्रमशः ४½ पेंस और २½ पें था। मालिकों एवं श्रमिकों द्वारा दिये गये अंशदान की दर को धीरे-धीरे सन् १९३१, १९४१ और १९४६ में बढ़ाकर पुरुषों के लिये १½ शि० और स्त्रियों के लिये ७½ पें० प्रति सप्ताह तक कर दिया गया। राज्य द्वारा भी वार्षिक अनुदान दिये जाने लगे जिसकी राशि १९४२–४३ में २ करोड़ १० लाख पौंड थी। ६५ और ७० वर्ष के बीच के बीमाकृत पुरुषों एवं स्त्रियों को १० शि० प्रति सप्ताह दिये जाते थे। १ शि प्रति सप्ताह उन व्यक्तियों की पत्नियों को भी दिये जाते थे जो पेन्शन पाने के अधिकारी थे यदि इन पत्नियों की आयु भी ६५ और ७० के बीच हो।

**आश्रित पेन्शनें —(Dependants' Pensions)**

विधवा माताओं और अनाथ बच्चों को पेन्शन देने की योजना को भी सन् १९२५ से अंशदान के आधार पर लागू किया गया। विधवाओं को १० शि० प्रति सप्ताह की दर से पेन्शन दी गयी। इसके अतिरिक्त उनको १४ वर्ष की आयु तक के बच्चों के लिए अलग से भत्ता दिया गया जिसकी दर सबसे बड़े बच्चे के लिये ५ शि० और अन्य बच्चों के लिये ३ शि० प्रति सप्ताह थी। इस योजना के अन्तर्गत विधवा को ७० वर्ष की आयु तक अथवा उसके दुबारा विवाह करने तक यह पेन्शन उपलब्ध थी। परन्तु पुनर्विवाह का बालकों के भत्तों पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता था। इस योजना के अन्तर्गत बीमाकृत मृतकों के अनाथ बच्चों के लिये ७½ शि० प्रति सप्ताह प्रति बालक को १४ वर्ष की आयु तक और यदि स्कूल में पढ़ता हो तो १६ वर्ष की आयु तक पेन्शन की व्यवस्था थी।

**श्रमिक क्षतिपूर्ति — (Workmen's Compensation)**

इंगलैण्ड में प्रथम श्रमिक क्षतिपूर्ति अधिनियम सन् १९०६ में पारित हुआ। इसके अन्तर्गत मालिकों को आयु एवं स्त्री पुरुष का भेद किये बिना अपने श्रमिकों को उस समय क्षतिपूर्ति देनी पड़ती थी जब कोई श्रमिक किसी दुर्घटना या विषय उद्योग जनित बीमारी के कारण जो उसको रोजगार काल में लगी हो अपनी जीविका कमाने से विवश हो जाता था। स्थायी एवं अस्थायी असमर्थता में साप्ताहिक भुगतान किया जाता था और मृत्यु पर आश्रितों को एकमुश्त राशि दी जाती

थी। सन् १९२३ में इस अधिनियम का संशोधित किया गया जिसके अन्तर्गत क्षति पूर्ति की राशि और उसके क्षेत्र में वृद्धि की गई और इकमुश्त राशि देकर निबटारे की अनुमति भी मिल गई। परन्तु क्षतिपूर्ति के लिये अनिवार्य बीमे की कोई व्यवस्था नहीं थी यद्यपि बहुत से मालिक विभिन्न कम्पनियों में अपना बीमा करा कर अपने दायित्व से मुक्त हो गये थे।

### मालिकों की लाभ योजनाएं —

सामाजिक बीमे की राज्य प्रणाली के अतिरिक्त मालिकों द्वारा भी पेन्शन योजनाएं, बचत योजनाएं और बेरोजगारी लाभ योजनाएं ऐच्छिक सिद्धान्त पर लागू की गई हैं। परन्तु भुगतान राशि प्रत्येक फर्म में भिन्न-भिन्न है। इनमें से अधिकतर व्यवस्थाएं औद्योगिक कल्याण योजनाओं के अन्तर्गत आती हैं जो कि संसद के अधिनियमों द्वारा निर्धारित की गई हैं जैसे 'जनता स्वास्थ्य अधिनियम' (Public Health Act) दुकान अधिनियम (Shops Act) फैक्ट्री अधिनियम आदि। स्वास्थ्य कल्याण और कार्यों के घन्टों के सम्बन्ध में मालिकों और श्रमिक संघों के मध्य हुए समझौते द्वारा भी ऐसी व्यवस्थाएं की गयी हैं और कुछ व्यवस्थाएं मालिकों ने ऐच्छिक रूप से एक विशेष स्तर बनाए रखने के हेतु भी की हैं।

### बेवरिज आयोजना से पूर्व योजनाओं के दोष —

महायुद्ध से पूर्व ब्रिटेन में सामाजिक बीमे की उपरोक्त प्रणाली ही प्रचलित थी परन्तु इसमें कुछ दोष भी थे। योजनाओं के अन्तर्गत बहुत से अभीष्ट (Needs) सम्मिलित नहीं किये गये थे। लाभ देने के हेतु या 'जीविका साधन जाँच' की पद्धति में उसमें कोई समानता नहीं थी। फिर लाभ दरें बिना किसी उचित कारण के घटती बढ़ती रहती थीं। बेवरीज आयोजना में इन सब दोषों को दूर करने का प्रयास किया गया।

### बेवरिज आयोजना —(The Beveridge Plan)

जून सन् १९४१ में सर विलियम बेवरिज को सामाजिक बीमे की वर्तमान राष्ट्रीय योजनाओं और सम्बन्धित सेवाओं का सर्वेक्षण करने और सुझाव देने के हेतु नियुक्त किया गया। उनकी रिपोर्ट दिसम्बर सन् १९४२ में संसद के सम्मुख रखी गई। उसके पश्चात् संसदीय अधिनियमों के द्वारा इंगलैंड में इस रिपोर्ट को कार्यान्वित कर दिया गया है।

### आयोजना की मूल आधारभूत विशेषताएं —

बेवरीज आयोजना का सबसे प्रथम ध्येय यह है कि जहां तक हो सके विभिन्न कारणों से उत्पन्न हुई आवश्यकताओं की पूर्ति करने के लिए एक संगठित निर्वाह प्रणाली की व्यवस्था की जाय। सर विलियम बेवरिज ने अपनी योजना को एक ऐसी समान दर (Uniform Rate) पर आधारित किया जिसमें विभिन्न स्थितियों का सामना करने के लिये अन्य विषय भी पूरक के रूप में जोड़े जा सकते थे और जिसमें

*आयोजना के अन्तर्गत लाभ —*

आयोजना के अन्तर्गत निम्नलिखित लाभों की व्यवस्था है —

गृहणियों के लिए लाभ— किसी गृहणी (House-wife) को कोई अंशदान नहीं देना होगा परन्तु वह ६ लाभों की अधिकारिणी होगी (क) १ पौंड तक का विवाह हेतु अनुदान (ख) प्रसव के समय पर ४ पौंड का मातृत्व हित अनुदान। यदि वह कमाने वाला रोजगार करती हो तो उसे १३ सप्ताह तक बिना अंशदान दिए ३६ शि० प्रति सप्ताह का अतिरिक्त मातृत्व हित लाभ मिलेगा (ग) १३ सप्ताह तक वैधव्य लाभ ३६ शि० प्रति सप्ताह की दर से मिलेगा (घ) १३ सप्ताह के पश्चात् जब तक बालक आश्रित रहेंगे उसे २४ शि प्रति सप्ताह अभिरक्षक (Guardian) लाभ मिलेगा और इसके अतिरिक्त बालकों का भत्ता भी मिलेगा। यदि उसका कोई आश्रित बालक नहीं है तब उसको प्रशिक्षण योजना के अन्तर्गत कार्य के लिए परीक्षा पास करनी होगी और इस बीच में उसे प्रशिक्षण लाभ मिलेगा। (च) यदि उसे बिना अपनी गलती के तलाक मिला हो तो उसको वैसा ही लाभ मिलेगा जैसा विधवा को मिलता है। (छ) बीमार पड़ने पर उसको बीमारी लाभ के रूप में सहायता उपलब्ध होगी।

बच्चों के लिए भत्ते— आयोजना के अन्तर्गत इस बात की भी व्यवस्था है कि हर परिवार में प्रथम आश्रित बालक के अतिरिक्त हर बालक को ८ शि प्रति सप्ताह भत्ता दिया जायेगा चाहे उसके माता पिता की आय व सामाजिक स्थिति कैसी भी हो। यदि माता पिता धनोपार्जन करने में असमर्थ हों तो प्रथम बालक के लिए भी भत्ते की व्यवस्था है।

बेरोजगारी और बीमारी लाभ— इसके अन्तर्गत अविवाहित व्यक्ति को २४ शि प्रति सप्ताह और विवाहित दम्पत्ति को ४० शि० प्रति सप्ताह दिया जाता है। ऐसे बेरोजगार पुरुष को जिसके पत्नी व दो बच्चे हों ६० शि० प्रति सप्ताह मिलेगा। इस लाभ के लिए केवल यही शर्त है कि जो छः महीने से अधिक बेरोजगार रहेंगे उनको एक प्रशिक्षण केन्द्र में भर्ती होना पड़ता है जहाँ कि उनको एक निर्धारित समय के लिए कार्य सिखाया जाता है और इस समय उनको एक प्रशिक्षण लाभ मिलता है जो कि बेरोजगार लाभ की तरह होता है।

श्रमिक क्षतिपूर्ति— बेवरिज आयोजना के अन्तर्गत १३ सप्ताह तक की असमर्थता के लिए श्रमिक को बीमार मान कर बीमारी लाभ दिया जाएगा। इसके पश्चात् साप्ताहिक भुगतानी बढ़ाकर उसकी पहली आय के ⅔ भाग तक कर दी जाएगी परन्तु यह निश्चित साधारण दर से कम नहीं हो सकती। आयोजना में क्षतिपूर्ति के मामलों पर विचार करने के लिये साधारण न्यायालयों के स्थान पर एक विशेष व्यवस्था का सुझाव है। यदि दुर्घटना घातक है तो आश्रितों को कुल मिला कर ३ पौंड का एकमुश्त अनुदान दिया जाएगा।

आयोजना में किसी वयस्क व्यक्ति की मृत्यु पर २० पौंड, १० और २१ वर्ष के बीच के व्यक्ति की मृत्यु पर १५ पौंड, ३ और १० वर्ष के बच्चे की मृत्यु पर १० पौंड और ३ वर्ष से नीचे के बच्चों के मरने पर ६ पौंड का अन्तिम संस्कार अनुदान दिए जाने की भी व्यवस्था है।

वृद्धावस्था पेन्शन — पुरुषों को वृद्धावस्था पेन्शन ६५ वर्ष और स्त्रियों को ६० वर्ष की आयु में दी जाएगी। इसकी दर अविवाहित व्यक्ति के लिए २४ शि० और दम्पति के लिए ४० शि० है चाहे दूसरे साथी की आयु कुछ भी हो।

**आयोजना का प्रशासन और उसकी लागत —**

जहाँ तक प्रशासन का प्रश्न है सर विलियम बेवरिज का सुझाव यह था कि प्रशासन के दायित्व को एक संगठित रूप देना चाहिए और एक सामाजिक बीमा निधि के साथ एक सामाजिक सुरक्षा मन्त्रालय ( Ministry of Social Security ) बनना चाहिए। प्रारम्भ में तो सरकार ने इस सुझाव को स्वीकार नहीं किया परन्तु पृथक रूप से एक राष्ट्रीय बीमा मन्त्रालय ( Ministry of National Insurance ) बना दिया गया है।

सन् १९४५ में योजना की लागत ६,९७० लाख पौंड लगाई गई थी और १९६५ में ८२८ लाख पौंड ( ११० करोड़ रुपए ) का अनुमान है। यह सब अनुमान सन् १९३८ के मूल्य स्तर से ७५% ऊँचे मूल्य पर आधारित है। मूल्यों के घटने बढ़ने से लाभ और अंशदानों की राशि भी कम या अधिक करनी पड़ेगी।

**बेवरिज आयोजना का आलोचनात्मक मूल्यांकन —**

इसमें कोई संदेह नहीं कि बेवरिज आयोजना एक ऐसी व्यापक योजना है जो किसी व्यक्ति को जीवन की समस्त विपत्तियों से छुटकारा दिलाने में सहायक हो सकती है। व्यक्ति के जन्म से लेकर मृत्यु के समय तक ( Cradle to the Grave ) रक्षा होती है और उसकी मृत्यु के पश्चात् उसके आश्रितों की भी रक्षा होती है। यदि आयोजना के समस्त सिद्धान्तों को कार्य रूप दिया जाय तो सामाजिक सहायता की दृष्टि से यह लगभग एक साम्यवादी समाज को जन्म देगी। फिर भी इसमें संदेह है कि कोई देश इतने उच्च स्तर की सुरक्षा की व्यवस्था कर सकता है जब तक कि उत्पादन एवं राष्ट्रीय आय को बढ़ाने के साधन न अपनाये जायें। यह देखा गया है कि आयोजना को जब तक पूरी तरह न काटा छाँटा न जाये तब तक प्रत्येक वर्ष यह आयोजना ब्रिटेन के करदाताओं के बोझ को जो पहिले से ही अधिक है बढ़ाती रहेगी। एक मुख्य भय यह भी है कि कहीं ऐसी योजना काम करने की प्रेरणा को कम न कर दे। साथ ही जब तक नागरिक पूर्णतया शिक्षित नहीं होंगे और उनमें आत्मसम्मान तथा राष्ट्र के सम्मान की भावना नहीं होगी ऐसी योजना सफल नहीं हो सकती। पूर्ण रोजगार के आदर्श का पालन भी अत्यन्त कठिन है। आयोजना इस पूर्व धारणा पर भी आधारित है कि बेरोजगारी दर कुल व्यक्तियों की केवल ८.५% होगी। यह दर कम है क्योंकि १९३९ में बेरोजगारी दर १५% थी। परन्तु

इसमें भी कोई संदेह नहीं है कि ऐसी योजना से कार्यकुशलता बढ़ेगी और यह जन संख्या को कम करने की विचारधारा को रोकेगी और क्योंकि यह पूर्ण रोजगार मानकर चलती है इससे उत्पादन भी अधिक होगा।

**बेवरिज आयोजना का कार्यान्वित होना वर्तमान स्थिति —**

बेवरिज रिपोर्ट में लोगों ने बहुत रुचि दिखाई और सरकार द्वारा भी यह सामाजिक सुरक्षा के भविष्य के हित का आधार मान ली गई। महायुद्ध के पश्चात् कुछ ही वर्षों में बहुत से अधिनियमों द्वारा जिनको कि ५ जुलाई सन् १९४८ में कार्यरूप दिया गया सामाजिक सुरक्षा की एक नवीन व्यापक प्रणाली का उदय हुआ। बाद के अधिनियमों द्वारा इसमें बहुत से संशोधन किये गये हैं। वर्तमानकाल में पारिवारिक भत्ते राष्ट्रीय बीमा औद्योगिक क्षति बीमा राष्ट्रीय सहायता एवं राष्ट्रीय स्वास्थ्य सेवा आदि मिलकर इंग्लैण्ड में एक ऐसी सामाजिक सुरक्षा प्रणाली का निर्माण करते हैं जिसमें कि किसी व्यक्ति का जीवन स्तर एक न्यूनतम स्तर से नीचे किसी भी दशा में नहीं गिर सकता।

पारिवारिक भत्ते ( Family Allowances )— प्रथम बालक को छोड़कर निर्धारित सीमा से कम आयु वाले प्रत्येक बालक को यह भत्ता सरकार द्वारा दिया जाता है। यह सीमा स्कूल जाने की आयु तक होती है जो साधारणतः १५ वर्ष होती है और यदि बच्चा स्कूल में हो अथवा शिक्षार्थी हो तो यह सीमा १८ वर्ष तक की भी हो सकती है। पारिवारिक भत्ता योजना प्रथम बार ६ अगस्त सन् १९४६ में जून १९४५ के पारिवारिक भत्ता अधिनियम के अन्तर्गत लागू की गई। भत्ते की दर ५ शि प्रति सप्ताह थी परन्तु फिर उसे १९५२ के पारिवारिक भत्ता एवं राष्ट्रीय बीमा अधिनियम (Family Allowances and National Insurance Act) के अन्तर्गत बढ़ाकर ८ शि प्रति सप्ताह कर दिया गया। फिर सन् १९५६ के एक ऐसे ही अधिनियम द्वारा इस भत्ते की दर तीसरे तथा उसके बाद के बच्चों के लिये १० शि० प्रति सप्ताह कर दी गई है।

राष्ट्रीय बीमा (National Insurance) —सन् १९४६ के राष्ट्रीय बीमा अधिनियम को ५ जुलाई सन् १९४८ को पूर्ण रूप से कार्यान्वित किया गया। तब से इसे कई बार अर्थात् सन् १९४९ १९५१ १९५२ १९५३ १९५४ १९५५, १९५६, १९५७ १९५८ एवं १९५९ में संशोधित किया जा चुका है। यह अधि नियम ग्रेट ब्रिटेन में स्कूल छोड़ने की आयु के ऊपर आयु वाले प्रत्येक व्यक्ति के लिये लागू होता है। वृद्ध व्यक्ति, बच्चों विवाहित स्त्रियों एवं अल्प आय वाले व्यक्तियों के अतिरिक्त सबको साप्ताहिक निर्धारित अंशदान देना पड़ता है। अंशदानों को तीन वर्गों में बांटा गया है—(१) रोजगार पर लगे व्यक्ति (२) स्वयं रोजगार करने वाले व्यक्ति (३) ऐसे व्यक्ति जो रोजगार पर न लगे हों। सितम्बर सन् १९५९ में अंशदान की साप्ताहिक दरें अधोलिखित तालिका में दी गई हैं —

| वर्ग | पुरुष (क) | | | | | | महिलायें (क) | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | राष्ट्रीय बीमा (ख) | | स्वास्थ्य बीमा | | योग | | राष्ट्रीय बीमा (ख) | | स्वास्थ्य बीमा | | योग | |
| वर्ग १ | शि० | पें० | शि० | पें० | शि० | पें० | शि० | पें० | शि० | पें० | शि० | पें० |
| रोजगार पर लगे हुए व्यक्ति | | | | | | | | | | | | |
| कर्मचारियों द्वारा अंशदान | ८ | ०½ | १ | १०½ | ९ | ११ | ६ | ७½ | १ | ४½ | ८ | ० |
| मालिकों द्वारा अंशदान | ७ | ९½ | | ५½ | ८ | ३ | ६ | ३½ | | ५½ | ६ | ९ |
| योग | १५ | १० | २ | ४ | १८ | २ | १२ | ११ | १ | १० | १४ | [illegible] |
| वर्ग २ स्वयं रोजगार करने वाले व्यक्तियों का अंशदान | ६ | १० | २ | २ | ९ | ० | ८ | ४ | १ | ८ | १० | ० |
| वर्ग ३ ऐसे व्यक्तियों का अंशदान जो रोजगार पर नहीं लगे हैं। | ७ | ५ | २ | २ | ९ | ७ | २ | ११ | १ | ५ | ७ | ० |

(क) १८ वर्ष से कम आयु के लड़के लड़कियों को कम दर से अंशदान देना पड़ता है।

(ख) इसके अन्तर्गत वर्ग एक में औद्योगिक क्षति के लिये अंशदान भी आ जाते हैं। इनकी दर कर्मचारियों के लिये ४ पें० और मालिकों के लिये ५ पें० प्रति पुरुष है। प्रत्येक महिला के लिये अंशदान की दर कर्मचारियों से ३ पें० और मालिकों से ४ पें० है।

जहाँ तक लाभों का प्रश्न है इस योजना में बीमारी, बेरोजगारी, मातृत्व-हित और वैधव्य लाभ, अभिरक्षा भत्ता, अवकाश प्राप्ति की पेंशन और मृत्यु अनुदान की व्यवस्था है। प्रथम वर्ग के व्यक्तियों को सब लाभ मिलते हैं, द्वितीय वर्ग के व्यक्तियों को बेरोजगारी एवं औद्योगिक क्षति लाभ के अतिरिक्त सब लाभ उपलब्ध हैं और तृतीय वर्ग के व्यक्तियों के लिये बीमारी, बेरोजगारी, औद्योगिक क्षति और मातृत्व-हित लाभ के अतिरिक्त समस्त लाभ उपलब्ध हैं। इनको पाने की शर्त यह है कि एक विशेष काल के लिए कम से कम कुछ अंशदान दिये जायें परन्तु अंशदान देने की यह शर्त अभिरक्षकों के भत्ते और औद्योगिक क्षति के लिये लागू नहीं होगी।

लाभों की दरों में समय-समय पर वृद्धि की गई है। १९५९ में जो दरें थीं वह निम्नलिखित हैं —

बीमारी लाभ की निश्चित साप्ताहिक दर, विवाहित स्त्रियों को छोड़कर १८ वर्ष स अधिक आयु वाले स्त्री और पुरुषों के लिये ५ शि है। इसके अतिरिक्त वयस्क आश्रित के लिये ३ शि० प्रथम बालक के लिये १२ शि एवं अतिरिक्त प्रत्येक बालक के लिये ७½ शि० और दिया जाता है। विवाहिता स्त्री के लिये साप्ताहिक दर १४ शि है परन्तु यदि उसका अपने पति से सम्बन्ध विच्छेद हो गया हो अथवा उसका पति निर्बल हो तो उसे ५ शि प्रति सप्ताह मिलता है। बेरोजगारी लाभ की दरें बीमारी लाभ के समान हैं। प्रारम्भ में तो बेरोजगारी लाभ १० सप्ताह के लिये दिया जाता है परन्तु बाद में यह अधिक से अधिक १९ मास तक दिया जा सकता है। मातृत्व हित लाभ की दर ५० शि० प्रति सप्ताह है जो प्रसवकाल की अनुमानित तिथि से ११ सप्ताह पहिले से प्रारम्भ कर दिया जाता है और उन महिला श्रमिकों का जो अंशदान की शर्त पूरी करती हैं १८ सप्ताह तक दिया जाता है। गृहणियों को प्रसवकाल में १२ पौंड १ शि का मातृत्व-हित अनुदान दिया जाता है। इसके अतिरिक्त ५ पौंड का और अनुदान दिया जाता है यदि स्त्री प्रसवकाल में घर पर हो और राष्ट्रीय स्वास्थ्य सेवा के अन्तर्गत निःशुल्क सेवा का प्रयोग न करती हो। जुड़वां बच्चों के जन्म पर यदि बच्चा जन्म के १२ घंटे बाद तक जीवित रहता है तो १२ पौंड १० शि प्रति बच्चे पर अतिरिक्त सहायता मिलती है। विधवा लाभ की भी व्यवस्था है जिसमें पहले बालक के बाद अन्य प्रत्येक बच्चे के लिये २ शि० के संतान भत्ते के अतिरिक्त ७ शि का विधवा भत्ता मिलता है। विधवा माताओं का भत्ता भी मिलता है जिसकी दर ५ शि प्रति सप्ताह है। ५० शि प्रति सप्ताह के हिसाब से विधवा पेंशन भी है परन्तु यह लाभ ५० साल से अधिक आयु वाली विधवाओं को ही कुछ शर्तों को पूरा करने पर मिलता है। २० शि० ९ पें० की अभिरक्षण सहायता उस व्यक्ति को दी जाती है जिसके परिवार में एक ऐसा बच्चा हो जिसके बीमाकृत माता-पिता मर गये हों। अवकाश-प्राप्ति पेंशन ६५ वर्ष से ऊपर आयु वाले पुरुषों और ६ वर्ष से ऊपर आयु वाली स्त्रियों को उस दशा में दी जाती है जबकि वह नियमित कार्य से अवकाश ग्रहण करते हैं और शेष दशाओं में यह आयु ७० वर्ष (पुरुषों के हेतु) और ६५ वर्ष (स्त्रियों के हेतु) है। इसके लिये निश्चित दर ५० शि० प्रति सप्ताह है। किसी वयस्क व्यक्ति की मृत्यु पर अतिरिक्त संस्कार के लिये २५ पौंड और बच्चों एवं बूढ़ों की मृत्यु पर इस से कुछ कम अनुदान दिया जाता है।

औद्योगिक क्षति बीमा योजना (Industrial Injuries Insurance Scheme)—इस योजना ने जुलाई सन् १९४८ में श्रमिकों की क्षतिपूर्ति योजना का स्थान लिया। इससे सम्बन्धित अधिनियम १९४६ से सन् १९५७ तक पारित राष्ट्रीय बीमा (औद्योगिक क्षति) अधिनियम (National Insurance Industrial Injuries

Acts) है। रोजगार के काम में हुई दुर्घटनाओं के कारण क्षति अथवा कुछ विशेष बीमारियों के लगने पर यह लाभ दिये जाते हैं। क्षति लाभ दर वयस्क के लिये ८५ शि० प्रति सप्ताह है। यह लाभ अधिक से अधिक २६ सप्ताह तक दिया जा सकता है। इसके अतिरिक्त एक वयस्क आश्रित के लिये ३० शि० प्रथम बालक के लिये १५ शि० तथा शेष बालकों के लिये पारिवारिक भत्तों के अतिरिक्त ७ शि० प्रति बालक और दिया जाता है। असमर्थता लाभ की दर १०० प्रतिशत असमर्थता के लिये ८५ शि० से लेकर २० प्रतिशत असमर्थता के लिये १७ शि० प्रति सप्ताह तक है। २०% से कम असमर्थता के लिए २८० पौंड तक की सहायता दी जाती है। असमर्थता की सीमा एक चिकित्सा बोर्ड निश्चित करता है। यदि दुर्घटना अथवा बीमारी के फल स्वरूप किसी बीमाकृत व्यक्ति की मृत्यु हो जाय तो मृत्यु लाभ आश्रितों को दिया जाता है और लाभ की राशि मृतक व्यक्ति और उसके आश्रितों के बीच जो सम्बन्ध रहा हो, उसके आधार पर निश्चित होती है। परन्तु विधवाओं और बालकों को सहायता उसी प्रकार मिलती रहती है।

राष्ट्रीय सहायता (National Assistance)– सन् १९४८ के राष्ट्रीय सहायता अधिनियम के अन्तर्गत राज्य द्वारा अभीष्ट व्यक्तियों के लिये वित्त सहायता प्रदान करने के लिये एक संगठित व्यवस्था है। यह सुविधा उन सेवाओं के स्थान पर है जो भूतकाल में राज्य और स्थानीय अधिकारियों द्वारा प्रदान की जाती थी। सहायता अथवा भत्ते, उन व्यक्तियों की आवश्यकता की पूर्ति करने के लिये सरकार द्वारा दिये जाते हैं जो कि अपने स्तर को कायम रखने में असमर्थ हैं एवं जो सामाजिक सुरक्षा सेवाओं के अन्तर्गत नहीं आते। इस सहायता का उद्देश्य यह भी है कि बीमा लाभ यदि अपर्याप्त हो तो उसकी कमी को पूरा करें। कुछ कल्याण सेवाओं की भी व्यवस्था है जैसे बूढ़े और कमजोर व्यक्तियों के लिये गृह उपलब्ध करना बेघर व्यक्तियों के लिये आश्रय और अपाहिजों के लिये विशेष कल्याण सेवाओं की व्यवस्था।

राष्ट्रीय स्वास्थ्य सेवा (National Health Service) — इसके अन्तर्गत ब्रिटेन के सभी नागरिकों के लिये चिकित्सा व्यवस्था की जाती है चाहे वे राष्ट्रीय बीमा के लिये अंशदान देते हों अथवा न देते हों। यह व्यवस्था हस्पताल और अन्य स्थानों में भी होती है। लागत का अधिकतर भार सरकारी कोष पर ही पड़ता है। लागत तो केवल थोड़ी सी सेवाओं के लिये भी जाती है, जैसे १ शि० प्रति नुस्खा बनाने के हेतु १ पौंड तक दन्त चिकित्सा के हेतु और दाँत बनाने का आधा खर्च और चश्मों की कीमतों का कुछ भाग ही वसूल किया जाता है। इन मामलों में कुछ विशेष परिस्थितियों में छूट भी मिल जाती है। इस विषय से सम्बन्धित जो अधिनियम हैं वह सन् १९४६, १९४९, १९५१ और १९५२ के 'राष्ट्रीय स्वास्थ्य सेवा अधिनियम' (National Health Service Acts) हैं।

प्रथम तीन व्यवस्थाओं के प्रशासन के लिये एक पेन्शन और राष्ट्रीय बीमा मंत्रालय (Ministry of Pensions and National Insurance) स्थापित किया

मात्रों की दरों में समय-समय पर वृद्धि की गई है। १९५९ में जो दरें थीं वह निम्नलिखित हैं —

बीमारी लाभ की निश्चित साप्ताहिक दर, विवाहित स्त्रियों को छोड़कर १८ वर्ष से अधिक आयु वाले स्त्री और पुरुषों के लिये ५० शि० है। इसके अतिरिक्त वयस्क आश्रित के लिये ३० शि० प्रथम बालक के लिये १५ शि० एवं अतिरिक्त प्रत्येक बालक के लिये ७½ शि० और दिया जाता है। विवाहिता स्त्री के लिये साप्ताहिक दर ३४ शि० है परन्तु यदि उसका अपने पति से सम्बन्ध विच्छेद हो गया हो अथवा उसका पति निबल हो तो उसे ५० शि० प्रति सप्ताह मिलता है। बेरोजगारी लाभ की दरें बीमारी लाभ के समान हैं। आरम्भ में तो बेरोजगारी लाभ १ सप्ताह के लिये दिया जाता है परन्तु बाद में यह अधिक से अधिक १९ मास तक दिया जा सकता है। मातृत्व हित लाभ की दर ५० शि० प्रति सप्ताह है जो प्रसवकाल की अनुमानित तिथि से ११ सप्ताह पहिले से प्रारम्भ कर दिया जाता है और उन महिला श्रमिकों को जो म ग्रयाम की शर्त पूरी करती हैं, १८ सप्ताह तक दिया जाता है। प्रसूतियों को प्रसवकाल में १२ पौंड १० शि० का मातृत्व-हित अनुदान दिया जाता है। इसके अतिरिक्त ५ पौंड का और अनुदान दिया जाता है यदि स्त्री प्रसवकाल में घर पर हो और राष्ट्रीय स्वास्थ्य सेवा के अन्तर्गत निःशुल्क सेवा का प्रयोग न करती हो। जुड़वां बच्चों के जन्म पर यदि बच्चा जन्म के १२ घंटे बाद तक जीवित रहता है तो १२ पौंड १० शि० प्रति बच्चे पर अतिरिक्त सहायता मिलती है। विधवा लाभ की भी व्यवस्था है, जिसमें पहले बालक के बाद अन्य प्रत्येक बच्चे के लिये २० शि० के संतान भत्ते के अतिरिक्त ७ शि० का विधवा भत्ता मिलता है। विधवा माताओं का भत्ता भी मिलता है जिसकी दर ५ शि० प्रति सप्ताह है। ५० शि० प्रति सप्ताह के हिसाब से विधवा पेंशन भी है परन्तु यह लाभ ५० साल से अधिक आयु वाली विधवाओं को ही कुछ शर्तों को पूरा करने पर मिलता है। २० शि० ६ पें० की अभिरक्षण सहायता उस व्यक्ति को दी जाती है जिसके परिवार में एक ऐसा बच्चा हो जिसके वीमाकृत माता-पिता मर गये हों। अवकाश-प्राप्ति पेंशन ६५ वर्ष से ऊपर आयु वाले पुरुषों और ६० वर्ष से ऊपर आयु वाली स्त्रियों को उस दशा में दी जाती है जबकि वह नियमित कार्य से अवकाश ग्रहण करते हैं और शेष दशाओं में यह आयु ७० वर्ष (पुरुषों के हेतु) और ६५ वर्ष (स्त्रियों के हेतु) है। इसके लिये निश्चित दर ५० शि० प्रति सप्ताह है। किसी वयस्क व्यक्ति की मृत्यु पर अन्तिम संस्कार के लिये २५ पौंड और बच्चों एवं बूढ़ों की मृत्यु पर इस से कुछ कम अनुदान दिया जाता है।

औद्योगिक क्षति बीमा योजना (Industrial Injuries Insurance Scheme)—इस योजना ने जुलाई सन् १९४८ में श्रमिकों की क्षतिपूर्ति योजना का स्थान लिया। इससे सम्बन्धित अधिनियम १९४६ से सन् १९५७ तक पारित राष्ट्रीय बीमा (औद्योगिक क्षति) अधिनियम (National Insurance Industrial Injuries

Acts) है। रोजगार के काम में हुई दुर्घटनाओं के कारण क्षति अथवा कुछ विशेष बीमारियों के लगने पर यह लाभ दिये जाते हैं। क्षति लाभ दर वयस्क के लिये ८५ शि० प्रति सप्ताह है। यह लाभ अधिक से अधिक २६ सप्ताह तक दिया जा सकता है। इसके अतिरिक्त एक वयस्क आश्रित के लिये ३० शि० प्रथम बालक के लिये १२ शि तथा शेष बालकों के लिये पारिवारिक भत्तों के अतिरिक्त ७ शि० प्रति बालक और दिया जाता है। असमर्थता लाभ की दर १ प्रतिशत असमर्थता के लिये ८५ शि० से लेकर २० प्रतिशत असमर्थता के लिये १७ शि० प्रति सप्ताह तक है। २०% से कम असमर्थता के लिये २८ पौंड तक की सहायता दी जाती है। असमर्थता की सीमा एक चिकित्सा बोर्ड निश्चित करता है। यदि दुर्घटना अथवा बीमारी के फल स्वरूप किसी बीमाकृत व्यक्ति की मृत्यु हो जाय तो मृत्यु लाभ आश्रितों को दिया जाता है और लाभ की राशि मृतक व्यक्ति और उसके आश्रितों के बीच जो सम्बन्ध रहा हो उसके आधार पर निश्चित होता है। परन्तु विधवाओं और बालकों को सहायता उसी प्रकार मिलती रहती है।

राष्ट्रीय सहायता (National Assistance)— सन् १९४८ के राष्ट्रीय सहायता अधिनियम के अन्तर्गत राज्य द्वारा अभीप्ट व्यक्तियों के लिये वित्त सहायता प्रदान करने के लिये एक संगठित व्यवस्था है। यह सुविधा उन सेवाओं के स्थान पर है जो भूतकाल में राज्य और स्थानीय प्राधिकारियों द्वारा प्रदान की जाती थी। सहायता अथवा भत्ते उन व्यक्तियों की आवश्यकता की पूर्ति करने के लिये सरकार द्वारा दिये जाते हैं जो कि अपने स्तर को कायम रखने में असमर्थ हैं एवं जो सामाजिक सुरक्षा सेवाओं के अन्तर्गत नहीं आते। इस सहायता का उद्देश्य यह भी है कि बीमा लाभ यदि अपर्याप्त हो तो उसकी कमी को पूरा करें। कुछ कल्याण सेवाओं की भी व्यवस्था है जैसे बूढ़े और कमजोर व्यक्तियों के लिये गृह उपलब्ध करना बेघर व्यक्तियों के लिये आश्रय और अपाहिजों के लिये विशेष कल्याण सेवाओं की व्यवस्था।

राष्ट्रीय स्वास्थ्य सेवा (National Health Service) — इसके अन्तर्गत ब्रिटेन के सभी नागरिकों के लिये चिकित्सा व्यवस्था की जाती है चाहे वह राष्ट्रीय बीमा के लिए अंशदान देते हों अथवा न देते हों। यह व्यवस्था हस्पताल और अन्य स्थानों में भी होती है। लागत का अधिकतर भार सरकारी कोष पर ही पड़ता है। लागत तो केवल थोड़ी सी सेवाओं के लिये ली जाती है, जैसे १ शि० प्रति नुस्खा बनाने के हेतु, १ पौंड तक दन्त चिकित्सा के हेतु और दांत बनाने का आधा खर्च और चश्मों की कीमतों का कुछ भाग हो वसूल किया जाता है। इस सम्बन्ध में कुछ विशेष परिस्थितियों में छूट भी मिल जाती है। इस विषय से सम्बन्धित जो अधिनियम हैं वह सन् १९४६ १९४९, १९५१ और १९५२ के 'राष्ट्रीय स्वास्थ्य सेवा अधिनियम' (National Health Service Acts) हैं।

प्रथम तीन व्यवस्थाओं के प्रशासन के लिये एक पेन्शन और राष्ट्रीय बीमा मंत्रालय (Ministry of Pensions and National Insurance) स्थापित किया

गया है जिसका मुख्य कार्यालय मम्यन में है। इसमें ९० कर्मचारी कार्य करते हैं। एक केन्द्रीय रिकार्ड कार्यालय भी जो इंगलैंड के प्रत्येक नागरिक की रिकार्ड कायम रखता है न्यूकैसिल में है। इसमें लगभग ७० कर्मचारी हैं। क्षेत्रीय कार्यालयों एवं स्थानीय कार्यालयों का भी निर्माण हुआ है। राष्ट्रीय बीमा योजना के प्रशासन के लिये कुल कर्मचारियों की संख्या ३५,० और ४०,००० के बीच में है। ये कर्मचारी बहुत कार्य दक्ष भी है। राष्ट्रीय सहायता का प्रशासन राष्ट्रीय सहायता बोर्ड द्वारा होता है और राष्ट्रीय स्वास्थ्य सेवा का प्रशासन स्वास्थ्य मंत्री द्वारा होता है।

सामाजिक कल्याण की अन्य व्यवस्था —

इस प्रकार स्पष्ट है कि ब्रिटेन में सामाजिक सुरक्षा की एक व्यापक योजना विद्यमान है। जो समाज सेवायें सब प्रदान की जा रही हैं उनको भी हमें उन कई प्रकार की सेवाओं की पृष्ठभूमि को दृष्टि में रखते हुए देखना चाहिये जो सेवायें सबके लिये एक समान उपलब्ध हैं। ऐसी सेवाएं निम्नलिखित हैं शिक्षा स्कूल में निःशुल्क भोजन स्थानीय प्राधिकारियों की आवास योजनाएं, असमर्थ व्यक्तियों एवं अनाथों की देखभाल माताओं एवं शिशुओं के लिये निःशुल्क दूध प्रसूतिका एवं बाल कल्याण केन्द्र आदि। सन् १९४८ के बालक अधिनियम के अनुसार स्थानीय प्राधिकारियों का कर्तव्य है कि वह ऐसे सब बालकों की देखभाल करें जिनकी आयु १७ वर्ष से कम हो और जिनके माता-पिता व अभिरक्षक भी न हों या जो परित्यक्त हों या जिनके माता पिता उनकी व्यवस्था करने में असमर्थ हों। इसके अतिरिक्त बहुत से ऐच्छिक संगठन भी जनता के हेतु कल्याण-कार्य कर रहे हैं। सामाजिक सेवा योजनाओं में उनका महत्वपूर्ण योग रहा है। ब्रिटेन में ऐच्छिक दान समितियों एवं संस्थाओं की संख्या हजारों में है और उनमें बहुत सी संस्थाओं ने आपस में मिल जुल कर और उसी कार्य में रत स्थानीय प्राधिकारियों से मिलकर अपने कार्य को संगठित किया है। इस प्रकार की समितियों के नाम ये हैं—राष्ट्रीय सामाजिक सेवा कौंसिल ( National Council of Social Service ), परिवार कल्याण परिषद् ( Family Welfare Association ) राष्ट्रीय वृद्ध कल्याण समिति, राष्ट्रीय युवक ऐच्छिक संघ का स्थायी सम्मेलन (Standing Conference of National Voluntary Youth Organization), शिशु गृहों की राष्ट्रीय संगठित कौंसिल (National Council of Association of Children's Home), राष्ट्रीय मातृत्व हित एवं शिशु कल्याण कौंसिल अपंगों की देखभाल के लिये केन्द्रीय कौंसिल और मातृत्व हित शिशु और असमर्थ व्यक्तियों के कल्याण के लिये अन्य संस्थाएं। इसके अतिरिक्त ब्रिटिश रैडक्रॉस सोसायटी भी असमर्थ दुर्बल एवं बीमार व्यक्तियों के लिये अमूल्य कार्य कर रही है। महायुद्ध के बाद एक नई ऐच्छिक सेवा विवाह पथ प्रदर्शक कौंसिल ( Marriage Guidance Council ) के नाम से विवाह एवं पारिवारिक जीवन की शिक्षा का प्रचार करने के लिये बनी है। इसके

अतिरिक्त ब्रिटेन में बहुत से समाज सेवक संघ भी हैं जो कि ब्रिटिश समाज सेवक संघ ( British Federation of Social Workers ) से सम्बन्धित हैं ।

उपरोक्त बातों से यह सिद्ध होता है कि रूस के अतिरिक्त शायद ब्रिटेन ही ऐसा देश है जहाँ कि राज्य ने जनता को सामाजिक सुरक्षा देने का पूर्ण दायित्व लिया है और जहाँ राज्य द्वारा अधिकतम सीमा तक सामाजिक सेवाएं उपलब्ध की जाती हैं ।

### सोवियत रूस में सामाजिक बीमा प्रणाली —
### ( Social Insurance System in Soviet Russia )

यहाँ सोवियत रूस की सामाजिक बीमा प्रणाली का विवरण देना भी रुचिकर होगा । सत्तारूढ़ होने के कुछ दिन पश्चात् १४ नवम्बर सन् १९१७ को सोवियत सरकार ने सामाजिक बीमे के लिये प्रथम बार आदेश निकाला । इसका उद्देश्य यह था कि 'ज़ार' के समय में जो अपर्याप्त सामाजिक बीमा प्रणाली थी उसमें यथा सम्भव उन्नति की जाय । इसमें निम्नलिखित बातों की व्यवस्था थी— (१) नगरों के श्रमिकों एवं कर्मचारियों के लिए बीमा योजना का विस्तार करना (२) बेरोजगारी अथवा और किसी कारणवश आय शक्ति की हानि को पूरा करना (३) उद्योग द्वारा ही बीमा अंशदान का भुगतान (४) असमर्थता में पूर्ण मजदूरी देने की व्यवस्था (५) बीमाकृत व्यक्तियों द्वारा ही बीमा व्यवस्था का स्वयं प्रशासन करना ।

सोवियत शासन के आरम्भ की कठिनाइयों के कारण सामाजिक बीमा योजना के मूल सिद्धान्त केवल सन् १९२२ में हो गई आर्थिक नीति (New Economic Policy ) के अन्तर्गत कार्यान्वित किये जा सके । एक श्रमिक संहिता भी घोषित की गयी जिसके अन्तर्गत निम्न सुविधाओं को प्रदान करने की व्यवस्था थी चिकित्सा सम्बन्धी सहायता अस्थायी असमर्थता के लिये लाभ कुछ अतिरिक्त लाभों का दिया जाना छोटे बच्चों के लिये भोजन निराश्रितों की सहायता मृत्यु संस्कार भत्ता और असमर्थता वृद्धावस्था एवं जीविका कमाने वाले की मृत्यु होने पर पेन्शनें । रूस में एक ऐसा नियम भी बना दिया गया है जो दूसरे देशों की सामाजिक बीमा योजनाओं में नहीं पाया जाता । इस नियम के अनुसार बीमा प्रीमियम केवल कार्य पर लगाने वालों के द्वारा ही देने की व्यवस्था है । यह प्रीमियम उद्योग के मजदूरी बिल की एक निश्चित प्रतिशत के बराबर राशि के रूप में काटकर श्रमिक संघों की बीमा निधि में जमा कर दिया जाता है । इससे बीमाकृत कर्मचारियों और श्रमिकों की मजदूरी में कोई कमी नहीं होती । चिकित्सा सम्बन्धी सहायता जो कि रूस में दी जाती है सामाजिक बीमा योजना के अन्तर्गत नहीं आती । परन्तु यह सामाजिक सेवाओं एवं अन्य सुविधाओं से सम्बन्धित है । रूस में सामाजिक बीमा प्रणाली केवल नौकरी पेशा व्यक्तियों के लिये ही है और इस प्रकार कृषि श्रमिकों को छोड़ दिया गया है । इनकी रक्षा पृथक सामूहिक संगठनों द्वारा की जाती है ।

रूस में सामाजिक बीमे के मुख्य सिद्धान्त निम्नलिखित है—(१) सन् १९३३ से इसका प्रशासन श्रमिक संघों द्वारा होता है और इसका संगठन निधि और कार्य सब श्रमिक संघों के हाथ में है। (२) केवल रोजगार पर लगे हुए व्यक्तियों का ही सामाजिक बीमा किया जाता है। (३) सामाजिक बीमा वह बीमा है जिसमें बीमा किस्त (प्रीमियम) बीमाकृत व्यक्तियों द्वारा नहीं वरन् कार्य पर लगाने वालों के द्वारा दिया जाता है। यह प्रीमियम उद्योग के मजदूरी बिल के एक प्रतिशत मान के रूप में एकमुश्त दिया जाता है। यहाँ तक कि यदि कार्य पर लगाने वालों के द्वारा प्रीमियम किसी कारणवश न दिया जा सका हो तो भी व्यक्तिगत रूप से श्रमिक का बीमा बना रहता है। (४) बीमा लाभ का पूरा लाभ उठाने के लिये श्रमिक संघ की सदस्यता एक शर्त है और जो श्रमिक संघ के सदस्य नहीं होते उनको आधा ही लाभ मिलता है। (५) सामाजिक बीमा श्रमिकों को स्थायी बनाने और उत्पादन में वृद्धि करने की सरकारी आयोजना से सम्बन्धित है। अधिकतम भुगतान उनको मिलता है जिन्होंने एक ही उद्योग में अधिक से अधिक समय तक कार्य किया हो। रोजगार से बर्खास्त किये गये व्यक्तियों को कम सामाजिक सुरक्षा उपलब्ध है। (६) सन् १९३० में जब प्रथम पंचवर्षीय आयोजना के अन्तर्गत श्रम शक्ति की माँग के बढ़ने पर बेरोजगारी समाप्त हो गई तो बेरोजगारी बीमा को भी समाप्त कर दिया गया।

अब रूस में सामाजिक बीमे की मुख्य विशेषताएं निम्नलिखित हैं— (क) अस्थायी रूप से अशक्त श्रमिकों की सहायता (ख) स्थायी असमर्थता और वृद्धावस्था में पेन्शन की व्यवस्था।

अस्थायी रूप से अशक्त श्रमिकों को बिना किसी शर्त के सहायता मिलती है और यदि यह अशक्तता रोजगार सम्बन्धित बीमारी अथवा क्षति के कारण हुई हो तो औसत वेतन के १०० % तक सहायता मिलती है। अन्य दशाओं में सहायता सेवा अवधि के आधार पर मिलती है जैसे ६ वर्ष अथवा अधिक समय कार्य करने के पश्चात् औसत वेतन का १००% लाभ ३ से ६ वर्ष कार्य करने पर ८०%, २ से ३ वर्ष कार्य करने पर ६०% और २ वर्ष से कम समय कार्य करने पर ५०% लाभ मिलता है। जो श्रमिक संघ के सदस्य नहीं हैं उनको आधा लाभ उपलब्ध होता है। ऐसे श्रमिक जो या तो कार्य से बरखास्त कर दिये गये हैं अथवा जिन्होंने अपनी रुचि से कार्य छोड़ दिया है, अस्थायी असमर्थता लाभ के अधिकारी तभी हो सकते हैं जबकि नये रोजगार में वह कम से कम ६ मास तक कार्य कर चुके हों।

स्थायी असमर्थता एवं वृद्धावस्था में पेंशन केवल तभी प्रदान की जाती है जब यह असमर्थता रोजगार से ही सम्बन्धित बीमारी अथवा क्षति द्वारा हुई हो और अन्य परिस्थितियों में यह पेंशन आयु एवं सेवा अवधि पर निर्भर होती है। पेंशन की राशि इस बात पर निर्भर करती है कि श्रमिक को क्षति के समय कितना वेतन मिलता था। इस राशि की प्रतिशत मात्रा असमर्थता की सीमा के अनुसार निर्धारित होती है। अधिकतम पेंशन की राशि अन्तिम मजदूरी का ६६ प्रतिशत होती है।

रूस में सामाजिक बीमा प्रणाली के साथ-साथ अन्य सामाजिक सेवाओं की भी व्यवस्था है। इस व्यवस्था में वे सब प्रयत्न आ जाते हैं जो जनसाधारण की बीमारी के दिनों में जीवन की सुविधाएँ उपलब्ध करने के लिये किये जाते हैं। यह निम्नलिखित हैं—

(१) 'जनता स्वास्थ्य व्यवस्था' के अन्तर्गत कार्य करने वाले प्रत्येक व्यक्ति के लिए चिकित्सालयों में निःशुल्क चिकित्सा। (२) एक ही उद्योग में कम से कम ११ माह तक निरन्तर कार्य करने के पश्चात् सवेतन २ सप्ताह का अवकाश। (३) विश्राम-गृहों और सनीटोरियम की व्यवस्था यह आंशिक रूप से श्रमिक संघों द्वारा और आंशिक रूप से अपने श्रमिकों के लिये औद्योगिक संस्थाओं द्वारा बनाये जाते हैं। इनके प्रयोग के लिए सेवा अवधि की शर्त भी है और इनके लिए मजदूरी के अनुसार सम्भार भी लगाया जाता है। (४) नगरों और उपनगरों में विश्राम और सांस्कृतिक कार्यों के लिये पार्कों की व्यवस्था जिनमें रविवार अथवा अन्य सार्वजनिक छुट्टियों में लोग जाया करते हैं। (५) प्रारम्भिक शिक्षा के लिए निःशुल्क सुविधाओं की उपलब्धि। (६) गर्भवती माताओं को और प्रसवकाल के तुरन्त बाद ही महिला श्रमिकों को मातृत्व-हित लाभ देने की व्यवस्था है जो कानूनी तौर पर कार्य पर लगाने वालों के द्वारा की जाती है।

माताओं का कल्याण एवं उनकी रक्षा राज्य का सर्वप्रथम कार्य माना जाता है। कुछ श्रमिक अधिनियम गर्भवती माताओं के लिए बनाये गये हैं। उनके अनुसार गर्भवती माताओं को काम पर लगे रहने का आश्वासन होता है। किसी महिला को गर्भवती होने के कारण कार्य न देने पर ६ मास का कारावास अथवा १००० रूबल का दण्ड दिया जा सकता है। ऐसे ही अपराध को दोहराने पर दो वर्ष के कारावास का दण्ड मिलता है। गर्भवती माता को अपनी उसी मजदूरी मिलने का भी आश्वासन होता है जो उसको गर्भवती होने से पूर्व मिलती थी और इस कारण मजदूरी में कटौती करने पर वही दण्ड दिया जाता है जो नौकरी न देने पर दिया जाता है। गर्भावस्था में उनको वेतन में कटौती किये बिना हल्का कार्य करने को दिया जाता है और गर्भ के चार मास पूरे होने के पश्चात् गर्भवती स्त्री को समयोपरि (Overtime) कार्य करना वर्जित है। गर्भवती स्त्री को प्रसव के पूर्व ३५ दिन की छुट्टी एवं राज्य से अनुदान प्राप्त करने का अधिकार है। पहले कानून के अनुसार यह अनुपस्थिति अवकाश प्रसव के बाद २८ दिन तक चलता था। परन्तु जुलाई सन् १९५४ में यह अवधि बढ़ाकर ४२ दिन कर दी गई है। यह अवकाश पूरे वेतन सहित मिलता है। असाधारण प्रसव पर इस छुट्टी की कुल अवधि ९१ दिन तक बढ़ सकती है। युद्ध काल में गर्भवती माताओं के लिए राशन की पूर्ण सुविधाएं उपलब्ध थीं। ट्रामों बसों और रैलों में उनके लिये विशेष स्थानों की व्यवस्था होती है और यात्रा के समय उनको लाइन में लगकर प्रतीक्षा किये बिना ही स्थान दिया जाता है। समस्त देश में स्त्रियों व बच्चों की चिकित्सा का

ध्यान रखने वाले हजारों केन्द्र हैं। फैक्ट्रियों में बच्चों को दूध पिलाने वाली माताओं के लिये पृथक कक्षों की और विशेष "स्त्री स्वास्थ्य विज्ञान" कक्षों की व्यवस्था है। प्रसव काल के पश्चात् छुट्टी समाप्त होने पर स्त्रियों को विशेष कार्य की सुविधायें दी जाती हैं। कार्य-काल में बच्चों को दूध पिलाने के लिए उन्हें अतिरिक्त अवकाश दिया जाता है। यदि दो वर्ष से कम आयु का बालक बीमार पड़े तो उसकी माता को विशेष छुट्टी प्रदान की जाती है। माता को अपने प्रथम बालक के लिये वस्त्रादि बनाने के लिए नकद भत्ता भी दिया जाता है।

रूस में अविवाहित माताओं की भलाई एवं उनके बच्चों की रक्षा के लिये एक विशेष व्यवस्था है। अपने बच्चे का पालन-पोषण करने के लिए उन्हें राज्य द्वारा विशेष भत्ता मिलता है और माताओं और बच्चों की रक्षा करने की उपरोक्त सभी सुविधाएं अविवाहित माताओं को भी उपलब्ध होती हैं। सोवियत परिस्थितियों के अन्तर्गत एक अविवाहित माता देश के सब अधिकारों से परिपूर्ण नागरिक है और सोवियत कानून उसका अपमान करने वाले और उसके मातृत्व का अपमान करने वाले को दण्ड देता है। रूस में अधिक बालकों वाली माताओं को पारितोषिक दिये जाते हैं।

समुक्त राष्ट्र अमरीका में सामाजिक सुरक्षा व्यवस्था :—

अमरीका में सर्वप्रथम सामाजिक सुरक्षा इस रूप में दी जाती थी कि जो भी व्यक्ति कृषि कार्य करना चाहता था उसे सरकार द्वारा १६० एकड़ भूमि तक निःशुल्क मिल जाती थी। अमेरिका प्राकृतिक साधनों में बहुत धनवान है। देश की अर्थ व्यवस्था सदा विकसित ही होती रही है। यहाँ पूर्ण रोजगार भी है और मजदूरी दर भी ऊँची है। अमरीका एक धनवान देश है। यहाँ प्रतिवर्ष प्रति व्यक्ति आय २७२१ डालर है। इसलिये प्रत्येक अमेरिकन कुछ बचत करता है, अपना जीवन बीमा कराता है और उसके पास मकान मोटर और अन्य व्यक्तिगत सम्पत्ति होती है। उसका न केवल जीवन स्तर ही ऊँचा है वरन् धनवान होने के कारण उसे स्वतः ही सुरक्षा मिल जाती है। परन्तु फिर भी एक ऐसे देश में जहाँ औद्योगीकरण की सीमा बहुत अधिक है व्यक्तिगत प्रयत्नों से सभी सामाजिक संकटों में पूर्ण रूप से सुरक्षा नहीं मिल पाती। इसलिये सरकार ने भी सामाजिक सुरक्षा व्यवस्था के लिए कुछ पग उठाये हैं। परन्तु यह सुरक्षा केवल एक आधारशिला का ही कार्य करती है और अपने प्रयत्नों तथा अपने मालिकों की सहायता से प्रत्येक व्यक्ति उस आधार शिला पर अपनी सुरक्षा की विस्तृत रूप से व्यवस्था करता है।

अमरीका में सामाजिक सुरक्षा व्यवस्था के अन्तर्गत सभी नागरिक आ जाते हैं। राष्ट्रीय स्तर पर जो इस व्यवस्था में जो कार्य क्रम है वह वृद्धावस्था उत्तरजीवी और असमर्थता बीमे से सम्बन्धित है। इसके अतिरिक्त प्रत्येक राज्य (State) द्वारा श्रमिक क्षतिपूर्ति तथा बेरोजगारी बीमे की व्यवस्था भी की जाती है। सामाजिक बीमे के कार्य क्रम के पूरक के रूप में संघीय सरकार द्वारा राज्यों को इस हेतु अनुदान

दिया जाता है कि वे अभीष्ट व्यक्तियों के लिये चिकित्सा सुविधाओं तथा अन्य सेवाओं के लिये वित्तीय सहायता प्रदान कर सकें। इसके अतिरिक्त कुछ व्यावसायिक पुनर्वास की सेवायें भी प्रदान की जाती हैं तथा बच्चों व माताओं के लिये स्वास्थ्य और कल्याण सेवाओं के सार्वजनिक कार्य क्रम भी हैं। इसके अतिरिक्त बहुत सी गैर-सरकारी संस्थाओं द्वारा भी सामाजिक सुरक्षा के कार्य क्रम चलाये जाते हैं।

अमरीका में वृद्धावस्था अवकाश लाभ (Old Age Retirement Benefits) श्रमिकों को ६५ वर्ष की आयु पर अवकाश ग्रहण करने पर प्रदान किये जाते हैं और यदि ६२ वर्ष की आयु पर अवकाश ग्रहण कर लिया जाता है तो लाभ कम दर पर दिया जाता है। कुछ आश्रितों को भी यह लाभ दिये जाते हैं उदाहरणतया यदि पत्नी या पति की आयु ६२ वर्ष से अधिक हो या १८ वर्ष से कम आयु के बच्चे हों, या १८ वर्ष की आयु से पूर्व कोई असमर्थता हो गई हो या पत्नी किसी बच्चे की देखरेख करती हो।

उत्तरजीवी लाभ (Survivors Benefits) एक बीमाकृत श्रमिक की मृत्यु पर आश्रितों को दिये जाते हैं। मृत्यु होने पर इकमुश्त राशि भी दी जाती है।

असमर्थता लाभ (Disability Benefits) उन श्रमिकों को दिया जाता है जो आंशिक या पूर्ण रूप से असमर्थ हो गये हों और उनके वंश हो आश्रितों को लाभ दिया जाता है जिनका उल्लेख वृद्धावस्था लाभ के अन्तर्गत किया गया है।

यह लाभ औसतन आय के अनुसार दिये जाते हैं और इस बात पर निर्भर नहीं करते कि अंशदान कितना है। उपरोक्त वृद्धावस्था उत्तरजीवी और असमर्थता लाभ एक ही कार्य क्रम के अन्तर्गत आते हैं। उत्तरजीवी लाभ के लिये श्रमिक अथवा १½ वर्ष की नौकरी के पश्चात् अधिकारी हो जाता है। परन्तु वृद्धावस्था और असमर्थता लाभ पाने के लिये नौकरी की अवधि अधिक रखी गई है। यह लाभ उसी समय दिये जाते हैं जब श्रमिक की आय बिल्कुल बंद हो गयी हो या बहुत कम हो गई हो। इन लाभों में परिवार के सदस्यों का भी ध्यान रखा जाता है। इन लाभों के लिये वित्तीय व्यवस्था पूर्ण रूप से श्रमिकों और मालिकों के अंशदान द्वारा होती है। जो व्यक्ति स्वयं रोजगार पर लगे हुए हैं और जिनका कोई मालिक नहीं है उन्हें भी अंशदान देना होता है। अंशदान न्यास निधियों (Trust Funds) में संचित किये जाते हैं जिनका श्रमिक मालिक और जनता के कुछ प्रतिनिधियों से बनाई गई एक सलाहकार परिषद् द्वारा समय समय पर सर्वेक्षण किया जाता है। असमर्थ श्रमिकों के पुनर्वास (Rehabilitation) के हेतु भी प्रयत्न किये जाते हैं।

श्रमिक क्षतिपूर्ति के लिये प्रत्येक राज्य द्वारा व्यवस्था की गई है और ऐसे श्रमिकों को जो संघीय सरकार द्वारा कार्य पर लगाये जाते हैं क्षतिपूर्ति संघीय विधान के अन्तर्गत दी जाती है। क्षतिपूर्ति उस समय दी जाती है जब श्रमिक को कार्य करते समय कुछ हानि पहुंचती है और घातक हानि पर परिवारों को सहायता दी जाती है। क्षतिपूर्ति विधान प्रत्येक राज्य में भिन्न भिन्न है। परन्तु सबका उद्देश्य

असमर्थ श्रमिकों को तत्काल चिकित्सा सहायता तथा साप्ताहिक नकदी लाभ देना है जो श्रमिकों की लगभग ⅔ मजदूरी के बराबर होता है। घातक क्षति होने पर अन्तिम संस्कार के लिए व्यय तथा उत्तर-जीवियों को नकदी लाभ दिया जाता है। क्षतिपूर्ति की लागत मालिकों द्वारा वहन की जाती है।

बेरोजगारी के लिए एक संघीय राज्य-बेरोजगारी बीमा योजना है जिसकी वित्त व्यवस्था मालिकों द्वारा की जाती है। कृषि तथा घरेलू श्रमिकों को छोड़कर तथा स्थानीय सार्वजनिक कर्मचारियों को छोड़कर यह योजना सभी श्रमिकों पर लागू होती है। साधारणतया २६ सप्ताह तक बेरोजगारी सहायता दी जाती है जो औसत साप्ताहिक मजदूरी का लगभग ५ % होती है। परन्तु प्रत्येक राज्य में अधिकतम राशि भी निश्चित कर दी गई है।

अस्थायी असमर्थता होने पर भी ११ से २६ सप्ताह तक लाभ प्रदान किये जाते हैं। यह लाभ भी जितनी मजदूरी में हानि होती है उसकी आधी राशि के बराबर होते हैं।

अमरीका में इस सुरक्षा के अतिरिक्त सरकार द्वारा और भी सहायता दी जाती है। उदाहरणतया—वृद्ध, अन्धे पूर्णरूप से असमर्थ बेरोजगार और परिवार से पृथक बच्चों आदि के लिए जो समाज सेवायें की जाती हैं उनमें संघ व राज्य द्वारा वित्तीय सहायता दी जाती है। बच्चों के स्वास्थ्य व कल्याण के लिये भी तथा माताओं के हित के लिये भी अनुदान दिये जाते हैं।

सामाजिक बीमे तथा सरकारी सहायता के अतिरिक्त निजी मालिकों द्वारा भी कई प्रकार की सुरक्षा प्रदान की जाती है जो मालिकों श्रमिकों या सामूहिक सौदेबाजी द्वारा निर्धारित की जाती है। इनमें अस्वस्थता बीमारी चिकित्सा हस्पताल स्थायी असमर्थता पेन्शन बेरोजगारी लाभ आदि की सुविधाएं प्रदान की जाती हैं। ऐच्छिक रूप से भी कई सामाजिक संस्थायें इस प्रकार के लाभ प्रदान कर रही हैं।

इस प्रकार अमरीका में सामाजिक सुरक्षा व्यवस्था कई प्रकार से प्रदान की जा रही है परन्तु यह निजी संगठन तथा व्यक्तिगत प्रयत्नों में केवल पूरक का कार्य करती है।

आस्ट्रेलिया में सामाजिक सुरक्षा व्यवस्था —

सामाजिक सुरक्षा व्यवस्था आस्ट्रेलिया की एक विशेषता है। शताब्दी के प्रारम्भ में सामाजिक समस्याओं पर होने वाले बहुत से प्रयोगों के कारण उसे संसार की सामाजिक प्रयोगशाला" ( Social Laboratory of the World ) का नाम दिया गया था। सन् १९ १ में संघीय ( Federal ) विधान से पूर्व भी स्वास्थ्य शिक्षा फैक्ट्री कानून श्रमिक क्षतिपूर्ति लाभ कल्याण आदि सामाजिक कल्याण कार्य करना राज्य का ही उत्तरदायित्व था। संघीय विधान के पश्चात् से कॉमनवेल्थ सरकार ने सामाजिक सेवाओं में अधिक रुचि ली है और सरकार के कल्याण कार्यों [illegible] हुए उसे वास्तव में राष्ट्रीय कहा जा सकता

है। प्रथम संघीय सामाजिक सेवा ( Federal Social Service ) वृद्धावस्था पेन्शन की थी जो सन् १९०९ में आरम्भ हुई और इसके पश्चात् सन् १९१० में असमर्थता पेन्शन व्यवस्था की गई। सन् १९१२ में मातृत्व-हित भत्ता दिया जाता था। उसके पश्चात् बहुत वर्षों तक संघीय सरकार द्वारा बहुत थोड़ा कार्य किया गया यद्यपि बहुत से राज्यों ने सामाजिक सेवा व्यवस्था को अपनाया। सन् १९ ९ से सामाजिक सेवाओं के लिए राज्य के कार्यों में बहुत वृद्धि हुई है। सन् १९४१ में बाल हित योजना को भी कार्यान्वित किया गया जिसके पश्चात् सन् १९४० में वैधव्य पेन्शन योजना चालू की गई। सन् १९४३ में एक नवीन प्रकार के मातृत्व हित भत्ते का आरम्भ हुआ और मृत्यु संस्कार सहायता की व्यवस्था भी हुई। सन् १९४४ में रोजगार और बीमारी लाभ अधिनियम लागू किया गया। सामाजिक सेवाओं का उत्तरदायित्व संघीय सरकार एवं विभिन्न राज्य दोनों पर ही है। परन्तु सामाजिक सेवा योजनाओं के लिए कानून बनाने का अधिकार संघीय संसद का ही है और इस अधिकार को १९४६ के एक लोक मतदान प्राप्त करने के बाद मान्यता भी प्राप्त हो गई है।

आस्ट्रेलिया में मातृत्व हित भत्ते (Maternity Allowances) से तात्पर्य उस भुगतान से लिया जाता है जो सरकार द्वारा माताओं को बच्चे के जन्म से सम्बन्धित व्यय के लिए वित्तीय सहायता के रूप में दिया जाता है। यह भुगतान निःशुल्क देख रेख चिकित्सा तथा उप स्थान व्यवस्था के अतिरिक्त है जो किसी माता को एक सार्वजनिक हस्पताल के जनरल वार्ड में मिलती है और यदि बच्चा प्राइवेट वार्ड में पैदा हुआ है तो उस के लिए ८ शि० प्रतिदिन का भत्ता दिया जाता है। मातृत्व हित भत्ते के लिए कोई 'जीविका साधन जाँच' नहीं होती। जब कोई और बच्चा न हो तब १५ पौंड की सहायता दी जाती है और बच्चों की संख्या में वृद्धि के साथ साथ यह राशि भी बढ़ती जाती है। जुड़वाँ या अधिक बच्चे होने पर एक बच्चे से अधिक प्रत्येक बच्चे के लिए ५ पौंड की अतिरिक्त सहायता दी जाती है। प्रसव की सम्भावित तिथि से ४ सप्ताह पूर्व प्रार्थना पत्र देने पर ५ पौंड का अगाऊ मातृत्व हित भत्ता मिल जाता है।

आस्ट्रेलिया में बालकों के लिए सहायता (Child Endowment) की भी व्यवस्था है। कोई भी व्यक्ति जो कि १६ वर्ष से कम आयु वाले एक से अधिक बालकों की देख रेख करता है बच्चों के लिए सहायता की माँग कर सकता है। एक बच्चे से अधिक प्रत्येक बच्चे के लिए यह सहायता १० शि० प्रति सप्ताह है। यह भुगतान हर चार सप्ताह के बाद होता है। इसके लिए कोई जीविका साधन जाँच नहीं होती और प्रत्येक व्यक्ति चाहे उसकी आर्थिक स्थिति कैसी भी हो इस लाभ को पाने का अधिकारी है।

बीमारी, बेरोजगारी, दुर्घटना अथवा नियमित आय में अस्थायी हानि होने पर भी लाभ दिए जाते हैं। यह भुगतान १६ व ६५ वर्ष के बीच की आयु वाले पुरुषों

और १६ व ६ वर्ष के बीच की आयु वाली स्त्रियों को उपलब्ध है। जीविका साधन जाँच भी आय के बारे में होती है, परन्तु सम्पत्ति के लिए ऐसी कोई जाँच नहीं होती। अधिकतम सहायता एक विवाहित व्यक्ति के लिए २४ शि० प्रति सप्ताह है परन्तु इसके साथ साथ उसे प्रत्येक आश्रित स्त्री के लिए २० शि० और एक बच्चे के लिए ५ शि० प्रति सप्ताह यानी कुल मिलाकर ५० शि० प्रति सप्ताह मिल सकता है। एक अविवाहित व्यक्ति के लिए अधिकतम सहायता २५ शि० प्रति सप्ताह है और २ शि० अतिरिक्त आय के रूप में लिये जाते हैं। जो व्यक्ति सहायता प्राप्त करने का अधिकारी है और जिसके संरक्षण में यदि १६ वर्ष से भी कम आयु का बच्चा है तो उसको उस बच्चे के लिये ५ शि० प्रति सप्ताह अतिरिक्त लाभ पाने का अधिकार है। बीमारी लाभ असमर्थता होने के सातवें दिन से मिल सकता है, यदि लाभ की माँग बीमारी की तिथि से ६ सप्ताह के अन्दर ही कर दी गई हो। बेरोज़गारी लाभ बेरोज़गार होने के सातवें दिन बाद या दावा करने के दिन से जो भी बाद में हो उस तिथि से मिलता है और तब तक मिलता है जब तक व्यक्ति कोई भी उचित कार्य करने के लिए योग्य व इच्छुक रहता है।

विधवाओं की पेन्शन भी आस्ट्रेलिया में विभिन्न दरों पर दी जाती है। लाभ के लिए विधवाओं को ४ वर्गों में विभाजित किया गया है। ऐसी विधवा को जो १६ वर्ष से कम आयु वाले एक अथवा अधिक बच्चों की देखरेख करती हो २ पौंड ७ शि० ७ पैंस प्रति सप्ताह पेन्शन मिलती है। ऐसी विधवा को जिसकी आयु ५ वर्ष से अधिक हो और उसका कोई बालक १६ वर्ष से कम आयु का न हो १ पौंड १० शि० प्रति सप्ताह पन्शन मिलती है। ऐसी विधवा को जिसकी आयु ५० वर्ष से कम हो और उसका कोई बालक १६ वर्ष से कम आयु का न हो परन्तु पति की मृत्यु के २६ सप्ताह से कम समय में हो अभाव की स्थिति में हो १ पौंड २½ शि० प्रति सप्ताह दिया जाता है। ऐसी स्त्री जिसका पति कम से कम ६ मास से कारावास में हो और जिसके १६ वर्ष से कम आयु वाले एक अथवा अधिक बालक हों अथवा जिसकी आयु ५० वर्ष से अधिक हो १ पौंड १७ शि० प्रति सप्ताह लाभ की अधिकारिणी होती है। इस प्रकार लाभ हेतु "विधवा" शब्द केवल उस स्त्री के लिए ही नहीं आता जिसका पति मर गया है वरन् इस शब्द का प्रयोग अभित्यक्त (Deserted) पत्नी तलाक प्राप्त स्त्री ऐसी स्त्री जिसका पति जेल या हस्पताल में हो और कुछ अन्य आश्रित स्त्रियों के लिए भी होता है।

आस्ट्रेलिया में जीविका साधन जाँच (Means test) (जो कि आय एवं सम्पत्ति दोनों के लिए होती है) के पश्चात् ६५ वर्ष के पुरुषों एवं ६० वर्ष की स्त्रियों के लिए वृद्धावस्था पेन्शन की भी व्यवस्था है। अधिकतम दर ११० पौंड १० शि० प्रति वर्ष अथवा २ पौंड २½ शि० प्रति सप्ताह है। उन व्यक्तियों के लिए, जिनकी आयु १६ वर्ष से अधिक है और जो कार्य करने से स्थायी रूप से असमर्थ हैं अथवा जो स्थायी रूप से नेत्रहीन हैं, निर्योग्यता पेन्शन की व्यवस्था है। दरें वही हैं जो कि

वृद्ध व्यक्तियों के लिए पेन्शन की है। आस्ट्रेलिया में ऐसी स्त्रियों के लिए भत्तों की व्यवस्था है जो कि एक निवृत्त पेन्शनर की पत्नी हैं और अपने पति के साथ ही रहती हैं और यदि उन्हें निबलता लाभ अथवा वृद्धावस्था पेन्शन नहीं मिलती है। ऐसी स्त्री के लिए बालकों का भत्ता भी स्वीकृत है। १० पौंड का मृत्यु संस्कार अनुदान भी एक ऐसे व्यक्ति को मिल सकता है जिसने एक वृद्ध एवं निबल व्यक्ति का अन्तिम संस्कार अपने खर्च से किया हो।

इस प्रकार आस्ट्रेलिया में भी सामाजिक सहायता की एक व्यापक योजना लागू है यद्यपि अधिकतर लाभ आय और सम्पत्ति की जीविका साधन जाँच होने पर मिलते हैं।

**अन्य देशों में सामाजिक सुरक्षा की व्यवस्था और भारत में उनके लागू होने की सम्भावना —**

उपरोक्त वर्णन से कुछ अन्य देशों की सामाजिक सुरक्षा योजनाओं पर प्रकाश पड़ता है। अब प्रश्न यह उठता है कि भारत को भी इस प्रकार की सामाजिक सेवा योजना का निर्माण करना चाहिए अथवा नहीं। जैसा कि हमने पिछले अध्याय में बताया है हमारे देश में ऐसी योजना नितान्त आवश्यक है परन्तु उसके लागू होने में कुछ विशेष कठिनाइयाँ आती हैं जिनको हम बेवरिज आयोजना के आधार पर कोई सामाजिक सुरक्षा योजना बनाने के पहले सुलझाना होगा। प्रत्येक सामाजिक सुरक्षा योजना की लागत बहुत अधिक होती है और इस की अल्प राष्ट्रीय आय को दृष्टि में रखते हुए भारत इतना व्यय वहन नहीं कर सकता। इससे पूर्व कि हम और देशों के समान अपने देश में अनेक प्रकार के लाभों की व्यवस्था के लिए कोई योजना लागू करने के लिए पग उठाएँ, राष्ट्रीय आय में वृद्धि की जानी चाहिए। देश का बड़ा आकार, अत्यधिक जनसंख्या और जनता की अशिक्षा का भी ध्यान में रखना होगा। चरित्र निर्माण स्वयं अनुशासन आत्म संयम एवं विस्तृत दृष्टिकोण की परम आवश्यकता है और जब तक यह सब न होगा सुधार सम्भव नहीं है।

यह भी विचारणीय है कि सामाजिक सुरक्षा योजनाओं को आर्थिक विकास की अन्य योजनाओं से पृथक रखकर कार्यान्वित नहीं किया जा सकता। इंग्लैंड में भी सर बेवरिज द्वारा योजना की सफलता के लिए यह आवश्यक समझा गया था कि बालकों के भत्ते पूर्ण रोजगार एवं एक व्यापक स्वास्थ्य सेवा पहले से ही होनी चाहिए। भारत में भी सर्वप्रथम तो पूर्ण रोजगार की स्थिति लाने का प्रयत्न होना चाहिए एवं व्यक्तियों के स्वास्थ्य एवं कल्याण की योजनाओं की व्यवस्था होना चाहिये और तब अन्य क्षेत्रों में लाभों के विस्तृत करने पर विचार करना चाहिये। फिर भी इसका प्रारम्भ कुछ सामित व्यक्तियों के लिए किया जा सकता है, और, जैसा कि बताया जा चुका है भारतीय औद्योगिक श्रमिकों के लिए सामाजिक सुरक्षा योजना को लागू करना वांछनीय ही नहीं वरन् सम्भव भी है। यह प्रसन्नता का विषय है कि सरकार ने इस सम्बन्ध में अपने दायित्व को समझ लिया है और भारत के औद्योगिक श्रमिकों के कल्याण और सुरक्षा की दिशा में कदम उठाये गए हैं और उठाये जा रहे हैं।

---

# १४

# कार्य की दशाएं—कार्य के घन्टे, आदि

(Working Conditions and Hours of Work Etc.)

**कार्य की दशाओं की महत्ता —**

मनुष्य जिन परिस्थितियों में कार्य करता है उनका उसके स्वास्थ्य कार्य कुशलता मनोवृत्ति तथा कार्य के गुणों पर विशेष प्रभाव पड़ता है। यह कहा जात है कि वातावरण मनुष्य का निर्माण करता है यदि वातावरण में सुधार कर दिय जाय तो मनुष्य स्वयं ही सुधर जाएगा।* अस्वस्थ दशाओं में कठिन श्रम करते रहन सम्भव नहीं है। यह सर्वविदित तथ्य है कि स्वच्छ उजाला और अस्वास्थ्यकर वाता वरण की अपेक्षा स्वस्थ उजाला और प्रेरणात्मक (Inspiring) वातावरण में मनुष्य अधिक और अच्छा कार्य कर सकता है। यदि वातावरण गन्दा और कोलाहलपूर्ण है तो श्रमिक का ध्यान बँट जाएगा। कार्य में एकाग्रता (Concentration) होनी आवश्यक है और यह तभी सम्भव है जब बाह्य विघ्नों से श्रमिकों का ध्यान न बँटे। दीवारों के रंग और मशीनों की स्थिति तक श्रमिक की मनोवृत्ति पर प्रभाव डालते हैं।

यह बात ध्यान देने योग्य है कि सन्तोषप्रद कार्य करने की दशाएं केवल श्रमिकों की कार्यकुशलता को ही प्रभावित नहीं करतीं अपितु उनके वेतन प्रबन्धित और औद्योगिक सम्बन्धों पर भी प्रभाव डालती हैं। प्रत्येक श्रमिक की कार्यकुशलता प्रत्यक्ष रूप से उसके स्वास्थ्य तथा उसकी कार्य करने की इच्छा पर निर्भर करती है। यदि कार्य की दशाएं सन्तोषजनक हैं तो श्रमिक के शरीर व मस्तिष्क प स्वास्थ्यप्रद प्रभाव पड़ेगा। श्रमिक प्रसन्न रहेगा और उसकी कार्यकुशलता बढ़ जा गे उत्पादन भी अधिक होगा। इस प्रकार मालिकों को भी लाभ होगा। इसके विपरीत यदि कार्य करने की दशाएं असन्तोषजनक हैं तो श्रमिक अपने कार्य क घृणित समझेगा कार्य धीरे-धीरे करेगा और उसके लिए समय व्यतीत करना भी कठिन हो जाएगा। सन्तोषजनक कार्य की दशाएं प्रदान कर नकद मजदूरी व वास्तविक मजदूरी के बीच की खाई को बहुत कुछ कम किया जा सकता है। जह पर कार्य का वातावरण स्वस्थ है और मालिकों ने श्रमिकों के कल्याण व सु सुविधा के लिए प्रबन्ध किया है वहाँ पर श्रमिक कम मजदूरी पर भी कार्य करने क तत्पर हो जाते हैं। इन सब बातों के अतिरिक्त श्रमिकों की प्रवासिता का एक मुख कारण यह है कि जो श्रमिक गांव के शुभ वातावरण से आता है उसे कारखानों

* Environments create a man and if we improve the environment we improve the man.

एकदम भिन्न और असन्तोषजनक परिस्थितियों में कार्य करना पड़ता है। फलतः वह ऊब उठता है और शीघ्रातिशीघ्र अपने गांव वापिस लौट जाने का प्रयत्न करता है। सन्तोषजनक एवं स्वास्थ्यप्रद काम की दशाएं श्रमिकों की अस्थिरता के इस मुख्य कारण को दूर कर सकती हैं और उनमें अनुपस्थिति तथा श्रमिकावर्त को भी बहुत सीमा तक कम कर सकती हैं। कार्य का उत्तम और स्वच्छ वातावरण यदि प्रदान किया जाता है तब ऐसा वातावरण मालिक व मजदूर के बीच भी अच्छा सम्बन्ध स्थापित करने में सहायक होता है। सन्तोषजनक वातावरण में श्रमिकों में थकान और उदासी भी नहीं आ पाती और वह अपना समय स्वयं के संगठन परिवार व कल्याण कार्यों में व्यतीत कर सकता है।

**काम करने की दशाओं का क्षेत्र —**

कार्य करने की दशाओं के अन्तर्गत अनेक विषय आते हैं उदाहरणतः मल मल निकास की व्यवस्था धूल और गन्दगी तापक्रम नमी संवातन कारखाने के अन्दर उचित स्थान और सुरक्षा की दृष्टि से मशीनों के चारों ओर रोक आदि तथा अनेक कल्याणकारी सुविधाएं जैसे कैन्टीन स्नानगृह हाथ मुंह धोने के लिए विश्राम [illegible] पीने के पानी की व्यवस्था जलपान गृह कार्य के घण्टे रात्रि कार्य पारी प्रणाली आदि। उपरोक्त विषयों में से अनेक सुविधाएं कल्याणकारी सुविधाओं के अन्तर्गत प्रदान की जाती हैं तथा अनेक कारखाना अधिनियम के अन्तर्गत आती हैं। परन्तु कानून द्वारा न्यूनतम आवश्यकताओं के निर्धारित होने पर भी जब मल निकास की व्यवस्था संवातन तापक्रम प्रकाश आदि अर्थात् सामान्य वातावरण इस बात पर निर्भर करता है कि मालिक इसका अनुभव कर लें कि अच्छा वातावरण का श्रमिकों के स्वास्थ्य और कार्यकुशलता के लिए बहुत महत्व है।

**काम करने की दशाओं के विभिन्न रूप —**

मल मल निकास की व्यवस्था (Sanitation) एवं स्वच्छता सम्भवतया सन्तोषजनक कार्य की दशाओं का सबसे मुख्य अंग है। इन से तात्पर्य कारखाने के अन्दर सफाई दीवारों पर सफेदी करना फर्श साफ और स्वच्छ बर्तनें शौचालय तथा पेशाबघर का उचित प्रबन्ध पानी निकालने के साथ नालियां कूड़े करकट के लिए कनस्तर व टोकरियों आदि से है।

कारखाने के अन्दर से धूल व गन्दगी (Dust and Dirt) दूर करने का भी उचित प्रबन्ध होना चाहिए। बहुत से कारखानों में निर्माण प्रक्रिया कुछ ऐसी होती है कि बहुत गन्दगी उत्पन्न हो जाती है। गन्दगी और धूल उत्पन्न होने का कारण यह भी है कि कारखानों के अन्दर की सड़कें कच्ची होती हैं और यदि उन पर उचित रूप से पानी नहीं छिड़का जाता या कारखाना बिल्कुल मुख्य सड़क पर होता है तो धूल भरा आती रहती है। भारत की जलवायु भी इस प्रकार की है कि ग्रीष्म ऋतु में बड़ी मात्रा में धूल व गन्दगी उत्पन्न हो जाती है। धूलयुक्त वातावरण में श्रमिक ठीक प्रकार से सांस भी नहीं ले सकते जिसके कारण अनेक बीमारियां उत्पन्न हो

जाती है और उनकी आँखों पर भी कुप्रभाव पड़ता है। अतः सड़कों तथा मार्गों पर पानी छिड़कने का तथा पक्के फर्शों और पक्के मार्गों का प्रबन्ध होना चाहिए। इसके अतिरिक्त धूल और गन्दगी दूर करने के लिए उचित रूप से हवा के आने जाने और सफाई की व्यवस्था होनी चाहिए।

तापक्रम (Temperature) व नमी (Humidification) का भी कार्य करने की दशाओं में विशेष महत्व है। देश की जलवायु ऐसी है कि ग्रीष्म ऋतु में विशेष तथा गर्म तापक्रम के कारण शारीरिक कार्य असुविधाकर हो जाता है। उच्च तापक्रम में कमी करना या उसके प्रभाव को कम करना अत्यन्त सरल है यद्यपि बहुत से लोग इस बात को नहीं समझते हैं। बिजली के पंखे दूषित वायु निकालने के पंखे खस की टट्टियां और वायु अनुकूलन यन्त्र इन दशाओं में सुधार कर सकते हैं।

पर्याप्त संवातन (Ventilation) और हवा के आने की व्यवस्था एक अन्य आवश्यकता है। यह व्यवस्था खिड़कियों तथा संवातनों द्वारा की जाती है। यह व्यवस्था कृत्रिम उपायों द्वारा भी हो सकती है जैसे मशीनों या पंखों द्वारा हवा को फेंकना। ऐसी व्यवस्था की आवश्यकता वस्त्र उद्योगों में विशेष रूप से होती है, क्योंकि वहाँ कार्य धूलग्रस्त व नम वायु में सम्पन्न होता है। बहुत सारे उद्योगों में धूल तथा हानिकारक गैस उत्पन्न होती हैं जिनको तत्काल कारखाने से निकालने के लिए उचित संवातनों का होना आवश्यक है। उचित रूप से संवातन व्यवस्था न होने के जो हानिकारक परिणाम होते हैं वह भली-भाँति ज्ञात हैं। परन्तु फिर भी भारतीय कारखानों में इस ओर उचित ध्यान नहीं दिया जाता।

प्रकाश (Lighting) की व्यवस्था भी बहुत आवश्यक है। कार्य करने के स्थानों पर उचित तथा पर्याप्त प्रकाश का प्रबन्ध कर्मचारियों की नेत्र दृष्टि की रक्षा करता है और उत्पादन में वृद्धि करता है। प्राकृतिक प्रकाश का प्रबन्ध छतों से अथवा खिड़कियों से किया जा सकता है। कृत्रिम प्रकाश का प्रबन्ध बिजली मिट्टी के तेल या गैस की लालटेनों द्वारा किया जा सकता है। असन्तोषजनक प्राकृतिक प्रकाश प्रायः पुरानी अयोग्य इमारतों अन्य इमारतों की समीपता गन्दी खिड़कियों दीवारों व छतों के कारण होता है। भारत में अनेक कारखाना में इस प्रकार की दशाएं पाई जाती हैं। लगातार कृत्रिम प्रकाश का प्रयोग भी अप्राकृतिक होता है और आँखों पर कुप्रभाव डालता है। असन्तोषजनक प्रकाश से दुर्घटनाएं हो जाती हैं और उत्पादन में कमी हो जाती है। कम प्रकाश से गन्दगी बढ़ती है क्योंकि बहुत से कोनों आदि में गन्दगी दिखाई नहीं देती है। प्रकाश पर्याप्त मात्रा में होना चाहिए और कार्य के ठीक स्थान पर उस प्रकाश से परछाईं भी न पड़नी चाहिए। इस बात का भी प्रबन्ध होना चाहिए कि कर्मचारियों की आँखों पर प्रकाश सीधा न पड़े।

दुर्घटनाओं को रोकने के लिए मशीनों के चारों ओर रोक लगाना (Fencing) व श्रमिकों की सुरक्षा के लिए पर्याप्त साधनों (Safety Provisions) का होना आवश्यक है। इस दृष्टि से विभिन्न कारखाना अधिनियमों में उपबन्ध बनाये

पर प्राप्त हो जायेंगे। यह मजदूरी गणना ४४ मुख्य उद्योगों में हो रही है, जिनमें भारत के ८५% श्रमिक कारखानों के ७६ प्रतिशत श्रमिक और बागान के लगभग समस्त श्रमिक आ जाते हैं। मजदूरी गणना द्वितीय पंचवर्षीय आयोजना की सिफारिशों के अनुसार हो रही है और इसका प्रारम्भिक कार्य पूरा हो चुका है।

भारत के औद्योगिक श्रमिकों की मजदूरी दर में सदैव कम रही है। १९२१ में बम्बई के श्रमिक परिवार बजटों की श्री फिडले शिराज द्वारा की गई जांच से पता चलता है कि औद्योगिक श्रमिक यद्यपि अकाल संहिता (Famine Code) में निर्धारित अधिकतम अनाज का तो उपभोग करते थे किन्तु उनका आहार बम्बई जेल संहिता के अन्तर्गत कैदियों को दिये गये आहार से कम था। १९३४ में बम्बई सरकार द्वारा की गई मजदूरी गणना से यह विदित हुआ कि सूती कपड़ा मिलों में श्रमिकों की मासिक आय इस प्रकार थी : शोलापुर में १८% श्रमिकों की १ शि० से ९ शि० तक, शोलापुर में १२% श्रमिकों की ७ ३ शि० से १५ शि० तक बम्बई शहर में २०% श्रमिकों की ७२ ५ शि० से कम तथा १२% श्रमिकों की २२ शि० से ३० शि० तक। बम्बई सरकार के श्रम विभाग द्वारा की गई जांच के अनुसार भी संगठित उद्योगों में श्रमिकों के प्रत्येक परिवार की औसतन आय युद्ध से पूर्व बम्बई में ५० रुपए, अहमदाबाद में ४६ रुपए, शोलापुर में ४० रुपए तथा मद्रास में १७ रुपए प्रति माह थी। असंगठित उद्योगों में आय २ रुपए से २७ रु० प्रति माह तक थी। डा० वी० के० आर० वी० राव द्वारा १९३१–३२ की राष्ट्रीय आय की जांच के अनुसार औसत वार्षिक मजदूरी बिहार तथा उड़ीसा में ४५३ रु० पंजाब और उत्तरी पश्चिमी सीमान्त प्रान्त में ४१८ रु० मद्रास में ३०५ रु० बम्बई में २६५ रु० बंगाल में १९३ रु० मध्य प्रदेश में १४७ रु० उत्तर प्रदेश में १२९ रु० एवं असम में ६१ रुपए थी। रायल श्रम आयोग ने श्रमिक क्षति पूर्ति अधिनियम के अन्तर्गत आने वाले मामलों के आधार पर मजदूरी के आंकड़े एकत्रित किए थे। इसके अनुसार भी विभिन्न प्रान्तों में कम मजदूरी दी जाती थी। आयोग ने यह भी बताया कि जहां तक अकुशल श्रमिकों का सम्बन्ध है वे औसत संख्या के परिवार का पालन तब तक नहीं कर सकते जब तक परिवार में एक से अधिक मजदूरी कमाने वाले न हों।

इस प्रकार युद्ध से पहिले मजदूरी बहुत कम थी और यद्यपि युद्ध काल में तथा उसके पश्चात् मजदूरी स्तर में अधिकतर वृद्धि हुई है किन्तु मूल्य वृद्धि को विचार में रखते हुए यह वृद्धि अधिक प्रतीत नहीं होती। श्री वी० वी० गिरी ने भी अपनी अंग्रेजी की पुस्तक "भारतीय उद्योग की श्रम समस्याएं" में इंगित किया है "यद्यपि औद्योगिक अधिकरणों एवं विवाचकों के प्रयत्नों के फलस्वरूप तथा न्यूनतम मजदूरी अधिनियम के लागू होने के पश्चात् बहुत से उद्योगों में गत वर्षों में मजदूरी की दर में वृद्धि हुई है तथापि इस बात से इन्कार नहीं किया जा सकता कि अब भी श्रमिकों की अधिक संख्या केवल निर्वाह मात्र मजदूरी प्राप्त कर रही है

और कई स्थानों पर असल मजदूरी या तो वैसी ही है जैसी युद्ध से पूर्व था या कहीं कहीं उससे भी कम है। असल मजदूरी के सामान्य स्तर को ऊंचा करने के हेतु जहां कहीं मजदूरी अब भी कम है और श्रमिक तथा उसके परिवार का निर्वाह नहीं हो पाता वहां मजदूरी बढ़ाने का समठित रूप से प्रयास किया जाना चाहिए।

### फैक्टरी उद्योगों में मजदूरी एवं आय —

श्रमिकों की समस्त आय मूल मजदूरी महंगाई भत्ता तथा बोनस को मिला कर होती है। महंगाई भत्ता समान नहीं मिलता क्योंकि इसका सम्बन्ध विभिन्न औद्योगिक केन्द्रों के निर्वाह लागत सूचकांकों से है। इसी प्रकार बोनस समान नहीं है क्योंकि यह प्रत्येक उद्योग द्वारा घोषित लाभ पर निर्भर करता है। मूल मजदूरी की दरें विभिन्न विवाचकों तथा औद्योगिक अधिकरणों के पंचाट ( Awards ) द्वारा निश्चित की गयी है तथा न्यूनतम मजदूरी की दर १९४८ के न्यूनतम मजदूरी अधिनियम के अन्तर्गत निर्धारित की गई हैं। त्रिदलीय मजदूरी बोर्डों की स्थापना भी कुछ उद्योगों के लिए की गई है जिससे मालिक व मजदूर स्वयं मिलकर मजदूरी निर्धारित कर सकें। कई उद्योगों के सम्बन्ध में इन मजदूरी बोर्डों की रिपोर्ट प्रकाशित भी हो चुकी है और उनकी सिफारिशों को लागू भी किया जा चुका है। १९५९ में ब्यौरा देने वाले कारखानों में श्रमिकों की औसत प्रतिदिन संख्या १८ १० ६६६ थी तथा १९५८ में इसकी संख्या १७ ८० ९१८ थी। १९५९ में दी गई कुल मजदूरी लगभग २९१ करोड़ रुपए थी तथा १९५८ में लगभग २६० करोड़ रुपए थी। निम्नलिखित तालिका रेलवे कारखानों में लगे श्रमिकों को छोड़कर अन्य ब्यौरा देने वाली फैक्टरियों के उन कर्मचारियों की जो २०० रु० से कम वेतन पाते हैं औसत वार्षिक आय को प्रकट करती है —

| राज्य | कुल आय (१००० रुपयों में) | | | प्रत्येक श्रमिक की औसत वार्षिक आय (रु० में) | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | १९५७ | १९५८ | १९५९ | १९५७ | १९५८ | १९५९ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
| आंध्र | ८१,८११ | ७८,६६८ | ८६,३६७ | १,०१०·८ | ७०८ १ | ८८५ १ |
| असम | ५० १०७ | ५१ १८७ | ४७ ३६४ | १ ११३·१ | १ २२१ ० | १,१०७ १ |
| बिहार | १ ७३ ४४८ | १ ६७ ८८३ | १ ७८ २०२ | १,२९९ २ | १ २८१ २ | १ ३३८·१ |
| बम्बई | ११,११ १४७ | ११,१५,८११ | ११ ६६ ०१५ | १ ४५२ ६ | १ ४२८ ० | १ ४८६·८ |
| केरल | ४८ १८७ | .. | ५८ ०५ | ८०५ ० | | १ ६६५·२ |
| मध्य प्रदेश | ६० ०८० | ६६,८७२ | ६६,०५५ | १ ११८ ७ | १ २१० १ | १ २११·२ |
| बंगाल | २,६० १११ | | | १७८ ९ | | |
| मैसूर | १४८१० | | | [illegible] | | |

माह की वेतन में वृद्धि पहिली जनवरी १९६ से और २ रु० प्रति माह की वृद्धि पहिली जनवरी १९६२ से दी जाने की सिफारिश है। महंगाई भत्ता समस्त केन्द्रों में निर्वाह व्यय सूचकांक से सम्बद्ध करने की सिफारिश है। सरकार ने इन सिफारिशों को मान लिया है और अधिकतर सूती कपड़ा मिलों में यह लागू भी हो चुकी है। (नवम्बर १९६१ तक ऐसी मिलों की संख्या जहाँ वेतन वृद्धि की सिफारिशें लागू कर दी गई हैं ४१६ में से ३९३ थी)। केन्द्रीय श्रम ब्यूरो के एक अध्ययन के अनुसार १९५१ से १९५९ की अवधि में सूती वस्त्र उद्योग में श्रमिकों की मजदूरी में जो वृद्धि हुई है वह इस प्रकार है बम्बई में ३४ प्रतिशत अहमदाबाद तथा बड़ौदा में १८ प्रतिशत इन्दौर में २० प्रतिशत नागपुर में ९ प्रतिशत मद्रास में २५ प्रतिशत कानपुर में ४ प्रतिशत तथा पश्चिमी बंगाल में २१ प्रतिशत। इसके पश्चात् सूती कपड़ा मजदूरी बोर्ड की सिफारिशों के परिणामस्वरूप आठ लाख श्रमिकों के वेतन में ८६ प्रतिशत से २१ प्रतिशत तक वृद्धि हुई है।

जूट वस्त्र उद्योग में प्रति श्रमिक वार्षिक आय सभी राज्यों में १९५६ में १०५७.३ रु० १९५८ में १०६२.२ रु० १९५७ में १०७७.४ रु० तथा १९५९ में १०९१ रु० थी। १९५९ में विभिन्न राज्यों में आय निम्न प्रकार थी। पश्चिमी बंगाल १०४६ रु० आसाम ९२३ रु० बिहार ९०१ रु० तथा उत्तर प्रदेश ८७४ रु०। प्रति माह मूल मजदूरी पश्चिमी बंगाल में १४/१०/६ रु० आसाम में २१ रु० बिहार में २४/६/० रु० तथा कानपुर में १२ रु० थी। जूट बोर्ड के लिए जो केन्द्रीय मजदूरी बोर्ड अगस्त १९६० में स्थापित किया गया था उसने अपनी अन्तिम रिपोर्ट प्रस्तुत करने तक यह सिफारिश की है कि जूट मिलों के समस्त श्रमिकों को अंतरिम (Interim) सहायता के रूप में पहिली अक्तूबर १९६० से ३१ दिसम्बर १९६० तक की अवधि में २.७२ रु० प्रति मास प्रति श्रमिक की दर से वृद्धि की जाए तथा पहिली जनवरी १९६१ से १.७२ रु० की दर से सहायता दी जाय। कटिहार की जूट मिलों के लिए इस सहायता की दर पहिली सितम्बर १९६१ से १.७२ रु० होनी चाहिए। सरकार ने जनवरी १९६१ में इन सिफारिशों को स्वीकार कर लिया था और अधिकतर जूट मिलों ने इसको लागू कर दिया है (दिसम्बर १९६१ तक ऐसी जूट मिलों की संख्या ८८ में से ८२ थी) केन्द्रीय श्रम ब्यूरो के अध्ययन के अनुसार पिछले दस वर्षों में जूट वस्त्र उद्योग में आन्ध्र प्रदेश में मजदूरी में १०० प्रतिशत वृद्धि हुई है तथा मध्यप्रदेश में मजदूरी में २४ प्रतिशत वृद्धि हुई है। बिहार में मजदूरी स्थिर रही है। मजदूरी बोर्ड के अंतरिम सहायता पंचाट (Award) के परिणामस्वरूप जूट उद्योग के २.५ लाख श्रमिकों की मजदूरी में ५ प्रतिशत वृद्धि हुई है।

ऊनी वस्त्र उद्योग में प्रति श्रमिक वार्षिक आय सभी राज्यों में १९५५ में १०८८.९ रु० १९५८ में १०१०.३ रु० १९५७ में ९८९.४ रु० तथा १९५९ में १.२५ रु० थी। १९५९ में विभिन्न राज्यों में आय इस प्रकार थी—बम्बई

१,१६६ रु०, उत्तर प्रदेश १,०७२ रु० पंजाब ६६८ रु० तथा पश्चिमी बंगाल ६८८ रु०। मूल मजदूरी विभिन्न राज्यों में भिन्न २ थी।

रेशमी वस्त्र उद्योग में प्रति श्रमिक वार्षिक आय १९५५ में १,१४६.० रु० १९५८ में १,११०.९ रु० १९५७ में १,२१२.७ रु० तथा १९५९ में १,२१८ रु० थी। १९५९ में विभिन्न राज्यों में आय इस प्रकार थी। बम्बई १,३१७ रु० देहली १,१७२ रु० पंजाब १,०२३ रु० उत्तर प्रदेश ६४६ रु० पश्चिमी बंगाल ६१६ रु० तथा बिहार २१२ रु०। १९५६–५७ में बम्बई की तीन रेशमी वस्त्र मिलों में बोनस का भुगतान भी किया गया।

लोहा व इस्पात उद्योग में प्रति श्रमिक वार्षिक आय १९५५ में २,११२.७ रु०, १९५८ में २,१११.६ रु० १९५७ में १,९८९ रु० तथा १९५९ में १,११८ रु० थी। विभिन्न राज्यों में १९५९ में आय निम्न प्रकार थी: बिहार में १,६१ रु० बम्बई में १,४०६ रु० तथा पश्चिमी बंगाल में १,१८ रु० मध्य प्रदेश में १,१५२ रु० पंजाब में १,०४२ रु० तथा देहली में १,०७ रु०। नवम्बर १९५० में जमशेदपुर की टाटा लोहा व इस्पात कम्पनी में मूल मजदूरी में वृद्धि की गई (१ रु० से १ रु० ४ आ० उन श्रमिकों के लिए जिनकी मजदूरी १ रु० प्रतिदिन से कम है तथा ६–८–० रु० मासिक आधार पर मजदूरी पाने वाले उन श्रमिकों के लिए जिनकी मजदूरी ७५ रु० प्रतिमाह से कम है)। मैसूर के लोहा व इस्पात कारखाने में वयस्क पुरुष श्रमिक की न्यूनतम मजदूरी २ रु० प्रतिदिन निश्चित की गई है तथा पांच वर्ष तक बोनस भुगतान के लिए समझौता किया गया है। टाटा लोहा व इस्पात कम्पनी (TISCO) के श्रमिकों को कम्पनी की लाभ सहभाजन योजना के अन्तर्गत कम्पनी के निवल वार्षिक लाभ में २७½% भाग मिलता है।

मुद्रण प्रकाशन एवं सहायक उद्योगों में प्रति व्यक्ति वार्षिक आय १९५५ में १,११३.८ रु० १९५८ में १,२०९.७ रु० १९५७ में १,२१०.१ रु० तथा १९५९ में १,१९८ रु० थी। १९५९ में विभिन्न स्थानों पर यह आय इस प्रकार थी—देहली १,८११ रु० पश्चिमी बंगाल १,४३६ रु० बम्बई १,२७० रु० आसाम १,११७ रु० तथा पंजाब १,०१८ रु०। आसाम के छापेखानों में न्यूनतम मूल मजदूरी ३५ रु० प्रतिमाह निर्धारित की गई थी। १९५६–५७ में विभिन्न राज्यों में बोनस भी दिया गया।

कागज मिलों में प्रति व्यक्ति वार्षिक औसत आय १९५५ में १,४१०.१ रु० १९५८ में १,११०.८ रु० १९५७ में १,२१२.८ रु० तथा १९५९ में १,०११ रु० थी। यह आय १९५९ में पंजाब में १,२४६ रु० पश्चिमी बंगाल में १,११० रु० उड़ीसा में १,१०१ रु० तथा उत्तर प्रदेश में १,००२ रु० थी। १९५६–५७ में बम्बई पंजाब व उत्तर प्रदेश में बोनस का भुगतान भी किया गया।

चीनी उद्योग में सभी राज्यों में १९५९ में प्रति श्रमिक औसत वार्षिक आय ६१२ रु० थी। विभिन्न प्रदेशों में यह आय इस प्रकार थी—पंजाब १,२२२ रु०

पश्चिमी बंगाल १११० रु० मद्रास ६७३ रु० उत्तर प्रदेश ६२४ रु० तथा बिहार ९१८ रु०। उत्तर प्रदेश तथा बिहार की चीनी मिलों में श्रमिकों को कुल मजदूरी ५९ रु० प्रति माह मिलती है। परन्तु कुछ मामलों में कुल मजदूरी में मूल मजदूरी व भत्ता अलग-अलग सम्मिलित होते हैं। १९५७ में बिहार की २२ चीनी मिलों ने बोनस का भुगतान भी किया।

चीनी उद्योग के लिए केन्द्रीय मजदूरी बोर्ड ने १ जनवरी १९५९ से १४० चीनी कारखानों में निम्नलिखित अन्तरिम सहायता देने की सिफारिश की थी— उन श्रमिकों के लिए जिनकी कुल मिलाकर मजदूरी १०० रु० प्रति माह तक है— ५% परन्तु न्यूनतम ३ रु० १०० रु० से ३०० रु० तक ४% परन्तु न्यूनतम ५ रु० ३०० रु० से ६०० रु० तक ३% परन्तु न्यूनतम ८ रु० ६०० रु० से ९०० रु० तक २% परन्तु न्यूनतम ९ रु०। दिसम्बर १९६० में चीनी मजदूर बोर्ड ने अपनी अन्तिम रिपोर्ट प्रस्तुत की जिसकी सिफारिशों को स्वीकार करने की घोषणा सरकार ने फरवरी १९६१ में की। बोर्ड ने यह सिफारिश की है कि चीनी मिलों में मजदूरी निर्धारण के हेतु देश को चार विभागों में बाँट दिया जाए। अर्थात् उत्तर, मध्य महाराष्ट्र तथा दक्षिण। बोर्ड के अनुसार कम न्यूनतम मजदूरी तो आवश्यक रूप से प्रदेश प्रदेश में भिन्न होगी परन्तु ५० रु० ९५ न० की मूल न्यूनतम मजदूरी सभी स्थानों पर होनी चाहिए और इसके अतिरिक्त जो कुछ मिले वह प्रत्येक प्रदेश के लिए महंगाई भत्ता माना जाना चाहिए। इन सिफारिशों को पहली नवम्बर १९६० से लागू करने की सिफारिश की गई है। विभिन्न वर्गों के कर्मचारियों के लिए पद क्रमानुसार वेतन और श्रमिकों के लिए महंगाई भत्ता और अवकाश प्राप्त धन देने की भी सिफारिश है। उत्तर प्रदेश में इन सिफारिशों को लागू करने के लिए सरकार द्वारा आदेश दिए गए हैं और भारतीय चीनी मिल परिषद् ने भी अपनी सदस्य मिलों को इन सिफारिशों को लागू करने के लिए कहा है। यू० पी० में लगभग ८० हजार श्रमिकों के मासिक वेतन में १८ रु० की दर से वृद्धि हो जाएगी। श्रम ब्यूरो के अध्ययन के अनुसार १९५१ से १९५९ की अवधि में चीनी मिल मजदूरों की आय में विभिन्न राज्यों में निम्नलिखित वृद्धि हुई पश्चिमी बंगाल में ११ प्रतिशत आन्ध्र प्रदेश में १७ प्रतिशत बिहार में ७ प्रतिशत और उत्तर-प्रदेश में ५ प्रतिशत। चीनी उद्योग में लगभग दो लाख श्रमिक कार्य पर लगे हुए हैं। मजदूरी बोर्ड की सिफारिश के अनुसार देश के विभिन्न क्षेत्रों में इन श्रमिकों की मजदूरी में ८ प्रतिशत से ११७.५ प्रतिशत तक की वृद्धि हुई है।

सीमेंट उद्योग में १९५६ में प्रति व्यक्ति औसत वार्षिक आय १९०५ रु० थी। यह आय बिहार में १४७५ रु० बम्बई में १३१२ रु० उत्तर-प्रदेश में १११८ रु० मद्रास में १२०८ रु० उड़ीसा में ११७० रु० तथा पंजाब में ११५५ रु० थी। ए० सी० सी० के स्वामित्व में आने वाले ९ सीमेंट कारखानों में १९५७ में मजदूरी व भत्तों के लिए एक त्रिवर्षीय समझौता हुआ। मार्च १९६० में सरकार

ने सीमेंट मजदूरी बोर्ड की सिफारिशों को स्वीकार कर लिया। यह सिफारिश इस प्रकार है। सौराष्ट्र व गुजरात को छोड़कर सभी क्षेत्रों में न्यूनतम मजदूरी ९४ रु० प्रति माह निर्धारित की जाय। इसमें से ३ रु० मालिकों द्वारा प्रदान की जाने वाली सुविधाओं के मूल्य के रूप में कट जायेंगे अर्थात् श्रमिकों को कुल नकद मजदूरी ९१ रु० मिलेगी। ९१ रु० में से मूल मजदूरी ५२ रु० महंगाई भत्ता ३१.५० रु० तथा मकान किराया भत्ता ७.५० रु० होगा। गुजरात व सौराष्ट्र के श्रमिकों को न्यूनतम मजदूरी १०१ रु० प्रति माह मिलेगी अर्थात् इन्हें महंगाई भत्ते के ७ रु० अधिक मिलेंगे।

१९५९ में प्रति श्रमिक औसत वार्षिक आय अन्य वृहद उद्योगों में इस प्रकार थी। चमड़ा सफाई एवं रंगाई करने के कारखाने व कपड़े के कारखानों में ७८१.२ रु० रबर माल १,१६१.३ रु० भारी रसायन उद्योग १,१५८.७ रु० दियासलाई ९९६.२ रु० धातु की वस्तुएं और इस्पात के ट्रंक १,१३४.५ रु० बिजली मशीन व सहायक मशीन १,१८३.८ रु० पोत निर्माण व मरम्मत १,६७०.२ रु०।

## खानों में मजदूरी तथा आय —

कोयला खानों में मजदूरी के आंकड़े खान के मुख्य निरीक्षक द्वारा एकत्रित और प्रस्तुत किए जाते हैं। पश्चिमी बंगाल तथा बिहार में सुलह बोर्ड की सिफारिशों के परिणामस्वरूप तथा मध्य प्रदेश उड़ीसा एवं असम में वास्तविक भारत कोयला समिति की सिफारिशों के परिणामस्वरूप तथा अभ्रक की खानों में औद्योगिक अधिकरण की सिफारिशों के परिणामस्वरूप पिछले कुछ वर्षों में खानों में मजदूरी ढांचे में मामूली परिवर्तन हुए हैं।

कोयला खानों में दिसम्बर १९५९ में श्रमिकों की साप्ताहिक औसत आय प्रति श्रमिक इस प्रकार थी योग २२.२७ रु० असम– १९.८७ रु० बिहार (झरिया)– २२.७१ रु० बिहार (रानीगंज)– २०.६५ रु० बम्बई– १९.६४ रु० मध्य प्रदेश– २१.२१ रु० उड़ीसा– १९.८४ रु० राजस्थान– १०.६१ रु० पश्चिमी बंगाल (रानीगंज)– २१.९५ रु० समस्त भारत– २२.०२ रु०। खानों के भीतर कार्य करने वाले तथा कोयला ढोने वाले श्रमिकों की औसत साप्ताहिक आय निम्न प्रकार थी खानों के भीतर कार्य करने वालों की– २२.७७ रु० खुले में काम करने वालों की २०.९४ रु०। खानों के ऊपर कार्य करने वाले श्रमिकों की साप्ताहिक आय इस प्रकार थी पुरुष– १९.७६ रु० स्त्रियां १६.१७ रु०। दिसम्बर १९५९ में खान के अन्दर कार्य करने वाले श्रमिकों तथा कोयला ढोने वाले श्रमिकों की साप्ताहिक औसत आय इस प्रकार थी झरिया– मूल मजदूरी ६.११ रु० महंगाई भत्ता १२.७० रु० अन्य नकद अदायगी २.८५ रु० योग २१.६८ रु० रानीगंज– मूल मजदूरी ८.२८ रु० महंगाई भत्ता ११.९० रु० अन्य नकद अदायगी २.११ रु० योग २२.२९ रु०।

कोयला खान प्रॉवीडेन्ट फंड एवं बोनस योजना अधिनियम १९४८ (देखिए पृष्ठ ११०–१२) के अन्तर्गत जो कोयला खान बोनस योजना बनाई गई थी उसके अनुसार आन्ध्र प्रदेश, असम, बिहार, मध्य प्रदेश, उड़ीसा, राजस्थान तथा पश्चिमी बंगाल की खानों में उन समस्त श्रमिकों को जिनकी मूल मजदूरी १०० रु० प्रति माह से कम है अपनी मूल मजदूरी का १/३ भाग त्रैमासिक बोनस के रूप में लेने का अधिकार है बशर्ते वह उपस्थिति से सम्बन्धित कुछ शर्तों को भी पूरा करते हों। असम में साप्ताहिक मजदूरी पाने वाले श्रमिकों को साप्ताहिक आधार पर और मासिक मजदूरी पाने वाले श्रमिकों को मासिक आधार पर बोनस दिया जाता है।

कोयला खानों को छोड़कर अन्य खानों में मजदूरों की औसत दैनिक मजदूरी दिसम्बर १९५८ में इस प्रकार थी : अभ्रक– आन्ध्र प्रदेश १·६२ रु०, बिहार २·०६ रु०, राजस्थान १·५१ रु०। मैंगनीज– बम्बई १·८१ रु०, मध्य प्रदेश २·०१ रु०, उड़ीसा १·८१ रु०। कच्चा लोहा– बिहार, २·२८ रु०, उड़ीसा १·६१ रु०। तांबा– बिहार, १·११ रु०। सोना– मैसूर, ४·२८ रु०। चूना पत्थर– बिहार, २·०२ रु०, मध्य प्रदेश १·६४ रु०। चीनी मिट्टी– बिहार, १·२४ रु०। पत्थर– बिहार, १·१० रु०। कई अभ्रक की खानों में लाभ बोनस, उपस्थिति बोनस तथा सेवा बोनस भी दिया जाता है।

बागान में मजदूरी तथा आय —

आसाम में त्रिदलीय श्रम सम्मेलन की सिफारिशों के परिणामस्वरूप अप्रैल १९४८ से मजदूरी में वृद्धि की गई है। असम के चाय बागान में १९५८–५९ में मजदूरी की औसत दरें पुरुषों के लिए ३२·४३ रु० प्रति मास, स्त्रियों के लिए २८·७६ रु० प्रति मास तथा बालकों के लिए २१·२८ रु० प्रति मास थी। दक्षिण भारत के चाय बागान में मजदूरी की दर पुरुषों, स्त्रियों तथा बालकों के लिए क्रमशः १·५५ रु०, १·११ रु० तथा ०·७८ रु० प्रतिदिन है। कुर्ग के कहवा बागान में मजदूरी की दर पुरुषों के लिए १·५० रु० स्त्रियों के लिए १·१२ रु० तथा बालकों के लिए ०·७५ रु० प्रतिदिन है। मैसूर कॉफी बागान में पुरुष, स्त्री तथा बालकों के लिए वर्तमान दर क्रमशः १·४० रु० १·०६ रु० तथा ०·७० रु० प्रतिदिन है।

रबर के बागान में दैनिक मजदूरी की अधिकतम दरें पुरुषों, स्त्रियों तथा बालकों के लिए क्रमशः १·१२ रु० १·१५ रु० व ०·७० रु० है। नीलगिरि के चाय बागान में मजदूरी की दर पुरुष तथा स्त्रियों के लिए क्रमशः १ रु० ४ आने ३ पाई तथा १४ आने १ पाई है और कॉफी बागान में मजदूरी की दर पुरुषों के लिए १ रु० १ आने ६ पाई एवं स्त्रियों के लिए १४ आने ३ पाई प्रतिदिन है। असम तथा पश्चिमी बंगाल के चाय बागान में अनाज कम कीमत की दरों पर प्रदान किया जाता है। १९५५ में पश्चिमी बंगाल के चाय बागान के श्रमिकों की प्रति श्रमिक वार्षिक आय ४८३·२४ रु० थी।

८ जनवरी १९५९ को एक समझौते के अनुसार (जो नई देहली में हुआ) असम, पश्चिमी बंगाल तथा त्रिपुरा के चाय बागान के श्रमिकों को १९५३-५६ के वर्षों के लिए बोनस दिया गया। १९५७ के पश्चात् बोनस देने के लिए बागान की औद्योगिक समिति ने एक बोनस उप-समिति स्थापित की। इस समिति ने यह सिफारिश की कि जब कोई अन्य समझौता नहीं है तब देहली समझौते के अनुसार ही १९५७ और १९५८ के वर्षों के लिए बोनस देना चाहिए। परन्तु असम तथा पश्चिमी बंगाल में १९५७ और १९५८ के वर्षों के लिए बोनस के भुगतान के लिए पृथक समझौते हो गए। उप समिति द्वारा अगले वर्षों के लिए बोनस भुगतान के प्रश्न पर विचार किया जा रहा है। चाय कॉफी और रबर के बागान के लिए हाल ही में केन्द्रीय मजदूरी बोर्डों की स्थापना हुई है।

**परिवहन एवं संवादवहन में श्रमिकों की मजदूरी तथा आय —**

रेलवे में लगभग ८० प्रतिशत कर्मचारी चतुर्थ वर्ग के हैं तथा शेष कर्मचारियों को मातहत तथा गजटेड स्टाफ के वर्ग में रखा गया है। चतुर्थ वर्गीय कर्मचारियों के लिए चार वेतन दरें निर्धारित हैं ३०-½-३५ रु० ३५-१-४० रु० ३५-१-५० रु० तथा ४०-१-५०-२-६० रु०। अकुशल कर्मचारियों को निम्नतम वेतन दर में रखा गया है तथा अर्द्ध-कुशल तथा कुशल कर्मचारियों को अन्य वेतन दर दिये जाते हैं। इसके अतिरिक्त दो अन्य वेतन दर हैं ३५-१-५० कु० रो० २-६० रु० वेतन दर व्यापार सम्बन्धित कर्मचारी तथा अर्द्ध कुशल कारीगरों को दिया जाता है। दूसरी वेतन दर ५५-३-८५-४-९५ कु० रो० ४-१२५-५-१३० रु० की है जो कुशल कारीगरों को कार्य की प्रकृति के अनुसार दी जाती है। केन्द्रीय वेतन आयोग ने अखिल भारतीय निर्वाह व्यय सूचनांक से सम्बन्धित एक महंगाई भत्ते की सिफारिश की थी जिसमें ५० रु० पाने वाले व्यक्तियों को २५ रु० भत्ता देने की व्यवस्था थी। किन्तु भारत सरकार ने २५० रु० तक पाने वाले व्यक्तियों के लिए ५ रु० अतिरिक्त भत्ते की स्वीकृति दी। इस समय महंगाई भत्ता ५० रु० प्रति माह तक वेतन पाने वालों के लिए ४० रु० है और ७५१ रु० से १००० रु० पाने वालों के लिए उनके वेतनानुसार १०० रु० तक है। ऐसे व्यक्तियों के लिए, जो अनाज दुकान की सुविधायें चाहते हैं महंगाई भत्ते की विभिन्न दरें निश्चित की गई हैं। यह दर वेतन का १०½% तथा ५ रु० प्रति माह है। परन्तु कुछ न्यूनतम राशि अवश्य मिलनी चाहिए। रेल में साथ चलने वाले कर्मचारियों को मजदूरी तथा महंगाई भत्ते के अतिरिक्त अन्य भत्ता भी दिया जाता है। एक विभागीय समिति की सिफारिशों के पश्चात् ऐसे कर्मचारियों के वेतन की मूल दरों में सरकार द्वारा पुनराकृति कर दी गई है। "स" वर्ग के चालकों (ड्राइवरों) को अब मूल वेतन २१०-१२-३५० रु० तथा ४ रु० प्रति सौ मील रेल के साथ जाने का भत्ता मिलता है तथा "ए" वर्ग के चालकों को १५०-७-१८५-८-२२५ रु० वेतन एवं २ रु० प्रति

को पील रेस के साथ जाने का भत्ता मिलता है। "बी" तथा "सी" वर्ग के ड्राइवरों को क्रमशः १६०–१०–१०० रु० एवं ८०–२–११० कु० रो० ८–१७० रु० वेतन मिलता है। "बी" तथा "सी" वर्ग के गार्डों को क्रमशः १००–२–१२५–६–१५५ कु० रो० ६–१८५ रु० तथा १०–४–१२० कु० रो० –५–१५० रु० वेतन दिया जाता है। १९५८–५९ में सरकारी रेलवे कर्मचारियों की वार्षिक औसत आय इस प्रकार थी वर्ग III के कर्मचारी—वर्कशाप के कर्मचारी तथा कारीगर १८३० रु० अन्य कर्मचारी २ १११ रु । वर्ग IV के कर्मचारी—वर्कशाप के कर्मचारी तथा कारीगर, १ ०१२ रु० अन्य १ ०८२ रु०। फरवरी १९५७ में 'नान गजेटेड' वर्ग के रेलवे कर्मचारियों के (जिनमें स्टेशन मास्टर, असिस्टैंट स्टेशन मास्टर ड्राइवर, गार्ड फायरमैन तथा क्लर्क वर्ग भी सम्मिलित है) वेतन दोहराए गये और अब उनको पहले से अधिक अच्छे वेतन तथा पदोन्नति के अवसर प्रदान किये गए हैं। इस योजना को पहिली अप्रैल १९५६ से लागू किया गया है और इसके फलस्वरूप एक लाख सत्तर हजार कर्मचारियों को लाभ पहुंचा है। वेतन आयोग की सिफारिशों के अनुसार पहिली नवम्बर १९५९ से रेलवे कर्मचारियों के वेतन में फिर संशोधन हुआ है। लगभग पांच लाख कर्मचारियों की जिनको सबसे कम वेतन मिलता है अब कुल औसत आय ७८ रु० से बढ़कर ८६ रु० प्रति माह हो गई है। अन्य तीसरी तथा चौथी श्रेणी के कर्मचारियों को भी कई प्रकार के लाभ पहुंचे हैं।

डाक तथा तार विभाग में मजदूरी की दरें केन्द्रीय वेतन आयोग की सिफारिशों द्वारा निर्धारित की गई हैं तथा वर्तमान समय में डाकिये ३५–१–५० रु० प्रति माह पा रहे हैं। ये चतुर्थ वर्गीय कर्मचारियों के अन्तर्गत आते हैं। रेलवे के समान इनको महंगाई भत्ता भी मिलता है। पार्सल बनाने वाले कुली तथा चपरासी ३०–½–३५ रु० वेतन पाते हैं।

बन्दरगाहों तथा नगरपालिकाओं आदि में मजदूरी तथा आय —

कलकत्ता के अतिरिक्त सभी बड़े बन्दरगाहों के अकुशल श्रमिकों की मूल मजदूरी १ रु० २ आने ६ पाई प्रति दिन या ३० रु० प्रति माह है। कलकत्ता में यह मजदूरी २६ रु० प्रति माह है। श्रमिक विभिन्न श्रेणियों में विभाजित किये गए हैं और प्रत्येक श्रेणी में भिन्न-भिन्न दर के अनुसार वेतन दर है। केन्द्रीय वेतन आयोग ने जिस महंगाई भत्ते की रेलवे कर्मचारियों के लिए सिफारिश की थी वही महंगाई भत्ता बन्दरगाहों के लिए निश्चित कर दिया गया है। बन्दरगाह में विभिन्न प्रकार के श्रमिकों की आय बम्बई में ६२ रु० से ८० रु० तक मद्रास में ६५ रु० से ८०' रु० तक तथा कलकत्ता में ६१ रु० से ८५ रु० तक है। सन् १९४९ से बम्बई बन्दरगाह ट्रस्ट ने सामान ढोने तथा उतारने वाले श्रमिकों को 'प्रोत्साहन' (Incentive) बोनस देने की योजना भी लागू कर दी है।

बम्बई नगर में गोदी कर्मचारियों के लिए केन्द्रीय वेतन आयोग की सिफारिशों के अनुसार न्यूनतम मूल मजदूरी ३० रु० प्रति मास निर्धारित कर दी गई है। अन्य स्थानों पर अधिकरणों द्वारा मजदूरी १ रु० २ आने ६ पाई प्रतिदिन से १ रु० ६ आने प्रतिदिन तक निर्धारित की गई है। बंगाल में मजदूरी ३० रु० प्रति मास और विशाखापत्तनम में १ रु० ७ आने प्रतिदिन है। बम्बई में महंगाई भत्ता केन्द्रीय वेतन आयोग द्वारा निर्धारित दर के हिसाब से और कलकत्ता व विशाखापत्तनम में ग्रेड के क्रमानुसार दिया जाता है। गोदी कर्मचारियों को बोनस भी विभिन्न दरों पर दिया गया है। १९५८-५९ में गोदी कर्मचारियों की औसत मासिक आय प्रति श्रमिक इस प्रकार थी : बम्बई में १०६.९९ रु० तथा मद्रास में विभिन्न वर्गों के अनुसार ६६.२१ रु० से १३७.०८ रु० तक। विशाखापत्तनम में सबसे कम वेतन पाने वाले श्रमिकों की आय ७५ रु० प्रति मास थी जिसमें से ३० रु० मजदूरी, २० रु० महंगाई वेतन तथा २५ रु० महंगाई भत्ता था। कोचीन में मजदूरी की मासिक दर श्रमिकों के विभिन्न वर्गों के अनुसार ३ रु० से ९० रु० तक है। तृतीय तथा चतुर्थ वर्ग के गोदी कर्मचारियों के लिए सरकार ने एक समिति नियुक्त की थी जिसकी रिपोर्ट जून १९६१ में प्रकाशित हुई है। इसके अनुसार लगभग ७५ हजार गोदी श्रमिक और बन्दरगाहों के श्रमिकों को लाभ पहुँचेगा।

खनिज तेल उद्योग में १९५४ में श्रम अपीलीय अधिकरण के पंचाट के अनुसार विभिन्न श्रेणियों के श्रमिकों की मूल न्यूनतम मजदूरी १ रु० ७ आने से ४.२० रु० प्रतिदिन तक निश्चित की गई है। महंगाई भत्ता तथा बोनस मूल वेतन के आधार पर प्रदान किये जाते हैं।

नगरपालिकाओं में १९४४ से मूल मजदूरी बढ़ गई है किन्तु अभी तक देश के विभिन्न भागों में मजदूरी में अन्तर पाया जाता है। कटक तथा कोराम में न्यूनतम मासिक मजदूरी १५ रु० तक है जबकि दूसरी ओर बम्बई में ३१ रु० है। महंगाई भत्ते की दरों में भी बहुत विभिन्नता है। साधारणतया विभिन्न आय वर्गों के अनुसार आरोही दर (Graduated rate) पर महंगाई भत्ता दिया जाता है। सबसे कम वेतन पाने वाले वर्ग के श्रमिकों को जो न्यूनतम महंगाई भत्ता मिलता है वह लखनऊ तथा कानपुर में ६.२५ रु० प्रतिमास से बम्बई में ५६ रु० प्रतिमास तक है। इसके अतिरिक्त अनेक नगरपालिकायें मकान-किराया भत्ता अथवा अन्न महंगाई भत्ता भी देती हैं। सफाई करने वाले कर्मचारियों की न्यूनतम मासिक आय कोराम में २०.०५ रु० से बम्बई में ७७ रु० तक है।

केन्द्रीय सार्वजनिक कार्य विभाग में विभाग द्वारा लगाए गए श्रमिक ३० रु० प्रतिमाह मूल न्यूनतम मजदूरी पाते हैं। ठेकेदारों द्वारा लगाए गए श्रमिक विभिन्न श्रेणी में ०.८१ रु० से ६.१२ रु० तक पाते हैं। विभागीय श्रमिक सरकारी दरों पर महंगाई भत्ता पाने के भी अधिकारी हैं जो न्यूनतम ३२ रु० प्रतिमास है। राज्यों के सार्वजनिक कार्य विभागों में मजदूरी की दरें एक जिले से दूसरे जिले में ०.६८ रु०

से ९५० रु० तक भिन्न-भिन्न है। केवल मासिक वेतन पाने वाले कर्मचारियों को विभिन्न दरों पर महंगाई भत्ता दिया जाता है। स्त्रियों की मजदूरी कम है।

नाविकों की मजदूरी विभिन्न श्रेणियों के लिए भिन्न-भिन्न है। कलकत्ता में इनकी मजदूरी दर ६० रु० से १६० रु० प्रतिमाह तक है, बम्बई में मजदूरी दर १०० रु० से १६० रु० प्रतिमाह तक है। युद्ध पूर्व मजदूरी-दर की अपेक्षा इन व्यक्तियों की आय अब पांच गुनी अधिक है।

ऊपर भारत के विभिन्न उद्योग तथा विभिन्न राज्यों में प्रचलित मजदूरी स्तर का केवल एक संक्षिप्त रूप में उल्लेख किया गया है। इन आंकड़ों को ध्यान में रखकर हम भारत में मजदूरी से सम्बन्धित अनेक महत्वपूर्ण समस्याओं का विवेचन कर सकते हैं।

### न्यूनतम मजदूरी—इसकी वांछनीयता

(Minimum Wages—and its Desirability)—

सबसे महत्वपूर्ण समस्या भारत में औद्योगिक श्रमिकों की कम मजदूरी की तथा श्रमिकों की न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने की आवश्यकता है। ऊपर दिए गए आंकड़ों से यह स्पष्ट है कि श्रमिकों की आय पर्याप्त नहीं है। यदि कुछ सुधार हुआ भी है तो वह गत कुछ वर्षों से ही हुआ है। वर्तमान समय में देश की सबसे महत्वपूर्ण आवश्यकता श्रमिकों को न्यूनतम मजदूरी प्रदान करना है। भारत के अधिकतर श्रमिक असंगठित हैं, अतः मालिकों द्वारा सरलतापूर्वक उनका शोषण किया जाता है। मालिक उन्हें कम से कम मजदूरी देते हैं। यह भी अनुमान लगाया गया है कि जेल के कैदी औद्योगिक श्रमिकों की अपेक्षा अधिक सुविधायें तथा अधिक आहार पाते हैं। श्रमिकों को स्वतन्त्र प्रतियोगिता में अपनी सौदा करने की दुर्बल स्थिति तथा श्रम की अन्य विशेषताओं के कारण शक्तिशाली पूंजीपतियों के समक्ष अपनी स्थिति सुधारने का कोई अवसर नहीं मिल पाता। श्रमिक की सीमान्त उत्पादकता पूंजी की उत्पादकता से सदैव कम होती है अतः श्रमिक को कम प्रतिफल मिलता है। तथापि श्रमिक मानव है और मानवीय दृष्टिकोण से उसकी रक्षा होनी चाहिए। श्रमिकों के लिए सभी देशों में एक न्यूनतम मजदूरी निर्धारित करने की समस्या उपस्थित हो गई है। यह मजदूरी केवल उनकी कार्यकुशलता के अनुसार ही न होकर इतनी पर्याप्त होनी चाहिए कि श्रमिक अपनी आवश्यकताओं के अनुसार अपना निर्वाह कर सके। अतः १९२८ में अन्तर्राष्ट्रीय श्रम सम्मेलन में न्यूनतम मजदूरी पर एक अभिसमय का मसौदा तैयार किया गया था। इसके अनुसार सब सदस्य राष्ट्रों को एक ऐसी व्यवस्था का निर्माण करने और बनाए रखने के लिए कहा गया जिसके अन्तर्गत कुछ विशेष व्यवसायों में रोजगार में लगे श्रमिकों के लिए न्यूनतम मजदूरी की दरें निर्धारित की जा सकें। इन विशेष व्यवसायों से तात्पर्य ऐसे व्यवसायों से है जिनमें सामूहिक समझौते या अन्य किसी प्रकार से प्रभावात्मक रूप से मजदूरी निर्धारित करने की कोई व्यवस्था नहीं है और जिनमें मजदूरी भी बहुत कम है।

१९५२ में इस अभिसमय को भारत सरकार द्वारा अपना लिया गया है।

ऊपर दिए गए मजदूरी के आँकड़ों से प्रकट है कि भारत में मजदूरी असाधारण रूप से कम है यद्यपि कम मजदूरी की यथार्थता इतनी स्पष्ट है कि इसके लिए विस्तृत खोज अथवा आँकड़ों के संकलन की कोई विशेष आवश्यकता नहीं है। औद्योगिक विवाद निम्न जीवन स्तर, श्रमिक की कार्य अकुशलता उसकी ऋण-ग्रस्तता आदि जैसी अनेक समस्याएं कम मजदूरी की समस्या से सम्बन्धित हैं। सामाजिक दृष्टिकोण से भी यह अनुभव किया जाना चाहिए कि यदि हम समाज में स्थिरता चाहते हैं तो श्रमिक के लिए पर्याप्त निर्वाहिका (Living Wage) अत्यन्त आवश्यक है। श्रमिकों की निर्धनता ही साम्यवाद का सम्पत्ति स्रोत रही आती है। यदि हम क्रांतिकारी विचारों को फैलने से रोकना चाहते हैं तो सभी श्रमिकों को न्यूनतम मजदूरी का आश्वासन मिलना चाहिए। औद्योगिक हड़तालों के झगड़ों को कम करने तथा मालिकों एवं श्रमिकों के बीच सद्भावना एवं विश्वास उत्पन्न करने के लिए न्यूनतम मजदूरी का होना आवश्यक है। इसके अतिरिक्त यह भी ध्यान में रखना चाहिए कि श्रमिक को न्यूनतम मजदूरी देना कोई दान का कार्य नहीं है। उद्योग के लाभ में श्रमिक का अधिकारपूर्ण (Rightful) भाग होना चाहिए जो वर्तमान समय में श्रमिक की दुर्बल सौदाकारी सामर्थ्य के कारण उसे नहीं दिया जाता। अतः औद्योगिक श्रमिकों की न्यूनतम मजदूरी उनके औद्योगिक जीवन उनके स्वास्थ्य शक्ति तथा नैतिकता के लिए बहुत अधिक महत्व रखती है। इससे श्रमिक की कार्यकुशलता बढ़ जाएगी उत्पादन भी अधिक होगा तथा अनेक औद्योगिक समस्याएं स्वयं हल हो जायेंगी।

**न्यूनतम मजदूरी के उद्देश्य —**

न्यूनतम मजदूरी के उद्देश्य विभिन्न हैं। मजदूरी दर निश्चित करने का आधार तथा इसके लिए प्रशासन व्यवस्था भी अलग-अलग उद्देश्य के अनुसार भिन्न भिन्न होते हैं। इसका एक मुख्य उद्देश्य उद्योग में शोषण को रोकना है। इसका तात्पर्य यह है कि उन उद्योगों में मजदूरी को बढ़ाया जाय जहां मजदूरी अनुचित रूप से कम है। कम मजदूरी के कारण आर्थिक मन्दी अव्यवस्थित संगठन श्रमिकों की कार्य-अकुशलता अथवा श्रमिकों का शोषण आदि हो सकता है। यदि किसी उद्योग में स्थायी रूप से मन्दी की परिस्थिति है तथा वह उद्योग रोजगार पोषण काम सभी व्यक्तियों को उचित मजदूरी देने में असमर्थ है तो अन्य उद्योगों में न्यूनतम मजदूरी उचित स्तर पर निर्धारित होने से सब उद्योगों में साधन एक समान हो जायगे तथा विभिन्न उद्योगों में श्रमिकों का समान वितरण भी हो जायगा। यदि कार्य अकुशलता के कारण मजदूरी कम है तो न्यूनतम मजदूरी से जीवन स्तर में उन्नति होगी तथा कार्य कुशलता में भी सुधार हो जायगा। फिर न्यूनतम मजदूरी व्यवस्था का उद्देश्य शोषण रोकना भी है तथा श्रमिक को उत्पादक क्षमता के अनुसार जो कार्य होता है उस कार्य के मूल्यानुसार मजदूरी दिलवाना भी है। इस दृष्टिकोण से यह उल्लेखनीय है कि श्रमिकों का हित इसमें नहीं है कि समस्त उद्योगों के लिए एक सामान्य

न्यूनतम दर निर्धारित कर दी जाय बल्कि इसमें है कि विभिन्न वर्गों के श्रमिकों के लिए मजदूरी की न्यूनतम दर निश्चित की जाय। अतः यह समस्या मजदूरी समानीकरण की समस्या से सम्बन्धित है अर्थात् प्रत्येक वर्ग के श्रमिकों के लिए न्यूनतम मजदूरी निश्चित होनी चाहिए। न्यूनतम मजदूरी का उद्देश्य उन श्रमिकों की रक्षा करना है जो असंगठित हैं और सामूहिक समझौतों द्वारा अपनी मजदूरी बढ़ाने में असमर्थ हैं। न्यूनतम मजदूरी से श्रमिकों के संगठन में सुधार होगा यद्यपि यह न्यूनतम मजदूरी विधान का प्रथम उद्देश्य नहीं है। तीसरा उद्देश्य देश की औद्योगिक शान्ति को बनाए रखना है। जहाँ मालिकों तथा श्रमिकों के शक्तिशाली संगठन हैं वहाँ मजदूरी साधारणतः सामूहिक समझौतों से नियमित होती है। किन्तु समझौते सदा सम्भव नहीं हैं तथा कई बार ऐसे झगड़े खड़े हो जाते हैं जो आर्थिक जीवन को अव्यवस्थित कर देते हैं। इन झगड़ों से बचने का एक उपाय यह भी है कि अनेक हड़तालों तथा ताला-बन्दियों को गैरकानूनी घोषित कर दिया जाए। किन्तु इससे पूर्व कि सरकार इस नीति को अपनाए उसे मजदूरी नियमन की सन्तोषजनक प्रणाली की व्यवस्था कर देनी चाहिए। जहाँ विवाचन व्यवस्था भी है वहाँ भी मजदूरी सम्बन्धी झगड़े इस आवश्यकता की ओर संकेत करते हैं कि विभिन्न श्रेणी के श्रमिकों के लिए न्यूनतम मजदूरी निश्चित कर देनी चाहिए।

न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने में कठिनाइयाँ—

किन्तु न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने का प्रश्न इतना सरल नहीं है जितना यह देखने में प्रतीत होता है। न्यूनतम मजदूरी क्या है? विभिन्न उद्योगों तथा क्षेत्रों में इसे कैसे निर्धारित किया जाना चाहिए? इसे लागू करने के हेतु कैसी व्यवस्था की स्थापना करनी चाहिए? क्या पुरुष तथा स्त्री श्रमिकों के लिए अलग-अलग न्यूनतम मजदूरी होनी चाहिए? इस प्रकार के कई प्रश्न हैं जो इस समस्या के विवेचन में उठते हैं। अतः हमें न्यूनतम मजदूरी के निष्कर्ष पर पहुँचने से पूर्व कुछ सिद्धान्तों का अनुसरण करना होगा।

श्रमिकों ने सर्दव माँग की है कि न्यूनतम मजदूरी राष्ट्रीय जीवन स्तर पर आधारित होनी चाहिए किन्तु दूसरी ओर मालिकों ने सर्दव मजदूरी के विभिन्न सिद्धान्तों की ओर संकेत किया है तथा नारा उठाया है कि मजदूरी उद्योग की भुगतान क्षमता के अनुसार दी जानी चाहिए। अतः इस विषय में कि न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने का क्या उद्देश्य होना चाहिए कई कठिनाइयाँ आती हैं। वास्तव में उद्देश्य यह होना चाहिये कि श्रमिकों को जीवन निर्वाह के लिए ऐसी मजदूरी प्रदान की जाए जो न्यायपूर्ण तथा उचित हो। किन्तु प्रश्न उठता है कि न्यायपूर्ण तथा उचित मजदूरी क्या है? न्याय की परिभाषा करना सम्भव नहीं है। ('न्याय क्या है' के पूछने पर भी न्याय क्या है स्वयं ईसा मसीह भी चुप रह गए थे)। हम केवल सापेक्ष (Relative) दृष्टिकोण से कह सकते हैं कि क्या न्यायपूर्ण है एवं क्या न्यायपूर्ण नहीं है। इसी प्रकार न्यूनतम मजदूरी विभिन्न स्थानों की परिस्थितियों

पर निर्भर करता तथा ऐसी कोई मात्रा नहीं हो सकती जिसको एक निश्चित न्याय-पूर्ण मजदूरी कहा जा सके। यह स्थानीय परिस्थितियों, जलवायु, फैशन तथा व्यक्तियों की आदत आदि के अनुसार स्थान-स्थान पर भिन्न होगी। साधारणतया हम कह सकते हैं कि न्यूनतम मजदूरी का उद्देश्य तभी सभी भांति प्राप्त हो सकता है जब सबसे पहिले मानव के भोजन, वस्त्र तथा आवास की न्यूनतम आवश्यकताओं के आधार पर उसे निर्धारित किया जाए, तत्पश्चात् विभिन्न रोजगारों, वर्गों तथा स्थानीय परिस्थितियों के अनुसार उसे निश्चित किया जा सकता है। आस्ट्रेलिया में न्यूनतम मजदूरी की परिभाषा इस प्रकार की गई है "औसत वय के श्रमिक के साधारण उत्तरदायित्व का ध्यान रखते हुए श्रमिक को उचित सुख में रहने योग्य जो पर्याप्त मजदूरी मिलती है वही न्यूनतम मजदूरी कही जा सकती है।"

इसके अतिरिक्त यह भी उल्लेखनीय है कि न्यूनतम मजदूरी के निर्धारण का आधार केवल श्रमिक के निर्वाह के उद्देश्य से ही नहीं वरन् उसके समस्त परिवार के निर्वाह के उद्देश्य से होना चाहिए। श्रमिक तथा उसके परिवार को सभ्य जीवन का एक उचित स्तर भी प्रदान करना चाहिए। इस सम्बन्ध में औसत परिवार का आकार निर्धारित करने में कठिनाई आती है। भारत में हम पाँच सदस्यों का औसत परिवार मान सकते हैं।

जहाँ तक न्यूनतम आवश्यकताओं का सम्बन्ध है इसके लिए विभिन्न अनुमान किए गए हैं। डा० एक्रोइड का विचार है कि एक साधारण श्रमिक को भोजन की २,६०० कैलोरी की प्रतिदिन आवश्यकता होती है। डा० आर० के० मुकर्जी ने इस अनुमान को कम माना है तथा एक औद्योगिक श्रमिक के लिए ३,००० से ३,२०० कैलोरी भोजन प्रतिदिन की आवश्यकता का सुझाव दिया है। डा० पन्चानन का यह सुझाव कि श्रमिक के लिए २,७०० कैलोरी भोजन प्रतिदिन की साधारण आवश्यकता है, इस सम्बन्ध में गणना के लिए आधार माना जा सकता है। आवास के विषय में यह सुझाव दिया गया था कि एक के साथ १०० वर्ग फीट रहने के लिए न्यूनतम स्थान होना चाहिए। वस्त्र के विषय में यह सुझाव था कि एक वयस्क श्रमिक के लिए प्रति वर्ष ४५ गज कपड़ा होना चाहिए। युद्ध से पूर्व की कीमतों पर आवास की ये आवश्यकताएँ ही प्रति व्यक्ति २० रु० से २५ रु० तक लागत की आती थी और अब तो कीमतें तथा किराया बहुत ऊँचे हो गए हैं।

न्यूनतम मजदूरी का निर्धारण करने में एक अन्य विचारणीय विषय कीमतों को ध्यान में रखते हुए निर्वाह व्यय को निर्धारित करना है। निर्वाह व्यय सूचकांक (Cost of Living Index Numbers) समय-समय पर बनाना पड़ता है और न्यूनतम मजदूरी का इस सूचकांक के अनुसार समायोजन (Adjustment) करना होता है।

एक अन्य समस्या यह है कि मजदूरी निर्धारण करने के लिए एक कुशल व्यवस्था (Efficient Machinery) होनी चाहिए। किन्तु प्रश्न उठता है कि क्या यह

व्यवस्था केन्द्रीय प्रदेशीय अथवा स्थानीय स्तर पर हो ? सबसे अधिक उचित तो यह होगा कि केन्द्रीय सरकार मुख्य सिद्धान्त निर्धारित कर दे और प्रदेशीय सरकारें स्थानीय परिस्थितियों के अनुसार इस व्यवस्था की अन्य विस्तृत बातें निर्धारित करें।

### भारत में श्रमिकों की न्यूनतम मजदूरी उसकी समस्याएं –

अब हम यहां न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने के आन्दोलन तथा सन् १९४८ के न्यूनतम मजदूरी अधिनियम का उल्लेख कर सकते हैं। रायल श्रम आयोग ने यह सुझाव दिया था कि इस बात की जांच की जाय कि न्यूनतम मजदूरी निर्धारित करने वाली कोई व्यवस्था हो सकती है या नहीं ! किन्तु उस समय कुछ कठिनाइयों की ओर संकेत किया गया और यह सुधार १९४८ तक नहीं किया जा सका। रायल श्रम आयोग ने स्वयं न्यूनतम मजदूरी लागू करने के लिए उचित व्यवस्था स्थापित करने की कठिनाइयों का उल्लेख किया है। अपने देश में न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने से सम्बन्धित कुछ समस्याओं का पहले ही ऊपर उल्लेख किया जा चुका है। कानपुर श्रम जांच समिति के शब्दों में इन कठिनाइयों को संक्षेप में बताया जा सकता है। 'न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने में हमें निर्वाह लागत का ध्यान रखना होगा। मजदूरी स्तर भी निर्धारित करना पड़ेगा। यह सरल कार्य नहीं है। समस्या के मनोवैज्ञानिक सामाजिक तथा वातावरण सम्बन्धित तत्वों की सावधानीपूर्वक जांच करनी होगी तथा आंकड़े एकत्रित करने होंगे। परिवार के बजट प्राप्त करने होंगे तथा उनका अध्ययन और विश्लेषण करना होगा। आवश्यक मदों को सावधानी से छांटना होगा तथा उनको गुण तथा मात्रा दोनों रूप से भली भांति महत्वांकित करना होगा। यह सब कठिन कार्य है जिनके लिए धैर्य और मर्यादा की आवश्यकता होगी तथा उन मदों को उचित रूप से समझना होगा जिनकी निर्वाह लागत निर्धारित की जा रही है। परिवार इकाई की भी परिभाषा उचित प्रकार से करनी पड़ेगी तथा उसे निश्चित करना होगा। भारतीय सामाजिक पद्धति में यह सब कठिन कार्य है। व्यक्तियों की परम्पराएं तथा सामाजिक आचारों को भी ध्यान में रखना होगा तथा इनका समुचित मूल्यांकन करना पड़ेगा।"

यह भी उल्लेखनीय है कि मालिकों ने भारत की विशेष परिस्थितियों को इंगित करते मजदूरी में वृद्धि के विरुद्ध तर्क प्रस्तुत किए हैं। प्राय: यह कहा जाता है कि मजदूरी में वृद्धि होने से श्रमिक या तो मदिरा पर अधिक व्यय करने लगेंगे या अधिक आलसी हो जायेंगे। आय में यदि आकस्मिक वृद्धि हो जाएगी तो उसका बुद्धिमत्तापूर्ण व्यय नहीं हो सकेगा। इसके अतिरिक्त श्रमिक की पूर्ति भी आय की वृद्धि के साथ घटेगी। यह भी कहा गया है कि मजदूरी में वृद्धि के प्रभाव निर्वाह लागत में वृद्धि होने से समाप्त हो जायेंगे क्योंकि बढ़ी हुई मजदूरी मुद्रा-स्फीति उत्पन्न करेगी। परन्तु यह समस्त तर्क एक पक्षीय है और हम पहले ही अपने देश में न्यूनतम मजदूरी की वांछनीयता का उल्लेख कर चुके हैं। मजदूरी निश्चित करने में भी

कठिनाइयाँ आती हैं केवल उन्हीं को ध्यान में रखता है तथा उन्हें सावधानी पूर्वक हल करता है।

## सन् १९४८ का न्यूनतम मजदूरी अधिनियम

(Minimum Wages Act of 1948) —

भारत में विधानीय मजदूरी निर्धारण व्यवस्था की स्थापना करने के प्रश्न पर मई १९४३ में त्रिदलीय संगठन की स्थायी श्रम समिति के तीसरे सम्मेलन में विचार विमर्श हुआ तथा त्रिदलीय श्रम समिति के १९४३, १९४४ तथा १९४५ के अधिवेशनों में इस पर विचार किया गया। इनमें से अन्तिम अधिवेशन में इस सिद्धान्त को स्वीकार कर लिया गया कि न्यूनतम मजदूरी विधान बनाया जाना चाहिए। ११ अप्रैल सन् १९४६ को डा० बी० आर० अम्बेडकर ने जो उस समय के भारतीय सरकार में श्रम मन्त्री थे न्यूनतम मजदूरी विधेयक प्रस्तुत किया। किन्तु भारत में संवैधानिक परिवर्तन होने के कारण विधेयक के पास होने में कुछ विलम्ब हो गया। मार्च १९४८ में फिर यह न्यूनतम मजदूरी अधिनियम के नाम से पारित हुआ। इस अधिनियम का अभिप्राय उन कुछ रोजगारों में न्यूनतम मजदूरी निश्चित करना है जिनमें श्रमिकों से बहुत परिश्रम लिया जाता है अथवा जहाँ श्रमिक के शोषण की अधिक सम्भावना है। अधिनियम के मुख्य उपबन्ध निम्नलिखित हैं—

अधिनियम में केन्द्रीय अथवा प्रदेशीय सरकारों को एक निर्धारित समय में विषय सूची में दिए गए रोजगार में लगे हुए सभी कर्मचारियों की मजदूरी की न्यूनतम दरें निश्चित करने का अधिकार दिया गया है। कर्मचारियों की परिभाषा के अन्तर्गत वह व्यक्ति आते हैं जो कुशल या अकुशल शारीरिक या लिपिक का कोई भी कार्य पारिश्रमिक या वेतन पर करते हैं। अधिनियम में लगी अनुसूची में इन उद्योगों का उल्लेख कर दिया गया है। वह इस प्रकार हैं—ऊनी कालीन बनाने या शाल बुनने वाले व्यवसाय, तम्बाकू एवं बीड़ी बनाने वाले व्यवसाय, चावल मिल, आटा मिल, दाल मिल, तेल मिल, बागान, किसी स्थानीय अधिकारी के अन्तर्गत रोजगार, सड़क निर्माण या इमारत बनाना, पत्थर तोड़ना या कूटना, लाख उत्पादन, अभ्रक कार्य, सार्वजनिक मोटर यातायात, चमड़ा रंगने एवं साफ करने तथा चमड़े की चीजें बनाने के कारखाने तथा खेती। विभिन्न सरकारों को अधिनियम को किसी भी ऐसे उद्योग पर लागू करने का अधिकार भी दिया गया है जहाँ सरकार के विचार में न्यूनतम मजदूरी कानूनी रूप से निश्चित हो जानी चाहिए। न्यूनतम मजदूरी किसी ऐसे उद्योग में निश्चित नहीं की जायेगी जिसमें सम्पूर्ण राज्य में १००० से कम कर्मचारी हैं।

अधिनियम में निम्नलिखित दरों को निर्धारित करने की व्यवस्था है — (क) न्यूनतम उजरत-दर, (Piece rate) (ख) न्यूनतम समयानुसार दर, (Time rate) (ग) गारन्टी-युक्त समयानुसार-दर, (घ) समयोपरि दर (Overtime rate) जो स्थानों, व्यवसायों, श्रम तथा श्रमिक की विभिन्न श्रेणियों तथा व्यक्तियों, किशोरों, बालकों और शिक्षार्थियों के लिए उचित समझी जाय। एक न्यूनतम दर में निम्नलिखित

बातें सम्मिलित होनी चाहिए (क) मजदूरी की मूल दर (Basic rate) एवं निर्वाह लागत (Cost of Living) भत्ता अथवा (ख) निर्वाह लागत भत्ते के साथ या उसके बिना मूल मजदूरी दरें तथा कम दरों पर आवश्यक वस्तुओं को प्रदान करने जैसी सुविधाओं की नकद कीमत अथवा (ग) सब सम्मिलित (All Inclusive) दर। अधिनियम के अनुसार मजदूरी नकदी में दी जानी चाहिये यद्यपि उपयुक्त सरकारें न्यूनतम मजदूरी का पूर्ण रूप से या आंशिक रूप से जिन्स में भुगतान करने का अधिकार दे सकती हैं। उपयुक्त सरकार जाँच करने तथा न्यूनतम मजदूरी की दरें निश्चित करने के लिए परामर्श देने के लिए समितियाँ नियुक्त कर सकती हैं। इन दरों में परिवर्तन के लिए सलाहकार समितियाँ भी नियुक्त की जा सकती हैं। सलाहकार समितियों के कार्यों का समन्वय करने तथा सरकार को मजदूरी की न्यूनतम दरों के निश्चित करने तथा पुनः अवलोकन की सलाह देने के लिए एक सलाहकार बोर्ड नियुक्त करने की व्यवस्था है। केन्द्रीय तथा प्रदेशीय सरकारों को सलाह देने तथा प्रदेशीय सलाहकार बोर्डों के कार्यों का समन्वय करने के लिए एक केन्द्रीय सलाहकार बोर्ड की स्थापना भी केन्द्रीय सरकार कर सकती है। ये संस्थायें मालिक तथा श्रमिकों के प्रतिनिधियों की समान संख्या में तथा कुल सदस्यों के एक तिहाई से कम स्वतन्त्र व्यक्तियों से निर्मित होंगी। उपयुक्त सरकारें अधिनियम के अन्तर्गत सूची में अंकित रोजगारों में कार्य के दैनिक घंटे भी निश्चित कर सकती हैं एक साप्ताहिक अवकाश दे सकती हैं, तथा समयोपरि मजदूरी की अदायगी का नियम बना सकती हैं। इस अधिनियम के अनुसार उचित रेकार्ड भी रखने होंगे। मजदूरी की न्यूनतम दरों से कम अदायगी के कारण उत्पन्न दावों को जाँचने सुनने तथा निश्चित करने के लिए निरीक्षक तथा अधिकारी नियुक्त किए जा सकते हैं तथा अपराधियों के दण्ड की भी व्यवस्था की गई है।

**न्यूनतम मजदूरी अधिनियम में संशोधन—**

इस अधिनियम के अनुसार कृषि रोजगारों में (अधिनियम से लगी अनुसूची भाग २) अधिक तीन वर्षों में तथा अन्य रोजगारों में (अनुसूची भाग १) अधिक दो वर्षों में न्यूनतम मजदूरी निश्चित करनी होगी। निश्चित न्यूनतम मजदूरी दरों में समय-समय पर, परन्तु अधिक से अधिक ५ वर्षों में संशोधन किया जा सकता है। केन्द्रीय सरकार ने १९४९ में कुछ नियम भी बनाए तथा प्रदेशीय सरकारों ने इन नियमों का परिपालन किया तथा उनको १५ मार्च १९५० से पूर्व न्यूनतम मजदूरी निश्चित करनी थी। एक केन्द्रीय सलाहकार बोर्ड तथा प्रदेशों में योग्य अधिकारियों की नियुक्ति भी कर दी गई। परन्तु तब भी निर्धारित समय में न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने में विलम्ब हुआ तथा सरकार ने एक अध्यादेश तथा बाद में संशोधित अधिनियम द्वारा न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने की तिथि ३१ मार्च १९५१ तक बढ़ा दी। यह तिथि फिर ३१ मार्च १९५२ तक बढ़ायी गई। खेतिहर श्रमिकों की जितनी अपनी विशेष समस्याएं हैं न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने के

लिए एक अतिरिक्त वर्ष दिया गया। तथापि ३१ मार्च १९५२ तक अनुसूची में वर्णित समस्त रोजगारों के लिए न्यूनतम मजदूरी निश्चित न हो सकी और अप्रैल १९५४ में अधिनियम में संशोधन करके यह समय ३१ दिसम्बर १९५४ तक बढ़ा दिया गया। बार-बार तारीखों का बढ़ाना इंगित करता है कि न्यूनतम मजदूरी निर्धारित करना कितना कठिन कार्य है। १९५७ में अधिनियम में एक अन्य महत्वपूर्ण संशोधन हुआ। १९५७ के संशोधित अधिनियम ने मजदूरी के निश्चित करने की अवधि ३१ दिसम्बर १९५९ तक बढ़ा दी तथा अधिनियम को कार्यान्वित करने में हुई अन्य कठिनाइयों को दूर किया है। अब मजदूरी की न्यूनतम दरों का पाँच वर्ष पूरे होने पर पुनः विचार तथा पुनः निर्धारण हो सकता है।

परन्तु अनुसूची में दिए गए उद्योगों में दिसम्बर १९५९ तक भी सभी प्रदेशों में न्यूनतम मजदूरी निर्धारित नहीं की जा सकी। अगस्त १९६० में श्रम मन्त्रियों के सम्मेलन ने इस बात का सुझाव दिया कि न्यूनतम मजदूरी लागू करने की तिथि निर्धारित करने के लिए प्रदेशीय सरकारें अपने कार्यक्रम के अनुसार स्वयं अधिनियम पारित करें। केन्द्रीय न्यूनतम मजदूरी सलाहकार बोर्ड ने यह सिफारिश की कि न्यूनतम मजदूरी लागू करने का कोई निश्चित समय रखा ही न जाय। इन सिफारिशों को मानते हुए सरकार ने १९६१ में न्यूनतम मजदूरी (संशोधित) अधिनियम पारित किया है। इसके अनुसार न्यूनतम मजदूरी निर्धारित करने के लिए जो निश्चित तिथि की बाध्यता थी उसे समाप्त कर दिया गया है। प्रदेशीय सरकारें अब आवश्यकतानुसार किसी भी समय किसी भी रोजगार या किसी भी वर्ग के श्रमिकों के लिए न्यूनतम मजदूरी की दरें प्रदेश के किसी भी भाग में निर्धारित कर सकती हैं। यदि कोई विवाद किसी अधिकरण (Tribunal) के सम्मुख है या अधिकरण का निर्णय लागू है तो अनुसूचित रोजगारों में न्यूनतम मजदूरी निर्धारित नहीं की जाएगी। न्यूनतम मजदूरी अधिनियम के अन्तर्गत, यदि सरकार कोई नियम बनाती है तो उसे तीस दिनों के अन्दर संसद के सम्मुख प्रस्तुत करना होगा।

**न्यूनतम मजदूरी अधिनियम का कार्यान्वित होना —**

अधिनियम के उपबन्धों के अन्तर्गत कुछ राज्यों को छोड़कर समस्त प्रदेशीय सरकारों ने अधिनियम के सभी सूची नम्बर १ में वर्णित रोजगारों की न्यूनतम मजदूरी निश्चित कर दी है। कुछ राज्यों में इन दरों में महँगाई का निर्वाह भत्ता सम्मिलित कर लिया गया है और कुछ राज्यों में ये अलग सम्मिलित नहीं किए गए हैं। विभिन्न राज्यों में तथा विभिन्न रोजगारों में दरें भिन्न-भिन्न हैं तथा समय समय पर इनको दोहराया भी गया है (इन के विस्तृत विवरण के लिए श्रम मन्त्रालय की वार्षिक पुस्तिकाएँ देखिए)। कुछ राज्य सरकारों ने इस अधिनियम का क्षेत्र अधिनियम की भाग सूची में दिए गए उद्योगों के अतिरिक्त अन्य उद्योगों तक भी बढ़ा दिया है—उदाहरणतया देहली में दुकानों तथा व्यापारिक संस्थानों, पंजाब में इंजीनियरिंग कारखानों तथा अन्य व धातु उद्योगों में, महाराष्ट्र व गुजरात में 'फाउन्ड्री' उद्योग

होटलों तथा जलपान गृहों छापाखानों और रुई धुनने तथा पूनी बनाने के कारखानों में एवं दुकान व वाणिज्य संस्थानों में मध्यप्रदेश में सीमेंट, कांच चीनी के बर्तन व छापाखानों आदि में अजमेर (राजस्थान) में कपड़ा उद्योगों, ऊन की पूनी बनाने तथा ऊन की छटाई के कारखानों तथा छापाखानों व गोटा किनारी उद्योगों में; हैदराबाद में रुई के कारखानों में पंजाब में कपड़ा उद्योग में मैसूर में रेशमी उद्योग में उड़ीसा में मुढ़का बनाने में केरल में सन उद्योग और इलायची बागान में तथा कई प्रदेशों में अन्य कई उद्योगों में जहां श्रमिकों को कम वेतन मिलता था इस अधिनियम को लागू किया गया है। जहां तक अधिनियम के परिशिष्ट II का सम्बन्ध है जिसमें खेतीहर रोजगार का उल्लेख है अधिकतर राज्यों ने समस्त राज्य के या केवल कुछ निर्धारित क्षेत्रों के खेतीहर श्रमिकों के लिए मजदूरी निश्चित कर दी है। केन्द्रीय सलाहकार बोर्ड की भी १९४९ में स्थापना कर दी गई थी और नवम्बर १९५५ में इस बोर्ड का पुनर्गठन हुआ है। इस बोर्ड में अब अनुसूचित रोजगारों के श्रमिकों और मालिकों के प्रत्येक ६ प्रतिनिधि होते हैं तथा राज्य सरकारों के भी प्रतिनिधि हैं। केन्द्रीय रोजगार व श्रम मन्त्रालय के संयुक्त सचिव इसके प्रधान हैं। एक अन्य महत्वपूर्ण पग जो इस सम्बन्ध में उठाया गया है वह विभिन्न उद्योगों के लिए मजदूरी बोर्डों की स्थापना है। मजदूरी बोर्ड १९५७ से कई उद्योगों के लिए स्थापित कर दिए गए हैं और इन्होंने भी न्यूनतम मजदूरी निश्चित की है।

यह भी उल्लेखनीय है कि कुछ प्रदेशों के विभिन्न उद्योगों में औद्योगिक अधिकरणों के पंचाट द्वारा अथवा विभिन्न समितियों की सिफारिशों पर न्यूनतम मजदूरी भी निश्चित की गई है। उदाहरणतया-उत्तर प्रदेश तथा बिहार चीनी फैक्टरी श्रमिक (मजदूरी) जांच समिति की सिफारिशों पर उ० प्र० में चीनी उद्योग के लिए एक न्यूनतम इकट्ठी मजदूरी १९४६ में ४६ रु० प्रतिमाह निश्चित की गई जो १९४७-४८ में ६२ रु० प्रतिमाह तक बढ़ा दी गई तथा पुनः १९४८-४९ में ५५ रु० प्रतिमाह कर दी गई जो अब तक लागू है। अनुसूची भाग १ में दिए गए सब उद्योगों में भी न्यूनतम मजदूरी निर्धारित कर दी गई है। कुछ मुख्य उद्योगों में जैसे कपास तथा ऊनी कपड़ा उद्योग विद्युत व्यवसाय कानपुर का इंजीनियरिंग उद्योग बरेली की पश्चिमी भारत दियासलाई कम्पनी सहारनपुर की स्टार कागज मिल मोदीनगर के लालटेन मर्स देहरादून के चाय बागान आदि में भी उत्तर प्रदेश सरकार ने न्यूनतम मजदूरी निश्चित कर दी है। मजदूरी का प्रश्न समय-समय पर अनेक समितियों को विचार विमर्श के लिए दिया जा चुका है तथा न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने का आन्दोलन गहरी जड़ पकड़ चुका है।

अधिनियम का आलोचनात्मक मूल्यांकन :—

इस विषय में कोई मतभेद नहीं हो सकता है कि देश में न्यूनतम मजदूरी विधान पारित करने की बहुत आवश्यकता है किन्तु जैसा कि पहले भी उल्लेख किया जा चुका है कि इस सम्बन्ध में कुछ सिद्धान्तों को दृष्टि में रखना होगा तथा कठिनाइयों

का समाधान करना होगा। न्यूनतम मजदूरी इतनी अधिक भी निश्चित नहीं कर देनी चाहिए जिसे उद्योग सहन न कर सकें और कुछ उद्योगों को अपना व्यवसाय ही छोड़ना पड़े जिसके कारण बेरोजगारी बढ़े। यहां कानपुर कपड़ा मिलों का उदाहरण लिया जा सकता है जहां उत्तर प्रदेश सरकार ने सन् १९४८ में न्यूनतम मजदूरी १२० रु० प्रति माह निश्चित कर दी थी इस आदेश को वापिस लेना पड़ा था। १९४८ का न्यूनतम मजदूरी अधिनियम का क्षेत्र भी बहुत संकुचित प्रतीत होता है। इसमें अनेक नियमित तथा अनियमित उद्योग नहीं आते जिनमें मजदूरी बहुत कम है तथा जहां श्रमिकों से अधिक परिश्रम लिया जाता है जैसे छत एवं चटाई उत्पादन दर्जीगिर बनाना चीनी के बर्तन चूड़ी बनाना इत्यादि। कुछ अन्य फैक्ट्रियां भी हैं जैसे जूट, कपास पेलना तथा ऊनी बनाना रेशम कोयला खान आदि जहां मजदूरी सन्तोषजनक नहीं है किन्तु अधिनियम इनका भी कोई उल्लेख नहीं करता। यह उचित होगा कि अधिनियम समस्त रोजगारों में लागू कर दिया जाय।

न्यूनतम मजदूरी अधिनियम की अन्य गम्भीर कमी यह है कि जब तक किसी राज्य में एक उद्योग में १००० कर्मचारी न हों न्यूनतम मजदूरी निश्चित नहीं की जा सकती। अनेक प्रदेशों में बहुत से ऐसे उद्योग हैं जहां श्रमिकों की संख्या १००० से कम है। अतः छोटे तथा अनियमित उद्योगों की एक बड़ी संख्या पर यह अधिनियम लागू नहीं होता। इन उद्योगों में भी न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने की बहुत अधिक आवश्यकता है। अधिनियम के अंतर्गत की गई न्यूनतम मजदूरी की व्यवस्था हुई सन्तोषजनक भी नहीं है। एक स्थायी बोर्ड होना चाहिए अथवा प्रत्येक उद्योग में मजदूरी दरें निश्चित करने तथा दोहराने के लिए एक समिति होनी चाहिये। अगस्त, १९५४ में स्थायी श्रम समिति ने भी सिफारिश की थी कि न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने वाली व्यवस्था की तत्काल स्थापना होनी चाहिये। यह अधिनियम न्यूनतम मजदूरी की परिभाषा भी नहीं करता जिसके मुख्य सिद्धान्त भली भांति निश्चित हो जाने चाहियें।

इसके अतिरिक्त यह भी उल्लेखनीय है कि अधिनियम को लागू करने की अवधि बार-बार बढ़ाने से अनेक वर्षों तक अनेक श्रमिकों को न्यूनतम मजदूरी नहीं दी गई जिसके परिणामस्वरूप उन्हें आर्थिक क्षति पहुंची। एक समान राष्ट्रीय न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने की आवश्यकता है तथा केन्द्रीय सलाहकार बोर्ड ने भी सिफारिश की है कि सम्पूर्ण भारत में राष्ट्रीय न्यूनतम मजदूरी १।।) रु० से २ रु० प्रतिदिन तक होनी चाहिये। पिछले कुछ वर्षों में महंगाई भत्ते का एक भाग मूल मजदूरी में मिलाने की मांग की गई है क्योंकि पूर्व युद्ध भाव स्तर पर कीमतों के आने की कोई सम्भावना नहीं है। केन्द्रीय सरकार पहिले ही इस दिशा में कुछ पग उठा चुकी है तथा आशा की जाती है कि निजी क्षेत्र में भी इसका अनुसरण किया जायगा।

### न्यूनतम मजदूरी निर्धारित करने के लिये आदर्श सिद्धान्त (Norms)

न्यूनतम मजदूरी सलाहकार समिति की सिफारिशों पर तथा औद्योगिक अधिकरणों के विभिन्न निर्णयों को देखते हुए सरकार ने न्यूनतम मजदूरी अधिनियम के अन्तर्गत मजदूरी निर्धारित करने के लिए कुछ सामान्य सिद्धान्त बनाये हैं। इन में एक मुख्य सिद्धान्त यह है कि न्यूनतम मजदूरी केवल जीवन निर्वाह के लिये ही पर्याप्त नहीं होनी चाहिये वरन् इतनी होनी चाहिये कि श्रमिक शिक्षा चिकित्सा और अन्य सुविधाओं के द्वारा अपनी कार्य कुशलता बनाये रख सके। इसके अतिरिक्त न्यूनतम मजदूरी निर्धारित करते समय मानवीय आवश्यकताओं परिवार के जीविकोपार्जन करने वाले सदस्यों की संख्या निर्वाह व्यय प्रचलित मजदूरी दर आदि का भी ध्यान रखना चाहिये और इससे क्षेत्र की प्रचलित मजदूरी में कोई विघ्न नहीं पड़ना चाहिये। एक वयस्क श्रमिक की मजदूरी साधारणतया १ १२ रु० से लेकर २ रु० प्रतिदिन तक होनी चाहिये। यह मजदूरी सब सम्मिलित दर के हिसाब से होनी चाहिये जिसमें मंहगाई भत्ता आदि भी सम्मिलित होना चाहिये। न्यूनतम मजदूरी कुशल अर्द्ध-कुशल और अकुशल सभी प्रकार के श्रमिकों के लिए प्रत्येक क्षेत्र में निर्धारित होनी चाहिये।

भारतीय श्रम सम्मेलन के १५वें अधिवेशन में जो नई देहली में जुलाई १९५७ में हुआ एक महत्वपूर्ण प्रस्ताव पारित किया गया। इस प्रस्ताव द्वारा यह प्रथम बार स्पष्ट किया गया कि न्यूनतम मजदूरी का आधार 'आवश्यकता' होना चाहिए और मजदूरी इतनी होनी चाहिए कि औद्योगिक श्रमिक को न्यूनतम मानवीय आवश्यकताओं की पूर्ति का आश्वासन रहे। मजदूरी निर्धारित करने वाले अधिकारियों के मार्ग प्रदर्शन के लिये जिनमें मजदूरी समितियाँ मजदूरी बोर्ड विवाचक आदि सम्मिलित हैं निम्नलिखित आदर्श नियम निर्धारित किये गये हैं:—

(i) न्यूनतम मजदूरी की गणना करते समय एक सामान्य श्रमिक परिवार में एक धनोपार्जन करने वाले व्यक्ति पर निर्भर तीन ऐसे सदस्य माने जाने चाहियें जिनको उपभोक्ता इकाई (Consumption Units) कहा जा सकता है। इस सम्बन्ध में स्त्रियों बच्चों और किशोरों द्वारा यदि कोई आय होती है तो उसे सम्मिलित नहीं करना चाहिए।

(ii) न्यूनतम भोजन की आवश्यकताओं की गणना के लिए एक साधारण कार्य करने वाले औसत व्यस्क भारतीय के लिए कैलोरी की मात्रा का आधार वही माना जाना चाहिये जिसका सुझाव डाक्टर एक्रोयड ने दिया था (२६०० कैलोरी प्रतिदिन)।

(iii) कपड़े की आवश्यकता की गणना इस आधार पर की जानी चाहिए कि प्रति वर्ष प्रति व्यक्ति १८ गज कपड़ा चाहिये। इस आधार पर चार सदस्यों वाले औसत श्रमिक परिवार के लिए कुल ७२ गज कपड़े की प्रतिवर्ष आवश्यकता मानी जानी चाहिए।

(iv) मकानों के सम्बन्ध में यह कहा गया कि न्यूनतम मजदूरी निर्धारित करते समय उस किराये को ध्यान में रखना चाहिये जो सरकार के औद्योगिक आवास योजना के अन्तर्गत न्यूनतम क्षेत्र के लिए निर्धारित किया जाता है।

(v) ईंधन रोशनी और अन्य विभिन्न मदों पर व्यय के लिए कुल न्यूनतम मजदूरी का २० प्रतिशत माना जाना चाहिये। प्रस्ताव में यह भी कहा गया था कि यदि कहीं भी न्यूनतम मजदूरी ऊपर लिखे आदर्श सिद्धान्तों के हिसाब से कम निश्चित की जाये तो मजदूरी निश्चित करने वाली व्यवस्था का यह कर्तव्य होगा कि वह उन अवस्थाओं को न्यायोचित सिद्ध करे जिनके कारण वह उपरोक्त आदर्श नियमों का पालन करने में असमर्थ रह। उचित मजदूरी के सम्बन्ध म यह सुझाव दिया गया कि उचित मजदूरी समिति की रिपोर्ट की सिफारिशों को आधार मानकर मजदूरी बोर्डों को प्रत्येक उद्योग की सभी बातों को विस्तार रूप से देखना चाहिये। इस प्रस्ताव को बहुत महत्वपूर्ण माना गया है क्योंकि इसने प्रथम बार न्यूनतम मजदूरी के समस्त विचार को एक ठोस आधार प्रदान किया है। मजदूरी बोर्ड अपनी सिफारिशें करते समय प्रस्ताव में दिये गये आदर्श नियमों को ध्यान म रखते हैं।

**कृषि श्रमिकों के लिये न्यूनतम मजदूरी—इसकी बाधायें —**

अधिनियम की अनुसूची भाग II खेतीहर श्रमिकों से सम्बन्धित है। किन्तु खेतीहर श्रमिकों की न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने की समस्या फैक्टरियों के श्रमिकों की न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने से अधिक कठिन है। हमें देश के विभिन्न भागों में खेतीहर मजदूरी के बहुत कम आंकड़े उपलब्ध हैं। इसके अतिरिक्त कृषि कार्यों में कार्य दिवस के काम घण्टों का निश्चित करना सरल कार्य नहीं है। खेतीहर श्रमिकों का काम ऐसा है कि यह नियमित रूप से नहीं किया जा सकता तथा साधारणतया एक ही श्रमिक खेती की विभिन्न क्रियाओं में भिन्न-भिन्न काम करता है। इसके अतिरिक्त भागों में अधिकतर मजदूरी जिन्स में दी जाती है जिसका मूल्य नकदी में निर्धारित करना कठिन हो जाता है। फिर छोटे-छोटे जमींदारों की बहुत अधिक संख्या है जिन्हें इस अधिनियम को कार्यान्वित करना होगा। छोटे-छोटे जमींदारों की अत्यधिक संख्या ऐसे किसी अधिनियम को लागू करने में बहुत अधिक कठिनाई उत्पन्न करेगी। भारत में कृषकों का रजिस्टर तथा हिसाब रखने का न तो कोई ज्ञान ही होता है न ही इस सम्बन्ध में कोई रुचि होती है जबकि यह ज्ञान तथा रुचि अधिनियम को लागू करने के लिए अत्यन्त आवश्यक है। अतः यह उचित था कि न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने का प्रश्न उस समय तक स्थगित कर दिया जाय जब तक कि पूर्ण जांच न कर ली जाये तथा कृषि श्रमिकों में प्रचलित मजदूरी तथा उनकी दशाओं के विषय में आंकड़े एकत्रित न कर लिये जायें। अतः इस विषय में एक अखिल भारतीय कृषि श्रमिक जांच १९५०–५१ में की गई। इस जांच की रिपोर्ट भी प्रकाशित हो गई है तथा जनवरी १९५६ से एक दूसरी अखिल भारतीय कृषि श्रमिक जांच आरम्भ की गई जो अब पूर्ण हो चुकी है। (देखिये-कृषि श्रमिक का अध्याय) इसका ऊपर उल्लेख हो

चुका है कि न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने की तिथि ३१ दिसम्बर १९५९ तक बढ़ा दी गई थी। अब इस विषय में प्रदेश सरकारों को छूट दे दी गई है कि वे आवश्यकतानुसार न्यूनतम मजदूरी निर्धारित कर सकती हैं।

लगभग समस्त प्रदेशों में कृषि श्रमिकों के हेतु न्यूनतम मजदूरी की दरें निश्चित कर दी गई हैं। यद्यपि अधिकतर प्रदेशों में इसके लिए कुछ विशेष क्षेत्र ही लिए गये हैं। उदाहरणतया केरल उड़ीसा पंजाब राजस्थान देहली और त्रिपुरा में समस्त प्रदेश में कृषि श्रमिकों के लिए न्यूनतम मजदूरी निर्धारित कर दी गई है तथा असम आन्ध्र बिहार, महाराष्ट्र हिमाचल प्रदेश मध्य प्रदेश मैसूर, उत्तर प्रदेश तथा पश्चिमी बंगाल म राज्य के कुछ निश्चित क्षेत्रों में ही कृषि श्रमिकों के लिए न्यूनतम मजदूरी निर्धारित की गई है। उत्तर प्रदेश में १९५१ में एक समिति की सिफारिशों के अनुसार कृषक श्रमिकों के लिए न्यूनतम मजदूरी १२ पूर्वी जिलों (जिन जिलों को कम मजदूरी वाले जिले कहा जाता है) के ५० एकड़ या उससे अधिक के खेतों में कार्य करने वाले श्रमिकों के लिए निर्धारित कर दी गई थी। तत्पश्चात इन १२ जिलों में सभी खेतों के श्रमिकों के लिए न्यूनतम मजदूरी निर्धारित कर दी गई। उत्तर प्रदेश के अन्य जिलों में ५० एकड़ या उससे अधिक के खेतों म न्यूनतम मजदूरी निर्धारित कर दी गई परन्तु ४ पहाड़ी जिलों को छोड़ दिया गया। मजदूरी की दरें निम्नलिखित हैं —वयस्कों के लिए १ रु प्रतिदिन अथवा २६ रु० प्रति माह तथा १८ वर्ष की आयु से कम के व्यक्तियों के लिए ६२ न पै प्रतिदिन अथवा १६ रु० प्रति माह। इसके पश्चात सब जिलों और फार्मों में न्यूनतम दरों को लागू कर दिया गया है। बालकों के लिए दर ६२ नए पैसे प्रतिदिन अथवा १६.२२ रु० प्रति माह निश्चित की गई है। अगस्त १९५८ से नैनीताल जिले के तराई और भाभर क्षेत्र के ५० एकड़ या अधिक की सभी संगठित कृषि फार्मों पर भी न्यूनतम मजदूरी की उपरोक्त दर लागू कर दी गई है। दिसम्बर १९६० से अन्य पहाड़ी जिलों में भी न्यूनतम मजदूरी इसी दर से निर्धारित कर दी गई है। न्यूनतम मजदूरी नकदी या जिन्स या दोनों में दी जा सकती है।

अतः इस प्रकार भारत में श्रमिकों के लिए न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने की दिशा में कार्य प्रारम्भ हो गया है। यह पूर्ण रूप से आशा की जाती है कि मजदूरी निश्चित करने की व्यवस्था शनैः शनैः सुधरेगी तथा एक समान मूल मजदूरी दर का प्रादुर्भाव होगा और उसका कार्यान्वित होना भी सम्भव होगा।

न्यूनतम मजदूरी के प्रश्न से सम्बन्धित मजदूरी के सामानीकरण की भी समस्या है तथा "उचित मजदूरी" की परिभाषा देने तथा उसे लागू करने की समस्या भी है। सबसे पहले हम "उचित मजदूरी" के प्रश्न पर विचार करेंगे।

**उचित मजदूरी की समस्या (The Problem of a Fair Wage) —**

उचित मजदूरी की समस्या एक महत्वपूर्ण समस्या है। प्रत्येक देश में अर्थशास्त्रियों ने इस समस्या पर विचार किया है। युद्ध के पश्चात् उत्पादन में वृद्धि करने

के लिए ऐसी सभी सम्भावनाओं पर विचार किया गया है जिनसे देश में श्रमिकों तथा प्रबन्धकों के सम्बन्धों में सुधार हो सके। यह सब ही मानते हैं कि श्रमिकों तथा प्रबन्धकों के व्यवहार तथा दृष्टिकोण में केवल मनोवैज्ञानिक परिवर्तन ही नहीं होना चाहिए वरन् कुछ ऐसे स्पष्ट प्रमाण भी प्रस्तुत किए जाने चाहियें जिनसे ऐसा प्रतीत हो कि मालिक तथा उद्योगों के प्रबन्धक श्रमिकों के प्रति उचित व्यवहार रखते हैं। इस प्रकार ही झगड़ों के मूल कारणों को दूर किया जा सकता है। इस सम्बन्ध में सबसे महत्वपूर्ण समस्यायें लाभ-सहभाजन तथा उचित मजदूरी की हैं। यह समस्यायें १९४७ के उद्योग-सम्मेलन में उस समय प्रकाश में आयीं जिस समय औद्योगिक विराम सन्धि प्रस्ताव पारित हुआ था। इस सम्मेलन में यह प्रस्ताव पारित किया गया था कि पूंजी के प्रतिफल तथा श्रमिक के पारिश्रमिक देने की प्रणाली की इस प्रकार व्यवस्था की जानी चाहिए कि पूंजीपति तथा श्रमिक दोनों को ही अपने संयुक्त प्रयत्न से किए गए उत्पादन में उचित भाग मिलता रहे। उपभोक्ताओं तथा मूल उत्पादकों के हित को ध्यान में रखते हुए, कर लगाकर एवं अन्य तरीकों द्वारा अत्यधिक लाभ पर रोकथाम लगाई जा सकती है। श्रमिक को उचित मजदूरी मिलने की व्यवस्था भी इसके साथ ही होनी चाहिए। उद्योग में लगी पूंजी पर उचित प्रतिफल मिलने तथा व्यवसाय को विस्तृत करने व उसे कायम रखने के लिए समुचित आरक्षित निधि (Reserve Fund) की भी व्यवस्था होनी चाहिए। ६ अप्रैल १९४८ को केन्द्रीय सरकार ने अपनी औद्योगिक नीति के सम्बन्ध में इस प्रस्ताव को स्वीकार कर लिया था। लाभ-सहभाजन की समस्या की जांच करने के लिए एक समिति भी नियुक्त की गई थी। इस समिति ने १९४८ में अपनी रिपोर्ट प्रस्तुत कर दी थी। केन्द्रीय सलाहकार परिषद ने एक 'उचित मजदूरी समिति' भी नियुक्त की जिसकी रिपोर्ट १९४९ में प्रकाशित हुई। जून १९५० में इसकी सिफारिशों के आधार पर एक विधेयक का मसौदा तैयार करके संसद में प्रस्तुत किया गया। परन्तु यह विधेयक स्वीकृत न हो सका और व्यपगत (Lapse) हो गया। संविधान में इस बात का उल्लेख है कि राज्य को इस बात का प्रयत्न करना होगा कि समस्त श्रमिकों को पर्याप्त मजदूरी मिलती रहे।

## उचित मजदूरी क्या है ? इसके बारे में विभिन्न विचार —

उचित मजदूरी समिति की रिपोर्ट में उचित मजदूरी पर विभिन्न दृष्टिकोणों से बड़ा रोचक अध्ययन किया गया है। समिति के शब्दों में "राष्ट्रीय आय की स्थिति को मजदूरी की समस्या से सबसे अधिक सम्बद्ध (Relevant) कहा जा सकता है क्योंकि किसी भी मजदूरी नीति को उस समय तक न्यायोचित और उचित दृष्टि से ठोस नहीं कहा जा सकता जब तक उस नीति द्वारा राष्ट्रीय आय में वृद्धि नहीं होती और उस वृद्धि में से श्रमिकों को वैध अथवा उचित भाग नहीं मिलता।" प्रथम तो यही प्रश्न सामने आता है कि "उचित मजदूरी क्या है ? उचित मजदूरी की परिभाषा सीधी एवं सरल भाषा में देना बहुत कठिन है। उचित मजदूरी को निश्चित करने में देश

की विभिन्न परिस्थितियों और देश के विभिन्न उद्योगों एवं क्षेत्रों की परिस्थितियों को दृष्टि में रखना आवश्यक है। "एनसाइक्लोपीडिया ऑफ सोशल साइन्सेज" नामक पुस्तक के अनुसार उचित मजदूरी श्रमिकों द्वारा प्राप्त उस मजदूरी को कहते हैं जो उनको एक समान (Equal) कुशल कठिन और अप्रिय कार्य करने के लिए मिलती है। किन्तु यह परिभाषा इस बात को मानकर चलती है कि देश की आर्थिक स्थिति की दृष्टि से किसी भी विशेष औद्योगिक संस्था में एक ऐसे आदर्श स्तर बनाने की आवश्यकता है जिस स्तर के अनुसार एक समान तथा एक ही स्थिति के उद्योगों में मजदूरी निश्चित की जा सके। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संघ ने "न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने की व्यवस्था" (Minimum Wage Fixing Machinery) के सम्बन्ध में एक सिफारिश की थी। इसमें भी न्यूनतम मजदूरी को निश्चित करने के लिए लगभग इसी प्रकार की पद्धति का सुझाव है। परन्तु इसमें एक अन्य सुझाव यह भी है कि जो भी उद्योग इस हेतु छांटा जाए कि उसके आधार पर न्यूनतम मजदूरी का स्तर दूसरे उद्योगों तथा व्यवसायों के लिए बनाया जा सके वह उद्योग ऐसा होना चाहिए जिसमें श्रमिक पर्याप्त रूप से संगठित हों और जिसमें सामूहिक समझौते प्रभावशाली हों। यदि ऐसा स्तर निर्धारित करने वाला उद्योग न मिले तो देश में प्रचलित साधारण मजदूरी अथवा किसी क्षेत्र विशेष की मजदूरी को न्यूनतम मजदूरी निश्चित करने के लिए स्तर मान लेना चाहिए।

यदि हम इस विषय पर अर्थशास्त्र सम्बन्धी साहित्य पर दृष्टिपात करें तो ज्ञात होता है कि अर्थशास्त्रियों ने भी किसी विशेष उद्योग में ही एक आदर्श या स्तर को मानकर 'उचित मजदूरी' की परिभाषा देना ठीक समझा है। 'मार्शल के अनुसार किसी व्यवसाय में मजदूरी की प्रचलित दर को उस समय ही उचित मजदूरी कहा जा सकता है जब यह मजदूरी लगभग उस मजदूरी के स्तर पर हो जो अन्य व्यवसायों में उन कार्यों के करने के लिए औसत रूप से दी जाती है जो कार्य एक सी कठिनाई एवं एक-सी अरुचि के हों तथा जो एक-सी दुर्लभ प्राकृतिक योग्यता (Equally Rare Natural Abilities) वाला कार्य हों अथवा जिनमें एक-सी लागत वाले प्रशिक्षण की आवश्यकता हो। प्रो० 'पीगू' ने भी उचित मजदूरी की विस्तृत एवं संकुचित दोनों दृष्टि से परिभाषा की है। संकुचित दृष्टि से मजदूरी दर को उस समय 'उचित' कहा जाएगा जब मजदूरी उस चालू दर के बराबर हो जो एक ही प्रकार के श्रमिकों को वैसे ही व्यवसाय में तथा आस-पास के क्षेत्रों में मिलती है। विस्तृत दृष्टिकोण के अनुसार मजदूरी उचित तभी होगी जब मजदूरी दर सम्पूर्ण देश में एवं अधिकतर व्यापारों में एक जैसे कार्य के लिए जो अधिकतर प्रचलित दर हो उसके बराबर हो।

पर्याप्त, न्यूनतम एवं उचित मजदूरी —

उचित मजदूरी पर प्रचलित विचारों को ठीक प्रकार से समझने के लिए पर्याप्त एवं न्यूनतम मजदूरी के बीच अन्तर करना आवश्यक है। न्यूनतम मजदूरी

की परिभाषा इस प्रकार की जा सकती है "न्यूनतम मजदूरी वह मजदूरी है जो न केवल निर्वाह के लिए ही पर्याप्त हो वरन् उसमें कुछ अधिक भी हो।" समिति का कहना है कि "हमारे विचार से न्यूनतम मजदूरी न केवल निर्वाह के लिए पर्याप्त होनी चाहिए वरन् श्रमिक की कार्य-कुशलता को कायम रखने के लिए भी पर्याप्त होनी चाहिए। इस उद्देश्य से न्यूनतम मजदूरी इतनी अवश्य होनी चाहिए कि इससे शिक्षा, आवश्यक चिकित्सा एवं कुछ सुविधाओं की व्यवस्था भी की जा सके।" अब प्रश्न यह उठता है कि पर्याप्त मजदूरी क्या है? इसका स्तर न्यूनतम मजदूरी के स्तर से ऊँचा होना चाहिए। समिति के शब्दों में "इस बात से सब सहमत हैं कि न्यूनतम मजदूरी इतनी होनी चाहिए कि पुरुष श्रमिक को अपने व अपने परिवार के लिए न केवल आवश्यक भोजन, वस्त्र एवं आवास ही प्राप्त हो सके वरन् यह मजदूरी इतनी अवश्य हो कि श्रमिक पर्याप्त सुख से जीवन व्यतीत कर सके, अपने बच्चों को शिक्षा प्रदान कर सके, अस्वस्थता के समय उपचार करा सके, उसकी अन्य सामाजिक आवश्यकताएँ भी पूरी हो सकें तथा बुढ़ापे एवं अन्य महत्त्वपूर्ण अवसरों के लिए बीमा आदि की व्यवस्था भी की जा सके।

उपरोक्त विवेचन के आधार पर अब हम उचित मजदूरी के प्रश्न पर पुनः विचार कर सकते हैं। समिति के अधिकांश सदस्यों के मतानुसार उचित मजदूरी पर्याप्त मजदूरी और न्यूनतम मजदूरी के मध्य किसी बिन्दु पर निश्चित होनी चाहिए। फिर भी समिति के कुछ सदस्य न्यूनतम मजदूरी की सीमा से आगे बढ़ने को तैयार नहीं हैं और कुछ सदस्य पर्याप्त मजदूरी से कम किसी भी मजदूरी को उचित मजदूरी मानने के लिए तैयार नहीं हैं। समिति के अधिकांश सदस्यों का यह विचार कि उचित मजदूरी न्यूनतम मजदूरी से तनिक अधिक और पर्याप्त मजदूरी से तनिक कम होनी चाहिए, ऐसे ही विचार का अनुमोदन है जो आज अन्य देशों में भी प्रचलित है। भारतीय राष्ट्रीय ट्रेड यूनियन कांग्रेस का विचार है कि "उचित मजदूरी पर्याप्त मजदूरी को धीरे धीरे प्राप्त करने की ओर उठा हुआ एक कदम है।" उचित मजदूरी के प्रश्न पर बम्बई सरकार के विचार भी उल्लेखनीय हैं, "यदि प्रतियोगात्मक (Competitive) परिस्थितियों में कोई भी उद्योग पर्याप्त मजदूरी दे सकने में समर्थ हो सकता है तो पर्याप्त मजदूरी से कम कोई भी मजदूरी उचित नहीं हो सकती। न्यूनतम मजदूरी तो ऐसा स्तर निर्धारित कर देती है जिससे कम तो मजदूरी हो ही नहीं सकती अर्थात् यह ऐसी न्यूनतम सीमा बना देती है जिससे कम मजदूरी किसी श्रमिक को नहीं दी जानी चाहिए। उचित मजदूरी न्यूनतम मजदूरी के ऊपर निश्चित की जाती है और पर्याप्त मजदूरी को पाने के लिए जिस प्रक्रिया (Process) का होना आवश्यक है उसके लिए इसको महत्त्वपूर्ण अंग माना जा सकता है।

## उचित मजदूरी कैसे निश्चित की जाय ?

उचित मजदूरी का अर्थ समझ लेने के पश्चात् इस बात पर विचार करना

आवश्यक हो जाता है कि उचित मजदूरी को कार्यान्वित करने के लिए कौन-सी व्यावहारिक प्रणाली अपनाई जाए। समिति के विचारानुसार उचित मजदूरी की कम से कम सीमा तो न्यूनतम मजदूरी द्वारा निश्चित हो जाती है किन्तु उच्चतम सीमा उद्योग की भुगतान क्षमता द्वारा निर्धारित होती है। यह भुगतान क्षमता निम्नलिखित बातों पर निर्भर करती है — (i) श्रमिकों की उत्पादकता (ii) मजदूरी की प्रचलित दर, (iii) राष्ट्रीय आय का स्तर तथा उसका वितरण (iv) देश की आर्थिक व्यवस्था में उस उद्योग का स्थान। न्यूनतम मजदूरी का विस्तृत विवरण ऊपर दिया जा चुका है। अब हम उद्योग की भुगतान क्षमता की समस्या का विवेचन करेंगे क्योंकि इस महत्वपूर्ण समस्या पर भी सावधानीपूर्वक विचार करने की आवश्यकता है।

### उद्योग की भुगतान क्षमता (Capacity of Industry to Pay) —

किसी उद्योग की उत्पादकता ही एक ऐसा स्रोत है जिससे मजदूरी दी जाती है। न तो शक्तिशाली श्रमिक संघों के दबाव से और न ही राज्य की किसी व्यवस्था द्वारा कुछ हेरफेर करके समस्त मजदूरी को उद्योग की भुगतान क्षमता से अधिक बढ़ाया जा सकता है। यह केवल अस्थायी रूप से लाभप्रद हो सकें वरना यदि मजदूरी को उद्योग की भुगतान क्षमता से अधिक बढ़ाने के प्रयत्न किए जायेंगे तो बेरोजगारी, मुद्रास्फीति (Inflation) आदि जैसे कुछ दुःखदायी परिणाम प्रकट हो जायेंगे। यदि किसी समय एक उद्योग में मजदूरी इतनी अधिक बढ़ा भी दी जाय कि उस उद्योग में मशीनरी के टूट-फूट जाने पर भी उसे पूर्णरूप से बदला न जा सके, तब इसका परिणाम यह होगा कि उत्पादन कम हो जायगा और इसके फलस्वरूप भविष्य में मजदूरी गिर जाएगी। कोई भी उद्योग अपनी भुगतान क्षमता से अधिक मजदूरी तभी दे सकता है जब उस उद्योग को सरकार द्वारा अनुदान (Subsidy) दिया जाता हो परन्तु इसका अर्थ यह होगा कि अन्य उद्योगों की भुगतान क्षमता को प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से कम कर दिया जाता है। यह भी सम्भव है कि यदि कोई उद्योग किसी ऐसी कठिनाई में ग्रस्त हो जिससे उसे छुटकारा मिलने की शीघ्र ही सम्भावना हो तब अस्थायी काल के लिए वह अपनी भुगतान क्षमता से अधिक मजदूरी देने के लिए तैयार हो जाय।

श्रमिकों द्वारा जब भी ऊँचे दर पर मजदूरी की माँग की जाती है तभी मालिक यह तर्क प्रस्तुत करते हैं कि उद्योग ऊँची मजदूरी देने की परिस्थितियों में नहीं है। दूसरी ओर श्रमिक यह तर्क देते हैं कि ऊँची दर से मजदूरी देने में 'बचत' होती है। श्रमिक कहते हैं कि अधिक मजदूरी वास्तव में कम मजदूरी है। 'ऊँची दर से मजदूरी देने में बचत होती है' इस कथन का आधार यह है कि मजदूरी जितनी ऊँची होगी उद्योग की भुगतान क्षमता उतनी ही अधिक होगी क्योंकि ऊँची मजदूरी के साथ-साथ श्रमिकों की कार्य-कुशलता में भी वृद्धि होगी और इसलिए प्रति इकाई उत्पादन लागत भी घटेगी। इस प्रकार परिणामस्वरूप उत्पादन की समस्त पद्धतियों

दशा में रखने के लिए आरक्षित निधि तथा मूल्यह्रास (Depreciation) के लिए धन की उचित व्यवस्था। समिति के विचार से एक महत्वपूर्ण सिद्धान्त जिसका मजदूरी का स्तर निर्धारित करने के सम्बन्ध में पालन किया जाना चाहिए यह है कि मजदूरी स्तर ऐसा हो जिससे कि उद्योग अधिक रोजगार दे सके और दक्षता-पूर्वक उत्पादन को कायम रख सके। किसी विशेष उद्योग में मजदूरी निश्चित करने के लिए इस तथ्य का भी ध्यान रखना चाहिए कि उसकी मजदूरी उस क्षेत्र के अन्य उद्योगों में प्रचलित मजदूरी से बहुत भिन्न न हो। मजदूरी की समस्या में अन्तिम निष्कर्ष यही निकलता है कि श्रमिकों की मजदूरी राष्ट्रीय आय स्तर और इस आय के विभाजन पर निर्भर करती है। यद्यपि यह भी एक साधारण नियम है कि व्यवहार में श्रमिकों की मजदूरी प्रत्येक उद्योग विशेष की परिस्थितियों के अनुसार तथा उस उद्योग का देश की अर्थ व्यवस्था में क्या स्थान है इस बात पर निर्भर होनी चाहिए।

उत्पादकता तथा लागत से सम्बन्धित मजदूरी की समस्या —

अब हमारे सम्मुख यह समस्या आती है कि मजदूरी का उत्पादन लागत से क्या सम्बन्ध है। मजदूरी एवं लागत का सम्बन्ध व्यावहारिक रूप से अत्यन्त महत्वपूर्ण है। श्रमिकों के पक्षपाती यह तर्क देते हैं कि ऊँची मजदूरी से उत्पादकता बढ़ती है और परिणाम-स्वरूप लागत घट जाती है। दूसरी ओर मालिक यह कहते हैं कि मजदूरी में बढ़ोतरी से उत्पादन की लागत बढ़ती है। समस्या यह है कि ऊँची मजदूरी से कार्य-कुशलता बढ़ती है या नहीं तथा ऊँची मजदूरी के साथ-साथ उत्पादकता किस सीमा तक एवं किस गति से बढ़ती है? यह बात इस पर निर्भर करेगी कि जिस वर्ग से श्रमिक सम्बन्धित है उस वर्ग के व्यक्तियों का आदर्श जीवन स्तर कैसा है। आदर्श जीवन-स्तर की परिभाषा इस प्रकार की जा सकती है कि यह वह स्तर है जिसके फलस्वरूप अधिकतम कार्य-कुशलता एवं न्यूनतम लागत प्राप्त होती है। परन्तु यह कहना कठिन है कि ऐसा स्तर क्या होगा? यह स्तर जलवायु जीवन के संस्कारों रिवाजों सामाजिक परम्पराओं धार्मिक एवं नैतिक विचारों द्वारा निर्धारित होता है। इन आदर्श जीवन-स्तरों का अन्तर ही विभिन्न देशों में समान कार्य-कुशलता के होते हुये भी विभिन्न मजदूरी दरों के प्रचलित होने का कारण है। किसी भी देश में ऊँची मजदूरी अधिक कार्य-कुशलता ला सकती है परन्तु एक सी कार्य-कुशलता होने पर या एक सी लागत आने पर भी यह आवश्यक नहीं है कि विभिन्न देशों में या विभिन्न वर्गों को एक सी ही ऊँची मजदूरी दी जाय। इसके अतिरिक्त उस कार्य-कुशलता की भी एक सीमा है जो मजदूरी में वृद्धि करने से प्राप्त की जा सकती है। मजदूरी को असीमित प्रकार से बढ़ाने से लागत असीमित रूप से नहीं घटाई जा सकती। इस सम्बन्ध में भी एक उच्चतम बिन्दु (Optimum Point) होता है जो कुछ निश्चित परिस्थितियों के अन्तर्गत उच्चतम जीवन-स्तर इंगित करता है। परन्तु यह बिन्दु भी जीवन को सुखमय बनाने के हेतु किये गये नये-नये आविष्कारों के साथ-साथ आगे बढ़ सकता है। इसके अतिरिक्त यदि श्रमिक इतनी कम मजदूरी

तक निर्वाह लागत सूचकांकों के आधार पर मूल मजदूरी निश्चित की जानी चाहिये। किन्तु अब प्रश्न यह उठता है कि क्या महंगाई भत्ता प्रदान करना चालू रखा जाय? जब तक कि निर्वाह लागत १६ से १७२ के स्तर तक न गिर जाय तब तक तो निर्वाह लागत में वृद्धि को आंशिक या पूरे तौर पर पूरा करने के लिए महंगाई भत्ता दिया ही जाना चाहिये। यह भी प्रश्न उठता है कि विभिन्न वर्गों के श्रमिकों को कितनी क्षतिपूर्ति दी जाय? समिति के विचार से निम्नतम वर्गों के श्रमिकों के लिए १००% क्षतिपूर्ति होनी चाहिए। परन्तु ऊंची मजदूरी पाने वाले श्रमिक वर्गों के लिए क्षतिपूर्ति की दर कम होनी चाहिए। इस क्षतिपूर्ति की सीमा भी वेतन दर आदि पर आधारित होनी चाहिए।

**उचित मजदूरी निश्चित करने की व्यवस्था—**

जहां तक उचित मजदूरी निश्चित करने की व्यवस्था स्थापित करने का सम्बन्ध है समिति इसके लिए मजदूरी बोर्डों (Wage Boards) को स्थापित करने के पक्ष में है। प्रत्येक राज्य के लिए एक प्रदेशीय बोर्ड होना चाहिए जिसमें स्वतन्त्र सदस्य एवं बराबर संख्या में मालिकों व श्रमिकों के प्रतिनिधि हों। प्रदेशीय बोर्ड के अतिरिक्त प्रत्येक ऐसे उद्योग में जो कि मजदूरी निश्चित करने के लिए चुना गया हो क्षेत्रीय बोर्ड होना चाहिए। क्षेत्रीय बोर्डों के कार्य का भी प्रदेशीय बोर्ड द्वारा समन्वय किया जाना चाहिए। केन्द्र में एक केन्द्रीय अपीलीय बोर्ड होना चाहिए जिसके सम्मुख मजदूरी बोर्ड द्वारा किए गए निर्णयों की अपील की जा सके।

**सन् १९५० का उचित मजदूरी विधेयक (Fair Wages Bill of 1950)—**

यहां यह उल्लेख किया जा सकता है कि उचित मजदूरी समिति की सिफारिशों के आधार पर एक विधेयक तैयार करके अगस्त १९५० में विधान सभा के समक्ष प्रस्तुत किया गया था। किन्तु अब यह व्यपगत (Lapse) हो गया है। सबसे प्रथम इस विधेयक में फैक्ट्री एवं खानों में लगे श्रमिकों की उचित मजदूरी निर्धारित करने की व्यवस्था थी। इस विधेयक में दी गई उचित मजदूरी में एक मूल दर तथा निर्वाह लागत भत्ते का आयोजन था किन्तु यह आयोजन तभी तक था जब तक निर्वाह लागत सूचकांक १६२ से २०० तक की स्थिर सीमा से अधिक रहे। (१९३९ के निर्वाह लागत सूचकांक को १०० मानकर) निर्वाह भत्ता समय समय पर विशिष्ट राज्य सरकारों द्वारा निर्धारित आरोही स्तरों (Graduated Scale) के अनुसार निश्चित होना था। विधेयक में मजदूरी अन्तरों को निश्चित करने के लिए, समयोपरि की गणना के लिए, पुरुष एवं स्त्रियों को समान मजदूरी देने के सिद्धान्त को निश्चित करने के लिए और समय समय पर उचित मजदूरी का दोहराव के लिए व्यवस्था थी। उचित मजदूरी का निर्धारण करने की व्यवस्था उचित मजदूरी समिति की सिफारिशों के अनुसार ही निश्चित की गई थी। कर्मचारियों के लिए मजदूरी की उचित दर किसी भी स्थिति में १९४८ के न्यूनतम मजदूरी अधिनियम के अन्तर्गत दी गई मजदूरी की न्यूनतम दरों से कम नहीं हो सकती थी। न्यूनतम मजदूरी

तक निर्वाह लागत सूचकांकों के आधार पर मूल मजदूरी निश्चित की जानी चाहिये। किन्तु अब प्रश्न यह उठता है कि क्या महंगाई भत्ता दिया जाना जारी रखा जाय? जब तक कि निर्वाह लागत १६ से १०२ के स्तर तक न गिर जाय तब तक तो निर्वाह लागत में वृद्धि को आंशिक या पूरे तौर पर पूरा करने के लिए महंगाई भत्ता दिया ही जाना चाहिये। यह भी प्रश्न उठता है कि विभिन्न वर्गों के श्रमिकों को कितनी क्षतिपूर्ति दी जाय? समिति के विचार से निम्नतम वर्गों के श्रमिकों के लिए १००% क्षतिपूर्ति होनी चाहिए। परन्तु ऊंची मजदूरी पाने वाले श्रमिक वर्गों के लिए क्षतिपूर्ति की दर कम होनी चाहिए। इस क्षतिपूर्ति की सीमा भी वेतन दर आदि पर आधारित होनी चाहिए।

**उचित मजदूरी निश्चित करने की व्यवस्था —**

जहां तक उचित मजदूरी निश्चित करने की व्यवस्था स्थापित करने का सम्बन्ध है समिति इसके लिए मजदूरी बोर्डों (Wage Boards) को स्थापित करने के पक्ष में है। प्रत्येक राज्य के लिए एक प्रदेशीय बोर्ड होना चाहिए जिसमें स्वतन्त्र सदस्य एवं बराबर संख्या में मालिकों व श्रमिकों के प्रतिनिधि हों। प्रदेशीय बोर्ड के अतिरिक्त प्रत्येक ऐसे उद्योग में जो कि मजदूरी नियमित करने के लिए चुना गया हो क्षेत्रीय बोर्ड होना चाहिए। क्षेत्रीय बोर्ड के कार्य का भी प्रदेशीय बोर्ड द्वारा समन्वय किया जाना चाहिए। अन्त में एक केन्द्रीय अपीलीय बोर्ड होना चाहिए जिसके सम्मुख मजदूरी बोर्ड द्वारा किए गए निर्णयों की अपील की जा सके।

**सन् १९५० का उचित मजदूरी विधेयक (Fair Wages Bill of 1950)—**

यहां यह उल्लेख किया जा सकता है कि उचित मजदूरी समिति की सिफारिशों के आधार पर एक विधेयक तैयार करके अगस्त १९५० में विधान सभा के समक्ष प्रस्तुत किया गया था। किन्तु अब वह व्यपगत (Lapse) हो गया है। सबसे प्रथम तो इस विधेयक में फैक्ट्री एवं खानों में सभी श्रमिकों की उचित मजदूरी निर्धारित करने की व्यवस्था थी। इस विधेयक में दी गई उचित मजदूरी में एक मूल दर तथा निर्वाह लागत भत्ते का आयोजन था किन्तु यह आयोजन तभी तक था जब तक निर्वाह लागत सूचकांक १८२ से १७० तक की स्थिर सीमा से अधिक बढ़े। (१९३९ के निर्वाह लागत सूचकांक को १०० मानकर) निर्वाह भत्ता समय समय पर विशिष्ट राज्य सरकारों द्वारा निर्धारित आरोही स्तरों (Graduated Scale) के अनुसार निश्चित होना था। विधेयक में मजदूरी अवधियों को निश्चित करने के लिए, समयोपरि की गणना के लिए, पुरुष एवं स्त्रियों को समान मजदूरी देने के सिद्धान्त को निश्चित करने के लिए और समय समय पर उचित मजदूरी का दोहराने के लिए व्यवस्था थी। उचित मजदूरी का निर्धारण करने की व्यवस्था उचित मजदूरी समिति की सिफारिशों के अनुसार ही निश्चित की गई थी। कर्मचारियों के लिए मजदूरी की उचित दर किसी भी स्थिति में १९४८ के न्यूनतम मजदूरी अधिनियम के अन्तर्गत दी गई मजदूरी की न्यूनतम दरों से कम नहीं हो सकती थी। न्यूनतम मजदूरी

की परिभाषा उसी प्रकार की गई थी जिस प्रकार कि उचित मजदूरी समिति ने की थी। उचित मजदूरी की परिभाषा एवं उद्योग की भुगतान क्षमता के प्रश्न भी उसी प्रकार लिए गए थे जिस प्रकार कि समिति ने सिफारिश की थी। मजदूरी की उचित दर भी उस उचित कार्य की मात्रा से सम्बन्धित की गई थी जिसको करने की श्रमिकों से आशा की जाती थी। मजदूरी कार्य की मात्रा के अनुसार निश्चित की जाने की व्यवस्था थी और अगर श्रमिक निर्धारित समुचित कार्य भार समाप्त न करता था तो उसके आधार पर वह बरखास्त किया जा सकता था। जब उचित मजदूरी देने का विषय बोर्ड के विचाराधीन हो उस समय हड़ताल करने तथा तालाबंदी घोषित करने पर रोक लगादी गई थी।

अब सरकार पुनः उचित मजदूरी विधेयक का संशोधित करने तथा उसे प्रस्तुत करने के विषय पर विचार कर रही है। न्यूनतम मजदूरी अधिनियम को पर्याप्त नहीं समझा जाता क्योंकि यह उन बड़े उद्योगों को अपने क्षेत्र में सम्मिलित नहीं करता जिनमें मजदूरी सम्बन्धी विवाद भी अन्य साधारण औद्योगिक विवादों के समान समझ लिए जाते हैं। फिर भी उद्योगपतियों ने इसका विरोध किया है और बढ़ती हुई लागत की आवाज उठाई है। यह कहा जाता है कि न्यूनतम मजदूरी को लागू करने में भी कठिनाई हुई है और अब उचित मजदूरी निश्चित करना तो एक हास्यास्पद सा पग होगा। परन्तु उचित मजदूरी निश्चित करने की वांछनीयता इतनी अधिक है कि इस कार्य को अब अधिक समय के लिये स्थगित नहीं करना चाहिए। मजदूरी बोर्डों की नियुक्ति करते समय सरकार ने उचित मजदूरी समिति की रिपोर्ट की ओर विशेष रूप से ध्यान दिलाया है, ताकि मजदूरी निर्धारण करते समय इस रिपोर्ट में दिए गए सिद्धान्तों का ध्यान रखा जाए। इसके अतिरिक्त सरकार ने मजदूरी निर्धारण में निम्नलिखित बातों पर विचार करने के लिए कहा है — (क) विकासोन्मुख आर्थिक व्यवस्था (Developing Economy) में उद्योग की आवश्यकताएं। (ख) सामाजिक न्याय की मांग। (ग) मजदूरी अन्तरों का समंजन इस प्रकार से हो कि श्रमिकों को अपनी कुशलता बढ़ाने में प्रोत्साहन मिले।

**पंचवर्षीय आयोजनाएँ तथा मजदूरी —**

प्रथम पंचवर्षीय आयोजना में मजदूरी नीति की महत्ता पर समुचित रूप से बल दिया गया था परन्तु आयोजना मुद्रा-स्फीति वातावरण में बनी थी। इस कारण आयोजना आयोग के विचारानुसार मजदूरी में वृद्धि केवल असाधारण रूप से कम दर वाले उद्योगों के अतिरिक्त अधिक सहायक न थी क्योंकि उसका प्रभाव उत्पादन मूल्य और साधारण मूल्य स्तर पर पड़ता। धन-लाभ के वितरण पर एक समझौते के साथ-साथ मजदूरी का रोक लगाना था भी पक्ष लिया गया। आयोजना में यह भी निर्धारित था कि सरकारी एवं निजी उद्योगों में मजदूरी समान रहनी चाहिये त्रिदलीय आधार पर बने स्थायी मजदूरी बोर्ड होने चाहिए, मजदूरी की असमानताएं दूर की जानी चाहिए और मजदूरी का तर्कसंगतीकरण होना चाहिए तथा न्यूनतम

मजदूरी विधान को प्रभावात्मक रूप से कार्यान्वित किया जाना चाहिए।

तथापि वास्तव में न तो मजदूरी पर और न ही लाभों पर रोक लगायी गयी और अधिकतर सिफारिशें तो केवल कागज पर ही सिमटी रह गयीं। अतः द्वितीय पंचवर्षीय योजना में इस बात पर बल दिया गया कि मजदूरी सम्बन्धी ऐसी नीति बनायी जानी चाहिए जो उस स्तर की स्थापना करे जिसका उद्देश्य वास्तविक मजदूरी में वृद्धि करना हो। श्रमिकों के उचित मजदूरी पाने के अधिकार को मान्यता दी गई थी। किन्तु उसको व्यावहारिक रूप में लाने के किसी स्थायी नियम को नहीं बनाया जा सका था। मजदूरी स्तर निर्धारित करने में एक बड़ी कठिनाई यह आती है कि मजदूरी वृद्धि में सीमान्त इकाइयां रुकावट उत्पन्न कर देती हैं। यदि मजदूरी निश्चित करने का आधार प्रत्येक केन्द्र की औसत इकाई की आर्थिक स्थिति को लिया जावे तो उचित मजदूरी को प्राप्त करने की ओर अधिक शीघ्रता से उन्नति हो सकती है किन्तु सीमान्त इकाइयों को उद्योग में बनाये रखने के लिए कुछ पग उठाये जाने आवश्यक हैं। इस कार्य को करने की एक पद्धति यह है कि इन सीमान्त इकाइयों को मिलाकर एक बड़ी इकाई में परिवर्तित कर दिया जाय। इस बात पर भी बल दिया गया था कि मजदूरी में सुधार मुख्यतः उत्पादकता में वृद्धि द्वारा ही हो सकता था और इसके लिए विभिन्न पग उठाए जाने चाहिएं। जो भी लाभ हो उसमें श्रमिकों को बराबर के भाग का आश्वासन दिया जाने चाहिए। समाज की समाजवादी व्यवस्था के ध्येय की पूर्ति के लिए एक सम्पूर्ण मजदूरी नीति का निर्माण करने के हेतु एक मजदूरी आयोग की नियुक्ति करने की भी सिफारिश की गई थी परन्तु इसके पूर्व मजदूरी के आंकड़ों की गणना करने का सुझाव था। इस बीच मजदूरी सम्बन्धी विवादों को निबटाने के लिए त्रिदलीय मजदूरी बोर्ड स्थापित किए जाने चाहिएं।

इन सिफारिशों को कार्यान्वित करने के लिए चीनी (दिसम्बर १९५७) एवं सीमेंट (अप्रैल १९५८) उद्योगों में त्रिदलीय मजदूरी बोर्डों का निर्माण किया गया। सूती कपड़ा उद्योग के लिए मजदूरी बोर्ड पहले ही स्थापित किया जा चुका था। (मार्च १९५७)। १९५५ में श्रमजीवी पत्रकारों के हेतु एक मजदूरी बोर्ड भी स्थापित किया गया था। इसके पश्चात् अन्य अनेक उद्योगों के लिए मजदूरी बोर्डों की स्थापना हो चुकी है। उदाहरणतः—जूट उद्योग के लिए (अगस्त १९६०) चाय बागान के लिए (दिसम्बर १९६०) कॉफी और रबर बागान के लिए (जुलाई १९६१) तथा लोहा तथा इस्पात उद्योग के लिए (जनवरी १९६२)। इन बोर्डों को उन्हीं सिद्धान्तों के आधार पर मजदूरी निर्धारित करने को कहा गया है जिनका उल्लेख उचित मजदूरी समिति की रिपोर्ट में किया गया है। सूती कपड़ा उद्योग सीमेंट उद्योग और चीनी उद्योग के मजदूरी बोर्डों की सिफारिशें और उन पर सरकार का निर्णय प्रकाशित कर दिए गए हैं। जूट उद्योग के मजदूरी बोर्ड की अंतरिम सिफारिशों का ऊपर उल्लेख किया जा चुका है। यह त्रिदलीय मजदूरी बोर्ड मजदूरी निर्धारित करने के लिए

प्रतिशत वृद्धि की माँग की है जबकि मालिकों के संघों ने मजदूरी कम करने की तथा मजदूरी को उत्पादकता से सम्बन्धित करने की माँग की है। 'मजदूरी दरों को जड़ करने (Wage Freeze) के विषय में भी कुछ आवाज उठाई गई है परन्तु ऐसी जड़ता को व्यावहारिक रूप नहीं दिया जा सकता। विभिन्न प्रकार के नियन्त्रणों को अपनाये बिना विशेषकर आवश्यक वस्तुओं के मूल्यों पर नियन्त्रण किये बिना मजदूरी जड़ नहीं की जा सकती। यह आशा की जाती है कि मजदूरी निश्चित करते समय मजदूरी बोर्ड उचित मजदूरी समिति की रिपोर्ट पर भी ध्यान देंगे और साथ-साथ एक ऐसी मजदूरी नीति का निर्माण करेंगे जो कि देश के साधनों का इष्टतम उपयोग करने तथा आर्थिक उन्नति करने में सहायक होगी और समाज के समाजवादी व्यवस्था के ध्येय के अनुकूल होगी। कुछ मजदूरी बोर्डों ने इस सम्बन्ध में सराहनीय कार्य किए हैं।

तृतीय पंचवर्षीय आयोजना में यह उल्लेख किया गया है कि कुछ उद्योगों और कृषि में जहां श्रमिकों की आर्थिक स्थिति गिरी हुई है सरकार ने न्यूनतम मजदूरी निर्धारित करके सुरक्षा प्रदान करने का उत्तरदायित्व लिया है। परन्तु न्यूनतम मजदूरी अधिनियम कई स्थानों में अधिक प्रभावशाली नहीं सिद्ध हुआ है। इस अधिनियम को पहले से अधिक अच्छी तरह लागू करने के लिए हमें निरीक्षण व्यवस्था को और मजबूत बनाना होगा। बड़े-बड़े उद्योगों में अन्ततः मजदूरी का निर्धारण सामूहिक सौदाकारी समझौता और विवाचन द्वारा किया जाना चाहिये। जैसे-जैसे सम्भव हो, मजदूरी बोर्डों को अन्य उद्योगों में भी स्थापित करना चाहिये। तृतीय आयोजना रिपोर्ट में इस बात का भी संकेत किया गया है कि उचित मजदूरी समिति और भारतीय श्रम सम्मेलन में मजदूरी सम्बन्धी जो सिद्धान्त व आदर्श निर्धारित किये गए हैं उन्हें ध्यान में रखना चाहिये। न केवल न्यूनतम मजदूरी ही निर्धारित की जानी चाहिए वरन् मजदूरी इतनी उचित होनी चाहिये कि उसमें कार्यकुशलता को बढ़ाने और उत्पादन की मात्रा और गुण में उन्नति करने के लिये प्रोत्साहन मिले। इस ओर भी संकेत किया गया है कि श्रमिकों की मजदूरी और उच्च प्रबन्धकों के वेतनों में बहुत अधिक असमानता है। वेतन सम्बन्धी दावों और बोनस की अदायगी के लिए निर्देशक सिद्धान्त और आदर्श निर्धारित करने की समस्याओं का अध्ययन करने के लिए एक आयोग की नियुक्ति करने की सिफारिश है।

**मजदूरी अन्तर (Wage Differentials) और मजदूरी का समानीकरण (Standardisation) —**

भारत में मजदूरी में ही सम्बन्धित एक अन्य समस्या मजदूरी-अन्तर और मजदूरी का समानीकरण है। यह एक सर्वविदित तथ्य है कि मजदूरी राज्य-राज्य में उद्योग उद्योग में और व्यवसाय-व्यवसाय में भिन्न है तथा वर्ष-वर्ष में बदलती भी रहती है। मजदूरी स्तर का प्रादेशिक विवेचन भी इस बात को स्पष्ट करता है। यह देखा गया है कि मजदूरी दर अन्य राज्यों की अपेक्षा देहली महाराष्ट्र बिहार, उ० प्र०

और पश्चिमी बंगाल में ऊँची है जबकि आसाम और उड़ीसा में नीची है। निरन्तर चालू उद्योगों में औसत वार्षिक आय महाराष्ट्र बिहार देहली उ० प्र० व आसाम में तो ऊँची है जबकि मद्रास और उड़ीसा में अपेक्षाकृत कम है। उद्योगों में श्रमिक पर किये गये व्यय को ध्यान में रखते हुए यह कहा जा सकता है कि औसत मजदूरी दरों में भिन्नता होने के कारण श्रम लागत भी भिन्न हो जाती है। प्रति श्रमिक पर प्रतिदिन लागत महाराष्ट्र पश्चिमी बंगाल मद्रास उ० प्र० बिहार तथा सारे भारत में क्रमशः ३.६२ रु० ३.६९ रु० ३.८१ रु० ३.६६ रु० ३.७५ रु० तथा ३.१६ रु० अनुमान की गयी है। प्रत्येक राज्य के प्रत्येक उद्योग में मजदूरी दरों में अन्तर पाया जाता है परन्तु क्षेत्रीय अन्तर अधिक स्पष्ट है। कुछ श्रमिक वर्गों की न्यूनतम मूल मजदूरी दरें देखने से ज्ञात होता है कि अन्य स्थान क्षेत्रों की अपेक्षा जहाँ सूती उद्योग फैले हुये हैं बम्बई की सूती मिलों में मजदूरी दरें अधिक हैं। उदाहरणार्थ एक बुनने वाले को बम्बई में १ रु० प्रतिमास मिलते हैं मदुरा में २० रु० और बंगाल में २० रुपये मिलते हैं। कमाई तथा उपार्जन की दरों में भी स्थान-स्थान में अन्तर है जिसके कारण स्त्री और पुरुषों की निवल (Net) आय में भी अन्तर पाया जाता है। कुशल अर्ध-कुशल तथा अकुशल श्रमिकों की मजदूरियों में भी भिन्नता पाई जाती है और इनकी मजदूरी के अन्तर अन्य देशों की अपेक्षा भारत में अधिक है।

महंगाई भत्ता भी स्थान-स्थान पर भिन्न है क्योंकि उसको देने का आधार भी अलग-अलग स्थान पर भिन्न-भिन्न होता है। कुछ स्थानों में तो महंगाई भत्ता निर्वाह व्यय से सम्बन्धित है तथा इसकी दर विभिन्न श्रमिक वर्गों के लिये पृथक-पृथक है। कुछ मामलों में महंगाई भत्ता समान है जबकि अन्य स्थानों में महंगाई भत्ता आय के समानुपात में घटता-बढ़ता है। यह कभी-कभी मालिकों के संघों द्वारा भी निर्धारित किया जाता है और केवल उन्हीं उद्योगों में लागू होता है जिनके मालिक संघ के सदस्य हैं। यह समय-समय पर औद्योगिक अधिकरणों के पंचाटों द्वारा भी निर्धारित किया गया है। इन सब परिस्थितियों का सम्मिलित प्रभाव यह हुआ है कि मजदूरी में विभिन्न क्षेत्रों में बहुत अधिक असमानता आ गई है।

श्रमिकों की औसत वार्षिक आय भी राज्य-राज्य में पृथक-पृथक है। जूट उद्योग में मूल-मजदूरी दर पश्चिमी बंगाल में सर्वाधिक है, जब कि उत्तर प्रदेश की सूत मिलों में श्रमिकों की औसत आय बोनस मिलने के कारण अधिक है। बिहार एवं मद्रास की जूट मिलों के श्रमिकों की आय कम है। पश्चिमी बंगाल के श्रम-मंत्री के जनवरी १९६० में दिए गए वक्तव्य के अनुसार चाय के बागान में श्रमिक को १.०४ नये पैसे प्रतिदिन मिलता है। जूट उद्योग में ९७.१८ रुपये प्रति माह मजदूरी है। इंजीनियरिंग उद्योग में ७९ रुपये प्रति माह मजदूरी है परन्तु बम्बई की कपड़ा मिलों में महंगाई भत्ते के अतिरिक्त श्रमिक को १७५ रुपये प्रति माह मिलते हैं। अन्य उद्योगों में भी मजदूरी दरों की असमानता इसी प्रकार प्रदर्शित है। भागों में

मजदूरी दरों में इतनी अधिक असमानता नहीं है जितनी कि फैक्टरी की मजदूरी दरों में है फिर भी विभिन्न ग्रामों और विभिन्न क्षेत्रों में मूल मजदूरी तथा अर्जित आय में अन्तर है। जापान में भी मजदूरी में काफी अन्तर पाया जाता है। यह भी देखा गया है कि महायुद्ध के पश्चात् औसत नकद मजदूरी में काफी बढ़ोत्तरी हुई है किन्तु यह बढ़ोत्तरी भी समान रूप से नहीं हुई है।

**मजदूरी के समानीकरण की आवश्यकता—**

मजदूरी दरों में अन्तर किसी वैज्ञानिक सिद्धान्त पर आधारित नहीं है। प्रत्येक फैक्टरी ने अपना अलग-अलग कार्य-विभाजन विभिन्न वर्गों में किया है तथा प्रत्येक वर्ग की अपनी विशेष शब्दावली बना ली गई है। विभिन्न उद्योगों में उत्पादन हेतु विभिन्न कार्य प्रणालियाँ अपनाई जाती हैं और विभिन्न प्रकार की मशीनें कार्य में लाई जाती हैं। इस प्रकार बहुत सा समय धन तथा श्रम व्यर्थ जाता है क्योंकि अधिकतर श्रमिकों के साथ अधिकांश प्रशासन कार्यों के लिए पृथक्-पृथक् आधार पर व्यवहार करना पड़ता है। उद्योग-उद्योग में एक उद्योग की फैक्टरी-फैक्टरी में तथा स्थान-स्थान में मजदूरी दरों के अवैज्ञानिक अन्तर के कारण श्रमिकों का एक फैक्टरी से दूसरी फैक्टरी में प्रवसन होता रहता है। कभी-कभी मजदूरी के यह अन्तर औद्योगिक असन्तोष और विवाद के कारण बन जाते हैं। अधिकतर श्रमिक उत्तम मजदूरी देने वाले उद्योगों की ओर आकर्षित होते हैं तथा कम मजदूरी देने वाले उद्योगों में अधिक मजदूरी में वृद्धि की माँग करते हैं। यदि यह माँगें पूर्ण नहीं की जाती हैं तो हड़ताल आदि का अवलम्ब लिया जाता है, जिसके फलस्वरूप उद्योग आदि बंद हो जाते हैं जिसका परिणाम यह होता है कि उत्पादन तथा लाभ में कमी हो जाती है। इस प्रकार यदि मजदूरी की विभिन्न दरें प्रचलित होती हैं तो उनके कारण प्रत्येक फैक्टरी एवं उद्योग में न केवल अधिक समय श्रम एवं कर्मचारी लगाने पड़ते हैं वरन् ये विभिन्न दरें श्रमिकों में असन्तोष तथा श्रमिकों एवं मालिकों में विवाद का कारण बन जाती हैं क्योंकि या तो श्रमिकों को अपर्याप्त एवं अपूर्ण मजदूरी दी जाती है अथवा श्रमिक विभिन्न दरों के कारण उत्पन्न जटिलता को समझ नहीं पाते।

अतः श्रमिकों एवं मालिकों दोनों की ही ओर से मजदूरी के समानीकरण की बहुत माँग की गई है। समानीकरण का साधारण तौर पर अर्थ उद्योग में समान कार्य वर्ग के लिए मजदूरी के एक समान स्तर को निर्धारित करना है। इसका अर्थ यह नहीं है कि सब श्रमिकों को एक समान मजदूरी दी जाय। समान स्तर की मजदूरी का अर्थ अनियन्त्रित मजदूरी निश्चित करना भी नहीं है वरन् एक ऐसी उचित एवं सन्तोषपूर्ण मजदूरी निश्चित करना है जो व्यवहार में एक समान हो। समान स्तर की मजदूरी स्थानीय तथा उद्योग के अनुसार भी हो सकती है। स्थानीय दर की मजदूरी का समानीकरण निश्चित करना तब सरल प्रतीत होता है जब अकुशल, अर्द्धकुशल कुशल एवं बहुत कुशल श्रमिकों की न्यूनतम मजदूरी निश्चित हो और यह मजदूरी उद्योग के विभिन्न व्यवसायों में कार्यानुसार कुशलता के अनुसार तथा श्रमिक के अनुभव के अनुसार दी

# १६

# औद्योगिक श्रमिकों की ऋण-ग्रस्तता
## (Indebtedness of Industrial Workers)

भारत के औद्योगिक श्रमिकों के विशेषकर कारखानों में कार्यरत लोगों के आर्थिक जीवन का एक विशेष लक्षण यह है कि वह अधिकतर जन्म से ही ऋण ग्रस्त होते हैं, ऋण में ही रहते हैं तथा ऋण में ही मरते हैं। रॉयल श्रम आयोग के अनुसार श्रमिकों के निम्न जीवन-स्तर के उत्तरदायी कारणों में ऋणग्रस्तता को उच्च स्थान दिया जाना चाहिए।" आयोग का यह भी कथन है कि "अधिकांश श्रमिक तो वास्तव में ऋण में ही पैदा होते हैं। इस बात से हृदय में दुःख भी होता है और प्रशंसा भाव भी आता है कि प्रत्येक पुत्र साधारणतः अपने पिता के ऋण का उत्तरदायित्व ले लेता है। यह एक ऐसा उत्तरदायित्व होता है जो कानूनी आधारों की अपेक्षा धार्मिक एवं सामाजिक कारणों पर अधिक आधारित है।"[1] इसलिए आयोग के अनुसार औद्योगिक श्रमिकों की एक बड़ी संख्या अपने श्रमिक जीवन के अधिकांश समय में ऋण ग्रस्त ही रहती है।

**ऋण ग्रस्तता की व्यापकता — (Extent of Indebtedness)**

यह अनुमान लगाया गया है कि अधिकतर औद्योगिक केन्द्रों में कम से कम दो तिहाई श्रमिक ऋण-ग्रस्त हैं और ऋण की राशि तीन माह के वेतन से भी अधिक है। यद्यपि इस सूचना को अधिक विश्वसनीय नहीं कहा जा सकता क्योंकि जांच अधिकारियों को श्रमिक अपनी आर्थिक स्थिति बताने में संकोच करता है फिर भी इस ही की कुछ जांचों द्वारा श्रमिक वर्ग की ऋण-ग्रस्तता की व्यापकता ज्ञात होती है।[2] श्रमिकों को भी कई बार स्वयं ही ऋण की व्यापकता का पूर्ण ज्ञान नहीं होता। इसके अतिरिक्त रॉयल श्रम आयोग तथा सन् १९४६ की श्रम अनुसंधान समिति ने भी ऋण-ग्रस्तता के प्रश्न पर विस्तारपूर्वक विचार किया था। ऋण के विषय में हमें कुछ ऐसी रिपोर्टों द्वारा भी आंकड़े प्राप्त होते हैं जो रिपोर्टें ऐसी पारिवारिक बजट जांचों की हैं जो कि सन् १९४४-४५ में भारत सरकार की "निर्वाह व्यय सूचनांक" को तैयार करने की योजना के अन्तर्गत की गई थीं। इस विषय पर भारतीय श्रम वार्षिक पुस्तिका १९४७-४८ (Indian Labour Year Book, 1947-48) के पृष्ठ १९६ पर दिए गए आंकड़े निम्नलिखित तालिका में उद्धृत हैं —

1. Report of the Royal Commission on Labour P. 274.
2. Labour Bulletin (U. P.) June 1955. Report by Dr. Vidya Dhar Agnihotri.

## भिन्न भिन्न औद्योगिक केन्द्रों में ऋण ग्रस्तता —

श्रम अनुसंधान समिति ने भिन्न-भिन्न केन्द्रों तथा भिन्न-भिन्न उद्योगों में ऋण ग्रस्तता की व्यापकता पर एक विस्तृत रिपोर्ट दी थी। बम्बई शहर में ऋण की मात्रा १० रु० से ७०० रु० तक है। अहमदाबाद में ८७% श्रमिक परिवार ऋण ग्रस्त थे और औसत ऋण प्रति परिवार २६६ २० रु० था। शोलापुर में औसत ऋण प्रति परिवार २३४ रु० था। नागपुर में प्रान्तीय सरकार द्वारा १९४१-४२ में की गई जांच से ज्ञात हुआ कि ८२% से अधिक परिवार ऋण-ग्रस्त थे और कुल औसत ऋण ११९ रु० था जो कि औसत मासिक आय का चौगुना था। अजमेर ही जहाँ कि अधिकांश जनसंख्या रेलवे उद्योग में कार्यरत् है वास्तव में एक ऐसा केन्द्र था जहाँ ऋण ग्रस्त परिवारों की प्रतिशत संख्या सबसे कम थी। पारिवारिक बजट जांच के अनुसार वहाँ केवल ६ ७८ प्रतिशत परिवार ऋण-ग्रस्त थे और औसत ऋण प्रति परिवार लगभग २७१ रु था। मद्रास में सन् १९३५ की पारिवारिक बजट जांच से ज्ञात हुआ है कि ९०% परिवार ऋण-ग्रस्त थे और औसत ऋण प्रति परिवार लगभग २६२ रु० था। मिर्जापुर म कालीन उद्योग में ७०·८ /० श्रमिक ऋणग्रस्त पाए गए और औसत ऋण प्रति श्रमिक लगभग ११४ रु० था। श्रीनगर के कालीन बुनने के उद्योग में ८२% श्रमिक तथा अमृतसर में ९०% से अधिक श्रमिक ऋणग्रस्त पाए गए। कलकत्ता कानपुर व मद्रास के चर्म उद्योग व चमड़ा रंगने के उद्योगों में ऋण ग्रस्त श्रमिकों की प्रतिशत संख्या क्रमशः १० ९६ १ तथा ६६·४ थी। विभिन्न स्थानों के छापेखानों में ऋण ग्रस्त श्रमिकों की प्रतिशत संख्या देहली और इलाहाबाद में क्रमशः ९१ ३ और ८७ २ पाई गई। बम्बई के बीड़ी उद्योगों में प्रत्येक श्रमिक ऋण ग्रस्त पाया गया और ऋण ग्रस्तता की औसत राशि १०० रु० पाई गई। चीनी उद्योग में ऋण ग्रस्त श्रमिकों की प्रतिशत संख्या मेरठ, गोरखपुर, व मद्रास में क्रमशः ७८ ९, ८० व ७४ प्रतिशत थी तथा औसत ऋण प्रति श्रमिक क्रमशः १९० रु० १६१ र व १४१ र था। अनुसंधान समिति द्वारा इसी प्रकार चमड़ा उद्योग बागान मिलों बगान की मिलों भिन्न भिन्न भागों ट्रामवेज व बस सेवाओं में ऋण ग्रस्तता अधिक पाई गई है। कुछ प्रान्तों मे औद्योगिक श्रमिकों की पारिवारिक बजट जांच द्वारा भी अधिक ऋण ग्रस्तता का पता चलता है।

कानपुर में डा० अग्निहोत्री द्वारा की गई जांच के आधार पर दो तिहाई अधिक परिवार ऋण ग्रस्त हैं जिनका औसत ऋण प्रति परिवार ११३·८७ रु० है और निषेधात्मक (Prohibitory) कानून के होते हुए भी ब्याज की दर अधिक है। ब्याज की दर १२ से ३० % प्रतिवर्ष तक है। पठान महाजनों की जगह पंजाबी महाजनों ने ले ली है जो कि अत्यधिक ब्याज की दरें वसूल करते हैं। उधार देने वाली एजेंसियां और उनके द्वारा दिए गए ऋणों का प्रतिशत भाग इस प्रकार है :—मित्र तथा सम्बन्धी—४० ८%, बनिया तथा महाजन—३८·७%, सह कारी समिति ।—७ ८%, मध्यस्थ एवं मिस्त्री—२ १%, मकान मालिक—१ ५%

बेकारी—४१%, अन्य २६%। विभिन्न उद्देश्यों के लिए ऋण का प्रतिशत मान इस प्रकार है —रहन-सहन व्यय—४५.१ सामाजिक उत्सव—११.० बीमारी—१४.४ सम्पत्ति-क्रय २.६ तथा ऋण की अदायगी—४.६।

## ऋणग्रस्तता के कारण

औद्योगिक श्रमिकों की ऋणग्रस्तता का उपरोक्त विश्लेषण उनकी गिरी हुई आर्थिक अवस्था की दुखपूर्ण कहानी है—इस अत्यधिक ऋणग्रस्तता के अनेक कारण हैं। अधिकतर पुत्र अपने पिता के ऋण को पैतृक सम्पत्ति के रूप में ग्रहण करता है। परन्तु ऋणग्रस्तता का सबसे प्रमुख कारण समय-समय पर विवाहोत्सव मृत्यु संस्कार, पर्व तथा धार्मिक उत्सव आदि हैं। श्रमिकों की प्रवासिता भी उनकी ऋणग्रस्तता का एक महत्त्वपूर्ण कारण है। जब कोई ग्रामीण प्रथम बार शहर में पहुँचता है तो उसके साधन एक ग्रामीण गैरिहर की अपेक्षाकृत अधिक सीमित होते हैं। प्रारम्भिक पूर्व के लिए व पहिले कुछ सप्ताहों में (जिनमें कि मालिक उसे कोई वेतन नहीं देता) खर्च हेतु उसे किसी भी शर्त पर ऋण लेने में संकोच नहीं होता। बहुधा किसी बन्धक रखी जाने लायक कोई वस्तु न होने के कारण श्रमिक एक ऐसे प्रोनोट पर धन के लिए हस्ताक्षर कर देता है (जो धन सम्भवतः उसे कभी न मिलता) जिसमें लिखी बातों का अक्षर उसे ज्ञान भी नहीं होता। फिर इस बुराई का एक और कारण अज्ञात विपत्तियों का अकस्मात् सामना करने के लिए किसी भी संचित राशि का न होना है। भारत में मजदूर का वेतन-स्तर अत्यन्त न्यून है और इस कारण बचत भी कम ही हो सकती है। यद्यपि सरकारी पारिवारिक बजट जाँच से यह ज्ञात होता है कि अल्प वेतन ही ऋणग्रस्तता का एकमात्र कारण नहीं है क्योंकि अधिक वेतन पाने वाले श्रमिक अल्प वेतन पाने वालों से अधिक ऋणग्रस्त हैं। फिर भी हम यह कह सकते हैं कि न्यून वेतन श्रमिकों की ऋणग्रस्तता का एक महत्त्वपूर्ण कारण है। निर्धनता कभी तो ऋणग्रस्तता का कारण बन जाती है कभी उसका परिणाम होती है और कभी दोनों ही है। यह सत्य है कि ऋणग्रस्तता का मुख्य कारण सामाजिक रीतियों पर श्रमिकों द्वारा किया गया व्यय है। इस व्यय को साधारणतया अपव्यय समझा जाता है परन्तु यह स्मरण रखना चाहिए कि श्रमिक सामाजिक संगठन का एक अंग है अतः उसे भी कुछ सामाजिक कार्य एक निश्चित स्तर पर पूर्ण करने होते हैं। इन मामलों में व्यक्ति प्रायः असहाय होता है क्योंकि श्रम अनुसंधान समिति के शब्दों में "भारत जैसे देश में रीति-रिवाज केवल शासक ही नहीं वरन् अत्यन्त निर्दयी शासक है।"*

यह कहा जा सकता है कि औद्योगिक श्रमिक की ऋणग्रस्तता का एक मुख्य कारण यह है कि उसका व्यय अधिक है और आय कम है। चूंकि न स्थायी नौकरी के कारण उसे अपर्याप्त वेतन मिलता है और इसी कारण उसकी आय भी

* In a country like India custom is not only a king but tyrant as well."

कम है। श्रम के शक्तिशाली संगठन न होने के कारण श्रमिक अधिक मजदूरी पाने में असमर्थ रहता है। जब श्रमिक को अपने व अपने परिवार को पालने के लिए पर्याप्त धन प्राप्त नहीं होता तो उसके लिए, यदि मिले तो केवल ऋण लेने का मार्ग ही खुला रह जाता है। उसका व्यय अधिक होता है क्योंकि उसे सामाजिक उत्सवों पर व्यय करना पड़ता है और यदि ऐसे व्यय को त्यागा भी जा सकता हो तो भी श्रमिक अपनी अशिक्षितता के कारण नहीं त्याग पाता है। फिर शराब व जुआ भी ऋणग्रस्तता के लिए उत्तरदायी है। श्रमिक को परिवार में बीमारी बेरोजगारी बरखास्तगी हड़ताल अथवा तालाबन्दी के समय में भी ऋण लेना पड़ता है। सामाजिक उत्सवों पर विशेषकर विवाहोत्सवों पर व्यय ऋणग्रस्तता का प्रमुख कारण पाया गया है और ऋणग्रस्तता में सामाजिक उत्सवों पर व्यय का अनुपात जमशेदपुर में ११.८% बिहार की कोयला खानों में १८.२% तथा कानपुर में ११% पाया गया है। विभिन्न स्थानों में विवाह के कारण लिए गए ऋण का प्रतिशत भाग १० व ४० प्रतिशत के बीच है।

ऋणग्रस्तता का एक अन्य महत्वपूर्ण कारण यह भी है कि श्रमिकों को ऋण सरलता से मिल जाता है। श्रमिक को नगर में महाजन द्वारा जो कि अधिकतर मारवाड़ी पठान अथवा पंजाबी होता है ऋण आसानी से मिल जाता है। बहुधा यह भी देखा गया है कि मिस्त्री अथवा मध्यस्थ भी ऋण देने का धन्धा करते हैं। औद्योगिक क्षेत्रों में परचूनिए भी ऋण देते हैं और ऋण जिन्स अथवा सामग्री के रूप में भी दिया जाता है। दुकानदार उधार पर भोजन एवं मदिरा भी देते हैं। वास्तव में यह देखा गया है कि कोई भी व्यक्ति, जिसके पास तनिक भी पैसा धन हो ऊँची दर पर ऋण देने के विषय में सोचने लगता है। बहुधा छोटे मोटे क्लर्क सिपाही, श्रमिकों की विधवाएं, अथवा वेश्याएं इस प्रकार से अत्यधिक ब्याज की दरों पर (जो १२० से ३००% तक होती हैं) उधार देकर अपनी आय में वृद्धि कर लेती हैं। ब्याज की दरें बहुत ऊँची होती हैं क्योंकि श्रमिक के पास अपनी जमानत के अतिरिक्त कोई जमानत नहीं होती और उसकी अस्थिरता के कारण उसको ऋण देने में बहुत जोखिम भी होता है। अधिकतर श्रमिक महाजनों के चंगुल में फंस ही जाता है और कभी-कभी अपने मित्रों के अहसान से भी जो बहुधा महाजन के एजेन्ट ही होते हैं उधार धन लेने के लिए तैयार हो जाता है। अशिक्षित औद्योगिक श्रमिक के अंगूठे का निशान प्रोनोट पर ले लिया जाता है और इसमें धोखे की गुंजाइश बहुत अधिक रहती है। यदि लिखित प्रमाण न भी हो तब भी श्रमिक में पठान महाजन की मांग को ठुकराने का साहस नहीं होता। यह पठान बहुत ऊँची दरों पर ब्याज वसूल करते हैं और यदि श्रमिक ऋण चुकाने में कुछ आनाकानी करे तो शारीरिक क्षति पहुंचाने का भय दिखाकर प्रत्येक मास वेतन का अधिकांश भाग ब्याज के रूप में ही ले लेते हैं।

### ऋणग्रस्तता के दुष्परिणाम —

सरलता से मिला हुआ ऋण श्रमिक के लिए सबसे बड़ा अभिशाप साबित हुआ है और इस रीति का सबसे दुखदायी भाग यह है कि उसे बड़े-बड़े ऋण भी आसानी से मिल जाते हैं जिनको श्रमिक कभी भी चुकाने की आशा नहीं कर सकते। उनकी अशिक्षितता उनमें व्यावसायिक समझ और दूरदर्शिता पैदा करने में बाधक सिद्ध होती है और उनकी हिसाब लगाने की असमर्थता के कारण उन्हें इस बात के लिए विवश होना पड़ता है कि महाजनों के द्वारा ही ऋण की राशि अधिक या कम जितनी भी बताया जाए, उसे स्वीकार कर लें। अधिकतर महाजनों को पूरा ब्याज लगातार नहीं मिलता और इसलिए इस बकाया ब्याज को वे मूल धन में जोड़ देते हैं। कुछ ही वर्षों में यह मूल ऋण बहुत बड़े व स्थायी ऋण में परिवर्तित हो जाता है। बहुत बार तो महाजन वेतन मिलने वाले दिन ही श्रमिक तथा उसके सम्पूर्ण परिवार का कुल वेतन ले लेते हैं और उनको अपना जीवन निर्वाह हेतु धन दे देते हैं। बहुत से परिश्रमी श्रमिक केवल ब्याज देने के लिये अपने जीवन की आवश्यकताओं का दोहन पर विवश हो जाते हैं और मूल ऋण चुकाने का तो उन्हें मौका ही नहीं मिल पाता। इसलिए ऋणग्रस्तता कार्य कुशलता की वृद्धि में बाधक है। ऋणग्रस्त श्रमिक जो कुछ अतिरिक्त प्रयत्न करते हैं उसका लाभ केवल महाजन को ही होता है और ऋणग्रस्त श्रमिक सदा परेशान रहता है। इस प्रकार ऋण की विडम्बना श्रमिकों के आत्मसम्मान के लिये एक अभिशाप सिद्ध हुई है और उनकी कार्यकुशलता का ह्रास करती है।*

### ऋणग्रस्तता की समस्या को सुलझाने के उपाय —

ऋणग्रस्तता के उपरोक्त दुष्परिणामों के फलस्वरूप शाही श्रम आयोग ने अनेक उपाय सुझाए हैं। उनमें प्रमुख यह है कि श्रमिकों की ऋण प्राप्त करने की सुविधा को कम किया जाय और महाजन के लिये श्रमिकों का [illegible] के बाहर ऋण देना असम्भव बना दिया जाय। ऋणग्रस्तता की समस्या को सुलझाने हेतु प्रान्तीय एवं केन्द्रीय सरकारों द्वारा जो वर्तमान वैधानिक पग उठाए गए हैं वे शाही श्रम आयोग की सिफारिशों के परिणामस्वरूप ही हैं।

### मजदूरी की कुर्की के विरुद्ध लिए गए पग —
(Measures against Attachment of Wages)

आयोग ने पहले मजदूरी की कुर्की के प्रश्न पर विचार किया। उस समय यद्यपि सन् १९०८ की व्यावहारिक दण्ड संहिता (Civil Procedure Code) के अन्तर्गत श्रमिकों व घरेलू नौकरों की मजदूरी की कुर्की नहीं हो सकती थी परन्तु और या संहिता के उपबन्ध ऐसे थे कि जिन से व्यवस्थित उद्योगों के श्रमिक संहिता के दायरे में नहीं आते थे। इसके अतिरिक्त इस संहिता के अन्तर्गत महाजनों को इस बात की आशा थी कि वह कुछ वर्गों के श्रमिकों के लिये (जैसे रेलवे

*The tyranny of debt demoralises the employee and impairs his efficiency.

कर्मचारी तथा स्थानीय शासन कर्मचारी) मालिकों द्वारा ऋण वसूल करने में सहायता ले सकते थे और वेतन कुर्की के लिये आज्ञा पत्र प्राप्त कर सकते थे। कानून द्वारा महाजनों को दी गयी इस सुविधा एवं सुरक्षा को दूर करने के लिये आयोग ने सिफारिश की कि "प्रत्येक एस श्रमिक की मजदूरी जिसका वेतन १००) रु० से कम हो कुर्की की सम्भावना से मुक्त कर दी जानी चाहिये।"

इस सिफारिश को कार्यान्वित करने के लिये भारतीय सरकार ने सन् १९०८ में नागरिक दण्ड अधिनियम (Civil Procedure Act) को संशोधित किया। इस संशोधित अधिनियम के अन्तर्गत उन श्रमिकों का वेतन जिन को १००) रु० प्रति मास से कम मिलते हैं और सरकारी कर्मचारी के वेतन के पहिले सौ रुपये और शेष के आधे भाग को कानूनी कुर्की से छूट दे दी गई है। यह अधिनियम निरन्तर कुर्की की अवधि को भी सीमित करता है और इसमें इस बात की एक धारा है कि यदि किसी श्रमिक का २४ माह का वेतन कुर्क कर लिया गया है तो फिर कुर्की से उसे एक वर्ष तक छूट रहेगी। अक्टूबर सन् १९५० के अधिसूचना द्वारा भारतीय सरकार ने निर्वाह खर्च बोनस और अन्य प्रकार के भत्तों को भी कानूनी कुर्की से मुक्त कर दिया है।

**ऋण हेतु कारावास के विरुद्ध उपाय —**

आयोग की एक अन्य सिफारिश ऋण हेतु कारावास के दण्ड से सम्बन्धित थी। आयोग की रिपोर्ट देने के समय जैसा कि कानून था इसके अनुसार किसी भी ऋणी पुरुष को ५० रु० से अधिक राशि की डिग्री (Decree) के निष्पादन (Execution) के हेतु गिरफ्तार किया जा सकता था और ६ माह का कारावास दिया जा सकता था। यदि ऋण की राशि कुछ कम होती थी तो ६ हफ्ते के कारावास की व्यवस्था थी। आयोग ने यह भी बताया कि केवल इस बात की धमकी ही कि ऋण न अदा करने पर ऋणी को कारावास कराया जा सकता था ऋणदाता के हाथ में एक शक्तिशाली हथियार था यद्यपि आयोग की सूचना के अनुसार यह भी पता लगा कि न्यायालय साधारणतया कारावास का दण्ड देने के पक्ष में न थे और ऋणदाता भी ऐसे व्यक्ति को जिसके पास रुपया न हो कारावास दिलाने के पक्ष में न थे क्योंकि उन्हें कारावास काल में ऋणी के खाने पीने की व्यवस्था करनी पड़ती थी। इसलिए आयोग ने सिफारिश की कि उसके विचार में ऋणियों के लिए कारावास का दण्ड न्यायोचित नहीं था और कम से कम उन औद्योगिक श्रमिकों के लिए जिनका मासिक वेतन १००) रु० से कम हो ऋण के कारण पकड़े जाने के नियम को तथा कारावास के दण्ड को समाप्त कर देना चाहिए जब तक कि यह न सिद्ध हो जाय कि ऋणी अदा करने की स्थिति में होते हुए भी ऋण का भुगतान नहीं कर रहा है।

पंजाब सरकार ने १९३४ में पंजाब ऋणग्रस्तता सहायता अधिनियम (Punjab Relief of Indebtedness Act) पारित किया जिसके अन्तर्गत किसी भी ऋणी को उस समय तक कारावास नहीं हो सकता था जब तक कि वह अपनी किसी ऐसी जायदाद से जो डिग्री के निष्पादन के लिए कुर्क की जा सकती हो ऋण की राशि देने से

इन्कार न करदे। भारत सरकार ने भी १९३६ में ऋण वापिस न करने पर कारावास के दण्ड को रोकने के लिए 'व्यावहारिक दण्ड संहिता' में संशोधन किए। इस संशोधित अधिनियम द्वारा सिवाय उस स्थिति के जबकि ऋणी से यह सम्भावना हो कि वह न्यायालय के क्षेत्राधिकार से बाहर चला जायगा और इस प्रकार डिक्री निष्पादन में रुकावट डालेगा अथवा देर करेगा या जहाँ सम्पत्ति बेइमानी से हस्तगत न की गई हो ऋण के लिए कारावास का दण्ड नहीं दिया जा सकता।

**ऋण अपाकरण के उपाय (Measures for Liquidation of Debt) —**

ऋणियों के संरक्षण के उपरोक्त उपायों से आयोग सन्तुष्ट नहीं था और ऋण अपाकरण के विषय में उसने यह सुझाव दिया कि कानून को इस प्रकार संशोधित किया जाय कि श्रमिकों और महाजनों के बीच ऐसे इकरार न हो सकें जिनको श्रमिक भारी व अनवरत (Prolonged) मुसीबतों के उठाये बिना सम्भवतः पूरा नहीं कर सकता।

भारत सरकार ने देहली प्रदेश में एक योजना को प्रयोग के रूप में कार्यान्वित करने का प्रयत्न किया परन्तु योजना को आगे नहीं चला सकी। अभी तक सरकार ने इस विषय में कोई पग नहीं उठाया है। मध्य प्रदेश सरकार (तत्कालीन मध्यप्रान्त) ने १९३६ में "औद्योगिक श्रमिक ऋण समायोजन एवं अपाकरण अधिनियम" (Adjustment and Liquidation of Industrial Workers Debt Act) पारित किया। यह केवल उन औद्योगिक श्रमिकों तक सीमित है जो कि २०) रु० प्रतिमास तक अर्जित कर रहे हैं यद्यपि हाल ही में संशोधन द्वारा इस सीमा को ६०) रु० तक बढ़ा देने का प्रयास किया गया है। इस अधिनियम के अधीन कोई भी श्रमिक जिसका ऋण उसकी परिसम्पत्ति (Assets) और तीन माह की मजदूरी से अधिक हो अपने ऋण के अपाकरण के लिए प्रार्थना पत्र दे सकता है। परिस्थिति की वास्तविकता और श्रमिकों के वेतन एवं उनके आश्रितों की संख्या को ध्यान में रखते हुए न्यायालय उस राशि को तय कर देता है जिसको कि श्रमिक को एक उचित समय में भुगतान कर देना चाहिए। मजदूरी की राशि जो कि श्रमिक से ऋण अपाकरण हेतु एक माह में मांगी जा सकती है १/६ से १/३ तक हो सकती है और इसकी अवधि १८ माह से भी अधिक अवधि तक हो सकती है। ब्याज की कुल राशि को 'दामदुपट' के सिद्धान्त के अनुसार कम कर दिया गया है अर्थात् ब्याज मूल ऋण की कुल राशि से अधिक नहीं हो सकता।

**औद्योगिक संस्थाओं को घेरने के विरुद्ध उपाय**

**(Measures against Besetting of Industrial Establishments)**

एक अन्य समस्या जिस पर रॉयल श्रम आयोग ने विचार किया था औद्योगिक संस्थानों को घेरे जाने की थी। घेरने से तात्पर्य किसी भी संस्थान के दरवाजे, फाटक या अहाते के समीप या दिखाई पड़ने तक की दूरी तक घूमना दिखाई दिया जाता है। रॉयल श्रम आयोग ने यह पाया कि पठान ऐसे साहूकार होते हैं जो कानूनी मार्ग

ग्रहण करने की अपेक्षा श्रमिकों पर झपट पड़ते हैं और हिंसात्मक उपायों पर निर्भर रहते हैं। उनके लिए लाठी ही एक ऐसी अदालत है जहाँ वह अपील करते हैं और वेतन वाले दिन कारखानों के फाटक पर श्रमिकों के बाहर आते ही उन पर तत्काल झपट पड़ने के लिए प्रतीक्षा करते हुए दिखाई पड़ते हैं। इसलिए साहूकारों के ऐसे कार्यों को रोकने के लिए आयोग ने सिफारिश की कि ऋण वसूली के लिए औद्योगिक स्थानों को घेरना फौजदारी व प्रवेश्य (Cognizable) अपराध बना देना चाहिए।

फिर भी भारत सरकार द्वारा इस सिफारिश पर कोई पग नहीं उठाया गया है। परन्तु बंगाल सरकार ने १९३४ में बंगाल श्रमिक संरक्षण अधिनियम (Bengal Workmen's Protection Act) पारित किया जिसके अनुसार यदि कोई व्यक्ति कारखानों, कार्यशालाओं आदि में कार्य करने वालों से अपने ऋण वसूल करने की दृष्टि से उनके समीप चक्कर काटता हुआ पाया जायगा तो उसको जुर्माने का दण्ड अथवा कारावास का दण्ड जो कि ६ माह हो सकता है अथवा दोनों ही दण्ड दिए जा सकते हैं। प्रारम्भ में तो इस अधिनियम का क्षेत्र केवल कलकत्ता एवं निकटवर्ती तीन जिलों तक ही सीमित था परन्तु सरकार को इस अधिनियम के क्षेत्र को और भी अधिक विस्तृत कर देने का अधिकार था। अधिनियम के उपबन्धों को अधिक स्पष्ट करने के लिए तथा स्थानीय संस्थाओं, जनोपयोगी सेवाओं व समुद्री कर्मचारियों तक विस्तार करने के लिए इस अधिनियम में १९४० में संशोधन किया गया। मध्य प्रदेश सरकार ने भी १९३७ में 'मध्य प्रान्त ऋणी संरक्षण अधिनियम' पारित किया जो बंगाल के अधिनियम पर ही अधिकतर आधारित था परन्तु उसका विस्तार कुछ अधिक था। मद्रास सरकार ने भी मद्रास शहर में पठान साहूकारों की निर्दयता को रोकने के लिए १९४१ में मद्रास श्रमिक संरक्षण अधिनियम पारित किया। १९४८ का बिहार श्रमिक संरक्षण अधिनियम भी श्रमिकों के कार्य स्थानों को अथवा श्रमिकों की वेतन प्राप्ति की जगहों को घेर कर ऋण वसूली की रीति को रोकने का प्रयत्न करता है और ऐसे श्रमिक को महाजनों के द्वारा तंग किए जाने अथवा डराए धमकाए जाने से बचाता है। ऐसे स्थानों पर ऋण वसूली की दृष्टि से चक्कर लगाने पर जुर्माना अथवा ६ माह के कारावास का दण्ड अथवा दोनों ही दिए जा सकते हैं। उ० प्र० सरकार भी इस प्रकार का विधान बनाने का विचार कर रही है।

अधिनियमों का मूल्यांकन —

श्रम अनुसंधान समिति की रिपोर्ट से यह ज्ञात होता है कि औद्योगिक श्रमिकों की ऋणग्रस्तता के विषय में सम्बन्धित अधिनियमों से बहुत अधिक लाभ नहीं हुआ है। फिर भी समिति ने यह सिफारिश की है कि इस प्रकार के ही कानून अन्य प्रदेशीय सरकारों द्वारा भी अपनाए जाने चाहिए। समिति के विचार के अनुसार इस प्रकार के उपायों से श्रमिकों की स्थिति में काफी सुधार हो सकता है क्योंकि उनके कष्ट बहुत सीमा तक ऋणग्रस्तता के कारण ही हैं।

दान (Grants-in-aid) के रूप में वित्तीय सहायता प्रदान की जाती है। परन्तु यह खेद की बात है कि अभी तक श्रमिकों के लिए सहकारी साख समितियों की स्थापना की ओर उतना ध्यान नहीं दिया गया है जितना दिया जाना चाहिए। इस ओर मालिक अपनी कदम उठा सकते हैं तथा ऐसी समितियों की स्थापना एवं व्यवस्था कर सकते हैं। मालिकों द्वारा बोनस अथवा प्रोविडेन्ट फण्ड में से संकट काल में धन देने की सुविधा भी दी जा सकती है। यह धन श्रमिक की मजदूरी में से छोटी छोटी किस्तों में काटा जा सकता है।

इन सब बातों पर विचार करने के पश्चात यह कहा जा सकता है कि मजदूरी समानीकरण न्यूनतम मजदूरी का आश्वासन साप्ताहिक अदायगी सहकारी आन्दोलन का विस्तार सामाजिक बीमा योजनायें ऋणी श्रमिकों की सुरक्षा के लिए कानून एवं ऋण का अपाकरण (Liquidation) तथा निष्क्रमण (Redemption) इन सब की व्यवस्था करने पर ही श्रमिकों की आर्थिक दशा में सुधार हो सकता और तब ही ऋणग्रस्तता की समस्या का भी समाधान हो सकता।

१७

# जीवन स्तर

## (The Standard of Living)

**जीवन स्तर की परिभाषा एवं उसका अर्थ —**

'जीवन स्तर' एक सापेक्षिक वाक्यांश है। इस बात की व्याख्या करना कि जीवन स्तर क्या है वास्तव में बड़ा कठिन है क्योंकि यह व्यक्ति व्यक्ति का वर्ग-वर्ग का और देश-देश का भिन्न होता है। किसी के जीवन स्तर को मापने के लिए कोई विशेष नियम नहीं है। जीवन स्तर को निर्धारित करने वाले तत्व भी निश्चित नहीं हैं। अतः ऐसी दशा में किसी निश्चित परिणाम पर पहुँचना कठिन ही नहीं दुःसाध्य भी है। कभी कभी यह कहते हुए सुना जाता है कि तुलनात्मक दृष्टि में भारत की अपेक्षा संयुक्त राष्ट्र अमरीका में जीवन स्तर बहुत ऊँचा है। इस बात से सम्पूर्ण समाज के स्तर का बोध होता है। साधारणतः जीवन स्तर किसी देश के प्राकृतिक धन लोगों की कार्य कुशलता और उनकी संख्या तथा देश की औद्योगिक अवस्था पर आधारित होता है। कभी-कभी यह कहने में आता है कि किसी कुशल कारीगर की अपेक्षा डाक्टर का जीवन स्तर उत्तम है और कुशल कारीगर का स्तर साधारण मजदूर के जीवन स्तर से उत्तम है। इस कथन से समाज में स्थित भिन्न-भिन्न वर्गों के जीवन स्तर का पता लगता है और यह जीवन स्तर अधिकतर इस बात पर निर्भर होता है कि सामाजिक आय में से प्रत्येक वर्ग प्रतियोगिता द्वारा अपना कितना भाग पाता है। फिर भी जब तक कि इसके विषय में विशेष रूप से कुछ कहा न जाए, 'जीवन स्तर' शब्द का प्रयोग प्रायः वर्ग विशेष के लिए ही किया जाता है।

यद्यपि जीवन स्तर शब्द की परिभाषा करने में कई कठिनाइयाँ हैं तथापि जीवन स्तर को सामान्य रूप से मालूम किया जा सकता है। जीवन स्तर का भाव यह कहकर भली प्रकार व्यक्त किया जा सकता है कि जीवन स्तर शब्द का तात्पर्य अनिवार्य आराम और विलासिता की वस्तुओं की उस मात्रा से है जिसका कि व्यक्ति उपभोग करता है। इस प्रकार आवश्यकता आराम और विलासिता सम्बन्धी वस्तुएँ जिनका व्यक्ति जीवन में अभ्यस्त हो जाता है उसका जीवन स्तर निश्चित करती हैं। परन्तु आवश्यकता आराम और विलासिता सापेक्ष शब्द हैं और स्थान काल तथा व्यक्ति के अनुसार उनमें भिन्नता पाई जाती है इसलिए व्यक्ति का सामाजिक स्तर, सामाजिक वातावरण तथा जलवायु की दशा आदि सभी बातें उसके जीवन स्तर को मालूम करने में देखनी पड़ती हैं।

इस बात से स्पष्ट है कि जीवन स्तर वास्तव में कैसा है और कैसा होना

चाहिए और कौनसा स्तर ऐसा हो सकता है जिसमें आरामदायक और स्वास्थ्यकर रीति से रहने के लिए सब वस्तुएं प्राप्त हो सकें। वर्तमान काल में कुछ ही लोग इस बात को अस्वीकार कर सकते हैं कि न्यूनतम जीवन स्तर जीविका निर्वाह के स्तर से स्पष्ट रूप से ऊंचा होना चाहिए। यहां यह बात विशेष ध्यातव्य है कि जीवन स्तर का उच्च और निम्न होना व्यक्ति की आदतों पर अवलम्बित होता है और आदतें शीघ्र नहीं बदला करती हैं। इसी प्रकार जीवन स्तर को परिवर्तित करने में समय लगता है। फिर भी सच तो यह है कि जीवन स्तर को गिराने की अपेक्षा बड़ी सुगमता से ऊंचा उठाया जा सकता है क्योंकि उच्च स्तर से अभिप्राय यह है कि अधिक से अधिक आवश्यकताओं की सन्तुष्टि की जाए। इसकी अपेक्षा कि एक मनुष्य ऐसी आवश्यकताओं को जिनका कि वह अभ्यस्त हो गया है कम करे उसके लिए नई नई आवश्यकताओं और नई नई रुचियों को अपना लेना आसान होता है।

जीवन स्तर को निर्धारित करने वाले तत्व —

कुछ तत्व ऐसे भी हैं जिनके द्वारा देश में जीवन स्तर निर्धारित होता है। मनुष्य के व्यक्तित्व के विकास में उसके वातावरण का बड़ा प्रभाव पड़ता है। जो भावनाएं उसके वर्ग में होती हैं वही उसमें आ जाती हैं। वर्ग के प्रभाव के अतिरिक्त जीवन स्तर निर्धारित करने में व्यक्ति की आय का भी बड़ा महत्वपूर्ण योग है। क्रय शक्ति उसकी इच्छाओं की मात्रा और गुणों को निश्चित करती है। इस प्रकार जीवन स्तर आय द्वारा निर्धारित होता है। मार्शल के शब्दों में "सफलता के सोपान पर व्यक्ति जितना ही ऊंचा चढ़ता है उसका दृष्टिकोण उतना ही विस्तृत और व्यापक होता है। जितना वह देखने की चेष्टा करता है उसमें उतनी ही दूर देखने की प्रवृत्ति की वृद्धि होती है।" दूसरा तत्व है—सभ्यता की प्रगति। सभ्यता का ज्यों ज्यों विकास होता है और व्यक्ति अपने उपभोग की अधिक से अधिक वस्तुएं प्राप्त करता है उसकी चिन्ताएं भी बढ़ती जाती हैं। परन्तु इससे जीवन स्तर का उत्थान भी होता है, चाहे उसमें अनिश्चितता के लक्षण भी ही दृष्टिगोचर हों। इसमें मनुष्य की व्यक्तिगत विशिष्टताएं उसकी आदतें शिक्षा और दृष्टिकोण तथा उसके धन व्यय करने का ढंग आदि को भी सम्मिलित कर लेना उचित है। मनुष्य की आय अधिक भी हो सकती है। परन्तु यदि उसमें बुरी आदतें पड़ जाती हैं और वह अपना धन व्यर्थ ही नष्ट करता है तो उसके जीवन स्तर में किसी प्रकार भी प्रगति नहीं हो सकती। मितव्ययी व्यक्ति जीवन के आराम और सुविधाओं पर अधिक व्यय नहीं करता। परिणाम यह होता है कि उसका जीवन स्तर अपेक्षाकृत ऊंचा नहीं हो पाता।

जीवन के प्रति दृष्टिकोण का—अर्थात् किसी मनुष्य का भौतिक उन्नति में विश्वास है या आध्यात्मिक उन्नति में—भी जीवन स्तर पर बड़ा महत्वपूर्ण प्रभाव पड़ता है। बहुत से मनुष्य सादा जीवन तथा उच्च विचार के अनुयायी हैं और यद्यपि सुविधाएं उपलब्ध करने की उनकी स्थिति भी होती है तब भी बहुत से जीवन के

समुदाय से सम्बन्धित लोगों के जीवन स्तर की समस्या की विवेचना करते समय ध्यान में रखना पड़ता है।

**जीवन स्तर किस प्रकार ज्ञात होता है —**

जीवन स्तर को ज्ञात करने की एक चिरपरिचित विधि है—आय और व्यय की मदों का समुचित ज्ञान प्राप्त करना। इसका अभिप्राय है—परिवार बजट निर्माण और उसके विश्लेषण की विधि को अपना लेना। इस आधार पर कोई भी व्यक्ति बड़ी आसानी से यह निर्णय कर सकता है कि कितनी आवश्यकताओं आराम और विलासितापूर्ण वस्तुओं का कोई मनुष्य उपभोग कर रहा है। इसके विश्लेषण के उपरान्त जीवन स्तर उच्च कोटि का है या निम्न कोटि का यह ज्ञात किया जा सकता है। इसलिए हम पहले भारतीय औद्योगिक श्रमिकों के परिवार बजटों का अध्ययन करेंगे।

**परिवार बजट सम्बन्धी पूछताछ (Family Budget Enquiries) —**

औद्योगिक श्रमिकों से सम्बन्धित कुछ परिवार बजट सम्बन्धी पूछताछ सन् १९२१–२२ में बम्बई में की गई थी। परन्तु इससे भी अधिक व्यापक आँकड़े उस परिवार बजट पूछताछ के परिणामस्वरूप मिलते हैं जो भारतीय सरकार ने सन् १९४४–४५ में निर्वाह-व्यय-सूचनांक बनाने की योजना के अन्तर्गत की थी। २८ केन्द्रों में व्यापक परिवार बजटों के बारे में मालूम किया गया था। इनमें लगभग २७००० बजट एकत्रित किए गए और उनका विश्लेषण किया गया। इन २८ केन्द्रों में से ६ अब पाकिस्तान में चले गए हैं और भारत में २२ केन्द्रों में से २० की रिपोर्टें प्रकाशित की जा चुकी हैं। इसी प्रकार की पूछताछ सन् १९४७ में असम, बंगाल और दक्षिण भारत के चुने हुए बागान में भी की गई थी और इस पूछताछ पर आधारित रिपोर्टें भी प्रकाशित कर दी गई हैं। सन् १९४५ में भारत सरकार के आर्थिक सलाहकार के कार्यालय ने भी केन्द्रीय सरकार के मध्य वर्ग के कर्मचारियों के पारिवारिक बजटों की पूछताछ की थी। इसका उद्देश्य यह था कि इस पूछताछ के आधार पर निर्वाह व्यय-सूचनांक बनाए जाएँ। इसकी रिपोर्ट भी प्रकाशित कर दी गयी है। भारतीय सांख्यिकी संस्थान बम्बई ने भी बम्बई नगर के मध्यम वर्गों के परिवारों से सम्बन्धित स्वास्थ्य और आहार सर्वेक्षण पर अपनी रिपोर्ट प्रकाशित की है। १९४८ के न्यूनतम मजदूरी अधिनियम को लागू करते समय भी अनेक प्रदेशीय सरकारों और श्रमिक ब्यूरो ने कुछ महत्त्वपूर्ण औद्योगिक केन्द्रों में पारिवारिक बजट सम्बन्धी पूछताछ आरम्भ कर दी है और कुछ के परिणाम प्रकाशित भी किए जा चुके हैं। इस प्रकार की पूछताछ श्रमिक ब्यूरो के निदेशक ने सन् १९५६ और १९५७ में आसाम में भी की थी। बाद में श्रमिक ब्यूरो ने व्यापक मात्रा में [illegible] पूर्व और मध्य प्रदेश आदि में भी परिवार बजट सम्बन्धी पूछताछ की। त्रिपुरा के चाय बागान में काम करने वाले कर्मचारियों के लिए न्यूनतम मजदूरी निर्धारित करने के हेतु अक्टूबर १९५९ में पारिवारिक बजट सम्बन्धी एक जाँच की गई।

पारिवारिक बजटों के अध्ययन करने में सर्वप्रथम परिवार का आकार अर्थात् सदस्यों की संख्या जानना आवश्यक है। यह भी देखना होता है कि कितने सदस्य कमाने वाले हैं और कितने आश्रित हैं। भारत में यह प्रश्न बड़ा पेचीदा है क्योंकि सच बात तो यह है कि परिवार में केवल पति पत्नी और अविवाहित बच्चे ही नहीं वरन् निकटतम सम्बन्धियों के परिवार भी सम्मिलित होते हैं। दूसरी बात यह है कि परिवार की आय जिसका तात्पर्य श्रमिक की मजदूरी और आमदनी से है स्थान स्थान पर और उद्योग-उद्योग में भिन्न होती है। इसके अतिरिक्त पारिवारिक बजट में व्यय की भिन्न भिन्न मदों का भिन्न-भिन्न शीर्षकों के अन्तर्गत उल्लेख किया जाना चाहिए।

पूछताछ के निष्कर्ष —

सन् १९४४-४५ में की गई परिवार बजट सम्बन्धी पूछताछ के जो परिणाम प्रकाशित किए गए थे उनसे श्रमिकों के जीवन-स्तर का ज्ञान होता है। इसके बाद जो पूछताछ हुई है उनसे भी हमें औद्योगिक श्रमिकों के निम्न जीवन स्तर का पता चलता है। यह भी ज्ञात हुआ है कि श्रमिक परिवारों का औसत आकार दिल्ली में ३·७० था और मुंगेर और जमालपुर में ६·८० तक था। अनुपस्थित आश्रितों की संख्या अजमेर में ०·०३ थी और जमशेदपुर में २·९४ तक थी। परिवार में कमाने वालों की औसत संख्या प्रति परिवार के सदस्यों की तुलना में अधिक नहीं थी। साधारणतः कमाने वालों की संख्या कुल सदस्यों की संख्या में आधी पाती थी। प्रत्येक परिवार की औसत आय विभिन्न केन्द्रों में लगभग ५० रु० से लेकर १२० रु० तक पाई गई। भिन्न-भिन्न स्थानों में भी प्रत्येक परिवार की औसत सदस्य संख्या असम में लगभग ४·१२ और मद्रास में १·८० थी। इनकी आय भी ८ रु० से लेकर ११ रु० प्रति सप्ताह तक जाती थी।

व्यय की विभिन्न मदें —

अनेक पूछताछ से जो व्यय की मदें मालूम हुई हैं उनसे पता चलता है कि आय का ६ % से लेकर ७०% तक भाग केवल भोजन पर व्यय हो जाता है। इसका अभिप्राय यह हुआ कि श्रमिक वर्ग के परिवार बजट में कुल व्यय का आधे से अधिक व्यय भोजन-सामग्री पर हो जाता है। ऐन्जिल के सुप्रसिद्ध सिद्धान्त के अनुसार इस ऊंची प्रतिशत दर से यह पता चलता है कि औद्योगिक श्रमिक वर्ग के रहन सहन का स्तर बहुत निम्न है।

श्रमिकों के भोजन की छानबीन करने से ज्ञात होता है कि उनके भोजन में गुण और मात्रा दोनों ही की बहुत कमी है। बम्बई श्रम कार्यालय ने तो एक बार यह निष्कर्ष निकाला था कि औद्योगिक श्रमिक जो भी अन्न खाते थे वह अकाल संहिता में दिए हुए अन्न के बराबर तो होता था परन्तु बम्बई कारागार ग्रन्थ में जो आहार की मात्रा निश्चित की गई है उससे यह अन्न कम ही होता था। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम दफ्तर द्वारा श्रम जांच समिति डा० राधाकमल मुकर्जी और डाक्टर अनवर इकबाल कुरैशी

चलता है कि हमारे औद्योगिक श्रमिक बहुत ही शोचनीय दशा में और गन्दे स्थानों में रहते हैं।

व्यय की एक और मद ईंधन और प्रकाश की है। भारतीय श्रमिक भोजन पकाने के लिए लकड़ी का प्रयोग करता है। प्रकाश के लिए मिट्टी का तेल या अन्य किसी वनस्पति तेल का प्रयोग किया जाता है। बिजली या गैस तो श्रमिकों के मकानों में बहुत ही कम पाई जाती है। दोनों ही दशाओं में जीवन स्तर बहुत ही निम्न श्रेणी का है। इस मद पर ही कभी-कभी व्यय का प्रतिशत १२ तक पहुँच जाता है। एंजिल्स के सिद्धान्त के अनुसार इससे निम्न प्रकार के जीवन स्तर का पता चलता है।

एक और मद बिस्तर और फर्नीचर जैसी कुछ अन्य घरेलू वस्तुओं की है, जिनको जीवन की आवश्यकताएं माना जा सकता है। इन पर व्यय मुश्किल से १% या २% होता है। बिस्तर आदि पूर्णतया अपर्याप्त हैं। श्रमिकों में प्रायः बिस्तर का प्रयोग ही नहीं होता और सर्दियों में भी रातें अधिकांशतः एक साधारण सी चादर में व्यतीत कर दी जाती हैं। श्रमिक के पास बर्तन भी पूरे नहीं होते। जो होते भी हैं मलीन होते हैं।

आय का ८० प्रतिशत से अधिक केवल भोजन और आवश्यक वस्तुओं पर ही व्यय हो जाता है। इसलिए कोई भी मनुष्य आसानी से यह पता लगा सकता है कि श्रमिकों के पास स्वास्थ्य, शिक्षा और अपने तथा अपने परिवार के मनोरंजन के लिए बहुत कम बचत रह जाती है। फुटकर व्ययों का अनुपात ८% से कम ही होता है। परन्तु यह फुटकर व्यय अधिकतर मदिरा और सामाजिक रीति रिवाजों पर होता है और शिक्षा और मनोरंजन के लिए लगभग कुछ भी शेष नहीं रह जाता।

*मदिरा पर किए गए व्यय के निश्चित आंकड़े देना तो सम्भव नहीं है,* क्योंकि जो श्रमिक शराब पीता है वह अधिकांशतः यह बताने के लिए तैयार नहीं होता कि वह शराब पीता भी है या पीता है तो कितनी शराब पीता है। फिर भी अनुसंधान से ज्ञात हुआ है कि श्रमिकों के कुल व्यय का १०% केवल शराब और अन्य मादक पदार्थों पर होता है। शराब पर आय का औसत व्यय पंजाब में १२ प्रतिशत और बंगाल में ११.६ प्रतिशत होता है। यह भी पता लगा कि श्रमिकों के परिवारों में से ७२% बम्बई में, ४१% शोलापुर में और २६% अहमदाबाद में शराब पीते थे। कहा जाता है कि श्रमिक शराब पीकर कठिन परिश्रम के भार को हल्का करता है क्योंकि जीवन की और कोई सुविधाएं उसे प्राप्त नहीं होतीं। अनेक प्रदेशों और औद्योगिक नगरों में-विशेषतया मद्रास, बम्बई और कानपुर में मद्यपान निषिद्ध कर दिया गया है। परन्तु इस बात की तत्कालीन आवश्यकता है कि इस मद्य निषेध से अवैध रूप से कितनी शराब खींची जाती है और इसके कारण अवैध रूप से क्रय करने में श्रमिक का कितना व्यय बढ़ गया है।

स्वास्थ्य के मद में हम उस व्यय को लेते हैं जो औषधियों और चिकित्सा पर होता है। कुछ स्थानों पर मालिक अपने कर्मचारियों के लिए ही नहीं अपितु उनके

बतायी जा चुकी है। यहां केवल इतना ही कहना पर्याप्त है कि ऋण-ग्रस्तता का श्रमिकों के जीवन स्तर पर बड़ा बुरा प्रभाव पड़ता है और उनकी कार्य कुशलता भी कम हो जाती है।

उपसंहार —

श्रमिकों के व्यय करने की मदों का संक्षिप्त अवलोकन करने से यह निष्कर्ष निकलता है कि औद्योगिक श्रमिकों का जीवन स्तर बड़ी निम्न श्रेणी का है। यह भी देखने में आता है कि भारतीय श्रमिक का जीवन ऐसा नहीं होता जिसे आधुनिक सभ्य संसार में एक अच्छा और आरामप्रद जीवन कहा जा सके। न तो श्रमिक को पर्याप्त भोजन मिलता है और न कपड़ा। मकानों की दशा ऐसी होती है कि कल्पना भी नहीं की जा सकती कि ऐसे वातावरण में भी मनुष्य रह सकते हैं।

निम्न जीवन स्तर के कारण —

औद्योगिक श्रमिकों का निम्न जीवन स्तर होने के अनेक कारण हैं। मुख्य कारण वास्तव में यह है कि श्रमिक की आय कम होती है और निर्वाह-व्यय अधिक होता है। भारत में श्रमिकों को पर्याप्त मजदूरी नहीं दी जाती यह बात भारतीय मजदूरी-स्तर का अध्ययन करने से भली भांति स्पष्ट हो जाती है। यद्यपि मजदूरी में युद्धकाल के समय और बाद में भी कुछ सुधार किए गए हैं तथापि मूल्यों की वृद्धि के कारण निर्वाह-खर्च अधिक हो गया है। सन् १९४७ में श्री सी० डी० देशमुख ने कहा था "भारत इस समय एक मजदूरी-मूल्य-चक्र से पीड़ित है। ऐसे ही श्रमिकों को अधिक मजदूरी दी जाती है उसका लाभ निर्वाह-खर्च के अधिक बढ़ जाने से अपने आप समाप्त हो जाता है।" (पृष्ठ ४८८—८९ और पृष्ठ ५११ भी देखिए) युद्ध के पश्चात् एशिया के कुछ देशों में असाधारण अनुपात में निर्वाह-खर्च में वृद्धि हुई है परन्तु अधिकांश पश्चिमी देशों में इतनी वृद्धि नहीं हुई है। यह बात निम्न तालिका॰ से स्पष्ट हो जाती है।

निर्वाह-व्यय सूचकांक
(आधार वर्ष १९३७=१००)

| वर्ष | इंगलैंड | अमरीका | कनाडा | भारत (बम्बई) |
|---|---|---|---|---|
| १९३९ | १०१ | ९७ | १०० | १० |
| १९४५ | ११२ | १२५ | ११८ | २२२ |
| १९४८ | १ ८ | १६७ | १२१ | २८९ |
| १९४९ | १११ | १६७ | १२६ | २९ |

*See "A Survey of Labour in India by V. R. K. Tilak Chapter III and Reserve Bank of India Reports.

रखना भी कठिन होता है तब इस प्रकार समय में उसके परिवार में कोई नया बच्चा जन्म ले लेता है। ऐसे अवसरों पर उसके सामने इसके अतिरिक्त कोई अन्य उपाय नहीं रहता कि वह महाजनों के पास जाए और उनसे ऋण ले। ऋणग्रस्तता की बुराइयाँ पहले ही बताई जा चुकी हैं। इसलिए परिवार नियोजन के प्रचार की बहुत आवश्यकता है। श्रमिक वर्ग को इस प्रकार की सुविधायें प्रदान करनी चाहिएं कि वे अपने परिवार में जन्म दर को कम कर सकें। इससे उनके जीवन स्तर पर बहुत अच्छा प्रभाव पड़ेगा।

इसके अतिरिक्त श्रमिकों को उचित रीति से धन को व्यय करने का ढंग भी बताया जाना चाहिए। अधिकांश श्रमिकों को तो यह भी ज्ञान नहीं होता कि वे कितना कमाते हैं और कितना उपभोग करते हैं। अनपढ़ श्रमिकों से इस बात की आशा नहीं की जा सकती कि वे अपना बजट ठीक प्रकार से बनायेंगे और अपने धन को सम-सीमान्त तुष्टीकरण नियम (Law of Equi-marginal Utility) के अनुसार व्यय करेंगे। इस समस्या का समाधान तो केवल उचित प्रकार शिक्षा सम्बन्धी सुविधाओं के प्रसार और श्रमिक वर्ग की महिलाओं में शिक्षा के विकास से ही हो सकता है।

इसके अतिरिक्त जीवन स्तर को ऊँचा उठाने में स्वास्थ्य, मकान, अवकाश तथा मनोरंजन की सुविधाओं के महत्व को भी ध्यान में रखना चाहिए। इनकी महत्ता का पूर्व अध्यायों में उल्लेख किया जा चुका है।

औद्योगिक श्रमिकों की कार्य कुशलता पर जीवन स्तर का भी बड़ा प्रभाव पड़ता है। उन श्रमिकों से जो निम्नतम आवश्यक भोजन, वस्त्र के अभाव, ढेरों भारी बीमारी और ऋण-ग्रस्तता के वातावरण में पल कर बड़े होते हैं, कार्य कुशलता की आशा नहीं की जा सकती। मालिकों को अपने कर्मचारियों की अकुशलता की शिकायत रहती है। वे इस बात का अनुभव नहीं करते कि जब तक श्रमिकों के जीवन स्तर में सुधार नहीं हो जाता उनसे काम में कुशलता की आशा करना व्यर्थ है। वर्तमान समय में शारीरिक, नैतिक और मानसिक भार वहन करने में श्रमिक असमर्थ हैं और इसीलिए वे अधिक परिश्रम नहीं कर पाते।

उपसंहार—

इसमें कोई सन्देह नहीं कि श्रमिकों के जीवन स्तर को ऊँचा उठाने के प्रश्न पर विचार करने से पूर्व अनेक प्रकार सुधारों की आवश्यकता है। डा० राधाकमल मुकर्जी के शब्दों में यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि "उद्योग में तब तक न शान्ति स्थापित हो सकती है न प्रगति हो सकती है जब तक श्रमिकों को केवल उत्पादन का साधन न मानकर अपितु उन्हें मनुष्य समझकर उनकी मूल आवश्यकताओं को सन्तुष्ट नहीं किया जाता। औद्योगिक शान्ति और प्रगति का भाव श्रमिक वर्ग की कार्यकुशलता, ऊँचा जीवन स्तर, सामाजिक सुरक्षा तथा समस्त जनता में धन सम्पत्ति के उचित वितरण पर ही आधारित होती है।"

---

प्रकार का विघ्न पड़े और न ही देश के औद्योगिक विकास में बाधा आए। श्रमिक के लिए जब तक पर्याप्त आय की व्यवस्था नहीं की जाती हम उसका जीवन स्तर ऊँचा नहीं उठा सकते। उत्तर प्रदेश श्रम जाँच समिति के शब्दों में "यह बात स्वयं सिद्ध है कि मजदूरी एक धुरा (Pivot) है जिसके चारों ओर श्रमिकों की अधिकांश समस्याएं घूमती रहती हैं। इस प्रकार जीवन स्तर से सम्बन्धित प्रश्न श्रमिक की सामान्य आर्थिक क्षमता उसकी कार्य कुशलता श्रम की लागत आदि सभी बातें इसी समस्या के अन्तर्गत आती हैं।

श्रमिकों के जीवन स्तर को ऊँचा करने का एक अन्य उपाय यह है कि उनके लिए पर्याप्त मात्रा में कल्याण कार्यों और सामाजिक सुरक्षा के साधन उपलब्ध किए जाएं। पृथक-पृथक अध्यायों में इन बातों का पहले ही उल्लेख किया जा चुका है और श्रमिकों के स्वास्थ्य कार्य कुशलता एवं जीवन स्तर को उन्नत करने के लिए उनका महत्व भी बताया जा चुका है। इसी प्रकार आवास, स्वास्थ्य-प्रद काम करने की परिस्थितियों की कार्य कुशलता पर प्रतिक्रिया आदि दूसरी समस्याओं पर भी विस्तार पूर्वक प्रकाश डाला जा चुका है।

कुछ अन्य सुझाव —

यह कहा जा सकता है कि जीवन स्तर एक ऐसी समस्या है जो श्रमिकों के सुधार सम्बन्धी सभी उपायों से सम्बन्धित है। सच तो यह है कि हमारी सभी आर्थिक प्रक्रियाओं का लक्ष्य आवश्यकताओं की पूर्ति है और इसलिए श्रमिकों के कल्याण के लिये जो भी पग उठाया जाय उससे उनके जीवन स्तर में उन्नति होनी चाहिए अन्यथा ऐसे पग उठाने के लिए सोचना भी नहीं चाहिए।

इस विषय में एक अन्य महत्वपूर्ण समस्या भारतीय सामाजिक रीति-रिवाजों में यथासम्भव सुधार करने की है। श्रमिकों को उचित रूप से शिक्षा दी जानी चाहिए, जिससे कि वे सामाजिक और धार्मिक अनुष्ठानों तथा त्यौहारों पर व्यर्थ व्यय न करें। अनेक सामाजिक उत्तरदायित्व ऐसे होते हैं जिन पर श्रमिक को धन व्यय करना पड़ता है यद्यपि वह यह भलीभांति अनुभव भी करता है कि उसकी स्थिति ऐसी नहीं है कि अपने धन का वह इस प्रकार व्यय करे। उदाहरणार्थ पुत्री या बहन के विवाह में श्रमिक को भारी दहेज देना पड़ता है।

इसके अतिरिक्त श्रमिकों को बड़े परिवार की हानियों से भी अवगत कराना चाहिए। विस्तृत दृष्टिकोण से भी वर्तमान समय में जनसंख्या की रोकथाम सबसे बड़ी आवश्यकता है। खाद्य समस्या का समाधान तब तक नहीं किया जा सकता जब तक उत्पादन में वृद्धि के साथ-साथ जनसंख्या की वृद्धि में रोक नहीं लगाई जाती। आधुनिक समय में जनसंख्या इस प्रकार बढ़ रही है कि निर्धनों में बच्चे अधिक होते हैं। इसीलिए परिवार का आकार श्रमिक वर्गों में अपेक्षाकृत बड़ा होता है। अनेक बार यह बात सामने आई है कि अपनी सीमित आय के कारण जब श्रमिक को अपने परिवार का भरण-पोषण करना और अपने शरीर और आत्मा को सबल बनाए

प्रकार का विघ्न पड़े और न ही दल के औद्योगिक विकास में बाधा आए। श्रमिक के लिए जब तक पर्याप्त आय की व्यवस्था नहीं की जाती हम उसका जीवन स्तर ऊँचा नहीं उठा सकते। उत्तर प्रदेश श्रम जाँच समिति के शब्दों में "यह बात स्वयं सिद्ध है कि मजदूरी एक धुरा (Pivot) है जिसके चारों ओर श्रमिकों की अधिकांश समस्याएं घूमती रहती हैं। इस प्रकार जीवन स्तर से सम्बन्धित प्रश्न श्रमिक की सामान्य आर्थिक क्षमता उसकी कार्य कुशलता श्रम की मात्रा आदि सभी बातें इसी समस्या के अन्तर्गत आती हैं।

श्रमिकों के जीवन स्तर को ऊँचा करने का एक अन्य उपाय यह है कि उनके लिए पर्याप्त मात्रा में कल्याण कार्यों और सामाजिक सुरक्षा के साधन उपलब्ध किए जाएं। पृथक-पृथक अध्यायों में इन बातों का पहले ही उल्लेख किया जा चुका है और श्रमिकों के स्वास्थ्य कार्य कुशलता एवं जीवन स्तर को उन्नत करने के लिए उनका महत्व भी बताया जा चुका है। इसी प्रकार आवास ऋण-ग्रस्तता काम करने की परिस्थितियों की कार्य कुशलता पर प्रतिक्रिया आदि दूसरी समस्याओं पर भी विस्तार पूर्वक प्रकाश डाला जा चुका है।

कुछ अन्य सुझाव —

यह कहा जा सकता है कि जीवन स्तर एक ऐसी समस्या है जो श्रमिकों के सुधार सम्बन्धी सभी उपायों में सम्मिलित है। सच तो यह है कि हमारी सभी आर्थिक प्रक्रियाओं का ध्येय आवश्यकताओं की पूर्ति है और इसलिए श्रमिकों के कल्याण के लिये जो भी पग उठाया जाए उससे उनके जीवन स्तर में उन्नति होनी चाहिए अन्यथा ऐसे पग उठाने के लिए सोचना भी नहीं चाहिए।

इस विषय में एक अन्य महत्वपूर्ण समस्या भारतीय सामाजिक रीति-रिवाजों में यथासम्भव सुधार करने की है। श्रमिकों को उचित रूप से शिक्षा दी जानी चाहिए, जिससे कि वे सामाजिक और धार्मिक अनुष्ठानों तथा त्यौहारों पर व्यर्थ व्यय न करें। अनेक सामाजिक उत्तरदायित्व ऐसे होते हैं जिन पर श्रमिक को धन व्यय करना पड़ता है यद्यपि वह यह भलीभाँति अनुभव भी करता है कि उसकी स्थिति ऐसी नहीं है कि अपने धन को वह इस प्रकार व्यय करे। उदाहरणार्थ पुत्री या बहन के विवाह में श्रमिक को भारी दहेज देना पड़ता है।

इसके अतिरिक्त श्रमिकों को बड़े परिवार की हानियों से भी अवगत कराना चाहिए। विस्तृत दृष्टिकोण से भी वर्तमान समय में जनसंख्या की रोकथाम सबसे बड़ी आवश्यकता है। खाद्य समस्या का समाधान तब तक नहीं किया जा सकता जब तक उत्पादन में वृद्धि के साथ-साथ जनसंख्या की वृद्धि में रोक नहीं लगाई जाती। आधुनिक समय में जनसंख्या इस प्रकार बढ़ रही है कि नियमों में बच्चे अधिक होते हैं। इसीलिए परिवार का आकार श्रमिक वर्गों में अपेक्षाकृत बड़ा होता है। अनेक बार यह बात सामने आई है कि अपनी सीमित आय के कारण जब श्रमिक को अपने परिवार का भरण-पोषण करना और अपने शरीर और आत्मा को सबल बनाए

रखना भी कठिन होता है जब कि प्रायः समय में उसके परिवार में कोई नया बच्चा जन्म ले लेता है। ऐसे अवसरों पर उसके सम्मुख इसके अतिरिक्त कोई अन्य उपाय नहीं रहता कि वह महाजनों के पास जाए और उनसे ऋण ले। ऋणग्रस्तता की बुराइयाँ पहले ही बताई जा चुकी हैं। इसलिए परिवार नियोजन के प्रचार की बहुत आवश्यकता है। श्रमिक वर्ग को इस बात की सुविधायें प्रदान करनी चाहिए कि वे अपने परिवार में जन्म दर को कम कर सकें। इससे उनके जीवन स्तर पर बहुत अच्छा प्रभाव पड़ेगा।

इसके अतिरिक्त श्रमिकों को उचित रीति से धन को व्यय करने का ढंग भी बताया जाना चाहिए। अधिकांश श्रमिकों को तो यह भी ज्ञान नहीं होता कि वे कितना कमाते हैं और कितना उपभोग करते हैं। अपढ़ श्रमिकों से इस बात की आशा नहीं की जा सकती कि वे अपना बजट ठीक प्रकार से बनायेंगे और अपने धन को सम-सीमान्त तुष्टिगुण नियम (Law of Equi-marginal Utility) के अनुसार व्यय करेंगे। इस समस्या का समाधान तो केवल अधिक प्रचार, शिक्षा सम्बन्धी सुविधाओं के प्रसार और श्रमिक वर्ग की महिलाओं में शिक्षा के विकास से ही हो सकता है।

इसके अतिरिक्त जीवन स्तर को ऊँचा उठाने में छुट्टियों, सवेतन अवकाश तथा मनोरंजन की सुविधाओं के महत्व को भी ध्यान में रखना चाहिए। इनकी महत्ता का पूर्व अध्यायों में उल्लेख किया जा चुका है।

औद्योगिक श्रमिकों की कार्य कुशलता पर जीवन स्तर का भी बड़ा प्रभाव पड़ता है। उन श्रमिकों से जो निर्धनता, अपर्याप्त भोजन, वस्त्र के अभाव, बेरोजगारी, बीमारी और ऋण-ग्रस्तता के वातावरण में पल कर बड़े होते हैं, कार्य की आशा नहीं की जा सकती। मालिकों को अपने कर्मचारियों की अकुशलता की शिकायत रहती है। वे इस बात का अनुभव नहीं करते कि जब तक श्रमिकों के जीवन स्तर में सुधार नहीं हो जाता उनसे काम में कुशलता की आशा करना व्यर्थ है। वर्तमान समय में शारीरिक, नैतिक और मानसिक भार सहन करने में श्रमिक असमर्थ हैं और इसलिए वे अधिक परिश्रम नहीं कर पाते।

उपसंहार—

इसमें कोई सन्देह नहीं कि श्रमिकों के जीवन स्तर को ऊँचा उठाने के प्रश्न पर विचार करने से पूर्व अनेक अन्य सुधारों की आवश्यकता है। डा० राधाकमल मुकर्जी के शब्दों में यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि "उद्योग में तब तक न शान्ति स्थापित हो सकती है न उन्नति हो सकती है, जब तक श्रमिकों को केवल उत्पादन का साधन न मानकर अपितु उन्हें मनुष्य समझकर उनकी मूल आवश्यकताओं को सम्मुख नहीं किया जाता । औद्योगिक शान्ति और उन्नति का भाव श्रमिक वर्ग की कार्यकुशलता, उच्च जीवन स्तर, सामाजिक सुरक्षा तथा समस्त जनता में क्रय शक्ति के उचित वितरण पर ही आधारित होती है।"

# १८

# औद्योगिक श्रमिकों का स्वास्थ्य और उनकी कार्यकुशलता

**(Health and Efficiency of Industrial Workers)**

---

**श्रमिकों के स्वास्थ्य की समस्या—**

औद्योगिक श्रमिकों की स्वास्थ्य समस्या का दो पहलुओं से अध्ययन किया जा सकता है। प्रथम स्वास्थ्य को हानि की दृष्टि से जो सभी नागरिकों के लिए स्वाभाविक है और द्वितीय व्यवसायजनित स्वास्थ्य संकट की दृष्टि से जिनका कुछ उद्योगों में औद्योगिक श्रमिकों के लिए भय रहता है। औद्योगिक श्रमिक भी एक नागरिक होता है इसलिए अन्य नागरिकों के समान उस पर आने वाले स्वास्थ्य संकट उसको भी झेलने पड़ते हैं। नागरिक होने के नाते श्रमिक की आवश्यकताओं की पूर्ति सामान्य स्वास्थ्य सेवाओं द्वारा जो समाज में सब के लिए उपलब्ध हैं होनी चाहिए। परन्तु औद्योगिक श्रमिक के रूप में उसके व्यवसायजनित संकट जिनका उसे भय रहता है उचित रीति से निर्मित औद्योगिक श्रम स्वास्थ्य सेवा द्वारा ही दूर किए जा सकते हैं। ऐसी सेवायें काम करने के स्थान के वातावरण से सम्बन्धित उन बातों की रोकथाम करने की व्यवस्था करती हैं जो श्रमिक के स्वास्थ्य पर बुरा प्रभाव डालती हैं। (पृष्ठ ३१२ १४ भी देखिए)

**असन्तोषजनक स्वास्थ्य पर कुछ रिपोर्टें—**

हमारे देश के लोगों का असन्तोषजनक स्वास्थ्य इस बात से विदित होता है कि यहां के जीवन की औसत आयु अपेक्षाकृत कम है। अनुमान किया गया है कि भारत में यह औसत आयु केवल ३२ वर्ष रही है यद्यपि हाल ही के कुछ वर्षों में औसत आयु का अनुमान ४७ वर्ष लगाया गया है। यह आयु आस्ट्रेलिया में ६१ वर्ष इंग्लैंड और वेल्स में ६६ वर्ष जर्मनी में ६० वर्ष और जापान में ६२ वर्ष है। भारत में यद्यपि श्रमिकों के स्वास्थ्य सम्बन्धी आंकड़े पूर्णतया उपलब्ध नहीं हैं तथापि सामान्य स्वास्थ्य की दशाओं के विवरण भारत के अनेकानेक प्रकाशनों [जैसे स्वास्थ्य सर्वेक्षण और विकास समिति रिपोर्ट (भोर समिति) भारत सरकार के सार्वजनिक स्वास्थ्य आयुक्त की वार्षिक रिपोर्ट आदि] में मिलते हैं। पंचवर्षीय आयोजना में आयोजना आयोग ने सम्पूर्ण देश में पाई जाने वाली स्वास्थ्य विषयक परिस्थितियों का विवेचन किया है। कर्मचारी राज्य बीमा निगम की वार्षिक रिपोर्टों से भी श्रमिकों की बीमारी के कुछ आंकड़े प्राप्त होते हैं।

और समिति ने अपनी रिपोर्ट में कहा है कि भारत में औद्योगिक श्रमिकों के स्वास्थ्य सम्बन्धी आँकड़े प्राप्त करने की अभी तक कोई उचित व्यवस्था नहीं है। बहुत से कारखानों में तो औषधालय ही नहीं होते। यही कारण है कि सभी औद्योगिक श्रमिकों का कोई विश्वसनीय अभिलेख (Record) नहीं रखा जा सकता। इसके अतिरिक्त जिन औद्योगिक संस्थाओं में हस्पताल और औषधालय होते हैं उनसे भी पूरी सूचनायें नहीं मिल पातीं। उद्योगजनित बीमारियों (Industrial Diseases) से सम्बन्धित विवरण भी पूर्णतया प्राप्य नहीं होता है। केवल कुछ ही प्रगतिशील औद्योगिक संस्थाओं में बीमारी और अनुपस्थिति के आँकड़े एकत्रित किए जाते हैं। टाटा उद्योग के औद्योगिक स्वास्थ्य विभाग ने टाटा की मिलों के विभिन्न औषधालयों में हो रहे उपचार के आँकड़े प्रस्तुत किये हैं। अनुपस्थिति सम्बन्धी आँकड़ों को देखने से प्रतीत होता है कि बीमारी के कारण होने वाली अनुपस्थिति की प्रतिशत दर काफी अधिक है। (देखें पृष्ठ ६३) १६२८ में कुछ मिल उद्योग में यह प्रतिशत दर १२.२७ थी। १९५८-५९ में कर्मचारी राज्य बीमा निगम की वार्षिक रिपोर्ट के अनुसार वर्ष में १२,८७,००० बीमाकृत कर्मचारियों में से १०,८८,४६० श्रमिक बीमार हुए थे तथा बीमारी के लिए कुल ३,२४,६६,००० रु० नकद लाभ के रूप में दिये गए थे।

प्रो० बी० पी० अदारकर ने औद्योगिक श्रमिकों के लिए स्वास्थ्य बीमा पर अपनी रिपोर्ट देने के सम्बन्ध में जो आँकड़े एकत्रित किए थे उनसे पता चलता है कि बीमारी की अधिकतम दर १६ प्रतिशत प्रति श्रमिक प्रति वर्ष है। सन् १९४६ में प्रकाशित दो और रिपोर्टों में भी श्रमिकों की स्वास्थ्य-अवस्थाओं का वर्णन मिलता है। इनमें से एक रिपोर्ट तो स्वास्थ्य सर्वेक्षण समिति की है और दूसरी औद्योगिक श्रमिकों के स्वास्थ्य पर भारत सरकार को डा० टामस बेडफोर्ड द्वारा दी गई रिपोर्ट है। दोनों रिपोर्टों से यह पता चलता है कि औद्योगिक कर्मचारियों के रहने और काम करने की अवस्थायें वास्तव में संतोषजनक नहीं हैं। काम करने की दशाओं का अध्ययन करने पर यह ज्ञात हुआ है कि कुछ थोड़े ही कारखाने सुव्यवस्थित और आधुनिक ढंग से बने हुए हैं। अधिकतर कारखानों की रचना दोषपूर्ण है और उनमें श्रमिकों के आराम के लिए कोई व्यवस्था नहीं पाई जाती है। साधारणतया उनका तापक्रम अधिक होता है और नमी भी अधिक होती है। प्रकाश का प्रबन्ध भी ठीक से नहीं होता और धूल उड़ती रहती है। मशीनें के चारों ओर उठा-उठा कर चारों ओर गिरते हैं। इस प्रकार उद्योगजनित संकटों को कम करने की कोई व्यवस्था नहीं होती। दुर्घटना और बीमारी से सम्बन्धित आँकड़े तो यद्यपि पूर्णतया उपलब्ध नहीं हैं तथापि साधारणतया यही समझा जाता है कि पश्चिमी देशों की तुलना भारत में दुर्घटनाओं और बीमारी की दर अधिक है। डा० बेडफोर्ड ने इस बात पर भी बल दिया है कि कड़ी निरीक्षणों द्वारा निश्चित स्वास्थ्यप्रद दशा कायम और सुरक्षा नियमों के सभी को

# १८

# औद्योगिक श्रमिकों का स्वास्थ्य और उनकी कार्यकुशलता

**(Health and Efficiency of Industrial Workers)**

---

**श्रमिकों के स्वास्थ्य की समस्या—**

औद्योगिक श्रमिकों की स्वास्थ्य समस्या का दो पहलुओं से अध्ययन किया जा सकता है। प्रथम, स्वास्थ्य को हानि की दृष्टि से जो सभी नागरिकों के लिए स्वाभाविक है और द्वितीय व्यवसायजनित स्वास्थ्य संकट की दृष्टि से जिनका कुछ उद्योगों में औद्योगिक श्रमिकों के लिए भय रहता है। औद्योगिक श्रमिक भी एक नागरिक होता है, इसलिए अन्य नागरिकों के समान अवसर पर आने वाले स्वास्थ्य संकट उसको भी झेलने पड़ते हैं। नागरिक होने के नाते श्रमिक की आवश्यकताओं की पूर्ति सामान्य स्वास्थ्य सेवाओं द्वारा जो समाज में सब के लिए उपलब्ध हैं होनी चाहिए। परन्तु औद्योगिक श्रमिक के रूप में उसके व्यवसायजनित संकट जिनका उसे भय रहता है उचित रीति से निर्मित औद्योगिक श्रम स्वास्थ्य सेवा द्वारा ही दूर किए जा सकते हैं। ऐसी सेवाएँ काम करने के स्थान के वातावरण से सम्बन्धित उन बातों की रोकथाम करने की व्यवस्था करती हैं जो श्रमिक के स्वास्थ्य पर बुरा प्रभाव डालती हैं। (पृष्ठ ११२-१४ भी देखिए)

**असन्तोषजनक स्वास्थ्य पर कुछ रिपोर्टें—**

हमारे देश के लोगों का असन्तोषजनक स्वास्थ्य इस बात से विदित होता है कि यहाँ के जीवन की औसत आयु अपेक्षाकृत कम है। अनुमान किया गया है कि भारत में यह औसत आयु केवल ३२ वर्ष रही है यद्यपि हाल ही के कुछ वर्षों में औसत आयु का अनुमान ४० वर्ष लगाया गया है। यह आयु आस्ट्रेलिया में ६६ वर्ष, इंग्लैंड और वेल्स में ६८ वर्ष, जर्मनी में ६० वर्ष और जापान में ४२ वर्ष है। भारत में यद्यपि श्रमिकों के स्वास्थ्य सम्बन्धी आँकड़े पूर्णतया उपलब्ध नहीं हैं तथापि सामान्य स्वास्थ्य की दशाओं के विवरण भारत के अनेकात्मक प्रकाशनों [जैसे स्वास्थ्य सर्वेक्षण और विकास समिति रिपोर्ट (भोर समिति) भारत सरकार के सार्वजनिक स्वास्थ्य आयुक्त की वार्षिक रिपोर्ट आदि] में मिलते हैं। पंचवर्षीय आयोजना में आयोजना आयोग ने सम्पूर्ण देश में पाई जाने वाली स्वास्थ्य विषयक परिस्थितियों का विवेचन किया है। कर्मचारी राज्य बीमा निगम की वार्षिक रिपोर्टों से भी श्रमिकों की बीमारी के कुछ आँकड़े प्राप्त होते हैं।

की परिस्थितियों का सम्बन्ध है दोनों ही रिपोर्टों ने औद्योगिक क्षेत्रों में फैली हुई अस्वच्छता और भीड़ भाड़ तथा श्रमिकों के अपर्याप्त पोषण की ओर ध्यान आकर्षित किया है।

प्रथम पंचवर्षीय आयोजना में आयोजना आयोग ने इस बात पर विशेष बल दिया था कि औद्योगिक श्रमिक के काम करने की दशाएं ऐसी होनी चाहिएं जिनसे श्रमिकों के स्वास्थ्य की भी रक्षा हो और व्यवसायजनित संकटों से भी उनका बचाव हो सके। इस आवश्यकता की पूर्ति के निमित्त आयोजना आयोग ने अन्य बातों के साथ-साथ निम्नलिखित सिफारिशें की थी (१) औद्योगिक स्वास्थ्य सुरक्षा और कल्याण के लिए एक राष्ट्रीय संग्रहालय की स्थापना (२) फैक्ट्री के निरीक्षण मण्डल में पूर्ण कालिक चिकित्सा निरीक्षकों की नियुक्ति (३) फैक्ट्रियों में वर्तमान डाक्टरों और चिकित्सा निरीक्षकों के लिए औद्योगिक स्वास्थ्य सम्बन्धी छोटे-छोटे शिक्षा पाठ्य क्रम की व्यवस्था (४) व्यवसायजनित बीमारियों अन्य स्वास्थ्य समस्याओं तथा औद्योगिक प्रतिक्रियाओं के सम्भाव्य (Potential) संकटों को आंकने और उनका मूल्यांकन करने के उद्देश्य को दृष्टिकोण में रखकर सूचना प्राप्त करने के हेतु अनुसन्धानों और सर्वेक्षणों का आयोजन। आयोजना आयोग ने सम्पूर्ण देश की स्वास्थ्य सम्बन्धी सामान्य परिस्थितियों की विवेचना करते हुए यह बताया है कि स्वास्थ्य की दशा अत्यन्त शोचनीय है और स्वास्थ्य उन्नति का सम्पूर्ण कार्य-क्रम समाज सुधार की विस्तृत योजनाओं से सम्बद्ध है।

## खानों और बागान में श्रमिकों का स्वास्थ्य —

कोयले की खानों में श्रमिकों के अस्वास्थ्योपजनक स्वास्थ्य के महत्वपूर्ण कारणों में मलेरिया सबसे बड़ा कारण है। काम करने की अस्वास्थ्योपजनक परिस्थितियों का भी स्वास्थ्य पर बहुत बुरा प्रभाव पड़ता है। अनेक खानों में वायु में नमी होती है और जहां पर सुरंगे उड़ाई जाती हैं वहां की हवा में धूआं भर जाता है। बड़ी-बड़ी कोयले की खानों में आंखों की बीमारियां विशेषतः रात का अन्धापन कर्मचारियों में बहुधा पाया जाता है। दमा और निमोनिया जैसी बीमारियां भी देखने में आती हैं। मलत्याग के नीचे जल मल निकास की व्यवस्था के अभाव में अंकुश कृमि (Hookworm) की बीमारी भी देखने में आती है। खानों के क्षेत्रों में केन्द्रीय अस्पताल प्रसूति तथा शिशु कल्याण केन्द्रों तथा औषधालयों की स्थापना की जा चुकी है। (देखो पृष्ठ ३००–३०१)

डा० ई० लायड जोन्स द्वारा असम बंगाल और दक्षिण भारत के चाय बागान में की गई सन् १९४७ की पूछताछ से बागान कर्मचारियों के स्वास्थ्य सम्बन्धी कुछ आंकड़े उपलब्ध होते हैं। डा० जोन्स ने अनुभव किया कि असम में श्रमिकों के स्वास्थ्य की दशा बड़ी शोचनीय है और उनमें से अधिकांश अपर्याप्त पोषण व सामान्य दुर्बलता और जीवन-शक्ति के अभाव से पीड़ित हैं। लोगों के आहार की कुछ अच्छी दशा होने के कारण बंगाल में स्वास्थ्य की दशा असम की अपेक्षा कहीं अधिक अच्छी

गों के दिन का मुल्यांकन । कुछ उद्योगों जैसे लोहा उद्योग, इंजीनियरिंग और कपड़ा उद्योग में इतना अधिक शोरगुल होता है कि अन्त में श्रमिकों की कार्यकुशलता और उनके सुनने की शक्ति पर बुरा प्रभाव पड़ता है। भिन्न-भिन्न परिस्थितियों में पहले शोरगुल के मध्य और उसके बाद शान्त वातावरण में काम करते हुए अनेक श्रमिकों की जूट के कारखानों में डाक्टरी परीक्षा की गई। प्रारम्भिक परिणामों से यह सिद्ध होता है कि शोरगुल जब कम होता है तब कार्यकुशलता में लगभग २·१८ प्रतिशत वृद्धि हो जाती है। कलकत्ता के निकट टाटा जूट कम्पनी में दुर्घटनाओं के कारण बीमार होने से अनुपस्थिति के विषय में भी अनुसंधान किए जा रहे हैं। अन्य महत्त्वपूर्ण अनुसंधान जो किए गए हैं उनका सम्बन्ध कागज और कपड़ा मिलों के श्रमिकों की क्लान्ति (Fatigue) तथा कार्यकुशलता से है। इसके अतिरिक्त यातायात की दुर्घटनाओं और कलकत्ता के बस तथा ट्राम चालकों का दुर्घटनाओं के रोहजान (Proneness) से सम्बन्धित अनुसंधान भी हुए हैं। यौन सम्बन्धी रोगों से पीड़ित रोगियों का भी सर्वेक्षण किया गया था। इससे यह स्पष्ट हो गया कि विलग होकर परिवारों से अलग रहने के कारण इस प्रकार की बीमारियाँ श्रमिकों में बहुत पाई जाती थीं। जूट के कारखानों में महिला श्रमिकों के विषय में यह देखा गया कि उनमें ११ प्रतिशत गर्भ गिर जाते थे।

इसके अतिरिक्त भारत सरकार ने औद्योगिक स्वास्थ्य में प्रशिक्षण देने के हेतु सुविधायें प्रदान की हैं। औद्योगिक श्रमिकों के स्वास्थ्य और सुरक्षा से सम्बन्धित एक पत्रिका का नियमित रूप से प्रकाशन हो रहा है। जो भी चिकित्सक या चिकित्सा से सम्बन्धित कर्मचारी प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से इन उद्योगों से सम्बन्धित हैं उनके प्रशिक्षण के हेतु कलकत्ता में अखिल भारतीय स्वास्थ्य विज्ञान तथा सार्वजनिक स्वास्थ्य संस्थान (All India Institute of Public Health) में एक विशेष औद्योगिक स्वास्थ्य विज्ञान पाठ्यक्रम का आयोजन किया गया है। कारखानों के मुख्य सलाहकार ने राज्य के कारखानों के निरीक्षकों को औद्योगिक स्वास्थ्य सम्बन्धी सुविधायें भी प्रदान की हैं। अनेक प्रदेशों में चिकित्सा निरीक्षकों की नियुक्ति की गई है। श्रमिकों व मालिकों में सुरक्षा सम्बन्धी विचारों को उत्पन्न करने के लिए एक स्वास्थ्य इकाई व सुरक्षा परिषद की भी स्थापना बम्बई में की गई है। राज्य के कारखानों में श्रमिकों के काम करने की परिस्थितियों और उनके सामान्य स्वास्थ्य में अनुसंधान और सुधार करने के उद्देश्य को दृष्टि में रखकर उत्तर प्रदेश की सरकार ने एक औद्योगिक स्वास्थ्य संगठन की स्थापना की है। इसके अतिरिक्त भारत सरकार की एक प्रार्थना के प्रत्युत्तर में अमरीका की सरकार ने तकनीकी सहयोग कार्यक्रम (Technical Cooperation Programme) के अन्तर्गत एक औद्योगिक स्वास्थ्य विज्ञान संघ की भी सेवायें उपलब्ध कर दी हैं। कुछ उद्योगों में स्वास्थ्य संकट और व्यवसायजनित रोगों के प्रश्न पर भी विशेषज्ञों के रूप में अनुसंधान कार्य किया है। मैसूर में कोलार की खानों और अभ्रक की खानों के क्षेत्रों का पहले ही सर्वेक्षण

बस्ता के लिए संस्थाओं द्वारा दी जाने वाली सुविधा का संगठन और स्वास्थ्य और चिकित्सा सम्बन्धी कर्मचारियों के प्रशिक्षण और जच्चा-बच्चा के स्वास्थ्य की देखभाल स्वास्थ्य शिक्षा और पौष्टिक आहार जैसी सेवाओं की व्यवस्था के लिए विशेष कार्यक्रम बनाए गए हैं। तृतीय आयोजना में परिवार नियोजन को भी विशेष प्राथमिकता दी गई है। तृतीय आयोजना काल में स्वास्थ्य कार्यक्रमों पर ३४२ करोड़ रुपये खर्च किये जायेंगे।

सुझाव :—

सरकार के यह प्रयत्न वास्तव में प्रशंसनीय हैं। और समिति के कथन के अनुसार स्वास्थ्य का अर्थ यह नहीं है कि किसी व्यक्ति को कोई रोग नहीं है या वह बीमार नहीं है वरन् उसका तात्पर्य उस स्थिति से है जिसमें शरीर और मस्तिष्क एक साथ सुचारु रूप से कार्य करते रहें, ताकि मनुष्य अपने भौतिक व सामाजिक जीवन में पूर्ण लाभ और आनन्द उठा सकें और उत्पादन क्षमता के अधिकतम बिन्दु तक पहुँच सकें। बीमारी की रोकथाम व स्वास्थ्य का बने रहना अधिकतर उस वातावरण पर निर्भर करता है जिसमें मनुष्य पैदा होते हैं पढ़ते लिखते हैं खाते-पीते हैं, चलते फिरते हैं काम करते हैं और आराम करते हैं। इसलिए जब तक जीवन स्तर में सुधार नहीं होता और रहन-सहन की समुचित व्यवस्था नहीं की जाती तब तक औद्योगिक श्रमिक के स्वास्थ्य में सुधार करना सम्भव नहीं है। अपर्याप्त भोजन और रहने की गन्दी अवस्थायें ही शोचनीय स्वास्थ्य का मुख्य कारण हैं और सर्वप्रथम इन्हीं को सुधारने का प्रयत्न करना चाहिए। केवल कानूनी सुविधाओं में सुधार करना ही पर्याप्त नहीं है।

व्यवसायजनित रोग (Occupational Diseases)—

जहाँ तक व्यवसायजनित रोगों का सम्बन्ध है, उसका श्रमिकों को क्षतिपूर्ति के अन्तर्गत पहले ही उल्लेख किया जा चुका है। जैसा कि बताया जा चुका है मालिक व्यवसायजनित रोगों की रिपोर्ट नहीं देते और अनेक बार जबकि श्रमिकों को क्षतिपूर्ति मिलनी चाहिये उन्हें क्षतिपूर्ति नहीं दी जाती क्योंकि इस बात की उचित रूप से जाँच नहीं हो पाती कि किसी मृत्यु या असमर्थता का कारण व्यवसायजनित बीमारी ही है। सन् १९४८ में फैक्ट्री अधिनियम के अन्तर्गत फैक्ट्री के प्रबन्धकों के लिये यह बात अनिवार्य कर दी गई है कि यदि उनका कोई कर्मचारी किसी व्यवसायजनित रोग से ग्रस्त हो जाता है तो उसकी सूचना दें। चिकित्सकों के लिये भी यह अनिवार्य है कि यदि कोई ऐसा रोगी उनके पास इलाज के लिये आता है तो उसकी सूचना मुख्य निरीक्षक को दें। इस कानूनी व्यवस्था से अब व्यवसायजनित रोगों के सम्बन्ध में ठीक प्रकार से रिपोर्ट होने लगेगी। जैसा कि ऊपर उल्लेख किया जा चुका है भारतीय अनुसंधान निधि परिषद् के औद्योगिक स्वास्थ्य अनुसंधान विभाग ने व्यवसायजनित रोगों के विशेषतया छापाखानों में सीसे और औद्योगिक गर्दें से उत्पन्न हुई सिलीकोसिस के कारण बीमारियों के, सम्बन्ध में सर्वेक्षण किए हैं। बम्बई में इस प्रदेश के

लिये एक अनुसंधानशाला की पहले ही स्थापना की जा चुकी है। अखिल भारतीय स्वास्थ्य विज्ञान और सार्वजनिक स्वास्थ्य संस्थान ने भी एक पुस्तक तैयार की है जिसका नाम 'भारत में व्यावसायिक स्वास्थ्य अनुसंधान सर्वेक्षण' है। इसमें अनेक अन्वेषणों और खोजों का सारांश दिया गया है। सरकार ने व्यवसायजनित रोगों की सूची को दोहराने और उसमें वृद्धि करने का परामर्श देने के लिये १२ सदस्यों की एक तकनीकी समिति नियुक्त की है। फैक्ट्रियों के प्रधान सलाहकार का कार्यालय कुछ विशिष्ट उद्योगों में व्यवसायजनित स्वास्थ्य संकट निर्धारित करने के लिए सर्वेक्षण का कार्य करता है। इसके द्वारा दी गई रिपोर्ट भी जारी की गई है। व्यवसायजनित रोग औद्योगिक श्रमिकों के गिरे हुए स्वास्थ्य के महत्त्वपूर्ण कारण हैं। इनके लिए श्रमिकों को पर्याप्त क्षतिपूर्ति मिलनी चाहिये। जो श्रमिक इस प्रकार के रोगों से ग्रस्त हो जाते हैं उन्हें निःशुल्क चिकित्सा की सुविधायें देने की भी व्यवस्था होनी चाहिये।

*जहाँ तक शिक्षा सम्बन्धी सुविधाओं और उनके महत्त्व का सम्बन्ध है उनकी* पुस्तक भाग के अध्याय-पृष्ठ ११२–११८ में विवेचना की गई है। औद्योगिक दुर्घटनाओं और उनको रोकने की व्यवस्था का उल्लेख भाग की समस्याओं के अन्तर्गत पृष्ठ ४३०–४४० पर किया गया है।

**श्रमिक की कार्यकुशलता (Efficiency of Labour) और उसका माप—**

श्रमिक की कार्यकुशलता से हमारा अभिप्राय काम के उस स्तर और मात्रा को व्यक्त करता है, जो किसी निर्धारित अवधि में कोई श्रमिक करता है। दूसरे शब्दों में कार्य-कुशलता शब्द का तात्पर्य किसी निर्धारित अवधि में किसी श्रमिक के अधिक और अच्छा कार्य करने की क्षमता से है। इसलिए उत्पादन के किसी भी उपादान की कार्यकुशलता का उत्पादित धन की कुल मात्रा पर बहुत प्रभाव पड़ता है। लेकिन यह बात विशेष ध्यातव्य है कि कार्यकुशलता एक सापेक्ष शब्द है। इसका किसी समय में उत्पादन के उपादान द्वारा किए गए कार्य की मात्रा और स्तर से ही सम्बन्ध नहीं है अपितु इस का अर्थ यह भी है कि काम लेने वाला को उस उपादान की जो लागत पड़ती है उसकी तुलना में कितना कार्य होता है। यदि इस शब्द का निरपेक्ष आर्थिक अर्थ में तो निर्धारित समय में किसी अन्य श्रमिक की अपेक्षा यदि एक श्रमिक अच्छा और अधिक काम करता है तो वह अधिक कार्यकुशल है। लेकिन यदि पहला श्रमिक बहुत अधिक मजदूरी मांगता है, जिसका भुगतान करना मालिक के लिए लाभदायक नहीं है तो ऐसी परिस्थिति में मालिक के दृष्टिकोण से पहला श्रमिक उतना कार्यकुशल नहीं होगा जितना कि दूसरा श्रमिक जो कि कम मजदूरी मांगता है। तकनीकी निरपेक्ष दृष्टिकोण से जब हम कार्यकुशलता के विषय में बात करते हैं तो हम कार्य की मात्रा, प्रकृति और गुण और कितने समय में कार्य हुआ आदि बातें देखते हैं और आर्थिक दृष्टिकोण से हम यह भी देखते हैं कि श्रमिक द्वारा मांगी गई मजदूरी कितनी है।

**श्रमिक की कार्यकुशलता पर प्रभाव डालने वाले तत्व:–**

कार्यकुशलता श्रमिक के स्वास्थ्य और शक्ति तथा उसके प्रशिक्षण पर मूलतः निर्भर होती है। परन्तु श्रमिक के स्वास्थ्य और शक्ति पर प्रभाव डालने वाले बहुत से तत्व होते हैं।

पहला तत्व तो वंशानुगत गुण है। पैतृक प्रभावों की सुगमता से व्याख्या करना सरल नहीं है, परन्तु इनका कार्यकुशलता पर महत्वपूर्ण प्रभाव पड़ता है। प्रत्येक समाज में कुछ ऐसी जातियां होती हैं, जिनके सदस्य किसी विशेष काम को करने में अन्य जातियों की अपेक्षा अधिक दक्ष होते हैं। उदाहरणतः पठान श्रमिक उत्तर प्रदेश अथवा बंगाल के श्रमिकों की अपेक्षा अधिक बलवान होते हैं। यह बात उनकी शिक्षा, प्रशिक्षण या अन्य सुविधाओं में किसी प्रकार के अन्तर के कारण नहीं है अपितु पैतृक गुणों के कारण है। कभी-कभी जुलाहों या बढ़इयों के लड़के ऐसी योग्यता प्राप्त कर लेते हैं, जो साधारणतया दूसरों में नहीं पायी जाती। दूसरा तत्व जलवायु का है। गर्म और नम जलवायु शारीरिक बल और शक्ति के विकास के लिए उपयुक्त नहीं है जबकि ठण्डी और शुष्क जलवायु का मनुष्य के स्वास्थ्य पर लाभदायक प्रभाव पड़ता है। गर्म देशों की जलवायु का शारीरिक शक्तियों पर कोई अच्छा प्रभाव नहीं पड़ता। साथ ही जहाँ कहीं गर्मी के साथ नमी का संयोग हो जाता है तो वह प्रदेश बहुत अस्वास्थ्यकर हो जाता है। जहाँ तक शारीरिक कार्य-कुशलता पर प्रभाव का सम्बन्ध है, गर्म देश की जलवायु की अपेक्षा समशीतोष्ण (Temperate) जलवायु निश्चय ही अच्छी है। परन्तु केवल जलवायु का ही श्रमिक की कार्यकुशलता पर प्रभाव नहीं पड़ता कुछ अन्य बातें भी हैं जिनसे जलवायु के अप्रिय प्रभाव दूर हो सकते हैं। इसके अतिरिक्त वैज्ञानिक विधि के द्वारा भी जलवायु के प्रभाव को दूर किया जा सकता है।

एक और महत्वपूर्ण तत्व जिसका कार्यकुशलता पर प्रभाव पड़ता है, जीवन स्तर है। पर्याप्त भोजन अच्छे आवासों की व्यवस्था पर्याप्त वस्त्र आराम और विलासिता की वस्तुएँ आदि भी व्यक्ति के स्वास्थ्य पर अच्छा प्रभाव डालती हैं और इनसे उसकी कार्यकुशलता में भी वृद्धि हो जाती है। किसी मनुष्य को यदि यह वस्तुयें प्राप्त नहीं हैं तो वह काम में अपना मन नहीं लगा पाता और उसके काम करते रहने की क्षमता का ह्रास हो जाता है। एक और तत्व जिसका कार्यकुशलता पर प्रभाव पड़ता है वह श्रमिकों की मजदूरी है। मजदूरी का केवल रहन-सहन के स्तर पर ही प्रभाव नहीं पड़ता बल्कि इसकी श्रमिक के अधिक या कम काम करने की योग्यता पर भी मनोवैज्ञानिक प्रतिक्रिया होती है। अच्छी मजदूरी पाने वाला श्रमिक सामान्यतया अपने जीवन से सन्तुष्ट होता है और इसीलिए वह मन लगाकर भली भाँति काम करता है विशेषकर उस दशा में जबकि उसे शीघ्र और नियमित रूप से मजदूरी मिलती है। मानसिक दृष्टिकोण से भी मालिक के लिए श्रमिक की कार्यकुशलता उसकी मजदूरी पर भी निर्भर करती है।

इसके अतिरिक्त सामान्य और तकनीकी, दोनों प्रकार की शिक्षा का भी कार्यकुशलता पर प्रभाव पड़ता है। शिक्षा के बिना न तो मनुष्य निखर पाता है और न अपने वातावरण के प्रति उसमें रुचि उत्पन्न हो पाती है। इस बात में तनिक भी संदेह नहीं है कि शिक्षित श्रमिक अपेक्षाकृत अधिक बुद्धिमान होता है और अपने उत्तरदायित्व को अशिक्षित श्रमिकों की अपेक्षा अधिक अच्छी तरह समझता है। तकनीकी प्रशिक्षण पाये हुये कर्मचारी निश्चय ही अधिक कार्यकुशल होते हैं। काम करने की परिस्थितियों का भी कार्यकुशलता पर बड़ा प्रभाव पड़ता है। प्रकाश की समुचित व्यवस्था, संवातन, स्वच्छता, भवन की कलात्मक आकृति, शान्त और सुन्दर वातावरण आदि का भी मनोवैज्ञानिक प्रभाव पड़ता है और अच्छे वातावरण में ही मनुष्य दत्तचित होकर अपने काम में मन लगाकर उत्पादन में वृद्धि कर सकता है। कार्यकुशलता इस बात पर भी निर्भर करती है कि काम करने के घण्टे कितने हैं। यदि कार्य के घण्टे लम्बे हों और उनमें विराम या विश्राम या मनोरंजन के समय की व्यवस्था न हो तो कार्यकुशलता पर बुरा प्रभाव पड़ता है। यदि कार्य दिवस कम समय का निश्चित किया जाता है और काम समय में बीच बीच में अल्प विराम दे दिये जाते हैं तो श्रमिक अपना कार्य और अच्छी प्रकार कर सकता है।

पारिवारिक जीवन का भी श्रमिक की कार्यकुशलता पर बड़ा प्रभाव पड़ता है। घर के जिस वातावरण में व्यक्ति का लालन-पालन होता है और जिस पारिवारिक जीवन को व्यक्ति को अपनाना पड़ता है उसका भी श्रमिक पर मनोवैज्ञानिक प्रभाव होता है। इसका कारण यह है कि घर में ही व्यक्ति को शांति मिलती है और वह श्रमिक अच्छा काम करने के लिए अपनी शक्तियों को पुनः अर्जित कर लेता है। बच्चे पर माता का भी अधिक प्रभाव होता है। इसके अतिरिक्त कई ऐसे अप्रिय दिनों के लिए गृह कलह भी व्यक्ति के दृष्टिकोण को विकृत कर देते हैं और उसकी कार्यकुशलता अपेक्षाकृत घट जाती है। जीवन के प्रति व्यक्ति के सामान्य दृष्टिकोण की भी कार्य की मात्रा पर बड़ी प्रभावशाली प्रतिक्रिया होती है। कुछ लोग आरम्भ से ही भाग्यवादी होते हैं। वे यह समझते हैं कि उनके कारण कुछ नहीं होता। जो कुछ होता है, वह भाग्य से ही होता है। वे अपने प्रयत्नों से अपनी कठिनाइयों पर विजय प्राप्त करने की स्वयं कभी चेष्टा नहीं करते। इस प्रकार के दृष्टिकोण से व्यक्ति में उन्नति करने की भावना कभी उत्पन्न नहीं हो पाती। धर्म को गलत प्रकार से समझने का भी इस प्रवृत्ति से घनिष्ठ सम्बन्ध है। लेकिन सामाजिक और राजनैतिक तत्त्व भी जीवन के प्रति इस उदासीनता के लिए उत्तरदायी हैं। उदाहरण के लिए देश की जातीयता, सामाजिक मर्यादायें और राजनैतिक दासता आदि भी बहुत समय तक भारत में श्रमिकवर्ग लोगों के दृष्टिकोण को विस्तृत करने के अनुकूल नहीं थी।

इसके अतिरिक्त किसी व्यक्ति की कार्यकुशलता इस बात पर भी निर्भर करती है कि उस व्यक्ति की कार्य करने में रुचि या इच्छा है या नहीं। अथवा वह

जीवन में तथा रोजगार में उन्नति करने की आशा कर सकता है या नहीं तथा उसे स्वतन्त्र रूप से कार्य करने में कोई बाधा तो नहीं है। स्वतन्त्र व्यक्ति की तुलना में परतन्त्र व्यक्ति कभी अधिक कार्यकुशल नहीं हो सकता। इसके अतिरिक्त श्रमिक का चरित्र ईमानदारी नियमितता आत्मविश्वास आत्मसम्मान कठिन परिश्रम की आदत तथा अन्य नैतिक गुणों से भी कार्यकुशलता में वृद्धि होती है। हीन बुद्धि वाले श्रमिक की अपेक्षा बुद्धिमान श्रमिक कहीं अधिक कार्यकुशल होता है। एक अन्य महत्व पूर्ण तत्व जिसका श्रमिक की कार्यकुशलता पर बड़ा प्रभाव पड़ता है उद्योग का संगठन और उसके कार्य की सामग्री है। किसी श्रमिक को उसी काम पर लगाना चाहिये जिसके लिए वह उपयुक्त है। इसके साथ ही साथ उसे काम के लिए सही प्रकार की मशीन और उपकरण दिए जाने चाहियें। एक कम बुद्धिमान उत्पादन कर्ता जो पुरानी मशीन और रद्दी सामान का प्रयोग करता है कभी उत्तम श्रेणी का उत्पादन नहीं कर सकता। इस प्रकार श्रमिक की कार्य कुशलता प्रबन्धक की योग्यता और बुद्धि तथा कार्यान्वयन और मशीन व्यवस्था की आधुनिक तकनीकी पद्धति अपनाने पर भी निर्भर होती है। मजदूरी वितरित करने की प्रणाली आदि जैसे परिमाण के अनुसार मजदूरी देने की विधि से भी कार्यकुशलता में वृद्धि होती है। इसके अतिरिक्त श्रमिक संगठन से भी श्रमिकों की कार्यकुशलता में उन्नति होती है। जब श्रमिक उचित रूप से श्रमिक संघ में संगठित होता है तब उसे स्वयं में अधिक आत्मविश्वास हो जाता है और उसमें अधिक काम करने की क्षमता उत्पन्न हो जाती है। कल्याण कार्य भी आमोद प्रमोद और मनोरंजन की व्यवस्था करके श्रमिकों की कार्यकुशलता पर बड़ा प्रभाव डालते हैं जिससे वे अपनी शक्तियां पुनः अर्जित कर लेते हैं।

इस प्रकार श्रमिक की कार्यकुशलता अनेक परिस्थितियों पर निर्भर होती है और यह कहना बड़ा ही कठिन है कि किसी एक देश के श्रमिक किसी अन्य देश के श्रमिकों की तुलना में अधिक कार्यकुशल हैं या नहीं। किसी सामान्य निष्कर्ष पर पहुँचने से पहले हमें इन सभी तत्वों को ध्यान में रखना चाहिए।

**कार्यकुशल श्रमिकों के लाभ —**

यह बात विशेष उल्लेखनीय है कि किसी देश की कार्यकुशल श्रम-शक्ति उस देश के लिए बहुत बड़ा वरदान होती है और देश के आर्थिक जीवन में उन्नति करने के लिए और देश के आर्थिक विकास के लिए भी यह एक शक्तिशाली उपकरण है। कार्यकुशल श्रमिकों के लिए अधिक पर्यवेक्षण की आवश्यकता नहीं होती। न तो वे अधिक सामग्री नष्ट करते हैं और न ही मशीनों को कोई हानि पहुँचाते हैं। वे अपना काम बड़ी चतुरता से करते हैं और उनके कार्य से दक्षता और उत्तरदायित्व का बोध होता है। इस प्रकार वे उद्योग में स्वदेशानुरागी रुचि लेने में समर्थ हो जाते हैं। जब चारों ओर मैत्रीपूर्ण सहयोग का वातावरण होता है तो देश के उत्पादन में पर्याप्त वृद्धि हो जाती है।

**भारतीय श्रमिकों की कार्यकुशलता—**

भारतीय श्रमिक अन्य देशों के श्रमिकों की अपेक्षा सामान्यतया कम कार्यकुशल समझा जाता है। यदि इस बात से हम यह अर्थ लें कि यूरोपियन श्रमिक भारतीय श्रमिक से किसी निर्धारित समय में अधिक उत्पादन करने में समर्थ होता है तो इस प्रकार के वक्तव्य का विरोध करना सम्भव नहीं है। टैरिफ बोर्ड ने सन् १९२७ में यह कहा था कि भारत में प्रत्येक श्रमिक केवल १८० तकुओं की देखभाल करता था जबकि यह संख्या जापान में २४० इंगलैंड में ५४० से ६०० तक और अमेरिका में ११२० थी। एक बुनकर जितने करघों पर काम करता है उन करघों की संख्या औसत रूप से जापान में २॥ इंगलैंड में ४ से ६ तक और संयुक्तराज्य में ६ थी जबकि भारत में यही संख्या साधारणतया लगभग २ थी। कानपुर श्रम जांच समिति ने भी कहा था कि जापान में प्रत्येक एक हजार तकुओं के लिए ५.१ श्रमिक हैं जबकि भारत में १५ हैं। इसका तात्पर्य यह है कि भारत में एक श्रमिक कताई के काम के एक ओर ही ध्यान देता है जबकि जापान में एक लड़की श्रमिक तीनों ओर ध्यान देती है। जापान में एक लड़की बुनकर ६ करघों की देखभाल करती है जबकि हमारे यहां का बुनकर लगभग दो करघों की ही देखभाल करता है। सर अलेक्जेंडर मैकरावर्ट ने औद्योगिक आयोग के समक्ष यह कहा था कि प्रत्येक श्रमिक भारतीय श्रमिक की अपेक्षा ३.५ या चार गुना अधिक कार्यकुशल है। मर क्लेमेन्ट सिम्पसन की गणना के अनुसार भारतीय कपास की कताई व बुनाई मिल के २.६७ श्रमिक लंकाशायर की मिल के एक श्रमिक के समान हैं।

परन्तु इस प्रकार के विवरण से यह स्पष्ट नहीं हो सकता कि भारतीय श्रमिकों में कोई सहज स्वाभाविक हीनता है। भारत में प्रत्येक मशीन पर अधिक श्रमिक इस लिए लगाए जाते हैं कि श्रमिक सस्ते हैं और मशीनें महंगी हैं। इंग्लैंड में मजदूरी अपेक्षाकृत अधिक है और इसलिए श्रम की बचत करना आवश्यक हो जाता है। भारत में प्रत्येक श्रमिक द्वारा कम उत्पादन होने का कारण केवल श्रमिकों की कम कार्यकुशलता पर ही पूर्णतया लागू नहीं किया जा सकता। प्रबन्ध की अकुशलता, कच्चे माल की घटिया किस्म, अच्छी मशीनों का अभाव और उत्पादन किया में आधुनिक तकनीक को न अपनाने के कारण ही उत्पादन कम होता है। इसके अतिरिक्त भारत में काम करने के घण्टे अधिक और मजदूरी कम है साथ ही आवास की परिस्थितियां भी शोचनीय हैं। अतः विभिन्न देशों के श्रमिकों की कार्यक्षमता की तुलना करते समय हम भारतीय श्रमिकों की अकुशलता के सम्बन्ध में बिना सोचे समझे कोई निर्णय नहीं दे सकते।

लेकिन वर्तमान समय में जो परिस्थितियां हैं उनसे यह विदित होता है कि भारतीय श्रमिक इतना कार्यकुशल नहीं है जितना उसे होना चाहिए। बहुत से ऐसे कारण हैं जिन्होंने हमारे श्रमिकों को अकुशल बना दिया है और इन्हीं कारणों के प्रसंग में हमें यह देखना है कि श्रमिकों की अकुशलता वास्तविक है या श्रमिकों द्वारा बता

बढ़ा कर नहीं जाती है क्योंकि मालिक अकुशलता की दुहाई देकर मजदूरी कम देने का एक बहाना बना लेते हैं।

**भारतीय श्रमिक की अकुशलता के कारण —**

प्रथम तो हमारे देश की जलवायु कुशल कार्य के अनुकूल नहीं है। भारतीय जलवायु गर्म है और कठोर तथा सुस्थिर कार्य करने के लिए इसका अच्छा प्रभाव नहीं पड़ता है विशेषतया गर्मी की ऋतु मे घन्टों बैठकर निरन्तर काम करना सम्भव नहीं हो पाता। लेकिन जैसा कि संकेत किया जा चुका है, कारखाने मे तापक्रम को नियन्त्रित करके जलवायु की परिस्थितियों पर नियन्त्रण हो सकता है और कठोर परिश्रम के लिये उपयुक्त वातावरण का निर्माण किया जा सकता है। कार्य की दशाओं के अन्तर्गत यह उल्लेख किया गया है कि मालिक तापमान पर नियन्त्रण रखने की ओर बहुत ही कम ध्यान देते हैं। इसलिए कठोर और निरन्तर कार्य श्रमिक के लिए बड़ा कठिन हो जाता है और वह अपनी थकान मिटाने के लिए कुछ न कुछ समय व्यर्थ नष्ट करता है।

इसके अतिरिक्त जैसा कि विस्तारक सुविधाओं के अन्तर्गत उल्लेख किया जा चुका है भारतीय श्रमिक में अशिक्षितता अधिक पाई जाती है। इसके अतिरिक्त उसे मशीनों का दक्षतापूर्वक संचालन करने के लिए समुचित प्रशिक्षण भी नहीं दिया जाता। रॉयल श्रम आयोग और मिस्टर हैराल्ड बटलर ने इस विषय में अपने विचार जोरदार शब्दों में व्यक्त किए हैं (देखिए पृष्ठ ११६–११८)। काम में उचित प्रशिक्षण प्राप्त करने के लिए श्रमिकों को न तो समय और न ही संस्थानों में सुअवसर प्राप्त हो पाते हैं। इसलिए यह कहना नितान्त अनुचित है कि औसत भारतीय श्रमिक ब्रिटेन के औसत श्रमिक की अपेक्षा कम बुद्धिमान है। वास्तविकता यह है कि श्रमिक की मानसिक शक्तियाँ प्रशिक्षण के अभाव मे विकसित नहीं हो पाती हैं।

कम मजदूरी और निम्न कोटि का जीवन स्तर सम्भवतया भारतीय श्रमिकों की कार्य अकुशलता का सबसे महत्वपूर्ण कारण है। श्रमिकों को मजदूरी इतनी कम मिलती है कि यह आशा नहीं की जा सकती कि श्रमिक कुछ बचत कर सकेंगे या अपने जीवन स्तर को ऊँचा उठा सकेंगे। श्रमिकों को स्वास्थ्यकर असन्तुलित भोजन तथा पहनने के लिए फटे पुराने अपर्याप्त कपड़े ही मिल पाते हैं और जिन मकानों में वह रहते हैं उनकी भी दशा अत्यन्त शोचनीय होती है। इन सबका पिछले पृष्ठों में विस्तृत वर्णन किया जा चुका है। निम्न कोटि के जीवनस्तर के कारण श्रमिकों की आदतें बिगड़ जाती हैं और उनके रहने का वातावरण भी दूषित हो जाता है। परिणामस्वरूप वे अनेक बीमारियों के शिकार हो जाते हैं और उनकी कार्य-शक्ति तथा कार्यकुशलता का ह्रास हो जाता है। इसके अतिरिक्त काम करने की परिस्थितियाँ भी अत्यन्त विषम हैं तथा कारखानों का वातावरण भी संतोषजनक नहीं होता है। ऐसी अस्वस्थ परिस्थितियों के होते हुए हम यह कैसे आशा कर सकते हैं कि श्रमिक अपना कार्य परिश्रम से तथा मन लगा कर करेंगे।

श्रमिकों की मद्यपानता भी उनकी कार्यकुशलता पर प्रभाव डालती है। मद्यपान के कारण न केवल उनके स्वास्थ्य पर बुरा प्रभाव पड़ता है वरन् उन्हें शहरी जीवन में अनेक कठिनाइयों का सामना करना पड़ता है। इसके अतिरिक्त श्रमिक की मदिरा पान की आदत भी उसकी कार्य अकुशलता के लिए उत्तरदायी है। परन्तु इस विषय में साधारणतया यही कहा जाता है कि श्रमिक अपने कठोर परिश्रम की थकावट को मिटाने के लिए ही मदिरा का सहारा लेता है और शराब पीकर वह अपने जीवन की कटुताओं को भूलने का प्रयत्न करता है। जब श्रमिकों के लिए अच्छी सुख सुविधाएं उपलब्ध नहीं हैं और उनके उचित शिक्षा दीक्षा की भी व्यवस्था नहीं है तब यह कोई आश्चर्य की बात नहीं है कि उनमें मद्यपान तथा वेश्यागमन जैसी बुरी आदतें पड़ जाती हैं जिससे उनके स्वास्थ्य और कार्यकुशलता पर बुरा प्रभाव पड़ता है। श्रमिकों की ऋणग्रस्तता भी उनकी कार्य अकुशलता के लिए कुछ सीमा तक उत्तरदायी है।

कार्य अकुशलता का एक अन्य महत्वपूर्ण कारण कारखानों में अच्छी व्यवस्था का अभाव है। अधिकतर प्रबन्ध अपूर्ण और अनुभव शून्य होता है। न तो मशीनें अच्छी होती हैं और न ही काम करने के लिए श्रमिकों को अच्छा सामान दिया जाता है। अतः यह स्वाभाविक है कि पुरानी व अप्रचलित मशीनों और घटिया प्रकार के कच्चे माल के कारण श्रमिक अधिक उत्पादन नहीं कर पाता है। निरीक्षक कर्मचारी वर्ग को इतना प्रशिक्षण नहीं दिया जाता कि वे श्रमिकों का उचित प्रकार से निरीक्षण कर सकें। उत्पादकता बढ़ाने के लिए आधुनिक तकनीक को भी नहीं अपनाया जाता।

**क्या भारतीय श्रमिक वास्तव में कार्य-अकुशल हैं ? —**

जैसा कि पिछले पृष्ठों में उल्लेख किया जा चुका है श्रमिक की रहन-सहन और काम करने की शोचनीय दशाएं ही उनकी कार्य-अकुशलता का प्रमुख कारण हैं। यदि आज का भारतीय श्रमिक इतना अधिक कार्यकुशल नहीं है जितना कि संसार के अन्य महत्वपूर्ण देशों के श्रमिक हैं तो इसका कारण यह नहीं है कि भारतीय श्रमिक में अधिक कार्यकुशल होने की क्षमता का अभाव है। यदि श्रमिक की शोचनीय दशाओं को देखा जाए तो उस पर यह दोष नहीं लगाया जा सकता कि वह अपने कार्य में रुचि नहीं लेता। श्रमिक बेचारा अपने परिवार और घरेलू वातावरण से दूर होता है तथा गन्दी और लम्बी बस्तियों में उसे रहना पड़ता है। उसको कारखाने में भी अधिक घण्टों तक धुएँ और धूल से भरे वातावरण में काम करना पड़ता है। उसे उचित प्रकार से निर्वाह करने के लिए पर्याप्त मजदूरी भी नहीं मिलती है। महाजनों और मध्यस्थों द्वारा उचित एवं अनुचित हर प्रकार से श्रमिकों से रुपया वसूल किया जाता है। ऐसी परिस्थितियों में यह कठिन है कि श्रमिक कुशलतापूर्वक कार्य कर सके। यदि हमारे देश में भी यह सब परिस्थितियाँ दूर हो जाएँ जिनसे श्रमिक की कार्यकुशलता घटती है। और जिनका उल्लेख इस अध्याय के आरम्भ में किया जा चुका है तो भारतीय श्रमिक

भी थोड़े ही समय में आश्चर्यजनक रूप से उन्नति कर लिया। भारतीय श्रमिक की यह विशेषता है कि वह कठिन और असाध्य (Trying) परिस्थितियों में भी कुशलता पूर्वक कार्य कर लेता है और परिवर्तित परिस्थितियों के अनुकूल अपने आप को बड़ी शीघ्रता से ढाल लेता है।

श्रम अनुसंधान समिति के शब्दों में "हमें जो भी प्रकाशित प्रमाण मिले हैं और अपनी जांच-पड़ताल की अवधि में हम जो भी सूचनाएं एकत्रित कर सके हैं उन से यह स्पष्ट निष्कर्ष निकलता है कि भारतीय श्रमिक की तथाकथित कार्यकुशलता एक कोरी कल्पना है। यदि हम अपने श्रमिकों को वैसे ही कार्य करने की दशाएं मजदूरी उचित व्यवस्था मशीनें और यन्त्र आदि प्रदान करें जो दूसरे देशों में श्रमिकों को मिलती हैं तो भारतीय श्रमिकों की कार्यकुशलता भी अन्य देशों के श्रमिकों से कम न होगी। यही नहीं वरन् जिस कार्य में भी यान्त्रिक सामान और संगठन की व्यवस्था सन्तोषप्रद नहीं होती वहां भारतीय श्रमिक ने दूसरे देश के अपने साथियों की अपेक्षा अधिक कार्यकुशलता का प्रमाण दिया है।"

ग्रैडी मिशन ने भी भारतीय उद्योगों की तकनीकी कार्यकुशलता पर अपनी रिपोर्ट में इसी प्रकार का विचार व्यक्त किया था। कुछ वर्ष पूर्व बम्बई में जनरल मोटर्स लिमिटेड के जनरल मैनेजर ने भी यह कहा था कि यदि भारतीय श्रमिक को प्राविधिक प्रशिक्षण प्राप्त हो जाए तो वह व्यक्तिगत रूप से उतना ही कार्यकुशल होगा जितना कि एक साधारण अमेरिकन श्रमिक होता है। सन् १९१२ में जब सर थामस हालैंड ने दक्षिणी भारत के चमड़ा उद्योग के विकास का कार्य अपने हाथ में लिया था तो सबसे पहले उन्होंने भारतीय श्रमिकों के प्रशिक्षण की व्यवस्था की थी। उस समय उन्हें यह देख कर अत्यन्त आश्चर्य हुआ था और साथ ही प्रसन्नता भी हुई थी कि उत्पादन की नवीन प्रणालियों को भारतीय श्रमिक ने बहुत जल्दी सीख लिया था। टाटा के लोहे और इस्पात के बड़े-बड़े कारखानों में भारतीय श्रमिकों को कुशलता पूर्वक कार्य करता देखकर अनेक योरोपियन व्यक्तियों ने भी इसी प्रकार आश्चर्य प्रकट किया है। टाटा की सारी कम्पनियां भारतीय श्रम और भारतीय प्रबन्ध से चलती हैं। मि० सी० डब्ल्यू० वैसे ने भी यह कहा है कि भारतीय श्रमिक प्रथम श्रेणी के मिस्त्री हैं। वे संसार के किसी भी देश के श्रमिकों से होड़ ले सकते हैं। पिछले महायुद्ध में खाई खोदने वाले भारतीय श्रमिक और इंजिनियरों ने भिन्न-भिन्न स्थानों पर किए गए आश्चर्यजनक कार्यों से अपनी जिस योग्यता का प्रमाण प्रस्तुत किया था उसकी सभी ने सराहना की है।

गत कुछ वर्षों में औद्योगिक श्रमिकों की कार्यकुशलता में तीव्र गति से वृद्धि हुई है। यह बात इससे स्पष्ट है कि महाराष्ट्र की कुछ मिलों के जुलाहे छः छः करघों पर काफी समय से कार्य कर रहे हैं और कार्य की दशाएं अपेक्षाकृत असंतोषजनक होते हुए भी प्रत्येक श्रमिक का औसत उत्पादन लंकाशायर के श्रमिक के उत्पादन के ८१% तक पहुँच गया है। इंजिनियरिंग और विद्युतीय इंजिनियरिंग विभागों में

भी कुशल और अर्द्ध कुशल भारतीय श्रमिक कठिन काम भी वैसी ही रुचि से करते हैं जैसा कि अन्य देशों में इंजिनियरिंग विभाग के श्रमिक कार्य करते हैं। यह भी सर्वविदित है कि भारतीय शिल्पी अपनी कलात्मक कृतियों के लिए संसार में प्रख्यात है। संसार का कोई भी शिल्पकार भारतीय शिल्पकार की नक्काशी की बारीकी और चित्रकारी की निपुणता की न तो बराबरी कर सका है और न मुकाबला ही कर पाया है।

अतएव जैसा कि श्रम अनुसंधान समिति ने कहा है "यदि यह देखा जाय कि इस देश में कार्य के घण्टे बहुत लम्बे हैं, अल्प विराम (Rest Pauses) बहुत कम हैं, प्रशिक्षण और प्रशिक्षार्थियों के लिए बहुत कम सुविधाएं हैं, आहार का स्तर और आवास सम्बन्धी सुविधाओं का स्तर बहुत निम्न है तथा अन्य देशों की अपेक्षा मजदूरी भी बहुत कम है तो श्रमिकों की तथाकथित कार्य अकुशलता का कारण यह नहीं हो सकता कि हमारे देश के लोगों की बुद्धिमत्ता में कुछ कमी है या हमारे श्रमिकों में कार्य करने की रुचि नहीं है। श्रमिकों की कार्य अकुशलता का कारण वैज्ञानिक प्रबन्ध का अभाव, व्यवसाय में उच्चतम मस्तिष्क लगाने का अभाव, वातावरण में गर्मी और नमी तथा मशीनों की निम्नता आदि कुछ ऐसी परिस्थितियां हैं जिनके लिए श्रमिकों को उत्तरदायी नहीं ठहराया जा सकता। इसलिए श्रमिक के स्तर को ऊंचा उठाने के लिए, उनके काम करने और रहने की अच्छी दशाएं उपलब्ध करने के लिए तथा उनको उचित प्रशिक्षण की सुविधाएं देने के लिए यदि निरन्तर प्रयत्न किए जाएं तो वह दिन दूर नहीं होगा जब भारतीय श्रमिक यदि अधिक नहीं तो अन्य देशों के श्रमिकों के समान ही कार्यकुशल हो जायगा। इन विषयों में यदि उनके लिए सरकार द्वारा आवश्यक पग उठाए जाएं तो भारतीय श्रमिक बहुत शीघ्र अपने में सुधार कर लेगा क्योंकि उसमें सीखने और उन्नति करने की बहुत क्षमता है। भारतीय श्रमिक में मूलतः कोई कमी नहीं है और कोई कारण नहीं है कि भारत के निवासी इस सम्बन्ध में किसी प्रकार की हीनता का अनुभव करें।

## गत वर्षों में कार्य अकुशलता की शिकायतों के कारण—

गत कुछ वर्षों से श्रमिकों की कार्य-कुशलता में कमी हो जाने की शिकायत सुनने में आती है। यह कहा जाता है कि अब श्रमिक अपने अधिकारों के प्रति तो सजग हो गया है और अधिक से अधिक मजदूरी मांगने लगा है परन्तु वह अपने कर्त्तव्यों को भूल गया है और काम करने में रुचि नहीं लेता है। सन् १९४६ में टाटा आयरन और स्टील की कम्पनी के अध्यक्ष ने शेयरहोल्डरों के समक्ष भाषण देते हुए यह कहा था कि स्टील का औसत उत्पादन सन् १९३९–४० में प्रति कर्मचारी ३४·३६ टन था जो सन् १९४८-४९ में गिर कर १९·१० टन रह गया। उन्होंने इस बात की भी शिकायत की कि कुछ विभागों में श्रमिक अधिकतर अपनी वास्तविक क्षमता से आधा या एक तिहाई काम कर रहे थे। श्रमिक ऐसा क्यों करते हैं इसका कारण ढूंढने के लिए हमें दूर नहीं जाना पड़ेगा। देश की परिवर्तित राजनैतिक परिस्थितियां, श्रम आन्दोलन की

२६वें अधिवेशन में एक प्रस्ताव पारित किया गया जिसमें इस बात की सिफारिश की गई कि यदि सम्भव हो तो एशियाई प्रादेशिक सम्मेलन की व्यवस्था शीघ्रातिशीघ्र की जाय ताकि एशियाई देशों की विशिष्ट समस्याओं पर उचित रूप से विचार विनिमय किया जा सके। भारत सरकार ने भारत में एशियाई प्रादेशिक सम्मेलन का आयोजन करने के लिए अन्तर्राष्ट्रीय श्रम-संगठन को आमन्त्रित किया और इस आमंत्रण को स्वीकार भी कर लिया गया। सन् १६४७ में २७ अक्तूबर से लेकर ८ नवम्बर तक एक प्रारम्भिक एशियाई प्रादेशिक सम्मेलन नई दिल्ली में हुआ। सम्मेलन में अनेक देशों के प्रतिनिधि-मण्डलों ने भाग लिया था। इनमें निम्नलिखित देश थे — अफगानिस्तान आस्ट्रेलिया बर्मा लंका कोचीन-चायना चीन फ्रांस भारत में फ्रांस की बस्तियाँ इंगलैंड मलाया हिन्दचीन नैदरलैंड न्यूजीलैंड स्याम सिंगापुर, भारत और पाकिस्तान। इस सम्मेलन में पर्यवेक्षक प्रतिनिधि मण्डल अमेरिका और नैपाल से भी आये तथा अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन की अन्तरंग सभा का भी एक प्रतिनिधि मण्डल था। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन की अन्तरंग सभा के अध्यक्ष श्री जी० एम० ईवान्स ने इस सम्मेलन का उद्घाटन किया। इस अवसर पर पं० नेहरू ने इस बात की आशा प्रकट की कि सम्मेलन एशिया के सामान्य व्यक्ति को दृष्टिकोण में रखकर सभी समस्याओं पर विचार करेगा ताकि केवल यह नहीं कि "इस या उस देश में जीवन-स्तर ऊंचा हो वरन् प्रत्येक स्थान पर जीवन-स्तर ऊंचा हो सके। भारत सरकार के तत्कालीन श्रम मंत्री श्री जगजीवन राम को इस सम्मेलन का सर्व सम्मति से अध्यक्ष निर्वाचित किया गया। अपने अध्यक्ष पद से बोलते हुए उन्होंने कहा था कि एशियाई प्रादेशिक श्रम सम्मेलनों का कार्य इस विषय पर विचार करना होना चाहिए कि आर्थिक विकास की भावी योजनाओं में हम कैसे सहयोग दें और इस प्रकार के विकास से जो राष्ट्रीय सम्पत्ति में वृद्धि हो उसका समय-समय पर कैसे मूल्यांकन करें तथा न्यायोचित आधार पर इस सम्पत्ति के वितरण करने की योजनाओं का कैसे निर्माण करें। इस सम्मेलन में २१ प्रस्ताव पारित किए गये।—इनमें से महत्वपूर्ण प्रस्ताव निम्नलिखित विषयों से सम्बन्धित थे सामाजिक सुरक्षा श्रम नीति उत्पादन कार्यकुशलता कृषि उत्पादन तथा सहकारिता पद्धति का महत्व रोजगार सेवाएं, पारिवारिक बजट पूछताछ कार्यवाही का कार्यक्रम अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के एशियाई कार्य में तीव्रता जापान और अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन की वित्तीय व्यवस्था तथा श्रम संगठन के सामाजिक उद्देश्य।

उसी समय से एशिया में प्रादेशिक सम्मेलन नियमित रूप से होने लगे हैं और अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन एशिया और उसकी समस्याओं में अधिक रुचि प्रकट कर रहा है। अंतरंग सभा के १११ वें अधिवेशन ने एशियाई समस्याओं तथा समान समस्याओं के एशियाई पहलुओं पर अंतरंग सभा को परामर्श देने के लिए त्रिपक्षीय आधार पर एक एशियाई सलाहकार समिति की स्थापना करने का निश्चय किया।

२४ जून सन् १९५० को जेनेवा में इस समिति की प्रथम सभा का आयोजन किया गया। तब से नवम्बर १९५१ तक इस एशियाई सलाहकार समिति के ग्यारह अधिवेशन हो चुके हैं। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन का द्वितीय एशियाई प्रादेशिक सम्मेलन जनवरी सन् १९५० में श्रीलंका में 'नुवारा इलियो' नामक स्थान पर हुआ। भारत ने इस सम्मेलन में एक त्रिदलीय प्रतिनिधि-मण्डल भेजा था। इस सम्मेलन में ११ प्रस्ताव स्वीकार किए गए जो निम्नलिखित विषयों से सम्बन्धित थे :—अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के एशियाई कार्यों में तीव्रता लाना अंतरंग सभा में एशियाई प्रतिनिधित्व एशियाई समुद्री कर्मचारी तकनीकी सहायता श्रम निरीक्षण सहकारिता आन्दोलन श्रमिक कल्याण व्यावसायिक तथा तकनीकी प्रशिक्षण कृषि कर्मचारी और उनकी मजदूरी श्रम शक्ति का उचित संगठन आदि। तीसरा एशियाई प्रादेशिक सम्मेलन सितम्बर, सन् १९५३ में जापान में टोकियो में हुआ। सम्मेलन में पहले की भांति अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के डायरेक्टर जनरल की रिपोर्ट पर विचार विनिमय हुआ। इस सम्मेलन ने बहुत तर्क वितर्क के उपरान्त तीन मुख्य विषयों पर प्रस्ताव पारित किए,—एशियाई देशों में मजदूरी की समस्यायें की नीति श्रमिकों के मकानों की समस्यायें तथा किशोरों की सुरक्षा।

अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के एशियाई प्रादेशिक सम्मेलन का चौथा अधिवेशन नवम्बर, सन् १९५७ ई० में नई दिल्ली में हुआ। इसकी कार्यावली में डायरेक्टर जनरल की रिपोर्ट के अतिरिक्त निम्नलिखित विषय थे (१) एशियाई देशों में छोटे पैमाने के दस्तकारी उद्योगों में श्रम और सामाजिक समस्यायें (२) कृषि में कार्य करने वाले स्वतन्त्र और अर्द्ध-स्वतन्त्र वर्गों के श्रमिकों जैसे बटाई पर कार्य करने वाले और आसामी कृषक, के जीवन और कार्य की दशायें तथा (३) श्रमिक और प्रबन्धकों के पारस्परिक सम्बन्ध। इस सम्मेलन का उद्घाटन पं० नेहरू ने किया था। उन्होंने श्रमिकों के प्रबन्ध में भाग लेने पर विशेष बल दिया। केन्द्रीय श्रम तथा आयोजना मंत्री श्री गुलजारीलाल नन्दा इस सम्मेलन के अध्यक्ष थे।

इसके अतिरिक्त अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन ने भारत तथा विभिन्न एशियाई देशों में सम्मेलनों के लिये सामग्री एकत्रित करने सहकारिता आन्दोलन का अध्ययन करने सामाजिक सुरक्षा पर सलाह देने श्रम शक्ति के क्षेत्र में तकनीकी सहायता की आवश्यकताओं की जांच करने उत्पादकता और प्रशिक्षण आदि के लिए अनेक मिशन भेजे हैं। इसने एशियाई देशों में केवल अपने विशेषज्ञ ही नहीं भेजे हैं अपितु एशियाई देशों के नागरिकों के लिए अधिछात्रवृत्तियां और छात्रवृत्तियां भी प्रदान की हैं। सन् १९५९ में जेनेवा में हुये अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के ४३ वें अधिवेशन में भारत और अमेरिका ने संयुक्त रूप से यह प्रस्ताव रखा कि अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन की क्षेत्रीय कार्यवाहियों पर विशेष ध्यान दिया जाना चाहिये। एशियन सलाहकार समिति के आधार पर ही अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन की एक विशेष

अफ्रीकन सलाहकार समिति बनाई गई है। दिसम्बर १९६० में लागोस (Lagos) नामक स्थान (नाइजीरिया) में पहला अफ्रीकन प्रादेशिक सम्मेलन हुआ जिसमें अफ्रीका के १० राज्यों ने भाग लिया। इस सम्मेलन में अफ्रीका में व्यावसायिक और तकनीकी प्रशिक्षण तथा मालिक-मजदूर सम्बन्धों पर विचार विमर्श हुआ।

यहां यह बात भी विशेष उल्लेखनीय है कि अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन ने एशियाई श्रमिकों के लिए व्यावसायिक प्रशिक्षण पाठ्यक्रम भी प्रारम्भ किए हैं। इस कार्यक्रम के अनुसार पहला प्रादेशिक कार्यालय सन् १९४९ में बना जबकि बंगलौर में एशियाई श्रमशक्ति फील्ड कार्यालय (Asian Manpower Field Office) के नाम से एक संस्था की स्थापना हुई। इसका उद्देश्य यह था कि संसार की श्रम-शक्ति का कठिन कार्यों में भी उचित प्रकार से उपयोग हो सके। यह कार्यालय एशियाई तथा सुदूर पूर्व के देशों को उनके तकनीकी प्रशिक्षण कार्य क्रम में सुधार करने के लिए तकनीकी सहायता प्रदान करता है। यह तकनीकी प्रशिक्षण में एक प्रादेशिक अनुसन्धान तथा सूचना केन्द्र के रूप में भी कार्य करता है। भारतीयों के लिए अन्तर-कार्य प्रशिक्षण कार्य-क्रम के दो अधिवेशन पहले ही हो चुके हैं। इसके अतिरिक्त अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के अर्द्ध-विकसित देशों के लिए 'तकनीकी सहायता कार्यों' के अन्तर्गत २६ अप्रैल सन् १९५१ के अन्तर्राष्ट्रीय श्रमसंगठन के साथ किये गये समझौते पर भारत सरकार ने हस्ताक्षर किये। श्रम सांख्यिकी पर दिसम्बर, १९५१ में नई दिल्ली में कारखाना निरीक्षण पर फरवरी १९५२ में कलकत्ते में पर्यवेक्षण प्रशिक्षण पर अगस्त १९५७ में सिंगापुर में और व्यावसायिक मार्ग प्रदर्शन तथा रोजगार सम्बन्धी परामर्श पर नवम्बर १९५७ में नई दिल्ली में प्रादेशिक गोष्ठियों का आयोजन किया गया। एशियाई देशों के नागरिकों के लिए सहकारिता पर १९५२ में कोपेनहेगन १९५३ तथा १९५४ में लाहौर, १९५५ में बांडुङ्ग, १९५६ में मैसूर तथा १९५७ में श्री लंका में प्रशिक्षण पाठ्यक्रमों की व्यवस्था की गयी। भारत सरकार ने अनेक समस्याओं पर तकनीकी परामर्श और सहायता की प्रार्थना की है। सन् १९५१ की शरद ऋतु में कर्मचारी 'राज्य बीमा योजना' के संगठन तथा चिकित्सा लाभ के लिए डाक्टरों की सूची प्रणाली पर परामर्श देने के लिए अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के तीन विशेषज्ञों की सेवायें भारत द्वारा प्राप्त की गई। दिसम्बर, १९५२ में परिणाम देखकर भुगतान करने की पद्धति पर अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के पांच विशेषज्ञ भारत में आये। इन्होंने कपड़ा तथा इञ्जीनियरिंग उद्योगों में इन विषयों पर तकनीकी सहायता प्रदान की। फरवरी १९५३ में बागान कर्मचारियों को अन्य रोजगार प्राप्त करने के सम्बन्ध में परामर्श देने के निमित्त एक जापानी व्यावसायिक प्रशिक्षण के विशेषज्ञ की सेवायें अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के द्वारा प्राप्त की गयी। फरवरी १९५३ में 'अन्तर कार्य प्रशिक्षण तकनीक' को प्रसार और बढ़ावा देने के लिए अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के एक विशेषज्ञ की सेवायें भी प्राप्त की गयीं। १९५४ में एक अन्य विशेषज्ञ आये। जून १९५६ में अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन ने दो प्रवर निरीक्षक भेजे जिनमें से एक तो इञ्जीनियरिंग और उसमें सम्बद्ध

व्यवसायों के लिए था तथा दूसरा मशीनों को चालू रखने का विशेषज्ञ था। भारत ने सन् १९५७ तथा १९५८ में भी उत्पादकता रोजगार सूचना मैन ह्यौनों के लिए व्यावसायिक शिक्षा व्यावसायिक निर्देशन तथा सुरक्षा आदि के क्षेत्रों में विशेषज्ञों की सेवायें प्राप्त कीं। १९५८ में औद्योगिक सम्बन्धों के ब्रिटिश विशेषज्ञ प्रो० जे० एच० रिचर्डसन की सेवायें प्राप्त की गईं। १९५९ में भी विशेषज्ञों की सेवायें चालू रहीं। प्रशिक्षण और श्रमिक शिक्षा के लिए भी विशेषज्ञ आ चुके हैं। श्रमिक संघवाद, श्रम प्रशासन सामाजिक सुरक्षा श्रमिक शिक्षा सुरक्षा निरीक्षण आदि के प्रशिक्षण के लिए ५० प्रशिक्षार्थियों को विभिन्न देशों में भेजा गया। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन की छात्रवृत्ति लिए हुए इथियोपिया मलाया श्रीलंका व चीन के चार छात्रों ने भारत में प्रशिक्षण पाया है। १९६० में उत्पादकता तथा खानों की सुरक्षा पर तीन विशेषज्ञ आये। इनके अतिरिक्त इञ्जीनियरिंग पर एक अन्य विशेषज्ञ कार्य करता रहा। सात भारतीयों को विभिन्न विषयों पर प्रशिक्षण के लिए दूसरे देशों में भेजा गया तथा ईराक व बर्मा से चार व्यक्ति प्रशिक्षण हेतु आये। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के विशेषज्ञों के रूप में दो भारतीयों को विदेशों में भेजा गया है जिनमें से एक कुटीर उद्योगों के क्षेत्र में सहायता देने के लिए बर्मा गया है तथा दूसरा सहकारिता के क्षेत्र में सहायता देने के लिए फिलीपाइन्स गया है। कुछ अन्य विशेषज्ञों को भी भारत से बुलाया गया है। १९६१ के अन्त तक सात भारतीय विशेषज्ञों के रूप में दूसरे देशों में कार्य कर रहे थे। नवम्बर १९६० में नई दिल्ली में एक 'अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन का एशियाई प्रादेशिक सामाजिक सुरक्षा में प्रशिक्षण पाठ्यक्रम' का भारत सरकार तथा अन्तर्राष्ट्रीय सामाजिक सुरक्षा परिषद के सहयोग से आयोजन किया गया। इसमें विभिन्न एशियाई देशों के तीस व्यक्तियों ने भाग लिया।

### प्रादेशिक सम्मेलनों का महत्व तथा उनसे लाभ —

प्रादेशिक श्रम सम्मेलनों के अनेक लाभ हैं और यदि स्थानीय आवश्यकताओं को ध्यान में रखना है तो ऐसे सम्मेलनों की बहुत आवश्यकता है। एशिया की श्रम शक्ति की कुछ अपनी विशेषतायें हैं जो पश्चिमी औद्योगिक उन्नत देशों में नहीं पाई जातीं। एशियाई देशों में यह भावना बहुत दिनों से चली आ रही है कि अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के आम सम्मेलनों में उनके विशेष सामाजिक तथा आर्थिक समस्याओं पर पर्याप्त रूप से ध्यान नहीं दिया जाता क्योंकि इन सम्मेलनों में पश्चिमी देश अधिकतर छाए हुए हैं। इस प्रकार के प्रादेशिक सम्मेलन होने से ऐसी शिकायतें दूर हो जायेंगी। भारत और अन्य एशियाई देश अब अन्तर्राष्ट्रीय क्षेत्र में दिन प्रतिदिन अपना महत्वपूर्ण स्थान ग्रहण करते जा रहे हैं। अतः यह स्वाभाविक ही है कि वे इस प्रकार के अन्तर्राष्ट्रीय श्रम सम्मेलनों के केवल पर्यवेक्षक (Observers) मात्र न रहें अपितु उनमें अधिक से अधिक सक्रिय भाग लें। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन की जब स्थापना हुई थी तब पश्चिमी देशों ने औद्योगिक विकास में परिपक्वता प्राप्त कर ली थी और उनकी मुख्य समस्यायें पूँजी तथा श्रम में समझौता श्रमिकों की परि

स्थितियों में सुधार तथा सामाजिक सुरक्षा आदि थीं। यह समस्यायें एशिया के लिये भी बहुत महत्वपूर्ण हैं लेकिन जैसा कि १९४७ में एशियाई श्रम सम्मेलन का उद्घाटन करते हुए प० नेहरू ने अपने भाषण में कहा था कि एशियाई देशों की मुख्य आर्थिक और श्रम समस्यायें ऐसी हैं जिनके अन्तर्गत हमें यह देखना है कि मध्यकालीन कृषि अर्थ व्यवस्था को बदल कर आधुनिक वैज्ञानिक कृषि और औद्योगिक अर्थ व्यवस्था में कैसे लाया जाये। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन ने इन समस्याओं पर बिल्कुल ध्यान नहीं दिया था। प्रादेशिक सम्मेलन अब इन दोषों को दूर कर देंगे। इन सम्मेलनों के उपरान्त अब इस बात का अनुभव कर लिया गया है और इस बात पर जोर भी दिया जा रहा है कि अधिक विकसित देशों द्वारा अर्द्ध-विकसित देशों को तकनीकी और आर्थिक सहायता मिलने की आवश्यकता है। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन अब एशियाई देशों की ओर भी अधिक ध्यान दे रहा है।

इसमें तो कोई सन्देह नहीं कि एशियाई समस्याओं के लिए प्रादेशिक रूप से जो प्रयत्न किये जा रहे हैं वह सराहनीय है। परन्तु इसके साथ ही हमें अवरम सभा के अध्यक्ष की इस चेतावनी को भी ध्यान में रखना चाहिए कि अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के मूल आधारों में जो सामान्य आदर्श और सामान्य जीवन स्तर का आधार है उसमें किसी प्रकार की रुकावट नहीं पड़नी चाहिए। एशिया के आर्थिक पिछड़ेपन को केवल एक अस्थायी अयोग्यता समझना चाहिये और जितनी जल्दी सम्भव हो इसको समाप्त कर देने के प्रयत्न करने चाहियें। यदि प्रादेशिक सम्मेलनों से प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से इस पिछड़ेपन को स्थिर रखने की ओर संकेत मिलता है और यह एशिया को एक हीन आर्थिक इकाई के रूप में मानकर चलते हैं तो इससे लाभ के स्थान पर हानि ही होगी। प्रादेशिक श्रम सम्मेलनों को एशिया के आर्थिक पिछड़ेपन को दूर करने की भावना से ही कार्य करना चाहिये जिससे इन देशों के ग्रामीण और शहरी श्रमिक उसी प्रकार का जीवन स्तर अपना सकें और सामाजिक बुराइयों से अपनी उसी प्रकार रक्षा कर सकें जिस प्रकार कि प्रगतिशील देशों के श्रमिक करते हैं। इसके साथ ही जो भी प्रादेशिक कार्य होते हैं उनको अन्तर्राष्ट्रीय ढांचे में ही करना चाहिये क्योंकि निर्धनता और अभाव की समस्याओं के समाधान के लिए केवल उन्हीं लोगों का सहयोग नहीं चाहिये जो उनसे पीड़ित हैं वरन् सभी लोगों के सहयोग की आवश्यकता है।

**भारत द्वारा अपनाए गए अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के अभिसमय —**

अब हम अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के उन अभिसमयों की विवेचना करेंगे जिन्हें भारत ने अपना लिया है। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम सम्मेलन ने जून १९६२ तक ११८ अभिसमय और ११७ सिफारिशें पारित की हैं जिनमें से केवल २७ अभिसमय भारत द्वारा अपनाए गए हैं। इनमें से दो अभिसमय अब प्रचलन में नहीं है। यह अभिसमय निम्नलिखित हैं—

(१) काम के घन्टों (उद्योग) से सम्बद्ध सन् १९१९ का अभिसमय न० १–

यह अभिसमय औद्योगिक व्यवसायों में काम करने के घंटों को एक दिन में ८ और सप्ताह में ४८ तक सीमित करने के सम्बन्ध में है। इस अभिसमय को भारत ने अपने लिए पारित किए गए कुछ विशेष नियमों के आधार पर १४ जुलाई १९२१ को अपनाया था। यह आधार यह था कि ब्रिटिश भारत में उन समस्त श्रमिकों के लिए जो कारखाना अधिनियम के अन्तर्गत आने वाले उद्योगों में काम करते हैं या खानों में काम करते हैं या रेलवे कार्य के उन विभागों में कार्य करते हैं जो किसी उचित प्राधिकारी द्वारा निश्चित कर दी गई हैं '६० घंटे प्रति सप्ताह' का सिद्धान्त लागू किया जाए।

(२) बेरोजगारी से सम्बद्ध १९१९ का अभिसमय न० २—इस अभिसमय को अपनाया तो गया था परन्तु १९३८ में त्याग दिया गया।

(३) स्त्रियों के लिये रात्रि में काम करने से सम्बद्ध १९१९ का अभिसमय न० ४—यह अभिसमय रात्रि में स्त्रियों को कार्य पर लगाना निषेध करता है। भारत सरकार ने एक विशेष नियम के आधार पर १४ जुलाई १९२१ को इसे अपनाया था। इस विशेष नियम के अनुसार भारत सरकार को यह अधिकार है कि किसी भी औद्योगिक व्यवसाय के सम्बन्ध में इस अभिसमय को निलम्बित (Suspend) कर सकती है।

(४) किशोरों का रात्रि में काम करने से सम्बद्ध १९१९ का अभिसमय न० ६—इस प्रस्ताव में उद्योगों में लगे हुए किशोरों को रात्रि में रोजगार पर लगाना निषिद्ध है। एक विशेष नियम के आधार पर १४ जुलाई १९२१ को इसे अपनाया गया था। अर्थात् भारतीय कारखाना अधिनियम द्वारा परिभाषित कारखानों में १४ वर्ष से कम आयु के बालकों को रात्रि के समय कार्य पर नहीं लगाया जा सकता।

(५) कृषि कर्मचारियों के संगठन और समुदाय बनाने के अधिकार से सम्बद्ध १९२१ का अभिसमय न० ११—यह ११ मई १९२३ को अपनाया गया।

(६) साप्ताहिक अवकाश (उद्योग) अभिसमय नामक १९२१ का अभिसमय न० १४—यह अभिसमय औद्योगिक व्यवसायों में कर्मचारियों के लिये सप्ताह में २४ घंटे के अवकाश की व्यवस्था करता है। इसे ११ मई १९२३ को अपनाया गया।

(७) सन् १९२१ का अभिसमय न० १५—ट्रीमर या स्टोकरस का कार्य करने वाले किशोरों को रोजगार पर लगाने की न्यूनतम आयु इस अभिसमय द्वारा निर्धारित की गई है। यह अभिसमय २० नवम्बर १९२२ को भारत द्वारा अपनाया गया।

(८) समुद्र में रोजगार पर लगे हुए किशोरों और बालकों के लिये अनिवार्य चिकित्सा जांच उपलब्ध करने से सम्बद्ध १९२१ का अभिसमय न० १६—यह अभिसमय २० नवम्बर १९२२ को अपनाया गया।

(९) व्यवसायजनित रोगों में श्रमिकों की क्षति पूर्ति की व्यवस्था करने से

-सम्बद्ध १९२५ का अभिसमय नं० १८—३० सितम्बर १९२७ को भारत ने इसे अपनाया।

(१०) दुर्घटनाओं में श्रमिकों को क्षति पूर्ति देने के विषय में देशीय और विदेशीय कर्मचारियों से समान व्यवहार करने से सम्बद्ध १९२५ का अभिसमय नं० १९—यह भी ३० सितम्बर १९२७ को अपनाया गया।

(११) १९२६ का अभिसमय नं० २१—इस अभिसमय में जहाज पर पहुंचे हुए उत्प्रवासियों के निरीक्षण को सरल करने के नियमों का उल्लेख किया गया है। इसमें इस बात की व्यवस्था है कि इस प्रकार का निरीक्षण एक से अधिक सरकारें किया करेंगी और उत्प्रवासियों (Emigrants) के सरकारी निरीक्षक की नियुक्ति उस देश की सरकार करेगी जिस देश का उस जहाज पर झंडा लहरा रहा होगा। १४ जनवरी सन् १९२८ को भारत ने यह अभिसमय अपनाया।

(१२) सन् १९२६ का अभिसमय नं० २२—इस अभिसमय में जहाज के मालिकों और उनके समुद्री कर्मचारियों के मध्य समझौते के प्रतिनियमों की व्यवस्था की गई है। जहाज के मालिकों और समुद्री कर्मचारियों-दोनों को ही समझौते के प्रतिनियमों पर हस्ताक्षर करने होंगे। साथ ही समझौते पर हस्ताक्षर करने से पूर्व प्रतिनियमों की जांच करने की सुविधायें भी प्रदान की जायगी। भारत ने यह अभिसमय ११ अक्तूबर १९३२ को अपनाया।

(१३) १९२९ का अभिसमय नं० २७-इस अभिसमय में जहाजों द्वारा यातायात किये गये भारी भारी पहुलों पर भार का चिन्ह लगाने की व्यवस्था की गई है। भारत ने यह अभिसमय ७ सितम्बर १९३१ को अपनाया।

(१४) जहाजों पर माल चढ़ाने और उतारने में होने वाली दुर्घटनाओं से श्रमिकों की सुरक्षा की व्यवस्था से सम्बद्ध १९३२ का अभिसमय नं० ३२-यह अभिसमय १९३४ के भारतीय गोदी कर्मचारी अधिनियम को कार्यान्वित करके फरवरी १९४८ को अपनाया गया।

(१५) रात्रि के समय स्त्रियों को रोजगार पर न लगाने से सम्बद्ध १९३४ का अभिसमय नं० ४१—भारत ने २२ नवम्बर १९३२ को यह अभिसमय उसी प्रकार अपनाया था जिस प्रकार १९१९ का अभिसमय नं० ४ अपनाया गया था। १९३४ का यह अभिसमय संशोधित अभिसमय था। इसमें एक नया उपबंध इस विषय में था कि जो स्त्रियां प्रशासन में उत्तरदायी-पदों पर आसीन हैं और जो साधारण तथा सामान्य कार्य नहीं करती हैं उन पर १९१९ का मूल अभिसमय लागू नहीं होगा। लेकिन यह अभिसमय अब प्रचलन में नहीं रहा है क्योंकि इसी विषय से सम्बन्धित नवीनतम अभिसमय नं० ८९ को भारत ने अपना लिया है।

(१६) १९३५ का अभिसमय नं० ४५—यह अभिसमय किसी भी खान के भीतर स्त्रियों को काम पर न लगाने के सम्बन्ध में था। इसे २५ मार्च १९३८ को अपनाया गया।

(१७) १९४६ का अभिसमय नं० ८०—इसको "अन्तिम पदनियम संशोधित अभिसमय" (Final Articles Revision Convention) भी कहा जाता है। यह अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के संविधान में परिवर्तन करने से सम्बद्ध है। भारत ने यह अभिसमय १७ नवम्बर १९४७ को अपनाया।

(१८) १९४७ का अभिसमय नं० ८१—इसको श्रम निरीक्षण अभिसमय भी कहा जाता है। यह अभिसमय उद्योग और वाणिज्य में श्रमिकों के निरीक्षण के सम्बन्ध में है। ७ अप्रैल १९४९ को यह अपनाया गया।

(१९) उद्योग में काम पर लगी हुई स्त्रियों को रात्रि में रोजगार देने से सम्बद्ध १९४८ का अभिसमय नं० ८९—यह एक संशोधित अभिसमय था। २ मार्च १९५० को यह भारत द्वारा अपनाया गया।

(२०) १९४८ का अभिसमय नं० ९०—उद्योग में रोजगार पर लगे हुए किशोरों का रात्रि में काम करने से सम्बद्ध यह एक संशोधित अभिसमय था। २७ फरवरी १९५० को यह भारत द्वारा अपनाया गया।

(२१) १९३० का अभिसमय नं० २९—यह अभिसमय सभी प्रकार की बेगार को समाप्त करने के सम्बन्ध में है। भारत में यह अभिसमय ३० नवम्बर १९५४ को अपनाया गया।

(२२) १९२८ का अभिसमय नं० २६—इसके अन्तर्गत इस बात की व्यवस्था है कि कुछ व्यवसायों में एक न्यूनतम मजदूरी निर्धारित की जाए। भारत ने यह अभिसमय १० जनवरी १९५५ को अपनाया। १९४८ के न्यूनतम मजदूरी अधिनियम के अन्तर्गत इस प्रकार की व्यवस्था पहले ही से कर दी गई थी।

(२३) न्यूनतम आयु (उद्योग) नामक १९१९ का अभिसमय नं० ५—इसे भारत ने ९ सितम्बर १९५५ में अपनाया।

(२४) पुरुषों और स्त्रियों के लिये समान मूल्य के समान कार्यों के लिये समान पारिश्रमिक से सम्बद्ध १९५१ का अभिसमय नं० १००—भारत ने यह अभिसमय २५ सितम्बर १९५८ को अपनाया।

(२५) १९५७ का स्वतन्त्र देशों की कबीला व अन्य आदिम तथा अर्ध आदिम जातियों की सुरक्षा तथा संगठन से सम्बन्धित अभिसमय नं० १०७—भारत ने यह अभिसमय २९ सितम्बर १९५८ को अपनाया।

(२६) १९४८ का रोजगार सेवा संगठन सम्बन्धी अभिसमय नं० ८८—भारत ने इसे २४ जून १९५९ को अपनाया।

(२७) १९५८ का अभिसमय नं० १११—यह रोजगार और व्यवसाय में भेद भाव करने से सम्बन्धित है। भारत ने इसे ३ जून १९६ को अपनाया।

इन अभिसमयों के अपनाए जाने से विभिन्न कारखाना अधिनियमों में संशोधन किए गए हैं। यह संशोधन ऐसे अभिसमयों को कार्यान्वित करने के लिए किए गए हैं जो काम करने के घंटों स्त्रियों का रात्रि में काम करने साप्ताहिक अवकाश आदि से

सम्बन्धित है तथा कई अन्य अधिनियमों में जैसे भारत खान अधिनियम रेलवे अधिनियम श्रमिक क्षतिपूर्ति अधिनियम आदि में संशोधन हुए हैं। अनेक अन्य अभिसमयों को सरकारी अधिसूचना द्वारा अपनाया गया है।*

१९५४ में सरकार ने ३ सदस्यों की एक त्रिदलीय समिति अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के ऐसे अभिसमयों और सिफारिशों पर विचार करने के लिए बनाई जो भारत ने नहीं अपनाए थे ताकि अन्तर्राष्ट्रीय श्रम स्तर को भारत में भी लागू करने का कार्य तेजी से हो सके। इस समिति की सिफारिशों के परिणामस्वरूप ही अन्तिम ६ ७ अभिसमय जिनका ऊपर उल्लेख किया जा चुका है भारत द्वारा अपनाए गए हैं। कुछ अन्य अभिसमयों को भी अपनाने का सुझाव दिया गया है। उदाहरणतया व्यवसायजनित रोगों में श्रमिकों को क्षतिपूर्ति देने से सम्बद्ध १९३४ का अभिसमय न० ४२ काम करने के घन्टों तथा मजदूरी के आंकड़े से सम्बद्ध १९३८ का अभिसमय न० ६३ तथा कृषि में न्यूनतम मजदूरी की व्यवस्था करने से सम्बद्ध १९५१ का अभिसमय न० ९९।

अन्य अभिसमयों का प्रभाव —

इसके अतिरिक्त भारत ने विभिन्न अभिसमयों के अनेक आवश्यक भागों को अपने राष्ट्रीय विधान में सम्मिलित कर लिया है। उदाहरणतया १९१९ के प्रसव काल से सम्बद्ध अभिसमय न० ३ की धारायें विभिन्न मातृत्व-हित-लाभ अधिनियमों में आ गई हैं १९३६ के सवेतन छुट्टियों से सम्बद्ध अभिसमय के परिणामस्वरूप ही अनेक राज्यों में श्रमिकों को छुट्टियां देने के लिए पग उठाए गए हैं आदि आदि।

भारत में अधिक अभिसमय न अपनाये जाने के कारण —

साधारणतया यह शिकायत की जाती है कि भारत द्वारा अपनाये गये अभिसमयों की संख्या बहुत कम है। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के ११८ अभिसमयों में से भारत ने अब तक केवल २७ अभिसमय अपनाये हैं जिनमें से केवल २५ लागू हैं। परन्तु सच यह है कि इन अभिसमयों के न अपनाये जाने का कारण यह नहीं है कि इनमें जो आवश्यक व्यवस्थाएं निहित हैं उनको मान्यता नहीं दी गई है वरन् इसका कारण अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन का वह नियम है जिसके अनुसार यह अनिवार्य है कि प्रत्येक अभिसमय को बिना किसी परिवर्तन या संशोधन के अपनाया जाय। अतः या तो किसी भी अभिसमय का पूर्ण रूप से स्वीकार करना होता है अथवा अस्वीकार करना पड़ता है। भारत में अनेक अभिसमय कुछ शर्तों के अनुसार ही अपनाये जा सकते थे परन्तु अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के नियमों में इस बात की अनुमति नहीं

*अभिसमय न० २ (१९१९ का बेरोजगारी अभिसमय) को भारत ने अपनाया था परन्तु सन् १९३८ में इसे त्याग दिया। १९३४ का अभिसमय न० ४१ भी अब प्रचलन में नहीं है क्योंकि इसके स्थान पर अब १९४८ के अभिसमय न० ८९ को अपना लिया गया है।

थी। अतः इस विषय में संशोधन की आवश्यकता है जिससे कुछ विशेष अभिसमयों को यदि पूर्ण रूप से सम्भव न हो सके तो धीरे धीरे अपनाया जा सके।

**अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन का श्रम विधान पर प्रभाव —**

इस प्रकार अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन ने भारतीय श्रम विधान की प्रगति को अत्यधिक मात्रा में प्रभावित किया है। जैसा कि ऊपर संकेत किया गया है भारत ने अनेक महत्वपूर्ण अभिसमय अपनाए हैं जिनको देश के श्रम विधान में सम्मिलित कर लिया गया है। अन्य अभिसमयों का भी अनेक अधिनियमों की प्रगति पर प्रभाव पड़ा है। इसके अतिरिक्त इस बात को भी अस्वीकार नहीं किया जा सकता कि भारतीय विधान सभा द्वारा कई अभिसमयों पर विचार-विनिमय करने के फलस्वरूप सामाजिक प्रगति को एक नई प्रेरणा मिली है जिस पर विविध मत के लोगों द्वारा भी एक-मत प्रकट किया गया है। किसी अभिसमय पर वाद-विवाद करने से ही अनेक श्रम समस्यायें प्रकाश में आ जाती हैं। 'सर एलबर्ट क्लोव' ने जो किसी समय भारत सरकार के सदस्य थे एक बार कहा था कि अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन श्रमिकों की समस्याओं में जनता की रुचि को उभारने का साधन रहा है। कभी कभी तो इस संगठन ने श्रमिकों के हित के लिये ऐसे पग उठाने के लिए प्रोत्साहित किया है जो संगठन के अभाव में कदाचित् कभी सम्भव न हो पाते। परोक्ष या अपरोक्ष रूप से भारतीय श्रम सुधार कार्यों में जो भी प्रगति हुई है उसके लिए रॉयल श्रम आयोग ने भी अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के प्रयत्नों की प्रशंसा की है। मालिक भी उन पवित्र शर्तों को स्वीकार करते हैं जिन्हें हमारा देश अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन से सम्बन्धित होने के नाते प्राप्त कर रहा है। परन्तु मालिकों को यह भी भय रहा है कि अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन प्रत्यक्ष रूप से प्रयत्न किए बगैर भी देश में श्रम विधान की प्रगति में तीव्रता न ला दे।

इसके अतिरिक्त अनुभव ने भी यह सिद्ध कर दिया है कि यदि कुछ अभिसमय किसी देश में अपनाए नहीं भी जाते फिर भी उनसे एक निश्चित सामाजिक उद्देश्य की पूर्ति होती है। अनेक बार ऐसा होता है कि यदि संसार के प्रमुख देश किसी अभिसमय को अपना लेते हैं तब इसी कारण सामान्य रूप से अभिसमयों को मान्यता प्राप्त हो जाती है चाहे कई देशों में उनको औपचारिक रूप से न भी अपनाया गया हो। यही कारण है कि अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के प्रस्ताव या तो अधिक व्यावहारिक अनुभव पर आधारित हैं या कम से कम अनेक देशों में जो एक निश्चित सामाजिक आवश्यकता अनुभव होती है उस पर आधारित हैं। परिणाम स्वरूप अन्तर्राष्ट्रीय श्रम सम्मेलन द्वारा पारित अभिसमय सामान्यतया ऐसे व्यवहार के स्तर बन जाते हैं जिनको सब स्वीकार कर लेते हैं। ऐसे स्तर को पिछड़े हुए देश धीरे-धीरे अपनाने का प्रयत्न करते रहते हैं। इस प्रकार कई बार किसी अभिसमय में निहित सामाजिक सुधारों का सारांश साधारणतया उन देशों के राष्ट्रीय विधान में भी सम्मिलित कर लिया जाता है जो किसी तकनीकी अथवा अन्य कारणों से

अभिसमय को अपनाने में कठिनता अनुभव करते हैं। सन् १९१९ के प्रसव काल अभिसमय का उदाहरण लिया जा सकता है। यह अभिसमय भारत में अनेक मातृत्व हित लाभ अधिनियमों के अन्तर्गत आ जाता है। यद्यपि अनेक उद्योगों म स्त्री श्रमिकों की अधिकांश संख्या इन अभिसमयों में दिये गए लाभों का उपभोग कर रही है तथापि भारत की उन देशों में गणना होती है जिन्होंने अभी तक इस अभिसमय को नहीं अपनाया है।

**अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन का श्रम आन्दोलन पर प्रभाव —**

अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन न देश क श्रम आन्दोलन को भी पर्याप्त मात्रा म प्रभावित किया है। श्रम आन्दोलन का प्रारम्भ अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन की स्थापना के साथ ही साथ हुआ। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन ने श्रमिकों में पारस्परिक एकता की भावना को जन्म दिया है और उनमें जो अलग-अलग रहने की भावना थी उसको दूर किया है। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन ने श्रमिकों में उनके अधिकारों और विशेषाधिकारों क प्रति जागृति उत्पन्न कर दी है। इसके अतिरिक्त विभिन्न पत्र-पत्रिकाओं श्रम सम्बन्धी रिपोर्टस् आदि क माध्यम से समय समय पर श्रमिकों को अमूल्य सूचनायें भी दी हैं। श्रमिकों के प्रतिनिधि अन्तर्राष्ट्रीय श्रम सम्मेलनों में सम्मिलित होते हैं, और भारत म श्रमिक संघों के आरम्भ के संगठनों की इसलिये स्थापना हुई थी कि सम्मेलनों के लिए प्रतिनिधि चुनकर भेजने की आवश्यकता अनुभव की गई थी। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के अभाव में भारतीय श्रम आन्दोलन की सम्भवतया इतनी जल्दी और इतने अल्पकाल की अवधि में प्रगति न हो पाती और श्रम विधान की गति में भी इतनी तीव्रता न आ पाती।

**अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के कार्यों का मूल्यांकन —**

अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के कार्यों का यद्यपि प्रचार अधिक नहीं हुआ है परन्तु इसमें कोई सन्देह नहीं है कि सरकारों मालिकों और श्रमिकों क प्रतिनिधि इस संस्था में सहयोग देकर सामाजिक न्याय को बढ़ा रहे हैं और इस प्रकार स्थायी और अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति की स्थापना में योग दे रहे हैं। यदि हम इस संस्था के ऐसे रिकार्डों का जो निश्चय ही बहुत तकनीकी हैं अध्ययन करें तो यह स्पष्ट हो जाता है कि यह संस्था श्रमिकों की दशाओं में उन्नति करने उनके जीवन स्तर को ऊंचा उठाने और आर्थिक तथा सामाजिक स्थिरता को बढ़ाने के लिए एक अविरल और विशेष कार्य कर रही है। यद्यपि यह सत्य है कि यह सभी उद्देश्य जिनका १९१९ म अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के ४० वें अधिवेशन म श्री० गुलजारी लाल नन्दा म भी उल्लेख किया था अभी तक पूरे नहीं हो पाये हैं फिर भी अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन सदा संसार को इस सम्बन्ध में चेतावनी देता रहता है कि सरकारों और जनता का सब जगह यह आवश्यक कार्य है कि इस सम्बन्ध में जो भी उन्नति की जा रही है, उसमें तीव्रता लाई जाए। वास्तविकता यह है कि अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के कार्यों के बिना करोड़ों श्रमिकों की दशा जैसी आज है, उससे भी बुरी होती और कई सरकारें मालिकों

इनको ध्यान में रखकर देखा जाए तो भारत के वे सभी प्रयत्न जो सामाजिक उन्नति के लिए किए जा रहे हैं बहुत उत्साहवर्द्धक प्रतीत होते हैं। यदि अपने देश की निश्चित उन्नति की ओर ध्यान दिया जाए या समस्त संसार की ओर भी देखा जाए तो इस उन्नति का उचित प्रकार से मूल्यांकन करने में यह बात स्पष्ट हो जाती है कि अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन पर अब तक जितना भी ध्यान दिया गया है, उससे अधिक ध्यान देने की आवश्यकता है। इस बात से इन्कार नहीं किया जा सकता कि मानवीय श्रम को गौरव और स्वतन्त्रता प्रदान करने में अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन का प्रभाव भारत में अत्यधिक रहा है।

---

२०

# भारत में श्रम विधान

**(Labour Legislation In India)**

---

**श्रम विधान का सामान्य सर्वेक्षण—इतिहास :—**

पिछली शताब्दी के उत्तरार्द्ध में भारत में उद्योग धन्धों के प्रारम्भ होने के समय की एक महत्वपूर्ण विशेषता यह थी कि पूँजीपति इस बात के लिए बहुत उत्सुक रहते थे कि उन्हें शीघ्र और अधिकतम लाभ हो। मालिक कम मजदूरी पर अधिक समय तक काम करने वाले असहाय और निर्धन श्रमिकों को काम पर लगाने का प्रलोभन न छोड़ सके थे और उन्होंने पुरुषों स्त्रियों तथा बच्चों से कठोर परिश्रम करा कर और कम वेतन देकर अत्यधिक लाभ उठाया। उस समय सरकार की नीति श्रमिकों से सामाजिक प्रणाली की रक्षा करने की थी न कि सामाजिक प्रणाली से श्रमिकों की रक्षा की। अतः १८५९ और १८६० में जो विधान बनाए गए—अर्थात् १८५९ का श्रमिकों का संविदा की शर्तों को भंग करने का अधिनियम और १८६० का मालिक व श्रमिक (विवाद) अधिनियम—वह संविदा की शर्तों को भंग करने वाले अपराधी श्रमिकों को दण्ड देने के हेतु बनाए गए थे। ऐसे अपराधों को फौजदारी अपराध मान लिया गया था। प्रारम्भ में जो भी श्रम विधान बनाए गए वह औद्योगिक श्रमिकों के सामान्य वर्ग से सम्बन्धित न होकर उद्योग विशेष से सम्बन्धित होते थे। भारतवर्ष में पहला संगठित उद्योग जिसके कारण वैधानिक निर्धारण हुआ, असम का बागान उद्योग था। वहाँ श्रमिकों की भरती की दोषपूर्ण प्रणाली के कारण भर्ती को नियमित करने के लिए बंगाल तथा केन्द्रीय सरकार ने कुछ वैधानिक कदम उठाए, जिनको असम श्रमिक अधिनियमों के नाम से पुकारा गया। प्रथम कारखाना अधिनियम तथा खान अधिनियम क्रमशः १८८१ तथा १९०१ में पारित किए गए। कारखाना अधिनियम १८९१ तथा १९११ में भी पारित किए गए। इस प्रकार प्रथम महायुद्ध से पूर्व श्रमिक क्षतिपूर्ति श्रमिक संघ व्यावसायिक विवाद आदि से सम्बन्धित औद्योगिक श्रमिकों के सामान्य वर्ग के लिए कोई विधान नहीं था।

**प्रथम विश्वयुद्ध के पश्चात श्रम विधान :—**

प्रथम विश्वयुद्ध के अनुभवों के कारण श्रम के प्रति सरकार और मालिकों के दृष्टिकोण में काफी परिवर्तन आया। राज्य के हस्तक्षेप के सिद्धान्त को औद्योगिक मामलों में और भी विस्तृत रूप से लागू कर दिया गया। एक संतुष्ट श्रमजीवी वर्ग की आवश्यकता का तीव्रता से अनुभव किया जाने लगा तथा मालिकों और श्रमिकों के

द्वारा सामूहिक कार्यवाही के लाभों की ओर भी ध्यान गया। युद्ध के पश्चात् श्रमिकों में चेतना अधिक आ गई तथा श्रमिक संघों का भी विकास हुआ और साथ ही औद्योगिक अशान्ति भी बढ़ी। (पृष्ठ ८४–८६)। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन की स्थापना से भारत में श्रम विधान को काफी प्रोत्साहन मिला क्योंकि इसने अनेक अभिसमय और सिफारिशें पारित की तथा श्रम के उत्थान के लिए अन्तर्राष्ट्रीय स्तरों को निर्धारित किया।

१९१९ के पश्चात् भारत में श्रम विधान बनाने की ओर तीव्र गति से प्रगति हुई। कारखानों से सम्बन्धित कानूनों को १९२२ के कारखाना अधिनियम में समायोजित कर दिया गया। अनेक नवीन और महत्त्वपूर्ण अधिनियम भी पारित किए गए। उदाहरणार्थ १९२३ का भारतीय खान अधिनियम, १९२३ का श्रमिक क्षतिपूर्ति अधिनियम, १९२६ का भारतीय श्रमिक संघ अधिनियम तथा १९२९ का व्यापार विवाद अधिनियम। भारतीय व्यापारिक जहाजरानी अधिनियम १९२३ में पारित किया गया। १८९० के रेलवे अधिनियम में कार्य के घण्टों को नियमित करने के लिए १९३० में संशोधन किया गया। १९२९ में भारतवर्ष में रॉयल श्रम आयोग की नियुक्ति की गई जिसने अपनी रिपोर्ट १९३१ में प्रस्तुत की। इस रिपोर्ट में श्रम समस्याओं के सभी पहलुओं पर तथा श्रम कानूनों को बनाने और उनके प्रशासन के सम्बन्ध में महत्त्वपूर्ण सिफारिशें की गई थी। इसके परिणामस्वरूप अनेक वैधानिक कदम उठाए गए। १९३२ में चाय जिला प्रवासी श्रमिक अधिनियम पारित किया गया। १९३४ में कारखाना अधिनियम को पूर्णतया दोहराया गया। व्यापार विवाद अधिनियम में संशोधन किया गया तथा १९३४ में इसे वैधानिक पुस्तिका में स्थाई स्थान दे दिया गया। १९३६ में मजदूरी भुगतान अधिनियम पारित किया गया। १९३३ में बाल (श्रम अनुबंध) अधिनियम तथा १९३४ में भारतीय गोदी श्रमिक अधिनियम पारित हुए। श्रमिक क्षतिपूर्ति अधिनियम के सम्बन्ध में रॉयल श्रम आयोग की अधिकांश सिफारिशों को इस समय लागू किया गया तथा १९३५ में खान अधिनियम में भी संशोधन किया गया। किसी भी कम्पनी अर्थात् समवाय को श्रमिकों के रहने के लिए मकान बनाने तथा उससे सम्बन्धित सुविधाओं की व्यवस्था करने के हेतु अनिवार्य रूप से भूमि प्राप्त करने के लिए १८९४ के भूमि अधिग्रहण अधिनियम में १९३३ में संशोधन हुआ। आयोग की रिपोर्ट के प्रकाशित होने से पूर्व मातृत्व-हित लाभ अधिनियम केवल बम्बई तथा मध्य प्रदेश में लागू था। अन्य प्रदेशों में भी इसी प्रकार के विधान बनाए गए। केन्द्रीय सरकार ने भी सभी खान उद्योगों के लिए १९४१ में खान मातृत्व-हित लाभ अधिनियम पारित किया।

प्रान्तों में श्रम विधान —

१९३५ के भारत सरकार अधिनियम से पूर्व श्रम के क्षेत्र में यद्यपि केन्द्रीय और प्रान्तीय सरकारों के विधान बनाने के अधिकार संयुक्त थे तथापि प्रान्तों ने इस ओर बहुत कम पग उठाए थे। मुख्यतः प्रान्तों के अधिनियम निम्नलिखित थे- बम्बई

(१६२६), सी० पी० (१६३०) और मद्रास (१६३४) के मातृत्व-हित-लाभ अधिनियम, १६३४ का बम्बई औद्योगिक विवाद सुलह अधिनियम, १६३५ का बंगाल श्रमिक संरक्षण अधिनियम, १६३६ का केन्द्रीय प्रान्त औद्योगिक श्रमिक ऋण समंजन एवं प्रभाकरण अधिनियम, १६३७ का सी० पी० अनियमित कारखाना अधिनियम और १६३७ का सी० पी० ऋणी संरक्षण अधिनियम।

१६३७ में प्रान्तीय स्वायत्तता के पश्चात् जनप्रिय सरकारों ने और अधिक उत्साह के साथ श्रम विधान बनाए। प्रान्तों में कांग्रेस मंत्री समुदाय ने कांग्रेस की श्रम नीति को ही सामने रखा। कांग्रेस की श्रम नीति यह थी कि "जहां तक देश की आर्थिक स्थिति सहन कर सकती हो वहां तक औद्योगिक श्रमिकों के लिए अन्तर्राष्ट्रीय स्तर के अनुकूल रहन-सहन के स्तर, कार्य के घण्टों तथा रोजगार की दशाओं को प्राप्त करना चाहिए तथा मालिकों और श्रमिकों के बीच विवादों को सुलझाने की उचित व्यवस्था करनी चाहिए तथा वृद्धावस्था बीमारी और बेरोजगारी के आर्थिक दुष्परिणामों से रक्षा होनी चाहिए तथा श्रमिकों को संघ बनाने और अपने हितों की रक्षा के लिए हड़ताल करने का अधिकार भी होना चाहिए।" बम्बई, सी० पी० यू० पी० तथा बिहार की सरकारों ने श्रम दशाओं का अध्ययन करने के लिए समितियां नियुक्त कीं। इससे पूर्व कि इन समितियों की सिफारिशों को पूर्णतया कार्यान्वित किया जा सकता कांग्रेस सरकारों ने नवम्बर, १६३६ में त्याग-पत्र दे दिये। परन्तु गैर-कांग्रेस सरकारों ने भी श्रम समस्याओं में बहुत रुचि ली। अनेक प्रान्तों ने अपने अपने क्षेत्र की श्रम समस्याओं के लिए श्रम कमिश्नरों अर्थात् आयुक्तों की नियुक्तियां कीं। कमिश्नरों का यह पद आज तक चला आ रहा है। इस अवधि में प्रांतीय श्रम विधान का सबसे महत्वपूर्ण अधिनियम १६३८ का 'बम्बई औद्योगिक विवाद अधिनियम' था। प्रांतीय क्षेत्र में अपनी प्रकार का यह एकमात्र ऐसा विधान था जिसमें औद्योगिक विवादों को शांतिपूर्ण ढंग से सुलझाने की व्यवस्था की गई थी। एक अन्य महत्वपूर्ण श्रम विधान १६३६ का दुकान तथा संस्थान अधिनियम था। इसके अतिरिक्त बंगाल, यू० पी०, पंजाब, आसाम और सिंध में मातृत्व-हित-लाभ अधिनियम, बंगाल और सिंध में दुकान और संस्थान अधिनियम तथा पंजाब में व्यावसायिक कर्मचारी अधिनियम आदि श्रम दशाओं को उन्नत करने के लिए जनप्रिय सरकारों के उत्साह के प्रत्यक्ष प्रमाण हैं।

हाल के वर्षों में श्रम विधान —

इतनी प्रगति होने पर भी इन विधानों में समायोजना का अभाव था तथा इनके प्रशासन में कुछ कमियां रह गई थीं। इन दोषों को दूर करने के लिए भारत सरकार १६४० से श्रम मंत्रियों के सम्मेलन का आयोजन करती आ रही है। सरकार को श्रम समस्याओं पर सलाह देने के लिए १६४२ में त्रिदलीय श्रम सम्मेलन की स्थापना की गई। १६४३ में इसकी सिफारिशों के परिणामस्वरूप श्री० डी० वी० रेगे की अध्यक्षता में एक श्रम अनुसंधान समिति की नियुक्ति की गई। इसने अपनी

रिपोर्ट १९४६ में प्रस्तुत की। विभिन्न श्रम समस्याओं पर इस समिति ने व्यापक रूप से सिफारिशें कीं। एक स्थायी श्रम समिति की भी स्थापना की गई। इस त्रिदलीय व्यवस्था से सरकार और श्रमिकों के प्रतिनिधियों के बीच नियमित रूप से समय समय पर विचार विमर्श का जो अवसर प्राप्त हुआ उससे श्रम की मुख्य समस्याओं पर ध्यान केन्द्रित होने में सहायता मिली। १९४२ और १९४८ के मध्य वर्षों में श्रम विधान के क्षेत्र और विषयों का काफी विस्तार हुआ। देश की स्वतन्त्रता के पश्चात् तथा सरकार द्वारा श्रम की दशाओं को सुधारने और उत्पादन बढ़ाने की आवश्यकता का और अधिक अनुभव करने के कारण देश में श्रम विधान की गति और तीव्रतर हो गई।

हाल ही के वर्षों में श्रमिकों की रक्षा व कल्याण के हेतु अनेक विधान पारित किए गए हैं। इनमें मुख्य निम्नलिखित अधिनियम हैं: १९४६ में कारखाना अधिनियम में संशोधन, १९४८ का कारखाना अधिनियम जिसमें १९५४ में संशोधन हुआ। गोदी कर्मचारी (रोजगार का नियमन) अधिनियम १९४८, कोयला खान श्रमिक कल्याण निधि अधिनियम १९४७, १९५२ का खानों का बचाव व सुरक्षा अधिनियम, अभ्रक खान श्रमिक कल्याण निधि अधिनियम १९४६, १९५० का उत्तर प्रदेश चीनी एवं चालक मद्यसार उद्योग श्रम कल्याण एवं विकास निधि अधिनियम, बम्बई (१९५३) तथा उत्तर प्रदेश (१९५६) में श्रमिक कल्याण निधि अधिनियम, न्यूनतम मजदूरी अधिनियम १९४८, श्रमिक संघ (संशोधन) अधिनियम १९४६, १९४७ और १९६०, औद्योगिक रोजगार (स्थायी आदेश) अधिनियम १९४६, (१९६१ में संशोधन) कर्मचारी राज्य बीमा अधिनियम १९४८, कोयला खान प्रोविडेन्ट फण्ड तथा बोनस योजना अधिनियम १९४८, औद्योगिक विवाद अधिनियम १९४७, बम्बई औद्योगिक सम्बन्ध अधिनियम १९४६, मध्य प्रदेश (तत्कालीन सी० पी०) औद्योगिक विवाद निपटारा अधिनियम १९४७, उत्तर प्रदेश औद्योगिक विवाद अधिनियम १९४७, औद्योगिक विवाद (अपीलीय अधिकरण) अधिनियम १९५० १९५१, १९५६-५७ में औद्योगिक विवाद संशोधित अधिनियम, कर्मचारी प्रोविडेन्ट फण्ड अधिनियम १९५२ (१९६० में संशोधन), बागान श्रमिक अधिनियम १९५१ (१९६० में संशोधन), भारतीय खान अधिनियम १९५२ (१९५९ में इसमें संशोधन हुआ), बम्बई (१९४८), मैसूर (१९४९), मध्य प्रदेश (१९५०), हैदराबाद (१९५२), उत्तर प्रदेश (१९५५) और पंजाब (१९५५) में आवास अधिनियम, श्रमजीवी पत्रकार (काम की शर्तें एवं विविध उपबन्ध) अधिनियम १९५५ तथा श्रमजीवी पत्रकार (वेतन की दरों का निर्धारण) अधिनियम १९५८, मद्रास और केरल में औद्योगिक संस्थान (राष्ट्रीय व त्यौहार छुट्टी) अधिनियम १९५८, मद्रास (१९५८) तथा केरल (१९५९) में 'बीड़ी' श्रमिकों के लिए अधिनियम, रोजगार दफ्तर (रिक्त स्थानों की अनिवार्य सूचना) अधिनियम १९५९, मोटर यातायात श्रमिक अधिनियम १९६१, मातृत्व-हित-लाभ अधिनियम १९६१, शिशुता (Apprenticeship)

अधिनियम १९६१ अभ्रक खोदा खान श्रमिक कल्याण उपकर (Cess) अधिनियम १९६१ तथा अनेक राज्यों में दुकान तथा वाणिज्य संस्थान अधिनियम। केन्द्रीय और प्रदेशीय सरकारों ने समय समय पर विभिन्न अधिनियमों में संशोधन भी किये हैं। उदाहरणतः मजदूरी भुगतान अधिनियम में १९५७ में तथा श्रमिक क्षतिपूर्ति अधिनियम में १९५९ में संशोधन किये गए। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि पिछले कुछ वर्षों में श्रम विधान बनाने की गति बहुत तीव्र रही है।

## भारतवर्ष में कारखाना विधान (Factory Legislation in India)

प्रारम्भिक प्रयत्न —

भारत में आधुनिक उद्योगों के विकास के पश्चात से मालिकों को बहुत दिनों तक इस बात की स्वतंत्रता रही कि वह अपने श्रमिकों से किसी भी प्रकार से जैसा भी चाहें कार्य लेते रहें। और उन पर किसी भी कारखाना कानून का बन्धन नहीं था। फलस्वरूप कार्य के घन्टे बहुत अधिक हो गये थे। श्रम का विशेषतया महिला एवं बालकों का शोषण होने लगा और कारखानों में कार्य की दशायें अमानवीय तथा असहनीय हो गईं। कारखानों में मशीनों के चारों ओर कोई घेरा न होने के कारण श्रमिकों को बहुधा चोट लगती थी परन्तु उनको क्षतिपूर्ति मिलने की कोई व्यवस्था न थी। इस प्रकार भारत में मिल-मालिक अन्य देशों के उद्योगपतियों की तुलना में, लाभ में रहते थे क्योंकि अन्य देशों में अनेक श्रम विधान थे।

प्रारम्भ में भारतीय कारखाना श्रमिकों की अवस्थाओं में रुचि लेने का कारण यह नहीं था कि कुछ दयावान मालिकों, राजनीतिज्ञों अथवा औद्योगिक नगरों में रहने वाले कुछ नागरिकों में इंगलैंड के नागरिकों की तरह कुछ दया भावना आ गई थी वरन् इसका कारण यह था कि बम्बई में सूती कपड़ा मिल उद्योग की सन् १८७० में स्थापना लंकाशायर के कपड़ा उद्योगपतियों एवं व्यापारियों की ओर चिंता का विषय बन गया था। अन्य देशों की तुलना में भारत के उद्योगपतियों को कुछ विशेष सुविधाएं थीं। उनको श्रमिक कम मजदूरी पर उपलब्ध हो जाते थे। इससे लंकाशायर के उद्योगपतियों को डर होने लगा तथा वह भारतीय कपड़ा मिल उद्योग के विकास में हर सम्भव अड़चनें डालने का प्रयत्न करने लगे। मैनचेस्टर के चैम्बर आफ कामर्स ने सन् १८७४ में भारतीय राज्य सचिव के पास अपना एक प्रतिनिधि मंडल भेजा तथा प्रार्थना की कि भारतीय मिलों पर भी वे समस्त कारखाना विधान लागू कर देने चाहिए जो इंगलैंड के कारखानों पर लागू होते थे। परिणामस्वरूप भारत में श्रम विधान की आवश्यकता की जाँच के लिए सन् १८७५ में एक आयोग नियुक्त किया गया। इस आयोग की रिपोर्ट के अनुसार उस समय भारतीय कारखाने सूर्योदय से सूर्यास्त तक कार्य करते थे और श्रमिकों को कठोर परिश्रम करना पड़ता था। उनको साप्ताहिक अवकाश भी प्रदान नहीं किया जाता था तथा सात-सात आठ-आठ वर्ष के बच्चे तक भी श्रमिकों के रूप में कार्य करते थे। आयोग ने इन दोषों के निवारणार्थ यह सुझाव दिया कि एक ऐसा साधारण अधिनियम पारित किया

जाए जिसके अनुसार कार्य के घण्टों की सीमा १० हो जाए, बालकों की एक न्यूनतम आयु निर्धारित कर दी जाए तथा जिसमें एक साप्ताहिक छुट्टी संचालन मशीनों से सुरक्षा आदि के भी उपबन्ध हों। परन्तु सरकार ने तत्काल इस ओर कोई ध्यान न दिया। जैसा कि श्रमिक संघ के अध्याय में बताया जा चुका है, श्रमिकों की दयनीय दशा देखकर कुछ जन-सेवी उदार हृदयों में सहानुभूति उमड़ी और श्रमिकों की रक्षा के हेतु कुछ वैधानिक नियम बनाने के लिए भारत और इंगलैंड में आंदोलन चलता रहा। इन सबके परिणामस्वरूप १८८१ में प्रथम कारखाना अधिनियम पारित किया गया।

## १८८१ का प्रथम कारखाना अधिनियम —
## (First Factories Act of 1881)

१८८१ का कारखाना अधिनियम ऐसे सभी संस्थानों पर लागू होता था जिनमें १०० या १०० से अधिक श्रमिक कार्य करते थे और जिनमें वर्ष में चार माह से अधिक कार्य होता था। इसके द्वारा ७ वर्ष से कम आयु के बच्चों को कार्य पर लगाना तथा ७ से लेकर १२ वर्ष तक की आयु के बच्चों से ६ घण्टे से अधिक कार्य लेना निषिद्ध कर दिया गया। उनके लिए दिन में एक घण्टे का विश्राम तथा मास में ४ दिन की छुट्टियों की भी व्यवस्था की। खतरनाक मशीनों के चारों ओर घेरा लगाने की तथा दुर्घटनाओं की सूचना देने की भी व्यवस्था की गई। इन सुधारों को कार्यान्वित करने के लिए कारखाना निरीक्षकों की नियुक्ति का भी आयोजन था। अधिनियम में स्त्री और पुरुष वयस्क श्रमिकों को कोई सुरक्षा प्रदान नहीं की गई थी और उन्हें पूर्णतया मालिकों की इच्छा अथवा दया पर छोड़ दिया गया था।

## १८९१ का कारखाना अधिनियम —

१८८१ के अधिनियम से श्रमिकों, उनके साथ सहानुभूति रखने वाले व्यक्तियों और यहाँ तक की ब्रिटिश उत्पादकों तक को संतुष्टि नहीं हुई। सब यह चाहते थे कि अधिक कठोर पग उठाए जाएं। अधिनियम के बनते ही उसमें संशोधन करने की माँग की जाने लगी। भारत राज्य सचिव से पुनः प्रार्थना की गई जिसके परिणामस्वरूप १८८४ में बम्बई सरकार ने एक और कारखाना आयोग की नियुक्ति की। इस आयोग ने बालकों और स्त्रियों की रक्षार्थ विधान बनाने की सिफारिश की, परन्तु इसका परिणाम कुछ भी नहीं निकला। १८९० में बर्लिन में एक अन्तर्राष्ट्रीय श्रम सम्मेलन हुआ। इसकी सिफारिशों को इंगलैंड ने स्वीकार कर लिया और यह भी वांछनीय समझा गया कि इनको भारत में भी कार्यान्वित किया जाए। अतः भारत सरकार ने १८९० में एक कारखाना आयोग की नियुक्ति की और इसकी सिफारिशों के आधार पर १८९१ में दूसरा कारखाना अधिनियम पारित किया। यह अधिनियम ५० या अधिक श्रमिकों को कार्य पर लगाने वाले तथा शक्ति का प्रयोग करने वाले सभी संस्थानों पर लागू होता था। स्थानीय सरकारों

को यह अधिकार था कि यदि वह चाहें तो इसको २० या अधिक श्रमिकों को कार्य पर लगाने वाले कारखानों पर लागू कर सकती थी। ९ वर्ष से कम आयु के बच्चों को कार्य पर लगाना निषिद्ध कर दिया गया तथा ९ से १४ वर्ष तक के बच्चों से प्रतिदिन ७ घंटे से अधिक काम नहीं लिया जा सकता था। स्त्रियों एवं बच्चों को रात्रि ८ बजे से प्रातः ५ बजे के बीच काम पर नहीं लगाया जा सकता था। स्त्रियों से ११ घंटों से अधिक काम नहीं लिया जा सकता था तथा उनको दिन में कुल मिलाकर १½ घन्टे का विश्राम देने की भी व्यवस्था की गई थी। प्रत्येक श्रेणी के श्रमिक को एक साप्ताहिक अवकाश देने की व्यवस्था थी तथा पुरुष श्रमिकों को दोपहर १२ बजे से लेकर २ बजे के भीतर आधा घन्टे का विश्राम समय देना अनिवार्य कर दिया गया था। कारखानों के निरीक्षण संवातन और सफाई आदि के सम्बन्ध में भी इस अधिनियम में विस्तृत उपबन्ध थे।

**१९११ का कारखाना अधिनियम —**

१८९१ के कारखाना अधिनियम पारित हो जाने के पश्चात् आगामी २० वर्षों तक कारखाना विधान के बारे में कोई पग नहीं उठाया गया। सन् १९०५ में बम्बई की मिलों में विद्युत प्रकाश के आ जाने से सूती वस्त्र मिलों के लिए रात्रि में भी कार्य करना सम्भव हो गया और इस प्रकार से कार्य के घन्टे अत्यधिक लम्बे हो गए। कलकत्ते की जूट मिलों में भी कार्य के घन्टे अधिक होने की शिकायतें आने लगीं। इसके परिणामस्वरूप लंकाशायर के उत्पादकों ने पुनः आन्दोलन शुरू कर दिया। इसी समय देश में समाचार पत्रों तथा समाज सेवकों ने श्रम दशाओं की आलोचना शुरू कर दी तथा उन्होंने मांग की कि श्रमजीवी वर्ग को और अधिक रियायतें तथा सुविधायें प्रदान की जाएं। परिणामस्वरूप एक श्रम आयोग की फिर नियुक्ति की गई जिसने १९०८ में अपनी रिपोर्ट प्रस्तुत की। इसकी सिफारिशों के फलस्वरूप १९११ में तीसरा कारखाना अधिनियम पारित किया गया। इस अधिनियम में कारखाने की परिभाषा वही रही जो १८९१ के अधिनियम में थी। इसके द्वारा प्रथम बार पुरुष श्रमिकों के कार्य के अधिकतम घंटे प्रतिदिन १२ निश्चित कर दिए गए जिसमें बीच में १ घन्टे का विश्राम समय भी था। पारियों की स्वीकृत प्रणाली को छोड़कर कोई भी श्रमिक किसी भी कारखाने में रात्रि ७ बजे से प्रातः ५ बजे के बीच काम नहीं कर सकता था। बच्चों के लिए सूती वस्त्र मिलों में कार्य के अधिकतम घन्टे प्रतिदिन ६ निश्चित कर दिए गए तथा उनका रात्रि में कार्य करना निषेध कर दिया गया। स्त्रियों के कार्य के घन्टे ११ ही रहे परन्तु उनका विश्राम समय घटा कर एक घन्टा कर दिया गया। उनके लिए रात्रि में कार्य भी निषिद्ध कर दिया गया। मौसमी कारखानों को भी अधिनियम के नियन्त्रण में ले आया गया। बच्चों के लिए आयु का प्रमाण-पत्र रखना आवश्यक कर दिया गया। श्रमिकों के स्वास्थ्य और सुरक्षा के लिए तथा निरीक्षण को और अधिक प्रभावशाली बनाने के लिए अधिनियम में अनेक नए उपबन्ध भी थे।

## १९२२ का कारखाना अधिनियम —

तत्पश्चात् १९१४ १८ का महायुद्ध शुरू हो गया। इससे देश में तीव्रगति से औद्योगिक विकास हुआ। साथ ही साथ श्रमिक वर्ग भी अपने अधिकारों के प्रति जागरूक होता गया। वस्तुओं के मूल्यों में वृद्धि हो जाने से उद्योगपतियों के लाभ अधिक बढ़ गए थे परन्तु श्रमिकों की मजदूरी में वृद्धि मूल्य-वृद्धि की अपेक्षा कम हुई। १९१८ के पश्चात् देश में औद्योगिक विवाद बहुत सामान्य हो गए। १९२० में अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन की स्थापना के परिणाम-स्वरूप कारखाना अधिनियम में संशोधन करना अनिवार्य सा हो गया। फलतः चतुर्थ कारखाना अधिनियम सन् १९२२ में पारित किया गया। इस अधिनियम के अन्तर्गत वह सभी कारखाने आ गए जिनमें शक्ति का प्रयोग होता था तथा जिनमें २० या इससे अधिक श्रमिकों को कार्य पर लगाया जाता था। स्थानीय सरकारों को यह अधिकार प्रदान कर दिए गए कि यदि वह चाहें तो इस अधिनियम को १० या उससे अधिक श्रमिकों को कार्य पर लगाने वाले कारखानों पर भी लागू कर सकती थी। वयस्क श्रमिकों के लिए अधिकतम कार्य के घन्टे प्रतिदिन ११ तथा प्रति सप्ताह ६० निश्चित कर दिए गए। सभी प्रकार के कारखानों में बालकों के कार्य के घन्टे घटाकर प्रतिदिन ६ कर दिए गए। बालकों के लिए रोजगार पर लगने की न्यूनतम आयु ९ वर्ष से बढ़ाकर १२ वर्ष कर दी गई तथा कार्यावस्था की उच्च सीमा १२ वर्ष से बढ़ाकर १५ वर्ष कर दी गई। महिलाओं और बालकों को रात्रि के ७ बजे के पश्चात् तथा प्रातः ५–३० से पूर्व कार्य पर लगाना निषिद्ध कर दिया गया। बच्चों के लिए प्रति चार घन्टे कार्य करने के पश्चात् आधे घन्टे का विश्राम-समय अनिवार्य कर दिया गया। रविवार या अन्य किसी दिन एक छुट्टी की भी व्यवस्था थी। सभी श्रमिकों को कार्य अवधि ६ घन्टे से अधिक हो जाने पर एक घन्टे का विश्राम-समय देना आवश्यक था। श्रमिकों की सुरक्षा स्वास्थ्य आदि के प्रबन्धों को भी विस्तृत कर दिया गया। श्रमिकों के स्वास्थ्य की हानि को रोकने के लिए प्रान्तीय सरकारों को संवातन नमी आदि के स्तरों को निर्धारित करने का अधिकार दिया गया। निरीक्षण की व्यवस्था में और अधिक सुधार किया गया।

साप्ताहिक अवकाश से सम्बन्धित धारा में एक छोटे से दोष को दूर करने के लिए १९२२ के अधिनियम में १९२३ में संशोधन किया गया। इस अधिनियम में सन् १९२६ में पुनः संशोधन हुआ जिसके अनुसार ऐसे वयस्क श्रमिकों को जो दिन में ८½ घंटों से अधिक कार्य नहीं करते थे आधे घंटे का विश्राम समय देने की व्यवस्था की गई। प्रान्तीय सरकारों को यह अधिकार दिया गया कि वह दुर्घटनाओं की सूचना देने की व्यवस्था में और अधिक सुधार करें तथा जिस समय मशीन आदि गति में हों उनकी सफाई करने को निषेध कर दें। किसी भी बालक को एक ही दिन में दो या अधिक मिलों में कार्य करने की अनुमति देना पिता या संरक्षक के लिए अपराध बना दिया गया। नियमों की धाराओं को तोड़ने पर दण्ड [illegible] के लिए

१८८१ और १८९१ में जो कानून बनाए गए थे वह १९२६ और १९३१ में निरस्त (Repeal) कर दिए गए।

## १९३४ का कारखाना अधिनियम —

१९२८ में रॉयल श्रम आयोग की नियुक्ति की गई। आयोग ने अपनी रिपोर्ट १९३१ में प्रस्तुत की और इसके परिणामस्वरूप १९३४ का कारखाना अधिनियम पारित हुआ। अधिनियम के अन्तर्गत कारखानों को दो श्रेणियों में विभाजित किया गया था—मौसमी (Seasonal) तथा निरन्तर चालू (Perennial) कारखाने मौसमी कारखानों की श्रेणी में वह सब कारखाने सम्मिलित किए गए जिनमें वर्ष में १८० दिन से कम कार्य होता था। निरन्तर चालू कारखानों की श्रेणी में वह सब ही सस्थान या जाते थे जिनमें वर्ष में ६ माह से अधिक कार्य होता था। निरन्तर चालू कारखानों में वयस्कों के लिए कार्य के अधिकतम घंटे प्रतिदिन १० तथा सप्ताह में ५४ निश्चित किए गए। मौसमी कारखानों में यह प्रतिदिन ११ तथा सप्ताह में ६० घण्टे थे। बालकों के लिए कार्य के घंटे घटाकर प्रतिदिन ५ कर दिए गए। समय विस्तार (Spread Over) का सिद्धान्त प्रथम बार इस अधिनियम के अन्तर्गत लागू किया गया तथा लगातार कार्य के घण्टे वयस्कों के लिए १३ तथा बालकों के लिए ६½ निश्चित किए गए। समयोपरि के लिए मजदूरी सामान्य मजदूरी से १¼ गुना निर्धारित की गई। इस अधिनियम के अनुसार श्रमिकों का एक नया वर्ग बनाया गया जिसे किशोर (Adolescents) वर्ग का नाम दिया गया। इसके अन्तर्गत १५ से १७ वर्ष के युवक सम्मिलित किए गए। किशोरों को तब तक बालक ही माना गया था जब तक की उन्हें वयस्कों का काम करने योग्य होने का डाक्टरी प्रमाण-पत्र नहीं प्राप्त होता था। कारखाने की परिभाषा १९२२ के अधिनियम जैसी ही रही। कल्याण कार्यों, मशीनों की घटटेबाजी सुरक्षा साधनों नमी आदि के लिए भी अनेक उपबन्ध बनाए गए। अधिनियम के प्रशासन का भार प्रांतीय सरकारों को सौंप दिया गया। इन सरकारों ने इस उद्देश्य के लिये कारखानों के निरीक्षकों और मुख्य निरीक्षकों की नियुक्ति की।

## १९४६ में कारखाना अधिनियम में संशोधन —

१९३४ के अधिनियम में १९३५ १९४० १९४१ १९४४ १९४५, १९४६, तथा १९४७ मे सात बार संशोधन किए गए। अन्त में इसे पूर्ण रूप से संशोधित और परिवर्तित करके १९४८ के कारखाना अधिनियम द्वारा प्रतिस्थापित कर दिया गया। १९४६ का संशोधन बहुत महत्वपूर्ण था। नवम्बर १९४५ में सातवें श्रम सम्मेलन में ४८ घण्टे कार्य करने के सिद्धान्त को मान लिया गया था। इस आधार पर सरकार ने १९४६ में एक कारखाना अधिनियम पारित किया। इसके अनुसार निरन्तर चालू कारखानों में कार्य के घण्टे ४८ प्रति सप्ताह तथा प्रतिदिन ९ निश्चित कर दिये गये। मौसमी कारखानों में कार्य के घण्टे प्रतिदिन १० तथा प्रति सप्ताह ५४ निश्चित कर दिए गए। समय विस्तार निरन्तर चालू कारखानों में १३ घंटों से घटाकर १०½ घंटे

तथा मौसमी कारखानों में ११½ घंटे निर्धारित कर दिया गया। समयोपरि के लिये सामान्य मजदूरी से दुगनी मजदूरी निर्धारित की गई। सन् १६४७ के कारखाना अधिनियम में संशोधन द्वारा २५० या उससे अधिक श्रमिकों को कार्य पर लगाने वाले कारखानों में कैन्टीन की व्यवस्था करना अनिवार्य कर दिया गया।

**१६४८ का कारखाना अधिनियम (Factories Act of 1948) :—**

१६३४ के कारखाना अधिनियम में इतने संशोधन हो जाने के पश्चात भी यह अनुभव किया गया कि इसके प्रभावपूर्ण ढंग से प्रशासन में अब भी अनेक बाधायें थीं। श्रमिकों की सुरक्षा स्वास्थ्य और कल्याण के लिये जो उपबन्ध बनाये गये थे वह अपर्याप्त और असंतोषजनक थे। इसके अतिरिक्त अधिनियम द्वारा प्रदान की गई इस प्रकार की सुरक्षा बहुत से छोटे छोटे संस्थानों में काम करने वाले श्रमिकों की एक बड़ी संख्या को प्राप्त नहीं थी। अतः यह आवश्यक समझा गया कि इस अधिनियम में पूर्णरूपेण परिवर्तन करने में विलम्ब नहीं करना चाहिये। फलतः नवम्बर १६४७ में इस विषय पर एक विधेयक प्रकाशित किया गया जो संसद में थोड़े से संशोधन के पश्चात् २३ सितम्बर १६४८ से कानून बना दिया गया तथा १ अप्रैल १६४६ से लागू कर दिया गया। यह १६४८ का भारतीय कारखाना अधिनियम के नाम से जाना जाता है। इस अधिनियम में और सन् १६३४ के अधिनियम में बहुत अन्तर है। इसके अन्तर्गत अनेक महत्वपूर्ण परिवर्तन किये गये हैं तथा यह एक व्यापक अधिनियम है। इस अधिनियम में १६५४ में संशोधन हुआ। इस संशोधन का उद्देश्य उन कठिनाइयों को दूर करना था जो सवेतन अवकाश की गणना में उत्पन्न होती थीं। इसके अतिरिक्त स्त्री व किशोरों को कारखानों में रात्रि में रोजगार पर लगाने के उपबन्धों को उस अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के अभिसमय के अनुकूल बनाना था जिसे भारत सरकार ने अपना लिया था। अधिनियम में कुछ और संशोधन करने के विषय में विचार विमर्श मार्च १६५५ में राज्यों के मुख्य कारखाना निरीक्षकों के सम्मेलन में हुआ। कारखानों के मुख्य सलाहकार द्वारा इस सम्बन्ध में जाँच की जा रही है।

**१६४८ के कारखाना अधिनियम के मुख्य मुख्य उपबन्ध —**

अधिनियम के मुख्य मुख्य उपबन्ध निम्न प्रकार हैं (पृष्ठ ७२ २६१ ४२७-३१ ४४१ ४५ भी देखिये) —

जहाँ तक क्षेत्र का सम्बन्ध है १६३४ का अधिनियम शक्ति का प्रयोग करने वाले तथा २० या उससे अधिक श्रमिकों को कार्य पर लगाने वाले कारखानों पर लागू होता था। १६४८ का अधिनियम शक्ति प्रयोग करने वाले उन सभी कारखानों पर लागू होता है जिनमें १० या अधिक श्रमिक कार्य करते हैं। जिन कारखानों में शक्ति का प्रयोग नहीं होता वहाँ २० श्रमिकों के होने पर यह अधिनियम लागू हो जाता है। १६३४ के अधिनियम के अन्तर्गत प्रान्तीय सरकारों को यह अधिकार प्रदान किये गये थे कि यदि वे चाहें तो इसको १० या उससे अधिक श्रमिकों को कार्य पर लगाने

वाले तथा शक्ति का प्रयोग करने वाले किसी भी कारखाने पर लागू कर सकती थी। १९४८ के अधिनियम के अन्तर्गत राज्य सरकारों के इस अधिकार पर कोई बन्धन नहीं लगाया गया है और उनको यह अधिकार प्रदान कर दिया गया है कि यदि वे चाहें तो इस अधिनियम को निर्माण कार्य करने वाले किसी भी संस्थान पर लागू कर सकती हैं चाहे उसमें कितने ही श्रमिक कार्य करते हों तथा चाहे उसमें शक्ति का प्रयोग होता हो या न होता हो। परन्तु यह उन स्थानों पर लागू नहीं होगा जहाँ कार्य केवल परिवार के सदस्यों की सहायता से किया जाता हो। इस अधिनियम द्वारा मौसमी एवं निरन्तर चालू कारखानों के अन्तर को भी समाप्त कर दिया गया है। यह अधिनियम जम्मू व काश्मीर राज्य को छोड़कर सारे भारत में लागू होता है।

स्वास्थ्य सुरक्षा और कल्याण के सम्बन्ध में जो १९३४ के अधिनियम में उपबन्ध थे वह सामान्य प्रकार के थे और यह प्रान्तीय सरकारों का काम था कि वह नियम बनाकर इस सम्बन्ध में ठीक ठीक आवश्यकताओं का उल्लेख कर दें। इसका परिणाम यह हुआ कि प्रांतों द्वारा निर्धारित स्तरों में भिन्नता आ गई। इस दोष को दूर करने के लिए १९४८ के अधिनियम में विस्तृत उपबन्ध दिये गये हैं तथा इन विषयों के लिए स्पष्ट और ठीक ठीक शब्दों में आवश्यकताओं का उल्लेख किया गया है। सफाई प्रकाश संवातन आदि के उपबन्धों के अतिरिक्त जिनका उल्लेख १९३४ के अधिनियम में भी किया गया था १९४८ के अधिनियम में निरर्थक और अन्य पदार्थों को फेंकने धूल और धुएं को समाप्त करने थूकदानों की व्यवस्था करने, तापक्रम को नियन्त्रित करने ग्रीष्म काल में पीने के लिए ठण्डे पानी की व्यवस्था करने तथा पानी रखने के स्थान को साफ करने के लिए नौकर लगाने की भी व्यवस्था की गई है। भीड़भाड़ को समाप्त करने के लिए उन तमाम कारखानों में जो इस अधिनियम के लागू होने के पश्चात् बने यह बात अनिवार्य कर दी गई है कि प्रत्येक श्रमिक के लिए कम से कम ५०० घन फीट का स्थान होना चाहिए। अन्य कारखानों में प्रत्येक श्रमिक के लिए कम से कम ३५० घन फीट स्थान की व्यवस्था की गई है।

अधिनियम में उन सावधानियों का भी विस्तृत रूप से उल्लेख किया गया है जिनको श्रमिकों की सुरक्षा के लिए लागू करना आवश्यक है। इनका उल्लेख कार्य की दशाओं वाले अध्याय में किया जा चुका है। कुछ नए उपबन्ध जो इस सम्बन्ध में इस अधिनियम में बनाए गए हैं वह निम्नलिखित बातों के लिए हैं नई मशीनों के खोल की व्यवस्था शक्ति को तत्काल बन्द करने की व्यवस्था तथा पानी ऊपर फेंकने के यन्त्र व लिफ्ट क्रेन व दूसरे बोझ उठाने वाले यन्त्र घूमने वाली मशीनें आँखों की सुरक्षा खतरनाक धूलों व विस्फोटक तथा आग पकड़ने वाले पदार्थों से सुरक्षा आदि। अधिनियम में इस बात की व्यवस्था भी है कि कोई भी श्रमिक न तो इतना बोझ उठाएगा और न ले जाएगा जिससे उसे क्षति पहुँचने की

संभावना हो। प्रदेशीय सरकारों को यह अधिकार है कि वह स्त्री पुरुषों तथा बच्चों द्वारा उठाए जाने अथवा ले जाने वाले बोझ की अधिकतम सीमा निर्धारित कर दें।

अधिनियम में धोने की सुविधाओं प्राथमिक चिकित्सा साधनों कैन्टीन विश्राम स्थानों तथा शिशु गृह आदि जैसे कल्याण कार्यों के लिए एक अलग अध्याय है। इनमें से अधिकतर तो १९३४ के कारखाना अधिनियम के अन्तर्गत बनाए गए नियमों में आ जाते हैं। १९४८ के अधिनियम में जो नए कल्याणकारी उपबन्ध और जोड़े गए हैं जो श्रमिकों के बैठने की व्यवस्था से सम्बन्धित हैं और प्रदेशीय सरकारों को यह अधिकार दिया गया है कि वे कारखानों में ऐसे उपयुक्त स्थान बनाने के लिए नियम बनाए जहां श्रमिक अपने कपड़े रख सकें और गीले कपड़ों को सुखा सकें। अधिनियम में प्रदेशीय सरकारों को यह भी अधिकार प्रदान किया गया है कि वह ऐसे नियम बना दें जिनके अनुसार इस बात की व्यवस्था हो कि श्रमिकों के प्रतिनिधि भी कल्याण कार्यों के प्रबन्ध में हाथ बटा सकें। अधिनियम के एक अन्य उपबन्ध के अनुसार प्रत्येक ऐसे कारखाने के मालिक को जहां ५०० या इससे अधिक श्रमिक काम करते हैं कल्याण अधिकारियों की नियुक्ति करनी होगी। उनके कार्य योग्यताएं आदि प्रदेशीय सरकारें निश्चित करेंगी। जिन कारखानों में २५० या अधिक श्रमिक रोजगार में लगे हैं वहां कैन्टीन की तथा जिन कारखानों में १५० से अधिक श्रमिक काम करते हैं वहां भोजन कक्ष की तथा जहां ५० या अधिक स्त्री श्रमिक कार्य करती हैं वहां शिशु गृहों की व्यवस्था करने के लिए भी उपबन्ध है।

बालकों और किशोरों के रोजगार के सम्बन्ध में १९३४ के अधिनियम के अन्तर्गत तो बालकों की न्यूनतम आयु १२ वर्ष निर्धारित की गई थी तथा १५ से १७ वर्ष के व्यक्तियों को भी तब तक बालक ही माना गया था जब तक की उन्हें व्यस्कों का काम करने के योग्य होने का प्रमाण-पत्र नहीं दे दिया जाता था। १९४८ के अधिनियम के अनुसार १४ वर्ष से कम आयु के बालकों का रोजगार पर लगाना निषिद्ध है तथा १५ से १८ वर्ष के श्रमिकों को किशोर माना गया है। १९३४ के अधिनियम की भांति ही १९४८ के अधिनियम में भी बालकों और किशोरों को रोजगार पर लगाने से पूर्व उनकी डाक्टरी परीक्षा करने और प्रमाण-पत्र देने की व्यवस्था है परन्तु इस प्रकार का प्रमाण-पत्र केवल १२ माह तक ही वैध माना जाएगा। कुछ खतरनाक व्यवसायों में स्त्रियों और बालकों के रोजगार पर निबन्धन भी लगाए गए हैं।

जहां तक कार्य के घण्टों का सम्बन्ध है यह १९४८ के अधिनियम के अन्तर्गत वयस्क श्रमिकों के लिए ४८ प्रति सप्ताह तथा प्रतिदिन ९ घण्टे है एवं समय विस्तार प्रतिदिन १०½ घण्टे है। बालकों और किशोरों के कार्य के घण्टे ५ से घटाकर प्रतिदिन ४½ निर्धारित किए गए हैं तथा श्रम समय विस्तार ५ घण्टे निश्चित किया गया है। किसी भी वयस्क श्रमिक को ५ घण्टे से अधिक कार्य करने की तब तक अनुमति

तक कि उसे विश्राम के लिए कम से कम आधे घण्टे का मध्यान्तर न

मिल जाए। अधिनियम के अन्तर्गत प्रदेशीय सरकारों को यह अधिकार दिया गया है कि वह कुछ विशेष परिस्थितियों में कुछ व्यक्तियों को कार्य के घन्टों साप्ताहिक छुट्टी आदि से सम्बन्धित अधिनियम की धारा से छूट प्रदान कर सकते हैं। परन्तु जहाँ भी ऐसी छूट प्रदान की जाए वहाँ अधिनियम में यह शर्त है कि (१) किसी भी दिन कार्य के घन्टों की कुल संख्या १० से अधिक न हो, (२) किसी भी तिमाही में समयोपरि घन्टों की कुल संख्या ५० से अधिक न हो (३) श्रम समय विस्तार किसी भी दिन १२ घन्टे से अधिक न हो। स्त्रियों को रात्रि ७ बजे से प्रातः ६ बजे तक रोजगार पर लगाना निषेध है तथा बालकों और १७ वर्ष से कम आयु के किशोरों को रात्रि में काम पर नहीं लगाया जा सकता। समयोपरि काम के लिए श्रमिकों को सामान्य वेतन से दुगनी मजदूरी दिए जाने की व्यवस्था है। (१९५४ के संशोधन के लिए पृष्ठ ७४१ देखें)।

जहाँ तक सवेतन अवकाश का प्रश्न है अधिनियम में यह व्यवस्था की गई है कि प्रत्येक श्रमिक साप्ताहिक छुट्टी के अतिरिक्त निरन्तर १२ माह का सेवा काल (जिसका अर्थ एक वर्ष में २४० दिन होते हैं) पूरा हो जाने के पश्चात् निम्नलिखित हिसाब से सवेतन अवकाश प्राप्त करने का अधिकारी होगा वयस्क श्रमिक—२० दिन कार्य करने के पश्चात् एक दिन का सवेतन अवकाश तथा वर्ष में कम से कम १० दिन का सवेतन अवकाश। बालक—१५ दिन कार्य करने के पश्चात १ दिन का तथा वर्ष में कम से कम १४ दिन का सवेतन अवकाश। यदि कोई श्रमिक अपने अर्जित अवकाश का लाभ प्राप्त किए बिना नौकरी से निकाल दिया जाता है या नौकरी छोड़ जाता है तो ऐसी दशा में मालिकों को उस उन दिनों का वेतन देना होगा। वयस्क श्रमिक छुट्टियों को १० दिन तक तथा बालक ४० दिन तक एकत्रित कर सकते हैं। (संशोधन के लिए पृष्ठ ७२ देखें)।

व्यवसायजनित बीमारियों के सम्बन्ध में भी अधिनियम में व्यवस्था की गई है। कारखानों के प्रबन्धकों के लिए यह अनिवार्य है कि ऐसी सभी विशेष दुर्घटनाओं की सूचना दें जिनके कारण श्रमिकों की मृत्यु हो गई हो अथवा उन्हें गम्भीर शारीरिक चोट पहुँची हो अथवा श्रमिकों को कोई व्यवसायजनित बीमारी लग गई हो। व्यवसायजनित बीमारियों के रोगियों की चिकित्सा करने वाले डाक्टरों के लिए यह आवश्यक है कि वह भी एसे रोगियों की सूचना कारखाना के मुख्य निरीक्षक को दें। अधिनियम के अन्तर्गत कारखाना निरीक्षकों को यह अधिकार है कि वे उत्पादन प्रक्रिया में प्रयोग होने वाले पदार्थों का नमूना ले सकें जिससे यह पता चल सके कि उनका प्रयोग अधिनियम के उपबन्धों के प्रतिकूल तो नहीं हो रहा है या उससे श्रमिकों को कोई शारीरिक चोट या उनके स्वास्थ्य को कोई हानि तो नहीं पहुँच रही है। प्रदेशीय सरकारों को यह अधिकार है कि वह किसी भी दुर्घटना के कारणों अथवा व्यवसायजनित बीमारी के किसी भी कारण की जाँच के लिए उपयुक्त व्यक्तियों को नियुक्त कर सकें।

संभावना हो। प्रदेशीय सरकारों को यह अधिकार है कि वह स्त्री पुरुषों तथा बच्चों द्वारा उठाए जाने अथवा ले जाने वाले बोझ की अधिकतम सीमा निर्धारित कर दें।

अधिनियम में श्रमिकों की सुविधाओं प्राथमिक चिकित्सा साधनों कैंटीन विश्राम स्थलों तथा शिशु गृह आदि जैसे कल्याण कार्यों के लिए एक अलग अध्याय है। इनमें से अधिकतर तो १९३४ के कारखाना अधिनियम के अन्तर्गत बनाए गए नियमों में आ चुके हैं। १९४८ के अधिनियम में दो नए कल्याणकारी उपबन्ध और जोड़े गए हैं जो श्रमिकों के बैठने की व्यवस्था से सम्बन्धित हैं और प्रदेशीय सरकारों को यह अधिकार दिया गया है कि वे कारखानों में ऐसे उपयुक्त स्थान बनाने के लिए नियम बनाएं जहां श्रमिक अपने कपड़े रख सकें और भीगे कपड़ों को सुखा सकें। अधिनियम में प्रदेशीय सरकारों को यह भी अधिकार प्रदान किया गया है कि वह ऐसे नियम बना दें जिनके अनुसार इस बात की व्यवस्था हो कि श्रमिकों के प्रतिनिधि भी कल्याण कार्यों के प्रबन्ध में हाथ बटा सकें। अधिनियम के एक अन्य उपबन्ध के अनुसार प्रत्येक ऐसे कारखाने के मालिक को जहां ५०० या इससे अधिक श्रमिक काम करते हैं कल्याण अधिकारियों की नियुक्ति करनी होगी। उनके कार्य योग्यताएं आदि प्रदेशीय सरकारें निश्चित करेंगी। जिन कारखानों में २५० या अधिक श्रमिक रोजगार में लगे हैं वहां कैंटीन की तथा जिन कारखानों में १५० से अधिक श्रमिक काम करते हैं वहां भोजन कक्ष की तथा जहां ५० या अधिक स्त्री श्रमिक कार्य करती हैं वहां शिशु गृहों की व्यवस्था करने के लिए भी उपबन्ध है।

बालकों और किशोरों के रोजगार के सम्बन्ध में १९३४ के अधिनियम के अन्तर्गत तो बालकों की न्यूनतम आयु १२ वर्ष निर्धारित की गई थी तथा १५ से १७ वर्ष के व्यक्तियों को भी तब तक बालक ही माना जाता था जब तक कि उन्हें वयस्कों का काम करने के योग्य होने का प्रमाण-पत्र नहीं दे दिया जाता था। १९४८ के अधिनियम के अनुसार १४ वर्ष से कम आयु के बालकों को रोजगार पर लगाना निषिद्ध है तथा १५ से १८ वर्ष के श्रमिकों को किशोर माना गया है। १९३४ के अधिनियम की भांति ही १९४८ के अधिनियम में भी बालकों और किशोरों को रोजगार पर लगाने से पूर्व उनकी डाक्टरी परीक्षा करने और प्रमाण-पत्र लेने की व्यवस्था है परन्तु इस प्रकार का प्रमाण-पत्र केवल १२ माह तक ही वैध माना जाएगा। कुछ खतरनाक व्यवसायों में स्त्रियों और बालकों के रोजगार पर नियन्त्रण भी लगाए गए हैं।

जहां तक कार्य के घण्टों का सम्बन्ध है यह १९४८ के अधिनियम के अन्तर्गत वयस्क श्रमिकों के लिए ४८ प्रति सप्ताह तथा प्रतिदिन ९ घण्टे हैं एवं समय विस्तार प्रतिदिन १०½ घण्टे है। बालकों और किशोरों के कार्य के घण्टे ५ से घटाकर प्रतिदिन ४½ निर्धारित किए गए हैं तथा काम समय विस्तार ५ घण्टे निश्चित किया गया है। किसी भी वयस्क श्रमिक को ५ घण्टे से अधिक कार्य करने की तब तक अनुमति नहीं है जब तक कि उसे विश्राम के लिए कम से कम आधे घण्टे का मध्यान्तर न

मिल जाए। अधिनियम के अन्तर्गत प्रदेशीय सरकारों को यह अधिकार दिया गया है कि वह कुछ विशेष परिस्थितियों में कुछ व्यक्तियों को कार्य के घण्टों साप्ताहिक छुट्टी आदि से सम्बन्धित अधिनियम की धारा से छूट प्रदान कर सकते हैं। परन्तु जहां भी ऐसी छूट प्रदान की जाए वहां अधिनियम में यह शर्त है कि (१) किसी भी दिन कार्य के घण्टों की कुल संख्या १० से अधिक न हो, (२) किसी भी तिमाही में समयोपरि घण्टों की कुल संख्या ५० से अधिक न हो, (३) श्रम समय विस्तार किसी भी दिन १२ घण्टे से अधिक न हो। स्त्रियों का रात्रि ७ बजे से प्रातः ६ बजे तक रोजगार पर लगाना निषेध है तथा बालकों और १७ वर्ष से कम आयु के किशोरों को रात्रि में काम पर नहीं लगाया जा सकता। समयोपरि काम के लिए श्रमिकों को सामान्य वेतन से दुगनी मजदूरी दिए जाने की व्यवस्था है। (१९५४ के संशोधन के लिए पृष्ठ ७४१ देखें)।

जहां तक सवेतन अवकाश का प्रश्न है अधिनियम में यह व्यवस्था की गई है कि प्रत्येक श्रमिक साप्ताहिक छुट्टी के अतिरिक्त निरन्तर १२ माह का सेवा काल (जिसका अर्थ एक वर्ष में २४० दिन होते हैं) पूरा हो जाने के पश्चात् निम्नलिखित हिसाब से सवेतन अवकाश प्राप्त करने का अधिकारी होगा: वयस्क श्रमिक—२० दिन काम करने के पश्चात् एक दिन का सवेतन अवकाश तथा वर्ष में कम से कम १० दिन का सवेतन अवकाश। बालक—१५ दिन काम करने के पश्चात् १ दिन का तथा वर्ष में कम से कम १४ दिन का सवेतन अवकाश। यदि कोई श्रमिक अपने अर्जित अवकाश का लाभ प्राप्त किए बिना नौकरी से निकाल दिया जाता है या नौकरी छोड़ जाता है तो ऐसी दशा में मालिकों को उन उन दिनों का वेतन देना होगा। वयस्क श्रमिक छुट्टियां ३० दिन तक तथा बालक ४० दिन तक एकत्रित कर सकते हैं। (संशोधन के लिए पृष्ठ ७७ देखें)।

व्यवसायजनित बीमारियों के सम्बन्ध में भी अधिनियम में व्यवस्था की गई है। कारखानों के प्रबन्धकों के लिए यह अनिवार्य है कि ऐसी सभी विशेष दुर्घटनाओं की सूचना दें जिनके कारण श्रमिकों की मृत्यु हो गई हो अथवा उन्हें गम्भीर शारीरिक चोट पहुंची हो अथवा श्रमिकों को कोई व्यवसायजनित बीमारी लग गई हो। व्यवसायजनित बीमारियों के रोगियों की चिकित्सा करने वाले डाक्टरों के लिए यह आवश्यक है कि वह भी उन रोगियों की सूचना कारखानों के मुख्य निरीक्षक को दें। अधिनियम के अन्तर्गत कारखाना निरीक्षकों का यह अधिकार है कि वे उत्पादन प्रक्रिया में प्रयोग होने वाले पदार्थों का नमूना ले सकें जिससे यह पता लग सके कि उनका प्रयोग अधिनियम के उपबन्धों का अतिक्रमण तो नहीं हो रहा है या इससे श्रमिकों को कोई शारीरिक चोट या उनके स्वास्थ्य को कोई हानि तो नहीं पहुंच रही है। प्रदेशीय सरकारों का यह अधिकार है कि वह किसी भी दुर्घटना के कारणों अथवा व्यवसायजनित बीमारी के किसी भी कारण की जांच के लिए उपयुक्त व्यक्तियों को नियुक्त कर सकें।

जहाँ तक कानून के प्रशासन तथा लागू करने का सम्बन्ध है १९४८ के अधिनियम ने पूर्व के अधिनियमों द्वारा की गई व्यवस्था में कोई परिवर्तन नहीं किया है। परन्तु अधिनियम के विस्तार और विस्तृत क्षेत्र के कारण प्रदेशीय सरकारों के लिए यह आवश्यक हो गया है कि वह कारखाना निरीक्षकों की संख्या में वृद्धि करें। इस कारण अनेक प्रदेशीय सरकारों ने कारखाना निरीक्षकों की संख्या में वृद्धि की है। यद्यपि अधिनियम के प्रशासन के लिए केन्द्रीय सरकार का कोई उत्तरदायित्व नहीं है तथापि उसने एक समाहकारी संगठन की स्थापना की है। इसको कारखानों के मुख्य सलाहकार के कार्यालय के नाम से जाना जाता है। यह संगठन श्रम सुरक्षाओं के विषय में एक प्रकार से निकासी गृह का काम करता है तथा सुरक्षा, कल्याण व ऐसे ही सम्बन्धित विषयों में मालिकों और श्रमिकों की जानकारी हेतु छोटी-छोटी पुस्तिकायें पोस्टर्स आदि प्रकाशित करता है। इसने कारखाना निरीक्षकों के हेतु कुछ प्रशिक्षण पाठ्यक्रमों की भी व्यवस्था की है। प्रदेशीय सरकारों द्वारा नियुक्त किए गए कारखानों के मुख्य निरीक्षक अधिनियम के प्रशासन के लिए उत्तरदायी हैं। उनके अधीन अनेक निरीक्षक होते हैं। अनेक राज्यों में कारखानों की बढ़ती हुई संख्या को देखते हुए (देखें पृष्ठ ५) निरीक्षकों की संख्या बहुत अपर्याप्त है। इस कारण लगभग १२ से २ प्रतिशत कारखाने प्रतिवर्ष बिना निरीक्षण के रह जाते हैं। १९५१ के श्रम मन्त्रियों के सम्मेलन में यह सुझाव दिया गया था कि राज्यों में प्रति २५० कारखानों के लिए कम से कम एक निरीक्षक अवश्य होना चाहिए। १९५२ में श्रम निरीक्षकों के एक सेमिनार का आयोजन किया गया था। अनेक निरीक्षकों को विदेश भी भेजा गया है। (देखें पृष्ठ ४३९–४०)। 'श्रमिक' 'कारखाना' और 'उत्पादन प्रक्रिया' आदि शब्दों की स्पष्ट व्याख्या करने के लिए सरकार अधिनियम में संशोधन करने के प्रस्ताव पर विचार कर रही है। अधिनियम में निम्नलिखित अन्य संशोधन भी सरकार के विचाराधीन हैं —(क) कारखाना निरीक्षकों द्वारा गम्भीर दुर्घटनाओं की जाँच करना ताकि इन दुर्घटनाओं के कारणों का पता लग सके तथा उनको दूर करने के लिए और रोक की व्यवस्था करने के लिए उचित पग उठाए जा सकें। (ख) निरीक्षणालयों तथा कारखानों में सुरक्षा अधिकारियों (Safety Officers) की नियुक्ति। (ग) कारखानों में सुरक्षा तथा व्यवसाय सम्बन्धी स्वास्थ्य सेवाओं का लागू करना। (घ) ऐसे श्रमिकों के लिए जो चलती हुई मशीन पर या उसके समीप कार्य करते हैं अधिक सुरक्षा साधन प्रदान करना।

औद्योगिक विकास वाले भूतपूर्व भारतीय राज्यों में भी कुछ कारखाना अधिनियम पारित किए थे जो लगभग १९३४ के अधिनियम जैसे ही थे। १९४८ के भारतीय कारखाना अधिनियम के परिणामस्वरूप उनमें संशोधन भी किए गए। परन्तु १९५१ के भाग 'ब' राज्य अधिनियम के पारित हो जाने के परिणामस्वरूप इन राज्य-अधिनियमों को निरस्त कर दिया गया और जम्मू व काश्मीर राज्य को

छोड़कर केन्द्रीय कारखाना अधिनियम अब समस्त देश में लागू होता है। जनवरी १९५७ में जम्मू और काश्मीर में केन्द्रीय अधिनियम के आधार पर एक नया कारखाना अधिनियम पारित किया गया है। अन्तर केवल इतना ही है कि कारखानों में कैन्टीन शिशु-गृह और कल्याण अधिकारियों की दृष्टि से श्रमिकों की संख्या क्रमश: १०० २५ तथा २० निर्धारित की गई है। १९४८ के कारखाना अधिनियम में संशोधन करके उड़ीसा में यह व्यवस्था की गई है कि यदि कोई श्रमिक अपना काम समाप्त होने के पश्चात् भी स्वेच्छा से या किसी अन्य कारण से कारखाने के अन्दर ठहरता है तो समयोपरि काम के लिए यह समय कार्य के घंटे माने जाएँगे।

**अनियन्त्रित कारखानों अथवा कार्यशालाओं के सम्बन्ध में विधान :—**

अनियन्त्रित (Unregulated) कारखानों अथवा कार्यशालाओं (Work shops) के सम्बन्ध में विधान मध्यप्रदेश तथा मद्रास में पारित हुए हैं। भारत में रॉयल श्रम आयोग ने अपनी जाँच के समय अनियन्त्रित कारखानों में अनेक दोष पाए तथा उनको दूर करने की अनेक सिफारिशें कीं। आयोग का सुझाव था कि अधिनियम की कुछ धाराओं को शक्ति प्रयोग करने वाले तथा १० से २० श्रमिकों को कार्य पर लगाने वाले छोटे कारखानों तक विस्तृत कर देना चाहिए। उन्होंने यह भी सिफारिश की कि शक्ति का प्रयोग न करने वाले कारखानों में कार्य की दशाओं को नियन्त्रित करने के लिए एक साधारण-सा अलग सा अधिनियम भी बनाना चाहिए।

यद्यपि शक्ति का प्रयोग करने वाले कारखानों के सम्बन्ध में १९४० में कारखाना अधिनियम में संशोधन करके आयोग की सिफारिशों को कार्य रूप दे दिया गया था परन्तु शक्ति का प्रयोग न करने वाले कारखानों के सम्बन्ध में उनकी सिफारिशों को कार्य रूप देने के लिए कोई अखिल भारतीय पग नहीं उठाया गया। केवल कारखाना (संशोधन) अधिनियम १९४०, में "छोटे कारखाने" (Small Factories) नामक एक और अध्याय जोड़ दिया गया था। यह अध्याय शक्ति का प्रयोग करने वाले तथा १० से १९ व्यक्तियों को रोजगार पर लगाने वाले छोटे छोटे औद्योगिक संस्थानों में बालकों के शोषण तथा उन्हें अस्वास्थ्यकर एवं खतरनाक दशाओं में रोजगार पर लगाने के विरुद्ध सुरक्षा प्रदान करता था। प्रदेशीय सरकारों को यह अधिकार था कि जहाँ बालक कार्य करते हों ऐसे किसी भी संस्थान को "छोटा कारखाना" घोषित कर सकती थीं चाहे श्रमिकों की संख्या १० से भी कम क्यों न हो।

जहाँ तक शक्ति का प्रयोग न करने वाले कारखानों का सम्बन्ध है मध्य प्रदेश सरकार ने सबसे पहले १९३७ में सी० पी० अनियन्त्रित कारखाना अधिनियम पारित किया। इस अधिनियम के अन्तर्गत अनियन्त्रित कारखाने की परिभाषा किसी भी ऐसे संस्थान से की गई थी जहाँ कारखाना अधिनियम लागू नहीं होता था तथा ५० या इससे अधिक श्रमिक कार्य करते थे तथा जहाँ बीड़ी बनाने अथवा उत्पादन

करने व चमड़ा रंगने व साफ करने का काम होता था। अधिनियम के द्वारा दैनिक काम के घंटे पुरुषों के लिए १० स्त्रियों के लिए ६ तथा बालकों के लिए ७ निर्धारित किए गए थे तथा ५ घंटे कार्य करने के पश्चात् कम से कम आधा घंटे के विश्राम मध्यान्तर की व्यवस्था थी। अधिनियम के अन्तर्गत १४ वर्ष से कम आयु के व्यक्तियों को बालक माना गया था। किसी भी बालक को उस समय तक काम पर नहीं लगाया जा सकता था जब तक कि उसने १० वर्ष की अवस्था न पार कर ली हो तथा किसी भी प्रामाणिक चिकित्सक द्वारा कार्य करने के लिए योग्य होने का उसे प्रमाण पत्र न मिल गया हो। अधिनियम में स्त्रियों और बालकों की कार्य अवधि को भी नियमित करने की व्यवस्था थी। अधिनियम में साप्ताहिक छुट्टी के भी उपबन्ध थे। इस अधिनियम के अतिरिक्त बीड़ी कारखानों की दशाओं को नियन्त्रित करने के लिए मध्य प्रदेश सरकार द्वारा १९४१ और १९४८ में मध्य प्रदेश नगरपालिका अधिनियम के अन्तर्गत भी अनेक उपनियम बनाए गए थे। १९४७ में इस अधिनियम के अन्तर्गत आने वाले कारखानों की कुल संख्या ११९ थी। श्रम अनुसंधान समिति की जांच के अनुसार इन दोनों अधिनियमों से कोई अधिक सफलता प्राप्त नहीं हुई है।

मद्रास में १९४७ में मद्रास गैर-शक्ति कारखाना अधिनियम (Madras Non-power Factories Act) पारित किया गया। मध्य प्रदेश के अधिनियम की भांति इस अधिनियम में भी उन संस्थानों के श्रमिकों की कार्य की दशाओं को नियन्त्रित करने का प्रयत्न किया गया था जो कारखाना अधिनियम के अन्तर्गत नहीं आते हैं। परन्तु इस अधिनियम का विस्तार और क्षेत्र अधिक था। प्रारम्भ में यह अधिनियम २५ ऐसे विशिष्ट उद्योगों और दस्तकारी में लागू किया गया जहां १० या अधिक श्रमिक कार्य करते थे परन्तु सरकार को यह अधिकार था कि वह रोजगार के परिशिष्ट में परिवर्तन कर सकती थी तथा अधिनियम को ऐसे स्थानों अथवा कारखानों में भी लागू कर सकती थी जहां १० से कम श्रमिक कार्य करते हों। अधिनियम के अन्तर्गत आने वाले प्रत्येक गैर-शक्ति कारखाने के स्वामी को कारखाना चलाने के लिए लाइसेंस लेना होता था। रोजगार के लिए न्यूनतम आयु १४ वर्ष निर्धारित कर दी गई थी। १४ से १७ वर्ष तक के श्रमिकों को कार्य करने के योग्य होने का डाक्टरी प्रमाण-पत्र लेना पड़ता है। काम के घण्टे प्रतिदिन ९ अथवा प्रति सप्ताह ४८ निर्धारित किए गए थे और श्रम समय-विस्तार की सीमा प्रतिदिन १० घण्टे निर्धारित की गई थी। एक साप्ताहिक छुट्टी की भी व्यवस्था की गई थी। प्रत्येक वर्ष की नौकरी पर १२ बीमारी की छुट्टियों तथा मजदूरी सहित १२ आकस्मिक छुट्टियों के लिए भी उपबन्ध थे। मौसमी कारखानों में अवकाश की अवधि का निर्धारण श्रमिक द्वारा किए गए कार्य दिनों के अनुसार होता था। स्वास्थ्य और सुरक्षा सम्बन्धी उपबन्ध १९३४ के कारखाना अधिनियम जैसे ही थे। किसी भी श्रमिक को, जिसने लगातार ६ मास तक काम किया हो बिना कोई उपयुक्त

कारण बताए अथवा एक माह का वेतन या इसके बदले में एक माह का नोटिस दिए बिना बर्खास्त नहीं किया जा सकता था।

जैसा कि ऊपर उल्लेख किया जा चुका है अनियंत्रित कारखाने अब १९४८ के कारखाना अधिनियम के अन्तर्गत भी आते हैं। इसके अन्तर्गत प्रदेशीय सरकारों को यह अधिकार दिया गया है कि वह स्वास्थ्य सुरक्षा कल्याण कार्य के घण्टे रोजगार के लिए कम से कम आयु का निर्धारण आदि से सम्बन्धित अधिनियम के कुछ उपबन्धों को किसी भी कारखाने पर लागू कर सकती हैं चाहे उनमें कितने ही श्रमिक कार्य करते हों या शक्ति का प्रयोग होता हो अथवा नहीं। सी० पी० (मध्य प्रदेश) अनियंत्रित कारखाना अधिनियम को जुलाई १९५२ में १९५२ के मध्य प्रदेश अधिनियम VII तथा मद्रास गैर-शक्ति कारखाना अधिनियम को मई १९५१ में १९५१ के मद्रास अधिनियम XIV द्वारा निरस्त कर दिया गया। मद्रास सरकार ने एक अधिसूचना द्वारा १९४८ के कारखाना अधिनियम को उन सभी स्थानों पर लागू कर दिया है जहाँ (क) बिना शक्ति की सहायता के उत्पादन प्रक्रियायें होती हैं या साधारणतया शक्ति का उपयोग नहीं किया जाता तथा (ख) १० या अधिक परन्तु २० से कम श्रमिक कार्य करते हैं।

१९२८ में मद्रास सरकार ने मद्रास बीड़ी औद्योगिक स्थान (कार्य की दशाओं का विनियमन) अधिनियम [Madras Beedi Industrial Premises (Regulation of Conditions of Work) Act] भी पारित किया। इसके अन्तर्गत १९५१ में नियम बनाए गए और लागू कर दिए गए हैं। अधिनियम में बीड़ी औद्योगिक संस्थानों के लिए लाइसेंस देने निरीक्षकों की नियुक्ति और उनके अधिकारों का निर्धारण करने स्वच्छता और संवातन के स्तर को निर्धारित करने बीड़ी उद्योग के स्थानों में भीड़भाड़ को रोकने; पीने के पानी की व्यवस्था करने तथा शौचालय और मूत्रालय धोने की सुविधाएं शिशु-गृह प्राथमिक चिकित्सा श्रमिकों के लिए कैंटीन कार्य के घण्टे आराम समय साप्ताहिक छुट्टियाँ सवेतन वार्षिक छुट्टी समयोपरि काम के लिए मजदूरी बालकों को रोजगार पर लगाने की रोक आदि के उपबन्ध हैं। इसी प्रकार के उपबन्ध केरल व मैसूर में भी "बीड़ी व सिगार औद्योगिक (कार्य की दशाओं का विनियमन) अधिनियम १९६६" नामक अधिनियमों में भी हैं।

**भारत में कारखाना विधान का आलोचनात्मक मूल्यांकन —**

१९४९ की श्रम अनुसन्धान समिति ने कारखाना अधिनियमों के अनेक दोषों की ओर संकेत किया था। इनमें से कुछ का उल्लेख तो कार्य की दशाओं वाले अध्याय में किया जा चुका है। यह दोष अभी तक पाए जाते हैं। बड़े बड़े औद्योगिक संस्थानों में तो आमतौर पर अधिनियम के उपबन्धों का संतोषजनक रूप से पालन किया जाता है परन्तु छोटे तथा मौसमी कारखानों में अधिनियम के उपबन्धों से—विशेषतया कार्य के घण्टे समयोपरि बालकों को काम पर लगाने सुरक्षा स्वास्थ्य सफाई आदि के उपबन्धों से—बचने का प्रयत्न किया जाता है। कभी-कभी

मुफस्सिल स्थानों में छोटे छोटे कारखानों के प्रबन्धक श्रमिकों से अधिक काम लेने के लिए घड़ी की सुइयों को आगे पीछे कर देते हैं। कारखानों के निरीक्षण और यहां तक कि यदाकदा जांच करने से भी कोई विशेष लाभ नहीं होता क्योंकि साधारणतया प्रबन्धकों को कारखाना निरीक्षकों के आने की सूचना पहले ही मिल जाती है। जहां परस्पर व्यापी पारियों में काम होता था वहां पर श्रमिकों से अधिक कार्य लिया जाता था तथा कारखाना निरीक्षकों के लिए इसे रोकना बहुत कठिन था। अनेक कारखानों में समयोपरि काम के लिए अधिनियम के उपबन्धों के अनुसार भुगतान नहीं किया जाता है। कुछ मामलों में यह भी देखा गया है कि प्रबन्धक दो प्रकार के रजिस्टर रखते हैं एक तो कारखाना निरीक्षक को दिखाने के लिए और दूसरा अपने लिए। बाल श्रमिकों का अनियंत्रित कारखानों में विशेषतया बहुत ही अधिक शोषण होता है। अक्सर बालकों को निर्धारित आयु से कम आयु पर ही रोजगार पर लगा लिया जाता है और इस हेतु उनके लिए झूठे प्रमाण-पत्र प्राप्त कर लिए जाते हैं। स्वास्थ्य और सुरक्षा के उपबन्धों से भी बचा जाता है। इनका उल्लेख कार्य की दशाओं वाले अध्याय में किया जा चुका है।

अधिनियम के अपवंचन (Evasion) का एक मुख्य कारण यह है कि विभिन्न राज्यों में कारखाना निरीक्षकों की संख्या बहुत कम है। बम्बई और मद्रास के अतिरिक्त और कहीं स्त्री निरीक्षकों की नियुक्ति नहीं की गई है, यद्यपि रॉयल श्रम आयोग ने इस सम्बन्ध में सिफारिश की थी। अधिकतर राज्यों में इस बात की प्रवृत्ति पाई जाती है कि निरीक्षक दल को महत्वपूर्ण औद्योगिक केन्द्रों में नियुक्त करने के स्थान पर केन्द्रीय या प्रधान कार्यालय में ही नियुक्त कर दिया जाता है। बहुधा कारखाना निरीक्षक रोजगार, कार्य के घंटे, कार्य की दशाओं आदि जैसे मानवीय पहलुओं पर कम ध्यान देते हैं और कारखाना निरीक्षण के तकनीकी पहलुओं पर ही अपना ध्यान एकत्रित करते हैं।

अधिनियम से अपवंचन का एक कारण यह भी है कि नियम भंग करने वालों को विशेषतया मुफस्सिल न्यायालयों द्वारा बहुत कम दण्ड दिया जाता है। इस सम्बन्ध में रॉयल श्रम आयोग के शब्दों में कहा जा सकता है कि "अधिकांश प्रान्तों में ऐसे अनेक मामले मिलते हैं जिनमें बहुत कम जुर्माना किया गया है विशेषतया ऐसे मामलों में जहां नियम बार बार भंग किए गए हों। नियम भंग से अपराधी को जो लाभ होता है उसकी अपेक्षा जुर्माना बहुधा कम किया जाता है। रॉयल श्रम आयोग की रिपोर्ट के समय के बाद से इस अवस्था में कोई विशेष सुधार नहीं हुआ है। हल्का दण्ड देने का परिणाम यह होता है कि इसकी अपेक्षा कि अपराधियों पर अच्छा प्रभाव पड़े उन्हें अपराध के लिए प्रोत्साहन मिलता है। अधिनियम के अन्तर्गत प्रदेशीय सरकारों को अनेक छूटें प्रदान करने का अधिकार है। परन्तु ऐसी छूटें सब जगह एक समान नहीं हैं और अनेक मामलों में तो ये न्यायोचित भी नहीं होतीं।

कारखाना विधान का एक अन्य दोष यह रहा है कि १९४८ के कारखाना अधिनियम से पूर्व संस्थानों की एक बड़ी संख्या पर कोई कानून लागू नहीं होता था। १९४८ का कारखाना अधिनियम भी उन संस्थानों पर लागू नहीं होता जो शक्ति का प्रयोग नहीं करते तथा जहां २० से कम श्रमिक काम करते हैं यद्यपि राज्य सरकारों को यह अधिकार है कि वह अधिनियम को यदि चाहें तो ऐसे संस्थानों पर भी लागू कर सकती हैं। बीड़ी अभ्रक कपड़ा कालीन बुनने चमड़े को देशी विधि से साफ करने ऊन साफ करने चटाई बुनने दस्तकारी आदि जैसे अनियंत्रित उद्योगों में औद्योगिक श्रमिकों को सबसे कम सुरक्षा प्रदान की गई है और मद्रास तथा मध्य प्रदेश को छोड़कर इनके ऊपर कोई विधान लागू नहीं होता है। ऐसे उद्योगों को 'शोषित उद्योग' (Sweated Trades) कहा जाता है। इस बात की बहुत अधिक आवश्यकता है कि विधान को इन उद्योगों तक विस्तृत किया जाय। ऐसे उद्योगों में कार्य की दशाएं अत्यन्त शोचनीय हैं श्रमिकों को बहुत कम मजदूरी दी जाती है तथा बाल श्रमिकों का खूब शोषण किया जाता है। शिशुओं को विविध प्रकार के सभी काम करने पड़ते हैं यहां तक कि मालिकों का घरेलू कार्य भी करना पड़ता है। इस प्रकार उन्हें कार्य सीखना बहुत महंगा पड़ता है। केन्द्रीय सरकार को उनके लिए अलग से विधान बनाना चाहिये और इस विषय को प्रदेशीय सरकारों पर ही नहीं छोड़ देना चाहिये। देश में कारखाना अधिनियम को सफलता पूर्वक कार्यान्वित करने के लिए यह आवश्यक है कि अधिनियम को दृढ़तापूर्वक लागू किया जाय निरीक्षक दल की संख्या में वृद्धि की जाय विभिन्न राज्यों के कानूनों में समानता लाई जाय तथा अधिनियम को अनियन्त्रित कारखानों तक विस्तृत कर दिया जाय। जहां तक अधिनियम के उपबन्धों का सम्बन्ध है वह जिस उद्देश्य से अधिनियम बनाया गया है उसके लिए पर्याप्त प्रतीत होता है।

## खानों में श्रम विधान

## (Mining Legislation)

**१९२३ का भारतीय खान अधिनियम (The Indian Mines Act, 1923) —**

कोयले की खानों में श्रमिकों के रोजगार की दशाओं को विनियमित करने के हेतु सबसे प्रथम प्रयास १८९४ में किया गया था जब खानों के एक निरीक्षक की नियुक्ति की गई थी। यह नियुक्ति १८९० में बर्लिन में हुए एक अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलन के फलस्वरूप हुई थी। परन्तु खानों में कार्य दशाओं को विनियमित करने वाला प्रथम भारतीय खान अधिनियम १९०१ में पारित हुआ। इसके अन्तर्गत निरीक्षकों की नियुक्ति की व्यवस्था की गई थी। इस अधिनियम में अनेक दोष थे तथा कई बार संशोधन के पश्चात् इस अधिनियम को पूर्णत: परिवर्तित कर दिया गया और इसके स्थान पर १९२३ का अधिक व्यापक "भारतीय खान अधिनियम" पारित किया गया। इस अधिनियम में १९२८ में संशोधन हुआ। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम सम्मेलन द्वारा १९३१ में पारित एक अभिसमय के मसौदे के परिणामस्वरूप जो अभिसमय कोयले की

खानों में कार्य के घंटों के सम्बन्ध में था तथा रॉयल श्रम आयोग की सिफारिशों के अनुसार इस अधिनियम में १९३५ में फिर संशोधन हुआ जिसके अन्तर्गत इसमें कुछ प्रमुख परिवर्तन किए गए। इस अधिनियम में इसके पश्चात भी १९३६, १९३७, १९४० तथा १९४६ में संशोधन हुए तथा अन्त में इसके स्थान पर १९५२ का भारतीय खान अधिनियम पारित किया गया।

१९५२ में पूर्व संशोधित १९२३ के भारतीय खान अधिनियम के मुख्य उपबन्धों का संक्षिप्त विवरण निम्न प्रकार है —

यह अधिनियम समस्त खानों पर लागू होता था। खान की परिभाषा इस प्रकार की गई थी "कोई खुदाई जहाँ खनिज पदार्थों को प्राप्त करने या उनकी खोज करने के हेतु कार्य किया जाता है या किया जा रहा है।" इस अधिनियम में खान के ऊपर कार्य में लगाये हुए व्यक्तियों के लिए कार्य के घंटे प्रतिदिन १० निर्धारित किए गए थे और अधिकतम श्रम समय विस्तार भी १२ घन्टे निश्चित कर दिया था जिसमें प्रत्येक ५ घन्टे कार्य के पश्चात १ घन्टे के विश्राम मध्यान्तर की भी व्यवस्था थी। खान के भीतर रोजगार में लगे व्यक्तियों के लिए दैनिक कार्य समय तथा श्रम समय विस्तार ९ घन्टे निश्चित किया गया था। समस्त कर्मचारियों के लिए साप्ताहिक कार्य घन्टे ५४ निर्धारित किये गए थे। किसी भी व्यक्ति को खान में सप्ताह के ६ दिन से ज्यादा कार्य करने की अनुमति नहीं थी। निरीक्षण तथा प्रबन्ध करने वाले कर्मचारी इन उपबन्धों के अन्तर्गत नहीं आते थे। १५ वर्ष की आयु से कम के बालकों को रोजगार में लगाना निषेध था तथा १७ वर्ष से कम आयु वाले व्यक्तियों को खान के भीतर कार्य करने की तब तक अनुमति नहीं थी जब तक वे इसके योग्य होने का डाक्टरी प्रमाण-पत्र न दें।

अधिनियम में पर्याप्त पीने के पानी का प्रबन्ध, चिकित्सक यन्त्रों की व्यवस्था तथा उचित रूप से मल-मूत्र निकास के प्रबन्ध की व्यवस्था भी की गई थी। १९४६ के संशोधित अधिनियम द्वारा इस बात की भी व्यवस्था कर दी गई थी कि खानों के ऊपर या उनके समीप स्त्री और पुरुषों के लिए अलग-अलग ऐसे स्नानगृह बनाये जाएँ जो बन्द हों और जिनमें फव्वारे से स्नान करने की व्यवस्था हो। १९४५ में खान (संशोधित) अध्यादेश द्वारा खानों में शिशुगृहों की व्यवस्था की गई थी। १९४७ में इस अध्यादेश को निरस्त कर दिया गया। किन्तु इसके उपबन्धों का अधिनियम में समावेश कर लिया गया। *खान में कार्य करने वालों की सुरक्षा के लिए विनियम भी* बनाए गये। इनके अन्तर्गत महत्वपूर्ण खान क्षेत्रों में ऐसे खान बोर्डों के निर्माण की व्यवस्था थी जिनमें मालिकों, कर्मचारियों तथा सरकार के प्रतिनिधि हों। ऐसे बोर्डों का कार्य सरकार के अधिनियम के अन्तर्गत नियम बनाने में सहायता करना था। उत्पादन, रोजगार, श्रमिकों की आय, कार्य के घन्टे आदि के विषय में आँकड़े एकत्रित करने के हेतु सरकार ने कोयला खान विनियमों में संशोधन भी किया। यह अधिनियम हिमाचल प्रदेश तथा मध्य प्रदेश में कुछ भारतीय राज्यों में भी लागू होता था

तथा त्रिवांकुर व मैसूर की खानों के लिए अलग अधिनियम थे। अधिनियम के प्रशासन का उत्तरदायित्व भारत सरकार का था तथा इस अधिनियम का प्रशासन करने तथा उसे लागू करने के लिए खानों का एक मुख्य निरीक्षक नियुक्त किया गया था।

खानों में रोजगार की दशाओं का विनियमन खान अधिनियम के अतिरिक्त खानों में स्वास्थ्य बोर्डों की स्थापना करके भी किया गया है। ये बोर्ड श्रमिकों के स्वास्थ्य की देखभाल करते हैं। इन बोर्डों को यह अधिकार दिया गया है कि वह खानों के मालिकों को इस बात के लिए बाध्य करें कि वे खानों के क्षेत्र में आवास जल सफाई की सुविधायें एवं चिकित्सा सहायता की व्यवस्था करें।

जहां तक खान के भीतर कार्य करने वाली स्त्रियों के रोजगार का सम्बन्ध है मार्च १९२९ में ऐसे विनियम बनाए गए थे। जिनसे अगले १० वर्षों में अर्थात् १९३९ तक स्त्रियों का खान के भीतर कार्य करना धीरे-धीरे समाप्त कर दिया जाए। परन्तु १९३७ में एक अधिसूचना द्वारा स्त्रियों का खान के भीतर कार्य करना निषेध कर दिया गया। युद्ध काल में श्रमिकों की कमी के कारण १९४३ में यह रोक हटा भी गई थी किन्तु पुनः १९४६ में यह रोक लगा दी गई।

## १९५२ का भारतीय खान अधिनियम —
## (The Indian Mines Act of 1952)

खानों के श्रमिक सम्बन्धी विधान को कारखानों के श्रमिक सम्बन्धी विधान के समान करने के लिए भारतीय सरकार ने लोकसभा में १८ दिसम्बर १९५१ को एक विधेयक प्रस्तुत किया जो १५ फरवरी १९५२ को पारित हुआ। इसको १९५२ का 'भारतीय खान अधिनियम' कहा जाता है। यह अधिनियम पिछले सभी ऐसे अधिनियमों को निरस्त करके उनका समन्वय करता है जो खानों में सुरक्षा तथा श्रमिकों के विनियमन से सम्बन्धित थे। यह अधिनियम अन्य बातों के अतिरिक्त कम कार्य घंटे समयोपरि वेतन तथा वेतन सहित छुट्टियों की भी व्यवस्था करता है तथा सुरक्षा व स्वास्थ्य सम्बन्धी उपबन्धों को दृढ़ बनाता है। अधिनियम के मुख्य उपबन्ध निम्नलिखित हैं —

(क) यह अधिनियम उन समस्त व्यक्तियों पर लागू होता है जो खान के कार्यों में या उससे सम्बन्धित किसी भी कार्य में लगे होते हैं। जम्मू व काश्मीर के अतिरिक्त समस्त भारत पर यह लागू होता है और इसमें खान की परिभाषा अधिक स्पष्ट व विस्तृत कर दी गई है। खानों के अन्तर्गत खानों से सम्बन्धित अन्य कार्य तथा स्थान जहां भी श्रमिक कार्य करते हैं सम्मिलित कर लिए गए हैं उदाहरणतया बंगीचे, ट्रामगाड़ियां कार्य शालायें बिजली घर, ट्राम गाड़ियों आदि के ठहरने के स्थान, खनिज पदार्थ और कोयला धोने के स्थान आदि। (ख) यह अधिनियम खान के ऊपर तथा खान के भीतर कार्य करने वाले समस्त वयस्क श्रमिकों के कार्य घंटे घटाकर प्रति सप्ताह ४८ कर देता है तथा इसमें यह भी व्यवस्था है कि खान के अन्दर

प्रतिदिन ८ घण्टे से अधिक एवं खान के ऊपर प्रतिदिन ६ घण्टे से अधिक किसी श्रमिक को कार्य करने की अनुमति नहीं होगी। काम करने के प्रत्येक पांच घण्टों के पश्चात् आधे घण्टे का एक विश्राम मध्यान्तर देना होगा और कोई भी श्रमिक सप्ताह में ६ दिन से अधिक कार्य नहीं करेगा। १९२९ के अधिनियम ने समयोपरि देने की दर निर्दिष्ट नहीं की थी किन्तु १९५२ के अधिनियम में यह व्यवस्था है कि खान के ऊपर कार्य करने वाले श्रमिकों को मजदूरी की साधारण दरों से १½ गुनी दरों पर समयोपरि दी जायगी तथा खान के भीतर कार्य करने वाले श्रमिकों को मजदूरी की साधारण दर से दुगनी दर पर समयोपरि दी जायगी परन्तु कोई भी श्रमिक समयोपरि सहित एक दिन में १० घण्टों से अधिक कार्य नहीं कर सकता। कार्य का अधिकतम समय विस्तार खान के ऊपर कार्य करने वाले श्रमिकों के लिए १२ घण्टे तथा खान के भीतर कार्य करने वालों के लिए ८ घण्टे निश्चित किया गया है। (ग) अधिनियम के अन्तर्गत खान के अन्दर रोजगार में लगे व्यक्तियों की आयु-सीमा बढ़ा कर १७ से १८ कर दी गई है तथा किशोर (अर्थात् १५ से १८ वर्ष की आयु के बीच के व्यक्ति) श्रमिकों के लिए प्रतिदिन ४½ घण्टे कार्य की सीमा निर्धारित कर दी गई है। (घ) खान के अन्दर स्त्रियों को रोजगार पर लगाने का प्रतिबन्ध इस अधिनियम में भी है तथा इस बात की व्यवस्था है कि खान के ऊपर किसी भी स्त्री को प्रातः ६ बजे से संध्या ७ बजे के अतिरिक्त कार्य करने की अनुमति नहीं दी जायगी। प्रदेशीय सरकार इन सीमाओं को कम या अधिक कर सकती है किन्तु १० बजे रात्रि से ५ बजे प्रातः के बीच कार्य करने की अनुमति नहीं दे सकती। (ङ) यह अधिनियम एक साप्ताहिक विश्राम दिवस के अतिरिक्त श्रमिकों को वेतन सहित छुट्टियाँ तथा ऐच्छिक छुट्टियों को प्रदान करने की व्यवस्था करता है। श्रमिक १२ माह की निरन्तर नौकरी पूर्ण करने के पश्चात् निम्न दरों पर छुट्टी ले सकते हैं (i) मासिक वेतन पाने वाले श्रमिक—१४ दिन (ii) साप्ताहिक मजदूरी पाने वाले श्रमिक अथवा सामान चढ़ाने उतारने या खान के भीतर ठेकेदार पर कार्य करने वाले श्रमिक—७ दिन। मासिक मजदूरी पाने वाले श्रमिक २८ दिन तक छुट्टियाँ एकत्रित कर सकते हैं। (च) १९४८ के फैक्टरी अधिनियम के आधार पर इस अधिनियम में स्वास्थ्य सुरक्षा तथा कल्याण सम्बन्धी पर्याप्त उपबन्ध भी बनाए गए हैं। कल्याण अधिकारी की नियुक्ति प्राथमिक उपचार का सामान, शिशुगृह, विश्रामगृह, खान के ऊपर स्नानघर, कपड़ा बदलने वाले केन्द्रीय स्थान कैन्टीन एम्बुलेंस तथा रोगी को ले जाने वाले स्ट्रेचर ठंडा और शुद्ध पीने का जल शौचालय मूत्रालय आदि की अधिनियम में व्यवस्था है। (छ) अधिनियम के उपबन्धों का उल्लंघन करने वालों को समुचित दण्ड देने की भी व्यवस्था है, यह दण्ड कारावास या जुर्माना या दोनों के रूप में दिया जा सकता है। (ज) प्रशासन के हेतु अधिनियम में खानों के मुख्य निरीक्षक की नियुक्ति की व्यवस्था है मुख्य निरीक्षक की सहायता खानों के निरीक्षक तथा जिलाधीश करेंगे। निरीक्षक ऐसे औपचारिक कार्यों को करने की आज्ञा दे सकते हैं जो श्रमिकों की सुरक्षा के लिए आवश्यक हों।

१६५२ के भारतीय खान अधिनियम में १६५६ के खान (संशोधन) अधिनियम द्वारा संशोधन किया गया है। यह संशोधित अधिनियम १६ जनवरी १६६० को लागू किया गया। संशोधित अधिनियम की कुछ मुख्य धाराएँ निम्नलिखित हैं—'खान' शब्द की परिभाषा को और अधिक स्पष्ट कर दिया गया है और अब इसके अन्तर्गत पत्थर की खानें, निजी रेलें माल ले जाने के लिए बनाए हुए रास्ते तथा गाड़ियाँ तथा समस्त स्थान जो खानों के समीप या खानों से सम्बन्धित हैं और जिनमें खानों से सम्बन्धित कार्य होते हैं खान के अन्तर्गत आ जाते हैं। संशोधित अधिनियम में यह व्यवस्था भी है कि जिन खानों में १५० या उससे अधिक श्रमिक कार्य करते हैं वहाँ प्राथमिक उपचार के लिए प्रथक कमरे होने चाहिएं। १६५२ के अधिनियम में इसके लिए ३०० श्रमिकों की शर्त थी। अधिनियम में यह भी धारा है कि उस खान में श्रमिकों को रोजगार पर नहीं लगाया जा सकता जिसका मालिक खान निरीक्षक की चेतावनी पर भी ऐसी बातों को ठीक नहीं करता जिनसे मानव जीवन को खतरे की अथवा सुरक्षा को खतरा हो। इस अधिनियम में खान के अन्दर और खान के ऊपर दोनों ही स्थानों पर किए जाने वाले समयोपरि काम के लिए साधारण मजदूरी से दुगनी मजदूरी देने की व्यवस्था भी गई है। १६५२ के अधिनियम में खान के अन्दर समयोपरि काम के लिए दुगनी और खान के बाहर डेढ़ गुनी मजदूरी देने की व्यवस्था थी। संशोधित अधिनियम में यह भी व्यवस्था की गई है कि खान के अन्दर काम करने वाले श्रमिकों को प्रति २० दिन काम के उपरान्त एक सवेतन छुट्टी दी जाएगी। इस प्रकार की छुट्टियाँ ३० दिन तक एकत्रित की जा सकती हैं। अधिनियम के उपबन्धों का उल्लंघन करने पर और अधिक दण्ड देने की व्यवस्था है।

खानों के लिए अन्य विधान —

*१६४७ का कोयला खान श्रम कल्याण निधि अधिनियम तथा १६४६ का* अभ्रक खान श्रम कल्याण निधि अधिनियम भी सरकार द्वारा पारित किए गए हैं। पिछले पृष्ठों में कल्याण कार्यों के अन्तर्गत (देखिए पृष्ठ २६६–३०१) इन अधिनियमों का उल्लेख किया जा चुका है। सरकार ने १६४८ का कोयला खान प्रोवीडेन्ट फण्ड एवं बोनस योजना अधिनियम भी पारित किया है जिसका सामाजिक सुरक्षा के अन्तर्गत पृष्ठ (३१०—१२ पर) उल्लेख किया जा चुका है तथा सरकार ने खान मातृत्व-हित-लाभ अधिनियम भी पारित कर दिया है (देखिए पृष्ठ ३४८ व ३५१)। खानों में दुर्घटनाओं की रोकथाम के लिए १६५५ में कोयला खान (अस्थायी) विनियम भी सरकार ने घोषित किए, (देखिए पृष्ठ ४१८)। अक्टूबर १६५७ से कोयला खानों के लिए विनियमों (Regulations) की एक पूर्ण संशोधित संहिता लागू कर दी गई है और अब तक जो भी विनियम थे वह समाप्त कर दिए गए हैं। यह विनियम इस बात की व्यवस्था करते हैं कि जलने वाली तथा जहरीली गैसों युक्त खानों में पानी भर जाने या आग लग जाने या तापक्रम एकदम से बढ़ जाने

ताकि वे खान के भीतर कार्य करने वाले श्रमिकों की प्रभावात्मक रूप से सुरक्षा हो सके। खानों में शिशुगृहों के लिए भी १९४६ में नियम बनाए गए थे तथा १९५९ में यह नियम फिर से बनाए गए और इनमें १९६१ में संशोधन भी किया गया। कच्चे लोहे की खानों के लिए भी १९६१ में एक श्रम कल्याण उपकर अधिनियम पारित किया गया है। इस प्रकार खान श्रमिकों की सुरक्षा तथा श्रमिकों के स्वास्थ्य तथा आवास दशाओं को सुधारने के लिए सरकार ने उपयोगी विधान बनाए हैं।

**सन् १९३९ का कोयला खान सुरक्षा (संचित व्यवस्था) अधिनियम:—**
**[The Coal Mines Safety (Stowing) Act 1939]**

यह अधिनियम कोयला ठिकाने से रखने के कार्यों में सहायता करने के लिए एक निधि की स्थापना करने की व्यवस्था करता था। अधिनियम के अनुसार इस निधि का धन एक उत्पादन कर द्वारा संचित किये जाने की व्यवस्था थी तथा उसका प्रशासन एक कोयला खान स्टोइंग बोर्ड को सौंपा गया था जिसमें ६ व्यक्ति थे। इस अधिनियम के अन्तर्गत खानों के निरीक्षकों तथा मुख्य निरीक्षक को यह अधिकार दिया गया था कि वे खानों के मालिकों, अभिकर्ताओं अथवा प्रबन्धकों को खानों के श्रमिकों के लिए आवश्यक सुरक्षात्मक कार्य करने को बाध्य करें। किन्तु जैसा कि १९४६ में कोयला खानों में श्रम की दशाओं की जांच से स्पष्ट है कुछ खानों ने ही इस अधिनियम का लाभ उठाया। १९४६ की भारतीय कोयला खान समिति ने यह जांच की थी कि यह अधिनियम किस प्रकार लागू किया जा रहा था। इस समिति की कुछ सिफारिशों को लागू भी किया गया। अन्त में इस अधिनियम के स्थान पर १९५२ का निम्नलिखित अधिनियम पारित किया गया।

**१९५२ का कोयला खान (बचत तथा सुरक्षा) अधिनियम —**
**[The Coal Mines (Conservation and Safety) Act, 1952]**

यह अधिनियम जो जम्मू व काश्मीर राज्य को छोड़कर समस्त देश में लागू होता है, केन्द्रीय सरकार को ऐसे कार्य अपनाने का अधिकार देता है जिन्हें सरकार कोयला बचत के लिए या कोयला खानों में सुरक्षा व्यवस्था बनाए रखने के लिए आवश्यक समझे। सरकार कोयले की राख कम करने के लिए कोयला धोने की मात्रा दे सकती है तथा कोयला बचत के लिए मालिकों को कोयला ठिकाने से रखने को कह सकती है। इस अधिनियम में एक कोयला बोर्ड तथा सलाहकार समितियों के निर्माण की व्यवस्था भी है। सरकार को कोयला ठिकाने से रखने में सहायता देने के हेतु कोयले पर उत्पादन कर लगाने का भी अधिकार दिया गया है। उत्पादन कर की दर एक रुपये प्रति टन कोयले से अधिक नहीं बढ़ाई जा सकती। सरकार अब कोयले पर एक अतिरिक्त उत्पादन कर भी लगा सकती है जिसकी दर गहन को धुले हुए (क) (ख) ग्रेड के लिए ५ रुपये प्रति टन तथा अन्य ग्रेड (I) के लिए दो रुपये प्रति टन से अधिक नहीं हो सकती। कर से प्राप्त धन बोर्ड

का दिया जाएगा तथा 'कोयला खान बचाव तथा सुरक्षा निधि' में जमा हो जाएगा। यह निधि अधिनियम के अन्तर्गत बनाई गई है। इस निधि का उपयोग अधिनियम के उद्देश्यों की पूर्ति के लिए तथा खानों में सुरक्षा से सम्बन्धित सुरक्षा कार्य के अनुसन्धान के लिए किया जा सकता है। मुख्य निरीक्षक तथा अन्य निरीक्षकों को यह अधिकार है कि वह कायला छिपाने में रखने के लिए, या अन्य किसी भी कार्य के लिए जिसे वह सुरक्षा के लिए आवश्यक समझते हों खानों के मालिक प्रबन्धक या अभिकर्ता को आज्ञा दे सकते हैं।

## बागान श्रम विधान
## (Plantation Labour Legislation)

**बागान में श्रमिक :—**

बड़े नगरों के कारखाना श्रमिकों की भांति बागान के श्रमिक न तो इतने वाचाल (Vocal) हैं न ही जनता इन्हें इतना अधिक जानती है। फिर भी अपनी संख्या के कारण और देश की अर्थ-व्यवस्था में महत्वपूर्ण भाग लेने के कारण उनका महत्व कम नहीं है यद्यपि इस महत्व का जनता को बहुत कम ज्ञान कराया जाता है। बागान १२½ लाख श्रमिकों को रोजगार देते हैं तथा निर्यात व्यापार में इनका महत्वपूर्ण योगदान है। बागान श्रमिकों की अपनी विशेष प्रकार की समस्याएं हैं। अधिकतर श्रमिक दूर के क्षेत्रों से भर्ती किये जाते हैं तथा इनमें प्रवासिता पाई जाती है। बागान में कार्य भी साधारणतया मौसमी होता है। अन्य कारखानों की तुलना में बागान के श्रमिकों की आय भी कम होती है। बागान में चिकित्सा तथा शिक्षा की सुविधाओं का अभाव है और कल्याण सुविधायें भी अपर्याप्त हैं। मलेरिया बुखार आम बात है तथा श्रमिकों का स्वास्थ्य साधारणतः असन्तोषजनक रहता है। आवास की दशाओं में भी काफ़ी सुधार की आवश्यकता है। ये समस्त बातें बताती हैं कि बागान के श्रमिकों के जीवन के सब पहलुओं पर ध्यान देने वाले एक व्यापक विधान की बहुत अधिक आवश्यकता रही है। परन्तु १९५१ तक इस दिशा में कोई पग नहीं उठाया गया। १९५१ में ही एक पृथक बागान श्रमिक अधिनियम पारित किया गया परन्तु इसको भी अप्रैल १९५४ तक लागू नहीं किया गया।

**प्रारम्भ में उठाये गए कुछ पग —**

भारतीय श्रम विधान के इतिहास में प्रारम्भ में उठाए गए वैधानिक पग बागान में कार्य पर लगे हुए श्रमिकों से सम्बन्धित थे। आसाम के बागान उद्योग को अपने विकास के प्रारम्भिक चरणों में श्रमिकों की कमी की समस्या का सामना करना पड़ा था। श्रमिकों को दूर-दूर से तथा अन्य राज्यों से अधिक भर्ती करने पड़ते थे जिसके कारण अनेक कठिनाइयां तथा समस्यायें उत्पन्न हो गई थीं। इन कठिनाइयों को दूर करने के लिए १८६३ से १९०१ तक अनेक अधिनियम पारित किए गये थे। जिनमें पांच बंगाल में थे तथा एक मद्रास में था। इन अधिनियमों से भर्ती करने वालों

के लाइसेन्स, परावासी (Emigrants) श्रमिकों की रजिस्ट्री यात्रा में स्वास्थ्य सम्बन्धी सावधानियां, श्रमिकों के संविदा की ३ से ५ साल तक की अवधि, तथा मजदूरी निर्धारण आदि की व्यवस्था की गई थी। मालिकों को यह अधिकार दे दिया था कि भागे हुए श्रमिकों को गिरफ्तार कर ले। संविदा भंग करना एक कानूनी अपराध बना दिया गया था। किन्तु इन सब व्यवस्थाओं ने अनुबन्ध श्रम (Indentured Labour) पद्धति को जन्म दे दिया। इस पद्धति ने श्रमिकों की पर्याप्त रूप से पूर्ति की समस्या को हल करने के स्थान पर नवीन कठिनाइयां उत्पन्न कर दीं। अतः १९०१ में प्रथम असम तथा परावासी अधिनियम पारित किया गया। १९०८ में तथा १९१५ में दो संशोधित अधिनियम पारित किए गए, जिन्होंने अनुबन्ध श्रम पद्धति समाप्त कर दी तथा मालिकों द्वारा श्रमिकों को निजी रूप से गिरफ्तार कर लेने के अधिकार को वापिस ले लिया। तथापि यह अधिनियम उद्योग की समस्याओं को हल करने में असफल रहा। १९२९ तथा १९३२ में १९११ एवं १९६० के अधिनियम निरस्त कर दिए गए। भारत में रॉयल श्रम आयोग ने इन सब प्रश्नों पर विस्तार से विचार किया था तथा अनेक सिफारिशें भी की थीं। इन सिफारिशों के आधार पर ही चाय क्षेत्र परावासी श्रमिक अधिनियम १९३२ में पारित किया गया जो अक्टूबर १९३३ में लागू कर दिया गया।

**१९३२ का चाय क्षेत्र परावासी श्रमिक अधिनियम —**
**(The Tea Districts Emigrant Labour Act, 1932)**

यह अधिनियम जम्मू एवं काश्मीर के अतिरिक्त समस्त भारत पर लागू होता है। यह अधिनियम मुख्यतया असम के चाय बागान के श्रमिकों की भर्ती पर नियन्त्रण लागू करने से सम्बन्धित है और इस बात की व्यवस्था करता है कि मोखे से और फुसलाकर श्रमिकों की भर्ती न की जा सके तथा असम तक यात्रा के लिए उचित सुविधायें प्रदान की जाएं। यह अधिनियम केन्द्रीय सरकार के नियन्त्रण में प्रदेशीय सरकारों को यह अधिकार देता है कि राज्य के किसी क्षेत्र को नियन्त्रित परावासी क्षेत्र घोषित कर दें तथा किसी व्यक्ति को मालिक अथवा मालिकों की ओर से भर्ती करने वाले स्थानीय अभिकर्त्ता (Agent) का कार्य करने का लाइसेन्स दे दें। नियन्त्रित परावासी क्षेत्रों से भर्ती किए हुए श्रमिक लाइसेन्स-युक्त स्थानीय अभिकर्ता द्वारा तथा निर्धारित मार्गों से ही असम भेजे जा सकते हैं तथा उनके भेजे जाने के मार्ग में भोजन तथा ठहरने का अभिकर्त्ताओं द्वारा प्रबन्ध होता है। प्रदेशीय सरकारें केन्द्रीय सरकार की अनुमति से किसी नियन्त्रित परावासी क्षेत्र या उसके किसी भाग को सीमाबद्ध (Restricted) भर्ती क्षेत्र भी घोषित कर सकती हैं। ऐसी स्थिति में लाइसेन्स-युक्त भर्ती करने वाले अभिकर्त्ता के या लाइसेन्स-युक्त भर्ती करने वाले के अथवा किसी ऐसे बागान सरदार के अतिरिक्त जो चाय बागान के मालिक या प्रबन्धक का प्रमाण-पत्र रखता हो अन्य कोई व्यक्ति किसी भी व्यक्ति को सहायता प्राप्त परावासी के रूप में असम जाने में सहायता नहीं दे सकता।

अधिनियम १६ वर्ष की आयु से कम के बालकों को असम जाने के लिए सहायता करने पर रोक लगाता है जब तक कि बालक अपने माता-पिता या ऐसे वयस्क रिश्तेदारों के साथ न हो जिन पर वे आश्रित हों। इसी प्रकार किसी विवाहित स्त्री को भी जो अपने पति के साथ रहती हो बिना उसके पति की अनुमति के असम जाने के लिए सहायता नहीं दी जा सकती है। इसके अतिरिक्त असम में प्रवेश करने की तिथि से तीन वर्ष की अवधि समाप्त होने पर, या कुछ विशेष परिस्थितियों में इसके पूर्व समय में भी प्रत्येक प्रवासी तथा उसके परिवार को स्वदेश लौटने का अधिकार है। इस प्रकार वापिस लौटने का व्यय भी मालिकों को वहन करना पड़ता है। अधिनियम के अनुसार मालिक को यात्रा के लिए केवल किराया ही नहीं देना होता है वरन् यात्रा की अवधि में निर्वाह भत्ता भी देना पड़ता है तथा श्रमिकों के लिए उचित स्थानों पर विश्राम गृहों की भी व्यवस्था करनी पड़ती है।

अधिनियम एक प्रवासी श्रमिक के नियन्त्रक (Controller) तथा एक या अधिक उपनियन्त्रकों की नियुक्ति की व्यवस्था करता है जिन्हें अधिनियम में दिए गए कार्यों तथा कर्तव्यों का पालन करना होता है। नियन्त्रक तथा उसके सिब्बंदी (Establishment) के व्यय को वहन करने के लिए अधिनियम में मालिकों पर एक उप-कर लगाने की व्यवस्था है। इस उप-कर की दर असम में प्रवेश करने वाले प्रत्येक सहायता प्राप्त प्रवासी श्रमिक के हिसाब से ६ रुपये तक हो सकती है और यह दर प्रत्येक वर्ष निर्धारित की जा सकती है। १९५९ के लिए सरकार ने उप-कर की दर ५ रु० निश्चित की थी। १९५८ में इस दर को बढ़ाकर ८ रु० कर दिया गया और १९६१ में भी ८ रु० की दर थी। १९६२ में यह दर ६ रु० कर दी गई। प्रवासी श्रमिक का नियन्त्रक इस अधिनियम के प्रशासन की वार्षिक रिपोर्ट भी तैयार करता है।

अधिनियम के अन्तर्गत बनाए गए नियमों को १९ ५ में लागू किया गया। इन नियमों में १९५४ में संशोधन भी हुआ। इस संशोधन के अनुसार असम जाने वाले श्रमिक केवल उन रेलवे मार्ग से ही जा सकते हैं जो मार्ग आरम्भ में पड़ते हैं। इसके अतिरिक्त जो श्रमिक असम में बचपन से ही आ गए थे उन्हें भी अपने घरों को वापिस लौटने का अधिकार दे दिया गया है। गलत सूचना देने वाले मध्यस्थों के लिए दण्ड की व्यवस्था भी की गई है। वापिस भेजे गए श्रमिकों की तथा भागे हुए श्रमिकों की सूचना देना मालिकों के लिए अनिवार्य कर दिया गया है। १९५९ में एक संशोधन के अनुसार रास्ते में पड़ने वाले डिपो में १० वर्ष तक के बच्चों के लिए भी १० छटांक दूध प्रतिदिन देने की व्यवस्था कर दी गई है। २ साल से कम के बच्चों को जो दूध दिया जाता था उसकी मात्रा ६ छटांक से बढ़ाकर १२ छटांक कर दी गई है।

यह अधिनियम केवल श्रमिकों की भर्ती तथा भर्ती हुए श्रमिकों को असम भेजने तथा उनके स्वदेश लौटने को विनियमित करता है। किन्तु चाय बागान में

श्रमिकों की कार्य दशाओं का विनियमित नहीं करता है। केवल कोचीन राज्य में मई १९३७ में बनाए गए कुछ नियमों के अन्तर्गत बागान श्रमिकों की कार्य दशाओं को विनियमित करने की व्यवस्था थी। १९३५ में इस अधिनियम के अन्तर्गत बनाए गए नियमों को उड़ीसा में भी लागू कर दिया गया था।

## १९५१ का बागान श्रमिक अधिनियम —
(The Plantation Labour Act of 1951)

बागान की कार्य दशाओं को विनियमित करने के पूर्ण अभाव पर श्रम अनुसंधान समिति (१९४६) ने अपने विचार प्रकट किए थे तथा बागान के लिए एक पृथक अधिनियम बनाने की सिफारिश की थी। १९४७ में बागान के लिए एक औद्योगिक समिति की नियुक्ति की गई तथा भारत सरकार ने प्रदेशीय सरकारों मालिकों तथा श्रमिकों के प्रतिनिधियों का बागान उद्योग की समस्याओं पर विचार करने के लिए एक सम्मेलन बुलाया। औद्योगिक समिति ने सिफारिश की कि उपयुक्त मजदूरी निश्चित करने के लिए बागान में श्रमिकों के जीवन स्तर तथा निर्वाह लागत की जांच की जानी चाहिए। यह कार्य श्रम ब्यूरो के निदेशक को सौंपा गया। सम्मेलन में यह भी तय हुआ कि बागान में डाक्टरी सहायता के वर्तमान स्तर का अध्ययन करने तथा उसमें सुधार के लिए सुझाव देने के हेतु एक चिकित्सक विशेषज्ञ नियुक्त किया जाय। यह कार्य स्वास्थ्य सेवाओं (सामाजिक बीमा) के उप-महानिदेशक मेजर इ० लायड जोन्स को सौंपा गया था। मार्च १९४८ में इन सबकी रिपोर्टों पर औद्योगिक समिति द्वारा विचार किया गया। इस समिति ने सिफारिश की कि बागान में १२ वर्ष से कम आयु वाले बालकों को रोजगार देने पर रोक लगा देनी च हिए तथा डाक्टरी सहायता का स्तर कानून द्वारा निर्धारित कर दिया जाना चाहिए तथा बागान में कार्य की दशाओं में भी सुधार होना चाहिए। इन सबके परिणामस्वरूप अक्टूबर १९५१ में सरकार ने बागान श्रमिक अधिनियम पारित किया। किन्तु बागान में मंदी आने के कारण इसे लागू करने में विलम्ब हो गया। अप्रैल १९५४ में यह अधिनियम लागू किया गया। १९६० में इसमें एक संशोधन किया गया। अधिनियम के मुख्य उपबन्ध निम्न प्रकार हैं।—

(१) यह अधिनियम उन समस्त चाय कॉफी रबर तथा सिनकोना बागान में लागू होता है जिनका २५ एकड़ या अधिक क्षेत्र हो तथा जो ३० या अधिक व्यक्तियों को रोजगार में लगाए हों। केन्द्रीय सरकार की अनुमति से किसी भी प्रदेशीय सरकार द्वारा यह अधिनियम अन्य बागान पर भी लागू किया जा सकता है। यह अधिनियम जम्मू तथा काश्मीर के अतिरिक्त समस्त भारत में लागू होता है।

(२) यह अधिनियम बागान के लिए निरीक्षक कर्मचारी-वर्ग की प्रदेशीय सरकार द्वारा नियुक्ति की व्यवस्था करता है। इसके अन्तर्गत बागान का एक मुख्य निरीक्षक तथा इसके अधीन अन्य निरीक्षक नियुक्त किए जाते हैं। इन निरीक्षकों के अधिकारों तथा कार्यों को स्पष्ट कर दिया गया है।

(३) अधिनियम के अन्तर्गत मालिकों से यह कहा गया है कि वे पीने के स्वच्छ पानी की व्यवस्था करें, स्त्री तथा पुरुषों के लिए पर्याप्त मात्रा में शौचालयों एवं मूत्रालयों की व्यवस्था करें तथा उचित डाक्टरी सुविधाएं भी दें। यदि कोई मालिक इन सुविधाओं को प्रदान करने में असफल रहे तो मुख्य निरीक्षक इन सुविधाओं को प्रदान कर सकता है तथा मालिकों से इनका व्यय वसूल कर सकता है।

(४) बागान श्रमिकों के कल्याण के लिए भी अधिनियम में उपबन्ध हैं जैसे प्रत्येक उस बागान में जिसमें १५० या अधिक श्रमिक रोजगार में लगे हों एक कैन्टीन स्थापित करने की व्यवस्था है तथा उन बागानों में जहां ५० या अधिक स्त्री श्रमिक रोजगार में लगी हैं वहां विशिष्ट प्रकार के शिशुगृहों के बनाने की व्यवस्था है। श्रमिक तथा उनके बालकों के लिए मनोरंजन तथा शिक्षा की सुविधायें प्रदान करने की व्यवस्था भी है। प्रदेशीय सरकारों द्वारा निर्धारित किए गए नियमों के अनुसार बीमारी व मातृत्व हित लाभ भत्ते भी दिए जायेंगे। प्रत्येक श्रमिक तथा उसके परिवार को आवश्यक आवास सुविधा देने का उत्तरदायित्व भी मालिक का है तथा प्रदेशीय सरकारें मकानों की विशेषतायें एवं स्तर तथा किराये के लिए नियम बना सकती हैं। इसके अतिरिक्त प्रदेशीय सरकारें मालिकों द्वारा श्रमिकों के लिए पीने के पानी की सुविधा, शौचालय, मूत्रालय तथा छतरी, कम्बल, बरसाती आदि जैसी वस्तुएं प्रदान करने के लिए नियम बना सकती हैं जिससे श्रमिकों का वर्षा तथा शीत से बचाव हो सके। प्रत्येक उस बागान में कल्याण अधिकारी भी नियुक्त करने की व्यवस्था है जहां ३०० या इससे अधिक श्रमिक साधारणतया रोजगार में लगे हों।

(५) अधिनियम वयस्क श्रमिकों के लिए प्रति सप्ताह ५४ घण्टे तथा किशोरों (१५ से १८ वर्ष की आयु के श्रमिक) एवं बालकों (१२ से १५ वर्ष की आयु के श्रमिक) के लिए प्रति सप्ताह ४० घण्टे काम समय निर्धारित करता है। अधिनियम कार्य के दैनिक घण्टे तो निर्धारित नहीं करता किन्तु यह निर्धारित करता है कि कोई भी श्रमिक आधे घण्टे के विश्राम मध्यान्तर के बिना ५ घंटे से अधिक काम नहीं करेगा। काम समय विस्तार प्रतिदिन १२ घंटे निश्चित किया गया है। प्रदेशीय सरकारों को यह अधिकार है कि वह विश्राम के एक साप्ताहिक दिन की व्यवस्था के लिए नियम बनाएं तथा यदि साप्ताहिक छुट्टी के दिन काम कराया जाता है तो उसका भुगतान कैसे किया जाए इसके लिए भी नियम बनाएं। यदि कोई श्रमिक दैनिक काम के लिए निश्चित समय से आध घंटे के अन्दर नहीं आता तो मालिक उस रोजगार में लगाने से मना कर सकता है। १२ वर्ष से कम के बालक बागान में काम नहीं कर सकते तथा ७ बजे सायं से ६ बजे प्रातः के बीच का रात्रि कार्य स्त्रियों तथा बालकों के लिए निषेध कर दिया गया है। समस्त बालकों एवं किशोरों को अपने स्वास्थ्य का प्रमाण-पत्र देना होता है तथा उनकी प्रमाणित (Certified) सर्जन द्वारा जांच की जा सकती है।

(६) प्रत्येक श्रमिक को सवेतन अवकाश निम्नलिखित दर पर दिए जाने की व्यवस्था है (क) यदि श्रमिक वयस्क है तो कार्य के प्रत्येक २० दिनों पर एक दिन का अवकाश (ख) यदि किशोर है तो कार्य के प्रत्येक १५ दिनों पर एक दिन का अवकाश। छुट्टियां ३० दिन तक एकत्रित की जा सकती हैं।

(७) अधिनियम के उपबन्धों का उल्लंघन करने पर अथवा कार्य योग्यता का झूठा प्रमाण-पत्र देने पर दण्ड भी निर्धारित कर दिए गए हैं।

अधिनियम के अन्तर्गत नियम बनाकर अनेक राज्यों में लागू भी कर दिए गए हैं। परन्तु अनेक राज्य ऐसे हैं जिन्होंने नियमों को अभी तक पूर्ण रूप से लागू नहीं किया है। असम पश्चिमी बंगाल एवं केरल में मातृत्व हित-लाभ अधिनियमों के अन्तर्गत बागान की स्त्री श्रमिकों को मातृत्व-हित-लाभ प्रदान किए जाते हैं। (देखिए पृष्ठ ५४७–४८)।

बागान श्रमिक अधिनियम को १९६० में संशोधित किया गया और संशोधित अधिनियम २१ नवम्बर १९६० से लागू कर दिया गया है। इस संशोधित अधिनियम का उद्देश्य यह है कि इस बात को रोका जाए कि मालिक १९५१ के अधिनियम से बचने के लिए अपने बागान को छोटे-छोटे टुकड़ों में न बाँटें क्योंकि मालिकों ने ऐसा करना प्रारम्भ कर दिया था। संशोधित अधिनियम के मुख्य उपबन्ध इस प्रकार हैं —(क) प्रदेशीय सरकारों को इस बात का अधिकार दे दिया गया है कि वह अधिनियम के सभी या किसी भी उपबन्ध को किसी भी ऐसे बागान में लागू कर सकते हैं जिसका क्षेत्र १० ११७ हैक्टर (२५ एकड़) से कम है या जिसमें ३० से कम श्रमिक कार्य करते हैं। परन्तु यह बात उन बागान पर लागू नहीं होगी जो अधिनियम के लागू होने से पहिले ही मौजूद थे। (ख) चिकित्सा सुविधाओं को श्रमिकों के परिवारों तक विस्तृत कर देने का उपबन्ध है। (ग) नौकरी समाप्ति की दशा में श्रमिक को अर्जित छुट्टी प्रदान करने या उसके बदले में मजदूरी देने की व्यवस्था है। (घ) छुट्टी के दिनों में जो मजदूरी दी जाए उसकी गणना किस प्रकार हो इसका भी उपबन्ध है।

## यातायात श्रम विधान (Transport Labour Legislation)

### रेलवे श्रम विधान —

भारत में यातायात के श्रमिकों के लिए जो विधान बने हैं उनमें सबसे महत्त्वपूर्ण विधान रेलवे श्रमिकों के लिए है। रेलवे कारखाना या वर्कशाप तो फैक्ट्री अधिनियम के अन्तर्गत आ जाते हैं। परन्तु रेलवे के अन्य श्रमिकों के लिए १९३० तक कोई वैधानिक सुरक्षा नहीं थी। १९३० में १८९० के भारतीय रेलवे अधिनियम में संशोधन किया गया और इस अधिनियम में एक नया अध्याय VI (A) जोड़ दिया गया। यह उन कर्मचारियों के लिए कार्यों के घंटे तथा विश्राम अवधि की व्यवस्था करता है जो कारखाना अधिनियम खान अधिनियम तथा भारतीय व्यापारिक जहाज अधिनियम के अन्तर्गत नहीं आते हैं। अधिनियम में १९५६ में भी संशोधन हुआ।

## १९३० में संशोधित १८९० का भारतीय रेलवे अधिनियम —

भारतीय रेलवे अधिनियम के अन्तर्गत जो श्रमिक नहीं आते थे उनको दो वर्गों में विभाजित किया गया था। 'निरन्तर कार्य करने वाले श्रमिक' तथा "आवश्यक रूप से सविराम (Intermittent) श्रमिक"। अधिनियम के अनुसार एक महीने में औसत कार्य घण्टे सविराम श्रमिकों के लिए प्रति सप्ताह ८४ तथा निरन्तर कार्य करने वाले श्रमिकों के लिए प्रति सप्ताह ६० निश्चित हुए थे। समस्त रेलवे कर्मचारियों को रविवार से प्रारम्भ होने वाले प्रत्येक सप्ताह में कम से कम २४ घण्टे का विश्राम देना आवश्यक था। परन्तु यह विश्राम उस समय देना आवश्यक नहीं था जब काम का अधिक भार हो या रेलवे तथा में विघ्न आने जैसी कोई असमान आवश्यकता आ जाए। ऐसी स्थिति में श्रमिकों को अपनी छुट्टी छोड़ने पर क्षतिपूर्ति मिलती थी। समयोपरि काम के लिए भुगतान की दर साधारण मजदूरी से १¼ गुनी निर्धारित की गई थी। अधिनियम के अन्तर्गत सरकार को यह अधिकार भी था कि अधिनियम में दी हुई कुछ विशेष बातों के लिए सरकार नियम बनाए। इस प्रकार के बनाये गए नियमों को रेलवे कर्मचारियों के (रोजगार के घंटों से सम्बन्धित) नियम कहा जाता रहा है। परन्तु अधिनियम तथा नियम दोनों को साधारणतया "रोजगार घंटों के विनियम (Hours of Employment Regulations) कहा जाता है।

## १९५६ का भारतीय रेलवे (संशोधन) अधिनियम —
## (Indian Railways (Amendment) Act, 1956)

श्रम अनुसंधान समिति की रिपोर्ट तथा रोजगार घंटा के विनियमों के कार्य पर वार्षिक रिपोर्टों में अधिनियम के उपबन्धों की नये सिरे से जाँच करने की आवश्यकता की ओर संकेत किया गया था। मई १९४७ में न्यायाधीश राजाध्यक्ष के विवाचन निर्णय में भी (जिसका नीचे उल्लेख किया गया है) नियमों के दोहराने की सिफारिश की गई थी। नियमों में संशोधन कर दिए गये थे। परन्तु सरकार ने यही उचित समझा कि अधिनियम के अध्याय VI (A) में संशोधन कर दिया जाय जिससे विवाचकों के विवाचन निर्णयों को वैधानिक मान्यता मिल सके। परिणाम स्वरूप भारतीय रेलवे (संशोधन) अधिनियम १९५६ के द्वारा इस अध्याय में संशोधन कर दिया गया यद्यपि विवाचन निर्णय १९५१ तक धीरे-धीरे सभी रेलों पर लागू हो गया था। न्यायाधीश राजाध्यक्ष के विवाचन निर्णय में रेलवे कर्मचारियों के वर्गीकरण, काम के घंटे और विश्राम अवधि आदि के विषय में जो सिफारिशें की गई थी, संशोधित अधिनियम उन्हीं से सम्बन्धित हैं। सभी रेलवे कर्मचारियों को कम से कम ३० घंटे का लगातार विश्राम देना होगा जो रविवार को प्रारम्भ होगा। आपात काल अथवा काम की असाधारण अधिकता के समय अधिनियम के अनुसार उपयुक्त अधिकारियों को यह भी अधिकार है कि वह काम के घण्टे और विश्राम समय के

उपबन्धों से मस्थाई रूप से पूरे हैं । सर्वोपरि काम के लिए साधारण मजदूरी की अपेक्षा कम से कम डेढ़ गुनी मजदूरी देने की व्यवस्था है ।

**न्यायाधीश राजाध्यक्ष का विवाचन निर्णय —**
**(Justice Rajadhyaksha Award)**

१९४६ में अखिल भारतीय रेलवे कर्मचारी संघ ने रेलवे कर्मचारियों की कुछ मांगों के सम्बन्ध में भारत सरकार से एक विवाचक नियुक्त करने की प्रार्थना की, तथा अप्रैल १९४६ में भारत सरकार द्वारा न्यायाधीश श्री जी० एस० राजाध्यक्ष विवाचक नियुक्त किए गए । विवाद के विषय दैनिक मजदूरी पर कार्य करने वाले एवं अवर (Inferior) वर्ग के कर्मचारियों की निम्नलिखित बातों से सम्बन्धित थे : काम के घंटे, अवधि पश्चात विश्राम व्यवस्था अवकाश सहित अधिक अवकाश के नियम छुट्टियों की सुविधायें आदि । विवाचक ने अपना पंचाट सरकार को मई १९४७ में प्रस्तुत किया तथा रोजगार घंटों के विनियमों के क्षेत्र का विस्तार करने की सिफारिश की ताकि अब तक जिन विविध अन्य श्रमिक वर्गों को सम्मिलित नहीं किया जाता था उन्हें भी सम्मिलित कर लिया जाय । पंचाट में श्रमिकों के निम्न चार वर्गों के बनाने का सुझाव दिया गया — (क) श्रम प्रधान (Intensive) अर्थात वे श्रमिक जो ऐसा कार्य करते हैं जो कठोर प्रकार का है और जिसमें निरन्तर ध्यान अथवा कठिन शारीरिक परिश्रम की आवश्यकता होती है । इनके कार्यों के घंटे महीने में औसतन प्रति सप्ताह ४२ होने चाहियें और इन्हें प्रत्येक सप्ताह ३० घंटे की लगातार विश्राम अवधि मिलनी चाहिये । (ख) निरन्तर (Continuous) — इस प्रकार के श्रमिकों के कार्य के घंटे महीने में औसतन प्रति सप्ताह ५४ होने चाहियें और प्रत्येक सप्ताह में ३० घंटे की लगातार विश्राम अवधि मिलनी चाहिये । (ग) आवश्यक रूप से अविराम श्रमिक (Essentially Intermittent) — अर्थात वे श्रमिक जिनके दैनिक कार्य घंटों में कुछ ऐसी अवधि आती है जब उन्हें कोई कार्य नहीं करना पड़ता । इनके साप्ताहिक घंटे ७५ होने चाहिएं और साथ-साथ एक पूर्ण रात्रि सहित प्रति सप्ताह २४ घंटों की लगातार विश्राम अवधि मिलनी चाहिये । (घ) इनके अतिरिक्त (Excluded) — इसमें रात्रि-कार्य पर लगे हुए कुछ चतुर्थ वर्गीय कर्मचारी आते हैं जैसे सैलून परिचालक (Attendant) गेटकीपर आदि तथा विश्वसनीय कार्यों में लगे व्यक्ति पर्यवेक्षक कर्मचारी तथा स्वास्थ्य एवं चिकित्सा सम्बन्धी कर्मचारी । इन कर्मचारियों को एक महीने में कम से कम ४८ घंटों की एक लगातार विश्राम अवधि अथवा प्रत्येक पखवाड़े में २४ घंटों की एक लगातार विश्राम अवधि प्राप्त होनी चाहिए । गाड़ी पर चलने वाले कर्मचारियों के लिए विवाचक ने सिफारिश की थी कि इनका एक बार में कार्य का समय १० घंटे से अधिक नहीं होना चाहिए, तथा इनके लिए विश्राम समय एक माह में ३० निरन्तर घंटों की चार अवधियों का अथवा २२ निरन्तर घंटों की पांच अवधियों का होना चाहिये । विवाचक ने छुट्टियां लेने

श्रम कर्मचारियों को लगाने, सवेतन अवकाश तथा छुट्टियों के सम्बन्ध में भी कुछ सिफारिशें की थी।

भारत सरकार ने कार्य के घंटे विश्राम अवधि तथा छुट्टियां लेने पर अन्य कर्मचारियों के लगाने के विषय में पंचाट को स्वीकार कर लिया तथा एक आदेश द्वारा जून १९४८ में इस पंचाट को तीन वर्ष की अवधि के लिए रेलवे प्रशासन पर लागू घोषित कर दिया। अवकाश नियमों तथा छुट्टी की सुविधाओं के सम्बन्ध में निर्णय स्थगित कर दिया गया था। जुलाई १९४८ में तथा पुनः फरवरी १९५० में रेलवे मन्त्रालय ने निर्धारित तिथियों में तथा विभिन्न चरणों में पंचाट को लागू करने की आज्ञायें दीं। १९५१ के रेलवे कर्मचारी (रोजगार के घंटे) के जो नियम थे उनको विवाचक की सिफारिशों का समावेश करके १९५१ के नवीन नियमों द्वारा स्थानान्तरित कर दिया गया। ११ मार्च १९५१ तक पंचाट समस्त रेलवे में लागू कर दिया गया था। जैसा ऊपर कहा जा चुका है सरकार ने नियमों को कानूनी मान्यता देने के हेतु १९५६ में इस अधिनियम में संशोधन किया। रोजगार घण्टों के इन विनियमों का प्रशासन मुख्य श्रम आयुक्त (केन्द्रीय) का उत्तरदायित्व है यद्यपि प्रशासन का वास्तविक कार्य प्रत्येक रेलवे क्षेत्र में नियुक्त केन्द्रीय क्षेत्रीय श्रम कमिश्नरों सुलह अधिकारियों तथा श्रम निरीक्षकों के द्वारा किया जाता है। १९५९–६० में इन विनियमों के अन्तर्गत आने वाले रेलवे कर्मचारियों की संख्या १२ २५,६४१ थी। काम की प्रकृति के अनुसार इनका वर्गीकरण इस प्रकार था —श्रम प्रधान २९०६ (०.२४%) निरन्तर ७,४८,२७७ (६०.९९%) सविराम १२०६१२ (९.८३%) अतिरिक्त ३,५४ २२६ (२८.९०%)।

**जहाज सम्बन्धी श्रम विधान**—

जहाजों में रोजगार पर लगे किशोरों तथा बालकों के कार्यों के विनियमन का महत्व सर्वप्रथम भारत सरकार के समक्ष अन्तर्राष्ट्रीय श्रम सम्मेलन द्वारा लाया गया जिसने १९२० में नाविकों की न्यूनतम आयु से सम्बन्धित एक अभिसमय का मसौदा पारित किया था। यह अभिसमय भारत सरकार ने उस समय नहीं अपनाया। परन्तु १९२१ में अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलन ने जब दो और अभिसमय पारित किए तो भारत सरकार ने इन्हें स्वीकार कर लिया। १९२३ में भारतीय व्यापारी जहाज अधिनियम पारित किया गया जिससे भारतीय नाविकों के रोजगार की दशाओं का विनियमन हो सके। अधिनियम बनने के पश्चात् इसमें अनेक अवसरों पर संशोधन किया गया है। १९४१ का संशोधन नाविकों के लिए रोजगार दफ्तर खोलने की व्यवस्था करता है तथा १९५१ का संशोधन नाविकों की डाक्टरी जाँच की व्यवस्था करता है। १९५८ में एक नया अधिनियम 'व्यापारी जहाज अधिनियम' पारित किया जा चुका है।

तथा उसकी मजदूरी जब्त की जा सकती है। यदि भारत के बाहर वह जहाज से भागे तो उसे १२ सप्ताह तक का कारावास भी दिया जा सकता है। कार्य करने से मना करने पर अथवा अपने जहाज पर समय पर नौकरी पर न आने पर या बिना पर्याप्त कारणों के बगैर छुट्टी अनुपस्थित होने पर नाविक को दण्ड दिए जाने की व्यवस्था है। १९२३ का श्रमिक क्षतिपूर्ति अधिनियम कुछ परिवर्तनों के साथ किसी शक्ति से चलने वाले जहाज पर अथवा ५० या अधिक टन वाले जहाज पर सभी मास्टर तथा नाविकों पर लागू होता है। १९३९ एवं १९४२ के युद्ध-काल में बनाए गए कुछ विशेष कानूनों के अन्तर्गत युद्ध में घायल होने पर नाविकों को क्षति-पूर्ति तथा भत्ता भी दिया जाता था।

अधिनियम का प्रशासन जहाजी मास्टरों द्वारा अथवा कुछ कार्यालयों जैसे सीमा-कर (Customs) कार्यालय द्वारा होता है। यह जहाजी मास्टरों का कर्तव्य है कि वे अधिनियम द्वारा निर्धारित ढंग से नाविकों को हटाने तथा लगाने के कार्य में सुविधाएं दें और देखभाल करें तथा उपयुक्त समय पर नाविकों की उपस्थिति प्राप्त करने के साधनों की व्यवस्था करें।

**१९५८ का व्यापारी जहाज अधिनियम —**
**(The Merchant Shipping Act, 1958)**

१९५८ का व्यापारी जहाज अधिनियम' १९५८ में एक नया अधिनियम पारित किया गया। इसके लागू होने के पश्चात् १९२३ के जहाज अधिनियम को निरस्त कर दिया गया है। नए अधिनियम में व्यापारी जहाज से सम्बन्धित कानूनों में संशोधन किया गया है और उन्हें समायोजित भी किया गया है जिससे भारतीय समुद्री व्यापार यातायात में और अधिक कुशलता आ जाय। यह नवीन अधिनियम निम्नलिखित बातों से सम्बन्धित है एक राष्ट्रीय जहाजी बोर्ड की स्थापना और उसके कार्य सामान्य प्रशासन एक जहाजी विकास निधि की स्थापना भारतीय जहाजों का रजिस्ट्रेशन जहाज के अधिकारियों द्वारा सामर्थ्य के प्रमाण-पत्र समुद्री सेवा के लिए नाविकों और शिक्षार्थियों का वर्गीकरण यात्री जहाजों का सर्वेक्षण सुरक्षा पोत के टूट जाने और जहाज को डूबने से बचाना एवं उबारना दण्ड देने की व्यवस्था कार्य विधि आदि। केन्द्रीय सरकार को इस अधिनियम के अन्तर्गत नाविकों के रोजगार दफ्तर स्थापित करने का अधिकार दे दिया गया है ताकि नाविकों के रोजगार पर नियन्त्रण और विनियमन किया जा सके। जहां कहीं ऐसे दफ्तर स्थापित हो जाते हैं वहां किसी भी जहाज पर कोई भी नाविक केवल इन दफ्तरों के द्वारा ही भर्ती किया जा सकता है। प्रत्येक नाविक के पास अलहदगी का एक प्रमाण-पत्र होना आवश्यक है। १९२३ के अधिनियम के समान ही प्रत्येक भारतीय जहाज के मास्टर को (२ टन से कम के देशीय व्यापार जहाजों को छोड़कर) एक करार करना होता है। बच्चों को रोजगार पर लगाने की आयु बढ़ाकर १५ वर्ष कर दी गई है। एक राष्ट्रीय जहाजी बोर्ड जिसमें ६ संसद के सदस्य हैं तथा १६ सदस्य केन्द्रीय सरकार,

जहाज मालिकों और नाविकों के प्रतिनिधि के रूप में हैं, सरकार को इस अधिनियम से सम्बन्धित सभी बातों पर सलाह देने के लिए बनाया गया है। जहाजी विकास निधि में सरकार द्वारा उपदान और ऋण के रूप में धन दिया जायेगा और सरकार द्वारा नियुक्त की गई एक ९ सदस्यों की समिति द्वारा इसका प्रशासन होगा। सरकार द्वारा बनाई हुई शर्तों के अनुसार इस निधि में से कुछ विशिष्ट व्यक्तियों को ऋण तथा वित्तीय सहायता प्रदान की जाएगी। अधिनियम के अन्य उपबन्ध उसी प्रकार के हैं जैसे १९४२ और १९५१ में संशोधित १९२३ के अधिनियम के हैं। इस अधिनियम का प्रशासन जहाजों के महा निदेशक द्वारा किया जाएगा।

## गोदी श्रमिक विधान —(Dock Labour Legislation)

यातायात श्रमिकों का अन्य वर्ग जिसे वैधानिक सुरक्षा की आवश्यकता है गोदी या बन्दरगाहों पर रोजगार म लगे श्रमिकों का है। विभिन्न समितियों आदि ने जिन्होंने गोदी श्रमिकों की दशाओं का सर्वेक्षण किया था यह सिफारिश की थी कि रोजगार में आकस्मिकता के कारण उत्पन्न कठिनाइयों को कम करने की दृष्टि से गोदी श्रमिकों के स्थायीकरण (Decasualisation) की नीति अपनाई जाए। भारत सरकार द्वारा स्थायीकरण की ऐच्छिक आयोजनाओं को लागू करने के प्रयत्न किए गए थे किन्तु इन प्रयासों का कोई परिणाम नहीं निकला। काम की आकस्मिक प्रकृति के कारण गोदी कर्मचारियों को जो कठिनाइयां होती थीं उनको दूर करने के लिए सरकार ने मार्च १९४८ में 'गोदी श्रमिक (रोजगार विनियमन) अधिनियम' पारित किया।

## आरम्भ में उठाए गए कुछ पग —

१९२२ तथा १९३१ में संशोधित १९०८ का भारतीय बन्दरगाह अधिनियम स्थानीय सरकारों द्वारा ऐसे नियम बनाए जाने की व्यवस्था करता है, जिनके अन्तर्गत ऐसे बन्दरगाहों में, जहां अधिनियम लागू होता है कहीं भी १२ वर्ष से कम के बालकों द्वारा सामान लाने या ले जाने के कार्य को निषेध कर दिया जाय। इसके अतिरिक्त १९२९ में अन्तर्राष्ट्रीय श्रम सम्मेलन के एक अभिसमय के मसौदे तथा रॉयल श्रम आयोग की सिफारिशों के परिणामस्वरूप १९३४ का भारतीय गोदी श्रमिक अधिनियम पारित किया गया। किन्तु इसको १० फरवरी १९४८ तक लागू नहीं किया जा सका। अधिनियम जहाजों में समान चढ़ाने तथा उतारने के कार्य में लगे गोदी श्रमिकों की सुरक्षा के लिए सरकार को विनियम बनाने का अधिकार देता है। सरकार ने जनवरी १९४८ में विनियमन बनाए जो गोदी श्रमिकों की उन खतरों या संकटों से रक्षा करने की व्यवस्था करते हैं जिन खतरों की उन्हें सम्भावना है। उदाहरणतया कार्य स्थानों की सुरक्षा एवं कार्य स्थानों पर पहुंचने के रास्ते में सुरक्षा, प्रकाश बाड़ (Fence) आदि का प्रबन्ध जहाजों पर पहुंचने और आने जाने के साधन एवं यातायात मशीनों के चारों ओर घेरा तथा अन्य कई सुरक्षात्मक व्यवस्थायें प्राथमिक उपचार के यन्त्र, डूबते हुये व्यक्ति की जीवन रक्षा का सामान आदि। अधिनियम को

लागू करने के लिए विभिन्न बन्दरगाहों में गोदी सुरक्षा निरीक्षक नियुक्त किए गए हैं। १९५१ के संशोधन द्वारा दुर्घटनाओं की सूचना का उत्तरदायित्व पूर्णरूप से मालिकों का कर दिया गया है। अधिनियम का प्रशासन कारखानों के मुख्य सलाहकार का उत्तरदायित्व है।

**१९४८ का गोदी श्रमिक (रोजगार विनियमन) अधिनियम —**

**[The Dock Workers (Regulation of Employment) Act 1940]**

यह अधिनियम इंगलैंड में एक ऐसे ही अधिनियम के सामान्य सिद्धान्तों का अनुकरण करता है। अधिनियम मुख्य बन्दरगाहों के लिए केन्द्रीय सरकार को अधिकार देता है तथा अन्य बन्दरगाहों के सम्बन्ध में प्रदेशीय सरकारों को अधिकार देता है कि वे गोदी श्रमिकों की रजिस्ट्री की योजना बनायें जिससे उनके रोजगार में अधिक नियमितता आ सके तथा गोदी श्रमिकों के चाहे वे पंजीकृत हों या न हों रोजगार को एवं किसी भी बन्दरगाह में ऐसे रोजगार की दशाओं तथा शर्तों को विनियमित किया जा सके। योजना में निम्नलिखित बातें विशेष रूप से होनी चाहियें (क) गोदी कर्मचारियों की भर्ती का विनियमन तथा उनका पंजीकरण (ख) रोजगार की दशाओं एवं शर्तों का विनियमन जैसे मजदूरी दर, कार्य के घण्टे सवेतन अवकाश आदि (ग) उन गोदी कर्मचारियों के रोजगार पर, जिन पर योजना लागू नहीं होती नियन्त्रण रोक या प्रतिबन्ध लगाना (घ) गोदी कर्मचारियों के लिए प्रशिक्षण एवं कल्याणकार्य (च) ऐसे स्थानों में जहां गोदी कर्मचारी कार्य पर लगे हैं वहां उनके स्वास्थ्य एवं सुरक्षा की व्यवस्था (छ) ऐसी अवधि में जब योजना के अन्तर्गत आये हुए गोदी कर्मचारियों को रोजगार या पूर्ण रोजगार प्राप्त न हो, उनको एक न्यूनतम वेतन की अदायगी।

अधिनियम में इस बात की भी व्यवस्था की गई है कि एक ऐसी सलाहकार समिति बनाई जाय जो इस अधिनियम के प्रशासन या योजना से सम्बन्धित अन्य विषयों पर सरकार को परामर्श दे। इस समिति में १२ से अधिक सदस्य नहीं होंगे और ये सदस्य बराबर की संख्या में सरकार, श्रमिक और मालिकों के प्रतिनिधि होंगे और सरकार द्वारा मनोनीत एक अध्यक्ष होगा। निरीक्षकों की नियुक्ति की व्यवस्था भी कर दी गई है। जून १९४९ में केन्द्रीय सरकार ने नियम बनाये तथा फरवरी १९५० में इस अभिप्राय से एक सलाहकार समिति की स्थापना की है। इसके अतिरिक्त बम्बई में गोदी कर्मचारियों तथा उनके मालिकों में हुये आपसी समझौते के आधार पर भारत सरकार ने एक समिति इस हेतु नियुक्त की कि स्टेवडोर श्रमिकों का पंजीकरण करने, उनकी मजदूरी निश्चित करने तथा बारी-बारी से उन्हें रोजगार पर लगाने के सम्बन्ध में एक व्यापक योजना बनाये। यह योजना जिसे बम्बई गोदी कर्मचारी (रोजगार विनियमन) योजना कहते हैं १९५१ में बनाई गई थी। इस योजना के प्रशासन के लिये बम्बई गोदी श्रमिक बोर्ड की स्थापना की व्यवस्था है तथा प्रतिदिन के प्रशासन के लिए बम्बई स्टेवडोर संघ की नियुक्ति की

व्यवस्था है। अनुशासनात्मक विषयों के लिए एक विशेष अधिकारी और अपीलों को सुनने के लिए अपीलीय अधिकरण भी नियुक्त किये गए हैं। योजना में मालिकों के लिए एक रजिस्टर, एक संरक्षित पूल रजिस्टर तथा एक मासिक रजिस्टर बनाने की भी व्यवस्था है। जिन श्रमिकों को जिस मालिक के साथ काम करना होता है वे उसके अतिरिक्त किसी अन्य मालिक के साथ कार्य नहीं कर सकते और न ही वह मालिक पंजीकृत श्रमिकों के अतिरिक्त किसी अन्य को अपने यहां कार्य पर लगा सकता है। अप्रैल १९५१ में १२ सदस्यों के बम्बई गोदी श्रमिक बोर्ड की स्थापना हुई। इसी प्रकार की योजनाओं के अन्तर्गत ही कलकत्ता (सितम्बर १९५२) मद्रास (जुलाई १९५३) कोचीन (जुलाई १९५६) तथा विशाखापटम (नवम्बर १९५१) में नियमीय गोदी श्रमिक बोर्डों की स्थापना हो गई है। (देखिए पृष्ठ १५–१६)। इन योजनाओं को जनवरी १९५५ में सरकार द्वारा नियुक्त माथी कर्मचारी जांच समिति की सिफारिशों के आधार पर १९५६ में दोहराया भी गया है। (देखिए पृष्ठ १६) तथा १९६१ में इनमें फिर संशोधन किया गया है। १९५७ में एक अन्य योजना जिसको अपंजीकृत गोदी कर्मचारी (रोजगार का विनियमन) योजना [Un-registered Dock Workers (Regulation of Employment) Scheme] कहते हैं, बम्बई, कलकत्ता व मद्रास में नये वर्ग के गोदी श्रमिकों के लिए लागू की गई है।

१९४८ के गोदी कर्मचारी (रोजगार विनियमन) अधिनियम को संशोधित करने के लिए संसद के सामने एक विधेयक प्रस्तुत किया जा चुका है। इसके द्वारा केन्द्रीय सरकार को यह अधिकार होगा कि यदि गोदी श्रमिक बोर्ड अपने कार्य में लगातार कोताही (Default) कर रहे हैं तो सरकार उन्हें अपने नियन्त्रण में ले सकती है।

**मोटर यातायात के श्रमिकों के लिए विधान —**

१९३९ का मोटर गाड़ी अधिनियम (Motor Vehicles Act of 1939) मोटर चालकों के रोजगार की न्यूनतम आयु, कार्य के घंटे व विश्राम अवधि को नियमित करता है। अधिनियम द्वारा १८ वर्ष से कम की आयु के किसी भी व्यक्ति को मोटर गाड़ी के चालक के रूप में तथा २० वर्ष से कम के किसी भी व्यक्ति को यातायात गाड़ी के चालक के रूप में नियुक्त करना निषेध है। परन्तु यह बात केन्द्रीय सरकार के रोजगारों पर लागू नहीं होती और वहां पर न्यूनतम आयु १८ वर्ष है। अधिनियम द्वारा यातायात श्रमिकों के कार्य के घण्टों को प्रतिदिन ६ अथवा प्रति सप्ताह ५४ निर्धारित किया गया है तथा उन्हें पांच घन्टे लगातार काम के पश्चात् कम से कम आधा घण्टे का विश्राम देने की व्यवस्था है। परन्तु इस अधिनियम में केवल चालकों के घण्टे निर्धारित किए गए हैं और परिचारक (Attendant), कंडक्टर (संवाहक) क्लीनर और निरीक्षकों आदि अन्य श्रमिकों को छोड़ दिया गया है। इनके रोजगार, कार्य और मजदूरी के लिए कोई पृथक विधान अभी तक नहीं था।

मार्च १९५५ में देहली में प्रथम अखिल भारतीय राज्य यातायात श्रमिक

सम्मेलन हुआ। इसने यातायात श्रमिकों के कार्य की दशाओं के विनियमन के लिए एक केन्द्रीय विधान बनाने की सिफारिश की। अप्रैल १९५६ में स्थायी श्रम समिति के १५वें अधिवेशन में इस प्रश्न पर विचार किया गया। इसके परिणामस्वरूप मोटर यातायात श्रमिकों के लिए एक विधान की रूप-रेखा बनाने के लिए एक त्रिदलीय समिति की स्थापना की गई थी जिसके अध्यक्ष कारखानों के मुख्य सलाहकार थे। इस समिति ने फरवरी १९५८ में अपनी रिपोर्ट प्रस्तुत की परन्तु यह कार्य के घन्टे श्रम समय विस्तार और समयोपरि से सम्बन्धित प्रश्नों पर एकमत नहीं थी। अक्तूबर १९५८ में स्थायी श्रम समिति के १७वें अधिवेशन के सम्मुख यह प्रश्न फिर रक्खा गया। इस समिति ने यह सिफारिश की कि विधान बनाने से पूर्व इस प्रश्न की जांच केन्द्रीय और प्रदेशीय सरकारों द्वारा होनी चाहिए। अन्तत: अप्रैल १९६० में मोटर यातायात श्रमिक विधेयक प्रस्तुत किया गया जो १९६१ में अधिनियम के रूप में पारित हुआ।

**१९६१ का मोटर यातायात श्रमिक अधिनियम —**
**(The Motor Transport Workers Act, 1961)**

इस विधान में मोटर यातायात संस्थानों में श्रमिकों के लिए कार्य घन्टे श्रम समय विस्तार, समयोपरि, सवेतन अवकाश कल्याण सुविधायें आदि पर नियन्त्रण करने की व्यवस्था है। यह अधिनियम उन समस्त मोटर यातायात संस्थानों में लागू होता है जहां पांच या उससे अधिक श्रमिक कार्य करते हैं। प्रदेशीय सरकारें उनको ऐसे मोटर यातायात संस्थानों पर भी लागू कर सकती हैं जहां पांच से कम व्यक्ति कार्य करते हैं। बालकों को रोजगार पर लगाना निषेध कर दिया गया है। किशोर भी तभी कार्य कर सकते हैं जब उनको कार्य करने की समर्थता का प्रमाण-पत्र मिल जाए। वयस्क श्रमिकों के कार्य के घन्टे प्रतिदिन ८ तथा प्रति सप्ताह ४८ निर्धारित किए गए हैं। लम्बे सफर पर और विशेष अवसरों पर कार्य के घन्टे कुछ अधिक हो सकते हैं। किशोरों के लिए कार्य के घन्टे प्रतिदिन ६ निर्धारित किए गए हैं और उनको १० बजे रात्रि से ६ बजे प्रात: तक कार्य पर नहीं लगाया जा सकता। श्रम समय विस्तार वयस्कों के लिए प्रतिदिन १२ घन्टे व किशोरों के लिए प्रतिदिन ६ घन्टे निर्धारित किया गया है। समयोपरि कार्य के लिए दोनों को ही दुगनी दर से मजदूरी देने की व्यवस्था है। सवेतन छुट्टियों की व्यवस्था इस प्रकार है: १ कलैण्डर वर्ष में २४० दिनों की उपस्थिति के पश्चात् वयस्कों के लिए २० दिन के कार्य पर १ दिन की छुट्टी और किशोरों के लिए १५ दिन के कार्य पर एक दिन की छुट्टी।

## अन्य श्रम विधान

अन्य अनेक श्रम कानूनों का वर्णन जो देश में पारित हो चुके हैं पिछले पृष्ठों में किया जा चुका है। दुकानों और वाणिज्य संस्थानों में काम करने वाले श्रमिकों के लिए भी वैधानिक पग उठाए गए हैं। भारत सरकार ने सबसे पहले

अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के १६३० के एक अभिसमय को अपनाने के सम्बन्ध में दुकानों और वाणिज्य संस्थानों में काम करने वाले श्रमिकों को सुरक्षा प्रदान करने के प्रश्न पर विचार किया था परन्तु अभिसमय को अपनाया ही नहीं गया। इस विषय में बम्बई सरकार ने सर्वप्रथम नवम्बर १६४० में एक अधिनियम पारित किया। इसके पश्चात् इसी प्रकार के अधिनियम अन्य सरकारों द्वारा भी पारित किये गए। राज्यों के पुनर्गठन से पूर्व २१ राज्यों में ऐसे अधिनियम लागू थे। इस समय ऐसे अधिनियम सभी राज्यों में लागू हैं (देखिए पृष्ठ ७०–७१)। १६४२ का साप्ताहिक छुट्टी अधिनियम तथा १६४६ का सवेतन छुट्टी अधिनियम नाम के दो केन्द्रीय अधिनियम भी पारित किए गए थे (देखिए पृष्ठ ७१–७२)। जहां तक प्रदेशीय अधिनियमों के क्षेत्रों का सम्बन्ध है यह विशिष्ट नगरों में दुकानों और वाणिज्य संस्थानों बैंकिंग और बीमा फर्मों भोजनालयों थिएटर व सिनेमा जैसे मनोरंजन के स्थानों पर लागू होते हैं। सरकार को इनके क्षेत्रों को विस्तृत करने का अधिकार है।

जहां तक कार्य के घन्टों का सम्बन्ध है यह विभिन्न राज्यों में भिन्न भिन्न हैं। (देखें पृष्ठ ४४७–४८) अधिनियमों में संस्थानों के खोलने और बन्द करने के घन्टे विश्राम मध्यान्तर, समय-विस्तार, समयोपरि दर आदि के सम्बन्ध में भी उपबन्ध दिए हुए हैं। छुट्टी और अवकाश के सम्बन्ध में उपबन्धों का उल्लेख पृष्ठ ७०–७२ पर किया गया है। जहां तक किशोरों और बालकों के रोजगार की न्यूनतम आयु का सम्बन्ध है यह आयु उत्तर प्रदेश, पंजाब व मद्रास को छोड़कर (जहां १४ वर्ष है) सब राज्यों में १२ वर्ष है। केरल में १७ वर्ष है। उनके लिए रात्रि में कार्य करना निषेध है। बालकों और किशोरों के कार्य के घन्टे आन्ध्र, मद्रास मैसूर और पश्चिमी बंगाल में प्रतिदिन ७ हैं तथा महाराष्ट्र उत्तर प्रदेश तथा देहली में प्रतिदिन ६ हैं और बिहार, उड़ीसा, पंजाब में प्रतिदिन ५ हैं। मध्य प्रदेश में प्रतिदिन ६½ हैं राजस्थान में प्रतिदिन ३ हैं। इनमें अधिकतर स्थानों में एक या आधा घन्टे का विश्राम समय भी सम्मिलित है। बिहार में कार्य के यह घन्टे बालकों के लिए प्रतिदिन ५ तथा किशोरों के लिए प्रतिदिन ७ हैं। बंगाल में बालकों के रोजगार के ऊपर कोई प्रतिबन्ध नहीं है।

इसके अतिरिक्त सभी अधिनियमों में श्रमिकों की मजदूरी की अदायगी का नियमित करने वाले उपबन्ध हैं। उत्तर प्रदेश आन्ध्र मद्रास पंजाब बिहार, केरल व देहली में मजदूरी समय एक माह से अधिक नहीं होना चाहिए। असम में यह अवधि एक मास है। मजदूरी अवधि के समाप्त होने के पश्चात् मजदूरी का भुगतान बंगाल और असम में १० दिन के अन्दर, उत्तर प्रदेश व देहली में ७ दिन के अन्दर, मद्रास व आन्ध्र में ५ दिन के अन्दर तथा पंजाब में मांगने पर तत्काल ही हो जाना चाहिए। समयोपरि काम तथा कटौती और जुर्मानों के लिए भी उपबन्ध बनाए गए हैं। अधिकांश अधिनियमों में यह व्यवस्था की गई है कि नौकरी समाप्ति की अवस्था

में या तो एक माह का नोटिस देना चाहिए अथवा इसके स्थान पर एक माह का वेतन देना चाहिए। पश्चिमी बंगाल उत्तर प्रदेश आन्ध्र और पंजाब में अधिनियमों के प्रशासन के लिए दुकानों और वाणिज्य संस्थानों के मुख्य निरीक्षक नियुक्त किए गए हैं। कुछ राज्यों में इस कार्य के लिए कारखाना निरीक्षकों की ही नियुक्त कर दी गई है। उत्तर प्रदेश बिहार, मध्य प्रदेश राजस्थान तथा देहली के अधिनियमों में यह भी व्यवस्था की गई है कि श्रमिक क्षतिपूर्ति अधिनियम के उपबन्ध दुकानों और वाणिज्य संस्थानों के श्रमिकों पर भी लागू होंगे। बम्बई, मध्य प्रदेश व राजस्थान के अधिनियमों में प्रदेशीय सरकारों को इस बात के अधिकार हैं कि वह मजदूरी अदायगी अधिनियम के उपबन्धों को किसी भी संस्थान अथवा सब संस्थानों अथवा श्रमिकों के वर्ग या वर्गों पर लागू कर सकती है। मध्य प्रदेश के अधिनियम में प्रोविडेन्ट फण्ड के सम्बन्ध में भी उपबन्ध हैं। उड़ीसा और राजस्थान के अधिनियम मातृत्व-हित-लाभ की भी व्यवस्था करते हैं। कुछ प्रदेशों के अधिनियमों में सफाई संवातन प्रकाश, सुरक्षा आदि से सम्बन्धित उपबन्ध भी हैं।

विभिन्न राज्यों में अधिनियमों की कार्यान्विति से पता चलता है कि निरीक्षक दल की अपर्याप्तता के कारण उनका उचित रूप से पालन नहीं किया जाता है। छुट्टी आदि के सम्बन्ध में अधिनियम के उपबन्धों को साधारणतया माना ही नहीं जाता है। उत्तर प्रदेश और मद्रास जैसे कुछ राज्यों में जहां अधिनियमों को हाल ही में लागू किया है, श्रमिकों और मालिकों को अधिनियम के उपबन्धों के विषय में पूर्ण ज्ञान भी नहीं है। बहुधा देखा गया है कि श्रमिकों को साप्ताहिक छुट्टियों के दिन भी काम पर बुलाया जाता है समयोपरि की अदायगी नहीं की जाती कोई ब्यौरा नहीं रखा जाता तथा मजदूरी की अदायगी नियमित रूप से नहीं की जाती। अतः इन अधिनियमों को दृढ़ रूप से लागू करने की आवश्यकता है। यह भी सुझाव है कि दुकानों और वाणिज्य संस्थानों के लिए केन्द्रीय अधिनियम बनाया जाए तथा कुछ ऐसे स्तर निर्धारित कर दिए जाएं जिनका राज्य अनुसरण करें।

इस अध्याय में श्रम विधान का उल्लेख कारखाना खान बागान यातायात तथा दुकान व वाणिज्य संस्थान वर्गों के अन्तर्गत किया गया है। श्रम विधान का निम्नलिखित शीर्षकों के अन्तर्गत भी उल्लेख किया जा सकता है। श्रमिकों की सुरक्षा के अन्तर्गत जो अधिनियम पारित हुए हैं वह निम्नलिखित हैं : १९१८ का भारतीय गोदी श्रमिक अधिनियम, १९११ का कोयला खान सुरक्षा अधिनियम, १९५२ का कोयला खान (बचत और सुरक्षा) अधिनियम। इनका उल्लेख ऊपर किया जा चुका है। कल्याण के सम्बन्ध में सरकार ने निम्नलिखित अधिनियम पारित किए हैं : १९४७ का कोयला खान श्रमिक कल्याण निधि अधिनियम, १९४६ का अभ्रक खान श्रमिक कल्याण निधि अधिनियम, १९५ का उत्तर प्रदेश चीनी एवं चालक मद्यसार उद्योग श्रम कल्याण एवं विकास निधि अधिनियम, १९५६ का उत्तर प्रदेश श्रम कल्याण निधि अधिनियम तथा बम्बई श्रम कल्याण अधिनियम। इन सबका उल्लेख

'श्रम कल्याण कार्य' के अध्याय ११ में किया गया है। जहाँ तक मजदूरी का सम्बन्ध है सरकार ने १९३६ का मजदूरी अदायगी अधिनियम और १९४८ का न्यूनतम मजदूरी अधिनियम पारित किए हैं। इनका उल्लेख 'औद्योगिक श्रमिकों की मजदूरी' अध्याय १२ में किया गया है। सामाजिक सुरक्षा के मुख्य अधिनियम निम्नलिखित हैं १९२३ का श्रमिक क्षति पूर्ति अधिनियम १९४८ का कर्मचारी राज्य बीमा अधिनियम १९४८ का कोयला खान प्रोविडेन्ट फण्ड और बोनस योजना अधिनियम अनेक मातृत्व-हित-लाभ अधिनियम तथा १९५२ का श्रमिक प्रोविडेन्ट फण्ड अधिनियम। इन सबका उल्लेख 'भारत में सामाजिक सुरक्षा' वाले अध्याय १२ में किया जा चुका है। औद्योगिक सम्बन्धों के विषय में निम्न अधिनियम पारित किए गए हैं १९४७ का औद्योगिक विवाद अधिनियम १९४६ का बम्बई औद्योगिक सम्बन्ध अधिनियम १९४७ का उत्तर प्रदेश औद्योगिक विवाद अधिनियम और १९५० का औद्योगिक विवाद (अपीलीय अधिकरण) अधिनियम। इन सबका विस्तृत वर्णन 'औद्योगिक विवाद' नाम अध्याय ७ में 'औद्योगिक विवाद विधान' के अन्तर्गत किया जा चुका है। उसी अध्याय में १९४६ के औद्योगिक रोजगार (स्थायी आदेश) अधिनियम का भी उल्लेख किया गया है। १९२६ के भारतीय श्रमिक संघ अधिनियम जिसमें १९४७ तथा १९६० में संशोधन किया गया का उल्लेख भी 'श्रमिक संघ आन्दोलन' अध्याय ६ में किया जा चुका है। ऋणग्रस्तता के सम्बन्ध में विधान का उल्लेख सोलहवें अध्याय में किया गया है। आवास के सम्बन्ध में वैधानिक उपबन्धों का उल्लेख अध्याय ६ में किया गया है। बाल श्रमिकों के सम्बन्ध में १९३३ का बाल (श्रम अनुबन्ध) अधिनियम तथा १९३८ का बाल श्रमिक रोजगार अधिनियम पारित किए जा चुके हैं। इनका वर्णन 'बाल और स्त्री श्रमिकों' के अध्याय में किया जाएगा। रोजगार दफ्तर (रिक्त स्थानों की अनिवार्य सूचना) अधिनियम का उल्लेख भर्ती के अध्याय ३ में किया जा चुका है। श्रम सम्बन्धी कुछ अन्य अधिनियम निम्नलिखित हैं —

**१९४२ का औद्योगिक सांख्यिकी अधिनियम —**
**(Industrial Statistics Act, 1942)**

१९४२ में सरकार ने औद्योगिक सांख्यिकी अधिनियम पारित किया जिसमें निम्नलिखित विषयों से सम्बन्धित आँकड़ों को एकत्रित करने के उपबन्ध थे (क) कारखानों से सम्बन्धित कोई भी विषय (ख) वस्तुओं के मूल्य उपस्थिति आवास और रहने की दशायें ऋणग्रस्तता मकानों का किराया मजदूरी और वेतन प्रोविडेन्ट तथा अन्य निधियाँ लाभ व सुविधाएं काम के घण्टे, रोजगार और बेरोजगारी तथा औद्योगिक व श्रमिक विवाद आदि जैसे श्रम दशाओं और कल्याण से सम्बन्धित विषय। अधिनियम राज्य सरकारों द्वारा नियुक्त सांख्यिकी अधिकारियों को यह अधिकार देता था कि वह आवश्यक ब्यौरे की मांग कर सकें तथा सम्बन्धित कागज-पत्रों की जाँच पड़ताल कर सकें। सूचना देने से मना करने अथवा गलत

सूचना देने पर दण्ड की व्यवस्था भी की गई थी। अधिनियम को लागू करने के विषय में केन्द्रीय सरकार द्वारा प्रदेशीय सरकारों को निर्देश देने की व्यवस्था थी।

१९४२ में प्रदेशीय सरकारों से २९ उद्योगों की पूंजी उत्पादन लागत और उत्पादन मात्रा के सम्बन्ध में सूचना एकत्रित करने को कहा गया। बाद में १४ और उद्योगों को सम्मिलित कर लिया गया था। परन्तु यह अनुभव किया गया कि अधिनियम और ब्यौरा देने के फार्म सरल होते हुए भी ब्यौरे संतोषजनक रूप से नहीं दिए गए। सरकार ने यह निर्णय किया कि इस योजना को अन्य उद्योगों तक विस्तृत कर दिया जाय तथा औद्योगिक विवादों व दण्ड मामलों के सम्बन्ध में भी सूचना एकत्रित की जाए। सरकार ने १९५१ में नमूने के तौर पर कुछ नियमों के मसौदे तैयार किए और इन्हें प्रदेशीय सरकारों को अपनाने के लिए भेजा। इन नियमों को औद्योगिक सांख्यिकी श्रम नियम के नाम से जाना जाता है। इसके आधार पर अनेक प्रदेशीय सरकारें नियम बनाकर प्रकाशित कर चुकी हैं।

## १९५३ का सांख्यिकी को एकत्रित करने का अधिनियम –
## (The Collection of Statistics Act, 1953)

१९४२ के औद्योगिक सांख्यिकी अधिनियम को निरस्त कर दिया गया और अब उसके स्थान पर अपेक्षाकृत अधिक व्यापक १९५३ का सांख्यिकी एकत्रित करने का अधिनियम पारित किया गया है। इस अधिनियम का उद्देश्य उद्योग व्यापार और वाणिज्य के सम्बन्ध में विशेष प्रकार की सांख्यिकी को एकत्रित करना है। सांख्यिकी के एकत्रित करने के सम्बन्ध में इसके उपबन्ध लगभग वैसे ही हैं जैसे १९४२ के अधिनियम में थे। परन्तु नये अधिनियम में सांख्यिकी एकत्रित की जाने वाली इकाइयों की संख्या बढ़ा दी गई है। सूची में अधिकारवर्ग और श्रमिक संघों के विषयों को भी जोड़ दिया गया है। केन्द्रीय सरकार स्वयं भी यदि चाहे तो सांख्यिकी एकत्रित कर सकती है। जम्मू व काश्मीर राज्य को छोड़कर अधिनियम सारे भारत में लागू होता है। अधिनियम १० नवम्बर १९५६ से लागू किया गया है और इसके अन्तर्गत नियम भी बना दिये गए हैं।

## श्रमजीवी पत्रकार (नौकरी की शर्तें व विविध उपबन्ध) अधिनियम १९५५ – [The Working Journalist's (Conditions of Service and Miscellaneous Provisions) Act, 1955]

यह अधिनियम ९ दिसम्बर १९५५ में लागू हुआ। अधिनियम के महत्वपूर्ण उपबन्ध वेतन बोर्डों की नियुक्ति उनके निर्माण और अधिकारों से सम्बन्धित हैं। श्रमजीवी पत्रकारों के लिए वेतन की दरों को निर्धारित करते समय बोर्ड को इस बात का ध्यान रखकर चलना होता है कि अन्य तुलनात्मक नौकरियों में निर्वाह लागत और मजदूरी कितनी है। जिस समय तक वेतन बोर्ड की रिपोर्ट प्रकाशित न हो उस समय तक सरकार को वेतन की अन्तरिम दरें निर्धारित करने का अधिकार है। यदि

छंटनी करती हो तो यह आवश्यक है कि मालिक सम्पादक को ६ माह का तथा अन्य श्रमजीवी पत्रकारों को ३ माह का पूर्व नोटिस दें। मृत्यु अवकाश प्राप्ति त्याग पत्र और सेवा समाप्ति के मामलों में मालिकों को निर्धारित दर पर अवकाश प्राप्ति धन देना होगा। उन सभी समाचार पत्र संस्थानों में जहां २० या अधिक श्रमजीवी पत्रकार कार्य करते हैं १९५२ का श्रमिक प्रोविडेंट फण्ड अधिनियम तथा १९४६ के औद्योगिक रोजगार (स्थायी आदेश) अधिनियम को लागू कर दिया गया है। अधिनियम में यह व्यवस्था है कि चार लगातार सप्ताहों में किसी पत्रकार से अधिक से अधिक १४४ घन्टे काम लिया जा सकता है। अधिनियम में पत्रकारों के लिए साप्ताहिक छुट्टी आकस्मिक छुट्टी अर्जित छुट्टी और बीमारी की छुट्टी प्रदान करने की भी व्यवस्था है। यदि मालिक पर श्रमिक के किसी धन की देनदारी है तो उसकी उगाही उसी प्रकार से हो सकती है जैसे मालगुजारी के बकाया की होती है। १९५५ के श्रमजीवी पत्रकार (औद्योगिक विवाद) अधिनियम को निरस्त कर दिया गया है और इसके उपबन्धों को नये अधिनियम में समायोजित कर लिया गया है। अप्रैल १९५६ से अधिनियम के प्रशासन का दायित्व सूचना एवं प्रसार मन्त्रालय से हटाकर श्रम मन्त्रालय को स्थानान्तरित कर दिया गया है। मई १९५६ में श्रमजीवी पत्रकारों के लिये वेतन दरों का निर्धारण करने के हेतु एक वेतन बोर्ड बनाया गया। परन्तु वेतन बोर्ड के निर्णयों को सर्वोच्च न्यायालय द्वारा अवैध और शून्य घोषित कर दिया गया। इसके परिणामस्वरूप जून १९५८ में पहले एक अध्यादेश जारी किया गया और फिर इसके स्थान पर सितम्बर १९५८ में श्रमजीवी पत्रकार (वेतन दरों का निर्धारण) अधिनियम पारित किया गया। अधिनियम में केन्द्रीय सरकार द्वारा श्रमजीवी पत्रकारों के लिए वेतन दरों का निर्धारण करने के हेतु एक समिति बनाने की व्यवस्था थी (देखिए पृष्ठ ५२१)। यह समिति स्थापित की गई और इसने अपनी सिफारिशें भी प्रस्तुत कर दीं। सरकार ने इन सिफारिशों को कुछ रूपांतरण के पश्चात् स्वीकार कर लिया है। श्रमजीवी पत्रकारों के लिए फिर से वेतन बोर्ड नियुक्त करने की मांग की जा रही है।

**शिशुता अधिनियम १९६१ (The Apprenticeship Act, 1961) —**

इस अधिनियम का उद्देश्य यह है कि विभिन्न व्यवसायों में शिशुओं को प्रशिक्षण तथा उनसे सम्बन्धित अन्य बातों पर नियन्त्रण किया जाय। इस अधिनियम के मुख्य उपबन्ध शिशुता की योग्यताओं शिशुता के संविदा (Contract) शिशुता की अवधि शिशुता संविदा की समाप्ति शिशुता संविदा का नवीनीकरण (Novation) शिशुओं का प्रशिक्षण आदि के नियम निर्धारित करने के सम्बन्ध में हैं। केन्द्रीय शिशुता परिषद् (Central Apprenticeship Council) की सलाह से केन्द्रीय सरकार यह निर्धारित कर सकती है कि विशिष्ट व्यवसायों में कुल श्रमिकों में से (जिनमें अकुशल (Unskilled) श्रमिक सम्मिलित नहीं होंगे) शिशुओं का अनुपात क्या होगा। जिस किसी संस्थान में ५०० से कम श्रमिक मालिकों द्वारा रोजगार पर

का वर्णन एक अलग अध्याय में किया जाएगा। निर्माण उद्योग में लगे श्रमिकों के लिए विधान बनाने के विचार को अब त्याग दिया गया था क्योंकि ऐसे श्रमिक अन्य विभिन्न कानूनों के अन्तर्गत आ जाते हैं। परन्तु सरकार अब फिर इनके लिए अलग से विधान बनाने के सुझाव पर विचार कर रही है। कुछ बड़े शहरों में घरेलू नौकरों ने स्वयं को संगठित कर लिया है और अब अपने लिए कुछ वैधानिक सुरक्षा पाने के लिए आन्दोलन कर रहे हैं। देहली में घरेलू नौकरों की समस्या का समाधान करने के लिए एक समिति की नियुक्ति की गई है।

## सुझाव और उपसंहार —

श्रम विधान के सम्बन्ध में सबसे पहली आवश्यकता यह है कि विभिन्न राज्यों के अनेक अधिनियमों को समायोजित किया जाय विधान को श्रमिकों के कुछ अन्य वर्गों तक विस्तृत किया जाय तथा श्रमिकों को और अधिक सुरक्षा प्रदान की जाय। अब तक देश के श्रम कानूनों में समानता नहीं है। इसका कारण यह है कि श्रम संविधान को केन्द्रीय राज्य और समवर्ती तीनों ही सूचियों में रख दिया गया है जिसके परिणामस्वरूप विधान बनाने में भिन्नता आ जाती है। इस असमायोजित श्रम कानूनों और विनियमनों का दुर्भाग्यपूर्ण परिणाम यह हुआ है कि उद्योग एक स्थान से दूसरे और दूसरे से तीसरे स्थान में प्रवसन कर जाते हैं और उद्योगों का विकास ऐसे क्षेत्रों में हो जाता है जो कि सामान्यतः उनके लिए उपयुक्त नहीं होते परन्तु वहाँ श्रम कानून कम होने के कारण उद्योग स्थापित हो जाते हैं। इसका परिणाम यह होता है कि देश के औद्योगिक साधनों का बड़ा असमान और अनुपयुक्त विकास होता है। श्रम की प्रवृत्ति भी एक स्थान से दूसरे स्थान में प्रवास करने की हो जाती है और इसका प्रभाव यह होता है कि देश में श्रमिकों की अवस्था में सुधार होने की अपेक्षा दशायें और भी अधिक शोचनीय हो जाती हैं।

यही नहीं वरन् श्रम कानूनों के प्रशासन में भी समानता होनी चाहिए। कुछ राज्यों में तो कानूनों का कठोरता से पालन किया जाता है और कुछ में इस सम्बन्ध में शिथिलता पाई जाती है। इसके कारण असमानता के अवांछनीय परिणाम प्रकट होने लगते हैं। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के संविधान की भूमिका में उल्लेख है कि "किसी भी राष्ट्र की श्रम के लिए मानवीय अवस्थाओं को अपनाने में असफलता उन अन्य राष्ट्रों के मार्ग में भी बाधा बन जाती है जो अपने देश में दशाओं को सुधारना चाहते हैं।' अन्तर्राष्ट्रीय क्षेत्र में जब श्रम विधान में समानता की इतनी आवश्यकता है तब भारत जैसे देश में तो समानता की और भी अधिक आवश्यकता है।

इस सम्बन्ध में प्रो० ए० वी० बसा का कथन है कि "श्रमिक वर्ग को किस सीमा तक सुरक्षा प्रदान की जाती है यह इस बात से प्रमाणित नहीं होती कि उनके लिए बनाए गए श्रम कानूनों की संख्या कितनी है वरन् यह इस बात पर निर्भर है कि ऐसे कितने विधान हैं जिनका उचित प्रकार से प्रशासन किया जाता है तथा कि[illegible] सीमा तक उनके उपबन्धों को लागू किया जाता है।" यह ऊपर बताया जा चु

कि अधिकांश उद्योगों में मालिकों द्वारा अधिकांश श्रम कानूनों का किस प्रकार अपवंचन किया जाता है। प्रशासन के लिए उत्तरदायी अधिकारियों द्वारा भी अधिकांश श्रम कानूनों को उचित प्रकार से लागू नहीं किया जाता है। अधिनियमों को लागू करने की व्यवस्था में न केवल सुधार किया जाना चाहिए वरन् इसका विस्तार करना भी आवश्यक है। इसके अतिरिक्त प्रशासन अधिकारियों से अधिनियम के उन दोषों व कमियों को जानने के लिए परामर्श लिया जाना चाहिए जिनके कारण मालिक कानून से बचने के लिए लाभ उठाते हैं और फिर अधिनियम में इन दोषों को दूर करने के लिए संशोधन कर देना चाहिए। बागान में १९५१ के अधिनियम के दायित्व से बचने के लिए मालिकों द्वारा अनेक बागों का विभाजन किया जा रहा है। दुकान अधिनियम में श्रमिकों की नौकरी की सुरक्षा की कोई व्यवस्था नहीं है और इसके कारण श्रमिक मालिकों के विरुद्ध गवाही देने में हिचकते हैं। कानून के अपवंचन के लिए अथवा उसे टालने के लिए कठोर दण्ड दिया जाना चाहिए। अब एक केन्द्रीय मूल्यांकन तथा कार्यान्विति प्रभाग की व्यवस्था केन्द्र और राज्यों में कर दी गई है जिसका उद्देश्य यह है कि श्रम विधान विवाचन निर्णय संघता नियमों मालिक मजदूर करार आदि के कार्यान्विति की ओर ध्यान रखा जाय। (देखिये पृष्ठ १७४)

एक अन्य महत्वपूर्ण बात यह ध्यान में रखनी चाहिए कि वैधानिक उपबन्ध श्रमिकों की रुचि और आदतों को ध्यान में रखते हुए बनाए जाएं। उदाहरण के लिए कोयला खानों में श्रमिकों के लिए खानों के ऊपर स्नानगृहों की व्यवस्था है। परन्तु अनेक स्थानों पर उनका निर्माण योरोपियन ढंग से किया गया है जिसके कारण खनिकों में वह लोकप्रिय नहीं हो पाये हैं। ऐसे दोषों को दूर करना चाहिए।

स्वतन्त्रता प्राप्ति और जनप्रिय उत्तरदायी सरकार की स्थापना के पश्चात् श्रम समस्याओं के प्रति सरकार का दृष्टिकोण अधिक सहानुभूतिपूर्ण हो गया है। श्रमिकों के जीवन स्तर को ऊंचा करने तथा सामाजिक न्याय की प्राप्ति के लिए जो पग उठाए जाने आवश्यक हैं उनके लिए सरकार ने अपने उत्तरदायित्व को भलीभांति अनुभव कर लिया है। श्रमिकों को मान्यता देने में एक नए प्रकार की यह भावना आ गई है कि श्रमिक उद्योग में एक अवर (Junior) साथी नहीं है जिसे केवल निर्वाह मजदूरी ही मिलनी चाहिए वरन् उत्पादन में उसका स्थान पूंजीपतियों के साथ बराबर का है और वह उद्योग के लाभ में बराबर का हिस्सा पाने का अधिकारी है। सरकार के इस उत्तरदायित्व का भारत के संविधान में भी उल्लेख किया गया है। अतः आगामी वर्षों में यह आशा की जा सकती है कि शिल्पी और कृषि श्रमिकों जैसे श्रमिक वर्गों तक कानूनी सुरक्षा का विस्तार धीरे धीरे कर दिया जाएगा तथा रोजगार में लगी हुई जनसंख्या के सभी महत्वपूर्ण अंग सामाजिक सुरक्षा के क्षेत्र के अन्तर्गत धीरे धीरे आ जायेंगे और नियमित रूप से श्रम सुरक्षा के स्तरों को ऊंचा उठा कर देश के श्रम विधान को अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संहिता के उपबन्धों के अनुरूप बना दिया जाएगा।

---

२१

# ब्रिटेन में श्रम विधान

(Labour Legislation in Britain)

---

**प्रारम्भिक इतिहास और अधिनियम—**

इगलैण्ड में औद्योगिक क्रांति के पश्चात् कारखाना प्रणाली का प्रादुर्भाव हुआ। इससे पूर्व सैकड़ों वर्षों तक इगलैण्ड में श्रम की दशाएं आरम्भ में स्थानीय और फिर बाद में राष्ट्रीय कानूनों द्वारा विनियमित होती थीं। कुछ सीमा तक श्रमिक वर्ग की दशाएं रीति-रिवाजों द्वारा भी निर्धारित होती रहीं जिनका प्रभाव कानून जैसा ही था। मध्य युग में भी उद्योगों पर राज्य का थोड़ा बहुत निरीक्षण और नियंत्रण था। १३५१ के श्रमिक विधान (Statute of Labourers) द्वारा मजदूरी को विनियमित करने का प्रयत्न किया गया था। १३८८ में 'जस्टिसेज आफ पीस' (Justices of Peace) को अपने-अपने जिलों में मजदूरी निर्धारित करने का अधिकार दे दिया गया था। सोलहवीं शताब्दी के प्रारम्भ में विशेष उद्योगों से सम्बन्धित अनेक कानून पारित किये गये परन्तु वे निष्क्रिय ही रहे। कुछ कानून दस्तकारी श्रेणियों के प्रशासन अधिकारों से सम्बन्धित थे। १४३७ में एक विधान पारित किया गया जिसके अन्तर्गत दस्तकारी श्रेणियों (Craft Guilds) के लिए यह आवश्यक हो गया कि वह अपने नियमों को अनुमोदन हेतु 'जस्टिसेज आफ पीस' के सम्मुख प्रस्तुत करें। १५०४ में इन श्रेणियों को न्यायधीशों के सम्मुख अपने नियमों को प्रस्तुत करने का आदेश दिया गया। न्यायाधीशों को यह अधिकार था कि वह किसी भी ऐसे नियम को रद्द कर सकते थे जिस पर उन्हें आपत्ति हो।

१५६३ में एक महत्वपूर्ण विधान "शिल्पकारों का विधान" (Statute of Artificers) जिसे 'शिशुओं का विधान' (Statute of Apprentices) भी कहा जाता था पारित किया गया। इसका उद्देश्य यह था कि ग्रामीण शिल्पियों के लिए कुशल शिक्षा की व्यवस्था की जा सके कृषि श्रमिक पर्याप्त मात्रा में उपलब्ध होते रहें मजदूरी की दर नियमित हो जाय और समय के विचारों और आवश्यकताओं के अनुकूल एक पूर्ण औद्योगिक संहिता बनाई जाए। १२ से ६० वर्ष तक की आयु के सब शारीरिक रूप से योग्य (समर्थ) व्यक्तियों को कृषि कार्य पर लगाया जा सकता था यदि वह किसी अन्य व्यवसाय में नहीं लगे हुए होते थे या उनके पास एक निर्धारित मात्रा में सम्पत्ति नहीं होती थी। इस उद्देश्य से कि रोजगार निरन्तर रहे यह व्यवस्था भी गई थी कि सारे व्यवसायों में एक साल से कम

की अवधि के लिए किसी को मजदूरी पर नहीं लगाया जा सकता और नौकरी को समाप्त करने के लिए तीन माह का नोटिस देना होगा। उचित प्रकार का प्रशिक्षण देने के लिए तमाम व्यवसायों में सात साल की अवधि तक प्रत्येक श्रमिक के लिए शिशु के रूप में कार्य करना अनिवार्य कर दिया गया। परन्तु यह अवधि २१ वर्ष की आयु से पूर्व ही हो सकती थी। व्यवसाय का चुनाव भी कुछ हद तक सीमित था। कुछ व्यवसाय धनी अथवा उच्च स्तर के परिवारों के युवकों के लिए सुरक्षित थे। जहां तक मजदूरी का सम्बन्ध है 'जस्टिसेज आफ पीस' को मजदूरी दरों को निर्धारित करने का अधिकार दिया गया था। इनके निर्णयों को मालिकों और श्रमिकों दोनों को ही मानना पड़ता था।

### कारखानों में घोर शोचनीय दशाएं —

जार्ज तृतीय के समय तक उद्योग धंधों पर दस्तकारी श्रेणियों का नियंत्रण समाप्त हो चुका था और शिशुओं अथवा शिल्पकारों के विधान को भी लागू नहीं किया जाता था। अबन्ध नीति के सिद्धान्त को साधारणतया स्वीकार कर लिया गया था और इस बात में पूर्ण रूप से विश्वास किया जाता था कि वर्ग-वर्ग म और हर वर्ग के व्यक्तियों के बीच में पूर्णरूप से स्वतन्त्र प्रतिस्पर्धा होने के अनेक लाभ थे। १८वीं शताब्दी के मध्य तक मजदूरी का निर्धारण एक अतीत की बात बन चुकी थी। संसद द्वारा १८१३ में मजदूरी के निर्धारण सम्बन्धी विधान के उपबन्धों को तथा १८१४ में शिशुओं की आवश्यकता सम्बन्धी विधान के उपबन्धों को निरस्त कर दिया गया। देश में बड़े पैमाने में कारखानों की स्थापना हो रही थी। कारखानों के निर्माण और सामान के सम्बन्ध में कोई भी राज्य का बन्धन अथवा नियंत्रण लागू करने का प्रयत्न नहीं किया गया था। बहुत से कारखाने ऐसी इमारतों (भवनों) में बनाए गये थे जो इस उद्देश्य के लिए नहीं बनाई गई थीं और इनकी दशाएं बहुत ही असंतोषजनक थीं। कारखानों का निर्माण विशेषतया इस प्रकार किया जाता था कि उनके मालिकों को अधिकतम लाभ हो और श्रमिकों के स्वास्थ्य, आराम सुविधा और सुरक्षा पर कोई ध्यान नहीं दिया जाता था। यदि आधुनिक स्तरों से देखा जाए तो ऐसी इमारतें बहुत ही अपर्याप्त रोशनी वाली संवातनहीन गन्दी और भीड़ भाड़ वाली होती थीं। खतरनाक मशीनों के चारों ओर घेरा नहीं लगाया जाता था। गम्भीर और घातक दुर्घटनाओं का होना साधारण सी बात थी।

### बाल श्रमिक और उनकी दयनीय स्थिति —

कारखानों के मालिकों ने शीघ्र ही यह अनुभव किया कि स्त्रियों और बालकों से अधिकांश कार्य लिया जा सकता था और यह पुरुष श्रमिकों की अपेक्षा सस्ते पड़ते थे। १६०१ के निर्धन कानून (Poor Law) द्वारा यह आदेश दिया गया कि निराश्रित बालकों को किसी व्यवसाय में शिशुओं के रूप में लगा देना चाहिए। अतः मालिकों के लिए यह साधारण बात हो गई कि वह कार्य भवनों (Work Houses) में जाते थे और निराश्रित बालकों की टोलियों की टोलियां शिशुओं के रूप में भरती कर

# २१

# ब्रिटेन में श्रम विधान

**(Labour Legislation in Britain)**

---

**प्रारम्भिक इतिहास और अधिनियम—**

इंगलैण्ड में औद्योगिक क्रांति के पश्चात् कारखाना प्रणाली का प्रादुर्भाव हुआ। इससे पूर्व सैकड़ों वर्षों तक इंगलैण्ड में श्रम की दशाएं आरम्भ मे स्थानीय और फिर बाद में राष्ट्रीय कानूनों द्वारा विनियमित होती थीं। कुछ सीमा तक श्रमिक वर्ग की दशाएं रीति-रिवाजों द्वारा भी निर्धारित होती रहीं जिनका प्रभाव कानून जैसा ही था। मध्य युग में भी उद्योगों पर राज्य का थोड़ा बहुत निरीक्षण और नियंत्रण था। १३५१ के श्रमिक विधान (Statute of Labourers) द्वारा मजदूरी को विनियमित करने का प्रयत्न किया गया था। १३८८ में 'जस्टिसेज आफ पीस' (Justices of Peace) को अपने-अपने जिलों में मजदूरी निर्धारित करने का अधिकार दे दिया गया था। सोलहवीं शताब्दी के प्रारम्भ में विशेष उद्योगों से सम्बन्धित अनेक कानून पारित किये गये परन्तु वे निष्क्रिय ही रहे। कुछ कानून दस्तकारी श्रेणियों के प्रशासन अधिकारों से सम्बन्धित थे। १४३७ में एक विधान पारित किया गया जिसके अन्तर्गत दस्तकारी श्रेणियों (Craft Guilds) के लिए यह आवश्यक हो गया कि वह अपने नियमों को अनुमोदन हेतु 'जस्टिसेज आफ पीस' के सम्मुख प्रस्तुत करें। १५०४ में इन श्रेणियों को न्यायधीशों के सम्मुख अपने नियमों को प्रस्तुत करने का आदेश दिया गया। न्यायाधीशों को यह अधिकार था कि वह किसी भी ऐसे नियम को रद्द कर सकते थे जिस पर उन्हें आपत्ति हो।

१५६३ में एक महत्वपूर्ण विधान "शिल्पकारों का विधान" (Statute of Artificers) जिसे 'शिशुओं का विधान" (Statute of Apprentices) भी कहा जाता था पारित किया गया। इसका उद्देश्य यह था कि ग्रामीण शिल्पियों के लिए कुशल शिक्षा की व्यवस्था की जा सके, कृषि श्रमिक पर्याप्त मात्रा में उपलब्ध होते रहें, मजदूरी की दर नियमित हो जाय और समय के विचारों और आवश्यकताओं के अनुकूल एक पूर्ण औद्योगिक संहिता बनाई जाए। १२ से ६० वर्ष तक की आयु के सब शारीरिक रूप से योग्य (समर्थ) व्यक्तियों को कृषि कार्य पर लगाया जा सकता था यदि वह किसी अन्य व्यवसाय में नहीं लगे हुए होते थे या उनके पास एक निर्धारित मात्रा में सम्पत्ति नहीं होती थी। इस उद्देश्य से कि रोजगार निरन्तर रहे यह व्यवस्था की गई थी कि सारे व्यवसायों में एक साल से कम

की अवधि के लिए किसी को मजदूरी पर नहीं लगाया जा सकता और नौकरी को समाप्त करने के लिए तीन माह का नोटिस देना होगा। उचित प्रकार का प्रशिक्षण देने के लिए तमाम व्यवसायों में सात साल की अवधि तक प्रत्येक श्रमिक के लिए शिशु के रूप में कार्य करना अनिवार्य कर दिया गया। परन्तु यह अवधि २१ वर्ष की आयु से पूर्व ही हो सकती थी। व्यवसाय का चुनाव भी कुछ हद तक सीमित था। कुछ व्यवसाय धनी अथवा उच्च स्तर के परिवारों के युवकों के लिए सुरक्षित थे। जहां तक मजदूरी का सम्बन्ध है 'जस्टिसेज आफ पीस' को मजदूरी दरों को निर्धारित करने का अधिकार दिया गया था। इनके निर्णयों को मालिकों और श्रमिकों दोनों को ही मानना पड़ता था।

कारखानों में घोर शोचनीय दशाएं —

जार्ज तृतीय के समय तक उद्योग धन्धों पर हस्तकारी श्रमिकों का नियंत्रण समाप्त हो चुका था और शिशुओं अथवा शिल्पकारों के विधान को भी लागू नहीं किया जाता था। अबन्ध नीति के सिद्धान्त को साधारणतया स्वीकार कर लिया गया था और इस बात में पूर्ण रूप से विश्वास किया जाता था कि वर्ग-वर्ग में और हर वर्ग के व्यक्तियों के बीच में पूर्णरूप से स्वतन्त्र प्रतिस्पर्धा होने के अनेक लाभ थे। १८वीं शताब्दी के मध्य तक मजदूरी का निर्धारण एक अतीत की बात बन चुकी थी। संसद द्वारा १८१३ में मजदूरी के निर्धारण सम्बन्धी विधान के उपबन्धों को तथा १८१४ में शिशुओं की आवश्यकता सम्बन्धी विधान के उपबन्धों को निरस्त कर दिया गया। देश में बड़े पैमाने के कारखानों की स्थापना हो रही थी। कारखानों के निर्माण और सामान के सम्बन्ध में कोई भी राज्य का बन्धन अथवा नियंत्रण लागू करने का प्रयत्न नहीं किया गया था। बहुत से कारखाने ऐसी इमारतों (भवनों) में बनाए गये थे जो इस उद्देश्य के लिए नहीं बनाई गई थीं और इनकी दशाएं बहुत ही असंतोषजनक थीं। कारखानों का निर्माण विशेषतया इस प्रकार किया जाता था कि उनके मालिकों को अधिकतम लाभ हो और श्रमिकों के स्वास्थ्य आराम सुविधा और सुरक्षा पर कोई ध्यान नहीं दिया जाता था। यदि आधुनिक स्तरों से देखा जाए तो ऐसी इमारतें बहुत ही अपर्याप्त रोशनी वाली सफाईहीन गन्दी और भीड़ भाड़ वाली होती थीं। खतरनाक मशीनों के चारों ओर घेरा नहीं लगाया जाता था। गम्भीर और घातक दुर्घटनाओं का होना साधारण सी बात थी।

बाल श्रमिक और उनकी दयनीय स्थिति —

कारखानों के मालिकों ने शीघ्र ही यह अनुभव किया कि स्त्रियों और बालकों से अधिकांश कार्य लिया जा सकता था और यह पुरुष श्रमिकों की अपेक्षा सस्ते पड़ते थे। १६०१ के निर्धन कानून (Poor Law) द्वारा यह आदेश दिया गया कि नियमित बालकों को किसी व्यवसाय में शिशुओं के रूप में लगा देना चाहिए। अतः मालिकों के लिए यह साधारण बात हो गई कि वह कार्य भवनों (Work Houses) में जाते थे और निर्धनों के बालकों की टोलियों की टोलियां शिशुओं के रूप में भरती कर

लेते थे। इन बालकों को कारखानों में ले जाया जाता था और इनसे दिन में १२ से १५ घण्टों तक का काम लिया जाता था। उनको रविवार तक की छुट्टी नहीं दी जाती थी और इस दिन उन्हें साधारणतया चिमनियों को साफ करना पड़ता था। कई बार चिमनी के नीचे आग जला दी जाती थी ताकि बालक सफाई के लिए चिमनी के ऊपर तक चढ़ जायें। धुएं के कारण बहुत से बालकों की मृत्यु हो जाती थी। बालकों के लिए कारखानों के मालिकों की ओर से भोजन कपड़े और रहने की व्यवस्था तो होती थी परन्तु कुछ मालिकों को छोड़कर अधिकतर मालिक बाल श्रमिक प्रणाली को लाभ का ही साधन समझते थे। बालकों को कार्य के लिए ओवरसियरों के अधीन लगाया जाता था। इन ओवरसियरों का वेतन बालकों से लिए गए काम की मात्रा पर निर्भर होता था। अतः बालकों को कोड़े लगाए जाते थे बेड़ियां बांधी जाती थीं और सताया जाता था। साधारणतया उनका हर प्रकार से दमन होता था और उनके साथ क्रूर व्यवहार किया जाता था। उनकी अवस्था अमरीका में उन दिनों के दास प्रथा वाले राज्यों से भी अधिक खराब थी।

कारखानों में काम करने वाले बाल श्रमिकों की दयनीय दशा की वास्तविकता की ओर जनसाधारण का ध्यान नहीं गया था। जब इनके विषय में जनता को ज्ञात भी हुआ तब भी इस बात से उन्हें कोई चिन्ता नहीं हुई कि ५, ६ या ७ वर्ष की आयु के बालक कारखानों में काम करते थे। यह विचार तो आधुनिक समय में ही आया है कि श्रमिक वर्ग के बालकों को १४ १५ वर्ष की आयु तक जीविकोपार्जन के कार्य में नहीं लगाना चाहिए और तब तक उनका समय केवल पढ़ाई व मनोरंजन में ही व्यतीत होना चाहिए। कारखाना प्रणाली के पूर्व भी बाल श्रमिक पाए जाते थे। तीन-तीन चार-चार वर्ष के मासूम बच्चों तक से यह आशा की जाती थी कि वह कपड़ा बुनने के कार्य तथा कुटीर उद्योगों की सरल प्रक्रियाओं में मदद दें। अतः कारखानों में बाल श्रमिकों को कार्य पर लगाना बुरा नहीं समझा जाता था।

## वैधानिक सुरक्षा प्रदान करने के विचार का विकास —

फिर भी जैसे-जैसे समय बीता और कारखानों में कार्य करने वाले बाल श्रमिकों की दयनीय अवस्था का पता चला जनसाधारण की सहानुभूति इन बालकों की ओर आकृष्ट हो गई। उदार हृदय पुरुषों और स्त्रियों को यह ध्यान आया कि यदि बालकों को काम पर लगाया भी जाता था फिर भी उन पर अत्याचार करने कम भोजन [illegible] और लम्बे घण्टों तक काम लेने का तो कोई न्यायोचित आधार नहीं था। परन्तु ऐसे अर्थशास्त्री व राजनीतिज्ञ जो अबंध नीति के सिद्धान्त में विश्वास रखते थे राज्य हस्तक्षेप को अनुचित समझते थे और चाहते थे कि उद्योगों को स्वतन्त्र छोड़ दिया जाय। परन्तु शीघ्र ही इस बात को मान लिया गया कि यह बात अबंध नीति के प्रतिकूल नहीं होगी कि सरकार हस्तक्षेप करे और उन लोगों की सहायता करे जो उचित रूप से अपने लिए सौदा करने की परिस्थिति में नहीं थे, क्योंकि श्रम एक

मापवान वस्तु है और श्रमिक प्रतीक्षा नहीं कर सकते और मालिकों से समान स्तर पर सौदा करने की परिस्थिति में नहीं होते।

मैनचेस्टर में १७८४ में न्यायाधीशों के एक प्रस्ताव में लकाशायर के कारखानों में व्याप्त बुराइयों की ओर ध्यान आकर्षित किया गया। कारखानों में काम करने वाले बाल श्रमिकों की अवस्थाओं की जांच करने के लिए १७९५ में मैनचेस्टर में एक स्वास्थ्य बोर्ड की स्थापना की गई। इसने अपनी रिपोर्ट में यह बताया कि प्रचलित दशायें बालकों के सामान्य स्वास्थ्य के लिए हानिकारक थीं और बालकों को न तो किसी प्रकार की शिक्षा मिलती थी और न ही नैतिक व धार्मिक उपदेश दिए जाते थे तथा उनसे लम्बे घन्टों तक काम लिया जाता था।

१९वीं शताब्दी में अनेक कारखाना अधिनियम पारित किए गए। उनका उद्देश्य केवल उन व्यक्तियों को ही संरक्षण प्रदान करना था जिनको रोजगार की दशाओं की व्यवस्था करने में सहायता और संरक्षण की आवश्यकता होती थी। अतः प्रारम्भ में कानून केवल शिशुओं पर ही लागू होता था और यह १९वीं शताब्दी के मध्य तक अनुभव नहीं किया गया कि वयस्कों को भी संरक्षण की आवश्यकता थी।

## १८०२ का प्रथम कारखाना अधिनियम —

१८०२ में प्रथम कारखाना अधिनियम पारित किया गया। यह शिशुओं के स्वास्थ्य और चरित्र अधिनियम (Health and Morals of Apprentices Act) के नाम से जाना जाता था और केवल सूती व ऊनी कारखानों के शिशुओं से सम्बन्धित था। उनके कार्य के घन्टों को प्रतिदिन १२ तक सीमित कर दिया गया और उनको रात्रि में ९ बजे के पश्चात् कार्य पर रोका भी नहीं जा सकता था। ९ वर्ष से कम आयु के बालकों का कारखानों में काम करना निषेध कर दिया गया। जिन कारखानों में बालक कार्य करते थे उनकी दीवारों पर सफेदी करानी आवश्यक थी और इमारत में पर्याप्त हवा और प्रकाश की व्यवस्था करनी होती थी। बाल श्रमिकों को प्रारम्भिक और धार्मिक शिक्षा की सुविधायें भी प्रदान करनी होती थीं। कारखानों का निरीक्षण करने और अधिनियमों का उल्लंघन करने की रिपोर्ट देने के लिए निरीक्षक नियुक्त किए गए थे।

१८०२ के अधिनियम द्वारा समस्या का केवल छोर ही पकड़ा जा सका था और यह अधिनियम बहुत अधिक प्रभावात्मक नहीं था। वयस्क श्रमिकों के वेतन इतने कम थे कि उन्हें मजबूर होकर अपने बालकों को रोजगार पर लगाना पड़ता था। यदि बालकों से लम्बे घन्टों तक काम लिया जाता था और उनके साथ क्रूर व्यवहार भी किया जाता था तो भी माता पिता विरोध करने का साहस नहीं कर सकते थे कि कहीं उन्हीं की नौकरी मुसीबत में न पड़ जाए। हाउस ऑफ कामन्स में सर रोबर्ट पील ने बालकों की दशा से सम्बन्धित एक विधेयक प्रस्तुत किया और उनकी समस्याओं की जाँच करने के लिए एक समिति की भी नियुक्ति की गई।

रोबर्ट ओवन ने भी समस्त कारखानों पर कुछ निश्चित बन्धनों को लागू करने पर जोर दिया। रोबर्ट ओवन का न्यू लेनार्क में स्वयं का कारखाना एक आदर्श माना जाता था जिसमें १० वर्ष से कम का कोई बालक रोजगार पर नहीं लगाया जाता था और जिसमें कार्य के घण्टे भी सीमित थे।

## १८१९ का कारखाना विनियम अधिनियम —

१८१९ में कारखाना विनियम अधिनियम पारित किया गया। सूती उद्योग में इस अधिनियम द्वारा ९ वर्ष से कम आयु के बालकों को लगाना निषेध कर दिया गया। ९ वर्ष से लेकर १६ वर्ष तक की आयु के बच्चों को दिन में १२ घण्टे से अधिक या रात्रि ८ बजे से प्रातः ५ बजे तक किसी भी समय रोजगार पर नहीं लगाया जा सकता था। भोजन के लिए १½ घण्टे के मध्यान्तर की व्यवस्था भी की गई थी।

यह अधिनियम भी अपर्याप्त ढंग से लागू किया गया और इसका सरलता से उल्लंघन किया जा सकता था। कारखाना विधान के विरोधियों ने यह तर्क प्रस्तुत किया कि बालकों को काम पर लगाने से रोकना बड़ी निर्दयतापूर्ण बात होगी क्योंकि यदि उन्हें काम करने की आज्ञा न दी गई तो वह भूखे मर जायेंगे। उन्होंने यह भी तर्क दिया कि यह बालकों के लिए अच्छा ही था कि उन्हें काम पर लगाया जाता था और इस प्रकार उन्हें गन्दी व दूषित आदतों से दूर रखा जा सकता था।

## १८२० और १९०० के बीच कारखाना अधिनियम —

कारखाना विधान बनाने के लिए आन्दोलन जारी रहा और १८२०, १८२५ तथा १८३० के अधिनियमों से कानून की कथन विस्तृत धाराओं में संशोधन हुआ। अन्त में १८३१ के अधिनियम द्वारा इस अधिनियम को निरस्त कर दिया गया। १८३१ के अधिनियम द्वारा सूती कपड़ा कारखानों में काम करने वाले १२ वर्ष से कम आयु के श्रमिकों के कार्य के घण्टे प्रतिदिन १२ और रविवार को ९ घण्टे निर्धारित किए गए। २१ वर्ष से कम आयु के श्रमिकों के लिए रात्रि-कार्य निषेध कर दिया गया। यह अधिनियम केवल सूती वस्त्र कारखानों पर ही लागू होता था और अधिक प्रभावशाली सिद्ध नहीं हुआ।

एक अन्य महत्वपूर्ण अधिनियम १८३३ का कारखाना अधिनियम था। यह पहला प्रभावात्मक अधिनियम था जिसमें इसके उपबन्धों को लागू करने के लिए निरीक्षकों की व्यवस्था की गई थी। ऐसे निरीक्षक सरकार द्वारा नियुक्त किए जाते थे और उन्हें वेतन भी सरकार द्वारा ही मिलता था। रेशमी वस्त्र मिलों को छोड़कर यह अधिनियम सभी कपड़ा मिलों पर लागू होता था। ९ वर्ष से कम की आयु के बालकों को रोजगार पर लगाना इस अधिनियम द्वारा निषेध कर दिया गया। १३ वर्ष से कम आयु के बालकों के अधिकतम कार्य घण्टे प्रतिदिन ९ एवं प्रति सप्ताह ४८ तथा १८ वर्ष से कम आयु के श्रमिकों के प्रतिदिन १२ एवं प्रति सप्ताह ६९

निर्धारित किए गए। १८ वर्ष से कम की आयु के श्रमिकों को रात्रि ८–३० बजे से प्रातः ५–३० तक काम पर लगाना निषेध था। बाल श्रमिकों को दिन में कम से कम दो घण्टे स्कूल जाना पड़ता था। एक साल में दो पूरी और आठ आधी छुट्टियां उन्हें दी जाती थीं। अधिनियम में चार कारखाना निरीक्षकों की नियुक्ति की व्यवस्था थी। जिन क्षेत्रों में कारखाने स्थापित होते थे उसी क्षेत्र के निवासी निरीक्षक नहीं रखे जाते थे। कानून का उल्लंघन करने वाले मालिकों पर यह निरीक्षक जुर्माना कर सकते थे। १८३३ के अधिनियम में जिन सिद्धान्तों को अपनाया गया था वे काफी समय तक कारखाना अधिनियमों का आधार रहे। यही नहीं इसकी नकल भी दूसरे देशों ने की।

परन्तु १८३३ के अधिनियम में भी कुछ दोष थे और १८४४ में दूसरा कारखाना अधिनियम पारित किया गया। यह उन सभी कपड़ा मिलों पर लागू होता था जहां मशीनों का प्रयोग होता था। परन्तु यह अधिनियम इस दृष्टि से प्रतिकारी था कि इसमें बालकों के रोजगार की न्यूनतम आयु ८ वर्ष कर दी गई जबकि पहले अधिनियमों में यह ९ वर्ष थी। बालकों किशोरों और स्त्री श्रमिकों की दशाओं को भी नियमित किया गया। ८ से १३ वर्ष तक की आयु के बालकों को प्रतिदिन ६½ घण्टे से अधिक कार्य पर नहीं लगाया जा सकता था और उन्हें ३ घण्टे स्कूल भी जाना पड़ता था। १३ से १८ वर्ष तक के किशोरों के कार्य के अधिकतम घण्टे प्रतिदिन १२ व प्रति सप्ताह ६९ निश्चित किए गए। स्त्री श्रमिकों के कार्य के अधिकतम घण्टे युवकों के समान कर दिए गए। खतरनाक मशीनों के चारों ओर घेरा लगाना होता था तथा दुर्घटनाओं की सूचना निरीक्षकों को देनी होती थी। बिना घेरे वाली मशीनों से होने वाली दुर्घटनाओं अथवा चोटों के लिए क्षतिपूर्ति देनी होती थी। यद्यपि कारखाना निरीक्षकों के अधिकारों में वृद्धि कर दी गई थी परन्तु उनको जुर्माना करने के अधिकार से वंचित कर दिया गया। नियम भंग करने वाले मालिकों पर स्थानीय न्यायाधीशों के सम्मुख मुकदमा चलाया जाता था।

दस घण्टे का कार्य दिन लागू करने के लिए आन्दोलन अब भी चलता रहा। इसके परिणामस्वरूप १८४७ में एक कारखाना अधिनियम पारित किया गया। इसको १८४७ का दस कार्य घंटे का कानून (Ten Hour Law) कहते थे। इस अधिनियम के अन्तर्गत कपड़ा मिलों में कार्य करने वाले किशोरों और स्त्री श्रमिकों के कार्य के घण्टे प्रति सप्ताह ५८ तथा प्रतिदिन १० निर्धारित किए गए एवं शनिवार को आंशिक छुट्टी दी जाती थी। परन्तु अधिनियम का निर्माण इस प्रकार से हुआ कि इसके द्वारा टोली (Relay) प्रणाली को पुनः लागू करना सम्भव हो गया और पारी प्रणाली का प्रयोग करने वाले कारखानों में प्रातः ५½ से सायं ८½ तक काम होने लगा अर्थात् कार्य-दिन बढ़कर १५ घण्टे का हो गया। इससे यह निश्चय करना कठिन हो गया कि कानून का पालन किया भी जाता था अथवा नहीं। वास्तविकता यह थी कि अनेक कारखानों में इस अधिनियम से बचने का प्रयत्न किया जाता था। प्रमाण

१८५० में एक अन्य अधिनियम पारित किया गया। इसके द्वारा १८४७ के अधिनियम के अन्तर्गत आने वाले सभी श्रमिकों के कार्य के घण्टे ग्रीष्म में प्रातः ६ से सायं ६ तक और शरद में प्रातः ७ से सायं ७ तक निर्धारित कर दिए गए। इस अधिनियम द्वारा स्त्रियों एवं किशोरों के काम-घण्टों को भी निश्चित कर दिया गया। १८५३ में नियमों का बालकों तक विस्तृत कर दिया गया। १८७० में इस अधिनियम के पारित होने का यह प्रभाव हुआ कि कपड़ा मिलों के सम्बन्ध में जो प्रबंध नीति का सिद्धान्त लागू किया जा रहा था वह समस्त समाप्त हो गया।

इसके पश्चात् अनेक वर्षों तक कोई नया विधान नहीं बनाया गया। परन्तु मालिकों द्वारा कारखाना कानूनों को निरस्त कराने के असफल प्रयत्न जारी रहे। इस बात का भी अनुभव किया गया कि अन्य कारखानों में भी श्रम दशाओं को विनियमित किया जाय। १८४५ में छींट (छपाई) के कारखानों में श्रम की दशाओं को विनियमित करने के लिए एक अधिनियम पारित किया गया। १८६० और १८७० में कपड़े की रंगाई धुलाई और छपाई वाले कारखानों में भी श्रम की दशाओं का विनियमित करने के लिए अधिनियम पारित किए गए। १८६२–६६ में एक रॉयल कमीशन ने शक्ति से चालित मशीनों का प्रयोग न करने वाले वस्त्र उद्योगों और गैर-वस्त्र उद्योगों में श्रम दशाओं की जांच की। इसने इन उद्योगों में बाल श्रमिक लम्बे कार्य घंटे व अस्वास्थ्यजनक अवस्थाओं की ओर संकेत किया। इन बुराइयों को दूर करने के लिए विधान बनाया गया। १८६४ में भी एक कारखाना अधिनियम पारित किया गया जिसके द्वारा अनेक गैर-वस्त्र कारखानों का भी विनियमन कर लिया गया।

१८६७ में दो महत्वपूर्ण अधिनियम पारित किए गए—एक तो कारखाना अधिनियमों के विस्तार का अधिनियम तथा दूसरा कार्यशाला विनियमन अधिनियम। प्रथम अधिनियम द्वारा प्रचलित कानूनों को अनेक अन्य उद्योगों पर भी लागू कर दिया गया व दूसरे अधिनियम द्वारा कारखाना व कार्यशाला के बीच अन्तर किया गया। कार्यशाला की परिभाषा के अन्तर्गत कारखानों को छोड़कर ऐसे अन्य स्थान आते थे जहां बालक किशोर अथवा स्त्री श्रमिक द्वारा हस्तकला का कार्य किया जाता था और जहां मालिक न केवल स्वयं पहुंचते थे वरन् अपना नियन्त्रण भी रखते थे। इन कार्यशालाओं के लिए भी कारखानों जैसे ही विनियम बनाये गए। परन्तु कार्यशालाओं के विनियम केवल उन स्थानों पर लागू होते थे जहां ५० से कम श्रमिक कार्य करते थे या जो कारखानों की परिभाषा के अन्तर्गत नहीं आते थे।

कपड़ा उद्योग के लिए १८७४ के कारखाना अधिनियम में कुछ परिवर्तन किये गये। किशोरों और स्त्री श्रमिकों के कार्य घण्टों को घटाकर प्रतिदिन १० तथा प्रति सप्ताह ५६½ कर दिया गया। समयोपरि को निषेध कर दिया गया। कारखाना विधान के अनेक बार विस्तार के कारण इसको संहिताबद्ध करने की मांग हुई। १८७८ के कारखाना व कार्यशाला अधिनियम द्वारा इस ओर भी प्रयास किया गया।

औद्योगिक संस्थानों को निम्न ५ श्रेणियों में विभाजित किया गया। (१) कपड़ा कारखाने (२) गैर-कपड़ा कारखाने (३) कार्यशालाएं (४) वह कार्यशालाएँ जहां न बालक और न किशोर श्रमिक रोजगार पर लगाये जाते थे तथा (५) घरेलू कार्यशालाएँ जिनमें केवल परिवार के सदस्य ही काम करते थे। कारखाने और कार्यशाला के बीच अन्तर इस आधार पर नहीं रहा कि उनमें कितने श्रमिक काम करते थे वरन् शक्ति-चालित मशीनों के प्रयोग करने अथवा न प्रयोग करने पर यह अन्तर आधारित कर दिया गया।

इस समय से लेकर १९१४ तक इंगलैंड में श्रम विधान के दो महत्वपूर्ण पहलू सामने आए। प्रथम तो सामान्य व्यवसायों में लगे श्रमिकों के लिए राज्य संरक्षण जारी रहा और दूसरे खतरनाक व्यवसायों में श्रम दशाओं को विनियमित करने के लिए विशेष पग उठाए गए। १८८३ में कारखाना अधिनियम के अन्तर्गत कुछ अन्य प्रकार के श्रमिकों के लिए भी नियम बनाये गए। उदाहरणार्थ सफेदा से सम्बन्धित कार्य करने वाले और नानबाई का कार्य करने वाले श्रमिकों के लिए नियम बनाये गए। १८८९ में सूती वस्त्र मिलों में नमी को नियन्त्रित करने के लिए भी उपबन्ध बनाए गए। १८८९ में थियेटर मनोरंजन में लगे बालकों की सुरक्षा हेतु इस अधिनियम का विस्तार कर दिया गया। १८९१ में कारखाना व कार्यशाला नाम का एक महत्वपूर्ण अधिनियम पारित किया गया और इसमें सम्बन्धित विषय को पूर्णतया दोहराया गया। कारखानों में काम करने के लिए बालकों की न्यूनतम आयु बढ़ाकर ११ वर्ष कर दी गई। जल-मल निकास की व्यवस्था का निरीक्षण स्थानीय अधिकारियों के निरीक्षकों को स्थानान्तरित कर दिया गया। १८९५ में बालकों के काम-घण्टे ३० प्रति सप्ताह तक सीमित कर दिये गए। १४ वर्ष से कम आयु वाले बालकों के लिए रात्रि-कार्य निषेध कर दिया गया। १८९६ में यह व्यवस्था की गई कि व्यवसायजनित बीमारियों की सूचना कारखाना निरीक्षकों को देनी होगी।

**१९०१ का कारखाना और कार्यशाला अधिनियम —**

संहितावद्ध करने का एक और प्रयत्न १९०१ में कारखाना व कार्यशाला अधिनियम में किया गया। यह काफी समय तक इंगलैंड में कारखाना विधान का आधार रहा। श्रमिकों की आयु तथा शारीरिक योग्यता, कार्य के घण्टे, मशीनें, दुर्घटना आदि से सुरक्षा आदि के विषय में इस अधिनियम में विस्तृत उपबन्ध थे। संस्थानों को दो वर्गों में बांट दिया गया—कारखाने व कार्यशालायें। कारखाने की परिभाषा के अन्तर्गत वह स्थान आते थे जहां उत्पादन प्रक्रिया में यान्त्रिक शक्ति का प्रयोग किया जाता था तथा कार्यशाला के अन्तर्गत वह स्थान आते थे जहाँ यान्त्रिक शक्ति का प्रयोग नहीं होता था। यह अधिनियम खदानों तथा २० फीट से अधिक गहरी खानों पर लागू नहीं होता था। इनके लिए पृथक से अधिनियम बनाए गए थे। इस अधिनियम में १२ वर्ष से कम आयु के बालकों का किसी भी कारखाने व कार्यशाला में नौकरी पर लगाना निषिद्ध कर दिया गया। १६ वर्ष से कम आयु

के श्रमिकों के लिए शारीरिक योग्यता का प्रमाण-पत्र देना अनिवार्य कर दिया गया। गैर-मौसमी उद्योगों में प्रतिदिन १० घंटे काम लिया जाता था। भोजन-समय विस्तार के लिए भी उपबन्ध था परन्तु छुट्टियों के लिए कोई व्यवस्था नहीं थी। इन अधिनियमों के अन्तर्गत जो विनियम बनाये गए थे वह १२ से १४ वर्ष के बालकों १४ से १८ वर्ष के किशोरों तथा १८ वर्ष से अधिक की स्त्री श्रमिकों पर भी लागू होते थे। परन्तु सफाई और सुरक्षा के उपबन्ध सभी श्रमिकों पर लागू होते थे।

**१९३७ का कारखाना अधिनियम —**

इसके पश्चात् १९३७ का कारखाना अधिनियम पारित हुआ जो पहली जुलाई १९३८ से लागू किया गया। इसमें अब तक के सभी कानूनों का समायोजन कर दिया गया। स्त्री और पुरुष श्रमिकों के कार्य के घंटे प्रतिदिन ९ अथवा प्रति सप्ताह ४८ निर्धारित कर दिए गए। कुल कार्य-घंटे भोजन के समय को मिलाकर प्रतिदिन ११ से अधिक नहीं हो सकते थे और इनको प्रातः ७ बजे से सायं ८ बजे के बीच में ही नियत करना होता था। यह भी व्यवस्था की गई कि रविवार को पूरे दिन तथा शनिवार को १ बजे के पश्चात् कोई कार्य नहीं होगा, तथा आधा घंटे का विश्राम या भोजन के लिए मध्यान्तर दिए बिना ४½ घंटे से अधिक लगातार काम नहीं होना चाहिये। कार्य की अधिकता के समय समयोपरि की अनुमति दी थी परन्तु फिर भी वास्तविक कार्य-घंटे प्रतिदिन १० से अधिक नहीं हो सकते थे। १६ वर्ष से कम आयु के श्रमिकों को सायं ६ बजे तक अपना कार्य बन्द कर देना होता था और जब तक मुख्य-निरीक्षक ४८ कार्य-घंटों की विशेष अनुमति न दे दे सामान्यतः उनसे प्रति सप्ताह ४४ घण्टों से अधिक कार्य नहीं लिया जा सकता था। समयोपरि या पाली के कार्य के लिए भी उन्हें नहीं लगाया जा सकता था। खानों पर कार्य करने वाले किशोरों के लिए कार्य के सामान्य घण्टे १९३५ के खान अधिनियम द्वारा प्रति सप्ताह ४८ निश्चित किए गए थे तथा इनके लिये समयोपरि को भी नियमित कर दिया गया था।

**१९४८ का कारखाना अधिनियम (Factories Act of 1948) —**

यद्यपि ब्रिटिश सरकार ने कार्य घंटों से सम्बन्धित अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के अभिसमय को स्वीकार नहीं किया था तथापि १९३९ ई० के युद्ध से पूर्व ब्रिटिश उद्योगों में सामान्यतः प्रति सप्ताह ४४ घंटे कार्य किया जाता था। १९४८ के कारखाना अधिनियम द्वारा १९३७ के कारखाना अधिनियम में कुछ परिवर्तन किए गए तथा उस के उपबन्धों का अधिक दृढ़ बना दिया गया। यह १९४८ का अधिनियम इस समय लागू है। इसके उपबन्ध निम्नलिखित हैं —

इस १९४८ के कारखाना अधिनियम में एक शताब्दी से अधिक से चले आ रहे कारखाना विधानों का समायोजन और संशोधन किया गया है। विशेषतया सामान्य कल्याण से सम्बन्धित इसमें अनेक नए उपबन्ध भी हैं। यह अधिनियम ७० लाख श्रमिकों को कार्य पर लगाने वाले ७॥ लाख औद्योगिक संस्थानों पर लागू होता

है जिनमें कारखाने, बन्दरगाह तथा निर्माण कार्य आदि सभी आ जाते हैं। अधिनियम के प्रशासन का अधिकार श्रम मंत्रालय के कारखाना विभाग तथा राष्ट्रीय सेवा कार्यालय को दिया गया है। यह देखने का उत्तरदायित्व कि अधिनियम के उपबन्धों को ठीक प्रकार से लागू किया जा रहा है तथा सुरक्षा स्वास्थ्य व कल्याण के ऊंचे आदर्शों को कायम रखा जा रहा है, कारखाना निरीक्षकों का है। यह निरीक्षक कारखाना विभाग के अन्तर्गत आते हैं।

मुख्य रूप से अधिनियम में जो सुरक्षा के हेतु विनियम बनाए गए हैं वह निम्नलिखित विषयों से सम्बन्धित हैं मशीनों की उचित प्रकार से देखभाल और उनके चारों ओर रोक, बोझ या सामान उठाने वाले यंत्र, भाप के बॉयलर्स तथा दबाव आदि से सम्बन्धित यन्त्र, काम के स्थान पर सुरक्षापूर्वक पहुँचने की व्यवस्था, विस्फोट होने तथा आग लगने पर रोकथाम और नियन्त्रण आदि। यदि किसी विशेष प्रक्रिया या मशीन से सम्बन्धित किसी विशेष खतरे का भय हो तो उनके लिए इन नियमों के अनुपूरण या संशोधन के लिए विनियम संहिताएं भी बनाई जा सकती हैं। सुरक्षा पर्यवेक्षण के लिए भी उपबन्ध बनाए गए हैं। साधारणतया तो फर्में स्वयं ही इस प्रकार की व्यवस्था कर लेती है और सुरक्षा अधिकारी अथवा सुरक्षा समिति नियुक्त कर देती हैं। अधिनियम में इस बात की व्यवस्था की गई है कि सभी प्रकार की दुर्घटनाओं की सूचना चाहे वह गम्भीर हों अथवा न हों परन्तु जिनमें श्रमिक कम से कम तीन दिन कार्य करने में असमर्थ हो जाय कारखाना निरीक्षकों को देनी होगी। मालिकों और उनकी सुरक्षा व्यवस्था से कारखाना निरीक्षक दुर्घटनाओं की रोकथाम के साधन अपनाने के लिए कह सकते हैं।

स्वच्छता प्रति श्रमिक घन स्थान तापक्रम संवातन धूल और धुएं को दूर करने की व्यवस्था प्रकाश पाने की सुविधायें कपड़े लावर्स प्राथमिक उपचार व पीने के पानी की व्यवस्था आदि के सम्बन्ध में भी अधिनियम में व्यवस्था की गई है। १६ से १८ वर्ष की आयु के किशोरों तथा स्त्रियों के कार्य घंटे भी नियमित किए गए हैं। १६ वर्ष से कम आयु वालों के लिये कार्य-घंटे प्रति सप्ताह ४४ निश्चित किए गए हैं। भोजन मध्यान्तरों रात्रि मध्यान्तरों व एक नियमित साप्ताहिक विश्राम दिन की भी व्यवस्था करने के उपबन्ध हैं। स्त्रियों और किशोरों के लिए समयापरि कार्य को सीमित कर दिया गया है तथा १६ वर्ष से कम आयु के बालकों के लिए समयोपरि काम निषिद्ध है। इन उपबन्धों से तथा बालकों व स्त्रियों के रात्रि काम पर निषेध लगाने के उपबन्ध से कुछ छूट देने की भी व्यवस्था की गई है क्योंकि कार्य-घण्टों को कुछ अन्तर के साथ लागू करने की आवश्यकता अनुभव की गई थी ताकि बिजली की शक्ति से एक ही समय कार्य लेने के स्थान पर इसके भार का विस्तार हो सके।

अधिनियम में यह व्यवस्था भी की गई है कि १६ वर्ष से कम आयु के सभी श्रमिकों की कारखानों के मुख्य निरीक्षक द्वारा नियुक्त सर्जनों द्वारा डाक्टरी परीक्षा

के श्रमिकों के लिए शारीरिक योग्यता का प्रमाण-पत्र देना अनिवार्य कर दिया गया। गैर-वस्त्र उद्योगों में प्रतिदिन १० घंटे काम लिया जाता था। श्रम-समय विस्तार के लिए भी उपबन्ध था परन्तु छुट्टियों के लिए कोई व्यवस्था नहीं थी। इन अधिनियमों के अन्तर्गत जो विनियम बनाये गए थे वह १२ से १४ वर्ष के बालकों १४ से १८ वर्ष के किशोरों तथा १८ वर्ष से अधिक की स्त्री श्रमिकों पर भी लागू होते थे। परन्तु सफाई और सुरक्षा के उपबन्ध सभी श्रमिकों पर लागू होते थे।

## १९३७ का कारखाना अधिनियम —

इसके पश्चात् १९३७ का कारखाना अधिनियम पारित हुआ जो पहली जुलाई १९३८ से लागू किया गया। इसमें अब तक के सभी कानूनों का समायोजन कर दिया गया। स्त्री और पुरुष श्रमिकों के कार्य के घंटे प्रतिदिन ९ अथवा प्रति सप्ताह ४८ निर्धारित कर दिए गए। कुल कार्य-घंटे भोजन के समय को मिलाकर प्रतिदिन ११ से अधिक नहीं हो सकते थे और इनको प्रातः ७ बजे से सायं ८ बजे के बीच में ही नियत करना होता था। यह भी व्यवस्था की गई कि रविवार को पूरे दिन तथा शनिवार को १ बजे के पश्चात् कोई कार्य नहीं होगा तथा आधा घंटे का विश्राम या भोजन के लिए मध्यान्तर दिए बिना ४½ घंटे से अधिक लगातार काम नहीं होना चाहिये। कार्य की अधिकता के समय समयोपरि की अनुमति तो थी परन्तु फिर भी वास्तविक कार्य-घंटे प्रतिदिन १० से अधिक नहीं हो सकते थे। १६ वर्ष से कम आयु के श्रमिकों को सायं ६ बजे तक अपना कार्य बन्द कर देना होता था और जब तक राज्य-सचिव ४८ कार्य-घंटा की विशेष अनुमति न दे दे सामान्यतः उनसे प्रति सप्ताह ४४ घन्टों से अधिक काम नहीं लिया जा सकता था। समयोपरि या पाली के काम के लिए भी उन्हें नहीं लगाया जा सकता था। दुकानों पर कार्य करने वाले किशोरों के लिए कार्य के सामान्य घंटे १९३४ के दुकान अधिनियम द्वारा प्रति सप्ताह ४८ निश्चित किए गए थे तथा इनके लिए समयोपरि को भी नियमित कर दिया गया था।

## १९४८ का कारखाना अधिनियम (Factories Act of 1948) —

यद्यपि ब्रिटिश सरकार ने कार्य घंटों से सम्बन्धित अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के अभिसमय को स्वीकार नहीं किया था तथापि १९३९-४५ के युद्ध से पूर्व ब्रिटिश उद्योगों में सामान्यतः प्रति सप्ताह ४४ घंटे कार्य किया जाता था। १९४८ के कारखाना अधिनियम द्वारा १९३७ के कारखाना अधिनियम में कुछ परिवर्तन किए गए तथा उस के उपबन्धों को अधिक दृढ़ बना दिया गया। यह १९४८ का अधिनियम इस समय लागू है। इसके उपबन्ध निम्नलिखित हैं —

इस १९४८ के कारखाना अधिनियम में एक शताब्दी से अधिक से चले आ रहे कारखाना विधानों का समायोजन और संशोधन किया गया है। विशेषतया सामान्य कल्याण से सम्बन्धित इसमें अनेक नए उपबन्ध भी हैं। यह अधिनियम ७० लाख श्रमिकों को कार्य पर लगाने वाले ७½ लाख औद्योगिक संस्थानों पर लागू होता

है जिनमें कारखाने, बन्दरगाह तथा निर्माण काम आदि सभी आ जाते हैं। अधिनियम के प्रशासन का अधिकार श्रम मंत्रालय के कारखाना विभाग तथा राष्ट्रीय सेवा कार्यालय को दिया गया है। यह देखने का उत्तरदायित्व कि अधिनियम में उपबन्धों को ठीक प्रकार से लागू किया जा रहा है तथा सुरक्षा, स्वास्थ्य व कल्याण के उच्च आदर्शों को कायम रक्खा जा रहा है कारखाना निरीक्षकों का है। यह निरीक्षक कारखाना विभाग के अन्तर्गत आते हैं।

मुख्य रूप से अधिनियम में जो सुरक्षा के हेतु विनियम बनाए गए हैं वह निम्नलिखित विषयों से सम्बन्धित हैं मशीनों की उचित प्रकार से देखभाल और उनके चारों ओर रोक बोझ या सामान उठाने वाले यंत्र भाप के बॉयलर्स तथा दबाव आदि से सम्बन्धित यंत्र काम के स्थान पर सुरक्षापूर्वक पहुँचने की व्यवस्था विस्फोट होने तथा आग लगने पर रोकथाम और नियन्त्रण आदि। यदि किसी विशेष प्रक्रिया या मशीन से सम्बन्धित किसी विशेष खतरे का भय हो तो उनके लिए इन नियमों के अनुपूरण या संशोधन के लिए विनियम संहितायें भी बनाई जा सकती हैं। सुरक्षा पर्यवेक्षण के लिए भी उपबन्ध बनाए गए हैं। साधारणतया तो फर्में स्वयं ही इस प्रकार की व्यवस्था कर लेती हैं और सुरक्षा अधिकारी अथवा सुरक्षा समिति नियुक्त कर देती हैं। अधिनियम में इस बात की व्यवस्था की गई है कि सभी प्रकार की दुर्घटनाओं की सूचना, चाहे वह गम्भीर हों अथवा न हों परन्तु जिनमें श्रमिक कम से कम तीन दिन कार्य करने में असमर्थ हो जाय कारखाना निरीक्षकों को देनी होगी। मालिकों और उनकी सुरक्षा व्यवस्था से कारखाना निरीक्षक दुर्घटनाओं की रोकथाम के साधन अपनाने के लिए कह सकते हैं।

स्वच्छता प्रति श्रमिक स्थान स्थान तापक्रम संवातन धूल और धुएँ को दूर करने की व्यवस्था, प्रकाश पाने की सुविधायें कपड़े आराम प्राथमिक उपचार व पीने के पानी की व्यवस्था आदि के सम्बन्ध में भी अधिनियम में व्यवस्था की गई है। १६ से १८ वर्ष की आयु के किशोरों तथा स्त्रियों के कार्य घंटे भी नियमित किए गए हैं। १६ वर्ष से कम आयु वालों के लिये काम-घंटे प्रति सप्ताह ४४ निश्चित किए गए हैं। भोजन मध्यान्तरों, रात्रि मध्यान्तरों व एक नियमित साप्ताहिक विश्राम दिन की भी व्यवस्था करने के उपबन्ध हैं। स्त्रियों और किशोरों के लिए समयोपरि कार्य को सीमित कर दिया गया है तथा १६ वर्ष से कम आयु के बालकों के लिए समयोपरि काम निषिद्ध है। इन उपबन्धों में तथा बालकों व स्त्रियों के रात्रि काम पर निषेध लगाने के उपबन्ध में कुछ छूट देने की भी व्यवस्था की गई है क्योंकि कार्य-घण्टों को कुछ अन्तर के साथ लागू करने की आवश्यकता अनुभव की गई थी ताकि बिजली की शक्ति से एक ही समय कार्य लेने के स्थान पर इसके भार का विस्तार हो सके।

अधिनियम में यह व्यवस्था भी की गई है कि १६ वर्ष से कम आयु के सभी श्रमिकों की डाक्टरों के मुख्य निरीक्षक द्वारा नियुक्त सर्जनों द्वारा डाक्टरी परीक्षा

की जाए और यह देखा जाए कि वह कार्य करने के योग्य है अथवा नहीं। कुछ विशेष उद्योगों व प्रक्रियाओं के लिए कुछ विशेष विनियम बनाए गए हैं। इनका उद्देश्य यह है कि श्रमिकों का हानिकारक पदार्थों तथा अन्य विशेष प्रकार के खतरों से बचाव किया जाए तथा उनकी सर्जनों द्वारा समय-समय पर डाक्टरी परीक्षा भी की जाए ताकि व्यवसायजनित बीमारियों की रोकथाम हो सके और उन पर काबू पाया जा सके। कारखानों के कुछ विशेष वर्गों के लिए या किसी विशेष कारखाने के लिए कुछ विशेष मामलों में डाक्टरी पर्यवेक्षण के हेतु विनियम बनाने की व्यवस्था भी की गई है। सुरक्षा पर्यवेक्षण की भाँति ऐसी व्यवस्था को ऐच्छिक रूप से अपनाने के लिए मालिकों से भी कहा गया है।

१९६१ का कारखाना अधिनियम अब सुरक्षा स्वास्थ्य और कल्याण कार्यों की सूचना एकत्रित करके तथा इन से सम्बन्धित विषयों का प्रचार करके उन्हें उन्नत करने का तथा सुरक्षा स्वास्थ्य और कल्याण समस्याओं से सम्बन्धित विषयों पर अनुसन्धान करने का उत्तरदायित्व श्रम व राष्ट्रीय सेवा के मन्त्री पर डालता है। यह कार्य इस मन्त्रालय द्वारा १९६१ के अधिनियम से पूर्व भी किए जा रहे थे। अब इस अधिनियम ने इन्हें वैधानिक रूप दे दिया है।

प्रतिरक्षा विनियमों के अन्तर्गत जारी किए गए १९४३ के कारखाना (कैन्टीन) आदेश के अतिरिक्त कारखानों के मुख्य निरीक्षक को भी यह अधिकार दिया गया है कि उन संस्थानों में जहाँ २५० या इससे अधिक श्रमिक कार्य करते हैं ऐसी कैन्टीनों की स्थापना का आदेश दे सके जिनसे गर्म-गर्म भोजन खरीदा जा सके।

खानों के सम्बन्ध में विधान —

ब्रिटेन में खानों के लिए काफी समय से 'खान विनियम अधिनियम (Mines Regulation Acts) बनते आ रहे हैं। उदाहरणतः १८४२ में स्त्रियों व १० वर्ष से कम आयु के बालकों को काम पर लगाना निषिद्ध कर दिया गया था। खानों में कार्य-दशाओं को नियमित करने के लिए १८६०, १८७२, १८८१ तथा १८९६ में विनियम बनाए गए। १८५० में खानों के निरीक्षकों की भी व्यवस्था की गई थी। १९११ में कोयला खानों से सम्बन्धित सभी कानूनों को 'कोयला खान विनियम अधिनियम' में संहिता-बद्ध कर दिया गया। १९५४ का कोयला और पत्थर की खानों का अधिनियम (Mines and Quarries Act of 1954) सबसे अन्तिम विधान है। यह अधिनियम एक व्यापक वैधानिक सुरक्षा संहिता का आधार है। इस संहिता में खान के भीतर काम करने वाले श्रमिकों के विषय में कई नियम हैं। उदाहरणतः संवातन, खान के भीतरी भाग की उचित प्रकार से सुरक्षा, परिवहन व मशीनरी, विस्फोटक द्वारा विस्फोट का संकट, सुरक्षा दल एवं प्राथमिक उपचार आदि। इसके अतिरिक्त प्रबन्धक, पर्यवेक्षक और निरीक्षकों की योग्यता की परीक्षा और खानों में कार्य-नीति आदि के सम्बन्ध में भी उप-बन्ध हैं। १८४२ से ही स्त्रियों व बालकों को खानों के भीतर रोजगार पर लगाना निषिद्ध है। बालकों की न्यूनतम आयु को भी समय-समय पर बढ़ाया गया है। खानों

के भीतर श्रमिकों के कार्य घन्टे १९१९ में एक अधिनियम द्वारा प्रति पारी ७ और १९५० में कोयला खान अधिनियम द्वारा प्रति पारी ७½ निर्धारित किए गए थे। १९४६ में कोयला राष्ट्रीयकरण अधिनियम द्वारा राष्ट्रीय कोयला बोर्ड की स्थापना की गई और इसे श्रमिकों की सुरक्षा स्वास्थ्य और कल्याण को उन्नत करने का उत्तरदायित्व सौंपा गया। इसने १ जनवरी १९४७ से इस उद्योग के निर्देशन के कार्य को सम्भाल लिया है। कोयला व पत्थर की खान अधिनियमों के प्रशासन तथा राष्ट्रीय कोयला बोर्ड के ऊँचे स्तरों को बनाये रखने में सहायता देने का उत्तरदायित्व ईंधन तथा शक्ति मंत्रालय के कोयला व पत्थर की खानों के विभाग पर है। कार्यान्वित उत्तरदायित्व कोयला व पत्थर की खानों के निरीक्षण दल पर है। यह दल विभाग का ही एक अंग होता है।

## जन स्वास्थ्य अधिनियम (Public Health Acts) —

इंगलैंड में जन स्वास्थ्य अधिनियम भी बनाये गए हैं। इनके अन्तर्गत स्थानीय अधिकारियों को मकानों तथा कार्य करने के स्थानों में सफाई की व्यवस्था का विनियमन करने का अधिकार दिया गया है और गंदे हानिकारक बे-हवादार अथवा अति भीड़ वाले कार्य के स्थानों को परेशान करने वाले स्थान (Nuisance) घोषित करके इनकी बुराइयों को दूर करने के नियमों को लागू करने का अधिकार भी दे दिया गया है।

## दुकान अधिनियम (Shops Acts) —

इंगलैंड में दुकान अधिनियमों को १९५० के दुकान अधिनियम में समायोजित कर दिया गया है। इसके अन्तर्गत स्थानीय अधिकारियों को अधिकार है कि वह यह देखें कि उनके क्षेत्र में आने वाली सभी दुकान उचित नवातन तापक्रम प्रकाश सफाई और धोने की सुविधाओं के उपबन्धों को लागू करती हैं तथा दुकान बन्द करने के घन्टों के विषय में अधिनियम के उपबन्धों का उचित प्रकार से पालन किया जाता है। जब तक विशेष छूट न प्रदान की गई हो सभी दुकानों को रविवार के दिन तथा सप्ताह में एक दिन एक बजे एवं शेष दिन ८ बजे सायं बन्द करने का आदेश है परन्तु एक दिन दुकानें ९ बजे बन्द की जा सकती हैं। १६ वर्ष से कम आयु के श्रमिकों के लिए कार्य के घन्टे प्रति सप्ताह ४४ तथा १६ से १८ वर्ष की आयु के श्रमिकों के लिए प्रति सप्ताह ४८ निर्धारित किये गए हैं।

## बालकों के सम्बन्ध में विधान —

१९२० एवं १९२८ में बालक एवं किशोर अधिनियमों का १९३३ एवं १९३८ के अधिनियमों तथा १९४४ से १९४८ तक के शिक्षा अधिनियमों द्वारा विकरण (Modified) किया गया। अधिनियम के अन्तर्गत १३ वर्ष से कम आयु के बालकों का काम पर लगाना निषिद्ध है। १३ वर्ष से कम आयु के बालकों को स्कूल के दिनों में स्कूल के समय के अतिरिक्त केवल दो घन्टे के लिये काम पर लगाया जा सकता है

और यह भी प्रातः ६ बजे से रात्रि के आठ बजे के समय के बीच में। परन्तु स्थानीय अधिकारी बालकों के रोजगार में कार्य के घन्टों और दशाओं को नियमित कर सकते हैं। ऐसे बालकों को जो कारखाना कानून अथवा दुकान अधिनियम के अन्तर्गत नहीं आते १९३८ के एक अन्य अधिनियम द्वारा (Young Persons Employment Act, 1938) सुरक्षा प्रदान की गई है और इस अधिनियम के अन्तर्गत उनके कार्य के घन्टे निर्धारित कर दिये गये हैं—(१८ वर्ष से कम आयु के बालकों के लिए प्रति सप्ताह ४८ तथा १६ वर्ष से कम आयु के बालकों के लिए प्रति सप्ताह ४४)

मजदूरी विनियमन अधिनियम (Wage Regulation Acts) —

इस सम्बन्ध में पहला अधिनियम १९०९ का व्यापार बोर्ड अधिनियम (Trade Boards Act) था। इसके पश्चात् १९१२ का कोयला खान (न्यूनतम मजदूरी) अधिनियम पारित किया गया। १९०९ के अधिनियम के अन्तर्गत व्यापार बोर्ड को (१९१७ के पश्चात् से श्रम मंत्रालय को) यह अधिकार था कि ऐसे किसी भी व्यापार के लिए जिसमें अन्य व्यवसायों की अपेक्षा मजदूरी बहुत ही कम है न्यूनतम मजदूरी निर्धारित करने के लिए एक बोर्ड की नियुक्ति कर दे। प्रारम्भ में तो यह अधिनियम ऐसे व्यवसायों में लागू होता था जो कि शोषित समझे जाते थे परन्तु १९१४ तक यह अधिनियम लगभग ८ व्यवसायों पर लागू हो गया था जिनमें लगभग ५ लाख श्रमिक काम करते थे। १९१८ के संशोधित अधिनियम में श्रम मंत्रालय को यह अधिकार दे दिया गया कि वह ऐसे व्यवसायों के लिए जिनमें मजदूरी को नियमित करने की कोई व्यवस्था नहीं थी व्यापार बोर्डों की नियुक्ति कर सके। इस अधिनियम में मजदूरी को नियमित करने की किसी उचित व्यवस्था के अभाव की ओर ध्यान आकर्षित किया गया था।

इसके पश्चात् इंगलैंड में मजदूरी नियमित करने की वैधानिक व्यवस्था का विकास हुआ। इस समय मजदूरी कौंसिल 'कैटरिंग मजदूरी बोर्ड' और 'कृषि मजदूरी बोर्ड' पाए जाते हैं जो ऐसे उद्योगों के लिए हैं जिनमें मालिकों व श्रमिकों के संगठनों के अभाव के कारण रोजगार की शर्तों और दशाओं पर प्रभावपूर्ण समझौता करने के लिए कोई ऐच्छिक रूप से बातचीत करने की व्यवस्था नहीं है, और यदि है भी तो इतनी पर्याप्त नहीं है कि ऐच्छिक रूप से समझौतों का पालन तमाम उद्योगों में कराया जा सके। मजदूरी कौंसिल तथा मजदूरी बोर्डों में उद्योग से सम्बन्धित श्रमिकों व मालिकों के प्रतिनिधि होते हैं। इनमें कुछ स्वतन्त्र सदस्य भी होते हैं। इनको यह अधिकार है कि वह न्यूनतम दशाओं और शर्तों के लिए सम्बन्धित मंत्री को जो सामान्यतः श्रम मंत्री होता है प्रस्ताव प्रस्तुत कर सकें। इन प्रस्तावों को बाद में वैधानिक रूप दे दिया जाता है। लगभग ४० से ५० लाख श्रमिक अपनी रोजगार की शर्तों को ऐसी वैधानिक व्यवस्था द्वारा निर्धारित कराने में सफल हुए हैं। दैनिक आधार पर मजदूरी पाने वाले श्रमिकों के लिए उचित दर की व्यवस्था की गई है। समयानुसार मजदूरी को भी निश्चित कर दिया गया है। १९४५ में एक मजदूरी

कौंसिल अधिनियम पारित किया गया जिसके अन्तर्गत श्रम मंत्री बोर्डों तथा कौंसिलों को वैधानिक मान्यता प्रदान कर दी गई है तथा श्रम मंत्री को यह अधिकार दिया गया है कि वह इनके निर्णयों को कानूनी रूप से लागू कर सके।

कृषि के लिए भी न्यूनतम मजदूरी विधान पारित किया गया है। १९१७ के अनाज उत्पादन अधिनियम (Corn Production Act) के अन्तर्गत कृषि श्रमिकों की न्यूनतम मजदूरी २५ शिलिंग प्रति सप्ताह निर्धारित की गई थी। परन्तु इस अधिनियम को १९२१ में निरस्त कर दिया गया और मजदूरी बोर्डों के स्थान पर ऐच्छिक सुलह समितियों की स्थापना की गई। यह समितियां प्रत्येक क्षेत्र के लिए मजदूरी की न्यूनतम दरें निर्धारित करती थी और यदि इन दरों से कृषि मंत्री सहमत हो जाता था तब इनका मानना अनिवार्य हो जाता था। परन्तु इन समितियों को सफलता प्राप्त नहीं हुई। अगस्त १९२४ में कृषि मजदूरी अधिनियम पारित किया गया जो अभी तक चला आ रहा है। १९४० में इसमें कृषि मजदूरी (विनियमन) अधिनियम द्वारा संशोधन किया गया था। अधिनियम के अन्तर्गत कृषि एवं मत्स्य (Fisheries) मन्त्री को प्रत्येक प्रदेश में कृषि मजदूरी समितियों की स्थापना करने का आदेश दिया गया है। यह समितियां कृषि श्रमिकों के कार्य के घण्टे तथा मजदूरी की न्यूनतम दरें निर्धारित करती हैं। यदि इन दरों को केन्द्रीय कृषि मजदूरी बोर्ड की स्वीकृति प्राप्त हो जाती है तो इन्हें वैधानिक रूप प्रदान कर दिया जाता है। इसके अतिरिक्त इंगलैंड में न्यूनतम मजदूरी को निर्धारित करने वाले अनेक और अधिनियम हैं। उदाहरण के लिए १९१२ का कोयला खान न्यूनतम मजदूरी अधिनियम १९३८ का सड़क परिवहन अधिनियम (Road Haulage Wages Act) १९४३ का कैटॅरिंग मजदूरी अधिनियम (Catering Wages Act) आदि। १९३८ के सवेतन छुट्टी अधिनियम के अन्तर्गत सब वैधानिक मजदूरी निर्धारित करने वाली संस्थाएं इस बात की भी सिफारिश कर सकती हैं कि ६ नियमित सार्वजनिक छुट्टियों के अतिरिक्त वर्ष में सात दिन की सवेतन छुट्टियां भी प्रदान की जाएं।

**अन्य श्रम विधान —**

जहां तक इंगलैंड में श्रमिक संघों के विधान का सम्बन्ध है इसके विषय में अध्याय ६ में विवेचन किया जा चुका है। औद्योगिक सम्बन्धों के विषय में विधान का उल्लेख अध्याय ८ में, सामाजिक सुरक्षा योजनाओं के सम्बन्ध में अध्याय १२ में तथा आवास के सम्बन्ध में अध्याय १० में उल्लेख किया जा चुका है। कृषि श्रमिकों के लिए १९५२ व १९५६ में दो अधिनियम बनाए गए हैं ताकि उनकी कृषि में रसायन के उपयोग से जो हानि पहुंचती है उनसे सुरक्षा की जा सके।

**ऐच्छिक समझौते तथा प्रयत्न (Voluntary Agreements and Efforts) —**

यहां यह बात उल्लेखनीय है कि वैधानिक उपबन्धों के अतिरिक्त श्रमिकों की सुरक्षा कल्याण और कार्य घण्टों के सम्बन्ध में ऐच्छिक समझौतों और ऐच्छिक संगठनों द्वारा भी अनेक पग उठाए गए हैं। इनके द्वारा स्थापित किए गए स्तर कहीं

कहीं तो कानून द्वारा निर्धारित स्तरों से भी ऊंचे हैं। ऐच्छिक समझौतों द्वारा निर्धारित किए गए कार्य-घण्टे औसतन प्रति सप्ताह ४६.१ हैं अर्थात् वैधानिक रूप से निर्धारित किए गए अधिकतम घण्टों से भी दो घण्टे कम हैं। अधिकांश श्रमिकों को सार्वजनिक छुट्टियों के अतिरिक्त दो सप्ताह की सवेतन छुट्टी प्रदान की जाती है। शारीरिक परिश्रम करने वाले श्रमिकों को भी ६ वैधानिक सार्वजनिक छुट्टियों के अतिरिक्त एक सप्ताह की वेतन सहित छुट्टी प्रदान की जाती है। जहां तक सुरक्षा का सम्बन्ध है, कारखाना खान तथा पत्थर की खानों के निरीक्षकों द्वारा दुर्घटना निरोध आन्दोलन का जोरदार समर्थन किया जाता है जो एक ऐच्छिक मितव्ययी अभियान है। सुरक्षा समस्याओं के सम्बन्ध में अन्वेषण किए जाते हैं। सुरक्षा अधिकारियों एवं दुर्घटना निरोध समितियों की भी स्थापना की गई है। जहां तक स्वास्थ्य व कल्याण का सम्बन्ध है अधिकतर कारखाने पूर्ण समय के लिए या आंशिक समय के लिए डाक्टर एवं औद्योगिक नर्स गर्म भोजन के लिए कैन्टीन आदि की व्यवस्था करते हैं। क्लब तथा खेल के स्थानों का पूर्ण अथवा आंशिक व्यय मालिकों द्वारा दिया जाता है। मालिक राज्य बीमा योजना के अनुपूरक के रूप में अवकाश प्राप्ति तथा बीमारी बीमों की व्यवस्था करते हैं। प्रशिक्षण और शिक्षा की सुविधायें भी कारखानों द्वारा प्रदान की जाती हैं। कुछ कारखानों में स्वयं नर्सिंग होम व पुनर्वास केन्द्र भी हैं। कुछ कारखाने तो श्रमिकों के बच्चों के लिए छात्र वृत्ति भी प्रदान करते हैं तथा श्रमिकों के लिए स्कूलों अथवा कालिजों की व्यवस्था भी करते हैं। सभी कोयला खानों व खानों के ऊपर स्नान-गृहों की व्यवस्था है। कल्याण और सुरक्षा के सामाजिक और मनोवैज्ञानिक पहलुओं पर अधिक जोर दिया जाता है।

## उपसंहार —

इंगलैण्ड में यद्यपि श्रम विधान से यह प्रकट हो जाता है कि उद्योग में राज्य ने किस सीमा तक हस्तक्षेप किया है परन्तु श्रमिकों की कार्य की दशायें सुरक्षा और कल्याण के लिए हमें विधान के उपबन्धों पर ही दृष्टिपात नहीं करना चाहिए वरन् श्रमिकों के कल्याण व स्वास्थ्य के उन ऐच्छिक समझौतों और ऐच्छिक उपायों की ओर भी ध्यान देना चाहिए। भारत ग्रेट ब्रिटेन के अनुभवों से बहुत लाभ उठा सकता है। परन्तु जब तक श्रमिकों के संगठन शक्तिशाली नहीं हो जाते और मालिक ऐच्छिक रूप से श्रमिकों के लिए अच्छी काम की दशाओं और कल्याण साधनों में उन्नति नहीं करते हमें श्रमिकों की दशा सुधारने के लिए राज्य पर निर्भर रहना पड़ेगा।

---

२२

# बाल तथा स्त्री श्रमिक
## (Child and Woman Labour)

**बालकों को रोजगार पर लगाने की समस्या :—**

आधुनिक औद्योगीकरण के आगमन के साथ मालिकों में यह प्रवृत्ति उत्पन्न हो गई कि कम लागत लगाकर अधिक लाभ प्राप्त किया जाय। अतः प्रत्येक देश में बालकों को अधिक संख्या में कारखानों में रोजगार पर लगाया गया। इन बालकों को बहुत कम मजदूरी दी जाती थी और उनसे अत्यधिक समय तक कार्य कराया जाता था। यह बालक अत्यन्त कष्टप्रद परिस्थितियों में कार्य करते थे। पिछले अध्याय में इंगलैंड में औद्योगिक क्रांति के प्रारम्भ में बालकों की दशा का वर्णन किया जा चुका है। भारत में भी औद्योगीकरण के साथ बालकों को अधिक संख्या में कारखानों में रोजगार पर लगाया गया। कुछ उद्योगों में इनको अब भी रोजगार पर लगाया जाता है, यद्यपि इनकी आयु, कार्य-घण्टे आदि के लिए कुछ विशेष कानूनी उपबन्ध बना दिये गये हैं। श्रम अनुसंधान समिति के शब्दों में "कुछ उद्योगों में अभी तक बालकों को अवैध रूप से रोजगार में लगाना भारत की श्रम दशाओं पर एक काला धब्बा है।"*

कृषि, व्यापार, उद्योग, खान तथा यातायात में काम करने वाले बालकों की संख्या के निश्चित और विस्तृत आंकड़े प्राप्य नहीं हैं। किन्तु यह साधारण ज्ञान का विषय है कि देश के बालकों की एक बड़ी संख्या जीविकोपार्जन में व्यस्त है जबकि उन्हें सामान्य एवं व्यावसायिक शिक्षा मिलनी चाहिये जो उनके आगामी जीवन के लिए अत्यंत आवश्यक है। भारत में मुख्यतः कृषि व्यापार, अनियंत्रित कार्यशालाओं बागान और कारखानों में भी बालकों को रोजगार पर लगाया जाता है।

**बालकों को रोजगार पर लगाने के कारण —**

बालकों को रोजगार पर लगाने के मुख्य कारणों में से एक कारण तो यह है कि वयस्क श्रमिकों की आय बहुत कम है। इसके अतिरिक्त भारत में राज्य द्वारा संचालित किसी पारिवारिक भत्ते की ऐसी योजना का अभाव है जिसके द्वारा निर्धन माता-पिता अपने बालकों को पर्याप्त एवं संतुलित आहार और रहने योग्य उचित परिस्थितियां दे सकें। किसी ऐसी सामान्य शिक्षा योजना का भी अभाव है जिसमें निर्धारित न्यूनतम आयु वाले बालकों को स्कूलों में शिक्षा पाना अनिवार्य हो। सुरक्षात्मक श्रम विधान का भी देश में धीमा विकास हुआ है और ऐसा विधान कृषि और छोटे पैमाने के उद्योग जैसे अनेक महत्वपूर्ण रोजगारों पर अब तक लागू नहीं

---

* *One black spot of labour conditions in India is the illegal employment of children in certain industries.*

होता। बालकों की सुरक्षा के लिए जो वर्तमान कानून है उनका भी उल्लंघन होता है क्योंकि राज्य की निरीक्षण व्यवस्था पर्याप्त नहीं है। ये समस्त परिस्थितियां इंगित करती है कि विद्यालयों को न जाने वाले बालकों की अधिकांश संख्या अपने माता-पिता की अल्प आय की कमी-पूर्ति हेतु कार्य करने के लिए भेजी जाती है।

### बागान में बाल श्रमिक —

बागान के क्षेत्रों में बालकों की अधिक संख्या मुख्यतः चाय एवं कॉफी की उपज में लगी है। बागान में बालक ६ या ७ वर्ष की आयु से ही कार्य करना प्रारम्भ कर देते हैं। श्रम अनुसंधान समिति के अनुसार समस्त श्रमिकों में से १५ वर्ष की आयु से कम के बालकों की प्रतिशत संख्या इस प्रकार थी — बंगाल के 'डारस' नामक क्षेत्र में २३·७%, दार्जिलिंग में २१%, असम की तराई में १४.५%, सुरमा घाटी में १६%, दक्षिणी भारत के चाय एवं कॉफी के बागान में ११% और रबर के बगीचों में ४.१%। बागान में लगे बालकों के विस्तृत आंकड़े केवल असम के चाय बागान से प्राप्त हैं। चाय क्षेत्र प्रवासी श्रमिक नियंत्रक की वार्षिक रिपोर्ट के अनुसार १९१८–१९ में रजिस्टर में लिखित बालकों की संख्या इस प्रकार थी — बसे हुये बाल श्रमिक ८१,९९८ और अबसतु बाल श्रमिक ६,९८७। १९४४-४५ में बसे हुए बाल श्रमिकों की संख्या ६,६१५ थी और अबसतु बाल श्रमिकों की संख्या ६,०२५ थी। १९५०-५१ में बसे हुए बाल श्रमिक ७१,७७९ और अबसतु बाल श्रमिक ९,११८ थे। १९५१ में चाय के बागान में रोजगार पर लगे बालकों की संख्या १११,२६४ थी अर्थात् श्रमिकों की दैनिक औसत संख्या में से ११.६% बालक थे। १९५४ में यह प्रतिशत घट कर १० रह गई थी। अन्य बागान के विषय में आंकड़े प्राप्त नहीं हैं, किन्तु श्री पी. एस. नरसिंहम के मतानुसार अन्य बागान में बालकों की कुल संख्या ६५,००० हो सकती है।* अतः बागान में कार्य करने वाले बालकों की कुल संख्या लगभग २ लाख से अधिक अनुमानित की जा सकती है। १९४८ से १२ वर्ष की आयु से कम के बालक बागान में रोजगार पर नहीं लगाए जा सकते तथा १९५१ के बागान श्रम अधिनियम ने बालकों की आयु १२ एवं किशोरों की आयु १२ से १८ वर्ष तक निर्धारित कर दी है।

### कारखानों में बाल श्रमिक —

केन्द्रीय श्रम मंत्रालय के ब्यूरो द्वारा किए गए एक सर्वेक्षण की रिपोर्ट ने जो १९५४ में प्रकाशित हुई थी — विभिन्न उद्योगों में बालकों के रोजगार की दशाओं पर काफी प्रकाश डाला है। कारखाना अधिनियम के अन्तर्गत प्राप्त विवरण से ज्ञात होता है कि कारखाना उद्योगों में लगे बालकों की संख्या धीरे-धीरे कम होती जा रही है।

---

* A. N Agarwal  *Indian Labour Problems*, page 142.

इनके सम्बन्ध में आंकड़े निम्न प्रकार हैं —

| वर्ष | रोजगार में लगे बालकों की संख्या | कुल श्रमिक संख्या में से बालकों का प्रतिशत |
|---|---|---|
| १८९२ | १८ ८८८ | ५ ९ |
| १९२१ | ७४ ६२० | ५ १ |
| १९३१ | १९,०९१ | १ ४ |
| १९४३ | १२ ४८४ | ० ५ |
| १९४८ | ११ ४४४ | ० ६८ |
| १९५० | ७ ७६८ | ० ११ |
| १९५१ | ६ ८५३ | ० २७ |
| १९५२ | ६,१५९ | ० २५ |
| १९५३ | ५ ०५६ | ० २० |
| १९५४ | ४ ६९५ | ० १८ |
| १९५५ | ४ ९७५ | ० १९ |

परन्तु इन आंकड़ों से वास्तविक स्थिति का पता नहीं चलता। बहुत से स्थानों पर बालकों को यह सिखा दिया जाता है कि वे अपनी आयु १८ वर्ष बता दें। अधिकतर यह भी देखा गया है कि कारखाना अधिनियम के अन्तर्गत जो आयु के प्रमाण पत्र लिये जाते हैं वह भी ठीक नहीं होते। श्रम ब्यूरो की रिपोर्ट के शब्दों में 'इसमें सन्देह है कि कारखाना अधिनियम के अन्तर्गत प्राप्त विवरण से बाल श्रमिकों के विषय में जो आंकड़े मिलते हैं उनसे वास्तविक स्थिति का पता चलता है क्योंकि कार्य-क्षेत्रों की जांच में लगे हुए अधिकारी तथा कारखाना निरीक्षकों का प्राय: यह अनुभव है कि जैसे ही वे फैक्टरियों में पहुंचते हैं वैसे ही बालकों की एक बड़ी संख्या कारखानों से भाग जाती है। ये प्राय: रोजगार के लिए निर्धारित न्यूनतम आयु से कम आयु के बालक होते हैं। श्रम अनुसंधान समिति ने भी यह बताया था कि कई उद्योगों में बालकों को रोजगार पर लगाने के प्रतिबन्ध की अवहेलना की जाती है और प्रत्येक स्थान पर १२ वर्ष से कम आयु के बालक रोजगार में लगे हुए पाए जाते हैं। १९५१ में दक्षिणी भारत के काजू उद्योग में श्रम दशाओं की एक जांच की रिपोर्ट में इस सम्बन्ध में कुछ शब्द बहुत महत्वपूर्ण हैं तथा दूसरे उद्योगों पर भी लागू हो सकते हैं। रिपोर्ट में कहा गया है "प्रबन्धकों के पास ऐसे समस्त बालकों की आयु का प्रमाण-पत्र मौजूद होता है जो उनके द्वारा कार्य पर लगाए जाते हैं। परन्तु ये प्रमाण-पत्र किसी को धोखा नहीं दे सकते। अनेक उदाहरणों में ऐसे बालकों को जो कठिनाई से ८ या १० वर्ष के हैं इस बात का प्रमाण-पत्र दे दिया जाता है कि उन्होंने १५ वर्ष की आयु पूरी कर ली है। वास्तविक स्थानों पर गुप्त सोतों से ज्ञात हुआ है कि आयु के प्रमाण-पत्र प्रत्येक बालक पर २ या ३ रु० देकर प्राप्त किए जा सकते हैं।'

१९५२ में श्रम ब्यूरो की जाँच के अनुसार कारखानों में बालकों की संख्या ६,१२९ मात्री थी और किशोरों की संख्या १८,१६२ थी। कारखानों में बाल श्रमिकों में अधिक संख्या लड़कों की थी जिसकी प्रतिशत ७४ थी। किशोरों में लड़कों की प्रतिशत ८४ थी। सामाजिक रीतियाँ जैसे शीघ्र विवाह, लड़कियों को कारखानों में काम पर भेजने के विषय में विरोधात्मक धारणायें, पर्दे का रिवाज आदि के कारण ही लड़कियों को कारखानों में काम पर बहुत कम लगाया जाता है।

श्रम ब्यूरो के अनुसार बाल श्रमिक मद्रास, असम, बिहार तथा प० बंगाल में अधिक हैं। बालकों को अधिक संख्या में लगाने वाले औद्योगिक वर्ग निम्नलिखित हैं —रसायन, रसायन पदार्थ, खाद्य, अधातु खनिज पदार्थ तथा तम्बाकू। रसायन वर्ग में दियासलाई फैक्टरियाँ, खाद्य में काजू फैक्टरियाँ, खनिज उत्पादन में अभ्रक फैक्टरियाँ तथा तम्बाकू में बीड़ी कारखाने ऐसे मुख्य उद्योग हैं जहाँ बालक अधिकतर रूप से लगाये जाते हैं। १९५५ में राज्यानुसार आँकड़े निम्न प्रकार थे —

**कारखानों में रोजगार पर लगे श्रमिकों की औसत दैनिक संख्या**

| राज्य | रोजगार में लगे कुल श्रमिक | वयस्क | | किशोर | बालक |
|---|---|---|---|---|---|
| | | पुरुष | स्त्री | | |
| आन्ध्र | १ ११ ४९८ | ६४ ७९९ | ४८ २०० | २९८ | २४१ |
| असम | ६८ ५५० | ५७ ६६६ | ८ ६५५ | १ ८१५ | ७१४ |
| बिहार | १ ६४ ५०३ | १,५२ ३०६ | १० ०४२ | १, ८७ | ६६८ |
| बम्बई | ८ ५८ २४५ | ७ ७६,८८२ | ७९ ३१२ | १ ९४७ | १४४ |
| मध्य प्रदेश | १ १० ५७६ | १ ०० ०१५ | १० ०५ | ४९१ | ४५ |
| मद्रास | ३ २७ ९२६ | २ ३८ ५२ | ६२ ३२२ | ४ ४०८ | २ ३७६ |
| उड़ीसा | २० ३१९ | १७ १४२ | २ ७५२ | ४११ | १४ |
| पंजाब | ६३,३८९ | ६० २ ७ | २,७१८ | २११ | १८३ |
| उत्तर प्रदेश | २ ४५ २७९ | २ ४२,११२ | २ ५११ | ५११ | ७५ |
| प० बंगाल | ६ ६६ ७३९ | ५,७३ ४२४ | ४१ ४५५ | १ ६६१ | ११९ |
| अजमेर | १४ ६०९ | १३ ७९७ | ८०५ | ७ | — |
| कुर्ग | ४३९ | ११८ | ३८३ | — | — |
| देहली | ४७,२५२ | ४६ ३६४ | ७४१ | १०१ | ४६ |
| अंडमान एवं निकोबार द्वीप | १ ९२८ | १ ९०३ | १४ | ११ | — |
| योग (१९५५) | २ ६७३ ८९२ (१०० ० ) | २ ३६५,३०५ (८८ ४९) | २८९,२८३ (१०·८३) | १३ ०२९ (०·४९) | ४ २०६ (० १९) |
| योग (१९५४) | २ ५६४ ५१४ (१०० ००) | २ २६८,०१४ (८८·४४) | २७९,५७६ (१ ९०) | १२ २२९ (०·४८) | ४ ६६५ (० १८) |

इससे स्पष्ट है कि मद्रास की फैक्टरियों में सबसे अधिक संख्या में बालक तथा किशोर रोजगार में लगे हैं।

## खानों में बाल श्रमिक —

जहाँ तक खानों का सम्बन्ध है सन् १९२३ के खान अधिनियम के पारित होने से पूर्व अनेक खानों में १२ वर्ष से कम आयु के बालक रोजगार में लगाये जाते थे। सन् १९२२ में समस्त खानों में रोजगार पर लगे हुए बालकों की कुल संख्या ४१९९ थी। इनमें से ५१.१ प्रतिशत बालक अभ्रक की खानों में २१.१ प्रतिशत कोयले की खानों में ११.२ प्रतिशत चूने के पत्थर की खानों में तथा १०.४ प्रतिशत अन्य खानों में रोजगार पर लगे हुए थे। सन् १९३५ में बालकों के लिए खानों में रोजगार पर लगाने की न्यूनतम आयु बढ़ाकर १५ वर्ष कर दी गई थी, जो आज तक चली आती है। लेकिन बिहार, मद्रास तथा राजपूताना की अभ्रक की खानों में अधिकांश बालक खानों के भीतर कार्य करते हुए पाये जाते हैं। श्रम अनुसंधान समिति के अनुमान के अनुसार केवल बिहार में अभ्रक की खानों में लगभग १२५० बालक कार्य करते हैं और मद्रास तथा राजपूताना की अभ्रक की खानों में ५,००० बालक रोजगार पर लगे हैं।

## अनियंत्रित कारखानों आदि में बाल श्रमिक—

बाल श्रमिकों को रोजगार पर लगाने के सबसे बुरे दोष अनियंत्रित कारखानों और कार्यशालाओं में पाये जाते हैं। इनमें से कुछ ही कारखाने ऐसे हैं जो यांत्रिक शक्ति का उपयोग तो करते हैं परन्तु दस से कम श्रमिकों को ही रोजगार पर लगाते हैं। लेकिन अधिकांश कारखाने ऐसे हैं जो किसी यांत्रिक शक्ति का उपयोग नहीं करते लेकिन अधिक संख्या में श्रमिकों को रोजगार पर लगाते हैं। जैसा कि कारखाना विधान के अन्तर्गत उल्लेख किया जा चुका है कि यह कारखाने और कार्यशालायें न तो कारखाना अधिनियमों के ही अन्तर्गत आते हैं और न ही मद्रास तथा मध्य प्रदेश के अतिरिक्त इनके लिए कहीं किसी पृथक विधान की व्यवस्था की गई है। ऐसे उद्योग निम्नलिखित हैं —बीड़ी कपड़ा अभ्रक कूटना कालीन बुनना कांच की चूड़ियाँ बनाना तथा अन्य छोटे पैमाने के उद्योग आदि। दक्षिण भारत के दियासलाई उद्योग तथा राजपूताना के इसी प्रकार के उद्योगों में भी बाल श्रमिकों को अधिक संख्या में रोजगार पर लगाया जाता है। उदाहरण के लिए सन् १९५२ में मद्रास राज्य के छोटे पैमाने के दियासलाई उद्योग में ४१२ बालक रोजगार में लगे थे जिनमें ११० लड़के व तथा ३०२ लड़कियाँ थीं। बीड़ी बनाने के सबसे अधिक महत्वपूर्ण केन्द्र मध्य प्रदेश बम्बई, मद्रास तथा बंगाल में पाये जाते हैं और लगभग इन सभी क्षेत्रों में ५ वर्ष से लेकर १२ वर्ष के मध्य की आयु के बालकों को अधिकतर पत्तियाँ काटने तथा बीड़ियाँ लपेटने के कार्य पर नियुक्त किया जाता है। श्रम अनुसंधान समिति ने इस बात का उल्लेख किया था कि इन बीड़ी के कारखानों

में श्रमिकों की कुल संख्या में से २९ प्रतिशत वैलोर (मद्रास) में १८% मद्रास नगर में २१.४८% शोलापुर में ७.५५% बम्बई नगर में तथा ७% मध्य प्रदेश में बालकों की थी। कारखानों के रजिस्टरों में इन बालकों का नाम भी नहीं लिखा जाता। इन बालकों के माँ बाप या पड़ौसी अपने काम में सहायता देने के लिये इन्हें लाते हैं। सन् १९५२ में विभिन्न राज्यों में बीड़ी उद्योग में रोजगार पर लगे हुये बालकों की जो संख्या अनुमानित की गई थी वह निम्नलिखित है: असम–१८० बिहार २०८० पश्चिमी बंगाल–३०० हैदराबाद–४६७० ट्रावनकोर–कोचीन– १,४०० भोपाल–११५० विन्ध्य प्रदेश–१०००० । इसके अतिरिक्त मद्रास राज्य राजस्थान तथा सौराष्ट्र के छोटे-छोटे बीड़ी के कारखानों में बालकों की एक अगणित संख्या रोजगार पर लगी हुई थी। श्रम अनुसंधान समिति के अनुसार अभ्रक के विनिर्माण में कानून का खुले आम उल्लंघन करते हुए ६ वर्ष से लेकर १२ वर्ष के मध्य की आयु के बालकों को इतनी अधिक संख्या में रोजगार पर लगाया जाता है कि देखकर आश्चर्य होता है। समिति ने बड़े विस्मय से इस बात का भी उल्लेख किया है कि बिहार में पंचम्बा नामक स्थान पर सरकारी कारखानों में भी बाल श्रमिक रोजगार पर लगे थे। समिति ने अभ्रक उद्योग में रोजगार पर लगे हुए बालकों की कुल संख्या लगभग १२ ००० अनुमानित की है। युद्ध-काल में श्रमिकों की कमी के कारण बालकों को खुले आम रोजगार पर लगाया गया था और कोई इसका विरोध भी नहीं करता था। बिहार, मध्य-प्रदेश तथा बंगाल के चपड़ा उद्योग में लगभग ३५२ कारखानों में से केवल १८ कारखाने ही कारखाना अधिनियम के क्षेत्राधिकार या मध्य-प्रदेश के अनियंत्रित कारखाना अधिनियम के अन्तर्गत आते हैं। यहाँ भी बालकों के रोजगार के सम्बन्ध में विधान व्यवस्था की खुले रूप से उपेक्षा की जाती है और १४ वर्ष से कम आयु के बालकों को अधिक संख्या में रोजगार पर लगाया जाता है। चपड़ा उद्योग में रोजगार पर लगे हुए बालकों की संख्या लगभग १८०० अनुमानित की जा सकती है। अभी हाल ही में हुए एक सर्वेक्षण के अनुसार केरल की काजू निकालने की क्रियाओं के कारखानों में ६ ००० से भी अधिक बाल श्रमिक कार्य पर लगे हुये हैं।

एक अन्य अपने ही प्रकार का कारखाना उद्योग जिसमें बालकों को रोजगार पर लगाया जाता है उत्तर-प्रदेश में फिरोजाबाद का काँच की चूड़ियों का उद्योग है। इस उद्योग में ६ ००० श्रमिकों की कुल संख्या में से १५ प्रतिशत श्रमिक १४ वर्ष से कम आयु के बालक हैं। कालीन बुनने के उद्योग में ऊन बुनने तथा उसके नाप करने में कपड़ों की बुनाई, छपाई तथा रंगाई करने में चमड़ा रंगने तथा साबुन बनाने में तथा कृषि एवं व्यापार में बालकों को अधिकतर रोजगार पर लगाया जाता है। दुकानों पर नौकरों के रूप में भी इन बालकों को अधिक संख्या में कार्य करते हुए पाया जाता है। यह बात कभी भी बाजार में जाकर देखी जा सकती है। लेकिन ऐसे बाल श्रमिकों के अभी तक कोई विश्वसनीय आँकड़े उपलब्ध नहीं किए

कृषि विनत पहल की अपेक्षा रोजगार के प्रभावों का फैलाव अधिक व्यापक और सन्तुलित रूप से हो । दूसरे ग्रामीण क्षेत्रों को औद्योगीकरण का एक बहुत बड़ा कार्य क्रम हाथ में लेना चाहिए, जिसमें इन बातों पर विशेष जोर दिया जाय — ग्रामीण क्षेत्रों में बिजली लगाना ग्रामीण औद्योगिक सम्पदाओं (Estates) का विकास ग्रामीण उद्योगों की उन्नति और जन-शक्ति को प्रभावशाली रूप में फिर से काम में लगाना । तीसरे लघु उद्योगों द्वारा रोजगार बढ़ाने के अन्य उपायों के अतिरिक्त ग्रामीण निर्माण कार्य-क्रमों (Works Programmes) को संगठित करने का सुझाव है जिनसे लगभग २५ लाख और सम्भवतः इससे भी अधिक लोगों को वर्ष में औसतन १०० दिन तक काम मिलेगा ।

ग्रामीण औद्योगीकरण और गाँवों में बिजली लगाना-यह दोनों सम्बद्ध कार्यक्रम हैं और ग्रामीण क्षेत्रों में स्थिर रोजगार के अवसर बढ़ाने के लिए इनका सबसे अधिक महत्व है। प्रत्येक क्षेत्र म और छोटे छोटे कस्बों और गाँवों में औद्योगिक विकास के केन्द्र स्थापित करना आवश्यक है और यह उत्तम यातायात एवं अन्य सुविधाओं के द्वारा एक दूसरे से जुड़े हुए होने चाहियें । प्रत्येक जिले में अग्रिम आयोजना के द्वारा कृषि सम्बन्धी और औद्योगिक विकास का कार्यक्रम बिजली की पूर्ति के साथ समन्वित होना चाहिए ।

अपूर्ण रोजगार की समस्या के स्थाई समाधान के लिए यह आवश्यक है कि न केवल सभी लोग कृषि कार्यों में विज्ञान का प्रयोग करें बल्कि इस हेतु ग्रामीण आर्थिक ढाँचे को विभिन्न स्तरों में विकसित करना और उसे सुदृढ़ बनाना भी आवश्यक है। ग्रामीण और लघु उद्योगों तथा 'प्रोसेसिंग' उद्योगों के विकास के लिए कार्यक्रमों को और अधिक बढ़ाना होगा और ग्रामीण क्षेत्रों में नए उद्योग स्थापित करने होंगे । इस प्रकार जहां ग्रामीण अर्थ व्यवस्था का निर्माण किया जा रहा है वहां समस्त ग्रामीण क्षेत्रों में व्यापक निर्माण कार्यक्रमों की आवश्यकता है, विशेषकर उन क्षेत्रों में जहां अधिकांश लोग भूमि पर निर्भर हैं और जहाँ अधिक बेरोजगारी और अपूर्ण रोजगार है। इस कार्यक्रम में खंड (Block) और ग्राम स्तर पर सुस्पष्ट स्थानीय निर्माण कार्य किए जाए थे । विशेषतः कृषि के मन्दे मौसम में कार्यान्वित करने के लिए निर्माण कार्य बनाए जाएंगे । गांवों में जो निर्माण कार्य होंगे उन सभी में ग्राम की प्रचलित दरों पर मजदूरी दी जाएगी । इस सम्बन्ध में हाल ही में ३४ प्रारम्भिक आयोजनाएं (Pilot Projects) चालू की गई हैं। इनमें सिंचाई, वन लगाना, भूमि संरक्षण नालियां बनाना भूमि का पुनरुद्धार, संचार साधनों में सुधार आदि की पृथक योजना सम्मिलित है। अस्थाई रूप से यह अनुमान है कि निर्माण कार्यक्रमों द्वारा पहले वर्ष में १ लाख व्यक्तियों को रोजगार मिल जाएगा दूसरे वर्ष में ४ लाख से ५ लाख तक व्यक्तियों को और तीसरे वर्ष में लगभग १ लाख व्यक्तियों को रोजगार प्राप्त होगा और इस प्रकार बढ़ते बढ़ते आयोजना के अंतिम वर्ष में लगभग २५ लाख

व्यक्तियों को रोजगार मिल सकेगा। आयोजना की अवधि में इस समस्त कार्य-क्रम पर कुल व्यय १५० करोड़ रुपये का हो सकता है।

शिक्षित बेरोजगारों की समस्या पर दो भागों में विचार किया जा सकता है—प्रथम पिछले बेरोजगार तथा दूसरे नए आने वाले बेरोजगार। रोजगार दफ्तरों के आंकड़ों के अनुसार पिछले शिक्षित बेरोजगारों की संख्या लगभग १० लाख है। तीसरी आयोजना की अवधि में हाई स्कूल तथा इससे ऊपर की शिक्षा प्राप्त लोगों की संख्या लगभग १० लाख हो जाने का अनुमान है जिन्हें रोजगार दिलाना होगा। कृषि उद्योग और यातायात की उन्नति होने से कुशल और व्यावसायिक एवं तकनीकी परीक्षण प्राप्त किए हुए व्यक्तियों को रोजगार के अधिक अवसर प्राप्त होंगे। अतः इस सम्बन्ध में शिक्षा प्रणाली का पुनर्गठन बहुत महत्वपूर्ण है। हाल के वर्षों में हाथ से काम करने के प्रति पढ़े लिखे व्यक्तियों के रुख में परिवर्तन हुआ है और उन्हें विकासशील अर्थ-व्यवस्था की आवश्यकताओं के अनुरूप बनाने के लिए बड़े पैमाने पर कार्य-क्रम हाथ में लेने का विचार है। सहकारी समितियों और पंचायतों तथा लोक-तान्त्रिक संस्थाओं की स्थापना हो जाने से ग्रामीण अर्थ-व्यवस्था में अन्तर्गत पढ़े लिखे लोगों के लिए नियमित और निरन्तर रोजगार का योग काफी बढ़ जाएगा। ग्रामीण अर्थ व्यवस्था में प्राप्त रोजगार से उन्हें वास्तव में उतनी ही आय होगी जितनी कि शहरों में होती है। यह भी सम्भव हो जायगा कि काफी बड़ी संख्या में पढ़े लिखे नवयुवकों को ग्रामीण क्षेत्रों में जहाँ बिजली उपलब्ध की जा सके, छोटे छोटे उद्योग स्थापित करने में सहायता दी जाए।

इस बात की भी आवश्यकता है कि जो आयोजनाएं पूरी हो चुकी हैं या पूर्ण होने वाली हैं वहाँ से कुशल कर्मचारियों को लेकर उन आयोजनाओं में लगाया जाय जो आरम्भ होने वाली हैं। दूसरी आयोजना में इस कार्य के लिए जो व्यवस्था की गई थी उसके अन्तर्गत संतोषजनक रूप से कार्य हुआ है। इस व्यवस्था को बनाए रखते हुए यदि इसी प्रकार की आयोजनाओं को और अधिक अच्छे ढंग से बनाया जाय तथा पूर्व आयोजन करके इन्हें लागू किया जाय तो इस समस्या का अधिक सरलता से सामना किया जा सकता है।

जैसा कि पिछले पृष्ठों से स्पष्ट है— देश में बेरोजगारी की समस्या अत्यन्त गम्भीर है। द्वितीय आयोजना के अन्त में लगभग ९० लाख व्यक्ति बेरोजगार थे। तृतीय आयोजना अवधि में रोजगार के इच्छुक १ करोड़ ७० लाख व्यक्ति और हो जायेंगे। इसका अर्थ यह हुआ कि तीसरी पंचवर्षीय आयोजना अवधि में बेरोजगारी को दूर करने के लिए २ करोड़ ६० लाख व्यक्तियों के लिए रोजगार के अवसर ढूंढने चाहिए परन्तु तीसरी आयोजना में जो कार्यक्रम लिए गए हैं उनके अनुसार केवल १ करोड़ ४० लाख व्यक्तियों को (१ करोड़ ५ लाख गैर-कृषि क्षेत्र में तथा ३५ लाख कृषि क्षेत्र में) रोजगार के अवसर उपलब्ध होंगे। यदि यह लक्ष्य पूरा भी हो

आता है तब भी तीसरी आयोजना के अन्त तक बेरोजगारों की संख्या १ करोड़ २० लाख होगी। एक आयोजना से दूसरी दूसरी से तीसरी और तीसरी से चौथी आयोजना में पुरानी बेरोजगारी का चलते रहना अत्यन्त गम्भीर समस्या है और इस ओर पर्याप्त रूप से ध्यान देना आवश्यक है।

**पूर्ण रोजगार की समस्या —(Problem of Full Employment)**

एक समस्या यह भी है कि भारत में पूर्ण रोजगार सम्भव है या नहीं। पूर्ण रोजगार की समस्या पर अर्थशास्त्रियों ने काफी विचार किया है। भारत में इस समस्या पर तभी से अधिकाधिक विवेचन हो रहा है जबसे आयोजना आयोग ने प्रथम पंचवर्षीय आयोजना में इस ओर संकेत किया था कि भारत पिछड़ा देश होने के कारण पूर्ण रोजगार को अपनी आर्थिक क्रियाओं का उद्देश्य नहीं मान सकता। अर्थ व्यवस्था के ढांचे की त्रुटियों को दूर करके ही पूर्ण रोजगार के कार्यक्रम को कार्यान्वित किया जा सकता है। पूर्ण रोजगार के कार्यक्रम को हाथ में लेने से पूर्व पूंजी और भूमि की कमियों को दूर कर लेना चाहिए। इस प्रकार देश में अर्थ व्यवस्था के विस्तार और उसमें विविधता लाने की योजना बनाकर ही पूर्ण रोजगार के उद्देश्य को प्राप्त करने की सम्भावना हो सकती है।

पूर्ण रोजगार का तात्पर्य यह नहीं है कि प्रत्येक व्यक्ति अपनी क्षमता की सीमा तक कार्य करता रहे वरन् इसका तात्पर्य उस रोजगार से है जो लगभग ऐसे इष्टतम बिन्दु (Optimum Point) तक पहुँच गया हो जब और अधिक वस्तुओं एवं सेवाओं की अपेक्षा मनुष्य फुर्सत (Leisure) अधिक पसन्द करने लगता है। सर विलियम बैवरिज ने पूर्ण रोजगार की परिभाषा इस प्रकार की है—पूर्ण रोजगार की अवस्था में मनुष्यों की अपेक्षा रिक्त स्थान अधिक होते हैं। प्रो० पीगू के अनुसार पूर्ण रोजगार का तात्पर्य यह है कि चालू मजदूरी की दरों पर यदि रोजगार योग्य व्यक्ति कार्य करने को तैयार हों तो उन्हें रोजगार मिल जाता है। पूर्ण रोजगार की स्थिति के लिए राज्य को ध्यान रखना पड़ता है कि किसी भी समय रिक्त स्थानों की संख्या बेरोजगार व्यक्तियों से कम न हो। इसके अतिरिक्त कार्य उचित मजदूरी पर प्रदान किए जाने चाहिएं और काम इस प्रकार स्थित होने चाहिए कि रोजगार के इच्छुक व्यक्ति इन्हें स्वीकार कर लें। यदि ये समस्त दशायें उपस्थित हैं तो एक कार्य के छूटने तथा दूसरे कार्य के पाने के बीच का साधारण अन्तर वास्तव में बहुत कम हो जायगा।

इस प्रश्न पर भी मतभेद है कि एक स्वतन्त्र व्यक्तिवाद समाज में पूर्ण रोजगार सम्भव है या नहीं। मार्क्सवादी तथा कुछ अन्य व्यक्ति विश्वास करते हैं कि पूंजीवादी अर्थ-व्यवस्था की अपनी प्रकृति ही श्रम की मांग तथा पूर्ति में सामंजस्य नहीं होने देती है। परिणामस्वरूप एक नौकरी छूटने तथा दूसरी नौकरी के मिलने के बीच का समयान्तर बहुत अनिश्चित तथा लम्बा हो जाता है। सर विलियम बैवरिज तथा अन्य व्यक्तियों ने इस पर बल दिया है कि यद्यपि सर्व-अधिकार (Totalitarian)

राज्य की अपेक्षा स्वतन्त्र समाज में पूर्ण रोजगार कायम रखने की समस्या अधिक कठिन है तथापि एक व्यक्तिवादी अर्थ-व्यवस्था में इस अवस्था को प्राप्त करना असम्भव भी नहीं है। अत युद्ध के अनुभव ने यह सिद्ध कर दिया है कि व्यक्तिवादी अर्थ-व्यवस्था में भी बेरोजगारी दूर की जा सकती है। यदि कोई स्थिति युद्ध-काल में प्राप्त की जा सकती है तो कोई कारण नहीं है कि हम उसे शान्ति काल में प्राप्त न कर सकें। राज्य द्वारा आर्थिक क्षेत्र में रोजगार देने हेतु नियन्त्रण से पूर्ण रोजगार की स्थिति प्राप्त की जा सकती है परन्तु इसमें पूर्व कि पूर्ण रोजगार सम्भव हो सके कुछ बातें रखने आवश्यक हैं। उद्योगों का स्थानीयकरण इस प्रकार नियन्त्रित होना चाहिए कि उपलब्ध श्रमिकों का इनमें उचित प्रकार से वितरण हो सके। श्रमिकों की गतिशीलता का नियन्त्रण रोजगार दफ्तरों द्वारा होना चाहिए। सरकारी तथा निजी दोनों क्षेत्रों का कुल व्यय इतना और इस प्रकार होना चाहिए कि वस्तुओं तथा सेवाओं की मांग इतनी अधिक रहे कि यह मांग पूरी करने के लिए राष्ट्र की समस्त मानव शक्ति रोजगार में लगा दी जाए। पूर्ण रोजगार की नीति अपनाने में यह भी आवश्यक है कि आर्थिक नियन्त्रणों को दृढ़ किया जाए और उन्हें विस्तार से लागू किया जाए। इसके अतिरिक्त पूर्ण रोजगार की नीति के साथ-साथ सामाजिक सुरक्षा का कार्यक्रम भी लागू करना चाहिए अन्यथा पूर्ण रोजगार का कोई लाभ नहीं होगा। इस प्रकार पूर्ण रोजगार तब तक सम्भव नहीं हो सकता जब तक राज्य द्वारा कुछ असाधारण अधिकार ग्रहण नहीं कर लिए जाते जैसे निवेशन मार्गदर्शन तथा नियन्त्रण के अधिकार।

उपरोक्त बातों को भारत जैसे देश में प्राप्त करना कठिन है यहां मानव जाति के पांचवें भाग को रोजगार देना दुर्लभ कार्य प्रतीत होता है। किन्तु यदि उन व्यक्तियों की संख्या बहुत विशाल है जिनको रोजगार दिया जाना है तो हमारे साधन भी बहुत अधिक हैं। यदि विकास की आयोजनाएं उचित प्रकार से कार्यान्वित की जाएं तो हमारे जैसे देश में पूर्ण रोजगार प्राप्त करने में अधिक कठिनाई नहीं होगी। कुछ भी हो इस समय पूर्ण रोजगार प्राप्त करने का आदर्श भारत के लिए अपनाना उचित ही है। इस आदर्श को प्राप्त करने के लिए दृढ़ संकल्प भी होना चाहिए।

**मन्दी के काल तथा उसके प्रभाव का सामना करने के लिए मालिकों द्वारा उपाय :—**

**(Ways Open to Employers to Meet Periods of Depression and their Effects)**

अब हम एक ऐसे विषय का उल्लेख करेंगे जिसका मालिकों द्वारा किए गए उन प्रयत्नों को समझने में बहुत महत्व है जो प्रायः मन्दी काल की हानियों को दूर करने के लिए इस प्रकार किए जाते हैं कि न तो उनसे राष्ट्रीय आय को हानि पहुँचे

और न उनके कारण बेरोजगारी फैले। जब मन्दी आती है तब परिणाम यह होता है कि मालिकों द्वारा किए गए उत्पादन की मांग कम हो जाती है और मालिक अनुभव करने लगता है कि यदि वह पहिले जैसे स्तर पर उत्पादन करता रहा तो उसे हानि होगी। इसलिए उसे कुछ कमी करनी पड़ती है। आवश्यक कटौती निम्न तीन उपायों में से किसी एक उपाय द्वारा हो सकती है —(१) मालिक श्रमिकों की एक विशेष संख्या को बर्खास्त कर दे और अन्य को पूर्ण रूप से रोजगार देता रहे (२) मालिक समस्त कर्मचारी वर्ग को कार्य में लगाए रखे किन्तु एक 'बदलती श्रमिक' (Rotation) प्रणाली को लागू कर दे जिसके अन्तर्गत उदाहरणतया श्रमिक तीन सप्ताह के लिए कार्य में लगे रहें और चौथे सप्ताह खाली रहें अथवा (३) वह समस्त कर्मचारी वर्ग को लगाए रख परन्तु उनसे प्रत्येक सप्ताह कम समय के लिए कार्य लेता रहे। यह प्रणाली दूसरी प्रणाली से जिसमें अविराम कार्य होता है भिन्न होती है।

पहली योजना को अर्थात् कुछ श्रमिकों के लिए पूर्ण रोजगार तथा अन्य श्रमिकों की बर्खास्तगी को वहीं जहां श्रमिक कुशल नहीं हैं, तरजीह दी जाती है और जहां मांग पुनः बढ़ जाने से उनकी पूर्ति भी अधिक होने की सम्भावना होती है। इसके अतिरिक्त यह प्रणाली वहां भी अधिक प्रचलित होगी जहां श्रमिकों को समयानुसार मजदूरी दी जाती है। इसमें सबसे कम कार्य-कुशल श्रमिक पहिले बर्खास्त कर दिए जाते हैं। तथापि मालिक के लिए उन कुशल और विशेष योग्य श्रमिकों को बर्खास्त करना सम्भव नहीं हो सकता जो फैक्ट्री में नाजुक मशीनरी को चलाने के अभ्यस्त हो गए होते हैं या उन कार्य करने वाले व्यक्तियों को नहीं बर्खास्त किया जा सकता जिन्होंने किसी विशेष कार्य पर कुछ समय से लगे रहने के कारण विशेष योग्यता प्राप्त कर ली है। इस उपाय को अपनाने में दूसरी कठिनाई यह है कि इस बात का भय रहता है कि कहीं बर्खास्त किए गए श्रमिक व्यवसाय के विनिर्माण रहस्यों का उद्घाटन न कर दें। इसके अतिरिक्त मालिकों को श्रमिकों को बर्खास्त करते समय श्रमिक संघों के विरोध का सामना भी करना पड़ता है।

'बदलते श्रमिक' योजना (Rotation Plan) को असुविधा तथा कठिनता के कारण प्रबन्धकों का अधिक समर्थन नहीं मिला है। किन्तु बेरोजगारी बीमा के विकास के साथ कुछ क्षेत्रों में कम समय कार्य के उपाय की अपेक्षा यह उपाय अपनाया गया है। इसका कारण यह है कि यदि एक व्यक्ति चार सप्ताह में से एक सप्ताह कार्य नहीं पाएगा तो वह उस सप्ताह के लिए बेरोजगारी लाभ का अधिकारी हो जाएगा जबकि यदि वह कम समय योजना के अन्तर्गत एक हफ्ते में १२ घण्टे नष्ट कर देता है तो उसे कोई लाभ नहीं मिलेगा। 'बदलते श्रमिक' योजना श्रमिकों को बर्खास्त करने की अपेक्षा कम समय योजना (Short-time Plan) के साथ-साथ अधिक प्रचलित है क्योंकि इसके अन्तर्गत पूर्ण कर्मचारी वर्ग का संस्था के रजिस्टरों में नाम दर्ज रहता है और वह रोजगार में लगे रहते हैं।

तीसरी योजना अर्थात् समस्त कर्मचारी वर्ग के लिए 'कम समय कार्य करने की प्रणाली' को वहाँ व्यवहार में लाया जाता है जहाँ कर्मचारियों को बर्खास्त करने तथा 'बदलते श्रमिक' योजना के लिए उचित परिस्थिति उपस्थित नहीं होती। यह प्रणाली वहाँ अपनायी जाती है जहाँ कार्य के कुछ घण्टों में अन्य घण्टों की अपेक्षा अधिक व्यय पड़ता है, उदाहरणतया उस अवधि में जब प्रकाश और ऊष्मा की अधिक लागत आती है। इसके अतिरिक्त मालिक भी जब कुशल व्यक्तियों को कार्य पर लगाए रखने का इच्छुक होता है तभी इस योजना को अपनाता है। कर्मचारियों को बर्खास्त करना तो उन उद्योगों में एक नियम सा बन जाता है जिनमें मजदूरी समयानुसार (प्रमाती) दी जाती है, जबकि कम समय आयोजना वहाँ ग्रहण की जाती है जहाँ मजदूरी कार्यानुसार (उजरत) दी जाती है, क्योंकि ऐसी दशाओं में सबसे कम कुशल श्रमिकों को बर्खास्त करने की इच्छा इतनी प्रबल नहीं होती।

यदि अन्य कोई रोजगार प्राप्त करने का अवसर है विशेषकर जब व्यापार साधारणतः समृद्धि कर रहा है तब कर्मचारी बर्खास्त करने की योजना कम समय की योजना की अपेक्षा उत्तम रहती है। किन्तु जब पूर्ण व्यापार मन्द हों तो कर्मचारी बर्खास्त करना न्यायोचित नहीं होगा। साधारणतः कम समय योजना को जिसमें 'बदलते श्रमिक' योजना भी आ सकती है जहाँ भी परिस्थिति विशेष रूप से अनुकूल हो, तरजीह देनी चाहिए। इसके कुछ लाभ हैं। सबसे प्रथम तो कम समय योजना कर्मचारियों को बर्खास्त करने से कम कष्टदायक होती है। इसके अतिरिक्त कम समय योजना में श्रमिक व्यय में कटौती करते हैं तथा वे अपनी अपेक्षाकृत आराम की कुछ वस्तुएँ छोड़ देते हैं तथा जीवन की मुख्य आवश्यकताओं पर अपना व्यय केन्द्रित कर देते हैं। यदि व्यय में यह कटौती एक तिहाई की सीमा तक है तब घटती तुष्टिकरण के नियमानुसार समस्त बलिदान पूरा तुष्टिकरण के एक तिहाई से कम होगा। किन्तु यदि इन व्यक्तियों में से दो तिहाई व्यक्ति पूरा रोजगार पर लगे रहते हैं तथा अन्य एक तिहाई हटा दिए जाते हैं तो समस्त बलिदान पहिले स्थिति की अपेक्षा अधिक होगा। इसका कारण यह है कि द्रव्य की वह मात्रा जो पूर्ण रोजगार में लगे व्यक्तियों द्वारा आराम की वस्तुओं पर व्यय की जा रही है यदि अब बेरोजगार हुए व्यक्तियों द्वारा जीवन की आवश्यकताओं पर व्यय की जाती है तो अपेक्षाकृत अधिक तुष्टिकरण प्रदान करेगी। दूसरे कम समय योजना श्रमिकों को बर्खास्त करने से उत्तम है क्योंकि इसमें श्रमिक की कार्य-कुशलता तथा चरित्र हीनता का भय कम होता है। वह व्यक्ति जो दीर्घ अवधि तक बेरोजगार रहता है अपने व्यापार से सम्पर्क खो बैठता है तथा पुनः कार्य करने लगता है और उसके स्वभाव तथा स्वास्थ्य को हानि पहुँचती है। इस प्रकार वह धीरे-धीरे रोजगार के अयोग्य व्यक्तियों की श्रेणी में आ जाता है। अतः मालिकों द्वारा मन्दी का सामना करने के लिए किए गए उपायों में से 'कम व्यय उपाय' कर्मचारी बर्खास्त करने की अपेक्षा अधिक उत्तम है क्योंकि कर्मचारी बर्खास्त करने से बेरोजगारी उत्पन्न हो जाती है।

---

# परिशिष्ट ग

## कार्मिक प्रबन्ध (Personnel Management) तथा मानवी सम्बन्धों (Human Relations) पर एक टिप्पणी

कार्मिक प्रबन्ध प्रबन्ध कार्य का ही एक भाग है और मुख्यतः इसका सम्बन्ध संस्थान के भीतर ही मानवी सम्बन्धों से होता है। इसका उद्देश्य इन सम्बन्धों को ऐसे स्तर पर बनाए रखना है जिसके द्वारा प्रत्येक व्यक्ति के कल्याण को ध्यान में रखते हुए, उन तमाम व्यक्तियों को जो संस्थान में रोजगार पर लगे हुए हैं उस संस्थान के प्रभावात्मक संचालन में व्यक्तिगत रूप से अंशदान देने के योग्य बनाना है।

इस प्रकार कार्मिक प्रबन्ध के अन्तर्गत निम्नलिखित बातें आती हैं (१) "कल्याण दृष्टि से कार्य" —इसका सम्बन्ध श्रमिकों की उन भौतिक सुविधाओं से होता है जो उनके आराम के लिए आवश्यक है। (२) "कार्मिक दृष्टि से कार्य",—इसका मनुष्य के मनोवैज्ञानिक अध्ययन से सम्बन्ध है तथा इसमें मानवी सम्बन्ध के सभी पक्ष आ जाते हैं।

कार्मिक प्रबन्ध का मुख्य आधार कर्मचारियों के मानवीय व्यक्तित्व को मान्यता प्रदान करना है। सौहार्द-पूर्ण औद्योगिक सम्बन्ध बनाए रखने के लिए यह बात अत्यन्त आवश्यक भी है। अतः मालिक तथा कर्मचारियों के मध्य व्यक्तिगत सम्पर्क का होना अत्यन्त आवश्यक है। इसलिए भावात्मक सहयोग और कर्मचारियों तथा प्रबन्धकर्ताओं में सम्पर्क बनाए रखने के लिए प्रत्येक संस्थान में एक कार्मिक विभाग होना चाहिए।

कार्मिक प्रबन्ध के अन्तर्गत बहुत ही विस्तृत कार्य आते हैं। इसका सम्बन्ध श्रमिकों के लिए कल्याण कार्य करने से ही नहीं है। वास्तविकता तो यह है कि कोई भी कार्य जो प्रबन्ध के प्रति श्रमिकों में विश्वास की भावना को जन्म देता है और उनके हौसले बढ़ाता है तथा उनकी कार्य कुशलता में सुधार करता है, कार्मिक प्रबन्ध के अन्तर्गत आ जाता है। अतः इसके अन्तर्गत प्रबन्ध के वह सभी कार्य सम्मिलित होते हैं, जिनका सम्बन्ध भर्ती रोजगार की शर्तों मजदूरी, औद्योगिक सम्बन्धों कल्याण कार्यों दुर्घटनाओं की रोकथाम, आवास शिक्षा तथा प्रशिक्षण संयुक्त परामर्श तथा अनुसंधान आदि से होता है। इन सभी समस्याओं पर हम पिछले पृष्ठों में विचार कर चुके हैं। हमने इस बात पर भी बल दिया है कि यदि मालिकों और श्रमिकों के मध्य निकट सम्पर्क स्थापित हो जायें और मानवीय दृष्टि कोण से सब बातों को देखा जाय तो अनेक श्रम समस्याओं का बड़ी सुगमता से

निराकरण हो सकता है । अतः कार्मिक विभाग को बड़ी कुशलतापूर्वक कार्य करना पड़ता है। कार्मिक अधिकारी एक अत्यन्त कुशल व बुद्धिमान व्यक्ति होना चाहिए, जिसको श्रम समस्याओं तथा श्रमिकों की परिस्थितियों का विशेष ज्ञान हो।[1]

यह बात उल्लेखनीय है कि उद्योग में मानवी सम्बन्धों का प्रश्न दिन प्रति दिन महत्वपूर्ण एवं प्रभावशाली होता जा रहा है। विस्तृत अर्थों में 'उद्योग में मानवी सम्बन्ध' वाक्यांश से इस बात का बोध होता है कि उद्योग में रोजगार पर लगे हुए व्यक्तियों में कैसे सम्बन्ध होने चाहिएं। लेकिन व्यावहारिक जीवन में यह वाक्यांश उन सम्बन्धों की ओर संकेत करता है जो कि मालिकों अथवा पर्यवेक्षक को अपने अधीनस्थ कर्मचारियों के प्रति अपनाने चाहिए और बनाए रखना चाहिए। यह समस्या अब अत्यधिक महत्वपूर्ण हो गई है क्योंकि औद्योगीकरण व विस्तार तथा मशीनीकरण के कारण मालिक तथा श्रमिक के मध्य व्यक्तिगत सम्पर्क तो अब केवल अतीत की बात बनकर रह गई है। पर्याप्त मजदूरी तथा कार्य करने की संतोषजनक दशायें स्वस्थ औद्योगिक सम्बन्धों के लिए अत्यन्त आवश्यक हैं। लेकिन यह बातें स्वयं अपने आप में संस्थान की नीति निर्धारण में श्रमिकों का सक्रिय सहयोग प्राप्त नहीं कर सकतीं, जब तक उनका सहयोग पाने के लिए मानवी रूप से व्यवहार नहीं किया जाता।[2] हमें यह भी याद रखना है कि श्रमिक भी मनुष्य होते हैं यह भावुक भी होते हैं उनमें भावनाएं और इच्छायें भी होती हैं। यह सब उनकी मूल आवश्यकताओं और जन्म से उत्पन्न होती हैं जैसे सुरक्षा और स्वामित्व की भावना और स्नेह घृणा क्रोध भय अभिमान जिज्ञासा आदि की प्रवृत्तियां। मानवी सम्बन्धों के क्षेत्र में नीति निर्धारित करने के लिए इन सब बातों का ध्यान अवश्य रखा जाना चाहिए। यद्यपि हम इस बात को मानकर चलते हैं कि सब उद्योगों का उद्देश्य अन्य कार्यों के उद्देश्यों की भांति मनुष्य के रहन सहन की दशाओं में उन्नति करना है अथवा अर्थशास्त्रियों के कथनानुसार, मानवीय आवश्यकताओं की संतुष्टि करना है तब क्या यह अजीब सा न होगा कि इन उद्देश्यों की पूर्ति के कार्यों में मानवीय दृष्टिकोण की उपेक्षा की जाय और अन्य मनुष्यों का ध्यान न करके श्रमिकों को केवल उनकी उत्पादन क्षमता की दृष्टि से ही देखा

---

१ कार्मिक विभाग के कार्यों के विवरण के लिए श्री टी० एन० रस्तोगी की पुस्तक 'Indian Industrial Labour' तथा श्री गिरि की पुस्तक 'Industrial Relations and Personnel Problems' देखिये।

२ मेरठ कालिज अर्थशास्त्र परिषद् के सम्मुख फरवरी १९५५ में श्री डी० आर० मेनन द्वारा दिए गए भाषण के कुछ अंश। उनके भाषण के सारांश के लिए मार्च १९५५ का 'Indian Labour Gazette' देखिये।

जाय ? यंत्रों (मशीनों) को सम्भालना तो सरल होता है क्योंकि यदि यन्त्र में कोई दोष उत्पन्न हो जाता है तब यह पता लग सकता है कि दोष कहां है और यन्त्र को ठीक किया जा सकता है परन्तु मनुष्य को सम्भालना बड़ा विषम कार्य है, क्योंकि यह कोई निश्चित रूप से नहीं कह सकता कि एक व्यक्ति या व्यक्तियों के एक वर्ग पर किसी परिस्थिति की वैसी ही प्रतिक्रिया होगी जैसी किसी दूसरे व्यक्ति या दूसरे व्यक्तियों के वर्ग पर होती है। इस कारण प्रबन्धकर्ताओं का इसी बात में लाभ होगा कि वह केवल औद्योगिक श्रमिकों के कल्याण में ही व्यक्तिगत रूप से रुचि न लें वरन् श्रमिकों के परिवार के कल्याण में भी रुचि प्रदर्शित करें।

मानवी सम्बन्धों की नीति को निर्धारित करने के लिए जो अधिक महत्वपूर्ण तत्व होते हैं उनको अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन की 'वस्तु व्यापार समिति' के चौथे अधिवेशन में पारित किए गए एक प्रस्ताव से उद्धृत किया जा सकता है —(१) हर संस्थान में रोजगार पर लगे हुए प्रत्येक व्यक्ति के लिए कार्यों कर्तव्यों और उत्तरदायित्वों के सुस्पष्ट विशेषीकरण के साथ साथ उस संस्थान का पुष्ट संगठनात्मक ढांचा होना चाहिए, (२) रोजगार की पर्याप्त दशायें होनी चाहिएं जैसे उचित मजदूरी काम करने की अच्छी दशायें आदि (३) संस्थान में श्रमिकों को विधिपूर्वक छांटने नियुक्त करने तथा ठीक स्थान पर लगाने के लिए उपयुक्त नीतियां होनी चाहिएं। (४) सबके लिए प्रशिक्षण व शिक्षा की व्यवस्था होनी चाहिये (५) कर्मचारियों की उन्नति के लिए वास्तविक तथा समान अवसर हो तथा जब भी कभी सम्भव हो पदोन्नति या वेतन वृद्धि की जाए तथा नौकरी की समाप्ति के सम्बन्ध में उपयुक्त नीतियां बनाई जाएं, (६) उच्च प्रबन्ध का प्रतिनिधित्व का कार्य करने वाले पर्यवेक्षक वर्ग की ओर अधिक ध्यान दिया जाए क्योंकि उनसे यह आशा की जाती है कि वह श्रमिकों को प्रबन्धकों के उद्देश्यों से अवगत करायेंगे और श्रमिकों की आवश्यकताओं और समस्याओं को प्रबन्धकों के सम्मुख रख सकेंगे। (७) संस्थान में हर स्तर पर श्रमिकों और प्रबन्धकों में श्रमिकों में तथा श्रमिकों के वर्गों में एक दूसरे से सम्पर्क बनाये रखने की व्यवस्था हो। (८) संस्थान में वास्तविक सहयोग बढ़ाने के हर सम्भव प्रयत्न किए जाएं तथा ऐसे ठोस व स्थायी कदम उठाये जाएं जिससे मालिकों व श्रमिकों दोनों को ही बराबर का लाभ हो। इसके अतिरिक्त हर प्रयत्न में वास्तविक रूप से सद्-इच्छा होनी चाहिए अन्यथा मानवी सम्बन्धों को अच्छा बनाने के प्रयत्न सफल नहीं होंगे।

अमेरिका के एक व्यापारिक संस्थान ने मुख्य-मुख्य बातों की एक ऐसी सूची तैयार की है जो प्रबन्धकों को सदा ध्यान में रखनी चाहिए। यह बातें निम्नलिखित हैं —अधीन कर्मचारियों का वैयक्तिक रूप से सम्मान करना और उनके सम्बन्ध में व्यक्तिगत ज्ञान रखना न्यायप्रियता स्पष्टवादिता निष्पक्षता ऐसा निर्देशन जिसमें आदेश की भावना न हो अपना वायदा पूरा करने की योग्यता, दूसरे व्यक्ति के

दृष्टिकोण को समझना तथा जब भी कोई श्रमिक अच्छा काम करे उसकी प्रशंसा करना, आदि। अच्छे सम्बन्ध स्थापित करने व बनाये रखने का उत्तरदायित्व मूलतः श्रमिकों पर ही है। मालिकों की यह ख्याति होनी चाहिए कि वह पूर्णतया ईमानदार हैं और उनमें बुद्धिमत्ता है तथा स्वयं को स्थिति के अनुकूल बनाने की क्षमता है तथा वह अपने ध्येयों के प्रति स्थिर और दृढ़ रहते हैं। इन सब बातों के पश्चात् ही श्रमिक मानवी सम्बन्धों की नीति को स्वीकार कर सकेंगे। इसके विपरीत इस सम्बन्ध में श्रमिक संघों का भी विशेष उत्तरदायित्व है। उनका कार्य केवल नकारात्मक (Negative) ही नहीं होना चाहिए। उनका प्राथमिक उत्तरदायित्व श्रमिकों के अधिकारों की सुरक्षा करना तो है ही परन्तु तब भी उन्हें उस संस्थान के हितों को भी दृष्टिगत रखना चाहिए जिसके श्रमिकों का वह प्रतिनिधित्व करते हैं। उन संस्थानों में जहां मालिकों और श्रमिकों के शक्तिशाली संगठन हैं वहां मानवी सम्बन्धों के विकास की सम्भावनायें अधिक हैं।

कुछ देशों में विश्वविद्यालयों में मानवी सम्बन्धों के विषय में अनुसंधान किए गए हैं और इस उद्देश्य के लिए विशेष विभाग भी बनाए गए हैं। सामाजिक विज्ञान के विद्यार्थी इस दिशा में महत्वपूर्ण योगदान दे सकते हैं। मानवी सम्बन्धों की नीति का उद्देश्य संस्थान के अन्दर श्रमिक का पूर्ण मनोवैज्ञानिक समाकलन (Integration) करना है। सब तत्वों में मानव तत्व को ही प्राथमिकता दी जानी चाहिए। मानवी सम्बन्धों को विकसित करने में मनो विज्ञान, समाजशास्त्र, मानवशास्त्र, अर्थशास्त्र, इतिहास आदि सामाजिक विज्ञानों का बड़ा महत्व है। हमारे देश में इस ओर अनुसंधान के लिए पर्याप्त क्षेत्र है।

## उत्तर प्रदेश कारखाना कल्याण अधिकारी नियम, १९५५
## (U. P. Factories Welfare Officers Rules 1955)
(पृष्ठ ७६३–८८ भी देखिए)

उत्तर प्रदेश सरकार ने १९४९ में पारित कारखाना कल्याण अधिकारी नियमों को समाप्त करके १९५५ में उत्तर प्रदेश कारखाना कल्याण अधिकारी नियमों का निर्माण किया। मुख्य संशोधन कल्याण अधिकारियों के पद एवं कर्तव्यों से सम्बन्धित हैं। संशोधित नियमों में प्रधान कल्याण अधिकारी का पद कारखाने के अधिकारी के पद जैसा ही बना दिया गया है। महंगाई भत्ता, बोनस, प्रोविडेंट फण्ड, अवकाश, आवास, चिकित्सा एवं अन्य सुविधाओं के सम्बन्ध में कल्याण अधिकारियों पर वही नियम लागू होते हैं जो कारखाने में उसी पद और श्रेणी के कर्मचारियों पर लागू होते हैं। प्रत्येक उस कारखाने में जहां ५०० या अधिक श्रमिक कार्य करते हैं नियमानुसार कल्याण अधिकारियों की नियुक्ति करनी होगी। ... इस १—नियुक्ति २५०० या अधिक श्रमिकों को काम पर लगाने वाले कारखानों में ३०० रु० ३०० रु० से ५०० रु० १२०० रु० प्रतिमाह के वेतन मान का एक २—नियुक्ति १००० से

२,४४९ तक श्रमिकों को कार्य पर लगाने वाले कारखानों में, २५०-२५-४०० द० रो० १०-७०० द० रो० ५०-८५० रुपये प्रतिमाह के वेतन मान में ग्रेड है— प्रतिदिन ५०० से ९९९ तक श्रमिकों को कार्य पर लगाने वाले कारखानों में, २००-१०-२५० द० रो० १५-४०० रुपये प्रति माह के वेतन मान में। जहां श्रमिकों की संख्या २,५०० से भी अधिक है वहां ग्रेड १ के कल्याण अधिकारी के अधीन ग्रेड २ का एक अतिरिक्त कल्याण अधिकारी होगा। कल्याण अधिकारी कारखानों के जनरल मैनेजर के अधीन कार्य करेंगे और उसके मातहत होंगे। कल्याण अधिकारी उत्तर प्रदेश का निवासी होना चाहिए। नियुक्ति के समय उसकी आयु २५ से ३५ वर्ष तक होनी चाहिए, हिन्दी का पर्याप्त ज्ञान होना चाहिए तथा अर्थशास्त्र अथवा समाजशास्त्र की डिग्री तथा समाज सेवा में डिग्री या डिप्लोमा प्राप्त किए होना चाहिए। प्रथम और द्वितीय वेतन ग्रेड के अधिकारियों के लिए क्रमशः पांच और तीन वर्ष का व्यवहारिक अनुभव होना आवश्यक है। अधि-वर्ष की आयु ५५ वर्ष निश्चित की गई है। परख अवधि एक वर्ष है। परन्तु यह अवधि कार्य संतोषप्रद न होने की अवस्था में बढ़ाई जा सकती है। ऐसे मामलों में दण्ड व अपील की भी व्यवस्था है। कल्याण अधिकारी के कर्तव्य निम्न प्रकार हैं —

(१) श्रमिकों और प्रबन्धकों के बीच सौहार्द-पूर्ण सम्बन्धों को बढ़ाना तथा उनके बीच सम्पर्क अधिकारी का कार्य करना; (२) कार्य की दशाओं के सम्बन्ध में श्रमिकों की शिकायतों और कठिनाइयों को, जितना शीघ्र सम्भव हो दूर करने का प्रयत्न करना; (३) स्वास्थ्य, सुरक्षा और कल्याण के सम्बन्ध में श्रम कानूनों, आदेशों और वैधानिक नियमों को यदि भंग किया जाता है तो उसकी सूचना कारखाने के मैनेजर या देखरेख करने वाले को देना और इस ओर उनका ध्यान दिलाना तथा कैन्टीन विश्राम गृह शिशु गृह पर्याप्त शौचालय सुविधायें, पीने का पानी आदि सुविधाओं के सम्बन्ध में व्यवस्था करने के लिए उचित कदम उठाना (४) संस्थान के क्षेत्र के अन्दर और बाहर मैत्रीपूर्ण सम्पर्क बनाकर श्रमिकों के मनोभावों का अध्ययन करना तथा ऐसे मामलों को जिससे विवाद अथवा तनाव उत्पन्न होने की सम्भावना हो मालिकों के ध्यान में लाना ताकि सौहार्द-पूर्ण सम्बन्ध बने रहें; (५) संयुक्त उत्पादन कार्य समितियां मालिक मजदूर समितियां सहकारी समितियां सुरक्षा प्रथम समितियां अथवा कल्याण समितियों के निर्माण को प्रोत्साहन देना, प्रबन्धकों को अच्छी प्रकार अनुशासन बनाए रखने में सहायता देना तथा श्रमिकों के हितों में वृद्धि करने वाले सभी उपायों को प्रोत्साहन देना (६) श्रम कल्याण कार्यों को संगठित करना और उनकी देखभाल करना तथा यह देखना कि कार्य की दशाओं के सम्बन्ध में वैधानिक उपबन्धों को लागू किया जाता है या नहीं (७) ऐसे मामलों में जिनमें श्रम दशाओं और श्रम कल्याण के विषयों की विशेष जानकारी की आवश्यकता होती है, प्रबन्धकों को सलाह देना तथा श्रमिकों की रहने की अवस्थाओं में सुधार के लिए उचित कदम उठाना (८) बंद हड़ताल और तालाबन्दी के समय

तटस्थ व्यवहार रखना (९) श्रमिकों पर ऐसा प्रभाव डालना कि वह अवैध हड़ताल न करें और मालिकों पर ऐसा प्रभाव डालना कि वह अवैध तालाबन्दी घोषित न करें तथा तोड़-फोड़ एवं अन्य गैर-कानूनी कार्यों को रोकने के प्रयत्न करना (१०) घूस व भ्रष्टाचार का पता लगाना और रोकना तथा ऐसे मामलों को कारखाने के प्रबन्धकों के ध्यान में लाना (११) ऐसी सड़कों पुलों आदि की दशाओं के विषय में सम्बन्धित अधिकारियों के सम्मुख अभिवेदन करना जिन पर होकर श्रमिक अपने कार्य पर आते जाते हैं।

## अन्तरकार्य प्रशिक्षण की योजना (देखिए पृष्ठ ९१३)
## (Scheme for Training within Industry)

इस योजना का उद्देश्य औद्योगिक संस्थाओं में पर्यवेक्षी कर्मचारी वर्ग (Supervisory Staff) की निम्नलिखित योग्यताओं का विकास करना है (१) मार्ग प्रदर्शन योग्यता (२) अनुदेशन योग्यता (३) कार्य प्रणाली में सुधार करने की योग्यता। इस योजना में निम्नलिखित कार्यक्रम आते हैं श्रमिक सम्बन्ध प्रशिक्षण, कार्य अनुदेशन प्रशिक्षण और कार्य प्रणाली प्रशिक्षण।

'श्रमिक सम्बन्ध प्रशिक्षण' (Job Relations) का कार्यक्रम मार्ग प्रदर्शन की योग्यता से सम्बन्धित है। इसका उद्देश्य यह है कि पर्यवेक्षक इस बात का अनुभव कर लें कि उनको अपने कर्मचारियों के सहयोग तथा वफादारी से अच्छे परिणाम प्राप्त हो सकते हैं। पर्यवेक्षक को यह समझाया जाता है कि वह अपने साथ कार्य करने वालों के प्रति जैसा व्यवहार करेगा वैसा ही व्यवहार उसको श्रमिकों से अपने लिए मिलेगा। श्रमिकों से वफादारी की माँग नहीं की जा सकती। इसको तो अपने ही प्रयत्नों द्वारा प्राप्त किया जा सकता है। यदि दूसरों में हम सद्व्यवहार उत्पन्न करना चाहते हैं तो यह बहुत आवश्यक है कि हममें स्वयं अनुशासन अधिक मात्रा में होना चाहिए। अतः मानवी सम्बन्धों की देखभाल के लिए एक विशेष तकनीक पर विचार विमर्श किया जाता है और उसको व्यवहार में लाया जाता है।

'कार्य अनुदेशन' (Job Instruction) के कार्यक्रम का उद्देश्य पर्यवेक्षकों की अनुदेशन योग्यता को विकसित करना है। इस कार्यक्रम के अन्तर्गत यह बताया जाता है कि अनेक कठिनाइयाँ जो सामने आती हैं वह श्रमिकों के दोष के कारण नहीं होतीं वरन् खराब तथा दोषपूर्ण अनुदेशन के कारण होती हैं। पर्यवेक्षकों को यह सिखाया जाता है कि जो प्रशिक्षण वह देते हैं उसकी पहिले से पूर्ण योजना बना लेनी चाहिए तथा अनुदेशन किस प्रकार का हो यह भी पहिले से तैयार कर लेना चाहिए ताकि कोई बात छूट न जाय। अनुदेशन को भी श्रमिकों के सामने इस प्रकार प्रस्तुत करना चाहिए कि श्रमिक उस कार्य में जो उन्हें सिखाया जा रहा है ध्यान के साथ लग जायें और उसमें रुचि लें।

कार्य प्रणाली (Job Methods) के कार्यक्रम में पर्यवेक्षकों को यह अनुभव कराया जाता है कि अपने अनुभाग के कार्यों की प्रणाली के प्रति भी उनका कुछ उत्तरदायित्व है। यदि कार्य नीरस सदा थकाने वाला है या ऐसा है जिसमें अनावश्यक रूप से चलना फिरना पड़ता है, या कार्य करने में कुछ खतरा होता है तब पर्यवेक्षक को इस बात की प्रतीक्षा नहीं करनी चाहिए कि कोई अन्य व्यक्ति आकर प्रणाली को ठीक कर देगा। उसमें स्वयं इतनी योग्यता होनी चाहिए कि कार्य किस प्रकार हो रहा है इसकी जाँच करें तथा स्वयं अपने विचारानुसार श्रमिकों के लिए कार्य सरल और अधिक सुरक्षित बना दे।

अन्तरकार्य प्रशिक्षण कार्यक्रम के लिए भारत सरकार ने १९५१ में तकनीकी सहायता कार्यक्रम (Technical Assistance Programme) के अन्तर्गत अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन से एक विशेषज्ञ की सेवायें प्राप्त कीं जिनका नाम मी किली फोर्ड सी था। अहमदाबाद वस्त्र उद्योग अनुसंधान संस्था व गुजरात मिल व उद्योग संघ बड़ोदा के लिए मी फी ने प्रशिक्षण कार्य-क्रमों का संचालन किया। उनके कार्य काल को दो बार और बढ़ाया गया और इस काम में उन्होंने ऐसोसियेटेड सीमेंट कम्पनीज लि० तथा 'मैसस सिनक इन्डस्ट्रीज' में प्रशिक्षण कार्यक्रमों का संचालन किया। अन्तरकार्य प्रशिक्षण के एक अन्य विशेषज्ञ श्री स्टीफन आर० विपर्लन के नवम्बर १९५४ में आ जाने के कारण प्रशिक्षण कार्य-क्रम के अन्तर्गत प्रशिक्षण संस्थाओं को सरकारी व निजी दोनों क्षेत्रों के औद्योगिक संस्थानों तक लागू करना सम्भव हो गया। १९५५ में इन प्रशिक्षण कार्यक्रमों के अन्तर्गत प्रशिक्षण पाने वाले व्यक्तियों की संख्या निम्नलिखित थी :—

| | नागपुर | नई दिल्ली | बम्बई |
|---|---|---|---|
| कार्य अनुदेशन (Job Instruction) | १० | १५ | ११ |
| कार्य प्रणाली (Job Methods) | १० | १३ | १६ |
| श्रमिक सम्बन्ध (Job Relations) | १० | १५ | १९ |
| प्रशिक्षण कार्यक्रमों का पुन: निरीक्षण (Follow up) | १० | २१ | |

इस कार्यक्रम के अन्तर्गत प्रशिक्षित व्यक्तियों से यह आशा की गई कि वह अपने पृथक् पृथक् संस्थानों में 'अन्तरकार्य प्रशिक्षण' प्रणाली को लागू करेंगे और पर्यवेक्षी कर्मचारी वर्ग को पर्याप्त संख्या में प्रशिक्षण देंगे। परन्तु इस प्रकार प्रशिक्षण कार्यक्रमों को लागू करने से ही उद्देश्य की प्राप्ति नहीं होती थी। इस कारण पुन: निरीक्षण के कार्य का संचालन करना आवश्यक था। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन के दोनों विशेषज्ञ उन औद्योगिक केन्द्रों में पुन: निरीक्षण के उद्देश्य से फिर गए जहाँ यह योजना प्रारम्भ की गई थी। टाटा लोहा व इस्पात कम्पनी तथा जमशेदपुर में अन्य सहायक कम्पनियों के लिए इस सम्बन्ध में कुछ वार्ताओं की व्यवस्था भी की गई। सौराष्ट्र और गुजरात के उन औद्योगिक संस्थानों में जहाँ १८ से २८ अनुसार

१९५५ तक की अवधि में योजना को लागू किया गया था पुनः निरीक्षण की व्यवस्था की गई। अपना कार्यकाल समाप्त करने के पश्चात् १९५६ [illegible] ग्रीष्म में विशेषज्ञों ने जब भारत छोड़ा तब उन्होंने कपड़ा इस्पात इन्जीनियरिंग रसायन सीमेंट प्रेस व खनिज आदि १०० संस्थानों के अधिकारियों को प्रशिक्षित कर दिया था तथा अन्तर्कार्य प्रशिक्षण कार्यक्रम के अन्तर्गत लगभग ५००० पयवेक्षकों को प्रशिक्षण दिया जा चुका था। ५० से अधिक फर्मों में नियमित रूप से पुनः निरीक्षण की योजना भी लागू की गई थी।

श्रम मंत्रालय ने १९५४ में बम्बई में एक अन्तर्कार्य प्रशिक्षण केन्द्र (Centre) की स्थापना की। यह केन्द्र देश में अन्तर्कार्य प्रशिक्षण कार्यक्रमों को लागू करने और उनके विकास करने के लिए उत्तरदायी है। १९५७ में बम्बई व कानपुर में दो अन्तर्कार्य प्रशिक्षण प्रायोजनाएं लागू की गईं और १९५८ में कोयम्बतूर, कलकत्ता और बम्बई में भी ये प्रायोजनाएं आरम्भ की गईं। १९५९ में इस केन्द्र ने बम्बई में दो प्रायोजनाएं और शुरू कीं तथा १९६० में १ प्रायोजना बम्बई में और १ हैदराबाद में आरम्भ की। प्रत्येक प्रायोजना में सरकारी व निजी फर्मों के १९५९ में १२ तथा १९६० में ११ प्रशिक्षण-अधिकारियों ने भाग लिया। अन्तर्कार्य प्रशिक्षण केन्द्र ने मार्च १९६० तक २१७ प्रशिक्षण अधिकारियों को प्रशिक्षित किया। इन अधिकारियों ने अन्तर्कार्य प्रशिक्षण योजना के अन्तर्गत कार्य अनुदेशन कार्य प्रणाली तथा श्रमिक सम्बन्धों में ४०,००० पर्यवेक्षकों को प्रशिक्षित किया है। अनेक फर्मों और उद्योगों ने अन्तर्कार्य प्रशिक्षण योजना को सफलतापूर्वक लागू किया है। १९५९ में इस केन्द्र ने दो नए कार्यक्रम आरम्भ किए—एक 'सम्मेलन नेतृत्व' से सम्बन्धित था तथा दूसरा 'कार्यक्रम विकास' से सम्बन्धित था। १९६० में इस केन्द्र द्वारा दो अन्य कार्यक्रम लागू किए गए। एक तो कार्य विवाद से सम्बन्धित था तथा दूसरा कार्य की सुरक्षा से। ये कार्यक्रम १९६१ में भी चलते रहे और कार्य विवाद के कार्यक्रम में बम्बई उत्पादकता परिषद् ने भी मई १९६१ में सक्रिय भाग लिया। केन्द्र ने 'अन्तर्कार्य प्रशिक्षण' योजना की प्रगति और विकास पर 'न्यूज लैटर' नामक एक मासिक पत्रिका का भी प्रकाशन किया है।

यह भी उल्लेखनीय है कि प्रथम पंचवर्षीय आयोजना में अन्तर्कार्य प्रशिक्षण कार्यक्रम को श्रम और रोजगार मंत्रालय के कार्यक्रम में एक निश्चित अंग के रूप में सम्मिलित कर लिया था और श्रम मंत्रालय को पर्यवेक्षकों को शिक्षा व विकास का उत्तरदायित्व सौंपा था। द्वितीय पंचवर्षीय आयोजना में भी इस कार्यक्रम को जारी रखा गया और तीसरी आयोजना में भी इस बात के महत्त्व की ओर संकेत किया गया है।

यह बात भी ध्यान देने योग्य है कि १९५८ से आरम्भ से ही श्रम और रोजगार मंत्रालय ने सरकारी कार्यालयों के पर्यवेक्षण कर्मचारियों के प्रशिक्षण के लिए कुछ प्रयोग शुरू किए हैं। यह प्रयोग 'अन्तर्कार्य प्रशिक्षण' के सिद्धान्तों पर आधारित

है। योजना के अन्तर्गत एक प्रशिक्षित अधिकारी ने अनेक विचार विमर्श केन्द्रों का आयोजन किया है।

### रिक्शा चलाने का उन्मूलन

रिक्शा चलाने को समाप्त करने के प्रश्न पर श्रम मंत्री सम्मेलन के १२ वें अधिवेशन में जो १९५५ में ४ से ५ नवम्बर तक हुआ विचार किया गया था और यह सिफारिश की गई थी कि —(क) रिक्शा चलाने को धीरे धीरे समाप्त कर देना चाहिए, परन्तु जहाँ इस प्रकार का उन्मूलन सम्भव न हो वहाँ रिक्शा चालकों की कार्य की दशाओं तथा उनकी डाक्टरी परीक्षा के लिए उचित नियम बना देने चाहिएं। इस सम्बन्ध में राज्य सरकारों के मार्ग दर्शनार्थ केन्द्रीय सरकार को कुछ आदर्श नियम बना देने चाहिएं (ख) जब तक रिक्शाओं के पूर्ण उन्मूलन का प्रश्न विचाराधीन है कोई भी नए लाइसेंस नहीं दिए जाने चाहिएं।

राज्य सरकारों से प्रार्थना की गई थी कि वह रिक्शा चलाने को धीरे धीरे समाप्त करने के लिए एक योजना बनाएं एवं अन्य उपायों के साथ साथ निम्न बातों का भी पालन करें —

(१) उस अवधि को निर्धारित कर दें जिसमें हाथ से अथवा साइकल से चलने वाली रिक्शा संतोषजनक रूप से कार्य के योग्य सिद्ध हो सकती है और ऐसी अवधि की समाप्ति के पश्चात् ऐसी रिक्शाओं का चलना बन्द कर दें।

(२) नई रिक्शाओं और नए रिक्शा चालकों के लिए नए लाइसेंस देना बन्द कर दें।

(३) ऐसे क्षेत्र निर्धारित कर दें जिनमें विशेष प्रकार की रिक्शायें चल सकती हैं। एक निर्धारित योजना के अनुसार ऐसे क्षेत्रों को धीरे-धीरे प्रति वर्ष कम कर दें।

केन्द्रीय सरकार ने हाथ से खींचने वाली तथा साइकिल रिक्शाओं को लाइसेंस देने के विषय में कुछ आदर्श विनियम बनाए हैं और इन विनियमों को अपनाने के हेतु राज्य-सरकारों में परिचालन कर दिया है। यह ज्ञात हुआ है कि कुछ संवैधानिक कठिनाईयों के कारण उन्मूलन का प्रश्न संशय में पड़ गया है।

### उद्योग में अनुशासन संहिता
### (Code of Discipline in Industry)
(पृष्ठ [illegible] तथा ४११ देखिए)

[illegible] की ओर से प्रायः यह शिकायतें मिलती हैं कि कुछ मामलों में मालिक समझौतों तथा अधिकरणों द्वारा दिए गए पचाटों को लागू नहीं करते हैं। इसी प्रकार मालिक यह शिकायत करते हैं कि श्रमिकों में अनुशासनहीनता बढ़ रही है। ऐसी शिकायतों को दूर करने और अनुशासन बनाने के लिए, भारतीय श्रम सम्मेलन के 15 वें अधिवेशन में, जो जुलाई १९५७ में हुआ था, एक त्रिपक्षीय [illegible]

समिति की स्थापना की गई थी। इस उप-समिति ने एक ऐसी अनुशासन-संहिता का निर्माण किया जिसमें दिए हुए सिद्धान्तों का पालन मालिकों और श्रमिक वर्गों को करना चाहिए। स्थायी श्रम समिति ने अक्तूबर १९५७ में इस संहिता का अनुमोदन किया। मार्च १९५८ में भारतीय श्रम सम्मेलन की उप-समिति की एक बैठक में इस संहिता को मालिकों और श्रमिकों के अखिल भारतीय संगठनों द्वारा अनुसमर्थन प्राप्त हो गया था। परन्तु औपचारिक रूप से मई १९५८ में नैनीताल में हुए १६ वें भारतीय श्रम सम्मेलन में ही इस संहिता का अनुसमर्थन किया गया। इस प्रकार यह संहिता १ जून १९५८ से कार्यान्वित की गई। इस संहिता का अनुमोदन और अनुसमर्थन करके मालिक मजदूरों के सम्बन्धों को दृढ़ करने के लिए एक ठोस कदम उठाया गया है।

इस अनुशासन संहिता को जिसे अक्तूबर १९५७ में स्थायी श्रम समिति का अनुमोदन प्राप्त हुआ था मई १९५८ में भारतीय श्रम सम्मेलन द्वारा संशोधित किया गया। संशोधित संहिता को नीचे उद्धृत किया जाता है —

उद्योगों में (सरकारी व निजी दोनों ही क्षेत्रों में) अनुशासन बनाए रखने के लिए, यह होना चाहिए कि (क) कानूनों और समझौतों में (इनमें समय-समय पर विभिन्न स्तरों पर किए जाने वाले द्विदलीय व त्रिदलीय समझौते भी सम्मिलित हैं।) की गई व्याख्या के अनुसार मालिक और श्रमिक दोनों ही एक दूसरे के अधिकारों और उत्तरदायित्वों को उचित प्रकार से मान्यता दें। (ख) इस प्रकार की मान्यता दे देने के पश्चात् सम्बन्धित पक्ष स्वेच्छापूर्वक और उचित प्रकार से अपने दायित्वों को निभायें।

केन्द्रीय और राज्य सरकारों का यह काम होगा कि श्रम कानूनों के प्रशासन के लिए जो व्यवस्था की गई है उसमें यदि कोई कमी है तो उसकी जाँच करें और उसे ठीक करें।

उद्योग में अच्छा अनुशासन लाने और बनाए रखने के लिए —

प्रबन्धक और श्रमिक सब इन बातों पर सहमत हैं — (१) किसी भी औद्योगिक विषय पर कोई भी एकपक्षीय कार्यवाही नहीं की जानी चाहिए, तथा विवादों का उचित स्तर पर निपटारा किया जाना चाहिए, (२) विवादों के निपटारे के लिए जो भी वर्तमान व्यवस्था हो उसका यथोचित रूप से उपयोग किया जाना चाहिए, (३) बिना पूर्व सूचना के कोई हड़ताल या तालाबन्दी नहीं की जायगी। (४) प्रजातांत्रिक सिद्धान्तों में अपने विश्वास प्रकट करते हुए वह इस बात की प्रतिज्ञा करते हैं कि अपने सभी भविष्य के विवादों व शिकायतों का पारस्परिक वार्तालाप समझौते और पंचनिर्णय द्वारा निपटारा करेंगे (५) कोई भी पक्ष (क) दबाव (ख) धमकी (ग) बलात्कार, या (घ) धीमे काम जैसी किसी कार्यवाही का सहारा नहीं लेगा (६) दोनों पक्ष (क) मुकदमेबाजी (ख) हड़ताल तथा (ग) तालाबन्दी आदि से दूर रहने का प्रयत्न करेंगे (७) वह अपने प्रति-

नियोजकों के बीच तथा श्रमिकों के बीच सभी स्तरों पर स्वस्थ सहयोग को प्रोत्साहन देंगे और पारस्परिक रूप से किए गए समझौतों की भावना का आदर करेंगे (८) पारस्परिक रूप से वह एक ऐसी शिकायत निवारण क्रियाविधि की व्यवस्था करेंगे जिसके द्वारा शीघ्र और पूर्ण रूप से जाँच के पश्चात् समझौते पर पहुँचा जा सके, (९) दोनों पक्ष शिकायत निवारण क्रियाविधि के विभिन्न चरणों को मानेंगे और कोई भी एक-पक्षीय ऐसा कार्य नहीं करेंगे जिससे इस व्यवस्था का उल्लंघन होता हो, तथा (१०) दोनों पक्ष प्रबन्धक कर्मचारियों और श्रमिकों को अपने-अपने उत्तर दायित्वों के बारे में शिक्षा देने की व्यवस्था करेंगे।

प्रबन्धक इन बातों के लिए सहमत हैं —(१) बिना सहमति या समझौते के कार्य भार नहीं बढ़ायेंगे (२) श्रमिकों के प्रति किसी भी प्रकार का अनुचित व्यवहार नहीं करेंगे जैसे (क) उनके इस अधिकार में हस्तक्षेप करना कि वह श्रमिक संघों के सदस्य बन सकते हैं या बने रह सकते हैं, (ख) इस आधार पर कि कोई मजदूर श्रमिक संघों की कार्यवाहियों में भाग लेता है उसके विरुद्ध भेदभाव करना या उस पर दबाव डालना या बन्धन लगाना, (ग) श्रमिकों के प्रति अत्याचार करना या किसी भी रूप में अपने अधिकारों का दुरुपयोग करना (३) (क) शिकायतों का निपटारा करने व (ख) समझौते, पंचाट, निर्णय व आदेशों को लागू करने के लिए तत्काल कार्यवाही करेंगे (४) संस्थान में मुख्य-मुख्य स्थानों पर इस संहिता के उपबन्धों को स्थानीय भाषाओं में लिखवा कर प्रदर्शित करेंगे (५) ऐसी अनुशासनात्मक कार्यवाहियों के बीच जिनमें तत्काल बर्खास्तगी न्यायोचित हो तथा जिनमें बर्खास्तगी से पूर्व चेतावनी डाँट-डपट या मुअत्तली या अन्य किसी प्रकार की अनुशासनात्मक कार्यवाही करनी चाहिए, अन्तर को स्पष्ट करेंगे तथा इस बात की भी व्यवस्था करेंगे कि सामान्य शिकायत निवारण क्रिया विधि के माध्यम से ऐसी सभी अनुशासनात्मक कार्यवाहियों की अपील की जा सके; (६) उन मामलों में अपने अधिकारियों तथा सदस्यों के प्रति उचित अनुशासनात्मक कार्यवाही करेंगे जहाँ जाँच पड़ताल के परिणामस्वरूप यह पता चले कि वह ऐसे कार्यों के लिए उत्तरदायी थे जिनके कारण श्रमिकों को अनुशासनहीनता कार्यवाही करने के लिए मजबूर होना पड़ा (७) मई १९५८ में १६वें भारतीय श्रम सम्मेलन द्वारा निर्धारित जाँच आधारों पर तथा संहिता के अनुबन्ध में दिए गए स्तरों के अनुसार संघों को मान्यता देंगे।

संघ इस बात के लिए सहमत हैं —(१) किसी भी प्रकार का शारीरिक बल प्रदर्शन द्वारा दबाव नहीं डालेंगे (२) अशान्तिपूर्ण प्रदर्शनों को न होने देंगे तथा प्रदर्शनों में किसी प्रकार का उपद्रव नहीं होने देंगे (३) अपने सदस्यों को या अन्य श्रमिकों को काम के घण्टों के दौरान में श्रमिक संघों की कार्यवाहियों में भाग नहीं लेने देंगे जब तक कि कानून समझौते अथवा प्रचलन द्वारा ऐसी व्यवस्था न कर दी गई होः (४) (क) कर्तव्य की उपेक्षा (ख) लापरवाही से काम, (ग) सम्पत्ति को

क्षति, (घ) सामान्य कार्य में रुकावट अथवा बाधा तथा (ङ) अवज्ञा (Insubordination) आदि जैसे अनुचित श्रम व्यवहारों को हतोत्साहित करेंगे (५) पंचाट, समझौतों, निर्णयों, निपटारों आदि को लागू करने के लिए तत्काल कार्यवाही करेंगे (६) इस संहिता के उपबन्धों को स्थानीय भाषाओं में संघ के कार्यालयों में मुख्य-मुख्य स्थानों पर प्रदर्शित करेंगे (७) इस संहिता की भावना के विरुद्ध काम करने वाले पदाधिकारियों और सदस्यों के कार्यों की निन्दा करेंगे और उनके विरुद्ध उचित कार्यवाही करेंगे।

अनुशासन संहिता में जो उपरोक्त मुख्य सिद्धान्त बनाये गये थे उनको संक्षेप में निम्न प्रकार पुनः बताया जा सकता है (१) मालिक और श्रमिक एक दूसरे के अधिकारों और उत्तरदायित्वों को मान्यता देंगे (२) किसी भी औद्योगिक मामले में कोई भी ऐसी एकपक्षीय अथवा स्वेच्छापूर्वक कार्यवाही नहीं करेंगे जिसके कारण पारस्परिक रूप से निश्चित की गई तथा स्थापित शिकायत निवारण क्रियाविधि की अवहेलना होती हो (३) बिना पूर्व सूचना दिए कोई तालाबन्दी अथवा हड़ताल नहीं की जाएगी (४) हिंसा प्रयोग धमकी दबाव जबरदस्ती, भ्रष्टाचार, भेदभाव संघ के कार्यक्रम अथवा सामान्य कार्यों में दखल कर्तव्य के प्रति उपेक्षा अथवा अवज्ञा अथवा अनुशासनहीनता सम्पत्ति अथवा मशीनों की क्षति आदि जैसे कार्य कदापि नहीं किए जाएंगे (५) कार्य मन्दन दुर्भावना हाजिर हड़ताल या धरना गुण्डेबाजी आदि जैसी चालों का सहारा नहीं लिया जायगा (६) विवादों के निपटारे के लिए बनाई हुई व्यवस्था का यथोचित रूप से उपयोग किया जायगा (७) दोनों पक्ष इस बात के लिए सहमत होंगे कि वह अपने सब मतभेदों और शिकायतों को पारस्परिक वार्ता समझौते और ऐच्छिक विवाचन द्वारा सुलझायेंगे (८) पंचाटों निर्णयों समझौतों निपटारों आदि को शीघ्रतापूर्वक तथा तत्परता से कार्यान्वित किया जाएगा। (९) प्रत्येक ऐसे कार्य से जिससे सौहार्दपूर्ण सम्बन्धों में बाधा पड़ती हो अथवा जो इस संहिता के सिद्धान्तों की भावना के विरुद्ध जाते हों दूर रहेंगे।

मालिकों और श्रमिकों के केन्द्रीय संघों के तथा सरकार के प्रतिनिधियों की एक केन्द्रीय मूल्यांकन और कार्यान्विति समिति की स्थापना इस उद्देश्य से की गई है कि अनुशासन संहिता को किस प्रकार से लागू किया जा रहा है इसका मूल्यांकन किया जाए। इस समिति का यह भी कार्य है कि श्रम कानूनों, पंचाटों, समझौतों आदि को लागू करने में देर होने के अथवा असन्तोषजनक रूप से लागू करने के मामलों की जांच करे। इस समिति ने इस बात पर जोर दिया है कि संहिता में लिखित सिद्धान्तों का शब्दानुसार ही पालन नहीं करना चाहिए वरन् उनमें भी जो भावना निहित है उसका भी ध्यान रखना चाहिए। संहिता के उपबन्धों का भी व्यापक तथा विस्तृत रूप से प्रचार करना चाहिए। केन्द्रीय मूल्यांकन और कार्यान्विति प्रभाग संहिता के कार्यान्विति की देखभाल करता है। राज्यों में भी इसी प्रकार की मूल्यांकन और

कार्यान्विति' व्यवस्था की गई है। (देखिए पृष्ठ १७४) यह प्रभाग बहुत से झगड़ों का अदालत से बाहर ही फैसला कराने में सफल हुआ है।

दिसम्बर १९५८ में उद्योग में अनुशासन संहिता को लागू न करने पर कुछ उपाय अथवा शास्ति (Sanctions) निश्चित किए गए। इन उपायों को मालिकों और श्रमिकों के केन्द्रीय संघों द्वारा लागू किया जाएगा। यदि कोई संघ संहिता को भंग करता है, तो उसे केन्द्रीय संगठन द्वारा जिससे संघ सम्बद्ध है नोटिस दिया जायगा। यदि संहिता भंग कोई गम्भीर प्रकृति की है तब केन्द्रीय संगठन सम्बन्धित संघ को चेतावनी देगा या निन्दा करेगा (Censure) अथवा अन्य कोई दण्ड देगा। यदि किसी संघ द्वारा संहिता को बार-बार भंग किया जाता है तो केन्द्रीय संगठन ऐसे संघ को अपनी सदस्यता से अलग कर सकता है। संहिता का गम्भीर रूप से और जानबूझ कर उल्लंघन करने पर, ऐसे उल्लंघनों का व्यापक रूप से प्रचार किया जायगा।

जून १९५८ से जब से इस अनुशासन संहिता को लागू किया गया दिसम्बर १९६१ तक संहिता के उल्लंघन के ७७० मामलों की रिपोर्ट विभाग को मिली। इनमें से २२६ मामलों पर किसी प्रकार की कार्यवाही करने की आवश्यकता नहीं थी क्योंकि या तो शिकायतें स्पष्ट नहीं थीं अथवा उन संघों से सम्बन्धित थीं जिन्होंने इस संहिता को स्वीकार नहीं किया था। १५० मामले राज्यों के क्षेत्र से सम्बन्धित थे इसलिए उचित कार्यवाही करने के लिए ऐसे मामलों को राज्यों के पास भेज दिया गया। शेष ३७१ मामलों में से २४२ (अर्थात् ६५%) का या तो निपटारा कर दिया गया अथवा अपराधी पक्षों का ध्यान इन उल्लंघनों की ओर दिलाया गया और उनसे मामलों को ठीक करने को कहा गया। शेष मामलों की जांच की जा रही थी। १९६० में इस प्रभाग द्वारा संहिता के भंग करने की ९९१ शिकायतें प्राप्त हुईं। इनमें से ९७५ शिकायतें श्रम कानून तथा विवाचन निर्णयों को केन्द्रीय संस्थानों में लागू न करने की थीं। संहिता भंग करने के मामलों में से ७१ प्रतिशत मामले प्रत्येक पक्ष को सूचित किए गए थे और उनके द्वारा जो कुछ भी किया था या नहीं किया था उसे ठीक कर दिया गया। शेष मामलों पर भी जांच की जा रही थी। १९६१ में केन्द्रीय कार्यान्विति तथा मूल्यांकन प्रभाग द्वारा संहिता के केन्द्रीय संस्थानों में भंग होने की ७०६ शिकायतें प्राप्त हुईं। २८% मामले प्रत्येक पक्ष के कहने पर ठीक कर दिए गए थे। १७% मामलों में शिकायतों का कोई आधार न था। २२% मामलों पर जांच की जा रही थी। प्रभाग द्वारा प्रत्येक पक्ष को यह भी सलाह दी जाती है कि वह संहिता को भंग न करे। प्रभाग ने पक्षों से अनुनय (Persuade) करके भी अनेक बार हड़तालों को रोका है और विवादों का शान्तिपूर्वक निपटारा किया है।

अनुशासन संहिता से ऐच्छिक आधार पर औद्योगिक अनुशासन स्थापित करने और मालिकों और श्रमिकों के सहयोग से औद्योगिक शांति को बनाये रखने की सरकार की वर्तमान नीति का बोध होता है। मालिकों और श्रमिकों दोनों ही पक्षों

पर इसका अच्छा प्रभाव पड़ा है तथा इससे औद्योगिक विवादों के प्रति एक नई विचारधारा उत्पन्न हो गई है। मालिकों और श्रमिकों के अनेक सभा ने तथा अन्य सरकारों ने इस संहिता के लागू होने पर सन्तुष्टि प्रकट की है। केन्द्रीय सरकार ने विभागीय उपक्रमों (Undertakings) में भी इस संहिता को लागू करने का निश्चय कर लिया गया है।

सरकार अब इससे भी अधिक एक महत्त्वपूर्ण क्षेत्र की ओर पग उठा रही है अर्थात् 'कार्य-कुशलता और कल्याण कार्य संहिता' (Code of Efficiency and Welfare) लागू करने का विचार कर रही है। केन्द्रीय श्रम व रोजगार मंत्रालय द्वारा इस संहिता का निर्माण किया गया है और इस संहिता को अनुशासन संहिता का पूरक कहा जा सकता है। इसका उद्देश्य उत्पादन, उत्पादकता व कल्याण सुविधाओं में सुधार करना है। इस कार्य कुशलता संहिता पर सितम्बर १९५९ में भारतीय श्रम सम्मेलन में विचार विमर्श हुआ। संहिता के उद्देश्यों की पूर्ति कैसे की जा सकती है उस पर शीघ्र विचार करने के लिए एक समिति की नियुक्ति की गई। इस समिति ने संहिता से सम्बन्धित सूचना एकत्रित करने के लिए एक प्रश्नावली बनाई, तथा सुझाव और टिप्पणियों के लिए मालिकों और श्रमिकों के केन्द्रीय संघों में इसे परिचालित किया। संहिता पर बंगलौर में भारतीय श्रम सम्मेलन के १९वें अधिवेशन में जो अक्तूबर १९६१ में हुआ पुनः विचार किया गया तथा इस संहिता के विषयों की भली भांति जांच करने के लिए एक त्रिदलीय समिति की नियुक्ति की गई है। यह कार्य-कुशलता तथा कल्याण कार्य संहिता अनुशासन संहिता से भिन्न है क्योंकि उसमें तो मालिकों और श्रमिकों से कई बातें न करने के लिए कहा गया है परन्तु कार्य-कुशलता और कल्याण कार्य संहिता रचनात्मक है और इसमें मालिकों व श्रमिकों से ऐसे विधायक कार्य करने को कहा गया है जिससे सौहार्द्रपूर्ण औद्योगिक सम्बन्ध बढ़ें और उत्पादन अधिक हो।

## संघों को मान्यता प्रदान करने के लिए शर्तें —

## (Criteria for Recognition of Unions)

संघों को मान्यता प्रदान करने के लिए अनुशासन संहिता के अनुच्छेद में कुछ नियम दिए गए हैं। (१) जहाँ एक से अधिक संघ हैं वहाँ किसी संघ को मान्यता पाने के लिए यह आवश्यक है कि वह संघ पंजीकृत होने के पश्चात् कम से कम एक वर्ष तक कार्य करता रहा हो। जहाँ केवल एक संघ है वहाँ यह शर्त लागू नहीं होगी। (२) संघ की सदस्यता में सम्बन्धित संस्थान में कार्य करने वाले कम से कम १५ प्रतिशत श्रमिक होने चाहिए (सदस्यता केवल उन श्रमिकों की ही गिनी जायेगी जिन्होंने पिछले ६ महीनों में कम से कम तीन महीनों का सदस्यता शुल्क दे दिया हो)। (३) यदि किसी स्थानीय क्षेत्र के उद्योग के २५ प्रतिशत श्रमिक किसी संघ के सदस्य होते हैं तब वह संघ एक प्रतिनिधि संघ (Representative Union) के

औद्योगिक संस्थानों के प्रबन्धकों और उनमें लगे हुए श्रमिकों दोनों को स्वीकृत हों। औद्योगिक सम्बन्धों को सुधारने में इसकी महत्ता पर जोर दिया गया। इस विषय पर विचार करने के लिए सम्मेलन ने एक उप-समिति नियुक्त की। मार्च १९५८ में उप समिति ने अपनी एक बैठक में कुछ सिद्धान्तों को बनाया। इन सिद्धान्तों के अनुसार शिकायत निवारण क्रियाविधि इस प्रकार होनी चाहिए कि (१) यह चालू वैधानिक व्यवस्था की अनुपूरक हो और इस व्यवस्था का प्रयोग भी करे, (२) यह सरल और शीघ्रतापूर्ण हो तथा (३) प्रबन्धकों पर यह उत्तरदायित्व डाले कि वह ऐसे अधिकारियों को नामजद कर दें जिनसे विभिन्न स्तरों पर सम्पर्क बनाया जा सके। निजी सम्बन्धों से सम्बन्धित जो शिकायतें हों उन्हें सबसे पहिले प्रबन्ध के उस अधिकारी के सम्मुख लाना चाहिए जो उस अधिकारी के ठीक ऊपर का अधिकारी होता है जिसके विरुद्ध शिकायत की जाती है। उसके पश्चात् शिकायत को शिकायत निवारण-समिति के सम्मुख ले जाया जा सकता है। अन्य शिकायतों को जिनका सम्बन्ध रोजगार की दशाओं से होता है सर्वप्रथम प्रबन्धक द्वारा नामजद किए गए अधिकारी के सम्मुख लाना चाहिए और बाद में शिकायत निवारण समिति के सम्मुख ले जाना चाहिए। जब कोई विषय शिकायत निवारण समिति के सम्मुख सबसे पहिले आ जाता है तब उसकी अपील उच्च प्रबन्धकों के सम्मुख होनी चाहिए।

भारतीय श्रम सम्मेलन ने अपने १६ वें अधिवेशन में उप-समिति द्वारा प्रस्तुत सिद्धान्तों का अनुमोदन किया तथा प्रार्थना की कि इन सिद्धान्तों को ध्यान में रखते हुए, एक सरल और नम्य (Flexible) शिकायत निवारण क्रियाविधि बनानी चाहिए। परिणामस्वरूप सितम्बर १९५८ में एक आदर्श शिकायत निवारण क्रियाविधि बनाई गई और त्रिदलीय सभा में इसको स्वीकार कर लिया गया। मालिकों के पास इसको परिचालित कर दिया गया है जिससे यदि पहले से ही उनके संस्थान में इससे उत्तम कोई शिकायत निवारण क्रियाविधि नहीं है तो वह इस क्रियाविधि को लागू कर दें।

शिकायत निवारण क्रियाविधि के प्रशासन के लिए जो व्यवस्था की जाती है उसके अन्तर्गत श्रमिकों द्वारा विभागीय प्रतिनिधियों का चुनाव होता है अथवा संघों द्वारा उन्हें मनोनीत कर दिया जाता है अथवा जहाँ कहीं मालिक मजदूर समितियाँ हैं वहाँ श्रमिकों के प्रतिनिधियों को इस व्यवस्था के लिए ले लिया जाता है। प्रबन्धकों को प्रत्येक विभाग के लिए ऐसे व्यक्ति नामजद करने होते हैं जिनके सम्मुख मामले को सर्वप्रथम रखा जा सके। इससे आशा यह होता है कि शिकायतों को विभागीय अध्यक्षों द्वारा सुना जाए। शिकायत निवारण समिति में प्रबन्धकों और श्रमिकों के सम प्रकार प्रतिनिधि होते हैं जिनकी संख्या ४ से ६ तक निर्धारित की गई है।

शिकायत निवारण क्रियाविधि में उन विभिन्न उपायों का विस्तृत रूप से उल्लेख किया गया है जिनके द्वारा कोई शिकायत सुनी जा सकती है। सर्वप्रथम शिकायत प्रबन्ध के विभागीय प्रतिनिधि के पास जाती है जिसको ४८ घण्टों के अन्दर

अपना निर्णय देना होता है। इसमें सफलता न मिलने पर पीड़ित श्रमिक विभागीय अध्यक्ष के पास विभागीय अधिकारी के साथ जा सकता है। इस कार्य के लिए तीन दिन नियत हैं। इसके ऊपर शिकायत निवारण समिति द्वारा शिकायत पर विचार किया जाता है। समिति को सात दिन के अन्दर अन्दर अपनी सिफारिशें प्रबन्धक के पास भेजनी होती हैं। शिकायत निवारण समिति की सिफारिश करने के तीन दिन के अन्दर प्रबन्धकों का अन्तिम निर्णय श्रमिक के पास भेज दिया जाता है। यदि श्रमिक को इस निर्णय से सन्तुष्टि नहीं होती तब वह निर्णय पर पुनः विचार के लिए अपील कर सकता है तथा तब प्रबन्धकों को सात दिन के अन्दर अपना निर्णय देना होता है। समझौता न होने की दशा में शिकायत को ऐच्छिक विवाचन के लिए सौंपा जा सकता है। जब तक पीड़ित श्रमिक द्वारा उच्च प्रबन्ध के अन्तिम निर्णय को अस्वीकार नहीं कर दिया जाता औपचारिक सुलह व्यवस्था का उपयोग नहीं किया जा सकता।

शिकायत निवारण क्रियाविधि में अन्य और बातों का भी उल्लेख किया गया है, उदाहरणतः जब कोई शिकायत प्रबन्धकों द्वारा दिए गए आदेश के कारण उत्पन्न होती है तब क्रियाविधि के सम्मुख आने से पूर्व उस आदेश को मानना आवश्यक है। शिकायत निवारण समिति में श्रमिकों के प्रतिनिधियों को किन्हीं भी कागजात को देखने का अधिकार है और प्रबन्धकों के प्रतिनिधियों द्वारा किसी भी गोपनीय प्रकृति के कागजातों को दिखाने से इन्कार करने का अधिकार है। उस अवधि (३० घण्टे) का भी उल्लेख है जिसमें अपील एक चरण से दूसरे चरण में की जा सकती है। शिकायत दूर करने में व्यय हुए समय के लिए भुगतान करने की भी व्यवस्था आदि है। बर्खास्तगी और मुअत्तली के विषयों की शिकायत के सम्बन्ध में श्रमिक को यह अधिकार है कि वह बर्खास्त या अलग किए जाने के एक सप्ताह के अन्दर या तो बर्खास्त करने वाले अधिकारियों के सम्मुख या प्रबन्धकों द्वारा नियुक्त किए गए उच्च अधिकारी के सम्मुख अपील कर सके।

## श्रमिक प्रबन्धक सहयोग

## (Labour-Management Cooperation)

प्रायः सभी देशों में औद्योगिक झगड़ों को कम करने तथा श्रमिकों द्वारा श्रम संगठनों के विरोध को कम करने के लिए श्रमिक संघों को मान्यता प्रदान किया जाता है। यह बात सत्य है कि श्रम संगठनों के प्रति मालिकों का विरोध पूर्णतया समाप्त नहीं हुआ है परन्तु फिर भी काफी सीमा तक कम हो गया है। श्रमिक संघों का मुख्य उद्देश्य यह है कि जब कभी भी मालिकों और श्रमिकों में कोई मतभेद अथवा संघर्ष हो तब वह श्रमिकों के हितों की रक्षा करें। उत्पादन एवं अर्थ-व्यवस्था की आधुनिक प्रणाली में जहाँ पूँजी और श्रम भिन्न-भिन्न व्यक्तियों में होते हैं तथा जहाँ मालिकों का मुख्य उद्देश्य लाभ कमाना है, ऐसा विवाद का होना अवश्यम्भावी है।

हाल ही के वर्षों में मालिकों और श्रमिकों के सम्बन्धों के विषय में एक नई विचारधारा देखने में आयी है और अब इस बात पर अधिक बल दिया जा रहा है कि पारस्परिक सम्बन्ध ऐसे होने चाहिएं कि संघर्ष के स्थान पर इस प्रकार सहयोग से कार्य किया जाए कि सबका हित सम्पादित हो। श्रम समस्याओं के प्रति अब मानवीय दृष्टिकोण लिया जाता है। अब श्रम को एक पदार्थ नहीं समझा जाता जिसको बाजार में खरीदा अथवा बेचा जा सके वरन् श्रमिक को 'मानव' समझा जाता है। फिलेडेलफिया की घोषणा तथा अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संगठन की कार्यवाहियों ने भी दृष्टिकोण में इस प्रकार के परिवर्तन होने में काफी योगदान दिया है। इससे श्रमिक और प्रबन्धकों के सहयोग में नए दृष्टिकोण आ गए हैं। इनके कारण अब रोजगार की संविदा के स्थान पर श्रमिकों से अब साझेदारी की संविदा की जाती है, ताकि सभी के हितों के लिए प्रत्येक पक्ष अपना-अपना योगदान दे सके।

श्रमिक प्रबन्धक सहयोग का सिद्धान्त इस बात पर आधारित है कि क्योंकि श्रमिक अपनी जीविका के लिए इस बात पर निर्भर होते हैं कि कारखाना सुचारु रूप से चालू रहे, अतः यह स्वाभाविक है कि व्यवसाय या उद्योग के मामलों में वह रुचि लें और उसके संचालन में उनका भी कुछ हाथ हो। श्रमिक-प्रबन्धक सहयोग में सबसे आवश्यक बात यह है कि पारस्परिक रूप से परामर्श किया जाए तथा प्रबन्धकों की योजना, नीति और समस्याओं से सभी स्तर के कर्मचारियों को सूचित रखा जाए तथा श्रमिकों के विचारों से प्रबन्धकों को अवगत कराया जाए। इस प्रकार के परामर्श मालिक मजदूर समितियों अथवा श्रमिक प्रबन्धक समितियों के द्वारा औपचारिक रूप में अथवा कार्याङ्ग, पर्यवेक्षक और श्रमिकों के बीच वाद-विवाद व अनौपचारिक वार्ता के रूप में हो सकते हैं। इस प्रकार के सहयोग से मानव-तत्त्व की महत्ता को पूर्ण मान्यता मिलेगी तथा संस्थान के संचालन में श्रमिक और अधिक रुचि लेंगे। श्रमिकों में गैरत्व और पृथक्त्व की भावनायें समाप्त हो जायेंगी तथा श्रमिक और मालिक दोनों ही एक दूसरे को अपेक्षाकृत भली भाँति समझने का प्रयत्न करेंगे। इसका परिणाम यह होगा कि औद्योगिक शान्ति होगी अधिक कार्य-कुशलता होगी तथा अपव्यय और अनिकायतें में कमी होगी और यथासम्भव अधिकतम उत्पादन होगा।

परन्तु उस समय तक कोई श्रमिक-प्रबन्धक सहयोग सफल नहीं हो सकता जब तक कि दोनों पक्ष सच्चे हृदय से ही सहयोग करना न चाहते हों तथा दोनों पक्षों को एक दूसरे का विश्वास एवं अपेक्षा न हो। प्रबन्धकों को सभी मामलों में श्रमिकों की सलाह लेनी चाहिए तथा संस्थान से सम्बन्धित सभी मामलों से उन्हें सूचित रखना चाहिए। उनको प्रशिक्षण की सुविधायें भी देनी चाहिएं तथा अधिक उत्पादकता के कारण जो लाभ प्राप्त हो उनमें से श्रमिकों को भी भाग देना चाहिए। संयुक्त परामर्श व्यवस्था का पर इस यह नहीं होना चाहिए कि श्रमिक संघों की महत्ता कम कर दी जाए। सामूहिक सौदाकारी का कार्य श्रमिक संघों पर ही छोड़ देना चाहिए।

किया जाना चाहिए ताकि इस प्रकार की योजना के विभिन्न पहलुओं को श्रमिकों, प्रबन्धकों तथा पर्यवेक्षकों द्वारा ठीक प्रकार से समझा जा सके। रिपोर्ट में इस बात पर बल दिया गया है कि "संयुक्त परामर्श की स्थापना स्वयं संस्थान में ही होनी चाहिए," अर्थात् संयुक्त परामर्श का अर्थ केवल दोनों पक्षों को आपस में मिलकर बैठाना ही नहीं होना चाहिए वरन् इसका तात्पर्य यह होना चाहिए कि सभी विषयों में संयुक्त रूप से परामर्श हो। तकनीकी विशेषज्ञ एवं पर्यवेक्षक इस संयुक्त परामर्श प्रणाली के प्रधान अंग होने चाहिएं। रिपोर्ट में दृष्टिकोणों में परिवर्तन मात्र सेवे की व्यवस्था से निकट रूप में सम्पर्क बनाये रखने वाले दृढ़ आत्म-विश्वासी श्रमिक-संघों की स्थापना तथा मधुर औद्योगिक सम्बन्धों की महत्ता पर बल दिया गया है ताकि श्रमिकों की प्रबन्ध में भाग लेने की योजना सफल हो सके। श्रमिक-प्रबन्धक की संयुक्त परिषदें श्रमिक संघों की स्थानापन्न नहीं होनी चाहिएं। सामूहिक सौदाकारी के कार्य ऐसी परिषदों के क्षेत्र के बाहर होने चाहिए। इस प्रकार मजदूरी बोनस और निजी शिकायतों आदि पर ऐसी संयुक्त परिषदों द्वारा विचार नहीं किया जाना चाहिए। संयुक्त परिषदों को उदाहरणतः ऐसे प्रश्नों पर विचार करना चाहिए, जैसे (१) स्थायी आदेशों में परिवर्तन, (२) छटनी (३) विवेकीकरण के लिए प्रस्ताव, (४) संस्थान का बन्द करना या उत्पादन प्रक्रियाओं को कम करना या बन्द करना (५) नई प्रणालियों को लागू करना (६) भरती और दण्ड के लिए कार्य-विधि। परिषदों को निम्नलिखित विषयों में सूचना प्राप्त करने और सुझाव देने का अधिकार भी होना चाहिए (१) संस्थान की सामान्य आर्थिक व्यवस्था, बाजार का [illegible] उत्पादन तथा बिक्री कार्यक्रम (२) संस्थान का संगठन तथा सामान्य संचालन (३) संस्थान की आर्थिक स्थिति को प्रभावित करने वाली परिस्थितियाँ (४) निर्माण और कार्य की प्रणालियाँ (५) वार्षिक तुलन पत्र व लाभ हानि लेखा तथा सम्बन्धित कागजात [illegible] आदि। इस भय को दूर करने के लिए कि परिषदों में कार्य के प्रति उदासीनता न आ जाय इन परिषदों को कुछ प्रशासनात्मक उत्तरदायित्व सौंपे जा सकते हैं उदाहरणतः (१) कल्याण कार्यक्रमों का प्रशासन (२) सुरक्षा उपायों की देखभाल (३) व्यावसायिक प्रशिक्षण तथा शिक्षार्थी योजनाओं का संचालन (४) कार्य के घण्टे और आराम के लिए अनुसूचि तैयार करना (५) छुट्टियों की अनुसूचि बनाना तथा (६) महत्वपूर्ण सुझावों के लिए पारितोषिक देना। अध्ययन-दल परिषदों के बनाने में किसी भी बन्धन अथवा अनिवार्यता के विरुद्ध था और वह केवल ऐसे विधान बनाने के पक्ष में था जिसके अन्तर्गत ऐसी परिषदों के बनाने की अनुमति मात्र मिल जाय। अगर किसी संस्थान की विभिन्न स्थानों पर विभिन्न इकाइयाँ न हों तो एक संस्थान के लिए केवल एक ही परिषद् बनाने की सिफारिश की गई थी। प्रारम्भ में बाहरी व्यक्तियों का सहयोग आवश्यक हो सकता है परन्तु उनकी संख्या सीमित ही होनी चाहिए।

अध्ययन दल की मुख्य मुख्य सिफारिशें जुलाई १९५७ में हुए भारतीय श्रम

सम्मेलन के १५ वें अधिवेशन में स्वीकृत कर ली गईं थीं । १२ सदस्यों की एक उपसमिति बनाई गयी थी जिसका कार्य यह था कि इस विषय में और विस्तार से जांच पड़ताल करे कि प्रारम्भ में ऐच्छिक आधार पर कुछ चुने हुए संस्थानों में प्रबन्ध में श्रमिकों के भाग लेने की योजना लागू हो सकती है या नहीं । इस उप समिति ने सिफारिश की कि पहले यह योजना सार्वजनिक व निजी क्षेत्र के चुने हुए ५० औद्योगिक संस्थानों में चलाई जानी चाहिए। उन संस्थानों में जहां यह योजना शुरू की जा सकती है तथा उन संस्थानों की जो इस योजना में सहयोग देने को तैयार थे एक सूची बनाई गई । यह निश्चय किया गया कि परीक्षण हेतु जो इकाइयां छांटी जांय उनको निम्न आधार पर चुना जाय (१) उनमें अच्छी प्रकार से स्थापित और शक्तिशाली श्रमिक संघ हों (२) संस्थान में कम से कम ५०० श्रमिक कार्य करते हों (३) मालिक और श्रमिक संघ दोनों ही केन्द्रीय संगठनों के सदस्य हों (४) संस्थान की इस बात में कुछ प्रसिद्धि हो कि उसमें औद्योगिक सम्बन्ध सौहार्दपूर्ण रहे हैं (५) दोनों पक्ष इस योजना को सहयोग की भावना से लागू करने के लिए तैयार हों। उप-समिति ने यह भी निर्णय किया कि एक पूरे संस्थान के लिए केवल एक परिषद् होनी चाहिए श्रमिकों के प्रतिनिधियों को श्रमिक संघों द्वारा मनोनीत किया जाना चाहिए तथा श्रमिकों के प्रतिनिधियों में बाहरी व्यक्तियों की संख्या २५ प्रतिशत से अधिक नहीं होनी चाहिए । संयुक्त परिषद में सदस्यों की संख्या १२ से अधिक नहीं होनी चाहिए। संयुक्त परिषद् की बैठकें भी कार्य के घन्टों के दौरान में ही होनी चाहिएं।

नई देहली में ३१ जनवरी एवं १ फरवरी १९५८ को हुए श्रमिक प्रबन्धक सहयोग के सेमिनार में भी उप-समिति की सिफारिशों पर विचार किया गया । केन्द्रीय श्रम व रोजगार मंत्री श्री गुलजारी लाल नन्दा ने इस सेमिनार की अध्यक्षता की। इसमें मालिकों श्रमिकों व सरकार के १०० से भी अधिक प्रतिनिधियों ने भाग लिया। इसमें से उन ३० औद्योगिक इकाइयों के प्रतिनिधि भी थे जिन्होंने प्रबन्ध में श्रमिकों के भाग लेने की योजना को स्वीकृत कर लिया था या पहले ही लागू कर चुके थे।

सेमिनार में इस बात पर मतैक्य था कि संयुक्त परिषदों में मालिकों और श्रमिकों के प्रतिनिधियों की संख्या बराबर बराबर होनी चाहिए तथा यह संख्या १२ से अधिक भी नहीं होनी चाहिए ताकि परिषदों का काम प्रभावशाली हो और उनका प्रबन्ध भी ठीक प्रकार से हो सके। छोटे संस्थानों में सदस्यों की संख्या ६ से कम नहीं होनी चाहिए। सेमिनार में इस बात पर भी सब सहमत थे कि जो भी निर्णय लिए जाएं वह सर्व-सम्मति से हों।

संयुक्त परिषदों की स्थापना के लिए एक आवश्यक बात यह है कि संस्थान में अच्छी प्रकार से स्थापित और शक्तिशाली श्रमिक संघ हों। संयुक्त परिषदों में प्रतिनिधित्व के प्रश्न पर भी सेमिनार में विस्तारपूर्वक विचार किया गया था । एक

बात पर सब सहमत थे कि श्रमिकों के प्रतिनिधि स्वयं श्रमिक ही होने चाहिएं। परन्तु जहाँ श्रमिक संघ यह अनुभव करें कि बाहरी व्यक्ति को भी सम्मिलित किया जाना चाहिए उस स्थिति में ऐसे बाहरी सदस्यों की संख्या १ (अर्थात् २५% से अधिक नहीं) तक सीमित होनी चाहिए और पारस्परिक रूप से सहमत होने पर अधिक से अधिक यह सख्या दो हो सकती है। संयुक्त परिषदें इकाई आधार पर स्थापित की जानी चाहिए। जहाँ एक संस्थान में अनेक विभाग हैं वहाँ के लिए सेमिनार ने यह निर्णय किया कि संयुक्त परिषदों में प्रतिनिधित्व का प्रश्न संघ और संस्थान पर ही छोड़ देना चाहिए। एक ही क्षेत्र और एक ही प्रबन्ध के अन्तर्गत यदि विभिन्न संस्थान हों तो उनके सम्बन्ध में यह निर्णय किया गया कि योजना को प्रथम तो इकाई आधार पर प्रारम्भ करना चाहिए तथा तत्पश्चात् जब कुछ अनुभव हो जाए तब एक केन्द्रीय परिषद की स्थापना की जा सकती है।

प्रबन्ध में श्रमिकों के भाग लेने के लिए उप-समिति द्वारा तैयार किए गए आदर्श समझौते पत्र पर भी सेमिनार में विचार किया गया। इस समझौते पत्र में इस बात की व्यवस्था की गई है कि संयुक्त परिषदों को, अन्य बातों के अतिरिक्त प्रबन्धकों से संस्थान की सामान्य आर्थिक स्थिति उत्पादन और बिक्री कार्यक्रम वार्षिक तुलन पत्र व लाभ हानि के लेखे तथा सम्बन्धित कागजात व संस्थान के विकास और विस्तार के लिए दीर्घकालीन योजनाओं के विषय में सूचनाओं को प्राप्त करने का अधिकार होगा। कुछ वाद-विवाद के पश्चात् यह निर्णय किया गया कि संयुक्त परिषदों को न केवल ऐसी सूचनाओं को प्राप्त करने का अधिकार होना चाहिए वरन् उन पर विचार करने और सुझाव देने का अधिकार भी होना चाहिए। इस बात पर भी सहमति प्रकट की गई कि संयुक्त परिषद् को न केवल सदस्यों को सूचना और कागज-पत्र देने की व्यवस्था करनी चाहिए वरन् उनकी सूचना भी यथा सम्भव शीघ्र से शीघ्र देनी चाहिए। कुछ विशेष मामलों में सूचना प्रति तिमाही दी जानी चाहिए।

सेमिनार द्वारा अन्य जिन प्रश्नों पर विचार किया गया वह एक तो ऐसी व्यवस्था के सम्बन्ध में थे जिससे संयुक्त परिषदों तथा श्रम व रोजगार मन्त्रालय के बीच सम्पर्क स्थापित किया जा सके तथा उन संस्थानों में प्रशिक्षण कार्यक्रमों के सम्बन्ध में थे जहाँ प्रबन्ध में श्रमिकों के भाग लेने की योजना लागू थी। सेमिनार को इस बात का दृढ़ विश्वास था कि संयुक्त परिषदें केवल पारस्परिक विश्वास और मित्र भाव के वातावरण में ही उन्नति कर सकती हैं।

बाद में यह निर्णय किया गया कि प्रबन्ध में श्रमिकों का जो भी भाग हो वह संयुक्त प्रबन्ध परिषदों के रूप में हो। इस परिषद के तीन पृथक कार्य होंगे (क) ऐसे कार्य जिनके अन्तर्गत परिषद् का उत्तरदायित्व सलाह देना होगा उदाहरणार्थ निम्न विषयों में (१) स्थायी आदेशों का प्रशासन, (२) उनमें संशोधन, (३) उत्पादन की नई प्रणालियों को लागू करना जिससे कर्मचारियों को पुनः रोजगार पर

समाया जा सके तथा (४) कुछ प्रक्रियाओं में कमी कर देना उन्हें कुछ समय के लिए रोक देना अथवा उन्हें पूर्णतः बन्द कर देना आदि। (ख) ऐसे कार्य जिनके अन्तर्गत परिषदों को सूचनाओं को प्राप्त करने का अधिकार होगा उदाहरणतः निम्न विषयों में, (१) संस्थान की सामान्य चालू रहने की योग्यता (२) बाजार की दशा उत्पादन तथा बिक्री कार्यक्रम (३) संस्थान का संगठन तथा सामान्य सञ्चालन (४) उत्पादन और कार्य की प्रणालियाँ (५) विस्तार तथा इसी प्रकार के कार्यक्रमों की योजना आदि, तथा (ग) ऐसे कार्य जिनके अन्तर्गत परिषद का दायित्व प्रशासनात्मक होगा उदाहरणतः निम्न विषयों में (१) कल्याण कार्य (२) सुरक्षा कार्यक्रम (३) व्यावसायिक प्रशिक्षण और शिक्षार्थी योजनाएं (४) कार्य सूची को तैयार करना तथा (५) पारितोषिकों का देना आदि।

इस प्रकार मजदूरी बोनस काम की सामान्य दशायें आदि के प्रश्नों पर मालिकों और श्रमिक सभा के बीच वार्ता के लिए काफी क्षेत्र छोड़ दिया गया है। निजी शिकायतों को भी संयुक्त परिषदों के क्षेत्र में सम्मिलित नहीं किया गया है क्योंकि यह सम्भव है कि ऐसी शिकायतों के कारण श्रमिकों व प्रबन्धकर्ताओं के बीच सहयोग के वातावरण पर बुरा असर पड़े।

इसके पश्चात् ५० इकाइयों में इन निर्णयों को लागू करने तथा संयुक्त प्रबन्ध परिषदों को स्थापित करने के प्रयत्न किए गए। चार संस्थान—अर्थात् टाटा लोहा व इस्पात कम्पनी जमशेदपुर, सिम्पसन ग्रुप ऑफ कम्पनीज मद्रास, मोदी शुगर और कताई मिल्स लि० मोदीनगर, (उ० प्र०) तथा राजकीय परिवहन मद्रास—अपने श्रमिकों को प्रबन्ध कार्यों में भाग देने के लिए पहिले से ही सहमति प्रदान कर चुके थे। तीन संस्थानों में विभागीय उत्पादन समितियों की भी स्थापना की जा चुकी थी अर्थात् (१) टाटा लोहा व इस्पात क० (२) मोदी कताई व बुनाई मिल्स तथा (३) इंडियन एल्यूमिनियम वर्क्स लि० बेलूर पश्चिमी बंगाल। टाटा लोहा व इस्पात क० जमशेदपुर तथा इंडियन एल्यूमिनियम वर्क्स बेलूर पश्चिमी बंगाल में योजना के विषय में त्रिदलीय दलों द्वारा का सम्पादनों की रिपोर्ट भी प्रकाशित की जा चुकी है। श्रमिकों के प्रबन्ध में भाग लेने के विषय में इन दो संस्थानों में जो प्रगति हुई है उसका उल्लेख इन रिपोर्टों में किया गया है।

सितम्बर १९५८ में केन्द्रीय श्रम मंत्रालय द्वारा प्रकाशित एक टिप्पणी में कहा गया है कि श्रमिकों के प्रबन्ध में भाग लेने के सम्बन्ध में जो भी प्रगति हुई है वह निराशाजनक है। मार्च १९६० में भी गुलजारी लाल नन्दा ने कहा था कि वह इस योजना की प्रगति से सन्तुष्ट नहीं थे। मार्च १९६० तक केवल २१ इकाइयों ने योजना को लागू किया था जिनमें से १३ तो सरकारी क्षेत्र में थीं तथा ८ निजी क्षेत्र में। योजना को लागू करने वाली इकाइयों में संयुक्त परिषदों की कार्यवाहियों के विषय में कार्य ठोस सूचनाएँ प्राप्त की हैं और यह भी इस योजना की सफलता में परामर्श किया है जिससे श्रम मंत्रालय ने इन परिषदों को सहायता

देने के लिए नियुक्त किया है। इस मन्द प्रगति का कारण दोनों पक्षों में सन्देह और भय की भावना है। श्रमिक संघों में पारस्परिक प्रतिस्पर्धा है तथा श्रमिक सघ संगठन में अनेक दोष हैं जिनका उल्लेख भारतीय श्रमिक संघ आन्दोलन के अध्याय में किया जा चुका है। श्रमिकों के प्रबन्ध में भाग लेने की योजना उस समय तक सफल नहीं हो सकती जब तक कि शक्तिशाली व सुदृढ़ श्रमिक सघ न हों जो इस योजना के प्रति सहयोग का दृष्टिकोण अपनाने को तैयार हों। अधिकतर श्रमिक अशिक्षित होते हैं तथा प्रबन्ध में भाग लेने के विषय पर उनके विचार अस्पष्ट होते हैं। आधुनिक औद्योगिक संस्थानों में प्रबन्ध के लिए तकनीकी प्रशासनात्मक तथा वित्तीय क्षेत्रों में कुशल ज्ञान की आवश्यकता पड़ती है जिसका इस समय श्रमिकों में अभाव है। यदि संयुक्त प्रबन्ध परिषदों में बाहरी व्यक्ति श्रमिकों का प्रतिनिधित्व करते हैं तब स्थिति और भी बुरी होगी क्योंकि बाहरी व्यक्ति श्रमिक संघवाद और औद्योगिक सम्बन्धों को तो समझ सकता है परन्तु वह प्रबन्ध तथा उद्योग की समस्याओं को नहीं समझ सकता। इनको तो कारखाने या संस्थान के अन्दर कार्य करने वाला श्रमिक ही समझ सकता है। मालिकों को भी श्रमिकों में पूर्ण विश्वास नहीं होता और वह उन्हें व्यापार के ऐसे भेद भी नहीं बताते जिनको ज्ञात किये बिना श्रमिक प्रबन्ध में प्रभावात्मक रूप में भाग नहीं ले सकते। बहुत से मालिक अपने अधिकारों और प्राधिकारों को छोड़ने के लिए तैयार नहीं हैं और जहां कहीं भी यह योजनायें अपनाई गई हैं वह इस कारण नहीं कि मालिकों को उनमें कोई विशेष रुचि है वरन् कई स्थानों पर श्रमिकों को केवल बहकाने के लिए यह योजनायें लागू की गई हैं। कई श्रमिक संघों को इस बात का भी डर है कि यदि श्रमिकों ने इस सम्बन्ध में प्रबन्धकों को सहायता दी तो वह वर्ग संघर्ष की विचारधारा को समाप्त कर देंगे जिस विचारधारा में कई श्रमिक संघ अपना विश्वास रखते हैं। निदेशक मंडल में भी श्रमिकों के प्रतिनिधित्व के प्रश्न पर कई बार विचार विमर्श हुआ है। परन्तु इस प्रकार का प्रतिनिधित्व सहायक सिद्ध नहीं होगा। साधारणतः निदेशक मण्डल ऐसे प्रश्नों पर विचार करता है जिसमें श्रमिकों के प्रतिनिधियों को कोई विशेष रुचि नहीं होती और वह बैठकों में खामोश देखने वालों की भांति बैठे रहते हैं।

श्री वी० वी० गिरि का कथन है कि यदि अपरिपक्व अवस्था में श्रमिकों को प्रबन्ध में सम्मिलित किया जायेगा तब क्या तो प्रबन्धकों द्वारा उन्हें प्रभावपूर्ण रूप से चुप कर दिया जायेगा या यदि श्रमिक कठोर प्रवृत्ति के हैं तो प्रबन्धकों के प्रति उनका रवैया बाधा पहुंचाने वाला और उग्र प्रवृत्ति का होगा चाहे उनके इरादे कितने ही अच्छे क्यों न हों। इनमें से कोई भी स्थिति श्रम प्रबन्ध के हित में नहीं होगी और उत्पादन पर भी अच्छा प्रभाव नहीं डालेगी। अतः श्री गिरि का कहना है कि आवश्यकता तो इस बात की है कि श्रमिकों की समस्याओं पर प्रजातन्त्रात्मक तथा मानवीय रूप से विचार किया जाए।

श्रमिकों के प्रबन्ध में भाग लेने की योजना पर विचार के लिए बनाए गए

अध्ययन दल ने दूसरे देशों में योजना के संचालन का भी थोड़ा सा उल्लेख किया है। श्रमिकों के प्रबन्ध में भाग लेने की व्यवस्था प्रत्येक देश में भिन्न भिन्न है। ग्रेट ब्रिटेन और स्वीडन में श्रमिकों का प्रबन्ध में भाग संयुक्त संस्थाओं के द्वारा होता है। इन संस्थाओं का परामर्शदात्री स्तर होता है और यह पारस्परिक समझौते द्वारा स्थापित की जाती हैं जिसके पीछे कोई कानूनी बन्धन नहीं होता। ग्रेट ब्रिटेन में सार्वजनिक व निजी क्षेत्रों में संयुक्त परामर्शदात्री संस्थायें स्थापित की गई हैं। (देखिए पृष्ठ २०६–२०७)। परन्तु वहां श्रमिकों में इस सम्बन्ध में कोई विशेष उत्साह नहीं है क्योंकि वहां श्रमिकों में उद्योग में भाग लेने की सक्रिय भावना नहीं पाई जाती। स्वीडन में संयुक्त उद्यम परिषदें हैं उनको तुलन पत्र लाभ तथा हानि के लेखे व प्रशासन और लेखा परीक्षकों की रिपोर्टों को जांच करने का अधिकार है। बेल्जियम फ्रांस और जर्मनी में प्रबन्ध में श्रमिकों के भाग लेने की योजना को वैधानिक मान्यता प्राप्त है। फ्रांस और जर्मनी में तो श्रमिकों का प्रतिनिधित्व प्रबन्धक मण्डल में भी होता है। बेल्जियम में संयुक्त कार्य परिषदों तथा फ्रांस में मालिक मजदूर समितियों की स्थापना की गई है। जर्मनी में मालिक मजदूर परिषदें हैं। दूसरी ओर युगोस्लेविया है जहां निर्वाचित परिषद तथा प्रबन्ध मण्डल के माध्यम से संस्थानों को स्वयं श्रमिकों द्वारा संचालित किया जाता है। १६५० में यूगोस्लाविया विधान मण्डल द्वारा एक नियम पारित किया गया (Basic Law on Managements of State Economic Enterprises and Higher Economic Association by the Workers Collectives) जिसके अन्तर्गत कारखाना खान रेलवे तथा अन्य सभी उपक्रमों में प्रबन्ध को श्रमिक परिषदों को सौंप दिया गया है। अब केवल यह परिषद् ही उद्योगों की प्रबन्धक हैं।

इस सम्बन्ध में विभिन्न देशों में अनेक अन्य विषयों में भी भिन्नता पाई जाती है पीसे कि प्रबन्ध में भाग लेने वाली व्यवस्था द्वारा किन किन मामलों पर विचार किया जाय इन मामलों पर किस सीमा तक उनका अधिकार हो तथा किस प्रकार श्रमिकों के प्रतिनिधियों को चुना जाए, आदि। उदाहरणार्थ फ्रांस में मालिक मजदूर समितियों के कार्य ग्रेट ब्रिटेन की तरह यद्यपि साधारणतया परामर्शदात्री ही हैं तथापि कल्याण योजनाओं का प्रशासन भी साधारणतः इन्हीं के द्वारा किया जाता है। अधिकांश प्रतिनिधियों का निर्वाचन प्रत्यक्ष सभी श्रमिकों द्वारा गुप्त मतदान से किया जाता है परन्तु कुछ देशों में निर्वाचन श्रमिक संघों द्वारा बनाई हुई उम्मीदवारों की सूची तक ही सीमित होता है। श्रमिक संघों द्वारा मनोनीत किए जाने के [illegible] भी मिलते हैं। यी मुनकारी साम [illegible] का कहना है कि कुछ [illegible] देशों में श्रमिकों के प्रबन्ध में भाग लेने की योजना के संचालन का उन्होंने जो अध्ययन किया है उससे दो मुख्य निष्कर्ष निकलते हैं। प्रथम तो यह है कि प्रबन्धकर्ताओं और श्रमिकों के बीच परामर्श यद्यपि कई प्रकार से होता है तथापि उनकी सफलता के लिए [illegible] महत्वपूर्ण तथ्य है वह यह है कि परामर्श उनकी वास्तविक नहीं है। दूसरे इस [illegible]

कभी प्रयत्न नहीं किया जाता कि उपयुक्त परामर्श व्यवस्था की स्थापना द्वारा श्रमिक वर्गों की सद्भावना की जाए।

इसमें तो कोई सन्देह नहीं है कि हम दूसरे देशों के अनुभवों से लाभ उठा सकते हैं परन्तु हमें यह न भूलना चाहिए कि हमारे देश की परिस्थितियां दूसरे देशों से भिन्न हैं। अतः हमें ऐसी योजना बनानी चाहिए जो हमारी परिस्थितियों और आवश्यकताओं के अनुरूप हो। श्रमिकों के प्रबन्ध में भाग लेने के विषय पर कई ओर ध्यान आकर्षित हुआ है। इस समस्या पर विभिन्न स्तरों पर विचार विमर्श किया जा रहा है। भारत में ३१ दिसम्बर १९५८ से २ जनवरी १९५९ तक जो द्वितीय अखिल भारतीय श्रम अर्थशास्त्र सम्मेलन हुआ था, उसमें भी इस विषय पर विचार किया गया था। सम्मेलन की अध्यक्षता श्री वी० वी० गिरि ने की थी। केन्द्रीय रोजगार व श्रम मंत्रालय के संयुक्त सचिव श्री के० एन० सुब्रामनियम श्रमिकों के प्रबन्ध म भाग लेने वाले विषय के अनुभाग के प्रधान थे। जहां तक 'भाग लेने' के ठीक ठीक अर्थ का सम्बन्ध है, यह मत व्यक्त किया गया था कि 'भाग लेने' की कोई अनम्य और निश्चित व्याख्या नहीं की जानी चाहिए परन्तु ऐसी व्याख्या नम्य होनी चाहिए। योजना लागू होने की प्रारम्भिक अवस्था में इसका अर्थ केवल परामर्श हो सकता है परन्तु इसके पश्चात् इसको धीरे धीरे श्रमिकों के प्रबन्ध में भाग लेने की उच्चतम सीमा तक पहुंचाया जा सकता है तथा संयुक्त प्रबन्ध परिषदों को अनेक काम सौंपे जा सकते हैं। संयुक्त परिषदों में बाह्य व्यक्तियों, कोरमम तथा मध्यस्थों की सदस्यता के प्रश्न पर तथा एच्छिक आधार पर योजना के लागू करने के प्रश्न पर कुछ मतभेद था। अन्य मामलों में सम्मेलन के सदस्य अध्ययन दल की तथा उप-समिति की सिफारिशों से लगभग सहमत थे। प्रधान ने अन्त में यह कहा कि इस योजना को पूर्ण सहयोग और सोच विचार करके तथा उचित प्रकार से लागू करके हमें इसके परिणामों को देखना चाहिए। हम यह आशा नहीं करनी चाहिए और न ही यह उद्देश्य होना चाहिए कि योजना के परिणाम कोई बहुत बड़े निकलेंगे। यदि इस योजना से सफलता प्राप्त करनी है तो हम इसको धीरे-धीरे चलाना चाहिए। और अगला कदम उठाने से पूर्व पहले कदम को ठीक प्रकार से समायोजित कर लेना चाहिए। श्री वी० वी० गिरि ने इस बात पर भी जोर दिया कि श्रमिकों का प्रबन्ध में भाग लेना वास्तविक अर्थों में लाभदायक तब ही सिद्ध होगा जब श्रमिक और प्रबन्धक दोनों में यह भावना आ जाए कि उन्हें कन्धे से कन्धा मिलाकर कार्य करना है और अपने अपने उत्तरदायित्वों को ठीक-ठीक समझना है। दोनों पक्षों को यह समझना चाहिये कि वह एक ऐसी औद्योगिक प्रणाली में सहभागी हैं, जो समाज को आवश्यक वस्तुयें प्रदान करती है और इसलिए जनता के हितों की रक्षा करना उनका मुख्य कर्म है।

संयुक्त प्रबन्ध परिषदों के कार्यों से जो अनुभव प्राप्त हुआ है उससे विदित होता है कि प्रबन्ध में श्रमिकों के भाग लेने के विचार की अधिक से अधिक सराहना

की जा रही है। हाल ही में सितम्बर १९६२ में श्री गुलजारी लाल नन्दा ने दक्षिणी रोडवेज प्राइवेट लिमिटेड में संयुक्त प्रबन्ध परिषद् का उद्घाटन करते हुए कहा है कि प्रबन्ध में श्रमिकों के भाग लेने की योजना का काम बहुत उत्साहवर्धक तथा प्रशंसनीय रहा है तथा सरकार की श्रम नीति में यह योजना एक महत्वपूर्ण स्थान रखती है।

परन्तु इस प्रकार की नई योजना के सम्बन्ध में यह अवश्यम्भावी है कि प्रारम्भ की कुछ कठिनाइयों को दूर करने में तथा आवश्यक प्रारम्भिक बातों को पूरा करने में समय का व्यवधान पड़ जाए। इस बात की आवश्यकता अनुभव की गई कि इस प्रश्न पर व्यापक रूप से फिर से विचार किया जाए। तथा इस योजना को विस्तृत रूप से कार्यान्वित करने में जो कठिनाइयाँ आ रही हैं उन्हें दूर करने के लिए उपाय सोचे जाएं। प्रबन्ध में श्रमिकों के भाग पर द्वितीय सेमिनार ८ व ९ मार्च १९६० में हुआ जिसमें सारी स्थिति पर पुनर्विलोकन किया गया। इस सेमिनार में जिन्होंने भाग लिया उन्होंने संयुक्त प्रबन्ध परिषदों के कार्य के बारे में परस्पर अपने अनुभव बताए। तथा उन कठिनाइयों का उल्लेख किया जो योजना के प्रारम्भिक चरणों में उनके सामने आईं, और यह बताया कि उन कठिनाइयों को दूर करने के लिए क्या पग उठाए गए थे। इस योजना के तीव्र गति से विस्तार करने के लिए सेमिनार के मुख्य सुझाव निम्नलिखित थे —(१) केन्द्र में योजना की प्रगति के लिए जो व्यवस्था है उसे और दृढ़ किया जाए और इस प्रकार की व्यवस्था राज्यों में भी की जाए, (२) विभिन्न संस्थानों में संयुक्त प्रबन्ध परिषदों के कार्यों के बारे में सूचना एकत्रित करने तथा उसके प्रसार के लिए उपयुक्त व्यवस्था की जाए (३) केन्द्र में एक त्रिदलीय समिति की स्थापना की जानी चाहिए जिससे समय समय पर इस योजना की प्रगति का पुनर्विलोकन किया जा सके और परिषदों के मार्ग में आने वाली कठिनाइयों का पता लग सके तथा उन्हें दूर करने के उपायों का सुझाव दिया जा सके।

केन्द्रीय सरकार ने प्रबन्ध में श्रमिकों के भाग लेने की योजना की प्रगति और विस्तार के लिए तथा योजना से सम्बन्धित सब बातों की देखभाल के लिए श्रम तथा रोजगार मंत्रालय के अन्तर्गत एक विशेष प्रभाग की स्थापना की है। मालिकों और श्रमिकों के केन्द्रीय संगठनों से यह प्रार्थना की गई है कि वह ऐसी उपयुक्त तथा अपने से सम्बद्ध इकाइयों के नामों का सुझाव दें जहाँ संयुक्त प्रबन्ध परिषदें बनाई जा सकती हैं। केन्द्रीय सरकारों से भी इस योजना के लागू करने और विस्तार करने से सम्बन्धित बातों की देखभाल के लिए उपयुक्त व्यवस्था करने के लिए कहा गया है। राजस्थान, उड़ीसा, मद्रास, पश्चिमी बंगाल तथा पंजाब में इस प्रकार की व्यवस्था कर दी गई है। सरकारी क्षेत्र में इस योजना के विस्तार के लिए विशेष पग उठाए जा रहे हैं। सभी मंत्रालयों का पूर्ण रूप से सहयोग प्राप्त करने के लिए फरवरी १९६१ में केन्द्रीय मंत्रियों की एक सभा हुई थी और इसमें यह निश्चय किया गया था कि मंत्रालय स्तर पर इस योजना की प्रगति का समय समय पर पुनर्विलोकन किया जाए। योजना की प्रगति का अध्ययन तीन महीने बाद पुनर्विलोकन करने के

लिए एक विशेष समिति की भी स्थापना कर दी गई। सेमिनार में की गई सिफारिश के अनुसार प्रबन्ध में श्रमिकों के भाग से सम्बन्धित एक त्रिदलीय समिति की भी स्थापना की जा चुकी है। इसका उद्देश्य यह है कि संयुक्त प्रबन्ध परिषदों को योजना से सम्बन्धित सभी बातों पर सलाह दे और मार्ग प्रदर्शन करे तथा उनसे सम्बन्धित सूचना के एकत्रित करने और प्रसार करने की व्यवस्था करे और संयुक्त रूप से सलाह करने के कार्यक्रम को तीव्रगति से लागू करने की सम्भावनाओं की खोज करे। इस समिति की पहली सभा पहली मई १९६१ को हुई। इसमें यह निश्चय किया गया कि श्रमिकों के शिक्षा सम्बन्धी कार्य क्रम को तीव्रगति से लागू करना चाहिए ताकि श्रमिक अधिक उत्तरदायित्वों का बोझ उठाने के योग्य हो सकें। प्रबंधकों को संयुक्त प्रबन्ध परिषदों के कार्यों से अवगत कराने के लिए सेमिनार भी आयोजित किए जाने चाहिए।

मार्च १९६१ के अन्त तक १२ उद्योगों में विभिन्न इकाइयों में २८ संयुक्त प्रबंध परिषदें स्थापित हो चुकी थीं। इनमें से ११ सरकारी क्षेत्र में और १८ निजी क्षेत्र में थीं। २३ इकाइयों में संयुक्त प्रबंध परिषदों के कार्यों का मूल्यांकन करने के लिए अध्ययन भी किए जा चुके थे।

**श्रम के क्षेत्र में अनुसन्धान —(Research in the Field of Labour)**

श्रम क्षेत्र में कार्य करने के मार्ग में एक बड़ी बाधा यह पड़ती है कि श्रम से सम्बन्धित सूचनायें बहुत अपर्याप्त हैं। इस बात का अनुभव करते हुए द्वितीय पंचवर्षीय आयोजना में पर्याप्त आँकड़े प्राप्त करने के लिए अनेक सर्वेक्षण योजनाओं की मंजूरी दी गई थी। द्वितीय आयोजना अवधि में तीन महत्वपूर्ण निम्नलिखित जाँच की गई थीं (१) द्वितीय कृषि श्रमिक पूछताछ (देखिए पृष्ठ ७२८-२९) (२) मजदूरी गणना (देखिए पृष्ठ ४२१) तथा (३) पारिवारिक बजट सम्बन्धी पूछताछ (देखिए पृष्ठ ४९२-९३)। आयोजना आयोग की अनुसन्धान कार्यक्रम समिति जो विश्वविद्यालयों और अन्य संस्थानों द्वारा अनुसन्धान व अन्वेषण कार्यों के लिए वित्तीय सहायता प्रदान करती है, श्रम अनुसन्धान के विषय में भी अधिक रुचि ले रही है और *श्रम अनुसंधान* के लिए इसने एक विशेष उपसमिति भी बनाई है। श्रम से सम्बन्धित ऐसे विषयों पर जिन पर यह समिति अनुसन्धान अर्थात् अन्वेषण योजनाओं की स्वीकृति दती है निम्न प्रकार हैं (क) कुछ चुनी हुई *औद्योगिक इकाइयों में औद्योगिक सम्बन्धों के विषय में अध्ययन। (ख) प्रोत्साहन* योजनाओं तथा विभिन्न उद्योगों में मजदूरी भुगतान प्रणालियों का अध्ययन। (ग) विभिन्न उद्योगों में गैर मजदूरी लाभ (घ) किसी उद्योग या क्षेत्र में मजदूरी का स्वरूप (ङ) औद्योगीकरण, स्वचालितीकरण तथा आधुनिकरण से श्रमिकों की अभिवृत्ति (Attitude) और उनकी आय पर जो प्रभाव पड़ा है उसका कुछ विशेष चुने हुए उद्योगों में मूल्यांकन।

श्रम विषयों पर अनुसंधान कार्यक्रमों का समन्वय करने तथा उनकी प्रगति

पर विचार करने के लिए नई देहली में २२ सितम्बर १९६० को एक श्रम अनुसंधान सम्मेलन आयोजित किया गया। इस सम्मेलन की सिफारिशों के परिणाम स्वरूप श्रम अनुसंधान पर एक केन्द्रीय समिति की नियुक्ति की गई है। इस समिति के सदस्य सरकार, मालिकों व श्रमिकों के संगठनों, श्रम अनुसंधान विषय में रुचि लेने वाले विश्वविद्यालयों तथा अन्य संस्थानों के प्रतिनिधि हैं। इस समिति का कार्य यह है कि श्रम अनुसंधान क्षेत्र में जो वर्तमान संस्थाएं काम कर रही हैं उनका तथा उनके साधनों का सर्वेक्षण करे तथा विभिन्न संस्थानों में श्रम अनुसंधान योजनाओं का नियमन करे ताकि अति-व्यापकता (Overlapping) न हो पाए, श्रम क्षेत्र में अनुसंधान को बढ़ावा दे आदि आदि। जुलाई १९६१ में इस समिति ने बम्बई में एक केन्द्रीय श्रम अनुसंधान संस्था स्थापित करने का निश्चय किया जिसका उद्देश्य यह होगा कि श्रम समस्याओं पर वस्तुनिष्ठ (Objective) तथा निष्पक्ष ढंग से सूचनाएं प्राप्त हो सकें। इस योजना में वित्तीय सहायता सरकार से प्राप्त होगी तथा दूसरे संस्थानों से भी सहायता प्राप्त हो सकती है। इस आयोजना में 'फोर्ड फाउंडेशन' ने भी अधिक रुचि दिखाई है। इस समिति ने इस बात का भी निश्चय किया है कि विभिन्न संस्थानों में जो अनुसंधान हो रहे हैं उनकी सूचना एकत्रित करने के लिए तत्काल पग उठाए जाएं। श्रम अर्थशास्त्र में अनुसंधान के विषय पर अखिल भारतीय श्रम अर्थशास्त्र परिषद् के चौथे वार्षिक सम्मेलन में जो दिसम्बर १९६० में चण्डीगढ़ में हुआ विचार विमर्श किया गया। इस सम्मेलन में निर्णय के अनुसार ११ से १८ जून १९६१ तक पूना में श्रम अर्थशास्त्र में अनुसंधान की पद्धति पर एक सेमिनार आयोजित किया गया।

तीसरी पंचवर्षीय आयोजना अवधि में श्रम अनुसंधान क्षेत्र के कार्यक्रमों को अधिक विस्तृत करने का सुझाव है। तीसरी आयोजना में यह भी सुझाव है कि श्रम अनुसंधान का समन्वय करने के लिए एक छोटी केन्द्रीय समिति की नियुक्ति की जाए; इसके अतिरिक्त सरकारी क्षेत्र के बाहर श्रम सम्बन्धी मामलों पर अनुसंधान करने के लिए संस्थानों को सुविधाएं देने का विचार है।

कुछ नवीनतम तथ्य तथा आंकड़े —

(क) श्रमिक शिक्षा कार्यक्रम के अन्तर्गत (देखिए पृष्ठ ११७–१८) केन्द्रीय श्रमिक शिक्षा बोर्ड ने अब तक ११ क्षेत्रीय श्रमिक शिक्षा केन्द्र खोले हैं जिनमें से १ में श्रमिकों को केन्द्र में ही रखा जाता है अर्थात् १ केन्द्र निवासी (Residential) केन्द्र है। चौदहवां केन्द्र जमशेदपुर में खोला जा रहा है। बोर्ड ने अब तक ५ शिक्षक प्रशासकों के कोर्स चलाए हैं। जिनमें १३५ शिक्षक प्रशासकों को प्रशिक्षण दिया जा चुका है। अक्तूबर १९६१ के अन्त तक १५०२ श्रमिक शिक्षकों को प्रशिक्षण दिया जा चुका था तथा २९२ प्रशिक्षण पा रहे थे। इसी तिथि तक १७०८९ श्रमिकों को प्रशिक्षण दिया जा चुका था तथा ६,२५४ श्रमिक प्रशिक्षण पा रहे थे।

(ग) अप्रैल १९६२ में रोजगार दफ्तरों की संख्या ३४१ थी और इनके

अतिरिक्त १६ विश्वविद्यालय रोजगार ब्यूरो भी स्थापित किए जा चुके थे। यह रोजगार ब्यूरो निम्नलिखित विश्वविद्यालयों में थे अलीगढ़ इलाहाबाद, कलकत्ता देहली लखनऊ, त्रिवेन्द्रम् वाराणसी, अन्नामलै गोरखपुर, जबलपुर, मैसूर, रुड़की सागर, उज्जैन गोहाटी तथा ग्वालियर। (पृष्ठ ४६ देखिए)

(ग) गोरखपुर श्रम संस्था का प्रशासन पहली अप्रैल १९६१ से रोजगार दफ्तरों के निदेशालय को सौंप दिया गया है। कोयला खानों के लिए भी ६ रोजगार दफ्तर खोल दिए गए हैं जिनमें से ३ मध्य प्रदेश में हैं, २ पश्चिमी बंगाल में और १ बिहार में। अब श्रमिक गोरखपुर वाले के बजाए इन रोजगार दफ्तरों में स्वयं को भर्ती के लिए पंजीकृत करा सकते हैं। (देखिए पृष्ठ ४६)

(घ) दिसम्बर १९६१ के अन्त तक रोजगार दफ्तरों के चालू रजिस्टर में दर्जित बेरोजगारों की संख्या ५,१०,२१० थी जबकि दिसम्बर १९६० में यह संख्या ५०७ २१० थी। रोजगार दफ्तर में पंजीकृत कराने वाली महिलाओं की संख्या अप्रैल १९६० से फरवरी १९६१ तक प्रति मास औसतन १२,१२१ थी तथा यह संख्या अप्रैल १९६१ से फरवरी १९६२ की अवधि में १२,११४ हो गई थी। फरवरी १९६२ के अन्त में रोजगार दफ्तरों के चालू रजिस्टर में महिला प्रार्थियों की संख्या १,४१,०९१ थी। (देखिए पृष्ठ ८४४)

(ङ) कर्मचारी राज्य बीमा योजना को पहली अप्रैल से ३१ दिसम्बर १९६१ की अवधि में २२,८४५ अतिरिक्त श्रमिकों तक विस्तृत कर दिया गया। इस प्रकार इसके अन्तर्गत १३२ केन्द्रों में १६.६९८ लाख श्रमिक आ गए। चिकित्सा सुविधाएं भी ५६,७०० अतिरिक्त परिवारों तक विस्तृत कर दी गई और इस प्रकार ६ २२ लाख परिवारों को जिनमें २० ८१ लाख सदस्य हैं चिकित्सा सुविधाएं प्रदान की जाने लगी हैं। अस्पताल बनाने के लिए दिसम्बर १९६१ तक ६·२१ करोड़ रुपयों की स्वीकृति दी जा चुकी है। इस प्रकार श्रमिकों के लिए ३ २४६ रोगी शैय्याओं की व्यवस्था हो जाएगी। (देखिए पृष्ठ ३६६–७०)

(च) कर्मचारी प्रोविडेन्ट फंड योजना के अन्तर्गत अक्तूबर १९६१ तक १६ २८१ संस्थाओं में अंशदान देने वालों की संख्या ३०·७२ लाख थी। अगस्त १९६२ में ४ उद्योगों में अर्थात् सिगरट उद्योग बिजली मैकेनिकल तथा सामान्य इन्जीनियरिंग उद्योग लोहा तथा स्पात उद्योग तथा कागज उद्योग में प्रोविडेन्ट फन्ड में अंशदान की दर ६¼% से ८% तक बढ़ा देने के लिए राज्य सभा में एक विधेयक प्रस्तुत किया गया है। यह उन संस्थाओं में लागू नहीं होगा जहां ५० से कम श्रमिक कार्य करते हैं।

(छ) २५ मार्च १९६२ से कर्मचारी राज्य बीमा योजना आन्ध्र प्रदेश में ३ केन्द्रों में (गुन्टूर, इलालवरम तथा राजामुन्दरी) और पंजाब में चाकोकी गांव में लागू कर दी गई। (देखिए पृष्ठ ३६६)

(ज) भाग्य श्रम प्रवासी श्रमिक अधिनियम में संशोधन करने पर विचार

किया जा रहा है ताकि इस अधिनियम के अपवचन को रोका जा सके और मालिकों को अवैध रूप से श्रमिक भर्ती करने पर दण्ड दिया जा सके। (देखिए पृष्ठ ११ तथा ६४७–४८)

(ञ) १९५९ में चालू कारखानों की संख्या ४६ ३९६ थी और इनमें रोजगार पर लगे श्रमिकों की औसत दैनिक संख्या का अनुमान ३ ६३५ हजार था। १९६० में चालू कारखानों की संख्या ४७ ९८७ थी तथा उनमें रोजगार पर लगे श्रमिकों की औसत दैनिक संख्या का अनुमान ३ ७६४ हजार था। (देखिए पृष्ठ ६)

(ट) सन् १९६१–६२ में उत्तर प्रदेश में ६७ श्रम कल्याण केन्द्र थे। जिनमें २१ 'क' श्रेणी के १२ 'ख' श्रेणी के १ 'ग' श्रेणी के तथा २ मौसमी केन्द्र थे। १९६१–६२ के वर्ष के लिए उत्तर प्रदेश बजट में श्रम कल्याण कार्यों के हेतु १८ १७ ४९७ रुपयों की व्यवस्था है। (देखिए पृष्ठ २८६–८७)

# परिशिष्ट घ

## शब्दावली (Glossary)

(English to Hindi)

### A

| | |
|---|---|
| Able-bodied | समर्थ |
| Absenteeism | अनुपस्थिति |
| Absolute | निर्पेक्ष |
| Accession rate | नियुक्ति दर |
| Accident Prevention | दुर्घटना निवारक |
| Accrue | प्रोद्भवन |
| Achievement | उपलब्धियाँ |
| Acquisition | अभिग्रहण अर्जन |
| Acquit | निर्मुक्ति |
| Act | अधिनियम |
| Ad hoc | तदर्थ |
| Adjudicator | न्याय निर्णयक विवाचक |
| Adjustment | समंजन |
| Administration | प्रशासन |
| Adolescent | किशोर |
| Adult | वयस्क |
| Adulteration | मिलावट |
| Advisory | सलाहकार |
| Affiliation | सम्बद्ध |
| Agent | अभिकर्ता एजेंट |
| Agreement | करार |
| Allocation | विनिधान |
| Allotment | नियतन |
| Amalgamation | समामेलन |
| Amendment | संशोधन |
| Analysis | विश्लेषण |
| Annul | रद्द करना |
| Anti-labour | श्रमिक विरोधी |
| Appellate | अपीलीय |
| Appendix | परिशिष्ट |
| Appointment | नियुक्ति |
| Apprentice | शिक्षार्थी |
| Apprenticeship | शिक्षुता |
| Approach | विचारधारा |
| Aptitude | रुझान |
| Arbitration | विवाचन |
| Arrears | बकाया, शेष |
| Artisan | शिल्पी, दस्तकार |
| Asset | परिसम्पत्ति |
| Assignment | अभिन्यास |
| Association | परिषद्, संस्था |
| Assumption | पूर्वधारणा |
| Attachment | कुर्की |
| Attendance Wage | हाजिरी की मजदूरी |
| Audit | लेखा परीक्षा |
| Authorised | प्राधिकृत |
| Authority | प्राधिकारी |
| Automatic | स्वत |
| Auxiliary | सहायक |
| Avocation | उपव्यवसाय |
| Award | पंचाट, विवाचन निर्णय |

### B

| | |
|---|---|
| Back-log | पिछली |
| Bargaining | सौदा सौदाकारी |
| Base | मूल |
| Benefit | हित |
| Bill | विधेयक |
| Bonus | बोनस |
| Boss | अफसर, हाकिम |
| Bourgeois | बुर्जुआ |
| Boycott | बहिष्कार |
| Breach of Contract | संविदा भंग |
| Breach of Trust | न्यास भंग |
| Bureau | ब्यूरो |
| Bureaucracy | नौकरशाही |
| Business Union | कारबारी संघ |

Bye-law उपविधि
By-product गौण उत्पादन

C

Casual labour नैमित्तिक श्रमिक
Casual leave आकस्मिक छुट्टी
Censure निन्दा करना
Children's allowance संतान भत्ता
Circulate परिचालन
Circular निर्देश-पत्र
Class consciousness वर्ग चेतना
Classical Economists संस्थापक अर्थशास्त्री
Class Struggle वर्ग संघर्ष
Code संहिता
Cognizable ग्राह्य
Collective Bargaining सामूहिक सौदाकारी
Commerce वाणिज्य
Compensable injury पूर्तियोग्य क्षति
Compensation क्षति पूर्ति, क्षति पूर्ति
Complementary पूरक
Comprehensive व्यापक
Concentration संकेन्द्रण
Concept संकल्पना
Conciliation सुलह
Conduct आचरण
Consumer Price Index उपभोक्ता मूल्य सूचकांक
Consumption उपभोग
Contingency आकस्मिकता
Contract संविदा
Contract labour ठेके के श्रमिक
Contribution अंशदान
Convention अभिसमय
Co-ordination समन्वय
Copartnership सह-भागेदारी
Corporation निगम
Cost of living निर्वाह व्यय
Council परिषद्
Craft guild दस्तकार श्रेणी
Craftsman शिल्पी
Credit worthiness उधार पात्रता
Cumulative संचयी
Current wage प्रचलित मजदूरी
Cyclical चक्रीय

D

Day wages दिहाड़ी
Decasualisation स्थायीकरण
Decentralisation विकेन्द्रीकरण
Defaulter बाकीदार
Deferred आस्थगित
Demand Effective समर्थ मांग
Depression मन्दी
Depreciation मूल्य ह्रास
Desirability वांछनीयता
Direct labour प्रत्यक्ष श्रम
Director निदेशक
Disability असमर्थता
Discharge असहरणी
Discipline अनुशासन
Disequilibrium असंतुलन
Discretionary सविवेक
Dismissal बरखास्तगी
Displacement विस्थापन
Dispute विवाद
Dividend लाभांश
Division प्रभाग मण्डल विभाजन
Dock गोदी
Domicile अधिवासी

E

Earning आ
Efficiency कार्यकुशल
Eject बेदखल क
Eligibility पात्रता
Emigration प्रवास उत्प्रवास
Employability रोजगार क्षमता
Employee श्रमिक कर्मचारी
Employer मालिक
Employment रोजगार काम नौकरी
Employment Counselling रोजगार सम्बन्धी मार्ग दर

Intermittent सविराम
Interview समालाप
Intensive, Labour श्रम प्रधान
Intimidation अभित्रास धमकाना
Intra-mural अन्तर्मुखी
Invalid निबल
Investigation अनुसंधान
Investment/In put निवेश
Inventories कच्चा या अर्ध-तैयार माल

J

Job काम, नौकरी कार्य
Job-instruction कार्यानुदेशन
Job-method कार्य प्रणाली
Job-Relations-Training
श्रमिक सम्बन्ध प्रशिक्षण
Job-specification कार्य-विशिष्टि
Judiciary न्यायांग
Junior अवर
Jurisdication क्षमताधारी

K

Kidnap अपहरण

L

Labour श्रम, श्रमिक, मजदूर
Labourer श्रमिक, कामगार
Labour Co-operatives
श्रमिक सहकारी उत्पादन समितियाँ
Labour-Court श्रम-न्यायालय
Labour Machinery श्रम-व्यवस्था
Labour Management Co-operation श्रमिक प्रबन्धक सहयोग
Labour-Market श्रम-बाजार
Labour-Turnover श्रमिकावर्त
Laissez-fair अबन्ध नीति
Lay-off बेकारी-छुट्टी
Lay out विन्यास
Legitimate वैध
Legislation विधान
Levy उगाही
Liability दायित्व
Liquidation (of company)
समापन
Liquidation (of debt) अपाकरण
Liquidity Preference
नकदी तरजीह
Living-wage पर्याप्त-वेतन, निर्वाहिका
Local bodies स्थानीय निकाय
Lock-out तालाबन्दी
Localisation स्थानीयकरण
Lost-time कार्य-समय-नाश

M

Management प्रबंध प्रबंधक
Man-day श्रम-दिन
Manufacture विनिर्माण
Marine समुद्री
Maritime सामुद्रिक
Maternity benefit
मातृत्व हित-लाभ
Mature परिपक्व
Means-test जीविका साधन जाँच
Memorandum ज्ञापिका
Method deductive निगमन रीति
Method, inductive आगमन रीति
Migratory character प्रवासिता
Migratory worker प्रवासी श्रमिक
Minimum wage न्यूनतम मजदूरी
Mobility गतिशीलता
Mobilisation सामाबंदी जुटाना
Modernisation आधुनिकीकरण
Modification विकरण रूप भेद
Money-wage नकद मजदूरी
Moral नैतिक
Morale हौसला
Motion-study गति-अध्ययन
Multiplier गुणक
Multi-shift system बहुपारी पद्धति

N

Negative नकारात्मक
Negotiation परक्रामण
Net निवल
Night shift रात्रि पारी
Nominal Wage नकद मजदूरी
Nomination मनोनीत, नामन

Employment Exchange
रोजगार दफ्तर
Employment-oriented
रोजगार प्रधान
पृष्ठांकन
Endorsement — जांच पूछताछ
Enquiry — उद्यमकर्ता
Entrepreneur
Environment
पर्यावरण माहौल वातावरण
Establishment — प्रतिष्ठान सिवयम्बी
Evaluation — मूल्यांकन
Evasion — अपवंचन
Exception — अपवाद
Execute — निष्पादन करना
Executive — कार्यपं
Ex-officio — पदेन
Ex-party — एक पक्षीय
Ex-serviceman — भूतपूर्व सैनिक
Extend — व्यापकता सीमा
Extensive — विस्तार
External — बाह्य
Extra-mural — बहिर्मुखी

F

तथ्य
Fact — थकान
Fatigue श्रम थकान — थांति क्लान्ति
Fatal — घातक
Factionalism — गुटबन्दी
Factors — उपादान
Factory — कारखाना फैक्ट्री
Fair Wage — उचित मजदूरी
Federation — संघ
Follow up methods — पुनः निरीक्षण
Forced labour — बेगार
Frictional — घर्षणात्मक
Full Employment — पूर्ण रोजगार
Fund — निधि
Funded — निधिबद्ध

G

Gainful — पर्थकर, लाभदायक
Gentleman s Agreement — भद्र करार
Go-slow-tactics — कार्यम मंदन युक्तियां

Graduated wage
आरोही मजदूरी अनुदान
अनुदान
Grant
Gratuity
अनुतोषिक, अवकाश प्राप्त धन
Grievance Procedure
शिकायत-निवारण-क्रियाविधि
गारंटी
Guarantee

H

विकलांग
Handicapped — शौक के
Hobby centre — आवास
Housing — मानव
Human — स्वास्थ्य विज्ञान
Hygiene

I

निष्क्रिय साधन
Idle resources — अवैध
Illegal — अवैध
Illegitimate — गतिहीनता
Immobility — आप्रवासी
Immigrant
Implementation
कार्यान्वित लागू होना
ऋणग्रस्तता
Indebtedness — करारबद्ध
Indentured — सूचकांक
Index-number
Industrial-disease
उद्योग जनित बीमारी
उद्योग शांति
Industrial peace
Industrial relations
मालिक मजदूर सम्बन्ध
असमानतायें
Inequalities — निषेधाज्ञा
Injunction — जिन्स में
In-kind — किस्त पंजिका
Instalment — उकसाना
Instigate — संस्थान
Institute — संस्थानिक
Institutional — अनुदेशक
Instructor — बीमाकृत
Insured — मध्यस्थ मध्यग
Intermediary — अन्तरिम
Interim

Intermittent अविराम
Interview समालाप
Intensive Labour श्रम प्रधान
Intimidation अभित्रास धमकाना
Intra-mural अन्तर्मुखी
Invalid निर्बल
Investigation अनुसंधान
Investment/In put निवेश
Inventories कच्चा या अर्ध-तैयार माल

J

Job काम, नौकरी, कार्य
Job-instruction कार्यानुदेशन
Job-method कार्य प्रणाली
Job-Relations-Training श्रमिक सम्बन्ध प्रशिक्षण
Job-specification कार्य-विशिष्टि
Judiciary न्यायांग
Junior अवर
Jurisdiction अधिकारिता

K

Kidnap अपहरण

L

Labour श्रम, श्रमिक, मजदूर
Labourer श्रमिक, कामगार
Labour Co-operatives श्रमिक सहकारी उत्पादन समितियाँ
Labour-Court श्रम-न्यायालय
Labour Machinery श्रम-व्यवस्था
Labour Management Co-operation श्रमिक प्रबन्धक सहयोग
Labour-Market श्रम-बाजार
Labour-Turnover श्रमिकावर्त
Laissez-fair अबन्ध नीति
Lay-off बेकारी-छुट्टी
Lay out विन्यास
Legitimate वैध
Legislation विधान
Levy उगाही
Liability दायित्व
Liquidation (of company) समापन
Liquidation (of debt) अपाकरण
Liquidity Preference नकदी तरजीह
Living-wage पर्याप्त-वेतन, निर्वाहिका
Local bodies स्थानीय निकाय
Lock-out तालाबन्दी
Localisation स्थानीयकरण
Lost time कार्य-समय-नाश

M

Management प्रबन्ध प्रबन्धक
Man-day श्रम दिन
Manufacture विनिर्माण
Marine समुद्री
Maritime सामुद्रिक
Maternity benefit मातृत्व हित-लाभ
Mature परिपक्व
Means-test जीविका साधन जाँच
Memorandum ज्ञापिका
Method deductive निगमन रीति
Method inductive आगमन रीति
Migratory character प्रवासिता
Migratory worker प्रवासी श्रमिक
Minimum wage न्यूनतम मजदूरी
Mobility गतिशीलता
Mobilisation लामबंदी, जुटाना
Modernisation आधुनिकीकरण
Modification विकरण, रूप भेदन
Money-wage नकद मजदूरी
Moral नैतिक
Morale हौसला
Motion-study गति-अध्ययन
Multiplier गुणक
Multi-shift system बहुपाली पद्धति

N

Negative नकारात्मक
Negotiation परक्रामण
Net निवल
Night shift रात्रि पारी
Nominal Wage नाम मजदूरी
Nomination मनोनीत नामन

| | |
|---|---|
| Repeal | निरसन करना |
| Representation | अभिवेदन |
| Requisition | अधिग्रहण |
| Resettlement | पुनः स्थापन |
| Resources | साधन |
| Rest-pause | अल्प विराम |
| Rest shelter | विश्राम स्थल |
| Retrenchment | छटनी |
| Review | समीक्षा पुनर्विलोकन |
| Revolutionary | क्रांतिकारी |
| Rioting | बलवा |
| Risk | जोखिम |
| Rival | स्पर्धी प्रतिद्वन्दी |
| Rotation plan | बदलते श्रमिक योजना |

## S

| | |
|---|---|
| Sabotage | तोड़फोड़ अन्तर्ध्वंस |
| Safety campaign | सुरक्षा आन्दोलन |
| Sanitation | जलमल निकास व्यवस्था |
| Scarcity | दुर्लभता |
| Scheme | योजना |
| Schedule | अनुसूचि |
| Scuffle | हाथापाई |
| Seasonal | मौसमी सामयिक |
| Security | जमानत सुरक्षा |
| Self-sufficiency | आत्मनिर्भरता |
| Senior | प्रवर |
| Separate rate | वियुक्ति दर |
| Serfdom | कृषि दासता |
| Settlement | समझौता |
| Shift | पारी |
| Shop | अभ्यागम दुकान |
| Shop steward | अभ्यागम प्रतिनिधि |
| Single shift system | एक पारी |
| Sit down strike | हाजिर हड़ताल |
| Size | आकार |
| Skilled labour | कुशल कर्मचारी |
| Social Insurance | सामाजिक बीमा |
| Social service agencies | सामाजिक सेवा संस्थायें |
| Source | उद्गम स्थान |
| Spread over | काम समय विस्तार |
| Stage | चरण |
| Standing Order | स्थाई आदेश |
| Standard time | मानक समय |
| Standardisation | समानीकरण |
| Stipend | वजीफा |
| Strike | हड़ताल |
| Subsidy | उपदान |
| Subsidiary | उपसंघी |
| Substitution | स्थानापन्न |
| Subsistance level | निर्वाह स्तर |
| Subsidised Industrial Housing Scheme | उपदान प्राप्त औद्योगिक आवास-योजना |
| Supervisor | पर्यवेक्षण |
| Supply | सम्भरण |
| Surface workers | खान के ऊपर के श्रमिक |
| Surplus | बेशी अधिशेष |
| Surveyers | सर्वेक्षक |
| Survivor | उत्तर जीवी |
| Suspension | निलम्बन |
| Sweating | अति-श्रम |
| Sweated trades | शोषित धंधे |

## T

| | |
|---|---|
| Taxation | करारोपण |
| Technical | तकनीकी |
| Test | परीक्षण |
| Time study | समय अध्ययन |
| Time-lag | समय का व्यवधान |
| Time wage | समानी |
| Threatened strike | आशंकित हड़ताल |
| Thrift | मितव्ययिता |
| Token strike | सांकेतिक हड़ताल |
| Trade council | व्यवसाय परिषद् |
| Trainee | प्रशिक्षार्थी |
| Training | प्रशिक्षण सिखलाई |
| Training within industry | अन्तर्कार्य-प्रशिक्षण |
| Transaction | सौदा व्यवहार लेन-देन |
| Tribunal | अधिकरण |

## O

Occupation — व्यवसाय
Off-shift — इतर पारी
Ordinance — अध्यादेश
Outlay — व्यय
Out put — निपज
Over-crowding — अति-भीड़
Over-lapping shifts — परस्पर व्यापी पारियाँ
Over-time — समयोपरि, सवाई
Over work — अति-श्रम

## P

Panel — नामिका
Partial — आंशिक
Part time — अंश कालिक
Participation in Management — प्रबन्ध में भाग
Perennial — निरन्तर चालू
Performance — कार्य
Permissive — अनुज्ञात्मक
Perquisites — अतिरिक्त सुविधायें, अनायगमात
Personal — निजी, व्यक्तिगत
Personnel — कार्मिक
Picketing — धरना
Piece wage — उजरत
Plan — आयोजना
Planning — आयोजन
Planning Commission — आयोजना आयोग
Pledging — अनुबंध
Pool system — पूल प्रणाली
Positive — सकारात्मक
Potential — सम्भाव्य
Preference — अधिमान्यता, तरजीह
Prerogative — विशेषाधिकार
Priority — अग्रता प्राथमिकता
Private sector — निजी क्षेत्र गैर सरकारी क्षेत्र
Privilege — विशेषाधिकार
Probationary — परिवीक्षाधीन
Process — प्रक्रिया
Productivity — उत्पादकता
Profit-sharing — लाभ सहभाजन
Progressive — प्रगतिशील
Project — प्रायोजना
Proletariat — मजदूर वर्ग
Promulgation — प्रख्यापन
Proneness — प्रवृत्ति
Propagation — संचारण, प्रचार
Propensity to consume — उपभोग प्रवृत्ति
Prosecution — अभियोजन
Prospects — सम्भावनायें
Provident Fund — प्रोवीडेन्ट फन्ड निर्वाह निधि
Provision — उपबन्ध
Psychology — मनोविज्ञान
Publicity — प्रचा
Public sector — सरकारी क्षे

## Q

Qualification — अर्हता
Quality — गुण
Quantity — मात्र
Questionnaire — प्रश्नमाला
Quit rate — त्याग द

## R

Ratification — सत्यांकन अनुसमर्थन अपना
Rationalisation — विवेक संगति विवेकीकरण
Recess — विश्रांति अवकाश
Recruitment — भर्ती
Refer — निर्देशन करना
Registration — पंजीकरण रजिस्ट्री करना
Regularisation — नियमानुकूलन
Regulation — विनियम, विनियमन
Rehabilitation — पुनर्वास
Relative — सापेक्ष
Remedy — उपचार
Remuneration — मेहनताना, पारिश्रमिक

